# पूज्यपाद श्रीउड़िया स्वामीजी महाराजके उपदेश

मनुष्य-शरीर बहुत ही गन्दा है, पर इसमें एक गुण है, वह यह कि हम उपासनाद्वारा दिव्य शरीर-की प्राप्ति कर सकते हैं। मनुष्य-शरीरको छोड़कर और किसी शरीरमें यह गुण नहीं।

उपासनामें विघ्न इसीलिये आते हैं कि हमारा उसमें पूरा आग्रह नहीं होता, जब हमारी उसमें पूरी आसक्ति होगी, तब हमें कोई भी विघ्न विचलित नहीं कर सकेगा।

उपासनामें सबसे बड़ा विघ्न अपने कियेका अभिमान है। अभिमानवश हम दूसरोंका अपमान कर बैठते हैं, अपनेसे दूसरोंको छोटा समझते हैं। यही सबसे बड़ा पाप है, इससे सारा किया-कराया नष्ट हो जाता है।

अपनी निष्ठामें तो पूर्ण श्रद्धा होनी चाहिये। परन्तु दूसरोंकी निष्ठाकी कभी निन्दा नहीं करनी चाहिये।

अभ्यासीसे प्रथम तो पाप होते ही नहीं, कहीं आसक्तिवश कोई हो जाता है तो वह तीव्र अभ्यास-रूपी अग्निमें तुरन्त भस्म हो जाता है।

सत्सग करे और अभ्यास न करे तो क्या लाभ है। जैसे रामायण पढ़े और श्रीरामका भक्त न हो, अथवा श्रीमद्भागवतका पारायण करते हुए भी श्रीकृष्णचन्द्रका अनुरागी न हो।

श्रद्धा, तत्परता तथा जितेन्द्रियता—इनमेंसे एकके भी अभावमें इष्टकी प्राप्ति नहीं हो सकती, अतएव लक्ष्यकी सिद्धिके लिये तीनोंकी ही आवश्यकता है।

हजारों-लाखोंमें कोई ही एक साधु बनता है।

सीखनेकी वस्तु भजन ही है, ब्रह्मविचार नहीं। विचार तो भजनके फलसे स्वय ही प्राप्त हो जाता है। जो भजन करता है उसे कालान्तरमें या जन्मान्तरमें विचार हो ही जायगा। अतएव विचारके लिये भजन नहीं छोड़ना चाहिये।

विचारकी उत्पत्ति गुरु-सेवासे भी होती है। जैसे भृङ्गीका ध्यान करनेसे कीड़ा तद्रूप हो जाता है, इसी प्रकार गुरुकी सेवामें तत्पर रहनेसे शिष्यमें गुरुके गुण आ जाते हैं।

प्रणव या राम कृष्णादि नामोंमेंसे किसीका भी जप किया जाय परन्तु उसीमें तन्मय हो जाना चाहिये।

स्तुति और निन्दा दोनों ही उपासना है, स्तुतिमें उपासककी दृष्टि उपास्यके गुणोंपर रहती है इसलिये वह गुणोंको ग्रहण करता है और निन्दामें अवगुणोंपर, इसलिये वह अवगुण ग्रहण करता है।

तुमसे जो अलग वस्तु दीखती है, सो सब ससार है। देखनेवाला क्या है, इसको बुद्धि नहीं जान सकती, इसलिये वह 'अणोरणीयान् महतो महीयान्' है और समस्त ससारका द्रष्टा है।

शरीर अलग है और मैं अलग हूँ, पहले ऐसी भावना करनी चाहिये। हरा, पीला, काला, लाल जो रूप दीखता है, उससे मैं अलग हूँ। राग-द्वेष, सुख-दु ख, मान-अपमान, निन्दा-स्तुति सबसे मैं अलग हूँ।

ज्ञेय अलग है और ज्ञाता अलग है, यह भाव परिपक्व हो जानेपर ज्ञेय ज्ञाताकी चमकमात्र है और कुछ भी नहीं है, इसप्रकार ज्ञेयका ध्यान न करना ही ज्ञाताका ध्यान है। ज्ञेयसे ज्ञाता अलग है ऐसा हर समय चिन्तन करना चाहिये। राम, कृष्ण, शिव सबका लक्ष्य अपना इष्टदेव ज्ञाता ही समझना चाहिये।

सब ज्ञेय है, इसलिये भय, क्रोध, राग, द्वेष किसीसे भी नहीं करना चाहिये। शम, दम, ध्यान,

सर्वथा त्याग, वैराग्य इन पाँचोंपर विशेष ज़ोर देना चाहिये। राग, द्वेष और भय भगवान्‌से हों तो ये मुक्तिके और संसारसे हों तो बन्धनके कारण हैं।

भगवान् परिपूर्ण हैं, उनसे प्रेम करनेकी आवश्यकता है। ज्ञानमें आनन्द नहीं, प्रेममें आनन्द है। किसी पुरुषको जान लेना ज्ञान है और उससे पुनः पुनः मिलना प्रेम, भक्ति या अभ्यास है।

याद रक्खो, संसार दुःखरूप है, स्वप्नवत् है, माया है, आत्माकी तरङ्ग है। आकाशमें कोई वस्तु है और मैं आकाशसे अलग हूँ, तब वह आकाशमें वस्तु नाश हो या उत्पन्न हो, उसमें मुझे सुख-दुःख क्यों होगा ?

सब संसार भावनासे ही बना है, देह भी भावनासे बना है। विपरीत भावनासे इस भावका अभाव करो।

# कल्याण



पुराने इतिहासों, पुराणों और अन्य ग्रन्थोंसे पता लगता है कि किसी जमानेमें मनुष्य प्राप्त भोग-सुखोंको छोड़कर परमात्म-सुखके लिये लालायित था। उसने अपने जीवनका उद्देश्य ही मान रक्खा था, आत्माको जानना—परमात्माको प्राप्त करना। गर्भाधान-कालसे इसीके लिये तैयारी होती थी और जीवनभर इसीकी शिक्षा दी जाती थी। ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वाणप्रस्थ और संन्यास ये चार आश्रम और ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र ये चार वर्ण मनुष्यके इस अन्तिम ध्येयकी प्राप्तिके लिये ही बनाये गये थे और इनकी सुव्यवस्थापूर्ण पद्धति मनुष्यको क्रमशः परमात्माकी ओर ले जाती थी। शिक्षाका उद्देश्य ही था, मनुष्यको पूर्ण सुखकी प्राप्तिके साधन बतला देना !

× × ×

समयने पलटा खाया, मनुष्यकी दृष्टि नीचे उतरी, ध्येय पदार्थ नीची श्रेणीका हो गया, अब तो यहाँतक हुआ कि भोग-सुख ही जीवनका लक्ष्य समझा जाने लगा। अपना सुख या देशका सुख—जो छोटे दायरेमें है, वह अपने सुखके लिये यत्नवान् है, जो बड़े दायरेमें है वह देशके सुखके लिये चेष्टा कर रहा है, इसके अन्दर भी निज सुखकी इच्छा तो छिपी है ही, फिर उस सुखका स्वरूप क्या है ? खूब धन हो, सम्मान हो, सत्ता हो, अधिकार हो, प्रभुत्व हो, इनकी प्राप्तिके लिये चाहे जिस साधनका प्रयोग करना पड़े, चाहे जिस उपायसे काम लिया जाय, झूठ, कपट, छल, द्रोह, हिंसा किसीके लिये रुकावट नहीं, काम होना चाहिये, सफलता मिलनी चाहिये। आश्चर्य तो इसी बातका है कि मरणधर्मा मनुष्य दूसरेको लूटकर, मारकर स्वयं सुख-शान्तिसे जीना चाहता है।

× × ×

परन्तु क्या किया जाय ! विद्यालय, विश्वविद्यालय, आश्रम, मठ, मन्दिर, सभी जगह यही शिक्षा मिल रही है; बस, धनवान् बनो, अधिकार प्राप्त करो, सत्ता लाभ करो, इस लोकका सुख ही सुख है, यहाँका अधिकार ही जीवनका लक्ष्य है; यह न हुआ तो जीवन वृथा गया। परिणाम प्रत्यक्ष है। आज चारों ओर अधिकारकी लड़ाई शुरू हो रही है, लोगोंके जीवन दुःखमय बन गये हैं; कोई अधिकार-प्राप्तिके लिये व्याकुल है तो कोई अधिकार-रक्षाके लिये। भगवान्‌के लिये व्याकुल होनेवाले रैदास चमार और सजन कसाई शायद कोई नहीं, परन्तु मन्दिरप्रवेश सभी चाहते हैं और जिन्हें मन्दिर

या मन्दिरमें स्थित भगवान्‌की मूर्तिमें तनिक भी श्रद्धा नहीं है वे ही लोग सबको मूर्तिके सामने ले जानेपर तुले हुए हैं । क्या कहा जाय ! हमारा तमाम जीवन ही बाह्य हो गया, बाह्य वस्तुओंके लिये—इन्द्रिय-भोगोंके लिये बिक गया ! मांसके टुकड़ोंके लिये चील-कौओंकी-सी लड़ाई होने लगी ।

× × ×

किसी जमानेमें परमात्माकी प्राप्तिके लिये तप होते थे । आज भोगोंकी प्राप्तिके लिये होते हैं ! कभी भगवान्‌के प्रति आत्मसमर्पण होता था, आज भोगोंकी प्रतिमा पूजी जाती है ! कभी देहात्मबोध छोड़कर ब्रह्मात्मबोध किया जाता था; अब ब्रह्मात्मबोधकी अनावश्यकता समझी जाकर उस मार्गके पथिकोंको भी देहात्मबोधकी शिक्षा दी जाती है । बड़े-बड़े मनीषी, तपस्वी, संयमी पुरुष भी आज भोगोंकी प्राप्ति करने-करानेके लिये जीवनकी और धर्मकी बाजी लगाये बैठे हैं, और इसीको धर्म समझा जा रहा है ! इस भोगपरायणता—इन्द्रिय-सुखपरताका परिणाम क्या होता है ? मनुष्योंमें राक्षसी भावोंका उदय, द्वेष-हिंसा-प्रतिहिंसाका प्राबल्य, घोर अशान्ति और सुखके नामपर दुःखपूर्ण जीवन-यापन ।

× × ×

इसका प्रत्यक्ष प्रमाण भोग-सुख और भौतिक सत्ता-सामर्थ्यसे सम्पन्न समुन्नत कहानेवाले देशोंकी भीतरी दशा है । परन्तु इस दशाको भी देखना होगा ईश्वराभिमुखी ज्ञानसम्पन्न भारतीय नेत्रोंसे; हमने ये नेत्र खो दिये, कम-से-कम हमारे इन नेत्रोंपर जाले छा गये, इसीसे हम विपरीतदर्शी हो रहे हैं । वहाँकी सभी बातें हमें अच्छी लगती हैं चाहे वह बुरी-से-बुरी हों; ऐसा जादू छाया है कि उसने हृदयको ही 'पराया' बना दिया । इसीके परिणामस्वरूप आज हम वहाँके अनाचारमें सदाचार, पापमें पुण्य, स्वार्थान्धतामें देशभक्ति, अवनतिमें उन्नति, अधर्ममें धर्म और पतनमें उत्थानका विपरीत दृश्य देख रहे हैं, और सब ओर उसीके प्रवर्त्तनकी अन्धचेष्टामें तत्पर हैं ।

× × ×

जहाँ सुख है ही नहीं, वहाँ सुखको खोजना वैसा ही है जैसा तप्त मरुभूमिमें जल समझकर भटकना । भगवान् श्रीकृष्णने तो इस जगत्‌को 'अनित्य' और 'असुख' अथवा 'दुःखालय' और 'अशाश्वत' बतलाया है । और इसके प्रत्येक पदार्थमें 'जन्म-मृत्यु-जरा-व्याधि' रूप दुःख-दोष देखकर इससे वैराग्य करनेकी आज्ञा दी है और वैसा बनकर ही जगन्नाटकके सूत्रधार भगवान्‌की आज्ञानुसार अपने-अपने स्वांगके अनुकूल अभिनय करनेको निष्काम कर्म बतलाया है । आज हम भगवान् श्रीकृष्णकी आज्ञा मानकर लड़ने-मरनेको तो प्रस्तुत हैं परन्तु भोगेच्छा छोड़कर वैराग्य ग्रहण करनेके लिये जरा भी तैयार नहीं । फलस्वरूप निष्काम कर्मयोगके स्थानपर विकर्म—पाप-कर्म होते हैं—भोग-सुखेच्छासे प्रेरित होकर रागद्वेष-वश किये जानेवाले असत्य, कपट और हिंसायुक्त कर्म पाप न होंगे तो क्या होंगे ? पापका फल दुःख होता ही है; उसीका भोग भी हम खूब भोग रहे हैं । आश्चर्य और खेद तो यह है कि गीताकी दुहाई देकर मनमाने आचरण किये जा रहे हैं ।

× × ×

आज जो कुछ हो रहा है इसके अधिकांशमें न ज्ञान है, न निष्काम कर्म है और न भक्ति है । ज्ञानमें प्रधान बाधा है देहाभिमानकी, सो उसको खूब बढ़ाया जा रहा है । निष्काम कर्मयोगमें प्रधान बाधक है स्वार्थबुद्धि, जिसकी वृद्धिके लिये प्रत्येक सम्प्रदाय और दल जोरोंके साथ सङ्गठित हो रहे हैं और भक्तिमें प्रधान प्रतिबन्धक है शरणागतिमें कमी—भगवान्‌पर पूर्ण निर्भर न होना, सो यह भी प्रत्यक्ष

ही है। सच्चा ज्ञानी, सच्चा निष्कामकर्मी और सच्चा भक्त कभी छल, कपट, दम्भ, असत्य, अन्याय और हिंसा आदिका अवलम्बन नहीं कर सकता।

× × ×

क्योंकि ज्ञानके साधनमें देहात्मबुद्धिका—शरीरमें 'मैं' बुद्धिका त्याग करना पड़ता है, उसके लिये आत्मा शरीरसे उसी प्रकार अलग है, जिसप्रकार दूसरे शरीरोंसे हमारा शरीर। यह स्थिति प्राप्त होनेपर अर्थात् देहात्मबुद्धिके छूट जानेपर पापकर्म नहीं बन सकते। इसी प्रकार स्वार्थ-बुद्धिके परित्याग हो जानेपर ईश्वरार्थ किये जानेवाले निष्काम कर्म भी पापयुक्त नहीं हो सकते। और भगवत्-भक्तिमें तो मनुष्य भगवान्‌के शरण ही हो जाता है, उस अवस्थामें उसके दूषित भावोंका त्याग स्वाभाविक ही होता है। जहाँ दुष्कर्म होते हैं, सफलताके लिये शास्त्रविरुद्ध कर्मोंका, पापोंका आश्रय लिया जाता है, वहाँ ज्ञान, निष्काम कर्म और भक्तिका स्वप्न देखना मोहमात्र है।

× × ×

इस मोहका भङ्ग होना आवश्यक है, परन्तु हो कैसे ? अज्ञानजनित भोग-लोलुपताके अन्धकारने हमारे ज्ञानको ढँक लिया है और चारों ओरसे इस अन्धकारको और भी घन करनेका अथक प्रयत्न हो रहा है। इस अन्धकारकी घनताको ही ज्ञानका प्रकाश कहा जाता है। मनुष्यकी बुद्धि आज उल्लू और चमगीदड़की दृष्टि-जैसी हो गयी है, जैसे इन पक्षियोंको दिनमें अँधेरा और रातको प्रकाश दीखता है, वैसे ही हमें भी आज अन्धकारमें ही प्रकाशका भ्रम हो रहा है, इसीसे हम 'कामोपभोगपरायण' होकर सैकड़ों आशाकी फाँसियोंमें बँधे हुए काम-क्रोधादि साधनोंसे 'कामभोगार्थ' 'अन्यायपूर्वक अर्थ-प्राप्ति' के उपायोंमें लग रहे हैं। मोहने हमें घेर लिया है। अभिमानने हमें अन्धा कर दिया है, लोभने हमारी वृत्तिको बिगाड़ दिया है, मदने हमें उन्मत्त बना दिया है, इसीसे आज हम 'अहंकार-बल-दर्प-काम-क्रोध'का आश्रय लेकर 'सर्वभूतस्थित' भगवान्‌के साथ द्वेष करने लगे हैं। इन आसुरी भावोंका परिणाम नरककी यन्त्रणाएँ और अधम गतिके सिवा और क्या हो सकता है ?

× × ×

उपाय क्या है ? उपाय है—भगवदाराधन ! जिन लोगोंको कुछ भी भगवान्‌में विश्वास है वे सबकी ऐसी बुद्धि होनेके लिये भगवान्‌से सरल-श्रद्धायुक्त अकृत्रिम प्रार्थना करें। उठते हुए भगवत्-विश्वासको अपने शुभ आचरण और सच्ची भक्तिके द्वारा फिर जमावें। भगवत्-श्रद्धाके सूखते हुए वृक्षकी जड़को सच्ची निर्भरताकी अश्रु-जल-धारासे सींचें। आप्त-वचनोंपर श्रद्धा करें। ऋषि-मुनियोंको भ्रान्त मानना छोड़ दें। जीवनको तप-संयमसे पूर्ण बनाकर भगवद्-कृपाका आश्रय ग्रहण करें। अटल विश्वास तथा परम श्रद्धाके साथ भगवान्‌के चरणोंकी सेवा करें और उनके पवित्र नामका जप करें।

× × ×

मनुष्यको सावधान होकर यह सोचना चाहिये कि यहाँ सभी भोग-सुख अनित्य हैं, बिजलीकी भाँति चञ्चल हैं। शरीर कच्चे घड़ेके समान अचानक जरा-सी ठेस लगते ही नष्ट हो जानेवाला है, इसलिये भोगोंसे मन हटाकर भगवान्‌में प्रेम करें। भगवान्‌के लिये ही जगत्‌के सारे कार्य करें। जगत्‌के लिये भगवान्‌को कभी नहीं भुलाया जाय। भगवान्‌के लिये जगत्‌को छोड़ना पड़े तो आपत्ति नहीं, परन्तु जगत्‌के लिये भगवान् कभी न छूटें। यदि मनुष्य इसप्रकार निश्चय कर ले तो फिर जगत्‌के छोड़नेकी भी जरूरत नहीं पड़ती, सारा जगत् भगवन्मय ही तो है।

हरिरेव जगत्, जगदेव हरिः।

"शिव"

# अर्जुनका मोह

( लेखक—श्रीजयदयालजी गोयन्दका )



एक सज्जनका कहना है कि श्रीमद्भगवद्गीता-के पहले अध्यायमें दोनों पक्षकी सेनाओं-को देखकर अर्जुनका युद्धसे हटनेका यत्न करना और भगवान् श्रीकृष्णके सामने अनेकों युक्तियोंका उपस्थित करना इस उद्देश्यसे जान पड़ता है कि कौरवोंकी ग्यारह अक्षौहिणी बृहत् सेना और भीष्म, द्रोण, कर्ण, कृप, अश्वत्थामा और शल्य आदि महारथियोंको देखकर अर्जुनके मनमें यह सन्देह हो गया था कि इस विशाल सेनाको हम लोग शायद ही जीत सकेंगे और हारनेपर बड़ी बदनामी होगी। इसलिये कुछ ऐसी युक्तियाँ पेश की जायँ और युद्धसे हटनेके ऐसे कारण बतलाये जायँ जिनसे बदनामी न होकर उलटी प्रशंसा हो और युद्ध भी न करना पड़े। इसीलिये अर्जुनने पहले अध्यायके २९ वें श्लोकसे लेकर ४६ वें श्लोकतक बड़ी बुद्धिमानी और चातुरीके साथ यह दिखलाया कि 'जिन भाई-बन्धुओंके लिये राज्यकी आवश्यकता है जब इस महायुद्धमें उन्हीं सारे सम्बन्धियोंका विनाश हो जायगा तो फिर राज्य लेकर करना ही क्या है? अवश्य ही ये आततायी हैं परन्तु हैं तो हमारे भाई ही, अतएव मैं इनको मारना नहीं चाहता। यही नहीं, बल्कि इनके नाशमें मैं एक बड़ी हानि और देखता हूँ। कुलके नाश होनेपर सनातन कुल-धर्म नष्ट हो जाते हैं और सम्पूर्ण कुल पापसे छा जाता है जिससे स्त्रियाँ दूषित हो जाती हैं, वर्णसंकर सन्तान उत्पन्न होती हैं और उसके परिणामस्वरूप श्राद्ध-तर्पणकी क्रियाएँ लुप्त होकर समस्त कुल-धर्म और जाति-धर्मका नाश हो जाता है, जिससे मनुष्योंको अनन्त कालतक नरकोंमें निवास करना पड़ता है। ये [illegible] कौरव चाहे लोभवश इस पापको न समझें या समझकर भी उपेक्षा करें परन्तु हम बुद्धिमान् ऐसा नहीं कर सकते। इसलिये मैं तो यही उत्तम समझता हूँ कि इनपर शस्त्रप्रहार न करूँ और उस हालतमें मुझ निःशस्त्रको अगर ये मार भी डालें तो इसमें मेरा कल्याण ही होगा।'

कैसी अच्छी युक्ति है! लड़ना भी न पड़े और धर्मप्रेमी, कुलप्रेमी, लोभरहित भ्रातृप्रेमी और बुद्धिमान् भी कहलानेका सहज ही साधन हो जाय। परन्तु श्रीकृष्णने अर्जुनकी इन युक्तियोंपर कोई ध्यान नहीं दिया और उसके इस कथनको अनार्योचित, अस्वर्ग्य और अकीर्तिकर बतलाकर उसे हृदयकी दुर्बलता और क्लीबताको त्यागकर युद्धके लिये खड़े होनेका आदेश दिया। परन्तु अर्जुनके तो मनमें दूसरी बात थी। वह तो किसी भी प्रकारसे युद्ध करना नहीं चाहता था और अपनी असमर्थता बतलाकर युद्धसे हटनेमें भी सङ्कोच करता था, इसलिये उसने पहली युक्तिसे काम न बना देखकर बड़ी बुद्धिमानीके साथ दूसरी युक्ति पेश की। उसने कहा—

**कथं भीष्ममहं संख्ये द्रोणं च मधुसूदन।**
**इषुभिः प्रति योत्स्यामि पूजार्हावरिसूदन॥**
**गुरूनहत्वा हि महानुभावान्**
**श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके।**
**हत्वार्थकामांस्तु गुरूनिहैव**
**भुञ्जीय भोगान्रुधिरप्रदिग्धान्॥**

'हे मधुसूदन! इसमें कायरताकी कोई बात नहीं है। भला, आप ही बतलाइये, युद्धमें मैं पितामह भीष्म और गुरु द्रोणाचार्यके हृदयको किसप्रकार बाणोंसे विद्ध कर सकूँगा? जो मेरे परम पूजनीय हैं उनसे लड़ना मुझसे कैसे सम्भव होगा? इन गुरुजनोंको मारनेपर

अगर राज्य भी प्राप्त हो गया तो गुरुओंके खूनसे सने हुए उस राज्यके भोगोंको मै कैसे भोगूँगा ? इसलिये मैं तो अपने लिये इन महानुभाव गुरुजनोंको मारनेकी अपेक्षा भीख माँगकर खाना अधिक कल्याणकारी समझता हूँ !' इस युक्तिमें भी अर्जुनने कमाल कर दिया। यदि इस दलीलपर अर्जुनको युद्धसे हटनेका मौका मिल जाता तो वह बड़ा भारी त्यागी, वैरागी और गुरुजनोंका भक्त ही कहलाता, परन्तु जब श्रीकृष्ण कुछ भी नहीं बोले तब अन्तमें असली बात अर्जुनके मुँहसे किसी प्रकार निकल ही गयी। उसने कहा—

**न चैतद्विद्मः कतरन्नो गरीयो**
**यद्वा जयेम यदि वा नो जयेयुः।**
**यानेव हत्वा न जिजीविषाम-**
**स्तेऽवस्थिताः प्रमुखे धार्तराष्ट्राः॥**

'कदाचित् लड़ें भी तो यह भी तो पता नहीं कि लड़ना ही ठीक है। कौन कह सकता है कि ये जीतेंगे या हम जीतेंगे आदि।' इसके बाद अगले श्लोकमें तो अर्जुनने—

**'कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः'**

—आदि कहकर तो हृदयकी कायरतातकको स्वीकार किया है। इससे यही बात सिद्ध होती है कि अर्जुन घबड़ा गया था और अपनी बात ऊँची रखकर युद्धसे हटना चाहता था।

गम्भीरतासे विचार करनेपर अर्जुनकी दलीलें भी बिल्कुल पोच सिद्ध होती हैं। पहली दलील तो उसकी यह थी कि इन सम्बन्धियोंको मारकर मैं राज्य लेना नहीं चाहता—तो क्या यह बात उसे पहले नहीं सूझी थी जब वह युद्धके लिये जोर-शोरसे लगा था ? क्या उस समय ये भाई नहीं थे ? दूसरी दलील थी—कुलके नाशकी, सो कुलके नाशका सूत्रपात तो पहलेसे ही हो चुका था। भीमको जहर देना, लाक्षागृहमें आग लगाना, इधरसे कौरवोंके मारनेकी प्रतिज्ञाएँ किया जाना—क्या कुलनाशके चिह्न नहीं हैं ? तीसरी युक्ति है—वर्णसंकरताके फैलनेकी, जो पहलेसे ही फैली हुई थी। अर्जुन क्या जानता नहीं था कि हमारे पिता पाण्डु और चचा धृतराष्ट्र एवं हम पाँचों भाई वर्णसंकर हैं ? इसमें नयी बात ही कौन-सी थी ? चौथी युक्ति गुरुओंके साथ युद्ध करने और उन्हें मारनेमें हिचककी थी। पर विराट-नगरमें क्या ये ही भीष्म-द्रोण नहीं थे जिनको अर्जुनने बाणोंसे घायल कर दिया था। उस समय यह गुरुभक्ति क्यों नहीं उमड़ी ? इन सारी बातोंपर विचार करनेसे हमारा उपर्युक्त कथन सत्य सिद्ध हो जाता है और यह मानना पड़ता है कि अर्जुनके शस्त्र छोड़कर बैठनेमें मुख्य कारण युद्धमें अपने हारनेकी सम्भावना ही थी, जिसको वह छिपाना चाहता था।'

( उत्तर )

उपर्युक्त कथनमें अर्जुनपर कपटी और कायर होनेका दोषारोपण किया गया है जो ऊपरसे देखनेमें युक्तियुक्त-सा प्रतीत होता है परन्तु विचार करनेपर सर्वथा भ्रान्त सिद्ध हो जाता है। मेरी समझसे उस समय अर्जुनके मनमें मुख्य बात यह कदापि नहीं थी। महाभारतसे यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि अर्जुन 'नर' नामक महर्षिका अवतार था और साक्षात् नारायण भगवान् श्रीकृष्ण उसे अपना मित्र मानते थे, यही नहीं, उसके रथपर सारथिका काम करते थे। ऐसा भगवत्सखा महापुरुष कदापि इसप्रकारका नहीं हो सकता। श्रीकृष्णको योगी और श्रेष्ठ पुरुष मानें तो भी उनके मित्रमें ऐसा कपट और भीरुता कदापि नहीं होनी चाहिये। जिस अर्जुनने सभापर्वमें वन जाते समय यह प्रतिज्ञा की थी कि मै वापस लौटकर सब कौरवोंका वध कर दूँगा, जिस अकेले अर्जुनने कौरवोंके सारे महारथियोंको हरा दिया था, जिसने युद्धमें साक्षात्

शंकरकी प्रसन्नता प्राप्त की थी और जिसने देवताओं-के पक्षमें युद्धकर देव-शत्रुओंको पराजित किया था, उसमें सात अक्षौहिणी सेना और श्रीकृष्णके साथ रहते हुए ऐसी बात मुख्यरूपसे कभी हो ही नहीं सकती। यह सम्भव है कि मोह प्राप्त होनेके कारण अज्ञानके हेतुसे अन्य दोषोंके साथ कायरताका दोष भी आंशिकरूपसे आ गया हो; परन्तु कपटका दोष उसके हृदयमें कभी नहीं आ सकता। अन्दर कुछ और हो तथा बाहर कुछ और कहे—यह बात अर्जुनके जीवनमें कभी नहीं घटी। कायरताका आंशिकरूपसे आना तो उसने स्वीकार ही किया है पर कपटका लाञ्छन उसपर कदापि नहीं लग सकता। अर्जुनने उस समय जो कुछ कहा वह उसके हृदयका सच्चा भाव था। वह पहले जानता था कि युद्धमें भाइयोंसे ही लड़ना है और यह भी जानता था कि इसमें कुल-नाश होगा परन्तु उनको अपने सारे सम्बन्धियोंके साथ मरने-मारनेके लिये खड़े देखकर अर्जुनको मोह हो गया। कुल-नाशकी बात उसने कपटसे नहीं कही, मोहवश कही।

अर्जुनने जो यह कहा कि 'कुलकी स्त्रियाँ दूषित होनेसे वर्णसङ्करकी उत्पत्ति होती है, वह वर्णसङ्कर कुलघातियोंको और कुलको नरकमें ले जानेके लिये ही होता है। लोप हुई पिण्ड और जलकी क्रियावाले इनके पितर लोग भी गिर जाते हैं।' सो सर्वथा ठीक ही कहा। भगवान् इसका उत्तर क्यों देने लगे? यदि अर्जुनका यह कहना शास्त्रविरुद्ध या निर्मूल होता तो भगवान् इसका खण्डन करते। स्त्रियोंके दूषित होनेपर वर्णसङ्करकी उत्पत्ति होती है और वर्णसङ्करसे श्राद्ध और तर्पणकी क्रियाओंका लोप होकर जाति और कुलधर्मकी हानि और पितरोंका पतन होता है—यह बात शास्त्र-सम्मत है। सारी स्मृतियोंने इस बातको माना है। भगवान् भी इसका निषेध नहीं करते। इससे इस सिद्धान्तकी सत्यता ही सिद्ध होती है। इसपर यदि कोई कहे कि यदि अर्जुनकी यह दलील ठीक थी तो फिर भगवान्‌ने कुलका नाश क्यों करवाया? इसका उत्तर यह है कि इन सब बातोंका होना और युद्धमें सबका मारा जाना आत्मतत्त्वके सामने अत्यन्त तुच्छ है। सम्यक् ज्ञान न होनेतक संसारकी यह उथल-पुथल सर्वदा बनी ही रहेगी। अतएव सत्य होनेपर भी मुक्तिके सामने ये सब बातें नीची ही हैं। भगवान् अर्जुनको इस श्रेणीसे हटाकर ऊपरकी श्रेणीके कार्यमें लगाना चाहते थे। इसीलिये उन्होंने कहा कि—

**क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते।**
**क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप॥**

हे अर्जुन! नपुंसकताको मत प्राप्त हो। यह तेरेमें योग्य नहीं है। हे परन्तप! तुच्छ हृदयकी दुर्बलताको त्यागकर युद्धके लिये खड़ा हो। क्षत्रिय होकर कायरताको प्राप्त होना निन्दनीय है; इसके लिये भी भगवान्‌ने कायरताकी निन्दा की। आगे चलकर भी भगवान्‌ने दूसरे अध्यायके श्लोक ३१।३७ में यही कहा है कि क्षत्रियके लिये कायरता अत्यन्त अकीर्तिकारक है और निन्दाकी अपेक्षा क्षत्रियका युद्धमें मर जाना कहीं उत्तम है। भगवान्‌ने इसके बाद मोक्षको सबसे उत्तम बतलाया है। मनुष्यको मुक्तिके लिये प्रयत्न करना चाहिये, वह न हो सके तो स्वर्गके लिये; नहीं तो कम-से-कम अपकीर्तिसे बचनेके लिये तो अवश्य ही चेष्टा करनी चाहिये। इसीलिये मनीषी लोग स्वर्गके लिये कीर्ति या मान-प्रतिष्ठाका और मुक्तिके लिये इन सबका त्याग कर दिया करते हैं। भगवान्‌ने भी यही कहा कि 'तेरा यह अज्ञान न मुक्ति चाहनेवाले श्रेष्ठ पुरुषोंसे आचरण किया हुआ है, न स्वर्गको देनेवाला है और न कीर्तिका करनेवाला है'—

**अनार्यजुष्टमस्वर्ग्यमकीर्तिकरमर्जुन।**

इस तरह कायरताकी निन्दा की, पर अर्जुनकी वर्णसङ्करता-सम्बन्धी युक्तिका खण्डन नहीं किया।

इसपर यह कहना कि पाण्डु, धृतराष्ट्र और अर्जुन आदि तो वर्णसङ्कर थे ही, कदापि युक्तियुक्त और सत्य नहीं है। सत्यवती और पितामह भीष्म-सरीखे महापुरुषोंने आपत्तिकालके गौण-धर्मके रूपमें वेदव्यासजीके द्वारा शास्त्रसम्मत नियोग करवाया था, इसी प्रकार कुन्तीने आपत्तिकालमें पतिदेवकी आज्ञासे सन्तान उत्पन्न की थी। यह वर्णसङ्करता नहीं है। स्त्री या पुरुष कामपरवश परपुरुष या परस्त्रीसे अवैध व्यवहार करते हैं, तभी वर्णसङ्कर सन्तान कहलाती है। आपत्तिकालमें महापुरुषोंकी आज्ञासे स्त्री-पुरुष दोनों ही काम-चिन्तासे सर्वथा शून्य होकर धर्मानुसार विधिवत् मर्यादित व्यवहार करते हों, उससे उत्पन्न होनेवाली सन्तान वर्णसङ्कर नहीं कहलाती। अतएव अर्जुनने मनकी बातको छिपाकर केवल ऊपरसे वर्णसङ्करताकी युक्ति पेश की, यह बात कदापि नहीं मानी जा सकती।

अर्जुनकी यह युक्ति भी सर्वथा हृदयकी ही थी कि मैं गुरुओंके रुधिरसे सने हुए भोग नहीं चाहता। यहाँ यह कहना कि विराट-नगरमें अर्जुनने इन्हीं गुरुओंसे तो युद्ध किया था, उचित नहीं जान पड़ता। वहाँ दोनों ही ओरसे किसीको मारनेका उद्देश्य नहीं था। कौरवोंका उद्देश्य था पाण्डवोंका पता लगाना और अर्जुनका उद्देश्य था राजा विराटकी गौओंको उनके हाथसे छुड़ा लेना। परन्तु यहाँ कुरुक्षेत्रमें तो उन्हें मारकर राज्य प्राप्त करनेकी बात थी, अतएव अर्जुनका वैसा कहना युक्तियुक्त ही था। परन्तु अर्जुन युद्धसे हटना चाहता था सो बात नहीं। उसको मोह हो गया था, उसकी बुद्धि चकरा गयी थी; इसीलिये तो उसने कहा कि—

**कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः**
**पृच्छामि त्वां धर्मसंमूढचेताः।**
**यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे**
**शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्॥**

'कायरतारूप दोष करके उपहत हुए स्वभाववाला और धर्मके विषयमें मोहितचित्त हुआ मैं आपको पूछता हूँ कि जो कुछ निश्चय किया हुआ कल्याण-कारक साधन हो वह मेरे लिये कहिये, क्योंकि मैं आपका शिष्य हूँ, इसलिये आपके शरण हुए मुझको शिक्षा दीजिये।'

अर्जुनमें मोहके कारण कायरता आदि दोष आ जानेके कारणसे कर्तव्यविमूढ़ता आ गयी, इसीसे भगवान्‌की शरणागत होकर उनसे सलाह पूछी; परन्तु मोह इतना बढ़ गया था कि शरण होनेके बाद भी अर्जुन यह कह बैठा कि 'इस भूमिमें निष्कण्टक धनधान्यसम्पन्न राज्यको और देवताओंके स्वामीपनेको पाकर भी मैं उस उपायको नहीं देखता जो मेरी इन्द्रियोंको सुखानेवाले शोकको दूर कर सके। अतएव मैं युद्ध नहीं करूँगा।' अर्जुनका यह कथन सर्वथा नीतिविरुद्ध था; इस हेतुसे भी भगवान्‌ने हँसकर उसके पाण्डित्यका विरोध किया था मानो उन्होंने अर्जुनकी मूर्खतापर हँसते हुए यह सङ्केत किया कि जब तू मेरी शरण हो गया तो फिर तुझे यह कहनेका क्या अधिकार है कि मैं युद्ध नहीं करूँगा। एक ओर तो कहता है कि मैं शरण हूँ, आप उपदेश दें, जो कहें सो करूँ और दूसरी ओर उपदेश सुननेसे पहले ही मनमानी कर बैठता है। इसी मूर्खतापर तो भगवान् हँसे थे। इससे सिद्ध होता है कि अर्जुनको मोह था और मोहकी दशामें ऐसा हो जाना सर्वथा युक्तियुक्त और सम्भव है।

यह मोह क्यों हुआ, इसपर कुछ लोग कहा करते

हैं कि 'भगवान्‌की लीलासे अर्जुनको मोह हो गया क्योंकि इसी बहाने उन्हें गीताका प्रचार करना था। किन्तु यह बात युक्तिसङ्गत नहीं मालूम होती। 'कर्तुमकर्तुमन्यथा कर्तुं समर्थः' भगवान्‌के लिये इस उद्देश्यसे अर्जुनको मोहाच्छादितकर उसे दोषी बनाना कोई उच्च श्रेणीका कार्य नहीं है। अतएव भगवान्‌के लिये ऐसी कल्पना करना अनुचित है। वास्तवमें अर्जुन शूर-वीर था, अपने धर्मको समझता था, इसलिये उसका युद्धकी तैयारी करना और कौरवोंको चुनौती देना सर्वथा न्यायसङ्गत था, किसी प्रकार भी अनुचित नहीं। परन्तु भक्त होनेपर भी अर्जुनको उस समयतक भगवान्‌के तत्त्वका पूर्ण ज्ञान नहीं था। पूर्ण ज्ञान न होनेतक विषयकी सन्निधिसे थोड़ा-सा दोष भी विस्तारको प्राप्त हो जाता है। जैसे कटा हुआ वृक्ष जलके संयोगसे फिर पनपकर फैल जाता है, वैसे ही विवेकी पुरुष भी विषयोंकी सन्निधिसे विषयी-सा बनकर लक्ष्यच्युत हो जाता है। दोनों ओरकी इन सेनाओंमें अपने समस्त सगे-सम्बन्धियों और कुटुम्बियोंको देखकर और उनका मरण निश्चित जान इसी प्रकार अर्जुनको भी मोह हो गया और उसीके कारण अर्जुनने पहले अध्यायके २८ वें श्लोकसे ४७ वें श्लोकतक और दूसरे अध्यायके ३ रे श्लोकसे १० वें श्लोकतक अपने हृदयकी सच्ची-सच्ची युक्तियाँ पेशकर युद्धसे हटनेका प्रयत्न किया। अर्जुनके इस कथनमें छल-कपट या छिपावका आरोप करना सर्वथा अन्याय और युक्तिविरुद्ध है।

# महापुरुषकी वाणी

(संकलनकर्त्ता—पं० श्रीगोपीनाथजी कविराज एम० ए०, प्रिन्सिपल गवर्नमेण्ट संस्कृत-कालेज, काशी)

## श्रीश्रीशिवरामकिङ्कर योगत्रयानन्द *

(१)

विश्वाससे सभी कुछ हो सकता है। परन्तु किस शक्तिद्वारा किसप्रकार कौन-सा कार्य सम्पन्न होता है, यह नहीं कहा जा सकता। एक छात्र मैट्रिक-क्लासमें पढ़ता था, वह संस्कृत बिल्कुल नहीं जानता था, यहाँतक कि देवनागरी अक्षरतक नहीं पहचानता था। उसकी मुझपर बड़ी श्रद्धा थी। समय-समयपर प्रसंगवश मैं उसे पढ़नेको कहा करता था। परन्तु संस्कृत-में तो उसकी बिल्कुल ही रुचि नहीं थी। परीक्षाके पूर्व मैंने उसे विशेष मन लगाकर पढ़नेके लिये कहा, उसने कहा 'आपकी कृपा होगी तो मैं बिना ही पढ़े पास हो जाऊँगा।' मैंने कहा 'अच्छी बात है, इस पुस्तकको चाहे जहाँसे हठात् खोलो, जो पन्ना निकले, उसीको अच्छी तरह याद कर लो, तुम पास हो जाओगे।' उसने पुस्तक खोली, पर वह तो देवनागरी अक्षरतक नहीं जानता था। मैंने उस पृष्ठके श्लोकादिको बंगलामें लिखकर उसे अच्छी तरह पढ़ा दिया। आश्चर्यकी बात है कि सचमुच उसी पृष्ठका पर्चा आया और उस एक ही पृष्ठके पढ़नेसे वह तृतीय श्रेणीमें उत्तीर्ण हो गया।

(२)

विश्वासके बलसे असम्भव भी सम्भव हो जाता है। कलकत्तेमें पूर्णचन्द्र मुखोपाध्याय नामक एक इञ्जिनियर

* यह महापुरुष ज्ञान, भक्ति और योग-मार्गके एक प्रसिद्ध साधक और अद्भुत शक्तिशाली पुरुष थे। इनमें भगवद्भक्ति और भगवद्विश्वास असाधारणरूपसे प्रकट रहनेके कारण इनके जीवनमें अनेकों अलौकिक घटनाओंका समावेश हो गया था। यह बड़े भारी विद्वान् भी थे। प्राच्य और पाश्चात्य अनेक शास्त्रोंके पण्डित थे। 'आर्य-शास्त्रप्रदीप' आदि ग्रन्थोंका निर्माणकर आपने देश-विदेशमें अच्छी प्रसिद्धि प्राप्त की थी। प्रसंगवश तथा उपदेशरूपसे मैंने इनके मुखसे बहुत-सी बातें सुनी थीं, उन्हींमेंसे कुछ संग्रह कर दी गयी हैं। —गोपीनाथ कविराज

थे। वह पाँचसौसे कुछ अधिक वेतन पाते थे, पहले उन्होंने काश्मीरमें नौकरी की थी। वह और उनके परिवारके सभी लोग मुझपर बहुत ही भक्ति रखते, खास करके उनकी माता बड़ी ही भक्तिशालिनी थीं। वह सदा ही मुझसे पूछकर कार्य किया करतीं। उनको बहुत दिनोंका हृद्रोग था। अवस्था क्रमशः बिगड़ती जा रही थी। एक दिन उन्होंने बड़े ही दुःख और आग्रहके साथ मुझसे कहा, 'बाबा! मेरी जैसी स्थिति है, इसको देखते शरीर अधिक दिन टिकता नहीं दीखता। मेरी बड़ी इच्छा है कि मैं मरनेके पहले कुछ तीर्थ-स्थानोंके दर्शन कर आऊँ।' मैंने उनको धीरज देते हुए कहा—'अच्छा, मैं आपको तीर्थ-दर्शन कराऊँगा, परन्तु मैं जहाँ-जहाँ जो कुछ देखनेको कहूँ, आप ठीक उसीके दर्शन करें, उसके सिवा कहीं न जायँ। मेरे कथनानुसार चलेंगी तो आप तीर्थ-दर्शन कर सकेंगी, नहीं तो कष्ट भोगना पड़ेगा।' उन्होंने यह स्वीकार कर लिया और वह तीर्थयात्राके लिये चल पड़ीं। परन्तु यात्रामें ठीक-ठीक मेरे कथनानुसार न कर सकीं। उनमें श्रद्धा और धर्म-विश्वास इतना अधिक था कि किसी तीर्थमें जाकर वहाँके सभी दर्शनीय स्थानोंको देखे बिना वह आगे नहीं बढ़ सकती थीं। शेषमें वह जब (मेरे कथनके विरुद्ध) गिरनार-पहाड़पर चढ़ रही थीं, तब बीचहीमें बड़े जोर-से उनके हृदयमें धड़कन शुरू हो गयी; ऐसी दशा हो गयी कि न ऊपर चढ़ा जाय और न नीचे उतरा जाय। इस स्थितिमें उन्होंने अत्यन्त व्याकुल हो प्राण भरकर मुझे याद किया। तीर्थयात्रा पूर्ण करके काशी लौटकर देह-त्याग करनेकी उनकी इच्छा थी, पर जब उन्होंने देखा कि शरीरकी अवस्था देखते काशीमृत्युकी सम्भावना नहीं है तब अत्यन्त ही कातरभावसे मेरा स्मरण करने लगीं। कुछ ही देर बाद उन्होंने देखा, ठीक मेरी ही आकृति-प्रकृतिका एक आदमी उन्हें गोदीमें लेकर ऊपर ले गया और वहाँके सब स्थानोंके दर्शन करवाकर धीरे-धीरे नीचे उतार गया। उसके स्पर्शसे उनके हृदयकी धड़कन कम हो गयी और वह अपनेको स्वस्थ देखने लगीं। कहना नहीं होगा, इस घटनाका मुझे रत्तीभर भी पता नहीं था। इसके बाद वह कलकत्ते सकुशल पहुँच गयीं। उनके सामने जो मेरी मूर्ति आविर्भूत हुई थी, उसे भगवान्‌का रूप समझना चाहिये। भगवान् विश्वरूप हैं—उनको भक्त जिस रूपमें देखना चाहता है वे उसी रूपमें उसको दर्शन देकर कृतार्थ करते हैं। गुरुको ईश्वर समझना ही शास्त्रका उपदेश है। वृद्धाने भी यही किया था। मैं तो पाषाण हूँ, परन्तु पाषाणमें भी भक्ति-विश्वास करनेसे श्रीभगवान्‌की अभिव्यक्ति हो जाती है।

इसके बाद वह काशीके लिये व्याकुल हो उठीं परन्तु डाक्टर आर० एल० दत्त आदिने उन्हें काशी जानेसे रोका और कहा कि 'काशी तो दूर रही, ऊपरसे नीचे उतरनेमें ही इनकी मृत्यु हो जा सकती है।' वृद्धाने उसी समय तारद्वारा मुझे सारी अवस्था जनाकर मेरा आदेश चाहा। मैंने उत्तर दिया—'कोई कुछ भी कहे, भय नहीं है, तुम चली आओ।' वृद्धा तार पाकर आनन्दके मारे अधीर हो उठीं और बड़े उत्साह-के साथ ऊपरसे नीचे उतर आयीं, उनका कुछ भी अनिष्ट नहीं हुआ। उस दिन काशी भेजनेकी व्यवस्था की गयी। यथासमय वह सकुशल काशी पहुँच गयीं।

वृद्धाने रास्तेमें जल भी नहीं पीया था, मुझको प्रणाम किये बिना जल ग्रहण करनेकी उनकी इच्छा नहीं थी। सब लोग काशी-स्टेशनपर उतरे और नावमें सवार होकर केदारघाट आ रहे थे। उस समय मैं सोनारपुरामें रहता था। परन्तु उस दिन दैवक्रमसे नौका करके अस्सीपर स्नान करने गया था। वहाँसे लौटते समय केदारघाटपर गंगाजीके अन्दर ही उनसे भेंट हो गयी। वे सब-के-सब हठात् मुझको देखकर आनन्दमें डूब गये। कैसा आश्चर्य है! उस दिन भगवान् ही मुझको अस्सी-स्नानके बहाने वहाँ ले गये, नहीं तो मुझे ढूँढ़नेमें उन्हें बड़ा कष्ट होता और अनशनव्रत ले रखनेवाली रोगिणी वृद्धाके क्लेशकी सीमा न रहती। (क्रमशः)

# भगवान्के आश्वासनपर विश्वास करो

**अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्। साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥**
**क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति। कौन्तेय ! प्रति जानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥**
**( गीता ९ । ३०-३१ )**

इन दो श्लोकोंमें दयामय भगवान् श्रीकृष्णने पापग्रस्त निराश जीवोंको बड़ा ही आश्वासन दिया है। कोई किसी भी स्थितिमें क्यों न हो, उसका अबतकका जीवन किसी भी प्रकारसे क्यों न बीता हो, वह कितने ही बड़े-से-बड़े दुराचारमें प्रवृत्त क्यों न रहा हो, यदि वह इस समय अपने मनमें यह दृढ़ निश्चय कर ले कि जितना जीवन अब बाकी बचा है, वह सबका सब—पूराका पूरा—केवल भगवान्के लिये ही लगाया जायगा तो इस निश्चयके साथ ही वह तत्काल धर्मात्मा बन जाता है। 'क्षिप्र' शब्द इसी बातको प्रकट करता है। तदनन्तर वह उस परम शान्तिको—शाश्वत परम धामको प्राप्त हो जाता है जिसको पाकर फिर कुछ भी पाना शेष नहीं रहता। इसी सिद्धान्तको और भी दृढ़ करनेके लिये भगवान् प्रतिज्ञापूर्वक यह घोषणा करते हैं कि 'हे अर्जुन ! इस बातको सत्य समझ कि मेरे भक्तका नाश नहीं होता।' भक्तवत्सल भगवान् शेष जीवनके भगवदर्थ बिताने और अनन्यभावसे भजन करनेका निश्चय करनेवालेको अपना भक्त—निज जन—समझ लेते हैं। उसने पहले क्या किया था—इस बातकी ओर भगवान् कुछ भी ध्यान नहीं देते। वे देखते हैं केवल उसकी वर्तमान स्थितिको। इस बातको समझकर अपना कल्याण चाहनेवाले पुरुषको चाहिये कि वह अपने वर्तमान जीवनको श्रीहरिके चरणोंमें समर्पण करनेकी चेष्टा करे।

भविष्य तो वर्तमानका फल है और वर्तमान जीवन अनन्यभावसे श्रीहरि-चरणाश्रित हो जानेपर भूतकालके सभी पाप-कर्म जल जाते हैं। मनुष्य जो कुछ कर्म करता है, उसका सञ्चित बनता है। सञ्चितसे स्फुरणा होती है। जो नया कर्म किया जाता है, उसीकी स्फुरणा अधिक और पुरानेकी कम होती है। गोदाममें माल भरा होता है और नया-नया माल भरता जाता है, निकालनेके समय हालका भरा हुआ ऊपरका माल पहले निकलता है और बहुत समय पूर्वका भरा हुआ नीचेका माल पीछे निकलता है, वैसे ही नये कर्मोंके सङ्कल्प अधिक आते हैं। यही सबका अनुभव है कि जिन कर्मोंमें हम दिन-रात लगे रहते हैं प्रायः उन्हींके सङ्कल्प अधिक आते रहते हैं—पूर्वके कर्मोंको हम धीरे-धीरे भूलते जाते हैं। नवीन सञ्चित की स्फुरणा ज्यादा होगी, बार-बार जैसी स्फुरणा होगी वैसा ही कर्म होगा और वही कर्म फिर सञ्चित बनकर नयी स्फुरणाओंका हेतु बनेगा एवं उन्हीं स्फुरणाओंसे फिर वैसे ही कर्म होंगे। तात्पर्य यह कि अच्छे कर्मोंसे अच्छा सञ्चित, अच्छे सञ्चितसे अच्छी स्फुरणा और अच्छी स्फुरणासे फिर अच्छे कर्म होते हैं। इसप्रकार शुभके चक्रमें पड़ा हुआ जीवन क्रमशः अत्यन्त शुद्ध बन जायगा एवं अशुभ सञ्चितको अपना कार्य (अशुभ सङ्कल्पोंकी उत्पत्ति) करनेका अवसर ही प्राप्त नहीं हो सकेगा। पुराने अशुभ सञ्चित नये शुभके नीचे दब जाते हैं और यह (शुभ) बढ़कर जब भगवान्की पराभक्तिरूपमें परिणत हो जाता है तो उन पहलेके समस्त शुभाशुभ सञ्चितमें आग लग जाती है जिससे वे तमाम जलकर नष्ट हो जाते हैं।

**ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा।**

यही मुक्तावस्था है, इसीलिये 'गयी सो गयी, अब राख रहीको' इस लोकोक्तिके अनुसार भगवान्की उपर्युक्त आश्वासनवाणीका अनुसरण करते हुए महापुरुषगण जीवोंको वर्तमान जीवनके वर्तमान सुधारका उपदेश करते हैं।

कोई यह समझे कि मैं तो बड़ा पापी हूँ, मेरा उद्धार कैसे हो सकता है, मेरे भजन करनेसे क्या होगा ?

तो उसका यह समझना निरा भ्रम ही है। किसी पर्वत-कन्दराका अन्तरतम प्रदेश लाखों वर्षोंसे चाहे जितने घने अन्धकारसे आवृत क्यों न हो, सूर्य भगवान्‌का प्रकाश वहाँ पहुँचनेपर वह अँधेरा क्या यह कहकर वहाँ स्थिर रह सकता है कि मैं अनन्त वर्षोंसे यहाँ डेरा डाले बैठा हूँ, इसलिये कुछ समय पीछे हटूँगा? ठीक इसी प्रकार जीवके अशेप पाप-पुञ्ज भगवान्‌के सम्मुख होते ही जलकर भस्म हो जाते हैं। भगवान् कहते हैं—

**सनमुख होय जीव मोहि जबही। कोटि जन्म अघ नासौं तबही॥**

जब जीव निष्कपट होकर अनन्यभावसे अपने आपको भगवच्चरणोंमें समर्पितकर सरल हृदयसे पुकार उठता है कि 'हे प्रभो! मैंने आजतक दुनियाँके भोगों-की सेवा की, विषयोंका गुलाम रहा, धनिकोंकी चापलूसी की, अबसे इसी क्षणसे मैं आपके प्रणत-पापहारी पुण्य चरणकमलोंका आश्रित बनता हूँ—मुझे शरण दीजिये!' बस, तभी तत्काल ही पतितपावन नाथ उसे अपनालेते हैं। जहाँ भगवान्‌ने जिसको अपनालिया वहाँ फिर उसमें नाममात्रको भी कोई पाप नहीं रह जाता। विभीषण रावणका भाई राक्षस था। भगवान्‌के सामने आते ही वह निष्पाप हो गया—परम भक्त बन गया। जीवका भूतकाल कैसा ही रहा हो, यदि उसका वर्तमान सुधर जाय-वह दृढ़ निश्चय कर ले कि आगेका समय केवल भगवद्भक्तिमें ही बीतेगा—तो वह अशरण-शरण स्वतः ही अपना अभय हाथ फैलाकर उसे ऊपर उठा लेते हैं और अपनी स्नेह-शान्तिमयी गोदमें बिठा लेते हैं। ऐसा न होता तो जीवका उद्धार कभी होता ही नहीं। जीव समस्त पापोंके फलोंको भोगकर कभी उन्हें निःशेप नहीं कर सकता। भगवान् बड़े दयालु हैं। इसलिये उन्होंने यह नियम बना दिया है कि चाहे कोई कितना ही बड़ा पापी क्यों न हो, मेरे सम्मुख आते ही धर्मात्मा बन जायगा। बात भी सर्वथा ठीक ही है। भला प्रज्वलित अग्निमें पड़ा हुआ कूड़ा-कर्कट क्या कभी बिना जले रह सकता है?

खेद तो इस बातका है कि भगवान्‌के इस दयापूर्ण विधानको जानता हुआ भी यह अज्ञानी जीव अपनी कामाग्निको विषयभोगरूपी घृतकी आहुतियोंसे पूर्णकर सुखी होना चाहता है! पूज्यपाद गोस्वामी तुलसीदास-जीने विषयभोग-परायण जीवोंको लक्ष्य करके कैसी सुन्दर चेतावनी दी है—

**अब नाथहिं अनुराग जाग जड़ त्याग दुराशा जीते।**
**बुझै न काम-अगिनि तुलसी कहुँ विषय-भोग बहु घीते॥**

मनुष्य चाहता है कि मैं बहुत-से विषयोंको प्राप्त करके सुखी बन जाऊँ; पर यह हो ही नहीं सकता। ज्यों-ज्यों मनचाहे विषयोंकी प्राप्ति होती है, त्यों-ही-त्यों उसकी लिप्सा बढ़ती चली जाती है। घीसे आग बुझती नहीं, बढ़ती है। भोगोंसे तृप्ति नहीं, ताप होता है; शान्ति नहीं, अशान्ति होती है। इसीलिये गोस्वामीजी चेतावनी दे रहे हैं कि 'इस भ्रमको छोड़ दो। यह तो दुराशामात्र है। इसे छोड़कर अमृतोपम भगवत्प्रेमको प्राप्त करो। यदि तुम विषयोंको न भी छोड़ना चाहोगे तो ये अन्तमें जबरदस्ती छूटेंगे। इससे अच्छा है कि पहलेसे ही तुम इनकी आसक्ति छोड़कर भगवच्चरणकमलोंके अनुरागी भ्रमर बन जाओ।'

वास्तवमें मनुष्य-जीवनका परम उद्देश्य भगवान्‌के चरणारविन्दोंका अनुराग प्राप्त करना ही है। परन्तु यह तभी हो सकता है जब जीव परमात्माको अपना एकमात्र आश्रय बनाकर सब प्रकारसे आत्मसमर्पण कर दे। और यह वस्तुतः बहुत कठिन बात नहीं, बल्कि भगवत्कृपाके बलसे बहुत ही सहज है; जो लोग ऐसा मानते हैं कि हमारे भाग्यमें भगवत्प्राप्ति लिखी ही नहीं, हमारे वैसे संस्कार ही नहीं, वे वास्तवमें बड़ी भूल करते हैं। भगवान्‌के दरबारका दरवाजा सबके लिये सदा खुला रहता है, वह कभी बन्द होता ही नहीं। चाहे कोई आधीरातको अपने प्रियतम परमात्मा-का द्वार खटखटावे, वे तत्काल उसकी पुकारका उत्तर देकर उसे अपने हृदयसे लगानेको तैयार मिलेंगे। बच्चा जब कभी भी रोकर माँको पुकारता है तो माँ समय-

असमयका विचार न कर झटसे अपनी स्नेहभरी गोदमें उठाकर उसे स्तन-पान कराने लगती है। पुकार सुननेपर न तो वह बच्चेका पाप-पुण्य देखती है और न क्षणभर रुकती ही है। उस समय वह स्नेहकातरा जननी केवल दोनों हाथ बढ़ाकर बच्चेको उपर उठाना और पुचकारना ही जानती है। फिर भला, भगवान् तो सारी माताओंकी माता—स्नेहके सागर हैं। माँ तो किसी समय शायद दूर रहनेके कारण न भी सुने अथवा किसी दूसरे काममें लगी हो तो उसे पूरा करके भी आये, पर भगवान्में ये दोनों बातें नहा। वे कहीं दूर नहीं हैं–सर्वदा सर्वत्र पूर्ण हो रहे हैं। वे तो मन्दिरमें, मूर्त्तिमें, बाहर-भीतर सर्वत्र समभावसे सदा-सर्वदा रम रहे हैं, पूर्ण हो रहे है। वे सर्वशक्ति-सम्पन्न हैं। एक कामको करते हुए दूसरेको न कर सकें—ऐसी कठिनाईका उनके लिये कोई प्रश्न ही नहीं। वे एक ही समय असख्य स्थानोंमें प्रकट होकर असख्य काम कर सकते हैं। और ऐसा करते हुए भी वे सर्वत्र पूर्ण ही रहते हैं। अत कोई किसी भी कारणसे कभी भी उन्हें पुकारे, वे सुनते हैं और उत्तर देते हैं। उन्हें पुकारनेमें ही कसर है—यह जीवकी ओरसे ही देरी हो रही है।

उन्हें पुकारनेमें किसी काल, स्थान, पात्र आदिका कोई भेद नहीं है। पापी न पुकारे, पुण्यात्मा ही पुकारे; नरकमें न पुकारे, स्वर्गमें पहुँचकर पुकारे; आधीरातको न पुकारे, उषाकालमें पुकारे; मूर्ख न पुकारे, विद्वान् पुकारे; गरीब न पुकारे, धनी ही पुकारे; स्त्री या बालक न पुकारे, पुरुष ही पुकारे; चाण्डाल न पुकारे, ब्राह्मण ही पुकारे; गृहस्थ न पुकारे, सन्यासी ही पुकारे; इसप्रकार उनकी पुकारके सम्बन्धमें ऐसी कोई बात नहीं। देवर्षि नारद कहते हैं—

**नास्ति तेषु जातिविद्यारूपकुलधनक्रियादिभेदः।**

भक्तोंमें जाति, विद्या, रूप, कुल, धन, क्रिया आदिका भेद नहीं है।

पुकार सच्ची होनी चाहिये, पुकारनेवाला कौन है—वे इस बातको नहीं देखते; अवश्य ही पुकारनेवालेकी चाहकी परख करते हैं। ऊपरकी दिखाऊ पुकार उनकी स्नेह-धाराको उमड़ानेमें समर्थ नहीं हो सकती। वे हमारे अन्दरकी बात जानते हैं—हमारे भीतरका कोई भेद उनसे छिपा नहीं है। ऊपरकी पुकार होगी तो वे समझ लेंगे कि यह कोरी ठगई है। मनमें चाह नहीं है। कोई ऐसा हो जिसके मनमें पुकार मची हो, परन्तु किसी कारणवश बाहरसे न पुकार सके तो उस पुकारको भी वे सुन लेते हैं। उनको हृदयके कपटहीन शब्दोंकी आवश्यकता है, बाह्य शब्दोंकी नहीं। श्रीरामचरित-मानसमें भगवान्के वचन हैं—

**पुरुष नपुंसक नारि-नर, जीव चराचर कोइ।**
**सर्वभाव भजि कपट तजि, मोहिं परम प्रिय सोइ॥**

भक्तिमती शबरीको उन्होंने अपने विरदका भेद स्पष्ट शब्दोंमें यही बतलाया—

**'मानौं एक भक्तिकर नाता।'**

वास्तवमें यही है भी यथार्थ। भगवान् कहते हैं—

**समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः।**
**ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम्॥**

**(गीता ९।२९)**

'मैं सब भूतोंमें समभावसे व्यापक हूँ, न कोई मेरा अप्रिय है और न कोई प्रिय; परन्तु जो भक्त मुझे प्रेमसे भजते हैं वे मेरेमें और मैं भी उनमें प्रत्यक्ष प्रकट हूँ।' जैसे सूर्य किसीको अपना प्रकाश या गर्मी देनेसे इन्कार नहीं करता, पर जो उसके सामने आकर बैठता है उसीको प्रकाश और गर्मीकी अधिक प्राप्ति होती है। जो अपने घरके किंवाड़ ही बन्द करके बैठ जाय उसके लिये सूर्य क्या करे? इसी प्रकार भगवान्के सम्मुख होनेवाले ही पापमुक्त होकर भगवत्प्रेम प्राप्त करनेके अधिकारी हो सकते हैं–उनसे विमुख रहनेवाले नहीं। अमुक मनुष्य ही भगवत्प्रेम प्राप्त कर सकता है और अमुक नहीं कर सकता, यह भेद उनमें नहीं है। ध्रुव बालक था। उसके समयमें अनेक राजा थे, ऋषि थे, मुनि थे, पर उन सभी-

को भगवत्-प्राप्ति हुई हो सो बात नहीं है । जिसे यह पता भी नहीं कि भगवान् क्या वस्तु हैं, जिसने कभी किसी पाठशालामें जाकर गुरुमुखसे उनके स्वरूपका वर्णन ही नहीं सुना—उनका प्रभाव ही नहीं जाना, वही नन्हा-सा बालक ध्रुव 'कमलनेत्र—पद्मपलाश-लोचन' प्रभुकी खोजमें निर्भय होकर निकल पड़ा । विद्या-बुद्धि-बल-हीन बालक जब अनन्यभावसे दृढ़-संकल्प होकर पुकार मचाने लगा तो वहाँ भगवान्‌को प्रकट होना पड़ा ! उस भोले किन्तु अटल निश्चयी ध्रुवको अलौकिक ज्ञान और अचल पद देकर सदाके लिये कृतकृत्य बना दिया । प्रह्लाद भी बालक ही थे, वयोवृद्ध अथवा ज्ञानवृद्ध नहीं थे । इसी प्रकारके बहुत-से उदाहरणोंसे यह बात सिद्ध होती है कि भगवद्भक्तिमें विद्या, बुद्धि, बल, आयु आदिका कोई विचार नहीं है । अमुक स्थान और अमुक समयमें ही अमुक व्यक्ति भजन कर सकता है—यह बात भी नहीं है । कालका निर्देश भी नहीं है । यदि ऐसा हो तो मरता हुआ आदमी—काल अच्छा न होनेपर सद्गतिको प्राप्त ही न हो सके । देशका बन्धन हो तो बिना किसी तीर्थ-स्थानमें गये मुक्ति ही न हो सके ! पर यह बात नहीं है । बुरे-से-बुरे देश, काल और वर्णमें जब कभी जीव निष्कपट-भावसे परमात्माको पुकारता है तभी उनकी ओरसे उसे आशापूर्ण आश्वासन मिलता है ।

चक्रिक नामक एक भील जंगलमें रहा करता था । वहीं भगवान्‌की एक मूर्ति थी । उसे वह जड़-पत्थर न मानकर प्रत्यक्ष भगवान् मानता था । घूमते-घूमते उसे वनमें जो फलादि मिल जाते, प्रभुको उनका भोग लगाकर फिर स्वयं प्रसाद पाता । एक बार उसे पयालका एक फल मिला । उसने भूलसे उसको मुँहमें डाल लिया । डालते ही उसे अपनी भूल सूझ पड़ी; पर वह गलेमें उतर चुका था । अपना कोई वश न चलता देख वह फलको नीचे न उतरने देनेके लिये गलेको जोरसे पकड़ दौड़ता हुआ मूर्तिके पास जा पहुँचा । वमनद्वारा बाहर निकालनेकी चेष्टा करनेमें कोई कसर न रक्खी; पर जिसप्रकार वह उसे पेटमें न गिरने देनेका हठ किये हुए था उसी प्रकार फल भी बाहर न आनेमें मचल गया । भोग लगाना जरूरी था । अन्तमें कुल्हाड़ीसे गला काटनेकी तैयारी होते ही भक्त-वत्सल भगवान् अपनेको रोक न सके । प्रकट होकर हाथ पकड़ लिया ! वह जातिका भील था—बुद्धिसे हीन था; पर था सच्चे हृदयसे पुकार मचानेवाला ! कोई हो, होना चाहिये केवल सच्चा प्रेमी—अन्तस्तलसे पुकारनेवाला भक्त !

यह निर्विवाद सिद्ध है कि भगवत्प्राप्तिमें केवल निष्कपट पुकारकी ही अपेक्षा है—अन्य किसी बात-की नहीं । जिस क्षण सच्ची पुकार होगी, उसी क्षण परमात्माका आश्रय मिल सकेगा, इसमें कोई निश्चित कालकी अपेक्षा नहीं है । भोगोंकी प्राप्तिमें काल आदि निश्चित होता है । उचित अवसरपर ही उनकी प्राप्ति हो सकती है । परन्तु भगवत्प्राप्तिके लिये कोई बन्धन नहीं है । इसमें प्रारब्ध कुछ भी बाधा नहीं दे सकता । जब जीव व्याकुल हो जाय, विरह-तापसे जल उठे, प्रियतम श्रीकृष्णके बिना रह न सके, प्यारे रामके बिना उसे तनिक भी आराम न मिले, तभी भगवान् भी उसके बिना नहीं रह सकते । उनकी तो यह घोषणा ही है—

**ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ।**

'जो मुझको जैसे भजता है उसे मैं वैसे ही भजता हूँ ।'* भगवान्‌का कहना बहुत ठीक है । पर वे भजते हैं अपने स्वरूप और अपनी शक्तिके अनुसार तथा

* इस सिद्धान्तमें देखनेपर कुछ भ्रम होता है । यदि भगवान् भक्तके अनुरूप ही उसको भजते हैं तो एक रोटीका प्रसाद चढ़ानेपर बदलेमें एक रोटी ही मिलनी चाहिये । एक घण्टा ध्यान करनेपर भगवान् भी एक घण्टा ध्यान ही कर लें । गजराजने पुकारा, आधा नाम लिया, तो वे भी आधा नाम ले लेते ! कोई पत्र-पुष्प-फल भेंट करता है तो वे अनन्तगुना फल क्यों देते हैं ? इसलिये शङ्का होती है कि 'यह कथन ठीक नहीं ।' पर भगवद्वाक्य

जीव भजता है अपनी शक्ति और योग्यताके अनुसार ! इसलिये यदि जीव इच्छा करे तो उनसे मिलनेमें देर नहीं हो सकती । यदि यह चल पड़े तो वे इतने जल्दी मिलते हैं कि जीव उतनी जल्दीकी कल्पना ही नहीं कर सकता ।

जहाँ हृदयमें विरहजनित व्याकुलता उत्पन्न हुई कि फिर उसे यह आवश्यकता नहीं कि यह वैकुण्ठ जाय । वे स्वयं उसके सामने आकर अपने सुरदुर्लभ दर्शनोंसे—अपनी अलौकिक रूपमाधुरीसे उसे मत्त और कृतार्थ कर देते हैं । छः मासके बच्चेको माँके पास जाना नहीं पड़ता । माता स्वयं ही भागती हुई उसके पास आ पहुँचती है । यदि हम वैसे ही सरल हृदयके मातृपरायण बच्चे बन जायँ तो भगवान्‌रूपी जगज्जननीके आनेमें देरी ही क्या है ? परायणता अवश्य ऐसी होनी चाहिये, जो सब अवस्थाओंमें रहे । जैसे माँकी मारसे बचनेके लिये भी बच्चा माँकी ही गोदमें घुसता है । माँकी गोद वास्तवमें बच्चेके लिये सदा ही खाली रहती है, बच्चा क्या करके आया है—इस बातको माता नहीं देखती । इसी प्रकार भगवान् भी यह नहीं कहते कि पापी मेरे सामने नहीं आ सकता । पापियोंके लिये स्वर्गका द्वार बन्द है सही, पर भगवान्‌का द्वार तो नरकके कीड़ोंके लिये भी खुला है । वहाँ यह नहीं होता कि पहले पापोंका दुःख भोगो और फिर मेरे यहाँ आओ । जो चाहता है उसीको वैकुण्ठ मिल जाता है । तुर्रा यह कि उसके पापोंका नाश भी वे ही स्वयं कर देते हैं । बस, केवल तीव्र इच्छाकी आवश्यकता है । उन्होंने घोषणा की है—

**अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ।**

'अरे, तू मेरी शरण हो जा, तुझे सारे पापोंसे मैं छुड़ा दूँगा, तू चिन्ता न कर ।' हम कैसे अभागे हैं कि इस घोषणाको सुनकर भी सुख-शान्ति पानेके लिये उनके मुक्तद्वारकी ओर नहीं जाते और मदमाते धनियों तथा झूठे अधिकारियोंके बन्द दरवाजे खटखटाते हैं और जगह-जगह ठोकरें खाते फिरते हैं ।

यदि एक बार भी उस सर्वलोकमहेश्वर, जीवोंके स्वाभाविक सुहृद् परम प्यारे प्रभुके विरदपर विश्वास-कर उसकी शरण पानेके लिये उत्कण्ठित हो उठें तो तुरन्त निहाल हो जायँ । स्वयं धनियोंके धनी बन जायँ, फिर कुछ भी पाना शेष न रह जाय ।

**न मे भक्तः प्रणश्यति**

भगवान्‌की इस दिव्य वाणीको याद करो—विश्वास करो और सच्चे हृदयसे अपने शेष जीवनको उनके भजनमें लगाकर अनायास संसार सागरसे अनायास ही तर जाओ । हनुमानप्रसाद पोद्दार



कभी झूठे हो नहीं सकते ! तो फिर बात क्या है ? सोचनेपर पता लगता है कि भगवान् भजते हैं अपनी शक्ति और स्वरूपके अनुसार एवं हम भजते हैं अपनी शक्ति और स्वरूपके अनुसार । मान लीजिये गरुड़ और एक चींटी में मैत्री हो गयी । गरुड़से मिलनेके लिये चींटी आगे बढ़ी, पर वह बढ़ी अपनी चालसे । गरुड़ भी प्रेमवश आगे बढ़ा । चींटी तो थोड़ी ही दूर चली, पर गरुड़ तुरन्त आ पहुँचा । भजते दोनों ही हैं, पर भजते हैं अपनी-अपनी हैसियत-से । राजा और कङ्गालमें मैत्री होनेपर राजा अपने मित्रको हलुआ और मोहनभोग ही खिलायेगा और कङ्गाल अपने घरपर आये हुए मित्र राजाको साग-रोटी ही खिलायेगा । कङ्गाल मिलनेको जायगा अपनी बैलगाड़ीपर, पर राजा मिलनेको जायगा अपने वायुयानपर । इसी प्रकार जीव और भगवान्‌के प्रेममें अन्तर है । इसके पास प्रेमकी एक नन्हीं-सी बूँद है और वह है अनन्त प्रेम-सागर ! इधरसे जब यह जीव अपनी उस बूँदको लेकर उसीके सहारे प्रभुके लिये बढ़ता है, तब उधरसे प्रेम-सागर उमड़ पड़ता है । यह तो थोड़ी दूर पहुँच पाता है, पर वह उधरसे आकर इसे अपनेमें समा लेता है । फिर दोनों एक हो जाते हैं । यही रसाद्वैत है—

जब मैं था तब हरि नहीं, जब हरि हैं मैं नाहिं । प्रेम-गली अति साँकरी तामें दो न समाहिं ॥

# परमहंस-विवेकमाला

( लेखक—स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी )

( भाग ६ पृष्ठ १२६२ से आगे )

## [ मणि १० ]

## बृहदारण्यक उपनिषद्

सर्वपूज्यं सदापूर्णमखण्डानन्दविग्रहम् ।
अनन्तं जगदाधारं वन्देऽहं परमेश्वरम् ॥
चित्तवृत्तेरतीतन्तं वृत्तिहीनमनामयम् ।
नमामि शिरसा नित्यं सर्ववृत्त्यवभासकम् ॥

कुं०—ध्याऊँ देव अखण्ड चित्,अखिल विश्वआधार ।
सर्वपूज्य आनन्दघन, अविचल पद दातार ॥
अविचल पद दातार, पापहारक भवतारक ।
गुणातीत गुणपूर्ण, भावप्रिय तापनिवारक ॥
शरणागत प्रतिपाल, एक अद्वैत मनाऊँ ।
कीजै निर्मल बुद्धि, शुद्ध शिव अच्युत ध्याऊँ ॥

डोरूशंकर—हे देवी ! कल आपने मुझे सामवेदीय छान्दोग्य-उपनिषद् सुनाया था। उसमें आपने पाँच अध्यायोंमें अनेक प्रकारकी उपासनाओंका वर्णन किया। छठे अध्यायसे श्वेतकेतु और आरुणिके संवादद्वारा एक सत् परब्रह्मसे तीन भूतोंकी उत्पत्ति और उन तीनों भूतोंका त्रिवृत्करण बताकर अनेक दृष्टान्तोंसे सत् ब्रह्मका स्वरूप समझाया। सातवें अध्यायसे सनत्कुमार और नारदके संवादद्वारा नाम आदिकी उपासनाएँ कहीं और सुखरूप भूमाका वर्णन किया। आठवें अध्यायसे आपने सत् और भूमास्वरूप ब्रह्मकी प्राप्तिके लिये ब्रह्मचर्यादि अनेक साधनोंका निरूपण किया। हे देवी! आज मैं यजुर्वेदीय बृहदारण्यक-उपनिषद्में उपदेश की हुई ब्रह्मविद्या सुनना चाहता हूँ। ज्यों-ज्यों मैं आपके वचनामृत सुनता हूँ, त्यों-ही-त्यों मेरी अधिक रुचि बढ़ती जाती है, तृप्ति नहीं होती।

### एक ऋषि और अश्विनीकुमारका संवाद

देवी—हे प्रियदर्शन! ब्रह्मविद्याके प्रवर्तक बहुत-से ऋषि हुए हैं। उनमेंसे एक ऋषिकी कथा मैं तुझे सुनाती हूँ, ध्यान देकर सुन—

एक बार एक ऋषि किसी अपनी सिद्धिके लिये अश्विनीकुमारोंके पास गया। अश्विनीकुमारोंने किसी कारणवश उसकी अवज्ञा की तब वह क्रोधयुक्त होकर इसप्रकार कहने लगा—

ऋषि—हे अश्विनीकुमारो ! मैं तुम्हारे किये हुए पूर्वके गुप्त पापोंको भलीभाँति जानता हूँ, यदि तुम मेरे कार्यकी सिद्धि न करोगे तो जैसे बादल घनघोर वर्षा करते हैं उसी प्रकार मैं तुम्हारे पापकर्मको विश्व-भरमें प्रकट कर दूँगा।

अश्विनीकुमार—भाई ! आप भले ही प्रकट कीजिये, हमें इस बातका भय नहीं है। पाप प्रकट होनेसे पापका फल नष्ट हो जाता है, ऐसा धर्मवेत्ताओंका निर्णय है। हमारा जो कुछ पाप हो, उसे आप हमारे सामने ही वर्णन कीजिये ! पापकर्मके सुननेसे हम आपसे बहुत प्रसन्न होंगे।

ऋषि—अच्छा, सुनिये ! हे अश्विनीकुमारो ! विराट् भगवान् ब्रह्माके शिष्य हैं। विराट् भगवान्‌से लेकर पौतिमाष्यपर्यन्त ब्रह्मविद्याके प्रवर्तक ऋषियों-की परम्परा है। इन ऋषियोंमें दध्यङ-अथर्वण नामके एक ऋषि थे। यह दैव-अथर्वण ऋषिके शिष्य थे। दध्यङ-ऋषिके पाससे तुमने विद्या पढ़ी थी परन्तु वैराग्यरहित देखकर दध्यङ ऋषिने तुमको उपनिषद्-रूप वेदान्त नहीं पढ़ाया, अर्थसहित वेदका कर्मकाण्ड ही पढ़ाया था। उन अपने गुरु दध्यङ ऋषिका वृत्तान्त सुनो—जिसको स्वर्गादिरूप फलकी इच्छा होती थी, जो कोई पशु-पुत्रादिरूप फल चाहता था अथवा

जिसको शत्रुके मारनेकी दुष्ट वासना होती थी, उन सबको दध्यङ ऋषि यथायोग्य उपाय बतलाया करते थे। स्वर्गकी कामनावालेको वे पौर्णमास नामके यज्ञ करनेका उपदेश देते थे और साथ ही यह भी कह देते थे कि जब तेरा पुण्य क्षीण हो जायगा तब तू स्वर्गसे भ्रष्ट होकर महान् कष्ट पायेगा। पशु-पुत्रादिकी इच्छावालेको समझाया करते थे कि सांसारिक पदार्थोंकी इच्छा करना ठीक नहीं है, क्योंकि विषय-भोग सब अनित्य हैं। शत्रु मारनेकी इच्छावालेको जहाँतक बनता, वे दुष्ट कर्मसे बचनेका उपदेश करते। ब्रह्मविद्याकी कामनासे अपने पास आये हुए जिज्ञासुओंको वे समझाते कि विवेक, वैराग्य, शमादि छः सम्पत्ति और मुमुक्षुता—इन चार साधनोंसे सम्पन्न होकर आओ! जैसे सूर्यके सामने दीपक निष्फल है, जैसे अजीर्णमें भोजन करना व्यर्थ है और जैसे बिना समयकी वर्षासे कुछ लाभ नहीं है, इसी प्रकार विवेकादि चार साधनोंसे रहित अधिकारीको ब्रह्मविद्याका उपदेश देना वृथा है, इसलिये यदि तुमको ब्रह्मविद्याकी प्राप्तिकी यथार्थ इच्छा हो तो पहले साधन-चतुष्टयरूप अधिकारका सम्पादन करो!

हे अश्विनीकुमारो! तुमको अपनी विद्याका बड़ा अभिमान था। विद्याके अभिमानसे तुमने एक बार देवराज इन्द्रकी अवज्ञा की, इसलिये देवराज इन्द्रने तुमको यज्ञभागसे बहिष्कृत कर दिया और सम्पूर्ण लोकोंको यह आज्ञा दी कि 'हे सम्पूर्ण लोको! ये अश्विनीकुमार चिकित्सा करनेवाले हैं इसलिये अशुद्ध हैं, पूर्वमें नीच जातिके थे इसलिये भी अशुद्ध हैं, अशुद्धको यज्ञभाग देना उचित नहीं है' इसप्रकार यज्ञभागसे बहिष्कृत हुए तुमने क्रोधयुक्त होकर दध्यङ अथर्वण अपने गुरुके पास जाकर इसप्रकार कहा था—

'हे गुरो! यदि आपकी आज्ञा हो तो सब देवताओं सहित इन्द्रके साथ हम युद्ध करनेमें समर्थ हैं परन्तु आपकी आज्ञा बिना हम युद्ध करनेमें समर्थ नहीं हैं। हम मृतसञ्जीवनी विद्या जानते हैं इसलिये अस्त्र, शस्त्र अथवा किसी व्याधिसे भी हमारी मृत्यु नहीं हो सकती। देव, असुर और मनुष्योंमेंसे किसीकी की हुई किसी प्रकारकी माया भी हमपर असर नहीं कर सकती। सर्पादि जङ्गम-विष और कालकूटादि स्थावर-विष हमारा एक रोम भी नहीं उखाड़ सकते। पुरुषके मरणकी साधनरूप अनेक प्रकारकी ओषधियाँ, मन्त्र, भूत-पिशाचादि, श्येनयज्ञरूप अभिचार और ब्राह्मणोंके अनेक प्रकारके शाप, ये सब भी हमारा कुछ नहीं कर सकते! आपकी कृपासे हम सभी सिद्धियोंसे सम्पन्न हैं। बिना युद्ध किये भी हम देवताओंको जीत सकते हैं। स्वर्गमें बहनेवाली गंगामें यदि हम एक ओषधि डाल दें तो देवों सहित इन्द्र क्षणभरमें मर जायँ।'

हे अश्विनीकुमारो! जब तुमने इसप्रकार अपने बलका वर्णन किया तो तुम्हारे दयालु गुरु दध्यङ ऋषि कहने लगे—

## काम-क्रोधादिकी निन्दा और सामादि उपाय

दध्यङ ऋषि—हे अश्विनीकुमारो! तुम बाहरके सब शत्रुओंको जीत सकते हो, परन्तु भीतरके काम-क्रोधादि शत्रुओंको नहीं जीत सकते, अतएव यह क्रोध ही तुम्हारा प्रबल शत्रु है! देवराज इन्द्र सब देवताओंका पूज्य है, ऐसे सर्वदेवपूज्य इन्द्रको जो तुम जीतनेकी इच्छा करते हो, इसका कारण केवल क्रोध ही है। क्रोधके बिना निषिद्ध कर्ममें बुद्धिमान्की प्रवृत्ति नहीं होती। क्रोधसे ही गुरु, राजा आदि वृद्ध पुरुषोंका मनुष्य निरादर करनेको तत्पर हो जाता है। पहले तुम्हें इन्द्रको जीतनेकी बुद्धि कभी नहीं हुई थी, अब क्रोधके वश होकर तुम इन्द्रको जीतना चाहते हो इसलिये यह क्रोध ही तुम्हारा महान् शत्रु है! पूर्वजन्ममें तुमने काम-क्रोधादि राजाओंको और उनके किङ्कर इन्द्रियोंको जीता था, इसलिये तुमको देव-शरीर प्राप्त हुआ। जिन काम-क्रोधादिको पूर्वजन्ममें जीतकर तुमने

उच्च पदवी पायी, वे ही काम-क्रोधादि अब तुमको अहित मार्गमें ले जा रहे हैं। तुम कामरूप शत्रुके वशमें थे, इसीलिये देव-सभामें वचनरूपी वाणोंसे इन्द्रने तुम्हारा ताड़न किया, क्योंकि कामना-रहित ब्रह्मज्ञानी पुरुषको सम्पूर्ण जगत् आत्म-स्वरूप होता है, इसलिये उसका कोई निरादर नहीं कर सकता। कामनावाले पुरुषका ही जहाँ तहाँ निरादर हुआ करता है। पहले इन्द्र तुम्हारा आदर करता था, अब इन्द्रने तुम्हारा निरादर किया है, इसका कारण क्या है यह तुम नहीं जानते। देखो, जबतक तुममें काम न था, तबतक इन्द्रने तुम्हारा आदर किया और जबसे तुम कामनावाले हुए हो तभीसे इन्द्रने तुम्हारा निरादर करने लगा। तुम कामहीको नहीं जीत सकते तो इन्द्रको कैसे जीत सकोगे ? कामरूपी शत्रुने देवताओंकी सभामें तुम्हारा अपमान करवाया, इस शत्रुको तुम जीत न सके तो देवताओं सहित इन्द्रके जीतनेमें तुम कैसे समर्थ होगे ? प्रथम तो अकेले एक कामरूप शत्रुने तुम्हारा अपमान कराया और अब तो काम और कामका पुत्र क्रोध—ये दो हो गये हैं, फिर वे तुम्हारा अनर्थ क्यों नहीं करेंगे ? दो तो चूनके भी बुरे होते हैं, यह लोकोक्ति ठीक ही है। काम और क्रोध सब देहधारियोंके परम शत्रु हैं। जो भीतरके काम-क्रोध-रूप शत्रुओंको विना जीते बाहरके राजादि शत्रुओं-को जीतना चाहता है, वह पुरुष अत्यन्त मूढ है क्योंकि काम, क्रोधरूप शत्रुओंको विना जीते मनुष्य बाहरके शत्रुओंको कभी नहीं जीत सकता। यदि तुम शत्रुको जीतना चाहते हो तो पहले काम, क्रोध-रूप महा बलवान् शत्रुओंको जीतो, फिर इन्द्रको जीतनेकी इच्छा करना। समस्त देवताओंको तथा प्राणीमात्रको कामने वश कर रक्खा है! यद्यपि सर्व जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और संहार करनेवाले ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश्वरादि ईश्वरोंमें कामकी अधीनता सम्भव नहीं है तो भी कामके अभावको सर्वत्र जतानेके लिये ब्रह्मादि ईश्वर भी लीलामात्र-से कामादि धारण करते हैं, वस्तुतः तो ब्रह्मादि देवता कामादिसे रहित हैं। हे अश्विनीकुमारो ! सब देहधारी जीवोंका शत्रु काम है। इस कामको ही तुम्हें जीतना चाहिये, तुमने कामदेवको नहीं जीता है किन्तु कामदेवने तुम्हें जीत लिया है। कामसे क्रोध अत्यन्त बलवान् है इसलिये क्रोधको जीतनेके लिये तुम्हें भगीरथ प्रयत्न करना चाहिये। अनेक उपायोंसे मुनिलोग कामको तो वश कर लेते हैं, परन्तु कामके पुत्र क्रोधको जीतनेमें समर्थ नहीं होते। ये काम-क्रोधरूप पिता-पुत्र महान् शूरवीर हैं, इनके जीतनेमें कोई समर्थ नहीं है। सम्पूर्ण जगत्को जीतनेसे भी काम-क्रोधका जीतना बहुत ही उत्तम है। यदि तुम अत्यन्त समर्थ हो तो पहले काम-क्रोधको जीतकर पीछे इन्द्रको जीतनेका उद्योग आरम्भ करो !'

हे अश्विनीकुमारो ! इसप्रकार तुम्हारे गुरु दध्यङ ऋषिने क्रोध शान्त करनेके लिये तुमको बहुत समझाया परन्तु तुम तो क्रोधमें भर रहे थे, क्रोधरूप अग्निसे तपे हुए तुम दोनोंको शान्ति न हुई देखकर तुम्हारे गुरु साम तथा भेदरूप दोनों उपायोंको छोड़ तुम दोनोंको शान्त करनेके लिये उपप्रदानरूप उपाय करने लगे। साम, भेद, उपप्रदान और दण्ड इन चार उपायोंसे प्राणी वश होता है। उनमेंसे प्रिय वचनद्वारा क्रोधादिकी निवृत्ति करना साम है, शत्रुके पक्षसे हटाकर अपने पक्षमें लाना, इसका नाम भेद है, इच्छित पदार्थको देनेकी प्रतिज्ञा करनेका नाम उपप्रदान—दाम है और मारना, शिक्षा करना, इसका नाम दण्ड है। दध्यङ ऋषि उपप्रदानरूप उपाय इसप्रकार करने लगे। वे बोले—

दध्यङ ऋषि—हे अश्विनीकुमारो ! यदि तुम क्रोधका परित्याग कर दो तो जिस ब्रह्मविद्याके लिये तुमने मुझसे पूर्वमें प्रार्थना की थी, उस ब्रह्म-विद्याका मैं तुमको उपदेश करूँ। यदि तुमको ब्रह्म-विद्या प्राप्त करनेकी इच्छा हो तो देवराज इन्द्रसे वैर मत करो ! ऋषिकी यह वाणी सुनकर तुमने कहा—

'हे गुरो ! साम, भेद और उपप्रदान ये तीनों उपाय इस समय चल न सकेंगे, क्योंकि आपने अनेक बार हमसे कहा है कि जब तुम विवेकादि साधन सम्पादन कर लोगे, तभी मैं तुमको ब्रह्मविद्याका उपदेश करूँगा, इसलिये ब्रह्मविद्याके लोभसे हम इन्द्रके साथ वैरका त्याग नहीं करेंगे, क्योंकि हम जानते हैं कि अभी हम ब्रह्मविद्याके अधिकारी ही नहीं हैं, इस समय तो कृपा करके आप हमें युद्धकी आज्ञा दीजिये और हमारा पराक्रम देखिये कि एक पलमें ही देवताओं सहित इन्द्रको हम जीत लेंगे, इसमें आप किसी प्रकारका सन्देह न कीजिये !'

हे अश्विनीकुमारो ! जब तुमने यह कहा तो दध्यङ्-ऋषि साम, दाम और भेद तीनों उपाय निष्फल समझकर चौथे दण्डरूप उपायका इस-प्रकार प्रयोग करने लगे—

दध्यङ् ऋषि—हे अश्विनीकुमारो ! सम्पूर्ण विश्वके मारनेसे जितना पाप लगता है, उससे अधिक पाप पाँच जनोंके पालन करनेवाले मनुष्यको मारनेसे लगता है,इसलिये तीनों लोकोंके पालन करनेवाले इन्द्रके मारनेसे तो तुम्हें महान् दोषकी प्राप्ति होगी। जो पुरुष अपने उपकार करनेवाले स्वामीको मारता है, उस अधम पुरुषको अपने कुटुम्बको मारनेके समान पाप लगता है। शास्त्रमें ब्रह्महत्यादि पापोंकी निवृत्तिके लिये प्रायश्चित्त बताया है परन्तु कृतघ्नताकी निवृत्तिका शास्त्रमें कोई उपाय नहीं कहा है। कृतघ्नताके समान जगत्में कोई पाप नहीं है। जो पुरुष अपने स्वामीसे द्रोह करता है, वह नीच पुरुष अन्धतामिस्र नामक नरकमें पडता है, ब्रह्महत्या करनेवाले पुरुषसे भी द्रोही पुरुष अत्यन्त अधम है, क्योंकि ब्रह्महत्यारा तो कोटि कल्पके बाद कभी नरकसे मुक्त भी हो जाता है परन्तु स्वामीसे द्रोह करनेवाला कृतघ्नी पुरुष कभी नरकसे मुक्त नहीं होता। भूमिके एक स्थलके पालन करनेवाले राजाको भी मारना न चाहिये तो लोकके पालक इन्द्रको मारना तो सर्वथा अनुचित है। जब इन्द्रादि लोकपालोंके अंशरूप पृथिवीके राजाको भी मारना योग्य नहीं है तो फिर इन्द्रादि लोकपालोंका मारना तो बहुत ही निन्दित कर्म है, देवताओंके चिह्नवाला भूदेव भी कदापि पृथिवीपर मारने योग्य नहीं है तो तीन लोकोंके देवताओंका भी देव इन्द्र कैसे मारने योग्य है ? जो अधम पुरुष शरीर, मन तथा वाणीसे गौ, ब्राह्मण, देव तथा सब लोकोंका उपकार करनेवाले धर्मात्मा राजाओंकी हिंसा करता है, वह अधम पुरुष सौ कोटि कल्पतक नरकसे मुक्त नहीं होता। और जैसे मस्तककी टक्करसे पर्वतका भेदन नहीं हो सकता, इसी प्रकार दश लोकपालों तथा सर्व देवताओंके जय किये बिना इन्द्रके जीतनेमें कोई देव अथवा दानव समर्थ नहीं है। इन्द्र, अग्नि, यम, रक्ष, वरुण, वायु, धनेश, रुद्र, शेष तथा ब्रह्मा ये दश दिक्पाल हैं। उनमें पूर्वादि आठ दिशाओंके इन्द्रादि आठ लोकपाल हैं, ब्रह्मा ऊर्ध्व दिशाके पति हैं और शेष अधोदिशाके स्वामी हैं, जब दश दिक्पालोंको ही कोई जीत नहीं सकता तो सब देवोंके अधिपति इन्द्रको कौन जीत सकता है ?

हे अश्विनीकुमारो ! तुम दोनोंमें जो सामर्थ्य है, वह इन्द्रादि देवताओंकी कृपासे है, यदि इन्द्रका तुमपर कोप होगा तो तुम दोनों काष्ठके समान शक्तिरहित हो जाओगे ! बारह आदित्य, आठ वसु, ग्यारह रुद्र और उनचास मरुद्गण, इन सबको तुम किसप्रकार जीत सकोगे ? सब लोकपाल, देवता, मुनि, सिद्ध, चारण, ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, सम्पूर्ण शक्तियाँ, आकाशादि पञ्चमहाभूतोंके अभिमानी देवता, चन्द्रमा, ग्रह, नक्षत्र, तारागण आदि जितना विश्व है, सब इन्द्रके पक्षमें हैं, तुम्हारे पक्षमें एक देवता भी नहीं है। यदि तुम इन्द्रके साथ युद्ध करोगे तो सब लोकपाल आदि देवता तुम्हारे साथ युद्ध करनेको खडे होंगे। जब तुम सब लोकपालोंको

जीत लोगे, तब इन्द्र तुम्हारे साथ युद्ध करेगा! सर्व लोकपालादिको जीतनेका तुममें सामर्थ्य नहीं है इसलिये इन्द्रके साथ युद्ध करनेकी इच्छा छोड़ दो! जहाँ युद्ध किये बिना कार्यकी सिद्धि होती ही न हो, वहीं युद्ध करना उचित है। जो बलमें, बुद्धिमें और शूरवीरोंकी सहायतासे अपने समान हो, उसके साथ युद्ध करना उचित है। अपनेसे अधिक बलवान्के साथ युद्ध करना कभी उचित नहीं, तुम दोनोंमें जितनी शक्ति है, उतनी शक्ति एक-एक देवतामें है, स्वर्गमें इन्द्रके पास रहनेवाले देवताओंमें जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लय करनेका सामर्थ्य है, ऐसे अनन्त देवताओंसे युक्त इन्द्रके साथ युद्ध करनेका तुममें सामर्थ्य नहीं है, स्वर्गमें रहनेवाले इन्द्रादिके साथ द्वेष करनेसे प्राणी स्वर्गसे भ्रष्ट होता है इसलिये यदि तुमको स्वर्गमें रहनेकी इच्छा हो तो इन्द्रके साथ द्वेष मत करो!'

हे अश्विनीकुमारो! इसप्रकार तुम्हारे गुरु दध्यङ ऋषिने इस लोक और परलोकमें भय दिखलानेवाले और नाना-प्रकारकी युक्तियोंसे युक्त वचनरूपी दण्डसे तुमको उपालम्भ दिया परन्तु तुमने गुरुकी बात न मानी और कहा—

'हे गुरो! इन्द्रने हमारा यज्ञ-भाग छीन लिया है और सब देवताओंकी सभामें हमारा अपमान किया है, इसलिये हमको महान् दुःख है! हे गुरो! इन्द्रके साथ युद्ध करनेसे हमारे प्राण चले जायँ और हमें नरककी प्राप्ति हो, यह सब स्वीकार है परन्तु आपकी आज्ञा बिना हम युद्ध नहीं कर सकते इसलिये आप हमको युद्ध करनेके लिये आज्ञा दीजिये।' तुम्हारे ये वचन सुनकर ऋषि बोले—

दध्यङ मुनि—हे अश्विनीकुमारो! अत्यन्त कोमल पुष्पोंसे भी किसी शत्रुके साथ युद्ध करना योग्य नहीं है तो तीक्ष्ण शस्त्रोंसे युद्ध करना तो किसी प्रकार भी उचित नहीं है। युद्धमें चार प्रकारके दोष हैं। एक तो हमारी जय होगी अथवा शत्रुकी होगी, इसप्रकारका संशय, दूसरे श्रेष्ठ पुरुषोंका अवश्य नाश, तीसरे युद्धमें शस्त्रका घाव लगे बिना और बान्धवोंकी मृत्यु बिना कोई पुरुष जय नहीं पाता और चौथा दोष यह है कि पराजयसे लोकमें परम निन्दा होती है। अधर्म-युद्धमें मरणसे पुरुषको नरककी प्राप्ति होती है और जीनेसे इस लोकमें अपकीर्ति होती है और फिर जिस युद्धमें ब्राह्मण, बान्धव और देवताओंका नाश होता हो, ऐसे अधर्मयुक्त युद्धमें क्षत्रिय राजाको उद्यम करना उचित नहीं है, ऐसे अधर्मयुक्त युद्धसे तो क्षत्रिय राजाको विराम पाना ही श्रेष्ठ है। इस क्षणभङ्गुर संसारमें अधिकारी शरीरको प्राप्त करके पुरुषको आत्मज्ञान-सम्पादन करना चाहिये। युद्धादि-सम्पादन करना योग्य नहीं है। यह संसार केलेके स्तम्भके समान साररहित है। सम्पूर्ण दुःखयुक्त जीवनवाले इस अनित्य संसारमें मनुष्य या देवताका शरीर प्राप्त करके पुरुषको अपने हितके लिये अद्वितीय आत्मज्ञानका अवश्य सम्पादन करना चाहिये। अद्वितीय आत्मज्ञान ही हितका उपाय है, आत्मज्ञानके सिवा सभी कर्म पुरुषका अहित करनेवाले हैं। इन्द्रके साथ युद्ध करनेसे तुमको इस लोक और परलोकमें दुःखकी ही प्राप्ति होगी।'

हे अश्विनीकुमारो! इसप्रकारके गुरुके वचन सुनकर तुम कहने लगे—

'हे गुरो! आपने सर्व प्रकारसे युद्धका निषेध किया। आपका ऐसे निषेध करना उचित नहीं है, क्योंकि युद्धशास्त्रमें अनेक प्रकारके युद्ध करनेकी रीति बतायी है। आपके कथनसे तो युद्धशास्त्र ही व्यर्थ हो जायगा।' इसपर ऋषिने कहा—

दध्यङ—हे अश्विनीकुमारो! युद्धशास्त्र व्यर्थ नहीं है। युद्धशास्त्रमें युद्धका विधान इसप्रकार है कि जहाँ युद्ध किये बिना अपनी मृत्यु होती हो और युद्ध करनेसे जीवनकी आशा हो, वहीं पुरुषको युद्ध करना चाहिये। युद्ध किये बिना तुम्हारे कार्य-

की सिद्धि हो सकती है इसलिये तुम युद्धकी इच्छा छोड़कर यज्ञभाग मिलनेका उपाय करो। स्थूल शरीरके पराक्रमसे बुद्धिका पराक्रम अधिक है, क्योंकि पुरुषका चलाया हुआ शस्त्र एक शत्रुको जय करता है अथवा कभी एक शत्रुको भी जय नहीं करता। और अनेक प्रकारके उपायोंको शोध कर निकालनेवाले बुद्धिरूप शस्त्रसे बुद्धिमान् पुरुष सम्पूर्ण जगत्को जीत लेता है। शारीरिक बलसे बुद्धिबल कहीं अधिक है। शरीरके पराक्रमसे जिन पदार्थोंको कोटि जन्मोंमें भी पुरुष प्राप्त नहीं कर सकता, बुद्धिके पराक्रमसे उन्हींको थोड़े ही समयमें पा सकता है। जैसे करोड़ों जन्मतक युद्ध करके पुरुष स्वर्गलोकको प्राप्त नहीं कर सकता पर हिरण्यगर्भकी उपासना करनेसे थोड़े ही कालमें उसे स्वर्गकी प्राप्ति हो सकती है इसलिये तुम भी बुद्धिसे यज्ञभाग मिलनेका उपाय ढूँढ़ो !' तुमने कहा—

हे भगवन्! युद्धके सिवा यज्ञभाग मिलनेका हम दूसरा कोई उपाय नहीं जानते! हमको तो युद्ध करनेसे ही यज्ञभागकी प्राप्ति होना सम्भव दीखता है।

दध्यङ–हे अश्विनीकुमारो! युद्ध करनेसे तुमको किसी प्रकार भी यज्ञभागको प्राप्ति नहीं हो सकती। उसकी प्राप्तिके लिये मैं तुमको एक सुलभ उपाय बताता हूँ, उसको तुम सावधान होकर सुनो— शर्याति राजाने यज्ञ करना आरम्भ किया है। च्यवन नामक ऋषि उसके जामाता हैं। शर्यातिने च्यवनको होता बनानेका निश्चय किया है परन्तु च्यवन-ऋषि नेत्रहीन हैं इसलिये शर्याति राजाको संशय है कि नेत्रसे रहित च्यवन मेरा यज्ञ किसप्रकार करावेंगे' यह सुनकर तुमने पूछा—'हे भगवन्! च्यवन-ऋषि शर्यातिके जवाँई किसप्रकार हुए और वे नेत्रसे हीन क्यों हैं? यह सब वृत्तान्त आप हमसे कहिये।' इसपर ऋषि कहने लगे—

दध्यङ–हे अश्विनीकुमारो! शर्याति राजाकी कुमारी सुकन्या जब छोटी लड़की थी तब एक समय राजा उसे लेकर मधुवनमें वनलीला देखने गया था, सखियोंके साथ वनमें फिरते-फिरते सुकन्या एक टीलेके सामने जाकर खड़ी हुई, उस टीलेमें उसको दो तारे चमकते हुए दिखायी दिये। तारे क्या हैं, यह जाननेके लिये सुकन्याने एक शूल लेकर बालकस्वभावसे उनमें घुसेड़ दिया। टीलेमेंसे दिखायी देनेवाले तारे और कुछ नहीं थे, वे तपस्वी च्यवन ऋषिकी आँखें थीं। शूलके चुभोनेसे उनकी आँखें फूट गयीं और उनमेंसे रुधिरकी धारा बहने लगी। सुकन्या डर गयी। जब राजाको यह बात मालूम हुई तो उसने टीलेमेंसे सूखे हुए च्यवन ऋषिको निकाला। कन्याने अपना अपराध स्वीकार कर लिया। जब राजा च्यवन ऋषिसे क्षमा माँगने लगा तब च्यवन-ऋषि इसप्रकार कहने लगे—

च्यवन ऋषि—हे राजन्! आँखें फूट जानेकी मुझे कुछ चिन्ता नहीं है परन्तु अन्धा हो जानेके कारण मैं अपना नित्य-नैमित्तिक कर्म किसप्रकार करूँगा? इसीकी मुझे भारी चिन्ता है। मैं नित्य-नैमित्तिक कर्म यथाविधि कर सकूँ, ऐसा प्रबन्ध करो!

ऋषिकी वाणी सुनकर राजा सोचमें पड़ गया, कुछ न बोला, राजाको खिन्न देखकर सुकन्या कहने लगी—

सुकन्या–हे पिताजी! आप उद्विग्न न हों, मुझे प्रसन्नतापूर्वक ऋषिको दान दे दें। मुझ अभागिनीके हाथसे यह घोर पाप हो गया है, इस पापका प्रायश्चित्त मेरी समझमें यही आता है कि मैं इनकी सेवा करूँ।

राजाने उन महात्माको कन्यादान कर दी, अभीतक वे दोनों दम्पति अपने धर्मका आचरण करते हुए आनन्दपूर्वक उस वनमें रहते हैं। हे अश्विनीकुमारो! वह तपोधन च्यवन मुनि अपने तपके बलसे महान् समर्थ महात्मा हैं, परन्तु अन्धे और वृद्ध हैं इसलिये यदि तुम अपने चिकित्साशास्त्रके प्रतापसे उनकी आँखें ठीककर दो और उनको यौवन-अवस्था दे दो तो वे अपने श्वसुर शर्याति राजाका यज्ञ कराके

तुमको यज्ञभाग दिलवा देंगे। इसलिये तुम अन्य सब विचार त्यागकर यह कार्य करो, इसमें तुम्हारा हित है।'

हे अश्विनीकुमारो! जब दध्यङ मुनिने इसप्रकार तुमसे कहा तो तुमने च्यवन ऋषिके नेत्र अच्छे कर दिये और उन्हें यौवन-अवस्था भी दे दी। इसके बाद च्यवनने बलात्कारसे तुमको इन्द्रसे यज्ञका भाग दिलवाया। सच है काम-क्रोध बुद्धिको भ्रष्ट करनेवाले हैं और जो कार्य बलसे होना असम्भव है, वही कार्य बुद्धिके प्रतापसे सहजमें ही हो जाता है। धन्य हैं वे पुरुष जिनकी बुद्धि सर्वदा सावधान रहती है और जो सदा विचारपूर्वक सब कार्य करते हैं और काम-क्रोधादि शत्रुओंके वश नहीं होते! हे अश्विनीकुमारो! इसके पश्चात् जो कुछ हुआ सो कहता हूँ सुनो—

(क्रमशः)

# तीर्थ-रेणु

(गंगातीरनिवासी एक परमहंस महात्माके उपदेश)

(गतांकसे आगे)



परमहंस रामकृष्णदेव बार-बार कहा करते थे, तुम लोग 'जनक-जनक' बकते हो, यह पता नहीं कि जनकने कितने दिनोंतक एकान्तमें रहकर कठिन तपस्या की थी। वे कहते थे, गृहस्थीमें रहो, किन्तु एक हाथसे भगवान्के चरण पकड़े रहो। समय मिलते ही कभी-कभी एकान्तमें जाकर कुछ दिनोंके लिये साधन-भजन करो। यदि दूध-पानी एक ही जगह रहेंगे तो मिल जायँगे। दूधको जमाकर उसमेंसे मक्खन निकाल लो, फिर विषयोंके जलमें वह न मिल सकेगा।

* * *

सभी अपनी-अपनी प्रकृतिसे मजबूर हैं। कोई किसीकी न तो उन्नति करा सकता है और न स्वयं कर ही सकता है। भगवान् जिसे योग्य पात्र समझकर उन्नति करावेंगे, वही कर सकेगा।

* * *

सभी अपनी-अपनी प्रकृतिसे मजबूर हैं, अवश हैं। महाप्रभु चैतन्यदेवकी सङ्गतिमें जो भी रहते वे ही प्रेममें विभोर होकर नृत्य करने लगते। क्योंकि प्रायः वैसी ही प्रकृतिवाले भक्त उनके पास पहुँचते थे। महाप्रभुके समीपमें उन्हें और उत्तेजना मिलती; किन्तु जिनकी प्रकृति ही निन्दा करनेकी थी, वे उनके पास भी निन्दा ही करते रहते थे। चैतन्यदेवके गुरुके एक गुरुभाई रामचन्द्रपुरी उनके पास रहते थे। वे सदा चैतन्यदेवके छिद्रोंको ही ढूँढ़ते रहते। लोगोंसे कहते—'संन्यासी होकर यह इतना खाता है, अपनी पूजा कराता है, यह ठीक नहीं।' संन्यासीको मीठा आदि नहीं खाना चाहिये। बहुत थोड़ी भिक्षा करनी चाहिये। एक दिन महाप्रभुके यहाँ चींटियोंको देखकर आप जलते हुए बोले—'दिन-रात मीठा खानेसे चींटियाँ तो आवेंगी ही। इतना मत खाया करो। थोड़ा खाना चाहिये।' महाप्रभुने उनके कहनेसे अपना भोजन बहुत घटा दिया और निमन्त्रण खाना भी बन्द कर दिया। उनका शरीर सूख गया, दुबले हो गये, किन्तु रामचन्द्रपुरी निन्दा करनेसे बाज नहीं आये, क्योंकि वे अपनी प्रकृतिसे मजबूर थे।

* * *

भोजन तीन कारणोंसे किया जाता है—

(१) शरीरको स्वस्थ बनाये रखनेके लिये।

(२) प्रेमके लिये।

(३) स्वादके लिये।

शरीर-निर्वाहके लिये तो जैसा मिल जाय और जैसा अपने अनुकूल पड़े, वैसा ही सादे-से-सादा

बिना चटपटे और स्वादके सात्त्विक भोजन ठीक समयपर करना चाहिये।

प्रेममें कोई नियम नहीं। वह तो प्रेमीकी इच्छापर निर्भर है, जिसमें उसे प्रसन्नता हो, उसमें समय और वस्तुका भी नियम नहीं है।

स्वादके लिये तो जैसी भी और जिस समय तबीयत चले, खाया जाता है। उसकी कोई गणना नहीं।

* * *

परन्तु साधकके लिये तो नियमसे ही भोजन करना उचित है। बहुत जगह हम प्रेमके नामपर अपनी इन्द्रियोंकी ही सन्तुष्टि करते हैं। प्रेमका बहाना करके अपनी जिह्वा-रस-लोलुपताकी ही पूर्ति करते हैं। प्रेम नियमसे ही प्राप्त हो सकता है। इसलिये जान-बूझकर कभी भी शक्तिभर नियमको न तोड़ना चाहिये।

* * *

'प्रेममें नियम नहीं' इसके मानी यह नहीं कि नियमको तोड़ ही देना चाहिये। मीठा न खानेका नियम है तो मीठा खा ही लेना चाहिये अथवा नहीं ही खाना चाहिये। उस समय इन्द्रिय-वासनाओंसे रहित होकर जैसा भी बन जाय वैसा ही ठीक है।

* * *

क्या आप मोक्ष चाहते हैं ?

चाहते हैं क्या, मुक्त तो हैं ही। हमें बन्धन ही क्या है? कामिनी-काञ्चनकी इच्छाका ही नाम बन्धन है, अभीतक तो हमें इनकी इच्छा तनिक भी नहीं है। आगे भगवान् जानें। प्रभुके प्रति प्रेमाभाव-सा प्रतीत होता है, सो तो उनकी कृपापर ही निर्भर है, जब भी कृपा कर दें, कृपाकी ही प्रतीक्षा है।

* * *

क्या बताऊँ, दैवी माया बड़ी ही विचित्र है। 'प्रेम' जिस वस्तुका नाम है, वह दृष्टिगोचर ही नहीं होता। प्रेम करना बड़ा कठिन है। हमलोग जिसे प्रेम कहते हैं, वह तो एक प्रकारका भाव-प्रलोभन है। कोई मान-प्रतिष्ठाकी इच्छासे, कोई बड़प्पनकी इच्छासे, कोई दबकर, कोई किसीके प्रभावके वशीभूत होकर, कोई धनकी अभिलाषासे खुशामद करते हैं, उसे प्रेम थोड़े ही कह सकते हैं। 'प्रेम' तो बड़ी ही कठिन वस्तु है।

* * *

जो साढ़े तीन हाथका यह मनुष्य नामका भयानक जन्तु है, जिसके हृदयके भाव क्षण-क्षणमें बदलते रहते हैं, जो हमारी प्रत्येक चेष्टाका कुछ-न-कुछ अर्थ ही लगाता रहता है, तनिक-से भाव-शैथिल्यसे जिसकी भृकुटी चढ़ जाती है, ऐसे मनुष्यके प्रति प्रेम होना तो महान् ही कठिन काम है। किसी विरले महाभागका ही किसीके प्रति प्रेम हो सकता है। जिसका किसीके प्रति प्रेम हो गया हो, उस बड़भागी महानुभावके चरणोंमें हमारा कोटि-कोटि प्रणाम है।

आनन्द * का बुद्धके प्रति प्रेम था। निमाईका निताईके प्रति प्रेम था। पीछेके लोगोंने इनको शिष्य-संज्ञा दे दी। असलमें इनमें तो शिष्य-गुरुका भाव ही नहीं था। प्रेममें यह भाव कहाँ? आनन्द भगवान् बुद्धसे कुछ अवस्थामें बड़े थे। नित्यानन्द भी गौराङ्गसे नौ-दस वर्ष बड़े थे। अद्वैत तो पचास-साठ वर्ष गौराङ्गसे बड़े थे। इनमें परस्परमें सच्चा प्रेम था। एक दूसरेके प्राण थे। प्रेममें द्वैधी भाव कहाँ? ईसाके साथ जो यूहन्ना आदि बारह साथी थे, उनका भी उनके प्रति प्रगाढ़ प्रेम था। प्रभु यीशुने उनके चरणोंको धोकर पान किया था।

गौराङ्गने भी नित्यानन्दके चरणोंको धोकर स्वयं पान किया, भक्तोंको प्रसाद बाँटा और कहने लगे—'आज हम कृतकृत्य हुए।'

* * *

---

* भगवान् बुद्धके सर्वप्रिय शिष्य थे।

असलमें प्रेमको समझना ही जीवनके यथार्थ लक्ष्यतक पहुँचना है।

हमलोग जो जीवन बिता रहे हैं, वह कोई जीवन थोड़ा ही है। हजारों आदमी ठीक समयसे उठते-बैठते, भजन-पूजा तथा अध्ययन-अध्यापन करते हैं। सरकारी दफ्तर और कचहरियोंमें नियमसे काम होता है। उनमें बहुत-से कर्मचारी सदाचारी और भले भी होते हैं। ऐसे जीवनको अच्छा जीवन भले ही कह लो, किन्तु महान् जीवन तो चीज़ ही दूसरी है। हर समय कलेजेमें भगवद्विरह अग्नि धधकती रहे, कभी मौजमें हँसे, कभी रोवे, कभी नाचे, कभी गावे, यही असलमें जीवन है।

'हसत्यथो रोदिति रौति गायति'

–इसी जीवनको श्रीमद्भागवतमें यथार्थ जीवन कहा है।

* * *

मन जब दृढ़ संकल्पके कारण इधर-उधर न जानेसे एकदम निराश हो जाता है, तब एकान्तमें सुखास्वादन करने लगता है। फिर वह सुखास्वादनके बिना रह ही नहीं सकता।

* * *

मनको कुछ-न-कुछ खूराक चाहिये। जब संघर्षणमें थे, तब मनको सबसे मिलने-जुलने और बातचीत करनेकी रोज नयी खूराक मिल ही जाती थी, किन्तु यहाँ उसे नयी खूराक तो मिलती नहीं, वह पुरानी ही बातोंकी पुनरावृत्ति करता रहता है। जैसे किसीको समाचारपत्र पढ़नेका व्यसन है, जब नया पत्र नहीं आता तो पुरानी ही फाइलको उलटने-पुलटने लगता है। किसी तरह मनको भी तो बहलाया जाय। जिनकी याद आती है, उनमें कोई तत्त्व थोड़े ही हैं। सभी संसारी हैं।

* * *

सत्यसे बढ़कर कोई धर्म नहीं है। मौनसे बढ़कर कोई तप नहीं है। जपसे बढ़कर कोई यज्ञ नहीं है। विचारसे बढ़कर कोई ज्ञान नहीं है। और त्यागसे बढ़कर कोई सुख नहीं है।

* * *

प्रेषक—इन्द्र ब्रह्मचारी

# तुलसीकृत रामायणमें करुणारस

( लेखक—श्रीराजबहादुरजी लमगोड़ा एम० ए०, एल-एल० बी० )

( गतांकसे आगे )



अब वनवास सम्बन्धी नाटककी प्रतिनायिका कैकेयीके चरित्रपर विचार किया जाता है। उसका चरित्र-चित्रण तथा तत्सम्बन्धी कठिनाइयोंका निराकरण जिस प्रकार तुलसीदासजीने किया है वह सर्वथा प्रशंसनीय है। यदि कैकेयीके चरित्रको ही उपर्युक्त सिद्धान्तोंका खयाल रखते हुए दुःखान्तसूचक कहा जाय तो कविको उसके प्रति हमारे हृदयमें कुछ-न-कुछ करुणा-भाव तो अवश्य ही उत्पन्न करना चाहिये। यह काम कितना कठिन है, क्योंकि यदि उसके प्रति अधिक करुणा-भाव उत्पन्न हो जाय तो वह भाव उतने ही अंशमें दशरथके हिस्सेसे घट जायगा। फिर यदि हमारे हृदयमें वह भाव उतनी ही मात्रामें उत्पन्न हो जितना दशरथके प्रति होता है तो नाटकसे चरित्र-विरोध अथवा चरित्र-संघर्षणका मजा ही जाता रहे। परन्तु तुलसीदासजी, इस विचारसे कि कहीं हमारे हृदयमें कैकेयीके प्रति केवल घृणा ही उत्पन्न न हो, ऐसा आधिदैविक दृश्य पेश करते हैं जिसमें देवताओंने सरस्वतीजीको आग्रहपूर्वक इस बातपर आमादा किया कि वह किसी प्रकार रामजीका अभिषेक न होने दें। उसी प्रेरणावश सरस्वतीजीने मन्थराद्वारा महारानी कैकेयीको प्रभावित भी किया। यहाँ यह कह देना अनुचित न होगा कि सरस्वतीजीको स्वयं ही अपनी स्थितिकी निकृष्टताका अनुभव हो रहा था—यहाँतक कि जब वह विश्वकल्याणके भविष्यको भली प्रकार अनुभव कर सकीं तभी उनकी अन्तरात्मा सन्तुष्ट हो सकी। यह बात निम्न चौपाइयोंसे प्रकट है—

आगिल काज बिचार बहोरी। करिहैं चाह कुशल कवि मोरी॥
हरषि हृदय दशरथपुर आई। इत्यादि

निष्काम-कर्म-जनित हर्ष ऐसा ही होता है। दूसरी ओर जब हम यह देखते हैं कि मन्थरा दैविक शक्तियोंके हाथमें कैकेयीके हृदयपरिवर्तनार्थ केवल एक नैमित्तिक कारणरूप है तो क्या हम मन्थरा और कैकेयी दोनोंके प्रति क्षमाका अनुभव नहीं करने लगते? परन्तु इसी भावको यदि कवि अत्यधिक मात्रामें अनुभव करानेका अवकाश दे तो कैकेयीके प्रति वह घृणा हमारे हृदयमें उत्पन्न ही न हो जिसका कुछ मात्रामें होना इसलिये आवश्यक है कि दशरथके प्रति हमारे हृदयमें करुणा-भाव उत्तेजित हो। देखिये, कुशल कविने इस कार्यको किस प्रकार सम्पादित किया है? वह यह करता है कि दैविक दृश्यको बहुत संक्षेपमें ही पेश करता है और उसके बाद ही प्रेम, उत्साह एवं करुणाके आवेगोंके ऐसे-ऐसे दृश्य हमारी कल्पना-शक्तिके सामने रखनेका प्रयत्न करता है कि हम इस बातको मानो भूल ही जाते हैं कि कैकेयी दैवी शक्तियोंके हाथोंमें कठपुतलीकी तरह काम कर रही है। हमारी दार्शनिक निष्पक्षता मानो करुणारसके समुद्रमें डूब ही सी जाती है। यदि इस निमग्नतासे कोई पृथक् रहता है तो वह केवल रामका ही व्यक्तित्व है और इसीलिये तुलसीदासजीने इस विचारको एक सुन्दर रूपकद्वारा चित्रकूट-सम्बन्धी दृश्यमें प्रकट करते हुए कहा है कि मानो राम इस करुणा-रसके कटकको अपने उस आश्रममें लिये जाते हैं जो शान्तिरसका भाण्डार है। यहाँपर तुलसीदास, शेक्सपियर और बर्नार्ड शा द्वारा रचित आधिदैविक दृश्यों-पर तुलनात्मक विचार करना अत्यन्त रुचिकर होगा। क्योंकि विस्तृत व्याख्या यथासमय आगे होती रहेगी, यहाँ इतना ही कह देना अलम् है कि तुलसीदासजी इस मामलेमें शेक्सपियर क्या, बर्नार्ड शा से भी बहुत आगे बढ़ गये हैं।

उपर्युक्त कठिनाईका निर्वाह तुलसीदासजी अन्य प्रकारसे भी करते हैं। वह यह कि जबतक दशरथजी रङ्ग-मञ्चपर रहते हैं उस समयतक कवि हमारे हृदयमें कैकेयीके स्वार्थ एवं दुष्टतापूर्ण दृढ संकल्पके प्रति घृणाका भाव उत्तेजित रखता है। वह स्वयं कहता है—

'भिल्लिनि जनु छोड़न चहति बचन भयंकर बाज'

परन्तु जब दशरथजी एक बार हमारी दृष्टिके ओट हो जाते हैं और उनके मृत्युजनित शोक एवं कैकेयीकी दुराग्रहजनित घृणाका प्रचण्ड प्रवाह घट जाता है तब तुलसीदासजी भी अपनी कथन-शैली बदल देते हैं। कैकेयीके पुत्र भरतने स्वयं जिन शब्दोंमें अपनी माताके प्रति घृणा प्रकट की है, वे कठोरतामें उन शब्दोंसे भी बढ़कर हैं, जिन्हें हैमलेटने अपनी माताके प्रति प्रयुक्त किया है। शब्द ये हैं—

जबतें कुमति कुमत मन ठयऊ। खण्ड खण्ड है हृदय न गयऊ॥
बर माँगत मन भइ नहिं पीरा। जरि न जीभ मुँह परेउ न कीरा॥

परन्तु इसी दृश्यमें जहाँ एक ओर कैकेयीने उत्साह-पूर्ण रीतिसे अपने पुत्रकी आरती सहर्ष उतारी है वहाँ उसने दशरथजीकी मृत्यु और तज्जनित परिणामोंपर चार आँसू भी बहाये हैं और स्वयं कहा है—

कछुक काज बिधि बीच बिगारयो। भूपति सुरपतिपुर पग धारयो॥

परन्तु तुलसीदासजीने तो उन आँसुओंको 'कपट नीर भरि नयन' ही कहा है। कारण, भरतकी तीव्र आलोचना-के पूर्व तो कैकेयीको अपने कुव्यवहारका तनिक भी अनुभव न था और उसका अश्रु-प्रवाह अधिकतर दिखावे-की रीतिपर ही था। देखिये न, उपर्युक्त चौपाईमें भी केवल 'कछुक काज' के ही बिगड़नेका वर्णन है जिसके लिये विधाता ही लाञ्छित किया गया है। यदि हम कैकेयी और हैमलेटकी माताके पश्चात्तापोंका तुलनात्मक निरीक्षण करें तो निस्सन्देह हमें बड़ा साहित्यिक आनन्द प्राप्त होगा। दोनों अपने पुत्रोंकी अभ्यर्थनासे प्रभावित होती हैं परन्तु कैकेयी अधिक दृढ होनेके कारण अपने पश्चात्ताप-को शब्दोंमें प्रकट नहीं करती—फिर चाहे हम इस चुप्पी-को कठोरहृदयता ही क्यों न कहें, परन्तु यह बात भी नाटकीय कौशलकी परिचायक है, क्योंकि यदि हमारी घृणाका भाव सहसा विलुप्त हो जाय तो इस अद्वितीय नाटकीय दृश्यका मजा ही जाता रहे। परन्तु कैकेयी भरतके कठोर शब्दोंका कोई उत्तर नहीं देती और वहाँ हैमलेटकी माताका उत्तर करुणासे परिपूर्ण दीखता है। कैकेयीकी दशामें भी हमें स्पष्ट अनुभव होता है कि उसका कठोर हृदय भी द्रवीभूत हो रहा है और उसका मस्तिष्क आन्तरिक निरीक्षणमें लगा हुआ है। तभी तो वह भी चुपचाप भरतके साथ चित्रकूट चल देती है और

राजतिलककी सामग्री ले जानेका भी विरोध नहीं करती। चित्रकूट पहुँचनेपर जब रामजी उससे शुद्ध पुत्रवत् प्रेमके साथ मिलते हैं तो हम यह देखते हैं कि मानो उनके शब्द कैकेयीके मानसिक रोगके निमित्त महौषधिका काम कर रहे हैं। तुलसीदासजी लिखते हैं—

प्रथम राम भेंटे कैकेई। सरल सुभाव भक्ति मति भेई॥
पग परि कीन्ह प्रबोध बहोरी। काल कर्म गति सिर धर खोरी॥

आगे चलकर पश्चात्तापकी दशा पूर्णरूपेण प्रकट होती है, मानो कैकेयी अपने मानसिक स्वास्थ्यको पुनः प्राप्त कर लेती है। जब चित्रकूटमें महाराज जनकके आगमनकी सूचना होती है उस समयके कैकेयीके हृदयस्थ भावोंका चित्रण तुलसीदासजी इसप्रकार करते हैं—

गरै गलानि कुटिल कैकेई। काहि कहै केहि दूषण देई॥

इसी पश्चात्ताप-भावको हैमूलेट भी अपनी माताके हृदयमें जाग्रत् करना चाहता था परन्तु वह सफल नहीं हो सका। इसके लिये एक कोमलतापूर्ण स्पर्शकी आवश्यकता थी परन्तु हैमूलेट और भरत दोनोंमें अपनी माताओंके प्रति उसका अभाव था। अब हमें कैकेयीके प्रति भी करुणाका अनुभव होने लगता है।

अब एक अन्य दृष्टिकोणसे भी विचार कीजिये। यदि रामके ये शब्द—

सम्भावित कहँ अपयश लाहू। मरण कोटि सम दारुण दाहू॥

—एक नैतिक सिद्धान्तका प्रकटीकरण करते हैं तो क्या कैकेयी मरे हुएसे भी बदतर नहीं हो जाती? और जब हम उसकी कीर्तिको 'काल कर्म गति' के वश सरस्वतीके हाथों बिगड़ते देखते हैं तो हमारे हृदयमें करुणाका भाव जाग्रत् हो जाता है। आह, यह कैकेयी कौन है जो दैवी शक्तियोंद्वारा इतना अधिक सतायी जाती है? वह एक ऐसी साम्राज्ञी और वीर क्षत्राणी है जो लड़ाईके मैदानमें भी अपने पतिकी सहायता कर सकती है, वह रामसे अत्यन्त प्रेम करती है और राम भी उससे वैसा ही प्रेम करते हैं, परन्तु दैवी गति देखिये कि वही कैकेयी रामके वनवास और अयोध्यावालोंकी व्याकुलताका कारण बनती है। अब उसकी दृढ़ता भी उसके पतनका कारण बन जाती है, क्योंकि यदि वह तनिक भी निर्बल होती तो ऐसे कठिन सङ्कल्पको कभी पूरा न कर सकती और दशरथजीके मरने तथा उसके विधवा हो जानेके अतिरिक्त और बहुत-सी बुरी घटनाओंके भी घटित होनेकी नौबत न आती। महाराज दशरथकी मृत्यु तो केवल शारीरिक थी, परन्तु कैकेयीकी कीर्ति तो सदाके ही लिये कालिमापूर्ण हो गयी। अतः कैकेयीकी अवस्था अधिक करुणा-जनक है। बाह्य रीतिपर देखनेसे इस चरित्र-संघर्षणमें विजय कैकेयीकी जान पड़ती है परन्तु आन्तरिक रीतिपर देखनेसे स्नेह और सत्यकी परीक्षामें दशरथ ही विजयी प्रमाणित होते हैं। अब यह एक रहस्यपूर्ण प्रश्न है कि वस्तुतः दुःखान्त किसका हुआ।

चरित्र-संघर्षणका दूसरा पहलू भी, जो मन्थरा और कैकेयीके चरित्रोंमें दीखता है, उतना ही रोचक है जितना यागो (Iago) और अथेलोके दर्म्यानवाला। तुलनासे प्रकट होगा कि दोनों कवि काव्य-कलामें पारङ्गत हैं और दोनोंकी दुःखान्त नाटक-सम्बन्धी धारणाएँ भी इस पहलूमें समान ही हैं। दुःखान्त-कविताके आन्तरिक सिद्धान्तकी दृष्टिसे कैकेयी और अथेलोके साधारण प्रेममें ईर्ष्यारूपी विष जिस प्रकार प्रविष्ट किया गया है, वह भी बड़ी सुन्दरताके साथ हुआ है। परन्तु क्योंकि इस विषयकी ओर हमें फिर लौटना है, यहाँ केवल उसका जिक्र कर देना इस विचार-दृष्टिसे अलम् है कि कैकेयीके दुःखान्तक चरित्रकी कल्पनामें भी आन्तरिक और बाह्यात्मक उभय सिद्धान्तोंका समावेश हुआ है। कैकेयीके चरित्रमें दो मर्मभेदी (Vulnerable) स्थल दिखायी देते हैं, एक तो उसकी अभीकी उत्पन्न विलासिता जिसपर मन्थराने 'प्रिय सेज तुराई' कहकर कटाक्ष किया है और दूसरा उसकी तीव्र तार्किक निरीक्षण शक्तिका उन सम्बन्धोंमें भी प्रयुक्त होना जहाँ केवल पवित्र प्रेम-ही-प्रेम होना चाहिये। कवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर महोदय भी कहते हैं कि प्रेमके बहीखातेमें धन और ऋण साथ ही जोड़े जाते हैं। प्रेमिक उस हानिको लाभ ही समझता है जो प्रेमद्वारा आमन्त्रित की जाय। 'मैं करि प्रीति परीक्षा देखी' में कैकेयीके आत्मिक पतनकी समस्त दुःखान्तक सम्भावना विद्यमान है।

दशरथ और कैकेयी दोनोंके चरित्रोंमें पाश्चात्य दुःखान्तक साहित्यके सिद्धान्तोंका ही अधिकतर समावेश है, अतः उनकी विस्तृत व्याख्या करनी उचित जान पड़ी। परन्तु इस जीवन-सम्बन्धी दुःखान्तक भँवरके चक्करमें बहुत-से कोमल और निरपराधी चरित्र भी पड़ जाते हैं और इसीलिये उनके प्रति हमारे हृदयमें अधिकतर करुणा

उत्पन्न होती है। इस शोकसागरमें बेचारी कौशल्या डूबती दिखायी देती है परन्तु यदि कोई गुण उसे बिलकुल डूब जानेसे बचाये रखता है तो वह उसकी स्वस्थ मानसिक शक्ति ही है, जिसकी बदौलत वह दुःखके समयमें भी किसी पक्षके दोनों पहलुओंपर विचार करके निर्णय कर सकती है। उदाहरणार्थ देखिये कि उसने रामके रोक रखने अथवा वन जाने देनेकी बातके दोनों पहलुओंपर विचार करते हुए किस उत्तमतासे ये शब्द कहे हैं—

राखहुँ सुतहिं करहुँ अनुरोधू। धर्म जाइ अरु बन्धुविरोधू॥

उसके शोक और दुःखका कारण यह है कि उसके हृदयमें ममताकी ऐसी लहरें उठती हैं जो उसे 'सनेह-कातर' बना देती हैं। कौन ऐसा मनुष्य है जो इस दोहेको आँसू बहाये बिना पढ़ सकेगा—

बहुरि बच्छ कहि लाल कहि, रघुपति रघुबर तात।
कबहिं बुलाइ लगाइ उर, हरषि निरखिहौं गात॥

परन्तु वह इतनी निस्स्वार्थ है कि हृदयकी भावनाएँ उसे कुपथपर नहीं ले जा सकतीं और वह कहती है कि—

गहबर हिय कह कौसिला, मोहिं भरतकर सोच।

इसप्रकार कौशल्याजीका चरित्र न केवल कैकेयीकी, प्रत्युत दशरथकी तुलनामें विरोधाभासका परिचायक है। कौशल्याजी अपने शब्दोंद्वारा दशरथजीके मानसिक सन्निपातकी चिकित्साका भरसक प्रयत्न करती हैं परन्तु विधिका विधान कुछ और ही है। राम और कौशल्या दोनों निरपराध हैं अतः हमारे हृदयमें उनके प्रति करुणा-भावका सञ्चार स्वाभाविक होता है, जब हम यह देखते हैं कि उनके सांसारिक सुखमें बाधा पड़ रही है। उनकी दशामें दुःखान्त-कविताका भाव नितान्त बहिरंग रीतिपर ही है। शायद इसीलिये अयोध्याकाण्डमें न सही, फिर भी अन्तमें दोनों ही सांसारिक सुखकी उपलब्धि करते हैं। भरतजी भी निष्पाप भोक्ता हैं और उन्हें अपनी आदर्श-पूर्तिके लिये दुःख भोगना पड़ता है। यहाँ हम उनकी गणना दुःखान्त-चरित्रके पात्रोंमें इस हेतु करते हैं कि उनके आदर्शपूर्ण विचारमें उनके लिये यही अत्यन्त दुःखदायक है कि लोकापवादकी दृष्टिसे उनके अपनी माताके षड्यन्त्रमें सम्मिलित हो जानेकी सम्भावना है। तुलसीदासजीने भी उनके इस दुःखका ऐसे विस्तारसे वर्णन किया है कि हमारे हृदयमें उनके प्रति करुणाजनक आदरका भाव उत्पन्न होता है। भरतजी स्वयं कहते हैं कि—

पितु सुरपुर, सिय राम बन, करन कहहु मोहिं राज।
यहि ते जानहु मोर हित, कै आपन बड़ काज॥

परिस्थितियोंके इस वर्णनमें कितना सुन्दर विरोधाभास है और साथ ही कितना व्यंगपूर्ण! वह स्वयं इन परिस्थितियोंको किस दृष्टिसे देखते हैं, यह बात निम्न-पदोंसे प्रकट होगी—

मोहि समान को पाप-निवासी। जेहि लगि सीय राम बनबासी॥
राउ राम कहँ कानन दीन्हा। बिछुरत गमन अमरपुर कीन्हा॥
मैं सठ सब अनरथ कर हेतू। बैठि बात सब सुनेउँ सचेतू॥

ऐसी परिस्थितियोंमें पड़कर भरतजीको अपना सचेत जीवन ही दुःखमय प्रतीत होता है! मेरा विचार है कि एक पृथक् लेखमें भरत और हैमलेटके चरित्रोंकी तुलनात्मक व्याख्या करूँ, अतः यहाँ अधिक विस्तारसे नहीं लिखा जाता। परन्तु इतना कहे बिना नहीं रह सकता कि केवल आदर्शपूर्ण पूर्व ही ऐसे आदर्श पुरुषका निर्माण कर सकता है, जो इस बातपर दुःखी हो कि उसे बिना अधिकारके राज्य और सम्पत्ति मिल रही है, न इस बातपर कि वह राज्य और सम्पत्तिसे वञ्चित हो रहा है। यदि भरतके आदर्शवादको सफलता प्राप्त होती है तो उसका कारण एक ओर तो भरतके क्रियात्मक स्वभाव और दूसरी ओर सहानुभूतिके वातावरणका होना है। हम अभी कौशल्याजीको यह कहते हुए कि 'मोहिं भरतकर सोच' देख चुके हैं। रामको उनपर ऐसा दृढ़ विश्वास था कि लक्ष्मणके शंका करनेपर भी उन्होंने स्वयं कहा था कि—

भरतहि होइ न राजमद, बिधि-हरि-हर पद पाय।

परन्तु भरतजीको हम सदा ही आदर्शवादके भावों एवं कार्योंकी उस खड़ी चट्टानके ऐसे किनारेपर पाते हैं कि तनिक भूल या धक्केसे उनका प्राणान्त ही हो जाय। चित्रकूटमें जब महाराज जनक तथा गुरु वशिष्ठको भी भरतजीके शोक-निवारणका कोई उपाय नहीं सूझता तो उस समय रामचन्द्रजी स्वयं ही उस शोकके दुःखान्तक परिणामको इसप्रकार बचा लेते हैं कि वह भरतजीके हृदयमें भावुक सहयोगके भावोंको जाग्रत् करते हुए कहते हैं—

रोपिय हाथ असनिके घाये।

सम्पूर्ण वातावरण ही बदल जाता है। रामका वियोग

रामकी आदर्शपूर्तिका हेतु बनकर सहनीय बन जाता है। अब राज्यका प्रबन्ध भी राज्यको रामजीकी थाती समझकर किया जा सकता है। परन्तु भरत-जैसे आदर्शवादीके लिये उस थातीका कोई चिह्न तो अवश्य ही चाहिये और वह चिह्न रामजीकी चरणपादुकाके रूपमें प्रस्तुत होता है। परन्तु भरत राज्यजनित भोग-विलासमें पड़ जानेके भयसे अपना समस्त जीवन ही एक त्यागी तपस्वीकी भाँति नन्दिग्राममें व्यतीत करते हैं। रामको इन आदर्शपूर्ण भावों एवं परिस्थितियोंका सम्यक् ज्ञान था और इसीलिये वह लङ्का-विजयपर आनन्दोत्सव मनानेके बजाय सीधे अयोध्याको लौटनेके लिये उतावले हो जाते हैं और विभीषणसे कहते हैं कि—

तोर कोष गृह मोर सब सत्य बचन सुनु तात।
दशा भरतकी सुमिरि मोहिं निमिष कल्पसम जात॥
तापस भेस शरीर कृश जपें निरन्तर मोहिं।
देखहुँ बेग सु जतन कर सखा निहोरौं तोहिं॥
जो जैहौं बीते अवधि जियत न पाउब वीर।
प्रीति भरतकी सुमिरि प्रभु पुनि पुनि पुलक सरीर॥

क्या रामजीका सामयिक पुनरागमन भरतके जीवनकी एक और महान् दुर्घटनाको नहीं टाल देता? भरतजी निष्पाप थे और इसीलिये १४ वर्षकी कठिन परीक्षाके बाद उन्हें धर्मजनित सुख इसी लोकमें प्राप्त हो गया। साथ ही उपर्युक्त परीक्षाकी कड़ी आँचसे यह प्रमाणित हो गया कि भरतजी शुद्ध सुवर्ण थे। भरतसे अधिक और किसके प्रति इतनी सकरुण सहानुभूतिका प्रादुर्भाव हो सकता है? यही कारण है कि तुलसीदासजी पाश्चात्य साहित्यके दुःखान्त कविता-विषयक इस सिद्धान्तसे सहमत नहीं हैं कि वैसी कविताका अन्त मृत्युमें ही होना चाहिये, मानो किसी अन्य घटनासे पूर्ण करुणा उत्पन्न ही नहीं हो सकती। तुलसीदासजीके विचारसे यह खयाल बहुत ही भद्दा है।

बर्नार्ड शाके विचारसे, जिसका उल्लेख प्रथम लेखमें हो चुका है, भगवान् रामके चरित्रको किसी अवस्थामें भी दुःखान्तक कहीं नहीं कह सकते, क्योंकि वह विश्वके शुद्धिकारक दैवी साधनमें जान-बूझकर अपना सहयोग दे रहे हैं। अतः हम रामजीके चरित्रको महाकाव्य-सम्बन्धी वीरचरित्र ही कह सकते हैं।

ब्रेडली महोदय अपने 'दुःखान्त-कविताका उपादान-कारण' शीर्षक द्वितीय लेखके अन्तमें लिखते हैं कि—

Shakespear was not attempting to justify the ways of God to man and to show that the Universe is a divine comedy. He was writing tragedy and tragedy would not be tragedy if it were not a painful mystery.

'शेक्सपियरका उद्देश्य यह न था कि वह मनुष्योंको विधि-विधानकी सार्थकता समझाये तथा इस बातको भी, कि यह विश्व कोई ईश्वरीय सुखान्त रचना है। वह दुःखान्त कविताका लेखक था और वैसी कविताकी सार्थकता यही दिखलानेमें है कि संसारकी रचना एक दुःखपूर्ण रहस्य है।'

तुलसीदासजी मानो उपर्युक्त सिद्धान्तके अन्तिम भागसे सहमत हैं, परन्तु यदि हम उस सिद्धान्तके प्रथम भागको भी उनकी कवितासे संबद्ध करें तो वह इसका घोर विरोध करेंगे। यह ठीक है कि विश्व इस अर्थमें सुखान्तक न हो कि वह फूलोंकी सेज नहीं है परन्तु यह क्यों असम्भव हो कि हम दुःखान्त कवितामें विधि-विधानकी सार्थकता न दिखला सकें तथा उसे रहस्यमय न प्रमाणित कर सकें? तुलसीदासजीको उपर्युक्त उभय सिद्धान्तोंके एकीकरणमें, अयोध्याकाण्डमें बड़ी सफलता प्राप्त हुई है। हम तुलसीजीके समालोचकोंको इसपर बाध्य नहीं होना पड़ता कि हमें अपने कविके दोषोंको इसप्रकार स्वीकार करना पड़े जैसा ब्रेडली महोदयको निम्नलिखित शब्दोंमें करना पड़ा है—

Nor can he ( Shakespear ) be said event point distinctly, like some writers of tragedy in any direction where a solution (of the mystery) might be.

'शेक्सपियरके विषयमें हम यह भी नहीं कह सकते कि उसने दुःखान्त-कविताके अन्य लेखकोंकी भाँति हमें ठीक किसी ऐसी दिशाकी ओर संकेत किया है जहाँ विश्वके रहस्यका उद्घाटन हो सके।' इसीलिये जहाँ शेक्सपियर हमारे नैतिक आदर्शको उच्च बनानेमें असफल होता है, वहाँ तुलसीदासजीकी विशेषता ही यह है कि वह हमारे मानसिक, नैतिक एवं आध्यात्मिक तृष्णाकी तृप्ति भली प्रकार करते हुए करोड़ों मनुष्योंके पथ-प्रदर्शक बनते हैं। परन्तु उनकी शैली भी शेक्स्पियरसे कम रोचक और काव्यमयी नहीं है। मेरा तो विचार है कि यह दोष शेक्सपियरका उतना न था जितना पाश्चात्य साहित्यके दुःखान्त-कविता-सम्बन्धी संकुचित सिद्धान्तोंका।

# ईश्वर

( लेखक-श्रीआनन्दघनरामजी )



सर्वज्ञान, सर्वक्रिया, सर्वसत्ता और परिपूर्ण आनन्दकी समष्टिमें जो शाश्वत शक्ति है उसको ईश्वर कहते हैं। इस ईश्वरीय शक्तिका पूर्ण ज्ञान प्राप्त करनेका प्रयत्न प्राचीन कालसे अव्याहत रूपसे चला आता है। तथापि वह ज्ञान हमारी ज्ञान ग्रहण करनेवाली इन्द्रियोंके सामर्थ्यके अनुसार ही होता है, अतः हमारी इन्द्रियोंकी शक्ति जितनी ही न्यूनाधिक होती है वह ज्ञान भी उसी प्रमाणसे होता है।

हमारे मस्तिष्कमें विभिन्न विषयोंके ज्ञान-ग्रहणका कार्य करनेवाले विभिन्न पिण्ड होते हैं, उनके उजले रंगके भागमें पूर्वकर्मार्जित, परम्परागत और बीज निर्माण करनेवाली वृत्तियोंके कार्यको सूचित करनेवाली भूरी रेखाएँ जिस परिमाणमें उत्पन्न हुई होती हैं उसीके अनुसार हमारा ज्ञान-ग्रहण भी हो सकता है।

यह विशिष्ट ज्ञान-ग्रहणका कार्य करनेवाले पिण्ड तथा उनकी रेखाएँ जन्मसे ही प्राप्त हुई हैं। हमारे भावी ज्ञान-शिक्षाके कार्यके अनुसार जिस पिण्डको जितनी अधिक शिक्षा मिलेगी उतना ही वह अधिक विस्तृत होगा, तथा जिस पिण्डकी क्रियाके व्यापारके विपरीत शिक्षा मिलेगी वह पिण्ड क्षीण हो जायगा और जिन पिण्डोंमें क्षीणताका कार्य नहीं होता वह पिण्ड शरीरके साथ ही बढ़ते हुए अपना कार्य करते रहते हैं। ऐसा शरीरशास्त्रवेत्ता, इन्द्रिय-विज्ञानवेत्ता तथा मस्तिष्क-परीक्षा-शास्त्रवेत्ताओंका कथन है।

जिसके मस्तिष्कमें धार्मिक स्वभाववृत्तिवाले भागमें (Religious sentiment) भक्तिभाव (Veneration) तथा अध्यात्म-रति ( Spirituality ) सम्बन्धी पिण्डोंकी प्रमाणापेक्षा अधिक वृद्धि होती है, वे मनुष्य भोले भक्त होते हैं, जिनमें मध्यम दर्जेकी वृद्धि होती है वे आस्तिक विचारके होते हैं, तथा जिनमें ये पिण्ड क्षीणबल होते हैं, वे नास्तिक और धर्महीन होते हैं। इसलिये जिन्हें ईश्वरीय ज्ञानकी आवश्यकता हो, उन्हें चाहिये कि ईश्वर-सम्बन्धी विषयकी ओरसे मुख न मोड़कर इन पिण्डोंको क्षीण न बनावें तथा ईश्वरीय ज्ञान प्राप्त करनेकी जिज्ञासा और प्रयत्नके द्वारा उन्हें उपयोगी और सामर्थ्यवान् बनावें, जिससे ईश्वरीय ज्ञान तथा अनुभवके द्वारा उन्हें ईश्वरका साक्षात्कार हो सके।

मनुष्य जैसे-जैसे आधिभौतिक शास्त्रोंके ज्ञानमें पारंगत होता जाता है वैसे-ही-वैसे वह अधिकाधिक प्रत्यक्ष-प्रमाणवादी बनता जाता है। फिर पीछे उसमें श्रद्धा और विश्वासकी वृत्ति निःशेष हो जाती है। इतना ही नहीं, बल्कि केवल श्रद्धा और विश्वासके सहारे ईश्वरका अस्तित्व माननेवाले मनुष्योंको वह मूर्ख अथवा पागलकी श्रेणीमें डालकर स्वयं सर्वज्ञताका ठेकेदार बन जाता है। उसके पास बड़े-बड़े विद्वानों और वैज्ञानिकोंके दिये हुए प्रमाणपत्र होते हैं; परन्तु वह सब भौतिक शास्त्रवादियोंके ही होते हैं और भौतिक विद्यामें पारंगत होनेके बदलेमें उसे दिये गये हैं। उसे ईश्वरीय ज्ञान-सम्बन्धी शास्त्रोंके अभ्यास करनेवाले सन्त-महन्तोंके पाससे एक भी प्रमाणपत्र मिला नहीं होता, अथवा उनसे ईश्वरीय शक्तिके अनुभव करनेके लिये अपने प्रत्यक्ष-प्रमाणके आधारपर विचारकर किसी अनुभवके प्राप्त करनेका प्रयत्न भी नहीं किया। ऐसी अवस्थामें ईश्वरके ऊपर श्रद्धा रखनेवालोंको ऐसे लोगोंकी वाणीसे यथासाध्य अलग रहना ही उचित है।

ज्ञानकी जिज्ञासा करनेवाले प्रत्येक पुरुषको चाहिये कि सत्यज्ञानकी प्राप्तिके मूल आधार विश्वासको बनाये रक्खे। भौतिक शास्त्रमें भी देखा जाता है कि उक्त शास्त्रके गुरुके वचनको बिल्कुल सत्य होनेका विश्वासकर तदनुसार प्रयोग करनेसे उसकी सत्यता अपने अनुभवमें आने लगती है। प्रयोगमें यदि अनुभव सत्य नहीं ठहरता तो अपनी की हुई क्रियामें, अर्थात् अपने प्रयोगमें ही कहीं भूल हो गयी है ऐसा समझकर गुरुके कथनानुसार अनुभव प्राप्त होनेतक पुनः-पुनः मनुष्य उसी प्रयोगकी परीक्षा करता है। इतना दृढ विश्वास उस वैज्ञानिक समझे जानेवाले पाश्चात्य शास्त्रान्वेषकके कथन ( लेख ) पर होता है। तभी वह उन उन शास्त्रोंके वैज्ञानिक विद्वान् कहे जाते हैं। इस भरोसेपर अर्थात् विश्वासकी भावनासे ही हम उनके लेखों-पर विश्वास करते हैं।

अत्यन्त प्रारम्भकालसे पाठशालामें श्रीगणेश सीखते समय अपने सिखानेवाले शिक्षकपर विश्वास रखकर उनके वचनोंको सत्य समझकर जब हम पढ़ते हैं तभी हमें ज्ञान प्राप्त होता है। इसप्रकार विश्वासके आधारपर खड़े होकर चले बिना किसीको भी किसी प्रकार ज्ञान प्राप्त नहीं हो सकता।

प्राकृतिक पदार्थोंके ज्ञानमें, प्राकृतिक शक्तिके अनुभवके लिये इस प्रकारके विश्वाससे ही काम चल जा सकता है, परन्तु आध्यात्मिक शक्तिके अनुभवमें ऐसी बात नहीं। अध्यात्म-शास्त्र-सम्बन्धी अनुभव इतने शीघ्र और इन्द्रियोंद्वारा नहीं होते बल्कि वे मनके द्वारा ही होते हैं। *अन्तर्ज्ञानेन्द्रियोंके द्वारा प्रत्यक्ष होनेपर उनकी प्रतीति* होती है। फिर पीछे उन्हें प्राकृतिक शास्त्रकी मर्यादाके अन्दर इन्द्रियोंद्वारा प्रत्यक्ष करके सांसारिक कार्योंके उपयोगमें लाया जाता है। सारांश यह कि विश्वासके सूक्ष्म और श्रेष्ठ स्वरूप श्रद्धावृत्तिको, श्रद्धामयी भावनाको पकड़े बिना ईश्वरीय शक्तिका ज्ञान और उसके अनुभवकी प्राप्ति नहीं होती।

इस सरल और नित्यानुभवके सिद्धान्तको भूलकर सुशिक्षित कहलानेवाले विद्वान् जो श्रद्धावान् पुरुषोंकी दिल्लगी उड़ाते हैं, वह बड़ी भूल करते हैं। इसप्रकार दिल्लगी न उड़ा यदि वह कहें कि श्रद्धा करनेके पूर्व जिसपर श्रद्धा करनी हो उसकी योग्यता और अधिकारको देखकर श्रद्धा करनी चाहिये, तो उनका यह कहना ठीक होगा।

प्रत्येक मनुष्य अज्ञान-दशामें भी श्रद्धावान् होता है और उसी श्रद्धाद्वारा संसारका ज्ञान प्राप्त करता हुआ सज्ञान बनता है, साथ ही श्रद्धाद्वारा ज्ञान ग्रहण करते हुए अपने स्वभावको भी बनाता जाता है। इसीलिये भगवद्गीतामें कहा है—'श्रद्धामयोऽयं पुरुषः' जैसी उसकी श्रद्धा होती है, वैसा ही उसका स्वभाव और गुण भी बनता है—'यो यच्छ्रद्धः स एव सः।' (गी० १७।३)

यह श्रद्धा तीन प्रकारकी होती है, परन्तु सत्य ईश्वरीय शक्तिका अनुभव प्राप्त करनेके लिये सात्त्विक श्रद्धा आवश्यक है।

यजन्ते सात्त्विका देवान्। (गी० १७।४)

सात्त्विक श्रद्धावान् पुरुष ही ईश्वरके सत्य स्वरूपको जानकर यजन ( अर्पण ) करते हैं। इसलिये जो सात्त्विक श्रद्धाको धारणकर भक्ति नहीं करता, जो सात्त्विक श्रद्धाको धारणकर ईश्वरानुभवके लिये प्रयत्न (तप) नहीं करता, वह ईश्वरीय ज्ञानसे कुछ भी लाभ नहीं उठा सकता। क्योंकि ज्ञान ग्रहण करके अनुभव प्राप्त करनेकी उसमें पात्रता ही नहीं होती। इसीलिये ऐसे पुरुषके प्रति इस ज्ञानको न कहनेके लिये गीतामें स्पष्ट कहा है—

इदं ते नातपस्काय नाभक्ताय कदाचन।
न चाशुश्रूषवे वाच्यं न च मां योऽभ्यसूयति॥

अर्थात् यह ( गूढ़ ईश्वरीय ज्ञान ) तपोहीन, अभक्त, सुननेकी इच्छा न रखनेवाले और मेरी निन्दा करनेवालेको कभी नहीं कहना चाहिये।

अतएव ईश्वरीय शक्तिके अविश्वासीको पहले उस शक्तिके अस्तित्वमें प्रतीति कराकर उसके प्रति श्रद्धा और विश्वास उत्पन्न कराना चाहिये, तत्पश्चात् जब उसे उस शक्तिका ज्ञान प्राप्त करनेकी जिज्ञासा उत्पन्न होगी और वह भक्तिपूर्वक उस ज्ञानके अनुभवके लिये प्रयत्न करनेवाला तपस्वी बनेगा, तभी उसे ईश्वरीय शक्तिका साक्षात्कार होगा—

भक्त्या मामभिजानाति यावान्यश्चास्मि तत्त्वतः।
ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनन्तरम्॥

(गीता १८।५५)

अर्थात् भक्तिके द्वारा मैं जो कुछ हूँ और जैसा हूँ उसे तत्त्वतः जानता है, तब मुझे तत्त्वतः ( मेरे सगुण साकार स्वरूपका ) अनुभव करके वह मुझमें ( सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्यके क्रमसे) प्रविष्ट होता है।

इसप्रकार ईश्वरीय शक्तिका ज्ञान और अनुभव प्राप्त करनेका शास्त्रसिद्ध क्रम होनेके कारण, उन पुरुषोंको जो मूलतः श्रद्धाहीन, नास्तिक तथा ईश्वरीय ज्ञानके विषयमें अज्ञान होते हुए भी ज्ञान-जिज्ञासु हैं, उनके आधिभौतिक मार्गद्वारा ईश्वरीय ज्ञानकी ओर जानेकी योग्यतामें विश्वास दिलाकर इस श्रद्धामयी भूमिकापर लाना चाहिये तथा उन्हें ईश्वरीय शक्तिका ज्ञान करा देना चाहिये तभी वे अनुभवसिद्ध प्रयोगोंको करके पूर्ण सामर्थ्यवान् बनेंगे।

आजकल बहुतेरे सुशिक्षित और सत्यान्वेषी कहलानेवाले विद्वान् ईश्वरकी पूजा करनेवाले श्रद्धालु

पूछते हैं कि 'तू जिस मूर्तिकी पूजा करता है क्या वह मूर्ति ईश्वरकी है ? क्या तेरे भगवान्‌की रचना मनुष्यद्वारा होती है ? क्या इस बनायी हुई मूर्तिमें भगवान् है ? जब मनुष्यकी बनायी हुई घोड़े और हाथीकी मूर्तिमें सच्चा घोड़ा और सच्चा हाथी नहीं होता तो उसी मनुष्यकी बनायी हुई मूर्तिमें सच्चा भगवान् कैसे होगा ?' पत्थर आदिमें यद्यपि हाथी-घोड़ेकी कल्पना करनेसे उनमें हाथीपन या घोड़ापन नहीं आता वह निरी कल्पना ही होती है तथा वह झूठी होती है, इसे छोटा बच्चा भी कहता है तथापि उस कल्पनाको सच्चे हाथी घोड़ेके अस्तित्वका आधार तो होता है परन्तु उनकी तरह तुम्हारी ईश्वरकी मूर्तिके लिये सत्य आधार क्या होता है ? क्या ईश्वरको किसीने देखा है ? वह किसके देखनेमें आया है ? और उसको दिखलानेवाला कौन है ? पूर्वकालके धूर्त और स्वार्थी लोगोंने 'भगवान्, भगवान्' और 'ईश्वर, ईश्वर' चिल्लाकर अशिक्षित, अज्ञानी, भोले-भाले और भ्रममें पड़े हुए मनुष्योंको अपने स्वार्थ-साधनके लिये फन्देमें फाँसकर समाज और देशको अत्यन्त हानि पहुँचायी है। इसलिये इस मूर्खता-भरी कल्पनाको दूर करो, तभी तुम बुद्धिमान् बनोगे और तभी तुम्हारा कल्याण होगा।' इसप्रकारके लेख लिखकर और व्याख्यान देकर लोगोंको धर्महीन और नास्तिक बनानेका कार्य करनेवाले आज बहुतेरे मनुष्य दिखलायी देते हैं।

जो भारत एक समय समस्त संसारको ईश्वरके अस्तित्वकी प्रतीति देकर अनुभवके द्वारा उसका साक्षात्कार करा देता था, तथा जो समस्त संसारको यह पाठ पढ़ाता था कि मनुष्यके व्यवहारोंका सर्वोच्च ध्येय, नीति और धर्माचरणमें ही है, उसी भारतमें इस नवीन शिक्षाके होनेसे आज ऐसे लोग उत्पन्न हो गये हैं। इसके कारणको ढूँढनेपर ज्ञात होता है कि यह केवल शिक्षाका परिणाम नहीं बल्कि यह धर्मज्ञानहीन शिक्षाका परिणाम है। जिसप्रकार प्रत्यक्ष-प्रमाणके आधारपर आधिभौतिक शास्त्रोंका ज्ञान दिया जाता है उसी प्रकार ईश्वरीय शास्त्रका ज्ञान देना भी आवश्यक है। तभी उपर्युक्त प्रश्नों तथा तदनुसार अन्य प्रश्नोंका उत्तर देकर इन लोगोंको भी ईश्वरकी सेवामें लाकर उचित मार्गमें प्रवृत्त किया जा सकता है।

इस आधिभौतिक प्रत्यक्ष-प्रमाण-शास्त्रोंकी जागृतिके कालमें भी, ये शास्त्रज्ञ जिस सृष्टिशक्तिके मूल सामर्थ्यपर नाचते हैं और ये जिस शास्त्रको अत्यन्त पूर्ण और बिल्कुल ठीक समझते हैं, उस गणित और भूमिति-शास्त्रोंके मूल कारणोंको, कौन-सा शास्त्रज्ञ हमें प्रत्यक्ष दिखलानेमें समर्थ है ? भूमितिकी व्याख्याके अनुसार बिन्दुका स्वरूप तथा गणितके शून्यका स्वरूप ठीक-ठीक कौन दिखला सकेगा ? सत्यके ज्ञान और उससे होनेवाले कार्यके लिये सत्य अमेय ( अनिर्देश्य ) बिन्दुके अस्तित्वको जड़ द्रव्यके बिन्दुके रूपमें ही शास्त्रज्ञोंको लेना पड़ता है।

'खड़ियामिट्टी या स्याहीके बिन्दुमें मानी हुई बिन्दुकी कल्पना केवल झूठी और स्वीकृत ही है अथवा इससे बिन्दुके सत्य अस्तित्वका भी ज्ञान होता है ?'—इस प्रकारका प्रश्न उन शास्त्रज्ञोंसे पूछनेपर वे उत्तर देते हैं कि 'यह कल्पना नहीं है बल्कि बिन्दुके सत्य अस्तित्वका ज्ञान है, तथा बिन्दुके सत्य स्वरूपका ज्ञान प्राप्त करना मनुष्यकी ज्ञानेन्द्रियोंकी सीमाके बाहरकी बात है। तथापि व्यावहारिक कार्योंके सम्पादनके लिये इसको उपयोगमें लाना आवश्यक है।'

इस प्रमाणभूत शास्त्रके अनुसार 'बिन्दु उसे कहते हैं जिसका स्थान नियत हो, परन्तु उसमें कोई विस्तार न हो।' और इसप्रकारके अमेय ( अनिर्देश्य ) और निराकार बिन्दुसे रेखा, धरातल और घनका निर्माण होता है इसको कौन शास्त्रज्ञ स्वीकार नहीं कर सकता ?

इस शास्त्रके अनुसार ही ईश्वर और सृष्टि-उत्पत्ति-शास्त्र दोनों प्रत्यक्ष-प्रमाणके आधारपर स्थित हैं, तथापि इस गम्भीर शास्त्रीय विचारको किनारे रख पहले सरल दृष्टिसे ही इसका विचार करेंगे।

पत्थर आदिकी प्रतिमामें हाथी-घोड़ेके न होनेपर भी उनकी जो कल्पना की गयी थी उसे क्षणभरके लिये असत्य मान भी सकते हैं। यद्यपि उस पत्थरमें घोड़े और हाथी नहीं थे और नहीं रहते हैं तथापि उनका आकार तो होता है। और इसी कारण उसमेंसे उन आकारोंको प्रत्यक्ष कराके दिखला भी सकते हैं। परन्तु पत्थरमें जो उष्णता, अग्नि और बिजली है, उस उष्णता, अग्नि और विद्युत्‌का अस्तित्व उसके स्वरूपमें नहीं दीख पड़नेके कारण इस कल्पनाको हम क्या असत्य कहेंगे, अथवा उस भावनाको हम सत्य शक्तिका ज्ञान कहेंगे ?

असत्य और अभावपूर्ण भावनाको ही कल्पना कहा जाता है, परन्तु सत्य स्थिति और सत्य शक्तिकी भावना-

को कल्पना अथवा असत्य भावना न कहकर सत्य तत्त्वका ज्ञान ही कहना चाहिये। जब दृश्य अथवा इन्द्रियज्ञानकी सीमामें आनेवाली वस्तुमें उसका तत्त्व अथवा उसकी शक्ति सुप्तावस्थामें अथवा अजागृत-अवस्थामें हो, अर्थात् अपनी ज्ञानेन्द्रियकी मर्यादामें आयी हुई न हो और उस शक्तिकी ज्ञान-कल्पनाको, ज्ञान-स्मरणको यदि भावना अथवा कल्पना शब्दसे व्यक्त करें तो वह सत्य शक्तिके विश्वासका निदर्शक होता है।

उष्णता, अग्नि और विद्युत् आदि जड़ शक्तियाँ जिस-प्रकार प्रत्येक वस्तुमें भरी हुई हैं और विशिष्ट संस्कार-द्वारा उन्हें जागृत कर प्रत्यक्ष अनुभवमें ला उनके अस्तित्वमें विश्वास करते हैं, उसी प्रकार पञ्चमहाभूतोंमें चैतन्य-शक्ति सुप्त है और वह जड़ भूतोंके सूक्ष्मरूपके मिश्रण-संस्कारद्वारा बने हुए सजीव प्राणियोंमें जागृत होनेसे प्रत्यक्ष प्रतीतिमें आती है। ऐसा प्रत्येक व्यक्तिका नित्यका अनुभव है और वह निजी अनुभव है। प्रो० बोसने तो उस चैतन्य-शक्तिका उद्भिजोंमें होना भी सिद्ध कर दिया है।

उष्णता, विद्युत् आदि जड़-शक्ति और प्राण, मन आदि चैतन्य-शक्ति यदि सर्वत्र और सर्वव्यापक हैं और वे यदि विशिष्ट संस्कारोंद्वारा जागृत होती और कार्य करती हैं तो इन सब शक्तियोंको निर्माण करनेवाली, इनको कार्यमें प्रेरित करनेवाली एक सर्वशक्तिमान् मूलशक्ति अवश्य होगी, इस विचारको कौन-सा शास्त्रज्ञ और विचारवान् पुरुष स्वीकार न करेगा? क्योंकि अलग-अलग भासमान होनेवाली क्रिया-शक्तियोंके मूलमें एक ही शक्तिके होनेका कारण क्या है? इस शङ्काके लिये न तो आधिभौतिक शास्त्रमें कोई स्थान है और न अध्यात्म शास्त्रमें।

१–नीहारिका (Nebula) से तेजोमेघ, उससे सूर्य और तारे, सूर्यसे पृथ्वी आदि ग्रह-उपग्रह और उनसे खनिज, उद्भिज आदि विविध जीव-सृष्टिका निर्माण हुआ है।

२–विभिन्न प्रकाशवर्ण ( रङ्गों ) का मूल प्रवाह (Eather) के कम्प होते हैं।

३–समस्त दृश्य शक्तिका स्वरूप और उसमें स्थित समस्त पदार्थ विद्युदणु (Electrons) रूपहीके हैं।

४–विविध प्रकारके ज्ञान, स्मृति और विचार ये समस्त एक मनःप्रकाशकी ही तरङ्गें हैं।



इसप्रकार समस्त शास्त्र डंकेकी चोट घोषित कर रहे हैं कि सबका मूल-कारण केवल एक है। अथवा उनके कथनानुसार सब पदार्थोंकी समस्त क्रियाओंके मूलमें एक ही शक्ति निश्चयपूर्वक कारणरूपमें स्थित है। आधिभौतिक शास्त्रोंकी सीमा बँधी हुई होनेके कारण उनके द्वारा इस मूल-शक्तिका पता नहीं लगता। इसलिये अन्वेषकोंने इसके नियमोंका ज्ञान प्राप्तकर उनको मानव-कल्याणके लिये उपयोगी बनानेके निमित्त शास्त्ररूपमें ग्रथित किया और उसका नाम अध्यात्मशास्त्र रक्खा।

प्राकृतिक शास्त्रकी सीमाके परे प्राण, मन और आत्म-शक्तिकी खोज करनेवाले अध्यात्मशास्त्रके अन्वेषकोंने इस मूल-शक्तिके अमेय और अरूप अस्तित्वको ईश्वर नाम दिया है और उस शक्तिके इन्द्रियगम्य स्वरूपको देव (भगवान्) नाम दिया है। सबकी उत्पत्ति, स्थिति, रूपान्तर और ज्ञानके मूल-कारणस्वरूप अचिन्त्य और निराकार ईश्वरीय शक्ति तथा चिन्त्य और साकार दैवी शक्तिके ज्ञान तथा उनके अनुभव साक्षात्कार करनेके उपयोगी नियमोंके जान लेनेका ही अर्थ 'ईश्वरका ज्ञान' प्राप्त करना है।

किसी भी शक्तिका ज्ञान प्राप्त करनेके लिये उस शक्तिके धर्म ( गुण ) को जानना होता है। धर्म और धर्मीमें इतना निकट ऐक्य होता है कि धर्म यदि व्यक्त न हो तो धर्मीका अस्तित्व होते हुए भी उसका अनुभव नहीं होता। अतिरिक्त इसके, जिससे जो चीज़ उत्पन्न होती है उसमें यदि मूलके विशिष्ट धर्मगुणोंकी सामूहिक प्रतीति न भी हो तो साधारण गुण-धर्म तो उसमें बने ही रहते हैं क्योंकि वह भी उस मूल-शक्तिका एक अंश होता है। इन समस्त प्रमाणभूत नियमोंके द्वारा ही ईश्वरीय शक्तिका विचार किया जायगा।

इस अखिल विश्वका निर्माण करनेवाली ईश्वर नामक शक्ति मूलमें अव्यक्त होनेपर भी अंशिकरूपसे कुछ व्यक्त हुई है और उसका अधिक अंश अव्यक्त ही है। हमारा शरीर भी व्यक्त विश्वाकार है, हमारे मनके अन्तर्गत ध्यान, मानस-प्रकाशकी मूर्ति, स्मृति-चित्र जो दूसरोंको नहीं दीख पड़ते, व्यक्त नहीं होते हैं तथा केवल हमें ही मालूम होते हैं। ये अव्यक्त विश्वाकार हैं। इस सूक्ष्म मानस-प्रकाश-रूप स्मृतिके चित्रका आकार जब विस्मृतिमें लय हो जाता है तो जिस रूप, स्थिति अथवा अस्तित्वकी कल्पना हम

नहीं कर सकते, ऐसे गूढ़ अथवा सुप्त अस्तित्वको चित्रगुप्त मानस-स्थिति अथवा सुप्त स्मृति कह सकते हैं और वही व्यक्ताव्यक्तातीत अवस्था है, क्योंकि स्मृति-चित्र उस स्थितिमें पहुँचकर ज्यों का-त्यों स्पष्ट होकर स्मरण-चित्रके मानस-प्रकाशका रूप धारणकर अव्यक्तरूपमें आता है। और वहाँसे ऐन्द्रिय स्वरूपसे प्रत्यक्ष, स्थूल ऐन्द्रिय ज्ञानमें व्यक्तरूपको प्राप्त होकर अपनी इन्द्रियोंद्वारा स्थूल क्रिया करता है। यह प्रत्येक मनुष्यके नित्यका अनुभव है।

आधिभौतिक शास्त्रज्ञ विश्वरूपको धारण करनेवाले मूलकारणके विषयमें केवल इतना ही कहकर चुप हो जाते हैं कि विद्युदणु (Electrons) अपने अव्यक्त तेजोरूप और गतिको न छोड़ते हुए केवल अपनी विशिष्ट संख्याओंके समूह और गतिकी विशिष्ट तालबद्धतासे विभिन्न घटक-तत्त्वों (Oxigen etc) का निर्माणकर उनके संयोगसे स्थूल अथवा व्यक्त सृष्टिके स्वरूपको दिखलाते हैं, उन अणुओं-की पूर्वावस्था जो ध्यानमें नहीं आती, शून्यास्तित्व (Absolute zero) के नामसे सम्बोधित होती है, अर्थात् वह बुद्धिकी सीमाके बाहरकी वस्तु है।

आध्यात्मिक शास्त्रवेत्ता इस ज्ञानसे आगे बढ़कर विश्वके आधिभौतिक अव्यक्त मूलकारण विद्युदणु-स्वरूपको और उस अणुरूपमें विद्युत्-अणुओंको विभक्तकर आकारमें दो सौ गुना सूक्ष्म तथा उनको एक सेकेण्डमें दो अरब परिक्रमण करनेवाले दिव्य सूक्ष्म ईश्वरीय तत्त्वका अन्वेषण करके उसके अनुभवमूलक साक्षात्कारके लिये सबको आवाहन करते हैं।

आधिभौतिक शास्त्रोंने विश्व और शरीरके अन्तर्गत जड़-पदार्थोंकी कुछ व्यक्त और अव्यक्त क्रियाओं और शक्तियोंका अन्वेषण किया है परन्तु अव्यक्तके विषयमें उनके अन्वेषणकी सीमा बन्द हो जानेके कारण वे आगे नहीं बढ़ते। उसके आगे आध्यात्मिक शास्त्रके अन्वेषकोंका क्षेत्र होनेके कारण उन्होंने शरीरमें स्थित चैतन्यके व्यक्ताव्यक्त मानस-प्रकाश-चित्रके स्वरूपका और विश्वमें स्थित हिरण्यगर्भके तेजस्वरूप देवताओंका अन्वेषण करके इन दोनोंके ही मूल-कारण अचिन्त्य और निराकार ईश्वरीय आत्मा और ब्रह्मके रूपका खोज करके आत्मरूप तथा ब्रह्मरूप ज्ञानके द्वारा ईश्वर-साक्षात्कारके अनुभवकी प्राप्तिका मार्ग दिखला दिया है।

आधिभौतिक शास्त्रज्ञोंने अपनी श्रेणीके ज्ञानके अनुभवके लिये जिस मार्गका उपयोग किया उसे 'प्रयोग' (Experiment) नाम दिया और आध्यात्मिक शास्त्रज्ञों-ने अपनी श्रेणीके ज्ञानके अनुभवके लिये जिस मार्गका उपयोग किया उसका 'उपासना' नाम रक्खा। अब यह देखना है कि इस उपासना-शास्त्रके मुख्य सिद्धान्तके अनुसार जड़ और चेतन-शक्तिका सम्बन्ध जोड़नेवाले नियम कौन-से हैं?

१-जड़की सर्व क्रियाओंको चैतन्य-शक्तिसे ही गति मिलती है। जड़के अन्तर्गत सञ्चालित होनेवाली प्रत्येक क्रिया नियमित ज्ञान और नियमित इच्छा-शक्तिके विशिष्ट हेतुके आधारपर ही चलती रहती है, इसी कारण उन्हें स्वभावसामर्थ्यक्रिया ( Nature ) कहते हैं। इन सब क्रियाओंके निर्माणका अन्तिम हेतु क्या है, यह जड़में स्थित क्रियात्मिका चैतन्य-शक्तिको ज्ञात होता है या नहीं इसका हमें प्रत्यक्ष नहीं होता तथापि अनुमान और अनुभवके द्वारा हम उसको जान सकते हैं।

२-हमारे शरीरमें अन्तरिन्द्रियोंको धारण पोषण करनेवाली समस्त क्रियाएँ विशिष्ट हेतुके आधारपर नियमित ज्ञान और नियमित इच्छा-शक्तिद्वारा अपनी प्रकृतिके अनुसार सदा सञ्चालित होती रहती हैं। ऐसा होनेपर भी उन क्रियाओंके व्यापारमें अदल-बदल तथा कमी-बेशी करनेका सामर्थ्य अपने मनकी स्वतन्त्र इच्छा-शक्तिमें है, ऐसा मानस-शास्त्रज्ञोंका सिद्धान्त है और अनुभव करनेसे प्रत्येकको ऐसा ही ज्ञात होता है। इच्छा-शक्ति नियमित हो या स्वतन्त्र, वह सुप्त अथवा जागृत ज्ञानके अतिरिक्त दशामें कार्य नहीं कर सकती।

३-जब इच्छाशक्ति चैतन्यमें जान-बूझकर क्रियाका निर्माण करती है तो उसे 'बौद्धिक इच्छाकी प्रेरणा' कहते हैं।

४-नियमित प्राकृतिक ज्ञानद्वारा सञ्चालित क्रिया हो अथवा इच्छापूर्वक होनेवाली क्रिया हो, सभी किसी विशेष हेतुको ग्रहणकर सञ्चालित होती हैं, यह बात निश्चित है।

५-इन समस्त सञ्चालित होनेवाली क्रियाओंके अन्तिम हेतुका विचार करनेपर 'सभी क्रियाओंका हेतु सुख-प्राप्ति और दुःख निरसन' ही है, यह निश्चित सिद्धान्त प्रकट होता है।

६-जड और चेतनके अन्तर्गत नियमित क्रियाओंके स्वरूपका निरीक्षण करनेपर यही मालूम होता है कि ये क्रियाएँ सर्व ज्ञान और सर्व सामर्थ्यसे युक्त इच्छाशक्तिद्वारा ही सञ्चालित होती हैं।

७-किसी भी बद्ध अथवा ज्ञात क्रियाकी जागृतिके लिये इच्छाकी प्रेरणा आवश्यक है, किसी भी इच्छाके उत्पन्न होनेके लिये ज्ञान आवश्यक है और ज्ञानके लिये मन आवश्यक है, यह चेतन मानव-प्राणीका अनुभवजन्य सिद्धान्त है।

८-खनिजकी अपेक्षा उद्भिजमें, उद्भिजकी अपेक्षा प्राणियोंमें और प्राणियोंकी अपेक्षा मनुष्यमें मनका स्वरूप विकसित होते-होते पूर्णत्वको प्राप्त हुआ है। यह बात विकाशवाद (Evolution) तथा मनके निवास-स्थानका पूर्ण विचार करनेवाले इन्द्रिय-विज्ञान शास्त्रद्वारा स्पष्ट हो गयी है।

९-मनुष्यके मनकी शक्ति, उसकी श्रद्धामयी धारणाके अनुसार सीमित ज्ञान, सीमित इच्छा और सीमित स्थूल आनन्दोपभोगसे विकास करते-करते सूक्ष्म और असीम ज्ञान, असीम सामर्थ्य और असीम आनन्दोपभोग होनेवाली पूर्णावस्थातक पहुँच सकती है। मनकी पूर्णशक्तिके कारण ही उसे मनुष्य कहते हैं।

१०-जिस हिरण्यगर्भके स्वर्गीय प्रकाशमेंसे यह जगत् स्थूल रूपको प्राप्त हुआ है उसके सजातीय और समान मानसिक प्रकाशका अर्थात् इस स्थूलके निर्माण करनेवाले भगवान्के स्वरूप और सामर्थ्यका श्रद्धापूर्वक ध्यान तथा भक्तिपूर्वक पूजन करनेसे निराकार ईश्वरका जो साकार भगवान्के रूपमें साक्षात्कार होता है, इस प्रयोगको ही उपासना कहते हैं।

११-उपासनाद्वारा भगवान्का साक्षात्कार करके भक्त बना हुआ मनुष्य ही सर्व ज्ञान, सर्व क्रिया, सर्व सामर्थ्य तथा पूर्ण आनन्दसे युक्त ईश्वरीय स्वरूपके आनन्दका उपभोग करते हुए उसके साथ एकरूप हो मुक्त होकर संसारको मुक्ति प्रदान करता है।

ऐसा सामर्थ्य ईश्वर-प्रेमके बिना नहीं प्राप्त होता। इसलिये ईश्वरीय सामर्थ्यका साक्षात्कार करनेके लिये उत्सुक पुरुषोंको अपने हृदयमें सुप्त शक्तिको जागृत करनेके लिये अपने शरीरको शुद्ध करना चाहिये और उस ईश्वरीय शक्तिको व्यावहारिक बनानेके लिये अपने हृदयको पवित्र करना चाहिये, उसके लिये शुद्ध आचार, उच्च विचार होना चाहिये तथा वाणी और आचार दोनोंको एक समान बनाना चाहिये।

इन सबके बना देनेकी शक्ति केवल प्रभु-प्रेममें ही है। ऐसे प्रभु-प्रेमको छोड़कर ज्ञानकी बड़ी-बड़ी बातें करनेमें सारी जिन्दगी बिता देनेपर भी जो इन्द्रियातीत, बुद्धिके लिये अगोचर, मनसे परे ईश्वरीय स्वरूप है उसका दर्शन कैसे हो सकता है? वह कैसे समझमें आ सकता है? केवल कोरे ज्ञानसे उस ईश्वरका दर्शन हो ही नहीं सकता। ईश्वरके साथ आत्म-प्रेम बढ़ानेवाले साकार और सगुण रूपके साथ मनको एक करके अनन्य भक्तिके बिना कौन ऐसा पुरुष है, जो अन्य साधनद्वारा ईश्वरका दर्शन करा सकता है? जो परिच्छिन्न मूर्तिमें स्थित ईश्वरत्वको प्रेमसे जागृत करके उसके साथ एकरूप नहीं हो सकता, वह अपरिच्छिन्न निराकारके साथ किसप्रकार एकरूप हो सकता है? इसलिये हे ज्ञानी! तू प्रभु-प्रेममें पागल बन जा। जो ईश्वरीय स्वरूप बड़े-बड़े योगियोंको समाधिके द्वारा भी नहीं दीख पड़ता, उस स्वरूपको दुर्बल बच्चों और माताओंको भी दिखला देनेकी शक्ति इस भक्तिमें है!

ईश्वर मन, वाणीके कितना ही परे हो, उसको उसकी निराकार अवस्थासे साकार अवस्थामें खींच लानेकी शक्ति तुम्हारे अन्तःकरणमें स्थित प्रेम-रज्जुमें है। उससे उसे अच्छी तरह बाँध रक्खो, उसे नित्य अपनी ओर खींचो। छोड़ो मत। उसके प्रेममें पागल हो जाओ। संसार तथा अपने आपको जैसे ही तुम भूल जाओगे, वैसे ही प्रभु अपनी निराकारावस्थासे निकलकर तुम्हारी इन्द्रियोंके सामने सर्वत्र मूर्तिमान् हो जायगा। तब तुम सर्व इन्द्रियोंसे उसे प्रगाढ़ आलिङ्गनकर उसके समस्त आनन्दका उपभोग करोगे।

ईश्वरीय स्वरूपका साक्षात्कार कराकर ईश्वरीय स्वरूपमें तल्लीन करानेवाला यही सर्वश्रेष्ठ मार्ग है—

भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप॥
(गीता ११।५४)

अर्थात् हे अर्जुन! केवल अनन्य भक्तिद्वारा ही मुझे यथार्थरूपसे जानना, देखना तथा मुझमें प्रविष्ट होना सम्भव है।

# मनके रहस्य और उसका नियन्त्रण

( लेखक—स्वामीजी श्रीशिवानन्दजी )

[ गतांकसे आगे ]

६२०—जीवन्मुक्त-दशामें जैसा कि माना जाता है यह संसार भी पूर्णरूपेण अदृश्य नहीं हो जाता। अलबत्ता आनुभविक जगत्‌का अस्तित्व नहीं रह जाता। परन्तु इसे प्रलय नहीं कह सकते। इसका केवल यही अर्थ होता है कि अस्तित्व मानो पूर्णताके लिये अपने रूप-रंगको बदलता है। केवल अनुभवात्मक अस्तित्व ही अदृश्य होते हैं, समस्त अस्तित्व नहीं। अस्तित्व वस्तु-तत्त्व रह जाता है केवल उसका सीमित रूप अदृश्य होता है। बाह्य विषयता चली जाती है, देश और कालसम्बन्धी पदार्थोंके दृश्य अवश्य लोप हो जाते हैं, वस्तुओंका पारस्परिक कार्य-कारण-भाव भी चला जाता है। एकत्व और बहुत्व भी साथ ही चले जाते हैं। यह अवश्यम्भावी है। परन्तु जगत् अपने समस्त तत्त्वोंके साथ मुक्तात्माके निमित्त भी नहीं जाता। यह केवल अपने रूप, अर्थ और भावको बदल देता है। मिथ्या दृष्टि, सीमित क्षितिज, भ्रमात्मक भाव तथा सीमित दृश्योंके सिवा और कुछ भी अदृश्य नहीं होता। तथ्य, वस्तु तत्त्व, अस्तित्व सदाके समान मौलिक-रूपमें बने रहेंगे। परन्तु दृष्टिकोण बदल जायगा।

६२१—संसारमें तत्त्व-चिन्तन करनेवाले बहुत कम होते हैं। हममेंसे अधिकांश मनुष्य यह नहीं जानते कि सच्चिन्तन क्या वस्तु है? अधिकांश मनुष्योंका चिन्तन गम्भीर नहीं होता है। गम्भीर चिन्तनके लिये दृढ़ साधन-की आवश्यकता होती है। मनके उचित विकासके लिये असंख्यों जन्म लग जाते हैं, तब कहीं मन गम्भीरता-पूर्वक उचित चिन्तन करता है। वैदान्तिक साधना (मनन) के लिये एक तीक्ष्ण बुद्धिकी आवश्यकता होती है। दृढ़ चिन्तन, नियमित चिन्तन, स्पष्ट चिन्तन, सारे विषयोंके मूलके विषयमें चिन्तन, सारी परिस्थितियोंके मूलतत्त्वका चिन्तन, समस्त विचारों और जीवनकी धारणाओंके विषयमें चिन्तन—यह सब वैदान्तिक साधनाके तत्त्व हैं। तुम्हें पुराने भावको चाहे वह कितना ही बलिष्ठ और जमा हुआ क्यों न हो, छोड़ना ही पड़ता है जब उसके स्थानमें एक नवीन दिव्य भाव तुम्हें प्राप्त होता है। यदि तुम अपने चिन्तनके परिणामोंका सामना करनेका साहस नहीं रखते, चिन्तनके फलके पचानेकी शक्ति तुममें नहीं, वह तुम्हें व्यक्तिगतभावसे चाहे जैसे जान पड़ें, तो तुम तत्त्वान्वेषणमें नहीं लग सकते। भक्तिमय हो जाओ। वेदान्ती स्वतन्त्र और मौलिक चिन्तनका आश्रय लेते हैं।

६२२—तत्त्व-जिज्ञासु तथा आध्यात्मिक साधकके लिये विभिन्न वासनाओं और बाह्य विषयोंसे पूर्ण विराग तथा साथ ही आन्तरिक विषयोंका मनन और अध्यात्म-तत्त्वकी अमूर्त भावनाकी योग्यता अपेक्षित होती है।

६२३—शुद्ध चैतन्यकी आवाज़ तबतक नहीं सुनायी पड़ती जबतक समस्त क्षुद्र इन्द्रियाँ मौन धारण नहीं करतीं।

६२४—ब्रह्मानुभवका सीधा उपाय मनकी शान्ति है।

६२५—तुम तभी ध्यान कर सकते हो जब तुम्हारा मन निश्चिन्त रहता है।

६२६—साधारण मन एक समयमें या तो सुन सकता है या देख सकता है, परन्तु पूर्णताको प्राप्त मन एक ही समय देख भी सकता है और सुन भी सकता है। वह समस्त इन्द्रियोंसे अथवा एक ही इन्द्रियसे युक्त हो सकता है अथवा किसी भी इन्द्रियसे युक्त नहीं हो सकता। योगी अपनी इच्छाके अनुसार इसका प्रयोग कर सकता है। वह एक ही समय आठ काम कर सकता है उसे अष्टावधान कहते हैं। वह एक ही समय दस काम कर सकता है, तो इसे दशावधान कहते हैं।

६२७—स्वर्गमें मनके सारे सांसारिक अनुभव एकत्र करके विश्लेषित होते हैं। उनका तत्त्व लिया जाता है। और मानसिक क्षेत्रसे वह जो तत्त्व निकाला जाता है उसके अनुसार मनके एक नये रूप और प्रवृत्तिके साथ जीव भौतिक जगत्‌में पुनः जन्म लेता है।

६२८—चर्मचक्षु प्रत्यक्षके केवल बाह्य कारण हैं। दर्शनके यह इन्द्रिय नहीं हैं। दर्शनकी इन्द्रिय एक केन्द्र है जो मस्तिष्कमें अवस्थित होता है। यही बात समस्त इन्द्रियोंकी है। मन इन्द्रियोंसे सम्बन्धित होता है। इन्द्रियाँ मस्तिष्कमें अपने स्वानुकूल केन्द्रसे सम्बन्धित होती हैं, यह केन्द्र चर्मचक्षुओंसे और चर्मचक्षु बाह्य

विषयोंसे सम्बन्ध रखते हैं । मन संवेदनको बुद्धिके पास पहुँचाता है, बुद्धि उसे पुरुष ( शुद्ध चैतन्य, अमूर्त ) के पास ले जाती है । तब यथार्थतः प्रत्यक्ष ज्ञान होता है । पुरुष कर्मेन्द्रियोंको कर्ममें परिणत करनेकी आज्ञा देता है । यह सांख्यदर्शनके अनुसार प्रत्यक्ष ज्ञानका सिद्धान्त है ।

६२९—मनमें अपनी गम्भीरताकी ओर देखनेकी एक विचारात्मक शक्ति होती है । राजयोगी इस शक्तिको विकसित करता है । इस यौगिक विशेषताको बढ़ानेमें अन्तःप्रेक्षण सहायक होता है । आजहीसे एक बन्द एकान्त कोठरीमें मौन होकर बैठो । मनका सावधानीसे निरीक्षण करो । धैर्य रक्खो । अपने आपको मनसे परिचय मत दो, साक्षी बनो । अपनी चेतनताको अलग रक्खो, तुम्हें विभिन्न मानसिक दशाओंका ज्ञान धीरे-धीरे हो जायगा ।

६३०—राजयोगीको, जो मनको वशमें करना चाहता है, उसे वासना और तामसिक तपकी दोनों सीमाओंसे बचना होगा । अधिक उपवाससे दुर्बलता आ जाती है और तुम कोई साधना नहीं कर सकते, तुम चिन्तन नहीं कर सकते और तुम मनन नहीं कर सकते । अपनी प्रकृतिके अनुसार भोजन लो, इसके विषयमें विशेष आडम्बर मत बढ़ाओ । कोई भी हिंसा और अपवित्रतासे रहित आहार जो आसानीसे प्राप्त हो जाता है तथा तुम्हारे मन और शरीरके अनुकूल है, सात्त्विक है ।

६३१—मनको किसी बाह्य विषय, आन्तरिक चक्र अथवा 'अहं ब्रह्मास्मि' जैसी किसी अमूर्त भावनापर जमानेको ही धारणा कहते हैं ।

'देशबन्धश्चित्तस्य धारणा'—( पातञ्जलयोग० ३ । १ )

६३२—मन और पञ्च तत्त्वोंके बीच एक आन्तरिक सम्बन्ध है । जब अग्नितत्त्व नासिकाके छिद्रोंमें प्रवाहित होता है तो मन क्षुब्ध हो जाता है और ध्यानमें बाधा पड़ती है । आकाश-तत्त्वके प्रवाहमें ध्यान बहुत ही अनुकूल होता है । नासिका-छिद्रोंमें पाँचों तत्त्वोंके प्रवाहका जिन्हें ज्ञान होता है वे ध्यानमें बहुत ही शीघ्रतापूर्वक अग्रसर हो सकते हैं । ध्यान करनेवालोंके लिये स्वरसाधन या स्वरोदयका ज्ञान आवश्यक है ।

६३३—जब सुषुम्ना-नाड़ी काम करती रहती है अर्थात् जब दोनों नासिका-छिद्रोंसे श्वास-प्रश्वास चलता रहता है, ध्यान आसानीसे सुखपूर्वक होता रहता है । मन प्रशान्त दशामें रहता है । सुषुम्नाकी क्रियाशील दशामें सत्त्वगुणकी अभिवृद्धि होती है । ध्यानके लिये तुम बैठे कि सुषुम्ना बहने लगी ।

६३४—ध्यानके अभ्याससे स्नायुजाल, मस्तिष्क और मनमें पर्याप्त परिवर्तन होते हैं । इससे स्नायु-प्रवाह, कम्पन, स्नायुपथ, कोण, स्नायु-प्रणाली नवीन हो जाते हैं । सारे मन और स्नायु-जालका पुनर्निर्माण हो जाता है । इससे तुम अपने नव निर्मित हृदय, नवीन मन, नवीन संवेदनाएँ, नवीन अनुभव, नवीन चिन्तन और क्रिया, तथा नवीन विश्व-दृष्टि (अर्थात् प्रभुमय जगत् ) को उत्पन्न करते हो ।

६३५—प्राणायाम अर्थात् श्वास-क्रियाको वशमें करनेसे रजोगुण और तमोगुणके पर्दे, जो सत्त्वगुणको छिपाये रखते हैं, हट जाते हैं । इससे नाड़ियाँ शुद्ध हो जाती हैं । इससे मन दृढ और स्थिर हो जाता है और एकाग्रताके योग्य बनता जाता है । मनका कूड़ा प्राणायामके द्वारा शुद्ध होता है, जैसे स्वर्णकी मैल उसके गलानेसे छूटती है ।

६३६—मन स्वयमेव बाह्य जगत्के आकारमें प्रकट होता है । विषयीके विचारसे मन चेतनस्वरूप है और विषयके विचारसे विश्वरूप है ।

६३७—मन अपने सारे कामोंको बहुत ही शीघ्रतासे लिङ्ग-शरीरमें पूरा करता है और वहाँसे ही हरकत करता रहता है । परन्तु स्थूल शरीर इसे नहीं जानता और कर्महीन हो पड़ा रहता है ।

६३८—अनादि पुरुष संकल्पके द्वारा जितने रूप धारण करता है वह सब मन ही है ।

६३९—मन अपने विवेकरूपी शत्रुके द्वारा परब्रह्मकी प्रशान्त-दशाको प्राप्त होता है । यह पहले विवेकसेमुँह मोड़ता है और इसलिये विषय-वासनाके चंगुलमें अपने-आप फँसता जाता है ।

६४०—मनको अधूरे ज्ञानसे बहुत कष्ट होता है । यह महान् आत्माओंसे प्रार्थनाके द्वारा सहायता चाहता है ।

६४१—अन्तमें सुख और हास्यके परिणामस्वरूप मनसे आनन्द उठ करके शुद्ध ब्रह्ममें लीन होता जाता है ।

६४२—वास्तविक आनन्द तभी होता है जब मन बाह्य ज्ञानके द्वारा समस्त इच्छाओंसे बहिर्भूत हो अपने सूक्ष्म रूपको नष्ट कर देता है।

६४३—सङ्कल्प और वासनाएँ ही, जिन्हें तुम उत्पन्न करते हो, तुम्हें मानो पींजड़ेमें बन्द कर देती हैं। तुम अपने ही सङ्कल्पों और वासनाओंके द्वारा उसी प्रकार बन्धनमें पड़ जाते हो जैसे रेशमका कीड़ा अपने बनाये हुए कोष-गृहमें (cocoon) बन्द हो जाता है। अपने उच्च सात्त्विक मन तथा विवेकके द्वारा अपने आन्तरिक मनको नष्ट कर दो।

६४४—विचार विभिन्न प्रकारके तथा परिवर्तनशील होते हैं। अभी अच्छे विचार दिखलायी दिये और पाँच ही मिनटके बाद बुरे विचार उत्पन्न हो आते हैं। मन बहुत ही चञ्चल होता है और सदा बदलता रहता है। इसलिये यह कभी एकरस रहनेवाला कूटस्थ आत्मा नहीं हो सकता।

६४५—सर्पकी भाँति गेंडुलि मारे हुए कुण्डलिनि नामक मूलाधार चक्रमें सोई हुई शक्ति प्राणसे सम्बन्धित होती है। प्राणका सम्बन्ध मनसे रहता है।

६४६—मन सदा बदलता और भटकता रहता है। मनका यह चञ्चल स्वभाव नाना प्रकारसे प्रकट होता है। तुम्हें मनके इस स्वभावको रोकनेके लिये सदा सावधान रहना पड़ेगा। एक संसारीका मन सिनेमा, थियेटर, सरकस इत्यादिकी ओर भटका करता है। साधुका मन काशी, वृन्दावन, नासिककी ओर भटकता है। बहुतेरे साधु साधना करते समय एक स्थानपर नहीं रहते। मनके चञ्चल स्वभावको इसे एक स्थानमें, एक प्रकारकी साधनामें, एक गुरुमें तथा एक ही प्रकारके योगमें लगाकर रोकना चाहिये।

जब तुम एक पुस्तक पढ़नेके लिये उठाओ तो उसे समाप्त करके ही दूसरी पुस्तकको छूना चाहिये। तुम जो काम हाथमें लेते हो अपने तन-मनसे उसमें लग जाओ और उसे पूरा करके ही दूसरा काम प्रारम्भ करो। एक समयमें एक ही काम हाथमें लेकर उसे अच्छी तरह कर डालना सर्वोत्कृष्ट नीति है ऐसा बहुतेरे मनुष्य कहते हैं। यह योगियोंकी कर्मपद्धति है।

६४७—पहले-पहल चौबीसों घण्टे भगवान्‌में मनको लगाना कठिन होता है। जैसे ही ध्यानसे फुरसत मिली, मन घूमने लगता है और अपनी पुरानी आदतोंको प्राप्त करनेके लिये यथाशक्ति प्रयत्न करता है। तुम इसके बुरे अभ्यासोंको रोकनेका कौन-सा उपाय करोगे? तुम्हें अवश्य ही उसे दूसरा सात्त्विक विषय ग्रहण करनेके लिये उपस्थित करना चाहिये। यह विभिन्नता पसन्द करता है। कुछ समय-तक दार्शनिक ग्रन्थ पढ़ो और समाप्त होते ही, जो कुछ तुमने अध्ययन किया है, उसे नोट कर लो। इस दशामें तुम कुछ समय लगा सकते हो। इससे मन कुछ ढीला हो जायगा। इससे एक मनबहलाव भी हो जायगा। अपनी योग्यताके अनुसार तुम अपना कुछ समय गरीबों और रोगियोंकी सेवामें लगा सकते हो। मैं तुम्हारे दैनिक कार्य-क्रमका एक ढाँचा बनाकर नीचे देता हूँ—

| | |
|---|---|
| १—ध्यान | ८ घण्टे |
| २—अध्ययन | ४ घण्टे |
| ३—लिखना | २ घण्टे |
| ४—सेवा | २ घण्टे |
| ५—भोजन-स्नानादि | २ घण्टे |
| ६—सोना | ६ घण्टे |

६४८—तुम पर्वतको नष्ट नहीं कर सकते। परन्तु पर्वतकी भावनाको नष्ट कर सकते हो। (क्रमशः)

## आत्माकी खोज !

परम प्रतापी औ प्रबल बेगवारो पौन, पैठत ही लघु मौन भीतर बिलानो जात।
त्रासक त्रिलोक सोकराहित प्रमत्त गज, मृदुल मृनालके सुतारसों बिरानो जात॥
'सुकवि नारायण' अकारन ही सागरको, अगम अगाधि जल चंचऊ थिरानो जात।
कहा कहौं, कैसे कहौं, आपनेको आपहीमें, हेरत ही हेरत सु मो मन हिरानो जात॥

नारायणदास चतुर्वेदी

# दुःख क्यों होता है ?

( लेखिका—बहिन श्रीजयदेवीजी )

कुं०—दुखका कारण राग है, राग-हेतु है ध्यान ।
विषय-ध्यान जो त्यागते, वे ही चतुर सुजान ॥
वे ही चतुर सुजान, ध्यान भगवतका करते ।
विषयोंको विष जान, सदा जो उनसे डरते ॥
'देवी' कहते कृष्ण, त्याग है कारण सुखका ।
अर्जुन! तज दे राग, राग है कारण दुखका ॥

## कमलादेवीका विचार



मलादेवी नामकी एक सुशीला कन्या कुलीन और श्रीमान् कुलकी बेटी थी और शिष्टाचारी, प्रतिष्ठित कुलमें व्याही गयी थी। शारदादेवीकी भक्त थी। संसारी सुख इस बड़भागिनीके ललाटमें विधाताने नहीं लिखा था। इसके भाग्यमें तो अलौकिक आनन्द ही लिखा गया था। बालकपन यानी लगभग तेरह-चौदह वर्षकी उम्रमें ही अकस्मात् इसका पति इसे जगत्पतिकी सेवामें सौंपकर अन्य लोकमें जा बसा, बेचारीने अबतक दुःखका नाम भी नहीं सुना था। अचानक दुःखका पहाड़ सिरपर टूट पड़नेसे वह व्याकुल हो गयी। शोकके कारण अपनी इष्टदेवी, जगन्माता, भवभयहारिणी, तरण-तारिणीको भी भूल गयी। एक वर्षतक पतिके वियोगमें आँसू बहाती रही। स्मरण रहे कि इष्टदेवी अपने सच्चे भक्तोंको कभी नहीं त्यागती। भक्त चाहे उसको भूल भी जाय, इष्टदेवी भक्तको कभी नहीं भूलती। सालभर बाद शारदादेवीकी शुभ प्रेरणासे कमलादेवी एक दिन इसप्रकार विचारने लगी—

कमला—दुःख क्यों होता है ? क्या धनसे दुःख होता है ? नहीं ! नहीं ! धनसे कदापि दुःख नहीं हो सकता! धन तो सबका उपकारक है, धनसे ही संसारभरका व्यापार सिद्ध होता है, धनसे भूख-प्यासकी निवृत्ति होती है, धनसे वस्त्राभूषणकी प्राप्ति होती है, धनसे दास-दासी, नौकर-चाकर, महल-अटारी, वाहन-सवारी, बाग-बगीचे आदि पदार्थ प्राप्त होते हैं। चार पैसेवालेकी सब प्रतिष्ठा करते हैं, धनवाला घर-बाहर सर्वत्र पूज्य गिना जाता है! जैसे दूधवाली गाय सबको प्यारी लगती है उसी प्रकार धनवान् सबको प्यारा लगता है! किसीने सच कहा है कि 'हे धन! यद्यपि तू ईश्वर नहीं है तो ईश्वरके समान तो है ही, क्योंकि जैसे ईश्वर सबकी मनोकामना पूर्ण करता है उसी प्रकार तू भी सबकी इच्छाएँ पूर्ण करता है और जिसप्रकार ईश्वर सबके दोषोंको छिपाता है, उसी प्रकार तू भी सबके दोषोंको ढँक देता है।' भाव यह है कि धनवान्के दोष कोई नहीं देखता। भला, ऐसे धनसे दुःख कैसे हो सकता है? धनके लिये बड़े-बड़े विद्वान् देश-विदेश घूमते हैं और लम्बे-चौड़े व्याख्यान दे-देकर धन बटोरते हैं! विद्यालय, गोशाला, धर्मशाला आदि धनसे ही बनवाये जाते हैं, तीर्थयात्रा भी धनसे ही होती है। भाव यह है कि धन केवल यहाँ ही काम नहीं देता; दान, धर्म, यज्ञद्वारा परलोकमें भी काम आता है, तब धनमें दुःख कहाँ है? इससे यही सिद्ध हुआ कि धनमें दुःख नहीं है।

तब क्या धनके न होनेमें दुःख है ? नहीं। धनके न होनेमें भी विचार करनेसे दुःख प्रतीत नहीं होता। धनके कमानेमें परिश्रम होता है, धनकी रक्षाके लिये चिन्ता करनी पड़ती है, धनके नाश हो जानेमें कष्ट होता है। निर्धनको न परिश्रम करना पड़ता है, न रखवाली करनी पड़ती है और धनके नाशका भी उसको भय नहीं होता। धनीको राजा, ब्राह्मण,

कुटुम्बी नोचते रहते हैं, निर्धनके पास कोई नहीं फटकता। तब धन न होनेमें भी दुःख कहाँ ? धनी ही रातों चिन्ता किया करता है, सुखकी नींद भी नहीं सो सकता, सेठजीको कोमल गद्दोंपर भी आरामसे नींद नहीं आती ! वह रातको घड़ियाँ गिना करते हैं, पर सेठजीका साईस कंकरोंपर अथवा घासपर ऐसी खर्राटेकी नींद लेता है कि वह सचमुच ब्रह्मसे जा मिलता है। धनीको काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद आदि सताते हैं, निर्धनको इनमेंसे एक भी नहीं सताता ! जिसको अपने खानेको ही कठिनाईसे मिलता है, वह विवाहकी इच्छा नहीं करता, वह सोचता है कि जब मेरा ही पेट कठिनाईसे भरता है तो स्त्रीको अन्न कहाँसे आवेगा, ऐसा सोचकर वह विवाह नहीं करता। इससे सिद्ध है कि काम-दोष निर्धनमेंसे भाग जाता है। निर्धनको कोई दो-चार बुरी-भली कह लेता है ता वह सुन लेता है, उसे क्रोध नहीं आता। इसलिये निर्धनमें क्रोध भी नहीं होता। भूखेको कोई राज्य दे तो भी नहीं लेता, क्योंकि राज्यादिकी इच्छा तो पेट भरनेपर होती है, इसलिये निर्धनमें लोभका भी अभाव होता है। भूखेको सिवा रोटीके अन्य कोई वस्तु नहीं सुहाती, इसलिये उसे मोह भी नहीं होता। जब निर्धनमें काम, क्रोध, लोभ और मोह ही नहीं है तो मद तो उसमें हो ही कहाँसे ? मद तो धनमें होता है, जिसके पास धन नहीं है, उसमें मद कहाँ ? धनी ही धनके मदमें गुरु, पूज्य और देवताओंका अपमान करता है, अपनेको बड़ा मानता है, अपनेसे सबको नीचा मानता है। धनसे कभी तृप्ति तो होती नहीं, ज्यों-ज्यों धन बढ़ता है, त्यों-ही-त्यों तृष्णा बढ़ती है, तृष्णासे राग-द्वेष बढ़ते हैं, राग-द्वेष ही महा अनर्थके कारण हैं, निर्धनमें राग-द्वेष नहीं होते। इसलिये उसको दुःख भी नहीं होता। इससे सिद्ध हुआ कि धन नहीं होनेमें भी दुःख नहीं है।

तब क्या पति होनेमें दुःख है ? यह कथन तो लोक-शास्त्र दोनोंसे सर्वथा विरुद्ध है। स्त्रीका तो पति ही ईश्वर होता है, स्त्रीकी शोभा पतिसे ही है। खाना-पीना, पहिनना-ओढ़ना स्त्रीका सब पतिसे ही है। स्त्रीको पतिसे ही सब प्रकारका सुख प्राप्त होता है। पतिसे स्त्री सुहागिनी कहलाती है, पति बिना स्त्रीका नाम ही बिगड़ जाता है। मंगलके कार्योंमें पतिवाली ही काम करती है, पतिहीनाको मंगल-कार्योंसे दूर रहना पड़ता है। पति स्त्रीको रति-सुख देता है, खाली कोखको पूर्ण करता है, पतिसे स्त्री पुत्रवती होती है, पुत्रवती संसारमें धर्मात्मा गिनी जाती है, पतिवालीका घरके और बाहरके सब आदर करते हैं। स्त्रीका सर्वस्व पति ही है। पतिहीना स्त्री बिना जलकी सूखी नदी अथवा बिना प्राणकी देह समझी जाती है। इससे सिद्ध हुआ कि पति होनेमें दुःख नहीं, उलटे सुख ही है।

तब क्या पति न होनेमें दुःख है ? विचारकर देखा जाय तो ऐसा भी नहीं है। जैसे स्त्री पुरुषके लिये संसारका कारण है इसी प्रकार पुरुष भी स्त्रीके लिये संसारका कारण है। जन्म-मरणका नाम संसार है। जन्म मरणके बीचमें आधि, व्याधि, जरा आदि अनेक प्रकारके दुःख हैं, वे सब भी संसार ही हैं। पतिसे संसारका सुख अवश्य है परन्तु संसार स्वयं दुःखरूप और नाशवान् है, तब ऐसे दुःखरूप नाशवान् संसारमें सुख किसप्रकार हो सकता है? सुख तो अखण्ड वस्तुमें होता है, ऐसा श्रुति, स्मृति और सम्पूर्ण महात्माओंसे सुननेमें आता है और युक्तिसे भी ऐसा ही सिद्ध होता है। क्षणिक सुख चले जानेके बाद पश्चात्ताप करना पड़ता है, पश्चात्ताप परम दुःख है। पतिवाली स्त्रीको गर्भ धारण करना पड़ता है, गर्भके धारण करनेमें दुःख प्रत्यक्ष ही है, नौ मासतक बोझा लादना पड़ता है, प्रसवके समयमें तो इतना कष्ट होता है कि मरणमें भी इतना कष्ट न होगा ! बच्चा सही-सलामत हो गया

तो भली भला, नहीं तो अवतकका सहा हुआ सारा ही कष्ट व्यर्थ चला गया, बदलेमें शोक पल्ले पड़ा ! पासकी पड़ोसिनें भी बुरा-भला कहने लगीं, सास भी माथा ठिनकने लगी ! 'अजी, यह कैसी बहू हमारी तकदीरमें लिखी थी कि इसके बच्चे जीते ही नहीं, इससे तो बाँझ ही भली थी, स्वयं कष्ट न भोगती और न हम सब घरवालोंको कष्ट देती ।' इत्यादि विचारकर सास ऊपरसे मुखपर नहीं कहती तो मनमें तो अवश्य कुढ़ती है । पति भी बाप बननेकी खुशीमें फूला-फूला फिरता था, भाग्यवश बच्चा न जीया तो वह भी प्रसन्न नहीं होता । कोई-कोई तो दूसरा विवाहतक करनेको तैयार हो जाते हैं ! स्त्रीके कष्टका विचार तो चूल्हे-भाड़में गया, उलटा मुँह फुला लेते हैं । भाग्यवश बच्चा जी गया तो गू-मूत करो, गू-मूतमें सनी-सनायी फलरियाँ आये दिन धोते रहो, गीले मूतके भीगे बिछौनेपर सोओ, आज खाँसी हुई, आज बुखार आ गया, आज दूध नहीं पीता, घुटी पिलाओ, यों अनेक चिन्ताएँ लगी रहती हैं । कभी पितरोंकी, कभी देवी-देवियोंकी खोर होती है । हकीम बुलाओ, सयानेको बुलाओ, शीतला पूजो, बराईके गुलगुले बाँटो । बाजी-बाजी तो बच्चोंकी खातिर पीर और मियाँतकको पूजती हैं और शीतलाका गदहा पूजना तो सहज-सी बात है । ये सब खटके पतिके अनुग्रहसे लगते हैं । बच्चेको पाल-पोसके बड़ा किया तो पढ़ानेकी चिन्ता लगती है, पढ़ गया तो अच्छा, कुपढ़ रह गया तो जी जलता है । विवाह करो तो मुश्किल, नहीं करो तो दिक्कत ! कमाई न करी तो पराये घरकी आयी हुई ऊपर नहीं तो मनमें कोसती है । 'अच्छे मेरे भाग फूटे, निखट्टूके पल्ले पड़ी !' कमाई करने लगा तो सास-ससुरको छोड़कर बहू अलग हो जाती है। अलग नहीं हुई तो भी अपने स्वामीकी कमाईका अभिमान तो करती ही है । 'मेरे स्वामीकी बदौलत सब खाते-पीते हैं, मैं ही सबको खिलाती-पिलाती हूँ ।' इत्यादि अनेक बातें बनाती है । कोई भलीमानस हुई और अच्छी प्रकार सेवा करने लगी तो उसकी प्रीतिके पाशमें बँधना पड़ता है, सब प्रकारसे उसको राज़ी रखना पड़ता है, कहीं वह नाराज न हो जाय, ऐसा ध्यान रखना पड़ता है । कुछ भी न करो तो उसके बच्चोंके गू-मूत तो अवश्य ही धोने पड़ते हैं, ये सब पापड़ पतिके संगसे बेलने पड़ते हैं । पराधीन तो अवश्य ही रहना पड़ता है और पराधीनतामें सुख नहीं है, कहा भी है कि 'पराधीन सुख सपने नाहीं' इसप्रकार विचारनेसे सिद्ध होता है कि पतिके न होनेमें भी दुःख नहीं है । फिर पतिके न होनेमें दुःख कहाँ ?



तब क्या शरीरमें दुःख है । शरीरमें तो प्रत्यक्ष दुःख है ही, सब दुःखोंका कारण शरीर ही है । शरीरसे संसार है । जन्म-मरण, आधि-व्याधि, भूख-प्यास, काम-क्रोध, लोभ-मोह, मद आदि इन सबका भण्डार शरीर ही है । जन्मनेमें दुःख, मरनेमें दुःख, आधि-व्याधिमें दुःख, भूख-प्यास, टट्टी-पेशावमें दुःख, इन सब दुःखोंका मूल शरीर ही है । शरीरधारीको काम सताता है, क्रोध जलाता है, लोभ हँसी कराता और दीन बनाता है, मोह फन्देमें फँसाता है और मद तो सारे पाप कराता है । ये सब दोष शरीरसे उत्पन्न होते हैं । शरीर न हो तो इनमेंसे कोई भी न हो । इसलिये शरीर ही सब अनर्थोंका कारण है । यदि विचारकर देखा जाय तो दुःख शरीरमें भी नहीं है किन्तु दुःख मनमें है । यद्यपि शरीर बिना भोग सम्भव नहीं है तो भी दुःखका कारण मन ही है । मन ही सुख-दुःख मानता है और काम, क्रोध, लोभादि भी सब मनके ही विकार हैं । मन ही शरीर धारण कराता है क्योंकि लोकमें ऐसी कहावत है कि 'जहाँ आशा तहाँ वासा ।' मनहीमें अनेक प्रकारकी इच्छाएँ उठती रहतीं और इच्छाएँ जीवको नाना ऊँच-नीच योनियोंमें ले जाती हैं, यह मन ही दुःखदायी है । मन ही बन्धनका कारण है । परन्तु और भी विचारकर देखती हूँ तो

शरीर और मन दोनों ही निर्दोष हैं। निर्दोष ही नहीं किन्तु इनमें गुण भी है। मनुष्य-शरीरकी तो देवता भी इच्छा करते हैं क्योंकि इस शरीरमें अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष चारों पुरुषार्थ सिद्ध होते हैं। इसीलिये मनुष्य-शरीर देवताओंको भी दुर्लभ है। यह ही शरीर मुझे प्राप्त हुआ है, यह शारदादेवीकी मुझपर परम कृपा है। जगज्जननीने मुझे झंझटसे भी छुड़ा दिया है, तब इस शरीरसे मुझे अपना कल्याण ही करना उचित है। मनमें कामादि दोष अवश्य हैं परन्तु मन मेरे वश हो सकता है क्योंकि जब मैं चाहती हूँ कि 'यह वस्तु मैं नहीं खाऊँ, यह वस्त्र मैं नहीं पहिनूँ' तो मन रुक जाता है, इससे सिद्ध होता है कि मन मेरे अधीन है, मैं मनके अधीन नहीं हूँ। सारांश यह निकलता है कि जब मैं किसी वस्तुमें राग करती हूँ, उसीमें मन जाता है, यदि मैं राग न करूँ तो मन भी न जाय, इसलिये रागमें ही दुःख है। न शरीरमें दोष है, न मनमें दोष है; सारा दोष इस रागका है। रागका कारण ध्यान है जिन वस्तुओंका मैं ध्यान-चिन्तन करती हूँ, उन्हीं वस्तुओंमें मेरा राग होता है। तब मुझे किसी विषयका ध्यान ही न करना चाहिये। परन्तु ध्यान तो किसी-न-किसी वस्तुका होगा ही, क्योंकि मनका स्वभाव ही ध्यान है। ध्यान तो छूट नहीं सकता। हाँ! यह हो सकता है कि मैं अपनी किसी प्यारी एक वस्तुका ध्यान लगाऊँ। शास्त्रोंसे सुननेमें आता है कि भगवतीमें ध्यानको जोड़ देनेसे सांसारिक वस्तुओंका ध्यान छूट जाता है। भगवती परम दयामयी हैं, अपने भक्तोंपर करुणा करके तुरन्त ही उनके मनको अपनी ओर खींच लेती हैं, इसलिये मुझे भगवतीका ध्यान और उन्हींसे प्रार्थना करनी चाहिये। ऐसा विचारकर कमलादेवी भगवतीका ध्यान और उनसे प्रार्थना करने लगी—

## भगवतीसे प्रार्थना

हे श्रीसरस्वती भगवती! हे जगज्जननी, पापौघहननी! हे संतापहारिणी जगदानन्दकारिणी! देवीभागवतमें मैंने ऐसा सुना है कि आप कोटि सूर्यके समान प्रकाशवाली, कोटि चन्द्र-समान शीतल और कोटि कामदेव-समान लावण्यवती हैं! आपका आदि, अन्त तथा मध्य नहीं है। ब्रह्मारूपसे आप जगत्‌की उत्पत्ति करती हैं, विष्णुरूप होकर विश्वका पालन करती हैं और रुद्ररूप धारण करके सब ब्रह्माण्डोंका संहार करनेवाली हैं। आपका कोई नाम नहीं है, फिर भी आपके भक्तोंने आपके अनेक नामोंकी कल्पना की है। आपका कोई रूप नहीं है फिर भी अपने भक्तोंपर अनुग्रह और अभक्तोंपर निग्रहरूप अनुग्रह करनेके लिये आप अनेक रूप धारण करती हैं। आप तीनों कालोंमें एकरस रहती हैं, इसलिये आपके भक्त आपको सत् कहते हैं। चराचर जगत्‌को आप सत्ता देनेवाली हैं, इसलिये आपका नाम सत् है। आपके सिवा सारा विश्व वन्ध्यापुत्रके समान असत् है, इसलिये आप भी सत् हैं। चराचर जगत् आपमें भासता है, इसलिये आप चित् कहलाती हैं। आप सबको जानती हैं, आपको कोई नहीं जानता, इसलिये भी आपको चित् कहते हैं। संसारभरमें जितना ज्ञान है वह सब ज्ञान आपके अन्तर्भूत हैं, इसलिये भी आप चित् कहलाती हैं। आपके सिवा नाम-रूप-जगत् जड़ है, इसलिये भी आपका नाम चित् है। आप सुखकी अखण्ड परिपूर्ण सागर हैं इसलिये वेदवेत्ता आपको आनन्द कहते हैं। सम्पूर्ण जगत् आपकी प्रियताको लेकर ही सुखरूप भासता है, इसलिये भी आपको आनन्द कहते हैं। आपके सिवा सब जगत् दुःखरूप है इसलिये भी तत्त्वज्ञ पुरुष आपको आनन्द कहते हैं। बृहत्‌रूप होनेसे आप ब्रह्म कहलाती हैं, आपका आदि, मध्य और अन्त नहीं है। देश, काल, वस्तु इन तीनों परिच्छेदोंसे आप रहित हैं इसलिये आपको वेद-वाणी अनन्त कहती है। आप सबका शिव—कल्याण करनेवाली हैं

इसलिये आपका नाम शिवा है। आप सर्वमें रमण करनेवाली हैं अथवा योगी आपमें रमण करते हैं इसलिये आपकी रमा संज्ञा है। आप स्वर-व्यञ्जनसे रहित अमात्रस्वरूप हैं इसलिये योगीजन आपको उमा कहते हैं। गायन करनेसे आप भक्तोंकी रक्षा करती हैं, इसलिये गायत्री कहलाती हैं। सब जगत्‌की उत्पत्ति करनेसे आपका नाम सावित्री है। सर्व स्वर, ताल, राग, रागिनी आपमेंसे निकली हैं, इसलिये आप सरस्वती कहलाती हैं। आपका भजन करनेसे परम कीर्तिकी प्राप्ति होती है, इसलिये आपको कीर्ति कहते हैं। आपकी शोभासे ही सब शोभायमान होते हैं अथवा सर्व ऐश्वर्य आपके अधीन हैं इसलिये आपका नाम श्री है। परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी चार प्रकारकी वाणीकी अधिष्ठात्री होनेसे आपको वाक् कहते हैं। आपके स्मरणसे भक्तोंका कल्याण होता है, अथवा सर्व स्मृति आपमें ही रहती है इसलिये आपको शास्त्रमें स्मृति कहा है। जो कुछ सुना जाता है, आपकी सामर्थ्यसे ही धारण किया जाता है, इसलिये आपका नाम मेधा है! सबको धारण करनेवाली होनेसे आप धृति कहलाती हैं। प्रलय-कालमें भी आपमें क्षोभ नहीं होता इसलिये तत्त्व-दर्शी आपको क्षमा कहते हैं। इसी प्रकार और भी आपके अनेक नाम-रूपोंकी भक्तोंने कल्पना की है, उनकी गणना करनेमें कोई समर्थ नहीं है, फिर भी आप नाम-रूपकी उपाधिसे वर्जित ही हैं।

हे जगदम्बे! ब्राह्मणोंको शमादि गुण आपके अनुग्रहसे प्राप्त होते हैं। क्षत्रिय आपके बलसे शौर्य आदि गुण प्राप्त करता है। वैश्यको आप ही श्रीमान् बनाती हैं और शूद्रको आप ही शोकसे रहित करती हैं। ब्रह्मचारीको आप अमोघ वीर्य प्रदान करती हैं। गृहस्थको धर्ममें प्रवृत्त करती हैं, वानप्रस्थको आपके प्रतापसे स्वर्गलोककी प्राप्ति होती है और संन्यासी आपके कृपाकटाक्षसे ब्रह्मलोकके ऐश्वर्यको प्राप्त करता है। योगीको परम तत्त्वका अनुभव आपकी दयासे ही होता है, ज्ञानी आपकी कृपादृष्टिसे परमानन्दका अनुभव करता है। पतिव्रताओंको आप सौभागिनी बनाती हैं और अनाथ विधवाओं-को अपनी अनपायनी अखण्ड भक्ति देकर आप ही उनको सधवा बनाकर अपना सामीप्य देती हैं। हे देवी! मैं भी अज्ञ बालिका हूँ, अधम स्त्री-जाति होनेसे न कहीं जा सकती हूँ, न आ सकती हूँ, किसीके पास खड़े होनेसे ही नहीं किन्तु किसीकी ओर दृष्टि करनेमें भी मुझे कलंकका भय लगा रहता है। ऐसी मुझ पराधीनकी आप ही एक शरण हैं। हे मातः! मुझे सुबुद्धि दीजिये। सब पुरुषोंमें मेरी भाईकी दृष्टि हो, कभी कामकी चेष्टा मेरे मनमें ही न आवे, सबको आपका स्वरूप समझकर कभी मुझे किसीपर क्रोध न हो! खाने-पहिननेको रूखा-सूखा, नया-पुराना जो मिल जाय, उसीमें सन्तुष्ट रहूँ, अच्छे खाने-पहिननेका कभी लोभ न करूँ। किसीके बच्चोंको देखकर मुझे मोह न हो, किसीका धन देखकर मुझे ईर्ष्या न हो, किसीका सौभाग्य देखकर मेरा मन न कुढ़े, मन सर्वदा प्रसन्न रहे। किसीकी निन्दा भूलकर भी न करूँ, किसी बहिनसे कठोर वाणी न बोलूँ, कोई बुरा-भला कहे तो बुरा न मानूँ, अपने जप-तप, दान-पुण्यका मुझे कभी गर्व न हो, अपनी विद्याका, अपनी करनीका किञ्चित् भी अभिमान न हो! सदा आपके चरणोंमें प्रीति हो। हे देवी! महात्माओंसे मैंने ऐसा सुना है कि ये गुण साधनसे प्राप्त नहीं होते, आपकी कृपासे ही किसी-किसीको प्राप्त होते हैं। इसलिये मैं आपकी शरण हूँ। मेरी रक्षा कीजिये, अन्तमें यह प्रार्थना है कि आपके निर्गुण और सगुण दो रूप मैंने सुने हैं। दोनों रूपोंसे आप सर्वत्र व्यापक हैं, सबके हृदयमें विराजमान हैं। आपका सगुण रूप श्रुति और स्मृतिरूप हैं। इन स्मृतियोंमें गीता जो आपका सगुण स्वरूप है, वह मझे अत्यन्त ही प्यारा है।

इसलिये मैं सर्वदा गीताका पाठ किया करूँ और गीतामें कहे हुए आपके 'ॐ तत्सत्' नामोंका जप किया करूँ और उन्हींके अर्थका विचार किया करूँ। गीता सर्वस्वरूप है, भगवान्ने अपने मुखसे कही है, अर्जुनने सुनी है, व्यास भगवान्ने महाभारतमें रची है, गीता रमा, उमा, शिवा आदिका स्वरूप है, यह मेरा निश्चय दृढ़ बना रहे, कभी शिथिल न हो, नीचे लिखी रचनाको कभी न भूलूँ, इतनी ही प्रार्थना है।

कुं०—गीता लक्ष्मी शारदा, गीता ही ओंकार।
*गीता ही गंगा उमा गीता श्रुतिका सार॥*
*गीता श्रुतिका सार, कृष्णने गाई गीता।*
सुनी पार्थ मन लाय, मोह वैरीको जीता॥
राजा जनक सुजान, जोति हल काढ़ी सीता।
'जयदेवी' भज व्यास, वेद मथ काढ़ी गीता॥

पश्चात् कमलादेवी गीताका पाठ, पावन मन्त्रका जप और मन्त्रके अर्थका विचार निरन्तर प्रेमपूर्वक नियमसे कुछ कालतक करती हुई धीरे-धीरे भगवतीमें विश्वासकी वृद्धि करती हुई, शान्तिको प्राप्त होने लगी और अन्तमें परम शान्तिको प्राप्त कर सदाके लिये परम सुखी हुई। इत्यतिशोभनम्।

दो०—पढ़ें सुनें भाई-बहिन, कमला शुद्ध विचार।
*जगदम्बाकी कृपासे, निश्चय हों भव पार॥*

---

# रामायण-शंका-समाधान

( लेखक—परमहंस बाबा श्रीअवधविहारीदासजी महाराज )

( १ )

*सीतहिं चितै कही प्रभु बाता।*
*अहै कुमार मोर लघु भ्राता॥*



रावणकी बहिन शूर्पणखा एक बार पञ्चवटीमें गयी और वहाँ श्रीराम और लक्ष्मण दोनों कुमारोंको देखकर उनपर मोहित हो विकल हो उठी। तथा श्रीरामजीसे अपने साथ ब्याह करनेकी प्रार्थना करने लगी। तब श्रीरामजीने सीताकी ओर देखकर लक्ष्मणको सङ्केत करके कहा कि यह कुमार मेरा छोटा भाई है, उसके पास जाओ ( वह स्त्रीविहीन है अतः ) वह तुमसे विवाह करेगा। सीताकी ओर देखनेका यही भाव है कि हमारी स्त्री तो सीता है। तुम लक्ष्मणके पास जाओ। यहाँ लोग प्रश्न करते हैं कि लक्ष्मणको श्रीरामजीने कुमार ( बिना ब्याहा ) क्यों कहा? इसका उत्तर यह है कि श्रीरामजीने जो लक्ष्मणको कुमार कहा है वहाँ बिना ब्याहा अर्थ कदापि नहीं है। 'बल्कि सीताकी ओर चितै' करके अपनेको स्त्रीयुत और लक्ष्मणको स्त्रीविरहित सूचित किया है क्योंकि शूर्पणखाके आनेके समय दोनों भाइयोंको कुमार ही लिखा गया है—'देखि विकल भइ जुगल कुमारा।' यहाँ तो श्रीरामजीके लिये भी 'कुमार' शब्द आया है। देशी भाषामें बिना ब्याहेको कुमार न कहकर कुँवारा कहते हैं और इसी शब्दसे शूर्पणखाने अपनेको सूचित किया है—'तातें अब लगि रह्यो कुँवारी॥' अतः लक्ष्मणजीके लिये 'कुमार' शब्दका अर्थ बिना ब्याहा करना व्यर्थ है। यहाँ कुमार-शब्द कुमारावस्थाका द्योतक है।

( २ )

जब शूर्पणखा रावणके पास गयी और रावणने पूछा कि तुम्हारे नाक-कान किसने काटे हैं तो उसने बतलाया कि—

अवधनृपति दसरथके जाये। पुरुषसिंह बन खेलन आये॥
*सोभाधाम राम अस नामा। तिन्हके संग नारि एक स्यामा॥*

तासु अनुज काटी श्रुतिनासा। सुनि तव भगिनि करी परिहासा
खरदूषण सुनि लगे पुकारा। क्षण महँ सकल कटक उन्ह मारा॥

इस बातको सुनकर रावणको इतना शोक हुआ कि रातको उसे नींद न आयी और उसने विचारा कि—

खरदूषण मोसम बलवन्ता। तिनहिंको मारै विनु भगवंता॥
सुर रंजन भंजन महि भारा। जो भगवंत लीन्ह अवतारा॥
तौ मैं जाइ वैर हठि करिहौं। प्रभु शर प्राण तजे भव तरिहौं॥
होइहि भजन न तामस देहा। मन क्रम वचन मन्त्र दृढ़ एहा॥
जो नररूप भूपसुत कोऊ। हरिहौं नारि जीति रन दोऊ॥

*अर्थात् शूर्पणखा उन्हें भूपसुत ( राजा दशरथ-का पुत्र )* बतलाती है और खरदूषणको विना भगवान्‌के कोई दूसरा नहीं मार सकता, अतः रावणने स्वयं जाकर परीक्षा करके इस सन्देहके निवारण करनेका निश्चय किया कि वह नर हैं या भगवान् हैं। उसने विचारा कि 'यदि वे पुरुष भगवान्‌के अवतार होंगे तो मैं हठ करके उनसे युद्ध ठान दूँगा और इसप्रकार प्रभुके वाणोंसे प्राण त्यागकर मुक्त हो जाऊँगा और यदि कहीं वे सचमुच राजाके पुत्र नररूप अर्थात् मनुष्य हुए तो मैं उनकी स्त्रीको हर लाऊँगा और युद्धमें दोनों-को पराजित करूँगा। मारीच बड़ा ही मायावी है उसे चलकर कपट-मृग बनाकर वहाँ भेजूँ, जहाँ शूर्पणखाके कथनानुसार दोनों 'नृप-सुत' शिकार खेलनेके लिये आये हुए हैं। इससे अनायास ही सब रहस्य खुल जायगा। यदि वे शिकारी नृप-सुत होंगे तो कपट-मृगके पीछे शिकारके लिये दौड़ेंगे, और यदि भगवान् होंगे तो अपनी अन्तर्यामी-शक्ति-से इस मायाको जानकर अपने स्थानसे न हटेंगे। और तब उनका भगवान् होना निश्चय हो जायगा।' ऐसा विचारकर रावण मारीचके पास पहुँचा और उससे माया-मृग बननेकी प्रार्थना की। मारीचने रावणको बहुतेरा समझाया कि वे नर नहीं हैं बल्कि चराचरके स्वामी साक्षात् भगवान् हैं; परन्तु रावणने उसकी एक न सुनी और उलटे उसे मार डालनेका भय दिखाकर वहाँ जानेके लिये राज़ी किया जहाँ सर्वदर्शी, सर्वान्तर्यामी प्रभु थे। मारीच कपट-मृग बनकर सामनेसे निकला, उस समय प्रभुने रावणको अपने विषयमें नृपसुत मनुष्यके रूपमें ही निश्चय करा देना उपयुक्त समझा। क्योंकि यदि रावण जान जाता कि वह साक्षात् भगवान् हैं तो वहीं उनसे युद्ध छेड़ देता, जैसा कि उसने निश्चय किया था और इसप्रकार उसके कारण जो अनेकों दुष्टोंका वध करके पृथ्वीका भार श्रीप्रभु-को उतारना था वह न होता। दूसरे ब्रह्माजीने रावणकी मृत्यु भी नरके हाथसे ही लिखी थी—

नरके कर आपन वध बाँची। हँसेउ जानि विधि गिरा असाँची॥

अतः ब्रह्माकी मर्यादाको बनाये रखनेके लिये लीलाधाम मायापति श्रीप्रभु माया-मृगके पीछे उसके शिकारके लिये दौड़ पड़े और जब रावणने अपनी आँखों देखा कि वह मारीचको मृग समझकर उसके पीछे दौड़े जा रहे हैं तो उसके हृदयमें यह दृढ़ निश्चय हो गया कि यह भगवान् कदापि नहीं हैं, बल्कि यथार्थतः नृपसुत ही हैं अतः अपने पूर्व निश्चयके अनुसार वह उनकी स्त्रीके अपहरण करने-में प्रवृत्त हुआ। यद्यपि उसने सीताजीके प्रतिबिम्ब-को हरण किया और मन्दोदरी, प्रहस्त, माल्यवान, विभीषणादिने उसे नाना प्रकारके प्रमाणोंसे बारम्बार समझाया तथापि उसे श्रीराममें मनुष्य होनेका भ्रम जो अपनी इस प्रत्यक्ष परीक्षाद्वारा हो गया था, वह दूर न हुआ और वह मरणपर्यन्त श्रीरघुनाथजीको मनुष्य ही समझता रहा तथा युद्धसे तनिक भी भयभीत न होकर सदा 'जीति रण दोऊ' के ही निश्चयपर आरूढ़ रहा। उसे यह दृढ़ विश्वास था कि 'रणमें मैं ही विजय प्राप्त करूँगा, इसके प्रमाणमें उसके यह वचन हैं—'कहाँ राम रण हतौं प्रचारी।'

बहुधा लोग यह कहा करते हैं तथा कोई-कोई

अर्थकर्त्ता भी यह अर्थ किया करते हैं कि रावणने श्रीरामजीको ईश्वर जानकर उनके हाथसे मृत्यु पानेके लिये युद्ध किया। परन्तु हमारे उपर्युक्त प्रमाणोंके अनुसार यह कथन सर्वथा असंगत जान पड़ता है। पुनः मानसमें कहीं भी ऐसा प्रसंग नहीं मिलता जिससे यह सिद्ध हो कि उसने श्रीरामजीको भगवान् समझकर सीताहरण किया अथवा युद्ध ठाना। यह तो स्पष्ट है कि रावण जब लङ्कासे चला है तो यही निश्चय करके चला है कि यदि वे भगवान् होंगे तो उनसे हठपूर्वक युद्ध करके प्राण त्याग दूंगा और यदि नृपसुत होंगे तो उनकी स्त्रीको हरण करूंगा। पश्चात् वह उन्हें नृपसुत जानकर सीताजीको हरण करता है, तथा प्राण देनेके बदले सदा अपनी प्राण-रक्षामें तत्पर पाया जाता है। कुम्भकर्णको जगाना, विजयके लिये यज्ञ करना, लक्ष्मणजीको शक्ति लगने-पर कालनेमिको भेजना इत्यादि प्रयत्न उसने अपने जीनेके लिये ही किये थे, यदि उसे मरना अभीष्ट होता तो ऐसा क्यों करता ? अतः रावणने श्रीराम-जीको अपनी परीक्षाद्वारा नृपसुत निश्चय कर लिया था, इसीलिये वह जीनेका प्रयत्न करता था। उसने जो श्रीसीताजीका मनमें चरण-वन्दन किया है—

सुनत वचन दससीस रिसाना। मनमहँ चरण बन्दि सुख माना॥

—सो तो उनके पतिव्रतधर्मके प्रति श्रद्धा करके किया था। क्योंकि श्रीसीताजीने कहा था कि—

जिमि हरिबधुहि क्षुद्र शश चाहा। भयसि कालबश निश्चर नाहा॥

यहाँ रावणने श्रीरामजीको सिंह तथा अपनेको खरगोशकी उपमा देते हुए सुना तो वह बहुत क्रोधित हुआ, परन्तु 'पतिव्रताका धर्म यही है'—ऐसा विचारकर उसने मन-ही-मन श्रीसीताजीके चरणोंकी वन्दना की और यह विचारकर सुख माना कि ऐसी पतिव्रता स्त्री कहीं भी हो वन्दनीया है। क्योंकि स्वयं उसकी स्त्री मन्दोदरी भी पतिव्रता थी। अतः वह इस महान् गुणकी महिमाका ज्ञाता था। कुछ लोग कहते हैं कि सीताजीको लक्ष्मी मानकर उसने वन्दना की है, परन्तु यह ठीक नहीं; क्योंकि श्रीरामजीमें खरदूषणके वधसे कुछ भगवान् होनेका उसने अनुमान भी किया था जो पीछे उसके विचारसे गलत निकला, परन्तु सीताजीके लक्ष्मी होनेका विचार तो उसे स्वप्नमें भी नहीं था, क्योंकि लक्ष्मी समझनेपर दुष्ट वचनका प्रयोग कदापि सम्भव नहीं। अशोक-वाटिकामें हनुमान्जीके पहुंचनेपर जो वचन रावणने सीताजीके प्रति कहे हैं वे सेव्यभावके स्पष्ट विरोधी तथा दुष्टभावके परिपोषक हैं। जब उसने श्रीरामजीको ही मनुष्य निश्चय कर लिया है तब उनकी स्त्रीको वह लक्ष्मी कैसे समझ सकता है ? क्योंकि श्रीरामजीको मनुष्य समझकर ही उसने सीताहरण किया है। अतः सीताजीमें लक्ष्मीजीकी भावना होना रावणके लिये कदापि सम्भव नहीं। अतएव रावणको भ्रमवश अज्ञानी जानते हुए ज्ञानयुक्त मानना बड़ी भूलकी बात है।

( ३ )

गह सिसु बिच्छु अनल अहि धाई। तहँ राखै जननी अरगाई॥

श्रीरघुनाथजी दण्डकारण्यमें पम्पासरपर गये और उस सुन्दर सरोवरको देखकर उसमें स्नानकर परमानन्दको प्राप्त हुए। पश्चात् एक सुन्दर तरुकी छायामें लक्ष्मणके साथ बैठ गये। उसी समय श्रीनारदजीने उनके पास आकर यह प्रश्न किया कि 'हे प्रभु! मैंने जब विवाह करना चाहा था तो आपने विवाह क्यों नहीं करने दिया ?' भगवान् बोले—'हे मुनि, जिसप्रकार जब बालक बिच्छू, अग्नि या सर्पको पकड़नेके लिये दौड़ता है तो माता चुपकेसे जाकर उसे उन्हें पकड़नेसे बचा लेती है, क्योंकि ये तीनों उस बालकके लिये दुःखदायी होते हैं। उसी प्रकार मेरे अमानी दास शिशुके समान हैं उनको मैं लोभ, काम तथा क्रोधसे बचाता हूँ। जैसे शिशुको

बिच्छू, अग्नि और सर्प दुःखदायी होते हैं वैसे ही मेरे भक्तको काम, क्रोध और लोभ दुःखदायी होते हैं। प्रमाण—

त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।
कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत् त्रयं त्यजेत्॥
(गीता १६। २१)

तात तीन अति प्रबल खल काम क्रोध अरु लोभ।
मुनि बिग्यान धाम मन करहिं निमिषमहुँ छोभ॥

यहाँ बिच्छूकी उपमा लोभसे, अग्निकी उपमा क्रोधसे और साँपकी उपमा कामसे दी गयी है। जैसे—

काम भुजंग डसत जब जाही। बिषय निम्ब कटु लगत न ताही
सुनु गिरिजा क्रोधानल जासू। जारै भुवन चारिदस आसू॥

अब रहा बिच्छू; वह भी लोभकी उपमामें आया है—'लोभहि बिच्छू जान।'

'बच्छ' शब्द पाठान्तर है, शुद्ध पाठ 'बिच्छु' ही है क्योंकि गोस्वामीजीकी हस्तलिखित मानसकी चौथी प्रतिमें 'बिच्छु' ही पाठ मिलता है, और 'बिच्छु' ही यहाँ अर्थयुक्त जान पड़ता है क्योंकि दो वर्षका बालक जैसे साँप और अग्निको खेल समझकर पकड़ने जाता है वैसे ही बिच्छूको भी खेल समझकर पकड़ता है। जैसे उसे साँप और अग्नि दुःखदायी होते हैं, वैसे ही बिच्छू भी दुःखदायी होता है। फिर घरोंमें साँप तो कम निकलते हैं, बिच्छू ही अधिक निकलते हैं, यदि माता उन्हें बिच्छूसे न बचावे तो फिर दूसरा कौन बचावेगा? उसी प्रकार श्रीरामजीके भक्तोंको काम, क्रोध और लोभ तीनों दुःखदायी होते हैं, उनमें यदि काम और क्रोधसे उनकी भगवान्ने रक्षा की तो फिर लोभसे उनको दूसरा कौन बचावेगा? और भगवान्के भक्त भगवान्के इसी वाक्यपर निर्भर करते हैं कि काम, क्रोध और लोभ इन तीनोंसे भगवान् उसी प्रकार हमारी रक्षा करेंगे जिसप्रकार माता बिच्छू, अग्नि और सर्पसे बालककी रक्षा करती है। अतः 'बिच्छु' पाठ ही ठीक है, क्योंकि 'बच्छ' शब्द यहाँ निरर्थक हो जाता है।

किसी-किसी अर्थकारने इस पदमें बछड़ा और गौका अर्थ किया है जो असंगत है, क्योंकि न तो बछड़ा अग्नि या सर्पको कहीं पकड़ने दौड़ता है, और न गौ ही कहीं बछड़ेको पकड़ते हुए देखी जाती है। किसी-किसी टीकाकारने 'बच्छ' शब्दका अर्थ 'लाड-प्यार' किया है और अयोध्याकाण्डका प्रमाण दिया है कि—

'बहुरि बच्छ कहि लाल कहि रघुपति रघुबर तात।'

परन्तु यह भी युक्तिसंगत नहीं, क्योंकि यहाँपर रक्षाका प्रसंग है और 'बच्छ' शब्दके लिये 'लाड-प्यार' का प्रसंग होना चाहिये था। अतः इस प्रसंगमें 'बच्छ' शब्द निरर्थक तथा अयोध्याकाण्डके लाड-प्यारके प्रसंगमें 'बच्छ' शब्द सार्थक है।

शब्दका अर्थ स्वतन्त्र नहीं होता, बल्कि प्रसंगानुसार बदलता रहता है। 'सैन्धव' शब्दके दो अर्थ हैं—नमक और घोड़ा। परन्तु भोजनके समय यदि कोई सैन्धव माँगे तो नमक ही लाना ठीक है, उस अवसरपर घोड़ा लाना मूर्खताका द्योतक होगा। उसी प्रकार शिकारके प्रसंगमें सैन्धवकी माँग हो तो घोड़ा ही लाना होगा, नमक लाना हास्यास्पद होगा। अतः 'बच्छ' शब्दको यहाँ बिच्छूका अपभ्रंश मानकर अर्थ करें तो ठीक है वरं दूसरा अर्थ यहाँ सुसंगत हो ही नहीं सकता। दूसरे 'बिच्छु' शब्दके न होनेसे एक दोष यह आ जाता है कि रक्षा-हेतुमें त्रुटि आती है और माता अपने शिशुकी जिसप्रकार बिच्छूसे रक्षा करनेसे वञ्चित रह जाती है वैसे ही भगवान् अपने भक्तको लोभसे नहीं बचा पाते हैं।

यदि कहा जाय कि आगे चलकर तो—

'दुहुँकहँ काम क्रोध रिपु नाहीं।'

—इसप्रकार काम-क्रोध दो ही शब्दोंका प्रसंग आता है। इसका समाधान यह है कि जब

शत्रु-प्रसंग आयेगा तब काम-क्रोध दो ही शब्द लिये जायँगे और जब दुःखदायी प्रसंग आयेगा तो काम, क्रोध और लोभ तीनोंकी गिनती होगी। श्रीमद्भगवद्गीतामें भी शत्रुके प्रसंगमें दोहीका प्रमाण मिलता है—

काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः।
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम्॥

पहले भगवान्‌ने केवल नारदकी रक्षामें माता और बालककी उपमा दी है और उसके द्वारा काम, क्रोध और लोभ तीनोंसे भक्तकी रक्षा कैसे होती है यह दिखलाकर उस प्रश्नको वहीं समाप्त कर दिया है। पश्चात् भगवान्‌ने ज्ञानका प्रसंग लाकर भक्तिकी विशेषता दिखलायी है। उस ज्ञानके प्रसंगमें काम और क्रोध दोहीका उल्लेख है, क्योंकि ज्ञानियोंके काम और क्रोध दो ही शत्रु हैं—'मोरे प्रौढ़ तनय सम ज्ञानी।' तथा 'दुहुँ कहँ काम क्रोध रिपु आहीं।'

अतः पहले प्रसंगमें उपमाद्वारा काम, क्रोध और लोभ इन तीनोंका उल्लेख हुआ है और दूसरे प्रसंगमें काम और क्रोध इन दोनोंको स्पष्टरूपसे कहा है। जब ये दोनों प्रसंग दो प्रकारके हैं तब उनका एकमें मेल कैसे किया जा सकता है। अतः समझना चाहिये कि ज्ञानके प्रसंगमें श्रीभगवान्‌ने काम और क्रोधका उल्लेख किया है और भक्तिके प्रसंगमें काम, क्रोध और लोभका; क्योंकि यहाँ भक्तकी सब प्रकारसे रक्षा करना ही उनको अभीष्ट है।

---

## उसीके मन बसते भगवान्

*काम, क्रोध, मद, लोभ छोड़ जो करता सबसे प्यार।*
*कभी न अपने मनमें आने देता बुरे विचार॥*
*जिसे रहता है सत्‌का ध्यान।*
*उसीके मन बसते भगवान॥*

*देख दुःखमें किसी जीवको तुरत दया जो करता।*
*इस लुभावने जगमें रह जो मायामें न विचरता॥*
*सदा करता हरिके गुण-गान।*
*उसीके मन बसते भगवान॥*

*अखिलेश्वरसे जिसे प्रेम है जान जन्मका सार।*
*और समझता है प्रपंचमय यह सारा संसार॥*
*हुआ है जिसे तत्त्वका ज्ञान।*
*उसीके मन बसते भगवान॥*

*जिसको राह बताते रहते उच्च कोटिके सन्त।*
*एक उसीकी रटसे रहता जिसके सदा 'बसन्त'॥*
*नहीं है जिसको कुछ अभिमान।*
*उसीके मन बसते भगवान॥*

—बसन्तकुमार चतुर्वेदी

# विवेक-वाटिका

हे अर्जुन ! मुझ अधिष्ठाताके सकाशसे ही यह मेरी प्रकृति सचराचर जगत्‌को रचती है । इसी हेतुसे यह जगत् आवागमनके चक्रमें घूमता है । —भगवान् श्रीकृष्ण

❀ ❀ ❀ ❀

वह परमात्मा नित्योंका नित्य, चेतनोंका चेतन है; एक ही अनेकों प्राणियोंकी कामना पूर्ण करता है; सांख्य और योगसे प्राप्त होनेयोग्य कारणरूप इस परब्रह्मको जो जानता है, वह समस्त बन्धनोंसे छूट जाता है ।

—उपनिषद्

❀ ❀ ❀ ❀

भगवान्‌की अनन्य भक्तिसे मनुष्य सर्व लोकोंके महेश्वर, समस्त जगत्‌की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय करनेवाले, वेदोंका उत्पन्न करनेवाले परब्रह्म परमात्माको प्राप्त होता है ।

—श्रीमद्भागवत

❀ ❀ ❀ ❀

पिताजी ! शासन और उपदेश करनेवाले तो एकमात्र परमात्मा विष्णु ही हैं, जो सारे संसारमें सभी प्राणियोंके हृदयमें विराजमान हैं । उनके सिवा दूसरा कौन किसको उपदेश देकर शासित कर सकता है ।

—प्रह्लाद

❀ ❀ ❀ ❀

जिन वस्तुओंका अस्तित्व कालके द्वारा परिगणित होता है, वे सभी विनाश होनेवाली हैं । पर्वत और वन सभी ऐसे पदार्थ हैं । ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियोंसे बँधा हुआ प्राणी भी, कालके ही अन्तर्गत है । —बुद्धदेव

❀ ❀ ❀ ❀

मेरे सद्गुण मेरे साथ कभी बीमार नहीं पड़ते । इसी प्रकार वे मेरी कब्रमें भी मेरे साथ नहीं गड़ सकेंगे ।

—एमर्सन

❀ ❀ ❀ ❀

जो मनुष्य मानव-जीवनका मूल्य नहीं समझता, वह दुखी और साधु पुरुषोंकी सेवासे मिलनेवाले माधुर्यका अनुमान नहीं कर सकता । —अबु सुलेमान

❀ ❀ ❀ ❀

ईश्वरपर अपनी मरज़ी मत चलाओ । शारीरिक आवश्यकताओंके सम्बन्धमें ईश्वरकी इच्छाको पूर्ण होने दो । सांसारिक आवश्यकताओंमें ईश्वरकी मर्ज़ीको ही अपनी मर्ज़ी बना लो । —स्वामी रामतीर्थ

❀ ❀ ❀ ❀

जो मनुष्य अपने सुखके लिये अहिंसक प्राणियोंको मारता है वह जीते हुए और मरनेपर कहीं भी सुख नहीं पाता । मांस प्राणियोंकी हिंसा बिना उत्पन्न नहीं होता, प्राणियोंके वधसे कभी स्वर्ग नहीं मिलता, इससे मांस नहीं खाना चाहिये । जो पुरुष किसी भी प्राणीको कैद करके अथवा मारकर दुःख पहुँचानेकी इच्छा नहीं करता, वह सबका हित चाहनेवाला मनुष्य अत्यन्त सुखको प्राप्त होता है । —मनुमहाराज

❀ ❀ ❀ ❀

चारों अवस्थाओंको व्यर्थ खो दिया, श्रीहरिका नाम नहीं लिया, जब शरीर छूट जायगा, तब यमराजके यहाँ यमकी यातनाएँ सहनी पड़ेंगी । फिर पछतानेसे कुछ भी नहीं होगा । —सहजोबाई

❀ ❀ ❀ ❀

जिसने प्रेमका नियम नहीं लिया, जिसने कामको नहीं जीता और जिसने नेत्रोंसे अलखपुरुष भगवान्‌के दर्शन नहीं किये उसका जीवन व्यर्थ है । —मलूकदासजी

❀ ❀ ❀ ❀

बुद्धिमान् मित्र, विद्वान् पुत्र, पतिव्रता स्त्री, दयालु मालिक, सोच-विचारकर बोलनेवाला और विचारकर काम करनेवाला, इन छः से हानि नहीं हो सकती ।

—हितोपदेश

❀ ❀ ❀ ❀

जो श्रीहरिके प्रेम-रसमें मतवाले हो रहे हैं उनका विचार बहुत गहरा है । ऐसे साधु त्रिभुवनकी सम्पत्तिको तृणके समान समझते हैं । —दयाबाई

❀ ❀ ❀ ❀



# ईश्वर-परमतत्त्व

( लेखक—ज्यो० प० श्रीशिवप्रसादजी द्विवेदी )

शिव शमलशातन शमनशासन शाश्वत
शशाङ्ककृतशेखर शरधिभूतरत्नाकर ।
शरीकृतहरिर्गिरीकृतधनु स्थिरीभूतपाद्
धरीकृतरथोद्धत सपदि पातु विश्वम्भर ॥

'ईश्वर' शब्द समस्त भूमण्डलमें इतना व्यापक है कि भिन्न-भिन्न भाषाओंके पर्याय-शब्दोंद्वारा प्रत्येक सभ्य मनुष्य अपने जीवनमें हजारों बार ईश्वर-शब्दका प्रयोग करता है । सभ्य मनुष्य-समाजमें जितने भिन्न-भिन्न धर्म प्रचलित हैं उन सबने किसी-न-किसी रूपमें ईश्वरको माना ही है । अनीश्वरवादी नास्तिक जनोंको भी, जिनकी संख्या सभ्य समाजमें बहुत ही अल्प है, किसी एक सर्वशक्तिमान् ईश्वरको न मानते हुए ईश्वर-शब्दका प्रयोग तो अनेकों बार करना ही पड़ता है । ऐसे व्यापक 'ईश्वर' शब्दसे ज्ञेय जो कोई सर्वशक्तिमान् परम पदार्थ है उसका स्वरूप भिन्न भिन्न मत-मतान्तरोंमें भिन्न भिन्न प्रकारका ही माना गया है । इस लेखमें मुख्य प्रतिपाद्य विषय यही है कि भारतीय वैदिक सनातन-धर्मके सिद्धान्तानुसार 'ईश्वर' शब्दवाची परम पदार्थ वा परम तत्त्व कौन है और उसका क्या स्वरूप है ?

वैदिक सनातन-धर्ममें अनेक सम्प्रदाय एवं पृथक्-पृथक् मार्गोंद्वारा अनेक उपासनाभेद विद्यमान हैं । उन सभी सम्प्रदायों, उपासनाभेदों वा पन्थोंके मूल आचार्योंने अपने-अपने मतके प्रधानोपास्य देवको ही ईश्वर माना है और उनका ऐसा मानना उचित भी है । कहा है कि—

रुचीनां वैचित्र्यादृजुकुटिलनानापथजुषां
नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव ।

वैष्णव-समुदाय शेषशायी श्रीमन्नारायणको ही सर्वशक्तिमान्, सर्वान्तर्यामी, जगन्नियन्ता, जगदादिकारण, परमपुरुषोत्तम परमेश्वर मानता है एवं उसी परम पुरुषोत्तम परमेश्वरके रूपान्तर श्रीकृष्ण, श्रीविष्णु, श्रीराम आदिको भी परमेश्वर मानता है । शैव समुदाय इसी प्रकार श्रीसदाशिवको उक्त सम्पूर्ण लक्षणयुक्त परमेश्वर कहता है । शाक्त अर्थात् शक्ति ( दुर्गा ) के उपासक जन आदि-शक्ति पराम्बाको ही उक्त समस्त लक्षणमयी साक्षात् परमेश्वरस्वरूपिणी वर्णन करते हैं । इसी प्रकार सौर, गाणपत्य आदि अन्य जनसमुदाय भी अपने-अपने प्रधान उपास्य देवोंको परमेश्वर मानते हैं । केवल मानते हैं इतना ही नहीं किन्तु श्रुति, स्मृति, पुराण, तन्त्रादि शास्त्रोंमें भी जहाँ-जहाँ विष्णु, शिव, सूर्य, अग्नि, दुर्गा आदि प्रधान देवताओंकी स्तुति है वहाँ इनमेंसे प्रत्येकको परब्रह्मका स्वरूप ही वर्णन किया गया है । यथा श्रीमन्नारायणके विषयमें—

नारायण एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम् । निष्कलङ्को निरञ्जनो निर्विकल्पो निराख्यातः शुद्धो देव एको नारायणो न द्वितीयोऽस्ति कश्चित् । इत्यादि (नारायणाथर्वोपनिषद्)

श्रीसदाशिवके विषयमें—

ईशानः सर्वविद्यानामीश्वरः सर्वभूतानाम् ब्रह्माधिपतिर्ब्रह्मणोऽधिपतिर्ब्रह्माशिवो मे अस्तु सदाशिवोम् ॥ (श्रुति)

तथा—

अचिन्त्यमव्यक्तमनन्तरूपं
शिवं प्रशान्तममृतं ब्रह्मयोनिम् ।
तमादिमध्यान्तविहीनमेकं
विभुं चिदानन्दमरूपमद्भुतम् ॥
उमासहायं परमेश्वरं प्रभुं
त्रिलोचनं नीलकण्ठं प्रशान्तम् ।
ध्यात्वा मुनिर्गच्छति भूतयोनिं
समस्तसाक्षिं तमसः परस्तात् ॥
स ब्रह्मा स शिवः सेन्द्रः सोऽक्षरः परमः स्वराट् ।
स एव विष्णुः स प्राणः स कालोऽग्निः स चन्द्रमाः ॥
स एव सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यं सनातनम् ।
ज्ञात्वा तं मृत्युमत्येति नान्यः पन्था विमुक्तये ॥
( कैवल्योपनिषद् )

श्रीदुर्गाके सम्बन्धमें—

अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्य-
हमादित्यैरुत विश्वदेवैः ।
अहं मित्रावरुणावुभौ बिभर्म्य-
हमिन्द्राग्नी अहमश्विनावुभौ ॥

अहं सोमं त्वष्टारं पूषणं भगं दधाम्यहम्।
विष्णुमुरुक्रमं ब्रह्माणमुत प्रजापतिं दधामि॥

अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये ३ यजमानाय सुन्वते। अहं राष्ट्रीसंगमनीवसूनामहं सुवे पितरमस्य मूर्धन्मम योनिरप्स्वन्तः समुद्रे। य एवं वेद स देवीपदमाप्नोति।

(वेदोक्त देवीसूक्त)

तथा—

त्वमेका विश्वस्मिन्नूमणमनसाद्वैतमकरो-
स्ततस्त्वं जज्ञे जगदिदमहङ्कारसहितम्।
मनस्तेनारब्धं सकलमपि दृग्दृश्यमसृजत्
तदेवं लोकेस्मिन्किमपि न विलोके त्वदितरम्॥

(श्रीत्रिपुरसुन्दरीस्तवराज)

श्रीगणपतिके विषयमें—

त्वमेव प्रत्यक्षं तत्त्वमसि। त्वमेव केवलं कर्त्तासि। त्वमेव केवलं धर्तासि। त्वमेव केवलं हर्तासि। त्वमेव सर्वं खल्विदं ब्रह्मासि। त्वं साक्षादात्मासि॥ (श्रीगणेशोपनिषद्)

श्रीसूर्यनारायणके विषयमें—

सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च। सूर्याद्वै खल्विमानि भूतानि जायन्ते। सूर्याद्यज्ञः पर्जन्योऽन्नमात्मा नमस्त आदित्य। त्वमेव प्रत्यक्षं कर्म कर्तासि।……आदित्याद्वायुर्जायते। आदित्याद् भूमिर्जायते। आदित्यादापो जायन्ते। आदित्याज्ज्योतिर्जायते। आदित्याद्व्योमदिशो जायन्ते। आदित्याद्देवा जायन्ते। आदित्याद्वेदा जायन्ते। आदित्यो वा एष एतन्मण्डलं तपति। असावादित्यो ब्रह्म। (सूर्योपनिषद्)

इसी प्रकार श्रीकृष्ण, श्रीराम आदि अनेक देवोंकी स्तुतियाँ वेदोंमें हैं। पुराण, मन्त्रशास्त्र, स्तोत्रादिमें तो सब देवताओंकी इसी अभिप्रायकी स्तुतियाँ सैकड़ों भरी पड़ी हैं।

यहाँ यह तात्पर्य कदापि नहीं है कि प्रत्येक सम्प्रदायका अपने-अपने उपास्य देवोंको ही परमेश्वर मानना यथार्थ वा वास्तविक सत्य नहीं है। श्रीमन्नारायण, श्रीसदाशिव, श्रीपराशक्ति आदि सब ही उपास्यदेव साक्षात् परमेश्वर-हीके स्वरूप हैं, और सर्व शक्तिमत्त्वादि परमेश्वरके सम्पूर्ण लक्षणोंसे सम्पन्न भी हैं इसमें सन्देह नहीं। परन्तु इतना अवश्य है कि उपासनामार्ग साकारमूलक होनेसे अपनी-अपनी रुचि और सम्प्रदायके अनुसार अनन्य-भक्तिका साधनरूप साक्षात् परमेश्वर परम तत्त्वका सगुण आकार तत्तत्सम्प्रदायानुवर्ती समुदाय मानता है एवं तत्तत्सम्प्रदायके मूल ग्रन्थ भी अपने-अपने उपास्य देवको साक्षात् परमेश्वर ही वर्णन करते हैं।

अब यहाँ यह प्रश्न उपस्थित होता है कि उपनिषदादि वेदान्तशास्त्रप्रधानप्रतिपाद्य जगदादिकारण, सच्चिदानन्दस्वरूप, सर्वव्यापक, निराकार, निरवयव, निरीह, निष्क्रिय, अनाद्यनन्त, परमात्मा, परब्रह्म क्या परमेश्वर नहीं है? परमेश्वर परमतत्त्व क्या परब्रह्मसे कोई भिन्न पदार्थ है? अथवा भिन्न-भिन्न सम्प्रदायोक्त साकार परमेश्वर क्या परब्रह्मसे पृथक् कोई परमपदार्थ है? इसप्रकार क्या अनेक परमेश्वर हैं? इत्यादि प्रश्न उठते हैं, परन्तु ऐसे प्रश्न हो ही नहीं सकते, क्योंकि परमेश्वर एक ही है, ऐसा तो सब ही मत-मतान्तरोंमें निःसंशय सिद्धान्त माना गया है। तथापि उक्त सन्देहोंको दूर करनेके लिये इस बातका विवेचन होना आवश्यक है कि वास्तवमें परमेश्वर वा ईश्वरवाची परमपदार्थ वा परमतत्त्व कौन है, जिसको भिन्न-भिन्न सम्प्रदायोंमें अपनी-अपनी रुचि और भक्तिके अनुसार साकार परमेश्वर माना है, साथ ही जो सच्चिदानन्द निराकार परब्रह्मका अभिन्न स्वरूप भी है।

श्रीमद्भगवद्गीतामें अनेक स्थलोंमें श्रीभगवान्‌के अनेक वाक्य ऐसे हैं जिनमें प्रत्यक्षरूपसे उस ईश्वर-परमतत्त्वका निर्देश किया गया है। भगवान् श्रीकृष्ण स्वयं अपनेको भी उसी ईश्वर-परमतत्त्वका अभिन्न साकार दिव्य स्वरूप बतलाते हैं। केवल बतलाते ही नहीं हैं किन्तु विराट्-रूपका दर्शन अर्जुनको कराकर और फिर अपना वही चतुर्भुज रूप दिखलाकर अपने और विराट्रूप ईश्वर-परमतत्त्वके अभेदको प्रत्यक्ष भी सिद्ध कर दिखलाते हैं। गीतामें स्थान-स्थानपर श्रीभगवान् 'अहं' शब्दका प्रयोग करके अपनेको ही साक्षात् परमेश्वर, परमात्मा बतलाते हुए 'तत्' शब्दके प्रयोगद्वारा उस अनिर्वचनीय ईश्वर-परमतत्त्वका निर्देश भी साथ-ही-साथ अनेक स्थानोंपर करते हैं। यथा—'अहं' शब्दका प्रयुक्त वाक्य—

'अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा॥'
मत्तः परतरं नान्यत्किञ्चिदस्ति धनंजय।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव॥

(गीता ७। ६-७)

अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः ।
परं भावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम् ॥
(गीता ७ । २४)

अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम् ।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ॥
(गीता ९ । ११)

यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः ।
अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः ॥
(गीता १५ । १८)

इत्यादि वाक्योंमें श्रीभगवान् अपनेको परमेश्वर बतलाते हुए साथ ही अपने परमरूप ईश्वर-परमतत्त्वका संकेत भी कर रहे हैं। इन वाक्योंका भाव यही है कि मैं ही जगत्का सृष्टि, स्थिति, संहारकर्त्ता परमेश्वर हूँ, परन्तु मेरे उस अनिर्वचनीय परमतत्त्व-स्वरूपको न जानकर मुझको अज्ञानी लोग मनुष्याकार समझकर मेरी अवज्ञा करते हैं। जिन वाक्योंद्वारा श्रीभगवान् प्रत्यक्षरूपसे 'तत्' शब्दका प्रयोग करके उस ईश्वर-परम-तत्त्वका निर्देश करते हैं वे वाक्य इसप्रकार हैं—

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति ।
भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥
तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत ।
तत्प्रसादात्परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम् ॥
(गीता १८ । ६१-६२)

उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥
(गीता १५ । १७)

अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते ।
(गीता ८ । ३)

अधिभूतं क्षरो भावः पुरुषश्चाधिदैवतम् ।
(गीता ८ । ४)

पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥
(गीता ८ । २२)

उक्त वाक्योंका भाव यही है कि ईश्वर ही सब संसार-को चलाता है, उस ईश्वरकी ही शरण जानेसे परम शान्ति एवं मोक्षकी प्राप्ति होगी। जिसको परमात्मा कहते हैं वही समस्त जगत्का पालन करता है। परमात्माका आधि दैविक स्वरूप ही परमपुरुष है और अध्यात्मस्वरूप परब्रह्म है। एवं आधिभौतिक (विराट्) स्वरूप जगत् है। इस वाक्यसे स्पष्ट है कि उस एक ही आदिकारण भूत परमात्माके परब्रह्म, परमपुरुष और विराट् ये तीन स्वरूप हैं। इसप्रकार 'तत्' शब्दसे श्रीभगवान्के मुखसे ही परमेश्वरवाची जिस परमतत्त्वका निर्देश किया गया है उसी परमतत्त्वके वास्तविक स्वरूपका विवेचन यहाँ करना है।

सभी शास्त्रोंमें जगदादिकारण, सच्चिदानन्दस्वरूप, अनाद्यनन्त, सर्वव्यापी, सर्वशक्तिमान्, निराकार, निष्क्रिय परब्रह्ममें और जगन्नियन्ता सृष्टि, स्थिति, प्रलयकारक परम पुरुषोत्तम परमेश्वरमें कोई भी भेद नहीं माना है। दोनोंको एक ही पदार्थ कहा है और है भी ऐसा ही। क्योंकि 'एकमेवाद्वितीय' ब्रह्मके सिवा दूसरा पदार्थ आवेगा ही कहाँसे। परन्तु अतिसूक्ष्म विचार तथा मनन करनेसे ऐसा अवश्य प्रतीत होता है कि परब्रह्म और परमेश्वर एक होते हुए भी अवस्थाभेदमें वही दो नामसे निर्दिष्ट किये जाते हैं। अतः परब्रह्म और परमेश्वरके इस अवस्थाभेदका विवेचन करनेसे ही ईश्वरवाची परम तत्त्वके वास्तविक स्वरूपका निर्णय हो सकता है।

ईश्वरतत्त्वके विवेचनके लिये प्रथम सृष्टिक्रमका कुछ परिचय होना आवश्यक है। शास्त्रोंमें सृष्टिक्रम इस प्रकारसे वर्णन किया गया है कि प्राकृत प्रलयके पश्चात् जगदादिकारण, निर्गुण, निर्विशेष, निष्क्रिय, निराकार, अनन्त परब्रह्मके नियमित बहुत कालपर्यन्त कारणावस्थामें ही स्थित रहनेपर और पुनः काल नियमानुसार सृष्टि काल आनेपर, 'एकोऽहं बहु स्याम्' अर्थात् मैं जो एक हूँ सो अब बहुत रूप हो जाऊँ, इसप्रकारकी सिसृक्षा (सृष्टि करनेकी इच्छा) प्रकट होती है। एवं उसी सृज्य शक्ति (सृष्टि करनेकी इच्छा-शक्ति) की स्वयं प्रेरणासे सृष्टिक्रमका आरम्भ होता है। जैसा कि विष्णुपुराणमें लिखा है—

करोत्येवंविधां सृष्टिं कल्पादौ स पुनः पुनः ।
सिसृक्षाशक्तियुक्तोऽसौ सृज्यशक्तिप्रचोदितः ॥

आगे लिखा है कि परब्रह्ममें स्वयं सिसृक्षा उत्पन्न होनेपर परब्रह्ममेंसे ही प्रकृतिका आविर्भाव होता है। समस्त भौतिक जगत्की आदिकारणभूता परमब्रह्म

स्वरूपिणी इसी प्रकृति वा महामायासे त्रिविध अहङ्कार उत्पन्न होता है—अर्थात् सात्त्विकाहंकार, राजसाहंकार और तामसाहंकार। सात्त्विक अहंकारसे मन और इन्द्रियाधिष्ठातृ-देवता उत्पन्न होते हैं, राजस अहंकारसे दस इन्द्रियाँ और तामस अहंकारसे आकाशादि पञ्चमहाभूत (पञ्चतत्त्व) और उनके शब्द-स्पर्शरूप रस, गन्धादि गुण उत्पन्न होकर उनसे समस्त स्थिर जगत्का तथा समस्त प्राणियोंके शरीरोंका प्रादुर्भाव होता है। फिर सिसृक्षायुक्त सविशेष परब्रह्म परमेश्वरके और महामाया प्रकृतिके संयोगसे समष्टिजीवरूपा चैतन्यस्वरूप चिच्छक्ति (चैतन्यशक्ति) उत्पन्न होती है, जिसमें अनन्त जीवोंके पूर्व सृष्टिके कर्म-बीज कारणावस्थामें स्थित रहते हैं, उन्हीं कर्म-बीजोंके अनुसार ब्रह्मासे लेकर कीटपर्यन्त अनन्त प्रकारके अनन्त जीवोंकी सृष्टि परब्रह्मकी सत् और चित् शक्तियोंके संयोगसे होती है। जैसा कि श्रीभगवान्ने गीतामें कहा है—

भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत्॥

इसप्रकार स्थावर-जंगम समस्त संसारकी उत्पत्तिका क्रम शास्त्रोंमें कहा है। पुनः जब प्राकृत प्रलयका समय आता है तब सृष्टिके विलोम-क्रमसे सम्पूर्ण जगत्का लय परब्रह्ममें हो जाता है। चार प्रकारके प्रलयोंमें प्राकृत प्रलयका लक्षण कूर्मपुराणमें यह लिखा है कि—

महदाद्यं विशेषान्तं यदा संयाति संक्षयम्।
प्राकृतः प्रतिसर्गोऽयं प्रोच्यते कालचिन्तकैः॥

प्राकृत प्रलयके पश्चात् पुनः नियमित सृष्टिकाल आनेपर जगदादिकारण परब्रह्ममें स्वयं सिसृक्षा उत्पन्न होती है, ऐसा पहले लिखा जा चुका है। निरीह परब्रह्मकी यह इच्छा अस्मदादि जीवोंकी सकाम इच्छाके सदृश नहीं है किन्तु महाकालस्वरूप परब्रह्मकी प्रेरणासे अर्थात् नियमित कालके पश्चात् जब सृष्टिका नियत काल उपस्थित होता है उस समय प्रकृति-नियमसे ही परब्रह्ममें स्वयं सृष्टि करनेकी इच्छा वा प्रेरणा होती है। काल भी परब्रह्मका ही स्वरूप है अतः परब्रह्म अपने नियमसे आप ही नियमित हैं। अतएव परब्रह्मकी स्वनियमित यह प्रेरणारूप इच्छा जीवोंकी सकाम भोगेच्छाके सदृश कदापि नहीं है इसीलिये परब्रह्म निरीह कहे जाते हैं।

परब्रह्ममें सिसृक्षा उत्पन्न होनेपर आदिमें प्रकृति और पुरुष दो रूप होते हैं और ये दो रूप भी उस अनन्त परब्रह्मके एक अंशमात्रसे ही उत्पन्न होते हैं। अवशिष्ट अनन्त अप्रमेय परब्रह्म तो उस ही कारणावस्थामें स्थित रहता है। प्रकृति और पुरुषसे पूर्वोक्त क्रमसे समस्त जड़-चेतन जगत्की सृष्टि होती है। श्रीभगवान्ने अर्जुनको अपनी विभूतियाँ कहते-कहते अन्तमें इसी बातको कहा है कि—

अथवा बहुनैतेन किं ज्ञातेन तवार्जुन।
विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्॥
(गीता १०।४२)

प्रकृति, पुरुष एवं जड़, चेतनके संयोगसे यह संसार उत्पन्न हुआ है जिसका सञ्चालन, तथा नियन्त्रण परमचैतन्यस्वरूप परमपुरुषोत्तम परमेश्वर स्वयं ही करते हैं। क्योंकि समस्त जीव अपने-अपने कर्मानुसार योनियोंमें प्रविष्ट होकर कर्मानुसार ही भोग भोगते और मनुष्ययोनिमें आकर पुनः कर्म करते हैं, परन्तु कर्मके जड़ होनेसे वह कर्म स्वयं जीवोंको फल देनेमें अशक्त है, अतः अनन्त जीवोंको स्वकर्मानुसार फल देनेकी व्यवस्था परमेश्वरकी स्थिति शक्तिद्वारा स्वयं होती है। परमचैतन्यस्वरूप परमेश्वर साक्षीरूपसे निर्लेप होकर स्थित रहता है।

अब विचारणीय यह है कि वह जगन्नियन्ता परमेश्वर किस स्वरूपमें अवस्थित है। यह विषय वेदोक्त पुरुषसूक्तके आदिके पाँच मन्त्रोंमें स्पष्टतया प्रतिपादित किया है। यथा—

एतावानस्य महिमातो ज्यायाँश्च पूरुषः।
पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि॥
(पुरु० ३)

अर्थात् यह सम्पूर्ण जगत् इस परमपुरुषकी ही महिमा वा विशेष विभूति है। और वह परब्रह्म इस सम्पूर्ण जगत्से बहुत ही अधिक बड़ा है। यह सम्पूर्ण जगत् उस परब्रह्मका एक अंशमात्र है, तीन अंश अर्थात् इससे बहुत ही अधिक प्रमाणमें वह अविनाशी परब्रह्म

इस विवेचनसे यही सिद्धान्त स्थिर हुआ कि गीतामें जो भगवान्‌ने स्वयं अपने और 'तत्' शब्द निर्दिष्ट परमेश्वरके अभेदबोधक वाक्य कहे हैं उनमें कोई भी शंकावसर नहीं है। एवं स्व-स्व सम्प्रदायोक्त सब उपास्य-देव उपासनार्थ उस ईश्वर-परमतत्त्वके ही निजस्वरूप हैं। तथा सच्चिदानन्दादि अनेक विशेषणयुक्त परब्रह्म ही जगत्-सृष्टि-स्थिति-संहारके निमित्त सविशेष स्वरूपात्मक होनेसे ईश्वर-शब्दवाची परमतत्त्व है और वही उपासना-निमित्त श्रीकृष्णादि साकारस्वरूपमें भी अवतीर्ण होता है, अतएव यही ईश्वर-परमतत्त्वका सर्वसम्मत निर्णय है।

यं शैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो
बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्तेति नैयायिकाः।
अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्मेति मीमांसकाः
सोऽयं नो विदधातु वाञ्छितफलं त्रैलोक्यनाथो हरिः॥

---

# ईश्वर

( लेखक—साहित्यरत्न श्रीश्यामनारायणजी पाण्डेय 'श्याम' )

*आया तेरे द्वार हृदयका—*
*ले करके उपहार।*
*चाहे तू इसको ठुकरा दे—*
*या कर ले स्वीकार॥*

*मेरे करुणामय क्रन्दनको—*
*करुण स्वरोंमें गा दे।*
*लाया हूँ आँसूका गजरा—*
*ले ले या बिखरा दे॥*

*भूल गया मेरा पागल तम-*
*के उलझे अलकोंमें।*
*छिपी हुई है मेरी दुनिया—*
*तेरी मृदु पलकोंमें॥*

*धधक रहा है हृदय-भवन—*
*दुखियाकी आग बुझा दे।*
*मेरे मुकुलित नयन खोल—*
*जीवनकी राह सुझा दे॥*

*ऐ शून्य गगनके शून्य देव,*
*ऐ ज्योति जगानेवाले!*
*ऐ अन्तिम परिणाम, विश्वके—*
*चरण पराग बना ले॥*

*पिन्हा रहा हूँ मंजु गलेमें,*
*प्रेम-कुसुमका हार।*
*बहता है यदि दीन अश्रुमें,*
*तो कर ले स्वीकार॥*

# श्रीकृष्ण और विदेशी विद्वान्

( लेखक—पं० श्रीझाबरमल्लजी शर्मा )



हिन्दू-जातिके विश्वास और आर्ष-ग्रन्थोंकी प्रमाण-परम्पराके विचारसे 'कृष्णस्तु भगवान् स्वयं' थे। किन्तु अन्दाजबहादुर विदेशी इतिहासज्ञों और उनके अन्ध-मतानुयायी इहदेशी विद्वानोंकी धारणा ऐसी नहीं है। स्वनामख्यात मैक्समूलर, सेक्स, वेबर ग्रीयर्सन, लाटिशनर, हापकिन्स, केनेडी आदि विदेशी और भण्डारकर, दत्त तथा शील प्रभृति देशी प्रत्नतत्त्वविदोंके मत इस सम्बन्धमें बड़े ही कौतूहलजनक हैं। किसीकी रायमें श्रीकृष्णकी कहानी कोरी गढ़न्त है और ईसा या क्राइस्टके चरितके आधारपर उसकी कल्पना कर ली गयी है। वास्तवमें कृष्ण कोई हुआ ही नहीं। किसीका कथन है कि श्रीकृष्णकी पहले कभी देवतारूपसे पूजा नहीं हुई। मुसलमानोंका भारतपर आक्रमण होनेके पश्चात् वे देवरूपसे पूजे जाने लगे हैं, यहाँतक कि जयदेव कविसे पहले—बारहवीं शताब्दीके पूर्व श्रीकृष्णके 'ईश्वर' समझे जानेका कोई भी प्रमाण नहीं मिलता। महाकवि कालिदास आदिके समय तथा बौद्ध-ग्रन्थोंके रचना-कालमें भी श्रीकृष्णके सम्बन्धमें कोई विशेष नहीं जानता था। क्राइस्टके चरितके आधारपर श्रीकृष्ण-चरितकी कल्पना कर डालनेवाली सूझ कितनी विचित्र है, इसका नमूना देखिये—

'क्राइस्ट और कृष्ण-नाम मिलते-जुलते हैं। ईसा और कृष्ण दोनों ही राजकुलोंमें पैदा हुए। कंसके डरसे वसुदेवने कृष्णको गोकुल पहुँचाया और हेरेडके भयसे जोसेफ और मेरी ईसाको लेकर मिश्रको भाग गये। कृष्णका बचपनमें गोप-गृहमें लालन-पालन हुआ और ईसाने गडरियेके घरमें जन्म ग्रहण किया। कृष्णको मार डालनेके लिये कंसकी आज्ञासे अनेक शिशु मारे गये और ईसाके प्राणनाशके लिये हेरेडके हुक्मसे इतनी बाल-हत्या हुई कि जिसकी भयानक कहानीको अबतक भी स्मरण करके लोग दहल जाते हैं। पूर्व-देशसे आये हुए पण्डितोंसे हेरेडने जाना कि ईसाका जन्म हो गया। उसे यह डर हुआ कि ईसा सिंहासन छुड़ा लेगा। उधर आकाशवाणीद्वारा कंसने जाना कि तुझे सिंहासनच्युत और नष्ट करनेके लिये देवकीके गर्भसे बालक पैदा होगा। ईसाने बालकपनमें अपने तर्कसे यहूदी पण्डितोंको हराया और कृष्णने बारह वर्षकी अवस्थामें अपने मामा कंसको केशाकर्षण कर मार डाला। बुद्धिमान् और सुनिपुण व्यक्तियोंके बालकसे तर्कमें हार जानेकी घटना मामाको बाल नोचकर मार डालनेके रूपकमें परिणत हो गयी। ईसाके बारह शिष्य थे और कृष्णके अनुचरोंकी संख्या पाँच थी। ईसाके प्रिय शिष्य सदा पास रहते थे, इसी तरह अर्जुन भी श्रीकृष्णके बहुत ही अनुगत थे। युधिष्ठिर और साइमन पिटर दोनों ही धार्मिक हैं किन्तु दोनोंने ही मिथ्या भाषण किया था। साइमन पिटर अपनी इच्छासे झूठ बोला और युधिष्ठिर श्रीकृष्णके चक्रमें फँसकर। दोनोंको ही इसके लिये नरक देखना पड़ा। ईश्वरने किसीको भी पाप-कर्ममें नियुक्त नहीं किया। हिन्दू-धर्ममें इसप्रकार निकृष्ट बातोंका जो उल्लेख है, इसका कारण यह है कि मूल-धर्मपुस्तकसे रूपान्तरित करनेमें यह विकृति आ गयी है। गोकुल-यात्राके समय ईश्वर-महिमासे यमुनाका जल इतना कम हो गया कि वसुदेव अनायास पार हो गये। बाइबलमें लिखा है कि लोहित-समुद्र और जर्डनका जल भी इसी तरह सूख गया। रोमन कैथेलिकोंकी पूजा-पद्धतिसे हिन्दुओंके पूजा-प्रकारका बहुत कुछ सादृश्य है। धूप, घण्टा, घड़ावल आदि दोनों ही सम्प्रदाय काममें लाते हैं। अपने जीवनकी अन्तिम दशामें क्राइस्टने अनेक कष्ट और अपमान सहन करके क्रुशसे प्राणत्याग किया और कृष्ण भी व्याधके बाणसे मृत्युको प्राप्त हुए। मृत्युसे पहले ही अपने वंशका ध्वंस उन्होंने देख लिया। भाषा-भेदके कारण ही 'क्राइस्ट' शब्द कृष्ण हो गया है।' यह डाक्टर सेक्सकी समझका निचोड़ है।

वेबर साहबकी राय है कि 'बालकृष्णकी उपासना ईसाई-धर्मानुवर्तिनी है। महाभारतोक्त शान्तिपर्वके नारायणी पर्वाध्यायमें लिखा है कि महर्षि नारद श्वेतद्वीपसे आदिदेवके दर्शन करनेके साथ ही धर्मका तत्त्व हृदयङ्गम कर आये थे। भागवत और नारदपाञ्चरात्रमें जिस भक्ति-भावकी कथा लिखी है किंवा जो भगवत्तत्त्व विघृत

हुआ है, महर्षि नारद उसे श्वेतद्वीप* आदिस्थानसे संग्रह कर लाये थे।'

डाक्टर शील तो और भी दूरकी कौड़ी लाये हैं। आपका कहना है कि 'इसमें कोई सन्देह नहीं ईसाको ही नारायणके अवताररूपसे कल्पित कर लिया गया है और भारतीय वैष्णवगण मिश्र अथवा एशिया माइनरके उपकुलसे वैष्णव-धर्मका बीज इस देशमें लाये हैं। पुण्डरीकाक्ष, विश्वभावन, हृषीकेश, महापुरुष, पूर्वज प्रभृति जो नारायणके विशेषण हैं उनके द्वारा भी ईसाके भावत्रयकी उपासनाका ही बोध होता है।'

डाक्टर भाण्डारकरका मत है कि आभीर विदेशसे यानी एशिया माइनर प्रभृति ईसाई-धर्मके केन्द्र-स्थानोंसे इस देशमें आकर बस गये हैं। वे अस्थायी-भावसे जगह-जगह आते-जाते थे। अन्तमें वे भारतवर्षके ही एक प्रान्तमें बस गये। ईसाकी तीसरी शताब्दीके अन्तमें वे बड़े शक्तिशाली हो उठे थे। बाल-गोपालकी उपासना उनके द्वारा ही प्रचलित हुई। श्रीकृष्णका गोप-कुलमें लालन-पालन हुआ था, इस बातका प्रचार आभीरोंसे ही हुआ। शकोंके द्वारा ईसाई-धर्म इस देशमें आया और उसके द्वारा ही क्राइस्ट कृष्णमूर्तिमें प्रकट हुए †।

ऐसे-ऐसे विचित्र विचार-परिपूर्ण इतिहास हमारे अंग्रेजी-सर्वस्व शिक्षित-समुदायके स्वाध्याय और अनुशीलनकी सामग्री हैं। क्या ये विचार भारतीय आर्य-संस्कृतिके विरुद्ध नहीं हैं? क्या यह वह विष नहीं है कि जिसने अस्थि-मज्जागत होकर हमारे अंगरेजी शिक्षितोंको संज्ञाशून्य—स्वधर्म-विमुख—बना दिया? ऐसे ही विचारोंने उनके हृदयोंसे स्वधर्मनिष्ठाके साथ-साथ कृष्ण-भक्तिकी जड़ें हिला दी हैं।

इस अकल्याणकर भावके प्रतिकारका एकमात्र उपाय यही है कि हमारी धर्म-भाषा—देववाणीके साङ्गोपाङ्ग अध्ययनके द्वारा उसके वाङ्मयके अटूट भण्डारकी ग्रन्थ-राशिको श्रद्धा समन्वित हृदयसे समझनेकी योग्यता प्राप्त की जाय।

वस्तुतः पश्चिमी दुनियाके विद्वानोंकी सृष्टि-कल्पना बहुत ही संकुचित है और वे ईसाके बाद ही सब बातोंको घसीटकर ला देना चाहते हैं। यही कारण है कि अपनी संकुचित समझके अनुसार कल्पनाकर उसको 'नयी ऐतिहासिक' खोजका रूप दे देते हैं और उनकी वही भ्रान्त धारणा हमारे अंग्रेजी शिक्षित विद्वानोंके लिये अकाट्य प्रमाण बन जाती है। उनकी रायमें त्रिकालदर्शी महर्षियोंके वचन अन्यथा हो सकते हैं किन्तु विदेशी विद्वानोंकी बातमें अन्तर नहीं आ सकता, महर्षि वेदव्यास—जिन्होंने महाभारत एवं श्रीमद्भागवतादि पुराणोंकी रचनाकर भगवान् श्रीकृष्णके लोकपावन चरितका वर्णन किया, कोई वस्तु नहीं; इसके अतिरिक्त श्रीमद्भागवतपर श्रीधरी, हरिलीला, विजयध्वज, परमहंसप्रिया, मुक्ताफल, विद्वत्कामधेनु, सम्बन्धोक्ति, तत्त्वदीपिका, शुक-हृदय, सुदर्शनी, मुनिप्रकाशिका, प्रहर्षनी, यादुपती, बृहत्तोषिणी, चक्रवर्तीया, सन्दर्भ, माधवी, वामनी, एकनाथी, पुरुषोत्तमी, वीर राघवी, मधुसूदनी और चूर्णिका आदि अनेक टीकाओंके प्रणम्य टीकाकार—जो श्रीकृष्णका ईश्वरत्व प्रतिपादित कर गये हैं, जिनके निर्दिष्ट साधन-पथपर चलकर अनेक साधक जीवन्मुक्त हो गये, वे भी विश्वासके योग्य नहीं किन्तु विदेशी इतिहास-लेखक और तदनुवर्ती भारतीयोंका भ्रान्त मत आदरणीय समझा जाय, इससे बढ़कर आश्चर्य क्या हो सकता है?

प्राचीन टीकाकारोंकी बात भी जाने दीजिये, रामकृष्ण परमहंस तो अभी हालहीमें हो गये हैं। वे विश्वविख्यात स्वामी विवेकानन्दके आराध्य गुरुदेव थे। उन्हींकी कृपाके प्रसादसे नास्तिकप्राय नवयुवक नरेन्द्रनाथका अज्ञानान्धकार दूर हुआ और उसने विवेकानन्द नाम धारणकर पश्चिमी दुनियामें हिन्दू-धर्मका डंका बजा दिया। ब्रह्मसमाजके प्रसिद्ध वाग्मी केशवचन्द्र सेन आदि उनकी सेवामें उपस्थित होकर शान्ति पाते थे। उन परमहंसदेवके दर्शन करनेवालोंमेंसे कितने ही लोग बंगालमें अबतक जीवित हैं। परमहंस रामकृष्णजी अपनी साधनाके बलसे बहुत ऊँची कक्षाको पहुँच गये थे। उनके और ईश्वरके बीचसे भेदका पर्दा उठ गया था। वही रामकृष्ण परमहंस 'राधे गोविन्द' बोलते-बोलते गद्‌गद् ही नहीं—मूर्छित हो जाते थे। ऐसी स्थितिमें हिन्दुओंके परमाराध्य स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण कविकल्पित कैसे माने जा सकते हैं? श्रीकृष्ण क्या थे, इसके लिये हिन्दू-जातिको विदेशियोंकी थोथी कल्पना-भरे इतिहास पढ़नेकी आवश्यकता नहीं—पञ्चम वेद महाभारत एवं श्रीमद्भागवतादि पुराण उसके घरकी चीजें घरमें ही विद्यमान हैं। आवश्यकता है उनका एकान्तहृदयसे मनन करनेकी।

---

* ईसाई-धर्मका वह आदि-स्थान—श्वेतद्वीप, वेवर आदिके विचारसे एशिया माइनर—सीरिया वा मिश्रका एलेक्जेण्ड्रिया शहर है।

† पृथ्वीका इतिहास भाग पाँचवाँ पृष्ठ १४८—५१।

# आदर्श मित्र श्रीकृष्ण-सुदामा

(लेखक—पं० श्रीगंगाविष्णुजी पाण्डेय विद्याभूषण, 'विष्णु')



दक्षिण-दिशाके विदर्भ* नामक नगरमें सुदामा नामके एक सदाचारी ब्राह्मण रहते थे। यह सम्पूर्ण शास्त्रों-के ज्ञाता, कर्मनिष्ठ, कुलीन एवं साधु-प्रकृतिके मनुष्य थे। इनके कुटुम्बमें इनकी स्त्री और चार पुत्र (किसी-किसीका मत है कि इनके कोई पुत्र नहीं था) थे। सदाचारी और सद्गुणी होते हुए भी भाग्यवश ये ऐसे दरिद्र थे कि कभी-कभी लगातार इन्हें दो-दो लंघन हो जाते थे, किन्तु यह इतने सन्तोषी भी थे कि किसीके यहाँ कभी माँगने न जाते थे, विना माँगे जो कुछ मिल जाता उसीसे अपना और अपने कुटुम्बका पालन करते थे! इनके यहाँ दूसरे दिनके लिये कभी भी अन्नका दाना नहीं वचता था। जैसा हाल अन्नका था वही वस्त्रोंका भी था। वर्षोंके फटे-पुराने वस्त्रोंसे ही दम्पति और वालकोंका कार्य चलता था। कभी-कभी तो सीते-सीते ब्राह्मणी हैरान हो जाती थी, किन्तु पुराने वस्त्र इनका पीछा नहीं छोड़ते थे। कहाँसे छोड़ें; यह न कोई व्यापार करते थे, न किसीसे माँगते थे। किसीने दे दिया तो ले लिया अन्यथा अपने चिंथड़ोंमें ही सन्तुष्ट रहते थे तथा सुख-दुःखको समान मानकर अपने धर्म-कर्ममें लगे रहते थे। जैसे ईश्वर-भक्त और साधु यह थे, सौभाग्यसे वैसी ही साध्वी इन्हें स्त्री भी मिल गयी थी। इनकी स्त्रीका नाम था सुशीला। सुशीलादेवी वास्तवमें सुशीला ही थी। तीन-तीन दिनतक भूखी रहकर भी वह प्रेमसे अपने पतिकी सेवा और वच्चोंका लालन-पालन किया करती थी। वह कभी भी पतिव्रत-धर्मसे विमुख नहीं हुई और न भोजन-वस्त्र और आभूषणोंका तक़ाजा करके उसने कभी निर्धन सुदामाजीका चित्त ही दुखाया। मिल गया तो खा लिया, नहीं तो यों ही पड़ रही और तिसपर भी सदा प्रसन्न-मुख। दोनों सदाचारकी मूर्ति थे।

एक वार ऐसा प्रसंग आया कि इस दरिद्र कुटुम्बको दो उपवास हो गये और कहीं कुछ न मिला। तीसरे दिन भूखसे व्याकुल होकर छोटे-छोटे वच्चे रोने लगे, तव तो सुशीलाका धैर्य जाता रहा और वह हाथ जोड़कर डरती हुई सुदामाजीसे वोली—'नाथ! वच्चे भूखके मारे विलविला रहे हैं, किन्तु आप उदासीन वैठे हैं, कोई प्रयत्न नहीं कर रहे हैं! यदि भिक्षासे कार्य नहीं चलता तो किसी कुटुम्वी या पड़ोसीके यहाँसे अन्नका प्रवन्ध कीजिये अथवा किसी मित्रकी शरण लीजिये। क्या आपके कोई मित्र नहीं है? अव तो उदरकी ज्वाला नहीं सही जाती। मैं अकेली होती तो चाहे जैसे दिन काट डालती किन्तु इन छोटे-छोटे वच्चोंका रोना-कलपना तो मुझसे नहीं देखा जाता। हाय! हमलोग वड़े अभागी हैं। पूर्व-जन्ममें न जाने कौन-से पाप किये हैं जिससे यह कष्ट भोग रहे हैं।'

सुदामाने हँसते हुए उत्तर दिया—'सुशीले! आज तुमने अपना धैर्य क्यों छोड़ दिया? तुम्हारा वह सन्तोष कहाँ गया? क्या भूखकी ज्वालाको तुम नहीं दवा सकती? वालक रो-धोकर आप चुप हो जायँगे। देखती नहीं हो मैं लगातार भिक्षा-को जाता हूँ किन्तु कहीं कुछ नहीं मिलता। फिर मैं क्या करूँ? पड़ोसियोंसे मैं कई वार ले

* कई जगह इनका स्थान द्रविड़-देश (जो उड़ीसाके दक्षिण-पूर्वीय सागरके किनारेसे रामेश्वरतक है) वताया है, किन्तु मदनकोषकारने गुजरात-प्रदेशमें सागरके किनारे पोरवन्दर (सुदामापुरी) इनका स्थान वताया है और यही ठीक भी जँचता है क्योंकि पोरवन्दरमें इनकी और इनकी स्त्रीकी मूर्ति अवतक विराजमान है। अतः इनका द्रविड़ ब्राह्मण न होकर गुर्जर-ब्राह्मण होना अधिक उपयुक्त मालूम होता है।

आया हूँ और कुटुम्बियोंके पास ऐसे समयमें माँगने जाना मैं उचित नहीं समझता। रह गये मित्र, सो वे इस संसारमें मेरे दो हैं—एक नारायण (श्रीकृष्ण) और एक दरिद्रनारायण। दरिद्रनारायण तो सदा मेरे यहाँ डटे ही रहते हैं और नारायण यहाँसे दूर द्वारकामें निवास करते हैं। मेरी उनकी साधारण मित्रता नहीं, बड़ी घनिष्ठ मित्रता है। मैं और वे दोनों महर्षि सान्दीपनिके यहाँ साथ-ही-साथ पढ़े और खेले हैं। मित्रताके नातेसे तो मैं इतना भाग्यवान् हूँ कि संसारमें शायद ही कोई ऐसा मनुष्य हो। किन्तु मैंने उनसे माँगनेके लिये मित्रता नहीं की है। कुछ लेनेके विचारसे मित्रता करना मित्रता नहीं, वञ्चकता है।'

सुशीला बोली—'प्राणनाथ! श्रीकृष्ण जिसके मित्र हों उसकी यह दशा! यह आश्चर्य नहीं तो क्या है? जब वे आपके परम मित्र और गुरुभाई हैं तो उनके पास जानेमें क्या आपत्ति है? उन्होंने तो गो-ब्राह्मणोंकी रक्षा करनेहीके लिये अवतार लिया है न? आप निःसंकोच उनके पास जाइये, वहाँ जानेसे हमलोगोंका दरिद्र सदाके लिये दूर हो जायगा। गृहस्थ ब्राह्मण समझकर वे आपको अटूट धन देंगे, जिससे फिर यह रोज़-रोज़की भीखका झगड़ा मिट जायगा, वहाँ जानेसे आपको इच्छित वस्तु भी प्राप्त होगी और श्रीकृष्णसे भेंट भी हो जायगी। यह कहाँकी रीति है कि एक मित्र राज्य भोगे और दूसरा भीख माँगे?'

सन्तोष-मूर्ति सुदामाने उत्तर दिया—'प्रिये! आज तुम्हारे मनमें यह तृष्णा कहाँसे उत्पन्न हो गयी, जो बार-बार हमें द्वारका जानेके लिये कह रही हो? क्या तुम इस बातको भूल गयी कि धनके लोभमें पड़ने और माँगनेसे ब्रह्मतेज नष्ट हो जाता है? इतने दिन जैसे व्यतीत हुए हैं वैसे ही ईश्वर-कृपासे शेष दिन भी बीत जायँगे। निर्धन-अवस्थामें जैसा भगवद्भजन होता है, वैसा धनी होनेपर कदापि नहीं होता। तुच्छ धनके लिये मैं उनके पास जाऊँ, यह महा विडम्बना है। यदि पूर्व-जन्ममें मैंने दिया होता तो मुझे इस जन्ममें मिलता, जब दिया ही नहीं तो पानेकी आशा करना वृथा है। ऐसी दशामें मित्रके पास जाकर अपनी और उनकी हँसी कराना सर्वथा अयोग्य है। जैसा चल रहा है चलने दो, जाने-आनेका नाम छोड़ो। ब्राह्मणोंका शील और धर्म अपरिग्रहमें ही है, इसे याद रक्खो!'

सुशीला सुदामाजीके उत्तरसे बहुत दुखी हुई और सकुचाती हुई पुनः बोली—'नाथ! दासीका अपराध क्षमा कीजिये। मैं अपने लिये आपसे द्वारका जानेका इतना आग्रह नहीं कर रही हूँ, किन्तु इन नन्हें-नन्हें बालकोंका ख्याल करके कह रही हूँ। सोचिये! इनका पालन करना भी तो हमारा-आपका कर्तव्य है? यदि ये भूखके मारे मर गये तो क्या आपको इसका प्रायश्चित्त न करना होगा? यदि इसके पहले ही द्वारका जाकर आप श्रीकृष्णसे मिल लें तो क्या बुरा है? फिर मैं केवल धनके लोभसे ही आपको वहाँ भेज रही हूँ सो बात नहीं है। वहाँ जाने और उनके दर्शन करनेसे पारलौकिक एवं लौकिक दोनों कल्याण होंगे। उनके पास जानेमें क्या लज्जा है? एक तो वे आपके परम मित्र हैं और दूसरे दीनानाथ हैं। आप जाइये, अवश्य जाइये।'

सुदामाने बहुत कुछ टाल-टूल की किन्तु गृहिणी-के विशेष आग्रह करनेके कारण विवश होकर उन्हें जानेको बाध्य होना पड़ा। वह जानेके लिये तैयार तो हो गये किन्तु अब उन्हें यह फिक्र हुई कि बरसोंमें मैं मित्रके यहाँ जा रहा हूँ, यदि उनके लिये कुछ भेंट न ले जाऊँगा, तो वह क्या कहेंगे? यह सोचकर गृहिणीसे बोले—'प्रिये! शास्त्रकी आज्ञा है कि जब किसी गुरुजन या प्रियजनके यहाँ जाय तो कुछ भेंट अवश्य ले जाय, किन्तु मेरे पास तो कुछ है ही

नहीं, मैं उनके लिये क्या ले जाऊँ ? छूछे हाथ वहाँ जाना क्या अच्छा लगेगा ?' सुशीला कुछ देरतक सोचती रही और फिर बोली—'अच्छा, मैं अपनी पड़ोसिनोंसे कुछ माँगकर लाती हूँ, उसीको लेकर आप जाइये।' ऐसा कहकर * वह चार घरोंसे चार मुट्ठी चावल माँग लायी और एक सात परतके पुराने चिथड़ेमें बाँधकर पतिको देकर बोली—'लीजिये, अपने मित्र श्रीकृष्णके लिये यह भेंट, अब तो आप जायँगे ?'

सुदामाने चावलकी पोटली बड़ी सावधानीसे रख ली और फटे-पुराने वस्त्रोंको किसी प्रकार पहिनकर स्त्री-पुत्रोंसे विदा हो एक फटे बाँसकी लकुटिया लेकर नंगे पैरों द्वारकाको चल दिये। रास्तेमें मनमें नाना प्रकारके तर्क-वितर्क करते जाते थे। कभी कहते थे कि इतनी दूर द्वारकाको मैं कैसे पहुँचूँगा? पहुँच भी गया तो श्रीकृष्णके पासतक मेरी रसाई कैसे होगी ? डयोढ़ीवान मुझे भीतर कैसे जाने देंगे ? मेरा सन्देश उनको कौन पहुँचावेगा ? जब साधारण राजाओंके दरबारमें बड़े-बड़े लोग नहीं जाने पाते तो त्रिभुवनपतिके दरबारमें मुझे कौन जाने देगा ? कभी विचारते थे, साध्वी सुशीला मेरे कारण कितना कष्ट भोग रही है, मेरे साथ पाणिग्रहण करके उसने सिवा दुःखके क्या सुख पाया ? कहते हैं कि स्त्रियाँ सुखमें ही पतिकी अनुगामिनी होती हैं, दुःखके समय बहुधा विरक्त-सी हो जाती हैं और बात-बातमें पतिसे लड़ने लगती हैं, किन्तु साध्वी सुशीलाने तो मुझसे कभी एक शब्द भी जोरसे नहीं कहा। कभी कहते थे कि क्या जाने श्रीकृष्ण मुझे पहचानेंगे या नहीं ? क्योंकि जब हम दोनों छोटे थे, तब हमारी मुलाकात हुई थी और इस समय वह राजाधिराज हैं तथा मैं एक दीनातिदीन ब्राह्मण हूँ। सम्भव है पहचानकर भी वे मुझसे न मिलें या मेरा निरादर कर दें।† ऐसी अवस्थामें तो मेरा मरण ही हो जायगा। कभी सोचते थे कि मैंने बड़ी भारी भूल की जो सुशीलाकी बातोंमें आकर घरसे निकल पड़ा। अब वह झोंपड़ी भी गयी, जिसमें भिक्षान्न खाकर मैं सुखसे सोता था और द्वारका पहुँचना भी कठिन है। अब यदि लौटता हूँ तो और हँसी होगी, इससे चलना ही चाहिये, जो कुछ भाग्यमें बदा होगा, होगा। कुछ न होगा तो दूरसे ही श्रीकृष्णके दर्शन तो हो जायँगे। यह कौन कम लाभ है ! इसके लिये तो बड़े-बड़े योगी सतत प्रयत्न करते रहते हैं किन्तु सफल नहीं होते। जिन श्यामसुन्दरका मैं सतत स्मरण करता हूँ, जिनके साथ पढ़ा और खेला हूँ, वह मुझे न पहचानें या पहचानकर न मिलें, यह कभी नहीं हो सकता। वह मुझे ही क्या सारे संसारको जानते और पहचानते हैं।

इसप्रकार विचारते एवं रास्ता तय करते हुए बड़ी कठिनतासे सुदामाजी पूछते-पूछते द्वारकाके समीप पहुँचे किन्तु अगाध समुद्र देखकर फिर इस चिन्तामें पड़ गये कि इससे पार कैसे उतरें। बड़ी देरतक इधर-उधर देखते रहे और फिर नाविकोंके पास जाकर बोले—'भाई ! हम श्रीकृष्णके मित्र हैं, पुरीमें जाना है, हमें नौकापर चढ़ा पार कर दो। धन तो हमारे पास है नहीं, थोड़े-से चावल हैं, श्रीकृष्णकी भेंटके लिये जाते हैं, यदि चाहो तो एक मुट्ठी ले लो।' 'हम श्रीकृष्णके मित्र हैं' 'एक मुट्ठी चावल' 'यदि चाहो तो ले लो' सुदामाजीकी यह सीधी-सादी बातें सुनकर नाविक पहले तो बहुत हँसे, उन्हें क्या पता कि यह ब्राह्मण जो कुछ कह रहा है अक्षरशः सत्य है और फिर हाथ जोड़कर बोले—'महाराज !

---

* अस कहि उठि बाहर गई तुरत विप्रकी नारि।
लै आई घर चारिते चावर मूठी चारि॥
(भक्तमाल)

† राजा द्रुपदने आचार्य द्रोणके साथ यही व्यवहार किया था, यद्यपि उसे द्रोणकी कृपासे ही राज्य मिला था और वह आधा राज्य देनेकी उनसे प्रतिज्ञा भी कर चुका था। (महाभारत)

'आपलोगोंकी कृपासे ही हमलोग संसार-सागरसे पार होते हैं। किरायेकी आवश्यकता नहीं है। यह नौका हमारे स्वामीकी ओरसे इसी कार्यके लिये नियत है कि जो कोई आवे, पुरीमें पहुँचा दिया जाय। आइये बैठिये, हमलोग आपको पुरीमें पहुँचा दें।'

सुदामा बड़े प्रसन्न हुए, क्योंकि एक मुट्ठी चावल बच गये और पोतमें बैठकर खुशी-खुशी द्वारका पहुँच गये! गाँवके रहनेवाले सुदामाने झोपड़ियोंके सिवा कभी द्वारकाके ऐसे महल स्वप्नमें भी न देखे थे। जहाँ जाते थे वहीं भौंचक-से खड़े रह जाते थे। राजसी ठाट-बाट देखकर किसीसे पूछनेकी भी हिम्मत न होती थी। चलते तो आगे थे किन्तु लौट-लौटकर बार-बार पीछे देखते जाते थे कि कोई हमें रोक तो नहीं रहा है। द्वारकाके राजमहलोंमें ब्राह्मणमात्र सर्वदा बिना रोक-टोकके जा सकते थे। किसीको उनके रोकनेका अधिकार न था। श्रीकृष्णने द्वारपालोंको आज्ञा दे रखी थी कि 'जो हमसे मिलने आवे, फौरन उसकी सूचना हमें दो, इसमें कभी उलट-फेर न हो, न कोई विमुख होकर लौटने पावे। यदि ऐसा हुआ तो तुमलोगोंको कठोर दण्ड दिया जायगा।' श्रीकृष्णकी इस ब्राह्मण-वत्सलताके कारण किसीको दरिद्र सुदामाके रोकनेका साहस न हुआ और वे कई ड्योढ़ियाँ पार करके धीरे-धीरे मुख्य ड्योढ़ीपर पहुँच गये। वहाँ खड़े होकर विचारने लगे कि 'हमारे मित्र कहाँ मिलेंगे? सिवा श्रीकृष्णके न मैं किसीको जानता हूँ और न मुझे कोई जानता है, ऐसा न हो, कि कोई रोक दे। यहाँतक जो मैं चला आया, मुझे किसीने नहीं रोका, यह इन लोगोंकी दया है। बिना जाने-बूझे यदि मैं किसी दूसरेके महलमें चला गया तो लोग मुझे मूर्ख समझकर मेरा तिरस्कार करेंगे। मेरी तो इच्छा होती है कि मैं यहाँसे लौट जाऊं किन्तु फिर खयाल करता हूँ कि यहाँतक आकर बिना श्रीकृष्णसे भेंट किये लौट जाना महा मूर्खता है। सुशीलासे जब मैं कहूँगा कि मैं श्रीकृष्णकी ड्योढ़ीतक गया और फिर लौट आया तो वह अपना सिर ठोंक लेगी। अतः मित्रसे मिलना अत्यन्त आवश्यक है और उसका यही उपाय है कि मैं द्वारपालके द्वारा अपने आनेका सन्देशा उनके पास भेजूँ। यदि उन्हें मेरा स्मरण होगा तो वे मुझसे मिलेंगे। अन्यथा मैं यहींसे लौट पड़ूँगा। बिना आज्ञा शाही महलोंमें जाना अच्छा नहीं है, ऐसा निश्चय करके चकितचित्त डरते-डरते द्वारपालसे बोले—'भैया द्वारपाल! हम श्रीकृष्णके पुराने मित्र हैं; हमारा नाम सुदामा है। जहाँ वे हों, तुम जाकर उनसे कह दो कि आपके मित्र आये हैं और आपसे मिलना चाहते हैं।'

सुदामाके ब्रह्मतेजसे प्रभावित होकर द्वारपालने उन्हें उठकर सादर प्रणाम किया और उसी क्षण भगवान् श्रीकृष्ण जहाँ अपनी विभूतियोंके साथ विनोद कर रहे थे, पहुँचकर नम्रतापूर्वक उक्त सन्देश कह सुनाया। सुदामाका नाम सुनते ही—

'मेरो मीत आयो, अरी मेरो मीत आयो,
अरी मेरो मीत आयो मन भाय सुख पायो है।'

—कहते हुए प्रेमविग्रह श्रीकृष्ण रुक्मिणीके पाससे उठकर दौड़े और प्रेमके आँसुओंको बहाते हुए ड्योढ़ीपर पहुँचकर सुदामासे लिपट गये। सुदामाके बड़े-बड़े बालोंमें किरीट उलझ गया, फटे वस्त्रोंमें पीताम्बर फँस गया, तुलसीकी मालासे उलझकर मोतियोंका हार टूट गया, किन्तु कृष्ण-त्रैलोक्यनाथ श्रीकृष्णने धूलिधूसरित दरिद्रमूर्ति सुदामाको हृदयसे लगाकर बड़ी देरतक भेंट की और फिर बेंवाईवाले उनके चरणोंकी रज लेकर अपने सिरपर चढ़ायी। अखिल ब्रह्माण्ड जिनकी चरण-रज पानेके लिये लालायित रहते हैं, उन्हीं जगन्नाथ कृष्णने एक दीन-हीन दरिद्र किन्तु सच्चे ब्रह्मनिष्ठ ब्राह्मणकी चरण-रज अपने सिरपर चढ़ायी। इसे कहते हैं आदर्श मित्रता! रानियोंका समूह

और सेवकोंका दल श्रीकृष्णका यह अद्भुत कार्य देखकर आश्चर्यचकित हो गया। उनमेंसे कोई मुख फेरकर हँसने लगा और कोई श्रीकृष्णकी सरलताकी प्रशंसा करने लगा।

सुदामा श्रीकृष्णकी उदारता और सरलता देखकर अपनेको भूल गये तथा प्रेममें मग्न होकर बड़ी देरतक चित्रलिखित-से खड़े रहे। जब उन्हें कुछ होश हुआ तो वह जगद्वन्दनीय श्रीकृष्णके चरणोंपर गिरनेके लिये आगे बढ़े किन्तु इसके पूर्व ही श्रीकृष्णने उन्हें झटसे पकड़कर फिर हृदयसे लगा लिया और कहने लगे 'मित्र! यह क्या कर रहे हो? तुम वर्ण, अवस्था, विद्या और योग्यता आदि सभी बातोंमें मुझसे श्रेष्ठ हो, मेरे बड़े गुरुभाई और सच्चे मित्र हो। मुझे तुम्हें प्रणाम करना चाहिये न कि तुम्हें मुझे। इतनी दूरसे चलकर तुम मेरे यहाँ आये हो, यह तुम्हारी दया है अथवा मेरे पूर्व-पुण्योंका फल है। तुम्हारे सदृश सदाचारी ब्राह्मणका मित्ररूपसे संसारमें प्राप्त होना कुछ थोड़े तपका फल नहीं है। बहुत दिनोंके बाद अनायास आज तुम्हारे दर्शन हुए। कहो, घरमें सब कुशल तो है? मेरी भाभीजी तो सानन्द हैं? क्या मेरा जिक्र कभी तुमने उनसे किया है? अच्छा, आओ अब भीतर चलें, यह बातें फिर होंगी।' ऐसा कहकर सुदामाका हाथ बड़े प्रेमसे पकड़कर श्रीकृष्ण उन्हें महलमें ले आये और मणिजटित स्वर्ण-शय्यापर बैठालकर अपने पीताम्बरसे उनके पैरोंकी धूलि पोंछी, फिर सोनेके थालमें रखकर स्वयं उनके दोनों पैर धोये। चरण-जलको अपने सिरपर सींचकर रानियोंको घरमें सर्वत्र छिड़कनेकी आज्ञा दी। रुक्मिणी आदिने बहुत चाहा कि हम इनके चरण धोवें किन्तु आदर्श मित्र श्रीकृष्णने ऐसा न करने दिया। श्रीकृष्ण ज्यों-ज्यों सुदामाके पैर पकड़कर मल-मल धोते थे, त्यों-ही-त्यों वह और सिकोड़ते जाते थे। उनका यह खयाल था कि कहीं मित्रके कोमल-कोमल हाथोंको कष्ट न हो और श्रीकृष्णका यह खयाल था कि मुझे ये चरण आज बड़े भाग्यसे मिले हैं। पैर धोनेके बाद पीताम्बरके छोरसे (मामूली अँगोछेसे नहीं) उनके पैर पोंछे, शरीरमें चन्दन लगाया और उन्हें स्वच्छ एवं नवीन वस्त्र पहिनाये। भोजन तैयार हो जानेपर रुक्मिणी और सत्यभामा परोसने लगीं, सुदामाजी भोजन करने लगे और श्रीकृष्णचन्द्र बैठकर पंखा डुलाने लगे। भोजनके बाद, सत्यभामाने हाथ धुलाये, रुक्मिणीने पान-इलायची दीं और श्रीकृष्णने माला पहिनाकर उनकी आरती उतारी एवं प्रदक्षिणा की। अतिथि-सत्कारके उपरान्त श्रीकृष्ण सुदामासे आज्ञा लेकर स्वयं भोजन करने गये और सुदामाजी आराम करने लगे।

श्रीकृष्णको भोजन करके आये देखकर सुदामाजी उठ बैठे और फिर राजा और महाराजा, देव और भूदेव तथा दीनानाथ और दीनशिरोमणि, श्रीकृष्ण और सुदामा (राजा-रंकका विचार छोड़कर) दोनों एक साथ पलंगपर बैठे। रानियाँ और पटरानियाँ पंखा करने लगीं और बहुत-से कुटुम्बीजन भी आ गये। सुदामा और श्रीकृष्णको एक साथ पर्यंकपर बैठे देखकर सब स्त्रियाँ और यदुवंशी बड़े चकित हुए और आपसमें कहने लगे कि 'संसारमें इस ब्राह्मणसे बढ़कर और कोई भाग्यवान् न होगा, त्रिभुवनपतिने स्वयं इसके पैर धोये, चरणोंके काँटे निकाले, चिरकुट पहने हुए इस दीनके साथ हृदयसे हृदय मिलाकर बड़े प्रेमसे भेंट की और अब इसे अपने बराबर पर्यंकपर बैठा रक्खा है तथा बार-बार 'मित्र-मित्र' कहकर इसे बुला रहे हैं। यह दरिद्री बड़ा पुण्यशाली है। रूपवान् और धनवान्का प्रायः सभी आदर करते हैं किन्तु गरीबका कोई भी आदर नहीं करता। न जाने इस ब्राह्मणमें क्या गुण है, जो श्रीकृष्ण स्वयं इसकी इसप्रकार अपने हाथोंसे सेवा कर रहे हैं?' उन्हें यह क्या पता कि ऐसे ही सदाचारी ब्राह्मणों और दीनोंके द्वारा श्रीकृष्णको दीनदयालु, दीनानाथ, भक्तवत्सल और अशरणशरण आदि उपाधियाँ मिली हैं।

पटरानियोंमें 'सत्यभामा' बड़ी वाचाल थीं, अतः यह हँसकर कृष्णसे बोलीं 'महाराज! आप तो सदा हमलोगोंके सामने लम्बी-चौड़ी डींगें मारा करते थे किन्तु आज आपके इन मित्रको देखकर आपकी सब कलई खुल गयी। जो जैसा होता है वैसा ही उसका मित्र भी होता है। शायद ये आपके उस समयके मित्र होंगे जब आप कमली ओढ़के नन्दकी गैया चराया करते और दही-दूध चुरा-चुराकर खाया करते थे। पहले हमलोग इन बातोंको कोरे गपोड़े समझती थीं किन्तु आज विश्वास हो गया कि ये सब सत्य हैं। श्रीकृष्णने उत्तर दिया-'हाँ, राजकुमारी! तुम्हारा कहना बिलकुल सत्य है। ये मेरे लड़कपनके मित्र हैं। किन्तु हैं अभिन्न-हृदय। इनकी मित्रताका मुझे अभिमान है। तुम्हें यदि इसमें कुछ संशय हो तो जिसप्रकार चाहो, परीक्षा कर लो। सच्ची मित्रताका सम्बन्ध ऐश्वर्य और दारिद्र्यसे नहीं है, हृदयसे है। रह गयी मक्खन चुराकर खानेकी बात, सो यदि मैं लड़कपनमें मक्खन खाकर हृष्ट-पुष्ट न हुआ होता तो ऋक्ष जाम्बवान्से कैसे लड़ता? तुम्हारे पिताको मणि देकर कैसे सन्तुष्ट करता और तुम्हें कैसे पाता? तुमलोगोंको मेरे मित्र भले ही दीन-हीन दीखते हों क्योंकि तुम राजकुमारियाँ हो, किन्तु मुझे तो ये मित्ररूपमें अपने ही सदृश दिखायी देते हैं! दृष्टि ही तो है। सबकी एक-सी नहीं होती। हाँ, भला यह तो कहो, तुमने इन्हें दरिद्र कैसे मान लिया? ये धनी ही नहीं, महाधनी हैं। यह धन, जो तुम देख रही हो, एक दिन मनुष्यको छोड़कर चला जाता है, किन्तु इनके पास जो अक्षुण्ण धन है, वह चिरस्थायी है। यह मुझसे भी बड़े हैं। मैं तो राजा भी नहीं, महाराज उग्रसेनका सेवक हूँ। यह महाराजा हैं। मेरी वन्दना कुछ इने-गिने लोग करते हैं और इन्हें सारा संसार सिर झुकाता है। मेरे पास अचिर-स्थायी धन है और इनके पास चिरस्थायिनी वेद-विद्या है। मैं क्षत्रिय हूँ, यह अग्रजन्मा हैं। मैं सेवक यह सेव्य हैं। मेरे भुजदण्डों तथा अस्त्र-शस्त्रोंसे भी जो कार्य नहीं हो सकता उसे इनकी सुनृता वाणी सहजमें कर सकती है।'

सुदामाजीके मनमें यह शंका हुई कि शायद श्रीकृष्णने मुझे पहचाना नहीं, किसी दूसरेके धोखे मेरा इतना आदर-सत्कार कर रहे हैं। श्रीकृष्ण-चन्द्र इस बातको ताड़ गये और समयानुसार सुदामासे बोले--'आज बहुत दिनमें मेरी और तुम्हारी भेंट हुई है। मैं हमेशा तुम्हारी याद किया करता था। आज ईश्वरने यह साध पूरी कर दी। मित्र! तुम भी मेरी कभी याद करते थे कि नहीं? मित्र! तुम्हें स्मरण होगा कि हम दोनों महर्षि सान्दीपनिके यहाँ पढ़ते थे। गुरुजीने हमलोगोंको कृपापूर्वक जो विद्या पढ़ायी है उससे हम आजन्म उनसे उऋण नहीं हो सकते मित्र तुमने भी मुझे पढ़ने-लिखनेमें बड़ी सहायता दी थी। एक बार गुरुजी-की स्त्रीने वनसे हम दोनोंसे लकड़ी तोड़ लानेको कहा था, तब तुमने मेरे हिस्सेकी भी लकड़ियाँ तोड़ दी थीं। जब हम दोनों शिरपर लकड़ीके बोझे रखकर घर आ रहे थे तो रास्तेमें बड़े जोरसे आँधी आयी, पानी बरसने लगा और चारों ओर अन्धकार छा गया। ऐसी दशामें चलते हुए हम-लोग रास्ता भूल गये और एक महाभयङ्कर वनमें पहुँच गये थे। रात हो गयी थी। हम लोग सर्दीके मारे व्याकुल थे, अतः विवश हो एक वृक्षके नीचे पड़े थे, उस समय तुमने छोटे भाईके समान मेरी रक्षा की और खानेके लिये चने दिये थे। रातको जब हमलोग घर न पहुँचे तो गुरुजी बड़े चिन्तित हुए और हमको ढूँढ़ते हुए जंगलमें आये और हमलोगोंको देखकर बड़े प्रसन्न हुए तथा हम दोनोंको हृदयसे लगाकर आशीर्वाद दिया कि तुम्हारी विद्या सफल हो। मित्र! विद्या पढ़कर मैं मथुरा चला आया और तुम अपने घर चले गये। तबसे आज भेंट हुई। दिन जाते कुछ देर नहीं लगती।'

श्रीकृष्णके मुखसे इस प्राचीन कथाको सुनकर सुदामाजीकी शंका दूर हो गयी और उन्हें विश्वास हो गया कि मुझे पहचानकर ही इन्होंने मेरा आदर-सत्कार किया है। वे मन-ही-मन अपने भाग्यको सराहते हुए गद्गद्-कण्ठसे बोले—'मित्र ! मुझे क्यों अधिक लज्जित करते हो ? आपके साथ मित्रता होना मेरी पुण्य-परम्पराका फल है। नाथ! त्रिभुवन आपकी पूजा करे और आप मुझ-जैसे अकिञ्चन ब्राह्मणको इतना आदर दें, यह आपकी असीम दया नहीं तो क्या है ? आपकी महिमाका आदि-अन्त योगी भी नहीं पाते। आपका नाम जप कर भक्त, संसार-सागरसे पार हो जाते हैं। आप इस दृश्यमान जगत्के कर्ता हैं, विश्वके आधार हैं, विश्वके स्वामी हैं, विश्वके आत्मा हैं, विश्वके रूप हैं। आपकी शक्तियोंसे ही यह ब्रह्माण्ड टिका हुआ है। आपसे ही चराचर जगत् प्रकाशित है। आप स्वयं प्रकाश हैं। आपने संसार-रक्षाके लिये शरीर धारण किया है। वेद और पुराण निरन्तर आपका चरित गाया करते हैं। आपने अनेक पापियोंको मारकर पृथ्वीका भार हलका किया है। तथा करेंगे। जो मनुष्य सच्चे मनसे आपका भजन-पूजन करते हैं वे वन्धन-मुक्त हो जाते हैं और किसी अवस्थामें उन्हें कोई कष्ट नहीं होता।

श्रीकृष्णने देखा कि सुदामाजी तो अब दूसरे मार्गकी बातें कर रहे हैं। जिस कामके लिये इनकी गृहिणीने इन्हें यहाँ भेजा है वह तो ये भूल ही जाते हैं। यह सोचकर अपनी मायामयी मृदु मुसकानसे सुदामाके ऊपर मायाका प्रकाश डालते हुए बोले, 'मित्र! अब इन बातोंको जाने दो। यह बताओ भाभीजीने मेरे लिये क्या सौगात भेजी है ? सद्-गृहिणी पुत्रतुल्य अपने देवरके लिये कुछ भी न भेजे, यह तो हो नहीं सकता ? इसलिये जो वस्तु उन्होंने मेरे लिये भेजी हो वह चुपचाप मुझे दे दो। लुकाने-छिपानेकी जरूरत नहीं है।' श्रीकृष्णकी उपहार-सम्बन्धिनी चर्चा सुनकर सुदामा बड़े लज्जित हुए। मनमें कहने लगे कि 'मैं कैसे इतने बड़े पुरुषको सब लोगोंके सामने चावलकी कनियाँ दूँ ? राजा-महाराजा जिनके यहाँ नाना प्रकारकी भेंटें लेकर उपस्थित होते हैं उन्हें मैं चार मुट्ठी चावल दूँगा तो ये देखनेवाले क्या कहेंगे ? इससे मेरी अप्रतिष्ठा भले ही न हो किन्तु इनकी तो महान् अप्रतिष्ठा होगी।' कृष्णका वैभव देखकर सुदामाको उन्हें चावल देनेका साहस न हुआ। लज्जासे उनका मुख पीला पड़ गया। वे चावलकी पोटली जो अब-तक बगलमें छिपाये थे, उसे और छिपानेका प्रयत्न करने लगे। श्रीकृष्णने इनकी चेष्टासे समझ लिया कि 'कुछ इनके पास है तो सही किन्तु ये संकोचवश दे नहीं रहे हैं। मित्रतामें कपट या संकोच अच्छा नहीं। इससे सर्वथा हानि होती है। पहले भी एक बार इन्होंने गुरुकुलमें ऐसी ग़लती की थी—जिसका परिणाम यह भोग रहे हैं और अब फिर वही ग़लती करना चाहते हैं। अबकी बार मैं इन्हें इस ग़लतीसे बचाऊँगा और अवश्य बचाऊँगा। लोग कहते हैं कि श्रीकृष्णके मित्र होकर भी सुदामा दुखी हैं और भीख माँगते फिरते हैं। यह बात मेरे हृदयमें तीर-सी चुभती है। सुदामाजी यदि कभी किसीसे कहते हैं कि मैं श्रीकृष्णका मित्र हूँ, तो लोग हँसने लगते हैं। अभी-अभी सत्यभामाने भी वही ताना मारा था। इतने दिनोंतक धनी होनेकी इनकी इच्छा नहीं हुई इसीलिये मैंने भी कुछ ध्यान नहीं दिया। अब इसी निमित्त यह अपनी धर्मपत्नीके भेजे हुए मेरे यहाँ आये हैं, यद्यपि अब भी इन्हें स्वयं धनकी कुछ चाहना नहीं है किन्तु इनकी गृहिणी तो चाहती है। अतः उनका मनोरथ पूर्ण करना मेरा सर्वप्रथम कर्तव्य है।'

सुदामाके लाख छिपानेपर भी श्रीकृष्णने चकमा देकर बगलमें दबी हुई पोटली झटसे खींच ही ली, तथा धान मिले चावलोंकी एक मुट्ठी चबाते हुए

हँसकर सुदामाजीसे बोले। 'क्यों मित्र! यह बात? मेरी पूज्य भाभीने मेरे लिये जो प्रसाद भेजा उसे तुम अबतक छिपाये रहे! भाभीके भेजे हुए इन चावलोंको खाकर आज मैं जैसा तृप्त हुआ हूँ वैसा कभी नहीं हुआ। एक आदर्श गृहिणीको जो वस्तु उपहारमें भेजना चाहिये, वही मेरी भाभीने भेजी है! मित्र! मेरी यह आदत है कि मैं प्रेमसे अर्पण किये हुए एक दानेसे प्रसन्न हो जाता हूँ और बिना प्रेमके ढेरों व्यञ्जनोंसे भी नहीं प्रसन्न होता। मैं वस्तुका भूखा नहीं, प्रेमका भूखा हूँ। तुमने सुना होगा, दुर्योधनने मेरे लिये नाना प्रकारके व्यञ्जन बनवाये थे किन्तु प्रेमशून्य होनेके कारण मैं उसके यहाँ नहीं गया और विदुरके यहाँ प्रीतिपूर्वक दी हुई भाजी खाकर सन्तुष्ट हो गया था। तुम जो कुछ मेरे लिये लाये हो इसे थोड़ा मत समझो। इससे अकेला मैं क्या, सम्पूर्ण विश्व तृप्त हो सकता है। जैसा स्वाद इन चावलोंमें है वैसा स्वाद मुझे आजतक किन्हीं चावलोंमें नहीं मिला। ऐसा कहकर वे एक मुट्ठी और खा गये। पोटली खोलते कपड़ा फटे होनेके कारण कुछ चावल ज़मीनपर गिर पड़े थे, उन्हें श्रीकृष्ण खुद बीनने लगे और रानियोंको भी आज्ञा दी कि एक-एक दाना उठाकर हमें दे दो, कोई दाना पैरके नीचे न पड़े। जानती नहीं हो, ये चावल हमारे मित्रके लाये हुए हैं।' रुक्मिणीने सोचा कि दो मुट्ठी चावल खाकर इन्होंने सुदामाको अटूट सम्पत्ति दे दी, अब ये तीसरी मुट्ठी खानेवाले हैं इसलिये इन्हें रोकना चाहिये। रुक्मिणीजी श्रीकृष्णका हाथ पकड़कर व्याजसे बोलीं-'प्राणनाथ! क्या हमारी जेठानीजीकी भेजी हुई सौगात अकेले ही खा जायँगे? हमलोगोंको कुछ हिस्सा न मिलेगा? आप बहुत खा चुके, अब इतने चावल हमलोगोंके लिये रहने दें।' श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणीका संकेत समझ गये और उन्होंने चावल खाना बन्द कर दिया।

सुदामाजीके आनेपर श्रीकृष्णने द्वारकामें इस बातकी मुनादी करवा दी थी कि हमारे एक प्राचीन मित्र आये हुए हैं, जिन्हें उनके दर्शन करने हों या उनसे सम्भाषण करना हो वे सहर्ष श्रीकृष्णभवनमें आ सकते हैं। मुनादी सुनकर अक्सर लोग जमा हो ही जाते हैं। श्रीकृष्णभवन कुटुम्बियों और नगर-निवासियोंसे बात-की-बातमें खचाखच भर गया। किन्तु 'नाम बड़े, दर्शन थोड़े' वाली कहावतको चरितार्थ करनेवाले दुर्बल सुदामाको देखकर सब बड़े चकित हुए और आपसमें कहने लगे यही कृष्णके मित्र हैं? इन्हींके दर्शन करनेकी नगरमें आज घोषणा हुई है! इनके समान तो हमने कोई और दरिद्री देखा ही नहीं है जो इतनी दूरसे आकर श्रीकृष्णके लिये ज़राले चावल भेंटमें लाये हैं और इनसे भी बढ़कर लोभी श्रीकृष्ण हैं जो अकेले ही चावलोंको खा रहे हैं और प्रशंसाके पुल बाँध रहे हैं।' श्रीकृष्णचन्द्र इन लोगोंकी कानाफूसीका मतलब समझ गये और मुसकराकर बोले—'सज्जनो! यह आपलोगोंका सौभाग्य है जो आपको इनके दर्शन हो गये। ऐसे ब्राह्मण मिलते कहाँ हैं? यह अपने लिये नहीं बल्कि गृहस्थोंके कल्याणके लिये ही उनके यहाँ कभी-कभी पहुँच जाते हैं। आपलोग मुझे इन चावलोंको खाते हुए देखकर हँसते हैं, ठीक है। आप इनका स्वाद नहीं जान सकते।' इसप्रकार बातचीत होते-होते आधी-रात व्यतीत हो गयी तब श्रीकृष्णने सबको विदा किया और सुदामासे शयन करनेकी प्रार्थना की।

श्रीकृष्ण बड़ी देरतक सुदामाजीके पैर दबाते रहे और जब वे सो गये तो अपने पलंगपर पड़कर विचार करने लगे कि, यद्यपि सुदामाजीको स्वप्नमें भी धनकी इच्छा नहीं है, किन्तु हमारी भाभी धन और सुखभोग चाहती हैं तथा उन्होंने ही इन्हें कह-सुनकर यहाँतक भेजा है। इसलिये उनकी इच्छा पूर्ण करनी ही चाहिये। यह निश्चय करके ऋद्धि, सिद्धि और विश्वकर्माको बुलाकर उन्हें आज्ञा दी कि तुमलोग

जाकर सुदामाका महल जितनी जल्दी हो सके तैयार करके धनधान्यसे भर दो और किसीको पता न लगने पावे।' श्रीकृष्णने झोंपड़ीको महल तथा गाँव-को सुदामापुरी और ब्राह्मणीको रानी तथा उसके बालकोंको राजकुमारोंके सदृश कर दिया किन्तु सुदामाके हाथ और साथमें एक कौड़ी भी नहीं दी। जैसे आये थे वैसे ही उन्हें लौटा दिया। क्यों? इस-लिये कि एक तो यह स्वयं कुछ चाहते ही नहीं थे दूसरे ढोकर ले जाने आदिमें उनको तकलीफ होती, तीसरे जितना धन, श्रीकृष्ण सुदामाको देना चाहते थे उतना देते हुए देखकर कुटुम्बी शायद नाराज़ होते या न देने देते इसलिये उस खज़ानेसे एक पाई न देकर अपने मुख्य वैष्णवी खजानेसे ही सुदामाका घर भर दिया।*

कई दिन अतिथि-सत्कार ग्रहण करनेके बाद एक दिन नित्य-कृत्यसे निवृत्त होकर एकान्तमें सुदामाने श्रीकृष्णसे कहा—'मित्र! यहाँ आये मुझे कई दिन हो गये, अब आज्ञा दीजिये तो घर जाऊँ और कुटुम्बको सान्त्वना दूँ। श्रीकृष्णने उदास होकर उत्तर दिया—'मित्र! मैं कैसे कहूँ कि तुम जाओ, मित्रका वियोग महा कष्टप्रद होता है। इतने दिन तुम्हारे सत्संगसे बड़े आनन्दसे कटे, तुम्हारे चले जानेपर फिर वही घरकी चिन्ताएँ मुझे घेर लेंगी! मैं तो चाहता था कि अभी तुम कुछ दिन यहाँ और रहते एवं मैं तुम्हारी सेवा करता, किन्तु यदि तुम्हारी इच्छा ही है तो मैं विशेष आग्रह भी नहीं कर सकता क्योंकि मित्रकी इच्छाके विरुद्ध कार्य करना पाप है। मित्र! जाओ, भाभीसे मेरा प्रणाम कहना, बच्चों-को मेरी ओरसे प्यार करना और मुझे सर्वदा याद रखना।' इतना कहते-कहते श्रीकृष्णका गला भर आया और वे सुदामासे लिपटकर रोने लगे। सुदामाने भी उन्हींका अनुसरण किया। सुदामाको भेजनेके लिये कृष्ण उनसे बातें करते-करते बड़ी दूर तक चले आये। सुदामा यद्यपि उनसे बार-बार लौट जानेका आग्रह करते थे किन्तु वे न लौटते थे। सुदामाजीने जब देखा कि इस तरह नहीं लौटेंगे तो वहीं खड़े हो गये तब श्रीकृष्णको विवश होकर रुक जाना पड़ा। श्रीकृष्णने पुनः उनका आलिङ्गन किया और उन्हें विदा करके थोड़ी देरतक वहीं खड़े-खड़े सुदामाकी ओर देखते रहे, जब वे न दिखायी दिये तब वहाँसे बड़े दुःखसे महलकी ओर चले किन्तु फिर भी लौट-लौटकर उन्हें देखते ही जाते थे।

सुदामा श्रीकृष्णसे मिलकर मन-ही-मन 'उनकी प्रशंसा और स्मरण करते हुए वहाँसे रास्तेमें चले जाते थे और कहते थे 'देखो, कहाँ महादरिद्र मलिन वस्त्रवाला मैं और कहाँ श्रीकृष्ण, तो भी उन्होंने मुझे हृदयसे लगाकर भेंटा, स्वर्णजटित शय्यापर बैठाला, इष्टदेवके सदृश मेरी पूजा की और अवधिरहित स्नेह दिखाया। इसका बदला मैं तीन जन्ममें भी नहीं दे सकता। किन्तु जिसके लिये मेरी धर्मपत्नी-ने मुझे भेजा था वह कुछ न हुआ। श्रीकृष्णने द्रव्यके नामपर तो एक कौड़ी भी न दी। श्रीकृष्णने यह बहुत ही अच्छा किया, उन्होंने मुझे अनर्थकारी धनके संगसे बचाकर मेरा बड़ा कल्याण किया। सुशीलाके कहनेसे मैं तो धनके लिये आ ही गया था परन्तु इन्होंने मेरा बड़ा ही हित सोचा। धनसे नाना प्रकारके कुकार्य होते हैं, सुईके छेदमेंसे चाहे ऊँट भले ही निकल जाय किन्तु धनी मनुष्य कभी स्वर्ग नहीं पा सकता। निर्धन मनुष्य हरिभक्त और सुशील होता है, उसके अभिमान नहीं होता, इन्होंने मेरे ऊपर बड़ी कृपा की जो मुझे धन नहीं दिया, नहीं तो मैं भी संसारके झगड़ेमें फँस जाता। मित्रका धर्म है कि मित्रको विपत्तिसे बचावे, वही श्रीकृष्णने किया

* श्रीकृष्णने बिना माँगे इतना धन सुदामाको दे दिया, किन्तु फिर भी उसे थोड़ा ही समझा और इसीलिये उन्होंने सुदामासे इसके विषयमें स्पष्ट कुछ नहीं कहा। सच है, बड़े लोग यदि किसीको कोई वस्तु देना चाहते हैं तो मुखसे नहीं कहते, चुपचाप दे देते या उसके घर भेज देते हैं।

मेरे लिये यह गरीबी बड़ी अच्छी है, इसमें ईश्वरका भजन तो होता है, मेरी बुद्धि भी ईश्वरने उस समय अच्छी कर दी जो मैंने चलते समय उनसे कुछ माँगा नहीं, नहीं तो धन तो मिलता किन्तु मैं लोभी समझा जाता । घर पहुँचकर ब्राह्मणीको किसी-न-किसी प्रकार समझा लूँगा ।'

सुदामा धीरे-धीरे अपने गाँवके नजदीक पहुँचे किन्तु वहाँका दृश्य देखकर इन्हें बड़ा आश्चर्य हुआ। कहने लगे कि 'क्या मैं मार्ग भूलकर फिर द्वारकामें आ गया ? नहीं, वहाँ तो समुद्र था । मेरी झोंपड़ी क्या किसीने ब्राह्मणीसे छीन ली ? नहीं, ऐसा हो नहीं सकता ! क्या यह दूसरा गाँव है ? नहीं, अपने गाँवके चिह्न मुझे खूब याद हैं । मैं स्वप्न तो नहीं देख रहा हूँ ? नहीं, रास्ता चलते ऐसा होना असम्भव है ! क्या झोंपड़ी गिराकर इतनी जल्दी महल बन सकता है ? कभी नहीं ! फिर मेरी झोंपड़ी गयी कहाँ ? ऐसा महल तो इस गाँवमें था ही नहीं ! द्रव्यके लोभमें पड़कर मैंने अपनी झोंपड़ी भी खोयी और ब्राह्मणीसे भी हाथ धोये । श्रीकृष्ण ! क्या तुम्हारी भेंटका यही फल है कि जो कुछ था वह भी चला गया ! अच्छा, जरा इस महलकी ड्योढ़ीपर चलकर पूछूँ तो यह कौन गाँव और किसका महल है ?' डरते-डरते जाकर द्वारपालसे पूछा—'क्यों भाई ! इस गाँवका क्या नाम है और यह किसका महल है ? द्वारपालने कहा 'महाराज! इस गाँवका नाम सुदामा-पुरी और महलका नाम सुदामाभवन है। वे द्वारका-में अपने मित्र श्रीकृष्णसे मिलने गये हैं । कहिये आपका क्या नाम और क्या काम है ? मैं महलमें खबर कर दूँ ।' द्वारपालकी बातें सुनकर सुदामा और भी चकराये कि 'यह क्या ऐन्द्रजालिक बातें कर रहा है ! सम्भव है, कोई दूसरे सुदामा हों ।'

भाग्यवती सुशीलाने इनको द्वारपालसे बातें करते हुए छतपरसे देख लिया और पहचान गयी। उसने झट दासियोंको आज्ञा दी कि हमारे पतिदेवको शीघ्र भीतर बुला लाओ। दासियाँ उनके पास दौड़कर पहुँचीं और उनसे भीतर चलनेको कहा किन्तु उन्हें उनकी बातपर विश्वास न हुआ और वहीं खड़े रहे । अन्तमें सुशीला स्वयं आयी और पतिके चरणोंपर गिरकर प्रार्थना करने लगी कि 'नाथ! भौंचक-से क्या सोच रहे हैं ? भीतर चलिये ! यह महल आपका ही है ।आपके मित्र श्रीकृष्णकी कृपासे यह सम्पूर्ण सम्पत्ति हमें मिली है । आपके मित्र दानिशिरोमणि हैं, और उन्हींकी दयाका यह फल है। मैं आपकी धर्मपत्नी सुशीला हूँ, ये आपके पुत्र हैं! और ये सब दासियाँ हैं ? आप किसी प्रकारकी शङ्का न करें ।' इतनेपर भी सुदामाको विश्वास न हुआ (हो कैसे ? सुशीलाको ये दीना हीना ब्राह्मणीके रूपमें छोड़ गये थे और अब वह रानीके रूपमें थी) किन्तु ध्यानपूर्वक पुत्रों और सुशीलाको देखनेसे उन्हें निश्चय हुआ कि यही मेरी धर्मपत्नी सुशीला है । सुशीला उनका हाथ पकड़कर भीतर ले गयी, यथायोग्य भोजन कराया और अपने यहाँका यथाक्रम हाल बताकर द्वारका-यात्राका हाल उनसे पूछा।

इतना धन पाकर भी सुदामाका मन प्रसन्न न हुआ, उनको चिन्तित देखकर एक दिन सुशीलाने उनसे हाथ जोड़कर पूछा—'नाथ ! श्रीकृष्णका दिया हुआ यह धनैश्वर्य पाकर भी आप उदासीन-से दिखायी देते हैं, इसका क्या कारण है? जिस धनको पाकर लोगोंके प्रसन्नताकी सीमा नहीं रहती, उसे यथेष्ट मात्रामें पाकर आप उदासीन हो रहे हैं ।' सुदामाने उत्तर दिया—'सुशीले! यह धन नहीं, बन्धन है। इसके चक्करमें जो मनुष्य पड़ जाता है उसका संसारके जालसे छूटना अति कठिन है । भिक्षा माँगकर मैं ईश्वरका स्मरण कर सकता था किन्तु अब कर सकूँगा या नहीं, इसमें मुझे सन्देह है। इसीलिये मैं उदासीन हूँ। मनुष्यका जन्म केवल सांसारिक सुख-भोगके लिये नहीं है, ईश्वर-स्मरणके लिये है। बड़ी कठिन तपस्याके द्वारा यह प्राप्त होता है। मेरा तो

**तुमसे भी यही कहना है कि तुम इस धनको अपना न समझकर श्रीकृष्णका ही समझो और उन्हींके नामपर दान-धर्मादिमें इसे खर्च करती रहो और कृष्णका भजन करो।' श्रीकृष्णकी कृपासे सुदामा और उनकी पतिव्रता पत्नीको कभी धनपर ममत्व नहीं हुआ और उन्होंने अपना सारा जीवन निष्काम व्यवहार करते हुए श्रीकृष्णकी भक्तिमें ही विताया और अन्तमें दोनों श्रीगोलोकधामको प्राप्त हुए।**

# ईश्वरके चमत्कार

( लेखक—श्रीकृष्णकन्हैयाजी )

ईश्वर स्वयं अपना आपा किसीको वतावें तो भले ही कोई जान सकता है, अन्यथा उसका जानना बड़ी टेढ़ी खीर है! संसारमें कितने ही 'ईश्वराङ्क' निकाले जायँ, कितने ही 'वेद' 'पुराण' 'कुरान' और 'वाइविल' पढ़ी जायँ, ईश्वर हाथ नहीं आता। बल्कि जितना यह प्राणी समझता जाता है कि मैं अब इस चट्टी (मंजिल) पर चढ़ गया, मैंने यह अनुभव प्राप्त कर लिया उतना ही ईश्वर आगे सरकता जाता है। ईश्वर ही चाहे कि मैं जगत्से 'निरीश्वरवाद' मिटा दूँ, तब मिट सकता है, और कोई अवलम्ब नहीं है। मेरे यह प्रेमभरे शब्द उन प्रेमियोंके लिये हैं, जो जगत्में 'ईश्वरीय प्रेम' का प्रचार करना चाह रहे हैं। इसलिये 'ईश्वर' से ही प्रार्थना करनी चाहिये कि वे ही जगत्को अपनी ईश्वरता दिखावें।

( १ )

मैं वालक था। जयपुर रियासतमें लालसोट नामक एक पर्वतीय उपत्यकामें वस्ती है। हम सभी खेलनेवालोंकी अवस्था आठ-आठ, दस-दस वर्षकी होगी। हमारे अन्दरका एक लड़का शौच गया और उसने आकर ज्यों ही लोटा-डोर कुएँमें पानी भरनेके लिये पटका, झटका लगते ही वह स्वयं कुएँमें गिर पड़ा। हम सव वालक भाग गये, उसके माता-पिताको खवर हुई। सव दौड़े आये, जनताकी भीड़ लग गयी। वह 'काल्ह' लड़का वैठा-वैठा कुएँके भीतरसे आवाज़ दे रहा है—'मैं राजी-खुशी वैठा हूँ। घवड़ाओ मत, मुझे निकाल लो।'

कुआँ चालीस-पचास हाथ नीचा था। ग्रीष्म ऋतु थी। कुएँके एक भागमें कीचड़ था, एकमें चट्टान थी और एकमें तनिक-सा जल था। कुआँ पत्थरोंसे बना हुआ था। यहाँ विचार यह है कि यदि यह वालक ऊपरसे जलमें गिरता तव तो भींगता, कीचड़में गिरता तो कीचड़में धँसता और पत्थरकी चट्टानपर इतने ऊँचेसे गिरता तो चकनाचूर हो जाता। वह न भींगा, न कीचड़में धँसा, न उसके किसी भी अंगमें तनिक-सी चोट ही लगी। सव आश्चर्यमें! मैं तो वालक था। किन्तु मेरे वड़े भाई अद्वितीय विद्वान् थे। उन्होंने अनेक प्रकारसे इस विषयकी मौकेके अनुसार छानवीन की। उस लड़केसे पूछा गया, 'भाई क्या हुआ? उसने कहा मुझे तो ऐसा प्रतीत हुआ कि किसीने गोदीमें भर मुझे इस चट्टानपर वैठा दिया।

यह ईश्वरीय महिमा नहीं तो और क्या है?

( २ )

मुझे अकेले हिमालयके निर्जन वनोंमें भ्रमण करनेका वहुत शौक रहा है। मैं एक वार लगभग रात्रिके वारह वजे निर्जन वनमें भ्रमण कर रहा था। न वादल थे, न कुछ। यकायक विजली चमकी, मुझे अपने अगले पाँवके आगे एक अगम खोह दीखा—मैं तुरन्त पीछे हटा, यदि मेरा दूसरा कदम उठा होता तो अवश्य ही मेरी हड्डीतकका भी पता न लगता क्योंकि वह 'नाला' इतना नीचा था। तव मैंने अपने पढ़े हुए तर्क और अनीश्वरवादी ग्रन्थोंको झुठा समझा।

मैंने इस विषयपर अनेक प्रकारसे प्रकाश डाला। किन्तु हठात् मेरे हृदयमें यह भाव दृढ हो गया कि—ईश्वर अवश्य हैं और ईश्वरकी ओरसे भी इस जगत्में एक 'महकमा' ऐसा अवश्य है जो प्राणीकी गतिविधिको प्रतिक्षण निरीक्षण करता रहता है।

कहिये—किस अनीश्वरवादी के 'टार्च' ने बिजली दिखाकर ऐसे संकटके अवसरपर मेरी प्राण-रक्षा की ?

( ३ )

एक बार लक्ष्मणझूलासे श्रीनीलकण्ठ महादेव-की यात्रा करते समय दो रीछ 'अगल-बगल' से आ चिपटे। यकायक घबराकर मुँहसे शब्द निकला 'रक्षा करियो नीलकण्ठ बाबा' वे रीछ तुरन्त जंगल-की ओर भाग गये। सभी जानते हैं मानवकी सूरतसे रीछ कैसा चिढ़ता है और उसे कैसा नुकसान पहुँचाना जानता है, किन्तु महादेव नीलकण्ठकी कृपासे इस आपत्तिसे छुटकारा मिला। और यह भागवतका सच्चा श्लोक स्मृतिपटपर लिख गया—

**आपन्नः संसृतिं घोरां यन्नाम विवशो गृणन्।**
**ततः सद्यो विमुच्येत यद्बिभेति स्वयं भयम्॥**

अर्थात् यकायक कोई घोर आफत ऐसी आ जाय जिससे उस समय छूटनेका कोई सहारा ही न हो, ऐसी घोर विपत्तिके समय भी प्राणी भगवान्‌का नाम लेकर उस आफतसे तुरन्त छुटकारा पा जाता है। चाहे वह नाम भगवान्‌की भक्ति या स्नेहसे उच्चारण न किया जाय, बेहोशीमें ही निकल पड़े तो भी वह उस आपत्ति-से अवश्य त्राण पाता है। इस भागवतीय श्लोकका देखिये यह कैसा ज्वलन्त उदाहरण है।

कौन कहता है कि 'ईश्वर नहीं है'।

# प्रार्थना

*अच्युत हरे दयामय अब तो दया दिखाओ।*
*कर दूर इस विपतिको आगे हमें बढ़ाओ॥ अच्युत हरे०॥*
*जीवन-तरी है बहती माँझी अबोध मैं हूँ।*
*करुणायतन कृपा कर भव पार तो लगाओ॥ अच्युत हरे०॥*
*रणमें तुम्हीं बने थे अर्जुनके रथके सारथि।*
*फिर क्यों दया न करके अब नावको चलाओ॥अच्युत हरे०॥*
*वीराग्रणी सुधन्वा की लाज थी बचाई।*
*हा! आज फिर न आकर क्यों लाजको बचाओ॥ अच्युत हरे०॥*
*अच्युत हरे दयामय कुछ तो दया दिखाओ।*
*कर दूर इस विपतिको आगे हमें बढ़ाओ॥ अच्युत हरे०॥*

—देवीशङ्कर मिश्र

# मोह-मुद्गर

श्रीशंकराचार्यकृत

मूढ जहीहि धनागमतृष्णां
कुरु तनुबुद्धे मनसि वितृष्णाम्।
यल्लभसे निजकर्मोपात्तं
वित्तन्तेन विनोदय चित्तम्॥ १॥

अहे मूढ ! वैभव पानेकी तृष्णाको दे त्याग,
मन्दमते ! तू अपने मनमें कर ले पूर्ण विराग।
जो कुछ वित्त मिला है तुझको कर्मोंके अनुसार--
बस उससे ही हृदय-बीच तू कर आनन्द-प्रचार॥ १॥

का ते कान्ता कस्ते पुत्रः
संसारोऽयमतीव विचित्रः।
कस्य त्वं वा कुत आयात-
स्तत्त्वं चिन्तय तदिदं भ्रातः॥ २॥

कौन तुम्हारी यहाँ कामिनी, कौन पुत्र, 'हे मित्र' !
सारा ही संसार अहो ! यह है अत्यन्त विचित्र !!
भला कहाँसे आया है तू, किसकी है सन्तान ?
अये बन्धु ! कर इसी तत्त्वका सदा हृदयमें ध्यान॥ २॥

मा कुरु धनजनयौवनगर्वं
हरति निमेषात् कालस्सर्वम्।
मायामयमिदमखिलं हित्वा
ब्रह्मपदं प्रविशाशु विदित्वा॥ ३॥

धन, जन, यौवनका कदापि तू कर न अरे ! अभिमान,
पलक मारते सब कुछ हर लेता है काल महान्।
शीघ्र त्यागकर मायामय यह विषय-प्रपञ्च अशेष--
ज्ञान प्राप्तकर परमब्रह्ममें कर अविलम्ब प्रवेश॥ ३॥

नलिनीदलगतजलमतितरलं
तद्वज्जीवनमतिशयचपलम्।
क्षणमिह सज्जनसङ्गतिरेका
भवति भवार्णवतरणे नौका॥ ४॥

पद्म-पत्रपर पड़े हुए अति चञ्चल नीर समान,
अतिशय चपल और क्षणभंगुर इस जीवनको जान।
यहाँ एक बस क्षणभरकी सत्सङ्गतिहीका भाव--
भव-सागरसे तरनेमें बन जाता दृढतर नाव॥ ४॥

यावज्जननन्तावन्मरणं
तावज्जननीजठरे शयनम्।
इति संसारे स्फुटतरदोषः
कथमिह मानव तव सन्तोषः॥ ५॥

जबतक यहाँ जन्म होता है तबतक मृत्यु-विलास,
तबतक ही करना पड़ता है जननि-जठरमें वास।
यदि इस जगमें दीख रहा है ऐसा स्फुटतर दोष,
हे मनुष्य ! फिर होता कैसे यहाँ तुझे सन्तोष ?॥ ५॥

दिनयामिन्यौ सायम्प्रातः
शिशिरवसन्तौ पुनरायातः।
कालः क्रीडति गच्छत्यायुः
तदपि न मुञ्चत्याशावायुः॥ ६॥

दिवस और रजनीकी वेला सन्ध्या-प्रात अपार,
शिशिर-वसन्त आदि ऋतुएँ भी आतीं बारम्बार।
महाकाल क्रीडा करता है बीती जाती आयु,
हाय ! न फिर भी छोड़ रही है यह आशाकी वायु !!॥६॥

अङ्गं गलितं पलितं मुण्डं
दशनविहीनं जातन्तुण्डम्।
करधृतकम्पितशोभितदण्डं
तदपि न मुञ्चत्याशाभाण्डम्॥ ७॥

पलित हो गये बाल शीशके गलित हुआ सब गात,
टूट गये त्यों ही क्रम-क्रमसे मुँहके सारे दाँत।
पकड़ा हुआ हाथमें कँपता कैसा फबता दण्ड ?
फिर भी नहीं छोड़ता आशा-भाण्ड, अहो पाखण्ड !!॥७॥

सुरवरमन्दिरतरुतलवासः
शय्या भूतलमजिनं वासः।
सर्वपरिग्रहभोगत्यागः
कस्य सुखन्न करोति विरागः॥ ८॥

सुर-मन्दिर-समीप या तरुके नीचे वास-स्थान,
पृथ्वीतल ही शय्या हो, मृग-चर्ममात्र परिधान।
हो जाता है जहाँ सर्वथा भोगपरिग्रह-त्याग--
किसे नहीं सुख पहुँचाता है ऐसा शुद्ध विराग !॥ ८॥

शत्रौ मित्रे पुत्रे बन्धौ
मा कुरु यत्नं विग्रहसन्धौ ।
भव समचित्तः सर्वत्र त्वं
वाञ्छस्यचिराद्यदि विष्णुत्वम् ॥ ९ ॥

पुत्र तथा बान्धव कोई हो अथवा मित्र-सपत्न—
उनमें विग्रह-सन्धि आदिका कर न कदापि प्रयत्न ।
हो जा तू सम्पूर्ण वस्तुमें ही समदर्शी सन्त—
परमेश्वरमें मिल जानेकी हो यदि चाह तुरन्त ॥ ९ ॥

अष्टकुलाचलसप्तसमुद्रा-
ब्रह्मपुरन्दरदिनकररुद्राः ।
न त्वं नाहं नायं लोक-
स्तदपि किमर्थं क्रियते शोकः ॥१०॥

कुल-पर्वत ये आठ और अति विस्तृत सात समुद्र,
ब्रह्मा इन्द्र आदि सुरगण या दिनकर अथवा रुद्र—
ये सब कोई नित्य नहीं हैं तू, मैं या यह लोक ।
फिर भी यों किसलिये व्यर्थ ही किया जा रहा शोक? ॥१०॥

त्वयि मयि चान्यत्रैको विष्णु-
र्व्यर्थं कुप्यसि मय्यसहिष्णुः ।
सर्वस्मिन्नपि पश्यात्मानं
सर्वत्रोत्सृज भेदज्ञानम् ॥११॥

मुझमें, तुझमें और अन्यमें व्याप्त एक ही विष्णु,
अतः वृथा तू क्रोधित होता है मुझपर असहिष्णु ।
आत्मरूप परमेश्वरको ही सब जीवोंमें जान,
अबसे भी सर्वत्र त्याग दे भेद-भावका ज्ञान ॥११॥

बालस्तावत्क्रीडासक्त-
स्तरुणस्तावत्तरुणीरक्तः ।
वृद्धस्तावच्चिन्तामग्नः
परमब्रह्मणि कोऽपि न लग्नः ॥१२॥

बालक है, तबतक नर रहता क्रीड़ामें आसक्त,
तरुण हुआ तब तरुणीहीमें हो जाता अनुरक्त ।
वृद्ध-अवस्थामें नाना चिन्ताओंमें है मग्न ।
हुआ नहीं उस परमब्रह्ममें कोई भी संलग्न ! ॥१२॥

अर्थमनर्थं भावय नित्यं
नास्ति ततः सुखलेशः सत्यम् ।
पुत्रादपि धनभाजां भीतिः
सर्वत्रैषा कथिता नीतिः ॥१३॥

अर्थ, अनर्थोंकी ही जड़ है सदा यही तू जान ।
उससे सुखका लेश न मिलता, देख इसे सच मान ।
अपने सुतसे भी रहती है धनवानोंको भीति,
स्मरण रहे, यह सभी जगहमें कही गई है नीति ॥१३॥

यावद्वित्तोपार्जनशक्त-
स्तावन्निजपरिवारो रक्तः ।
तदनु च जरया जर्जरदेहे
वार्तां कोऽपि न पृच्छति गेहे ॥१४॥

जबतक धन पैदा करनेकी रहती कुछ भी शक्ति—
निज कुटुम्बकी भी तबतक ही देखी जाती भक्ति ।
तदनन्तर जब कभी जरासे जर्जर होता गात—
नहीं पूछता है तब घरमें हा ! कोई भी बात ॥१४॥

कामं क्रोधं लोभं मोहं
त्यक्त्वाऽऽत्मानम्भावय कोऽहम् ।
आत्मज्ञानविहीना मूढा-
स्ते पच्यन्ते नरकनिगूढाः ॥१५॥

अरे ! त्यागकर काम, क्रोध, लोलुपता, मोह-विकार,
'मैं हूँ कौन ?' निरन्तर यों ही कर तू आत्मविचार ।
आत्मज्ञानसे वञ्चित रह जाते जो कोई मूढ—
विविध यन्त्रणाएँ वे सहते होकर नरक-निगूढ ॥१५॥

पाण्डेय रामनारायण दत्त शास्त्री 'राम'



# श्रीराधा-सम्बन्धी शंकाओंका समाधान

( लेखक—सम्बन्धाभिमानी एक महापतित )

हे सीते ! जनकात्मजे ! धरणिजे ! श्रीरामध्यानान्विते ! हे ब्रह्मेशसुरादिवृन्दनमिते ! हे शोभने ! रक्ष माम् ।
हे रामे ! रघुनाथरूपरसिके ! हे रासलीलान्विते ! हे रामाङ्घ्रिरते नुतेऽखिलजनैर्जानामि न त्वां विना ॥



यबहादुर अवधवासी लाला श्रीसीतारामजी बी० ए०, साहित्यरत्नने गत वर्षके फाल्गुण मासके 'कल्याण' में अपने 'श्रीराधा' शीर्षक लेखके द्वारा कुछ शंकाएँ उठायी हैं। इन शंकाओंसे उक्त सज्जनकी सद्भावना तथा सच्चे जिज्ञासु होनेका परिचय मिलता है। भगवत्कृपाके आश्रित हो इनके समाधानका प्रयत्न किया जाता है। पहली शंका यह है-'रामावतारकी श्रीसीताजीने श्रीकृष्णावतारमें 'राधा' का रूप धारण किया या रुक्मिणीका ? सीताका ही राधारूप हो तो रुक्मिणीजी कौन थीं ?'

इसका उत्तर यह है कि सीता, राधा और रुक्मिणी तीनों ही वास्तवमें भगवान्‌की एक ही आह्लादिनी परा शक्तिके तीन रूप हैं। वह आदिशक्ति ही रामावतारमें 'श्रीसीता' हैं, श्रीकृष्णावतारके व्रजमण्डलमें 'श्रीराधा' और द्वारकामें 'श्रीरुक्मिणी' हैं। इस बातके अनेकों प्रमाण रहस्य-ग्रन्थोंमें पड़े हुए हैं, विस्तार-भयसे उनमेंसे कुछका दिग्दर्शन यहाँ कराया जाता है। ब्रह्मवैवर्त्त-पुराणके कृष्ण-जन्म-खण्डमें भगवान् श्रीकृष्णने श्रीराधाजीसे स्पष्ट कहा है कि—

यथा त्वं राधिका देवी गोलोके गोकुले तथा ।
(अ० १२६ । ९६)

अर्थात् हे राधे ! तुम समानरूपसे गोलोक और गोकुल ( व्रज ) में श्रीराधा हो।

त्वं सीता मिथिलायां च त्वच्छाया द्रौपदी सती ।
( १२६ । ९८ )

अर्थात् हे राधे ! तुम्हीं मिथिलामें सीता हो और तुम्हारी ही छाया द्रौपदी है।

द्वारवत्यां महालक्ष्मीर्भवती रुक्मिणी सती ।
( १२६ । ९९ )

अर्थात् हे राधे ! द्वारकामें तुम्हीं महालक्ष्मीरूपा रुक्मिणी हो।

रावणेन हृता त्वं च त्वं च रामस्य कामिनी ।
( १२६ । १०० )

तुमको ही रावणने हरण किया था, तुम्हीं श्रीरामकी प्रिय कामिनी ( सीता ) हो।

यहीं अपने विषयमें भगवान् कहते हैं—

जातोऽहं कृष्णरूपश्च परिपूर्णतमः स्वयम् ।
गोलोके गोकुले रम्ये क्षेत्रे वृन्दावने वने ॥
( १२६ । ८९ )

पुनः—

अहं चतुर्भुजः शश्वद् द्वारवत्यां रुक्मिणीपतिः ॥
( १२६ । ९३ )

अर्थात् 'मैं ही परम रम्य गोलोक-गोकुल वृन्दावनमें परिपूर्णतम ( राधाकान्त स्वयं मुरलीधर द्विभुजधारी ) श्रीकृष्ण हूँ। और मैं ही द्वारकामें चतुर्भुज ( वैकुण्ठनाथ-रूपसे महालक्ष्मीरूपी ) रुक्मिणीका पति हूँ।'

इसके अतिरिक्त सीता, राधा और रुक्मिणी तीनोंको ही मूल-प्रकृति कहा गया है, जैसे—

१—सीता भगवती ज्ञेया मूलप्रकृतिसंज्ञिता ॥
( श्रीरामतापनीय उपनिषद् )

२—कृष्णात्मिका जगत्कर्त्री मूलप्रकृतिरुक्मिणी ॥
( श्रीगोपालतापनीय उपनिषद् )

३—ममाधारस्वरूपा त्वं त्वयि तिष्ठामि साम्प्रतम् ।
त्वं च शक्तिसमूहा च मूलप्रकृतिरीश्वरी ॥
( ब्रह्मवैवर्त्त कृष्णजन्मखण्ड ६ । २१२ )

इनमें पहले प्रमाणमें श्रीसीताजीको, दूसरेमें रुक्मिणी-जीको और तीसरेमें श्रीराधाजीको मूल-प्रकृति कहा है। तात्पर्य यह है कि ये तीनों एक ही मूल-प्रकृतिके तीन रूप हैं। इसप्रकार इन तीनोंका स्वरूपतः ऐक्य सिद्ध होता है। इसप्रकार आपकी शंकाके शब्दोंके अनुसार उत्तर यों होगा कि श्रीरामावतारकी श्रीसीताजीने श्रीकृष्णावतारमें व्रज-मण्डलमें श्रीराधाका और द्वारकामें श्रीरुक्मिणीका रूप धारण किया। यहाँतक पहली शंकाका उत्तर हुआ।

परन्तु इसपर यह शंका उठ सकती है कि श्रीरामावतारमें तो श्रीसीताजीका एक ही मिथिलेश-नन्दिनी रूप प्रकट होता है, पर श्रीकृष्णावतारमें वही श्रीराधा और श्रीरुक्मिणी दो विभिन्न स्वरूपोंको क्यों धारण करती हैं ?

इस शंकाका सम्बन्ध भगवच्चरित्रोंके रहस्य-विभागसे है, अतः इसके समझनेके लिये बहुत ही सावधानीकी आवश्यकता है। श्रीभगवान् कहते हैं—

ममाप्येवं द्विधारूपं द्विभुजं च चतुर्भुजम्।
चतुर्भुजोऽहं वैकुण्ठे पद्मया पार्षदैः सह॥
गोलोके द्विभुजोऽहं च गोपीभिः सह राधया।
द्विविधं ये वदन्त्येवं द्वौ प्रधानौ तु तन्मते॥
(ब्रह्मवैवर्तपुराण कृष्णजन्मखण्ड अ० ४३)

अर्थात् 'मेरे भी दो रूप हैं—द्विभुज और चतुर्भुज। चतुर्भुजस्वरूपसे मैं वैकुण्ठमें लक्ष्मी और पार्षदोंके साथ रहता हूँ और द्विभुजरूपसे मैं राधा तथा गोपियोंके साथ गोलोकमें रहता हूँ। इसप्रकार जो दो रूपसे (मुझे) कथन करते हैं, उनके मतमें दोनों ही प्रधान हैं।'

वैकुण्ठे कमलाकान्तो रूपभेदाच्चतुर्भुजः।
गोलोके गोकुले राधाकान्तोऽयं द्विभुजः स्वयम्॥
(ब्रह्मवैवर्त कृष्णजन्मखण्ड अ० ९)

अर्थात् 'वैकुण्ठमें यही श्रीकृष्ण रूपभेदसे चतुर्भुज कमलाकान्त हैं और गोलोकमें गोकुलमें यह स्वयं द्विभुज राधाकान्त हैं।'

उपर्युक्त अवतरणोंमें भगवान्के चतुर्भुज और द्विभुजरूपके भेदका वर्णन करते हुए गोलोकमें द्विभुजरूपके लिये मुरलीधर नन्दनन्दनके विषयमें गोलोकस्थ व्रजविहारकी ओर ही संकेत किया गया है। इसी प्रकार अन्य ग्रन्थोंमें प्रसंगानुसार द्विभुजरूपके लिये गोलोकान्तर्गत श्रीसीतारामरूपके विषयमें श्रीअयोध्या या साकेतकी ओर ही संकेत किया गया है। यथा—

तन्मध्ये पुरे दिव्यं साकेतमितिसंज्ञकम्।
योषिद्रत्नं मणिस्तम्भं प्रमदागणसेवितम्॥
(सदाशिवसंहिता)

और भी—

तत्रायोध्यापुरी रम्या यत्र नारायणो हरिः।
रामरूपेण रमते सीतया परया सह॥
ऐश्वर्या सह देवेशस्तत्रासीनः परः पुमान्।
इन्दीवरदलश्याम. कोटिसूर्यप्रकाशकः॥
वामाङ्के जानकी देवी किशोरी कनकोज्ज्वला।
कैवल्यरूपिणी नित्या नित्यानन्दैकविग्रहा॥
सर्वशक्तिमयी रम्या शक्तीना शक्तिदायिनी।
जननी सर्वभूतानां योगिनामपि मोहिनी॥
पूर्णरूपेण साकेते नित्यलीला रसोत्सुका।
मया रामेण रमते क्षणविच्छेदकाक्षमा॥
साकेतकपुरद्वारसरयूकेलिकारिणी।
कोटिगन्धर्वकन्याभिरालीभिर्भाति भामिनी॥
(बृहद्ब्रह्मसंहिता पा० ३ अ० १)

अर्थात् 'वहाँ (उसी त्रिपादविभूतिमें) रम्य अयोध्यापुरी है जहाँ भगवान् नारायण 'राम' रूपसे पराशक्ति 'श्रीसीताजी' के सहित रमण करते हैं। परमेश्वरी सीताके सहित वह देवेश, परमपुरुष श्रीराम वहाँपर विराजमान हैं। वह नीलकमलके सदृश श्यामवर्ण तथा कोटि सूर्यके समान प्रकाश करनेवाले हैं। वामांकमें श्रीजानकी देवी, नित्यकिशोर अवस्थासे युक्त स्वर्णके समान उज्ज्वल गौरांगी, कैवल्यरूपिणी, नित्या, नित्यानन्दकी साक्षात् विग्रह, सर्वशक्तिमयी, परमसुन्दरी, शक्तियोंको भी शक्ति देनेवाली, सब भूतोंकी जननी, योगियोंको भी मोहित करनेवाली, नित्य लीलारससे उत्सुक पूर्णरूपसे 'साकेत' में मुझ रामके संग निवास करती हैं और क्षणमात्रके लिये भी मेरा वियोग सहन नहीं कर सकतीं। साकेतपुरीके द्वारपर केलि करनेवाली सरयू कोटि गन्धर्वकन्या तथा सखिवृन्दसे युक्त शोभायमान है।' इसप्रकार नित्य द्विभुजरूपके लिये नित्य साकेतविहारी 'श्रीसीताराम' रूपकी ओर ही संकेत किया गया है। श्रीवशिष्ठसंहिता आदिमें इसके और भी अनेक प्रमाण हैं, जिनके देखनेसे यह सिद्ध होता है कि श्रीरामके नाम, रूप, लीला और धाम ये चारों परात्पर नित्य तथा सच्चिदानन्द विग्रह हैं अतएव भूमण्डलपर प्रथम पुरुष भगवान् नारायणके राम-कृष्ण दोनों ही लीलावतारोंमें श्रीरामचरित्रका अवतरण गोलोकान्तर्गत परमधाम श्रीअयोध्या या साकेतकी नित्य लीलासे होता है तथा श्रीकृष्ण-चरित्रका अवतरण गोलोकस्थ व्रजमण्डलकी नित्यलीलासे होता है। परन्तु जैसा कि तुलसीकृत रामायणमें भगवान् श्रीरामने भक्त विभीषणके प्रति अपने श्रीमुखसे कहा है—

तुम सारिखे सन्त प्रिय मोरे। धरौं देह नहिं आन निहोरे॥

—इन नित्य-लीलाओंका सम्बन्ध युगल नित्यकिशोर श्रीसीताराम अथवा श्रीराधाकृष्णके अनन्य ऐकान्तिक भक्तोंसे ही होता है जिनके वे सर्वस्व होते हैं। साथ ही सृष्टिके सर्वसाधारणके हितार्थ भी अवतार होते हैं। जैसे—

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्॥
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्मसंस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे युगे॥
(गीता)

इसीलिये राम-कृष्ण दोनों ही अवतारोंमें गोलोकस्थ साकेत तथा नित्यव्रजमण्डलकी नित्यलीलाके साथ ही शंख, चक्र, गदा, पद्मधारी चतुर्भुज विष्णु भगवान् तथा उनके वैकुण्ठधामका ऐश्वर्य भी प्रकट होता रहता है। श्रीरामावतारमें यह ऐश्वर्य श्रीरामचरितके साथ एकरस मिला हुआ कभी-कभी व्यक्त हो जाता है।

जैसे—

१—अस कहि योगअगिनि तनु जारा। राम कृपा बैकुण्ठ सिधारा॥
२—भूप-रूप तब राम दुरावा। हृदय चतुर्भुजरूप दिखावा॥
३—गृध्र देह तजि धरि हरिरूपा। भूषण बहु पट-पीत अनूपा॥
श्यामगात विशाल भुज चारी। इत्यादि।

ऐसे ही श्रीकृष्णावतारमें भी है परन्तु वहाँ यह नित्य-लीला तथा वैकुण्ठधामका ऐश्वर्य श्रीकृष्ण-चरित्रके दो विभिन्न भागोंमें व्यक्त होता है। जैसे—

गोलोकश्चर्यं यत्किञ्चित् गोकुले तत्प्रतिष्ठितम्।
वैकुण्ठविभवं यत्तद्द्वारकायां प्रकाशितम्॥
(पद्मपुराण पातालखण्ड अ० ६९)

अर्थात् 'श्रीकृष्णावतारमें नित्य गोलोक-धामकी लीला-का अवतरण व्रजमण्डलमें हुआ है और वैकुण्ठका विभव द्वारकामें प्रकट हुआ है।' इसी कारण श्रीभगवान्‌की आह्लादिनी पराशक्तिको भी श्रीकृष्णावतारमें 'श्रीराधा' और 'श्रीरुक्मिणी' दो रूप धारण करने पड़े हैं। तात्पर्य यह है कि वही आदिशक्ति जो रामावतारमें श्रीसीता हैं, श्री-कृष्णावतारमें व्रजमण्डलमें श्रीराधा और द्वारकामें श्री-रुक्मिणी हुई हैं। यहाँतक पहली शङ्काका समाधान हुआ।

अब दूसरी शङ्का यह है कि, कल्याणके श्रीकृष्णांक-परिशिष्टांकमें श्रीयुत अमूल्यचरण विद्याभूषणने अपने 'श्रीश्रीराधा-तत्त्व' शीर्षक लेखमें कहा है—'प्राचीन वैष्णवोंके श्रीकृष्ण ही एकमात्र आराध्य थे, यदि कोई मूर्तिमान् आनन्दस्वरूप श्रीकृष्णको जान ले, तो वह फिर स्त्री-पुत्रादिको नहीं चाहेगा। जीवके अन्दर ऐसी बलवती आनन्द-लिप्सा क्यों है? इसी बातको समझनेके लिये गौड़ीय वैष्णवोंने जीवके स्वरूपकी आलोचना करते हुए राधा-स्वरूपका आविष्कार किया है।' (कल्याण वर्ष ६ अङ्क २ पृष्ठ ५६६) इस कथनका क्या उत्तर है? प्रश्न यह है कि राधाका आविष्कार बंगाली वैष्णवोंने श्रीमद्भागवत-की रचनासे पहले किया या पीछे?' अब इसका समाधान किया जाता है।

'प्राचीन वैष्णवोंके श्रीकृष्ण ही एकमात्र आराध्य थे, वे श्रीराधाजीकी आराधना नहीं करते थे' यह समझना बहुत बड़ी भूल है। यदि ऐसा होता तो वैष्णवाग्रगण्य श्री-शिवजी महाराज ऐसा क्यों कहते कि—

गौरतेजो विना यस्तु श्यामतेजस्समर्चयेत्।
जपेत् वा ध्यायतो वाऽपि स भवेत्पातकी शिवे॥
(संमोहन-तन्त्रान्तर्गत गोपालसहस्रनाम)

अर्थात् 'हे पार्वती! गौर-तेज अर्थात् श्रीराधाके विना जो श्याम-तेज अर्थात् श्रीकृष्णका पूजन, जप या ध्यान करता है वह पातकी होता है।' बात असल यह है कि श्रीराधा-रहस्यकी गम्भीरता बहुत ही गहन है, इसे सहज ही नहीं समझा जा सकता। एतदर्थ श्रीयुत अमूल्य-चरण विद्याभूषणके 'श्रीश्रीराधा-तत्त्व' शीर्षक लेखकी ही निम्नलिखित पंक्तियाँ ध्यानसे पढ़नेयोग्य हैं—

'शान्त, दास्य, सख्य, वात्सल्य, माधुर्य आदि जितने प्रकारके प्रेमोंसे विमलानन्दका आस्वादन किया जाता है, भगवान् श्रीकृष्ण निजानन्द परिस्फुट करनेके लिये अथवा विचित्र भावसे आस्वादन करनेके लिये उन समस्त प्रकारके प्रेमोंको प्रकट करते हैं। सम्पूर्ण प्रकारके प्रेमोंके एक ही समूहरूपका नाम ही 'राधा' है। आनन्दके घनीभूत विग्रह श्रीकृष्ण हैं और प्रेमकी घनीभूत मूर्ति श्रीराधा हैं।'

प्रेमका विषय बहुत ही गूढ़ है। शास्त्रोंमें प्रेमलक्षणा भक्तिको दुर्लभ बतलाया है तथा कल्याण-पथके अन्य साधनोंका विधिपूर्वक वर्णन करते हुए भी प्रेमके बारेमें

'महत्कृपा' तथा 'भगवत्कृपालेश' को ही उसका साधन माना है। यथा—

'मुख्यतस्तु महत्कृपया भगवत्कृपालेशाद्वा'

( नारदभक्तिसूत्र )

इसके सिवा और कुछ नहीं कहा जा सका है। अतएव जब प्रेमका रहस्य ही इतना गूढ़ है और 'प्रेमकी घनीभूत मूर्ति श्रीराधा हैं,' तब श्रीराधा-तत्त्वका समझ लेना कोई सहज बात नहीं है।

अतएव प्राचीन कालके वैष्णव श्रीराधा-रहस्यको गोपनीय समझकर ही अधिकतर प्रकटरूपमें श्रीकृष्णकी आराधना करते हुए श्रीराधाकी आराधना प्रायः अन्तरंग भावसे ही किया करते थे और अवसरपर वह बात प्रकट भी हो जाती थी। श्रीराधा-रहस्य-परायण श्रीश्रीचैतन्य महाप्रभुने भी तो सर्वसाधारणमें श्रीराधा, श्रीराधा नामका प्रचार न करके—

हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे।
हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे॥

—इस मन्त्रके कीर्तनका ही मुख्यरूपसे प्रचार किया। क्योंकि वे भी प्राचीन कालके वैष्णवोंके समान सर्वांगपूर्ण वैष्णव थे। यही कारण है कि निम्बार्क-सम्प्रदायके महानुभाव श्रीव्यासजीको भी कहना पड़ा कि—

श्रीशुक प्रकट कियो नहिं याते जानि सारको सार॥

अतएव गौडीय वैष्णवोंने ही राधा-स्वरूपका आविष्कार किया। प्राचीन वैष्णवोंके श्रीकृष्ण ही एकमात्र आराध्य थे तथा वे श्रीराधा-तत्त्वसे परिचित न थे, अथवा श्रीराधा उनकी आराध्या न थी इत्यादि समझना बहुत बड़ी भूल है। अब रहा यह कि श्रीश्रीराधा-तत्त्वके लेखक श्रीयुत अमूल्यचरण विद्याभूषणका 'गौडीय वैष्णवोंने जीवके स्वरूपकी आलोचना करते हुए राधा-स्वरूपका आविष्कार किया है'—यह कथन भी सत्य है। पर इसके सत्य होनेका रूप दूसरा है।

भगवान्‌की कृपासे समय-समयपर उच्च कोटिके महात्मा अवतीर्ण होकर जिस सिद्धान्त तथा रहस्यात्मक वस्तुको विपरीत बुद्धियुक्त मनुष्योंके आक्रमणद्वारा नष्ट होते देखते हैं, उसकी रक्षा करते हैं, एवं गोपनीय रहस्य जब अधिकारियोंकी कमीके कारण लोप-सा होने लगता है और कुतार्किक लोग उसे कल्पित और शास्त्र-विरुद्ध कहकर मिटानेकी चेष्टा करते हैं तब महात्माओंद्वारा ऐसे गोपनीय रहस्योंका नवीन रूपमें आविष्कार हुआ करता है और इस प्रकार सिद्धान्तों या रहस्योंका उन महात्माओंके द्वारा आविष्कार होना कहा जाता है। श्रीराधा-रहस्यका उद्‌घाटन विशेष-रूपसे गौडीय वैष्णवोंके ही हिस्से पड़ा है, इसप्रकार उनके द्वारा श्रीराधा-रहस्यका आविष्कार होना सत्य ही है। पर प्राचीन वैष्णव श्रीराधा-रहस्यसे परिचित न थे अथवा वे श्रीराधाकी आराधना नहीं करते थे, ऐसा समझना भूलसे खाली नहीं है। ब्रह्मवैवर्तपुराण, नारदीय पुराण, गर्गसंहिता आदि आर्षग्रन्थोंमें श्रीराधा-रहस्यका विस्तारपूर्वक वर्णन है। श्रीराधासहस्रनाम, श्रीराधाष्टोत्तरशतनाम, श्रीराधाकवच आदि अनेक प्राचीन स्तोत्र प्राप्त हैं, ये सब किसी गौडीय सम्प्रदायके बनाये हुए नहीं हैं।

*यहाँतक दूसरी शंकाका समाधान हुआ;* परन्तु इसीके साथ 'सूरदासजी तथा समस्त कृष्णोपासक और ब्रजवासी लाडिलीजीको कुमारी मानते हैं और बंगालियोंके मतसे उनका अहियान घोषकी विवाहिता स्त्री होना पाया जाता है' यह बात भी प्रकट की गयी है। अहियान घोषकी विवाहिता स्त्री होनेके सम्बन्धमें कलकत्ता-विश्वविद्यालयके सुप्रसिद्ध हिन्दी-अध्यापक श्रीयुत नलिनीमोहन सान्यालसे सुनी हुई एक छोटी-सी कथा भी श्रीमान्‌ने लिखी है। पर यह विषय भी बहुत गहन है। ऐतिहासिक रूपसे 'श्रीराधा' कुमारी थीं या 'किसी गोपकी विवाहिता स्त्री थीं।' इस बातका यथार्थ निर्णय तथा इस विषयमें शास्त्रीय तथा भावुकोंकी गम्भीर शंकाओंका समाधान एक बहुत ही गम्भीर रहस्यका विषय है। इस सम्बन्धमें कुछ तो इस कारणसे कि लेख बहुत बढ़ जायगा और कुछ इस कारण कि इस सम्बन्धमें सिद्धान्त और रहस्यके वेत्ता रसिक महानुभावों और आचार्योंका सम्मत-सिद्धान्त सुननेकी दासकी उत्कट अभिलाषा है। अतएव इसपर मैं अभी कुछ भी नहीं लिखता। इसके सिवा 'श्रीराधा' शीर्षक लेखमें इस सम्बन्धमें कोई स्पष्ट प्रश्न भी नहीं है। अतएव इस प्रसंगको उठाना विशेष आवश्यक भी नहीं है। हाँ, एक साधारण-सी शंका अवश्य है, वह यह कि—

श्रीकृष्ण भगवान्‌की जो कालीका स्वरूप धारण करनेकी दन्तकथा प्रचलित है उसका उल्लेख करते हुए इसमें

कालीकी उपासनाके विषयमें आक्षेप किया गया है। इसका उत्तर यह है कि वास्तवमें व्रजवासियोंके सर्वस्व उनके जीवन-धन तो रसिकेन्द्र युगलनित्यकिशोर श्रीराधा-व्रजचन्द ही हैं, उन्हें कालीसे क्या प्रयोजन ? परन्तु गृहस्थ-धर्मके अनुसार यथावसर गणपति, शिव और शक्तिकी पूजाका विधान भी समस्त हिन्दू-परिवारमें पाया जाता है। इसके अतिरिक्त व्रजमें काली-पूजाकी प्रथाका उल्लेख तो भागवतमें भी मिलता है। चीर-हरणके प्रसंगमें गोपियोंने कात्यायनी-व्रतका ही अनुष्ठान किया था। कात्यायनी तो कालीका ही नामान्तर है। अतएव व्रजमें कालीपूजनकी चर्चा सुनकर चकित होनेकी कोई आवश्यकता नहीं।

'श्रीराधा' शीर्षक लेखमें तीसरी शंका पूज्यपाद श्रीगोस्वामी तुलसीदासजीके सम्बन्धमें है कि उनके द्वारा रचित विनय-पत्रिका तथा श्रीकृष्ण-गीतावलीमें भी 'श्री-राधा' नाम क्यों नहीं आया ? इसका उत्तर संक्षेपमें इतना ही है कि गोस्वामीजीके इष्ट श्रीसीताराम हैं और उनके सभी ग्रन्थ श्रीसीताराममय हैं। श्रीकृष्ण-चरित्रका विनय-पत्रिका आदि ग्रन्थोंमें प्रसंग आ जानेके कारण कहीं-कहीं किञ्चित् दिग्दर्शनमात्र हुआ है। 'श्रीकृष्ण-गीतावली' का भी उनकी रचनामें इतना ही स्थान है कि गोस्वामी तुलसीदासके चरित्रसे कोई यह कल्पना न कर ले कि श्रीराममें अनन्य भक्ति होनेमें श्रीकृष्णके नाम-रूप और चरित्रको बाधक समझते थे। जैसा कि आजकल प्रायः नवीन शैलीके उपासक समझते हैं। यही हाल श्रीसूरदासजीका भी है। उन्होंने भी अनन्य श्रीकृष्णोपासक होते हुए भी कुछ पदोंमें श्रीरामचरित्रका भी कथन किया है। सूरदासजीकी रचनामें भी श्रीरामचरित्रके पदोंका वही स्थान है जो गोस्वामीजीकी रचनामें श्रीकृष्ण-गीतावलीका है। अतः गोस्वामीजीके ग्रन्थोंमें श्रीराधाका नाम न आने-की शंका उठाना युक्त नहीं है। तथापि श्रीविनयपत्रिकाके निम्नलिखित दण्डकमें 'श्रीराधारमण' नाम स्पष्ट आया है—

कोशलाधीश जगदीश जगदेक हित
अमित गुन विपुल विस्तार लीला।
गायन्ति तव चरित सुपवित्र श्रुति शेष शुक
शम्भु सनकादि मुनि मननशीला ॥

× × ×

भूमि-भर-भार-हर प्रगट परमातमा
ब्रह्म नररूप-धर भक्त-हेतू।
वृष्णि-कुल-कुमुद राकेश राधारवन
कंस वंसाटवी धूमकेतू ॥

यहाँतक तृतीय शंकाका समाधान हुआ। इसी शंकाके साथ-साथ,

राधा राधा रटत है आक ढाक औ कैर।
तुलसी या व्रजभूमिमें कहा रामसों वैर॥

—यह दोहा लिखकर यह शंका उठायी गयी है कि व्रजमें तो बहुतेरे रामानन्दीय वैष्णवोंके स्थान हैं तथा *बहुतेरे श्रीराम-जानकीके मन्दिर हैं अतः गोस्वामीजीका* यह लिखना कैसे सुसंगत हो सकता है ?

इसका उत्तर यह है कि आजकल प्रायः लोग महात्माओंके वचनोंके मर्मको समझनेका परिश्रम न करके जल्दी ही उनपर सन्देह उठाकर तरह-तरहकी कल्पना करने लगते हैं। यथार्थ बात यह है कि उपर्युक्त दोहेमें श्रीगोस्वामीजीने व्रजमें 'श्रीराधे राधे' की ध्वनि गुञ्जार करते हुए सुनकर आनन्दमग्न हो विनोदमें ही यह दोहा कहा है। इसका कदापि यह भाव नहीं कि व्रजवासियोंको उन्होंने श्रीरामका वैरी घोषित किया है। बल्कि यह केवल भावुकोंके विनोदकी वस्तु है। इसी प्रकार गोस्वामीजीका एक और यह दोहा भी बहुत प्रचलित है—

कहा कहौं छवि आजकी भले बने हो नाथ।
तुलसी मस्तक जब नवै धनुष-बान लो हाथ॥

इस दोहेके भावकी मार्मिकताको न समझकर मोटी बुद्धिसे लोग यह शंका उठाते हैं कि, 'जिन गोस्वामीजीने स्वयं श्रीकृष्ण-गीतावली ग्रन्थमें श्रीकृष्ण-चरित्रका कीर्तन किया है वही गोस्वामीजी श्रीकृष्णकी मूर्तिको मस्तक नवानेसे इन्कार क्यों करते हैं ? क्योंकि गोस्वामीजीके विचार ऐसे संकीर्ण न थे।' इसप्रकार शंका उठाकर वह यह निर्णय करते हैं कि यह दोहा गोस्वामीजीका नहीं है बल्कि संकीर्ण हृदयवाले किसी पक्षपाती पुरुषने गोस्वामीजीके नाम इसे गढ़ लिया है। परन्तु मेरी तुच्छ सम्मति तो यह है कि इस दोहेका भाव विनोदकर है। इसकी मार्मिकतामें कोई सन्देह नहीं उठाया जा सकता। पहले तो, 'कहा कहौं छवि आजकी, भले बने हो नाथ' इस आधे दोहेमें ही श्रीकृष्णकी छविका जो भाव प्रकट

किया गया है इससे श्रीकृष्णरूपमें गोस्वामीजीका स्नेह, ममत्व और आनन्द सूचित होता है। शेष आधेमें प्रभुसे अपना विनोदात्मक हठ प्रकट करते हुए गोस्वामीजी कह उठे, 'तुलसी मस्तक जब नवै धनुष-बान लो हाथ।' बस, भावग्राहक प्रभुने भी गोस्वामीजीके विनोदात्मक हठको पूर्ण किया और हाथमें धनुष-बाण ले ही तो लिया। सारांश यह है कि भगवद्भक्तोंके वाक्योंपर आक्षेप करनेके पूर्व उनके मर्मोंके समझनेकी चेष्टा करनी चाहिये।

# ईश्वरीय सत्ताकी एक सच्ची झलक

( लेखक—एक शास्त्री )

गत वर्षकी बात है। श्रावणमासका सुहावना समय था। हम परिवारको साथ ले श्रीमथुराजी पहुँचे। पहुँचते ही वर्षाने हमलोगोंका सुन्दर स्वागत किया!

श्रीमथुराजीमें हिण्डोलेमें झूलते हुए श्रीव्रजभूषण-की बाँकी-झाँकीके आनन्द-सुधा-वर्षणसे हमारी हृत्कली खिल उठी। परमपावनी रवितनया श्रीयमुना-जीके दर्शन तथा अवगाहनने स्वर्गीय सुख प्रदान किया। सन्ध्या-समय कालिन्दीके सुरम्य तटपर नौकाओंकी बहार, दीपमालाओंकी अनुपम छटा तथा विश्रामघाटकी आरतीके अलौकिक दर्शन एवं मन्द-मन्द वारिमिश्रित सुसमीरके सेवनने हमें अत्यन्त ही मुग्ध कर दिया। विचार हुआ कि श्रीगोकुलका भी दर्शन करना चाहिये।

दूसरे दिन प्रातःकाल वर्षाऋतुके कारण अपार यौवनमदोन्मत्ता तरणि-तनया यमुनाजीके विशाल वक्षःस्थलपर तरङ्गित होती हुई हमारी नौका श्रीगोकुलके लिये चल पड़ी। वर्षाके जलसे स्नान किये हुए तटके सुन्दर वृक्षों तथा श्याम-हरित शस्यकी शोभा देखकर हृदय आनन्द-सिन्धुमें तरङ्गित हो रहा था। मनमें आता था कि 'अहो! वनविहारी मदनमोहन श्रीश्यामसुन्दरने इसी वनमें इसी कमनीया कान्ताके किनारे गौओंको चराया था! अपने सहचरोंके साथ वनभोजन किया था! हे कलिन्दकन्या यमुने! तूने उस लीलाधारीकी लीलाओंका सुख अनुभव किया है, तू धन्य है! तेरे दर्शनसे हमें अतुलनीय आह्लाद प्राप्त होता है।' इसी प्रकारके सुखद विचारोंमें मग्न हम शीघ्र ही गोकुल जा पहुँचे।

श्रीगोकुल-ग्रामसे कौन नहीं परिचित होगा! यों तो सभी ऋतुओंमें यहाँकी प्राकृतिक शोभा विलक्षण होती है। परन्तु वर्षाऋतुमें तो इसकी छटा कुछ और ही हो जाती है। श्रीयमुना महारानीके निरातङ्क अङ्कमें क्रीड़ा करता हुआ गोकुल-ग्राम नयनाभिराम हो जाता है। यहाँके भगवान्‌की लीलाओंके सुन्दर मन्दिरादि तथा दिव्य दृश्य भारतके कोने-कोनेसे लोगोंको आकर्षित करते हैं। गाँवके इर्द-गिर्द सघन काननोंसे प्रस्रवित प्रशस्य शस्यश्यामला भूमिसे होकर बहता सुनीरा गम्भीरा रवितनयाकी ओर बढ़ता हुआ वर्षा-सलिल अपने कलरवसे देखनेवालोंको मनोमुग्ध कर देता है।

श्रीगोकुलके रमणीय घाटों, स्थानों और मन्दिरोंके दर्शनका आनन्द ले तथा भोजनादिसे निवृत्त हो श्रीमथुरा लौटनेके उद्देश्यसे हमलोग पुनः घाटपर अपनी नौकामें आ उपस्थित हुए, साथ ही पाँच-छः व्रजललनाएँ भी उसपर आ बैठीं।

नौका अब उलटे प्रवाहकी ओर खींची जाने लगी। करीब डेढ़ मील हमलोग पहुँचे होंगे कि इतनेमें आकाशमें घोर काली घटा उठी, बादल गर्जने लगा, तथा यमुनाके तटोंपर मोर शोर मचा उठे। साथकी व्रजभामाएँ भी कलकण्ठसे गान करने लगीं। देखते-ही-देखते वर्षा होने लगी और जोरोंसे हवा बहने लगी। अब नावका बढ़ाना

कठिन हो गया। नाव ठहरा दी गयी और हम-लोगोंको उतरना पड़ा। मेरी कमरमें चार सौ रुपयेके नोट, कुछ रुपये तथा पैसे बँधे थे, अब उन्हींकी रक्षाका प्रश्न सामने था। मैंने धोती कसकर कमरमें बाँध ली और ऊपरसे कमीज उतारकर भी लपेट ली। मल्लाहोंने कहा—'तुमलोग सामने बरसानेके पुराने श्रीराधाजीके मन्दिरमें धीरे-धीरे पैदल आ जाओ, हम नाव लेकर वहीं तैयार रहेंगे'

वह मन्दिर वहाँसे एक मीलकी दूरीपर था। मेरे साथ दो छोटे-छोटे बच्चे भी थे, उनको स्त्रियोंके साथ धीरे-धीरे आने देनेके लिये पीछे छोड़कर, मैं कहीं नोट भींग न जायँ इस डरसे अकेला उस मन्दिरकी ओर शीघ्रतासे बढ़ा।

किनारेका मार्ग बड़ा बीहड़ था। वर्षा जोरसे हो रही थी। चारों ओर जल भर जानेके कारण पगडण्डियाँ मालूम नहीं होती थीं। इसलिये बिना मार्गके ही पानीमें छप्-छप् करता बढ़ता जा रहा था, वर्षाका वेग और चारों ओरके हरियालीसे घिरे हुए जलमय दृश्य मनको मुग्ध कर रहे थे। मनमें रह-रहकर भगवान्‌की बाल्यकालकी लीलाओंका स्मरण हो आता था और भगवान्‌की क्रीड़ाभूमिमें अपनेको घूमते देखकर मैं आनन्दमें मग्न हो रहा था। फिर तो भगवान्‌की स्मृतिमें इतना तल्लीन हुआ कि मार्ग भूलकर कहीं-का-कहीं निकल गया और मन्दिरका लक्ष्य भी सामनेसे दूर हो गया।

इतनेमें सामने एक बड़ा-सा टीला दीख पड़ा, मैं सहज ही उसपर चढ़ गया। थकान जाती रही। इतनेमें बादल गर्जा और फिर बिजली चमकी; उससे ऐसा अपूर्व प्रकाश हुआ जैसा मैंने पहले कभी नहीं देखा था। एक मिनटके लिये आँखें चकाचौंध होकर मुँद गयीं। मैं वहीं रुक गया।

आँखें खुलीं, तो देखता क्या हूँ कि वर्षा कम हो रही है और नीचे हरी घासके मैदानमें अत्यन्त सुन्दर गौवें आनन्दपूर्वक चर रही हैं। मैंने ऐसी अपूर्व सुन्दर गौवें कहीं न देखी थी, उन्हें देखते ही मैं कह उठा—'अहा! इन्हीं गौओंको हमारे प्यारे गोपाल चराते थे। वह भी अवश्य ही यहीं कहीं होंगे।' मैं इन्हीं विचारोंमें था कि हठात् कोई आन्तरिक शक्ति नीचे उतरनेके लिये प्रेरित करने लगी।

नीचे उतरते ही क्या देखता हूँ कि सामने थोड़ी ही दूरपर सात या आठ वर्षकी अवस्थाका, केवल लँगोटी पहने, हाथमें एक लकुटी लिये, वर्षा-जलसे स्नान किया हुआ श्यामवर्ण मन्द-मन्द मुस्कराता हुआ गोपबालक मेरी ओर देखता हुआ अँगुलियों-से अपनी ओर मुझे बुला रहा है। मैंने उसके रूखे वदनको देखकर समझा कि यह किसी गरीब ग्वालेका लड़का है, इसे दो-चार पैसे दे देने चाहिये। परन्तु पैसे निकालनेमें बड़ी अड़चन थी, क्योंकि साथ ही नोट और रुपये भी थे तथा वहाँ एकान्त वन था। ऐसा विचारता हुआ, मैं दैवीशक्तिसे प्रेरित होकर उसके समीप बढ़ने लगा। अभी बीस ही कदमकी दूरीपर पहुँचा था कि मेरे पैर रुक गये और मैं वहीं खड़ा हो गया।

वह बालक मन्द-मन्द मुस्कराता हुआ बोला—'देखो तो तुम्हारी रुपयेकी गाँठ पूरी तो है। दो-चार पैसे माँगनेवाले यहाँ व्रजमें बहुत मिलेंगे, उन्हें दे देना। मैं तो इन गौओंके दूधमें ही प्रसन्न रहता हूँ।'

बालककी इस सुधामयी वाणीमें एक अद्भुत आकर्षण था, मैं मोहित हो गया। साथ ही मुझे यह विस्मय हुआ कि इस बालकको मेरे रुपयोंका पता कैसे लगा? फिर वह बालक बोला—'देखो, वह सामने मन्दिर दिखलायी दे रहा है। तुम्हारी नाव वहाँ पहुँच गयी है। तुम इधर कहाँ जा रहे हो? मथुराजीकी सड़क यहाँसे दूर है और यह भयावह स्थान है। इसलिये तुम शीघ्र ही यहाँसे चले जाओ।'

उस बालककी बोलीमें एक अपूर्व मधुरता थी, मैं मनोमुग्ध हुआ उसकी सुधासनी वाणी सुनकर अघाता न था, साथ ही मुझे इस घटनापर बड़ा ही विस्मय हो रहा था। मेरी दशा उस समय वर्णनातीत थी। फिर भी मैं चुप था। इतनेमें वह हँसता हुआ बालक मुड़कर जाने लगा। मैं भी 'किं-कर्त्तव्यविमूढ़' उसके पीछे जाने लगा। मुझे पीछे आता देख वह बालक बोला—'जाओ, जाओ तुम्हारा इधर क्या काम है ? जाओ अभी घूमो।'

इतना कहकर निमिषमात्रमें ही वह बालक उन गौओंके साथ अन्तर्धान हो गया। मैं भौचक्का-सा उस ओर देखता ही रह गया। अब न वह बालक था और न वे गौएँ। मैंने लाख खोजा, पर पता न पाया। आखिर हताश होकर नीचा सिर किये मैं पूर्वनिर्दिष्ट मन्दिरमें पहुँचा। मुझे ऐसा मालूम होता था, मानो किसीने मेरा सर्वस्व हरण कर लिया हो। प्रभुकी बड़ी विचित्र लीला है !

मेरे कुटुम्बी वहाँ पहलेसे ही पहुँचकर वस्त्र सुखा रहे थे। मुझे आते देखकर बोले—'तुम तो हमसे पहले पहुँचनेकी गरजसे चले थे, फिर इतनी देर कहाँ लगी ?' मैंने 'रास्ता भूल गया' कहकर उन्हें उत्तर दिया।

वहाँ मन्दिरके पुजारियोंसे मैंने पूछताछ की कि क्या कोई बालक यहाँ गौएँ चराने आता है ? परन्तु किसीने मुझे सन्तोषजनक उत्तर न दिया।

अब हम लोग उसी प्रकार फिर नावमें आकर बैठ गये। इस बार उस नावमें एक शान्त-चित्त महात्मा भी आकर बैठे हुए थे। मैं भी चुपचाप उन्हींके पास जा बैठा। महात्मा बड़े ही शान्त और उदार-चित्तके जान पड़ते थे। मैंने उन्हें प्रणाम करके आदिसे अन्ततक जो कुछ देखा था सब उनसे कह सुनाया। सुनकर महात्मा मेरी ओर देखकर हँस पड़े। उनकी हँसीमें बड़ी अपूर्वता थी। फिर बोले—'बच्चा ! तुम्हें प्रभुकी लीलाकी एक झलकका दर्शन हो गया ! तुम बड़े भाग्यशाली हो ! देखो, प्रभुकी लीलाकी यह एक सच्ची झाँकी है, इसे तुम असत्य न मानना। व्रजमें सर्वत्र प्रभुकी लीला होती रहती है। आनन्दकन्द प्रभु सर्वदा यहाँ विचरण करते रहते हैं, परन्तु कोई ही महाभागी उनका दर्शन कर पाता है। सर्वान्तर्यामी प्रभुने जो तुमसे कहा है कि—'तुम्हारा इधर क्या काम है ? जाओ अभी घूमो' इसका अभिप्राय यही है कि तुम अभी प्रभुके पास जानेके अधिकारी नहीं हो, अभी संसार-चक्रमें भ्रमण करो।' इसलिये प्रभुकी आज्ञाका पालन करते हुए तुम उस प्रभुका सदा चिन्तन किया करो, फिर उसकी दया तुम्हारे ऊपर अवश्य होगी।

आठ बजे शामको हमारी नौका मथुरा पहुँची। महात्माजीसे मैंने लाख प्रार्थना की कि हमारे साथ ही चलकर रहिये। परन्तु वह न माने। फिर तो मथुरामें खोजनेपर भी वे हमें न मिल सके। और हमने निरुत्साह अपने परिवारके साथ वहाँसे घरके लिये प्रस्थान किया।



## चित्र-परिचय

रावणादि राक्षसोंका वध करनेके अनन्तर जब वनवासकी अवधिका केवल एक ही दिन रह गया तो राक्षसराज विभीषण भगवान् श्रीरामके अयोध्या-गमनके लिये यक्षपति कुबेरका पुष्पक नामक अति शीघ्रगामी विमान ले आये। भगवान् अपने रीछ-वानरोंके दल-बल-सहित उसी विमानश्रेष्ठपर चढ़कर अयोध्या लौट रहे हैं। इधर अयोध्यावासी नर-नारी बड़ी उत्सुकतासे भगवान्‌को आकाशमार्गमें आते देख रहे हैं।

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥




स्त्री-शूद्र-विड्-द्विज-नृपा ह्यधमास्ततोऽन्ये याताः समानपदवीं परमस्य पुंसः ।
कल्याणयानमधिरुह्य बलेन यस्याश्चेतः कथं शरणमेषि न भक्तिमेनाम् ॥


वर्ष ७ | गोरखपुर, मार्गशीर्ष १९८९ दिसम्बर १९३२ | संख्या ५ पूर्ण संख्या ७७


## मूढता

ऐसी मूढता या मनकी ।
परिहरि रामभगति सुरसरिता आस करत ओस-कनकी ॥
धूमसमूह निरखि चातक ज्यों तृषित जानि मति घनकी ।
नहिं तहँ शीतलता न वारि पुनि हानि होत लोचनकी ॥
ज्यों गच-काँच बिलोकि सेन जड़ छाँह आपने तनकी ।
टूटत अति आतुर अहारबस छति बिसारि आननकी ॥
कहँलौं कहौं कुचाल कृपानिधि जानत हौ गति जनकी ।
तुलसिदास प्रभु हरहु दुसह दुख करहु लाज निज पनकी ॥

# कल्याण



शरीर, वाणी और मनसे न तो स्वयं ऐसा कोई कार्य करो, जिससे वायुमण्डलमें दूषित भाव फैले और न ऐसे दूषित वायुमण्डलमें रहो जिसका प्रभाव तुम्हारे शरीर, वाणी और मनपर हो। मनुष्य जो कुछ भी शरीरसे कर्म करता है, वाणीसे शब्दोच्चारण करता है और मनसे चिन्तन करता है, उसका प्रभाव वहाँके वायुमण्डलपर पड़ता है, उसके परमाणु वहाँके वायुमण्डलमें न्यूनाधिकरूपसे फैल जाते हैं, जो उस वायुमण्डलमें रहनेवाले प्रत्येक वस्तुपर अपना प्रभाव डालते हैं।

× × ×

समस्त आकाशमें सर्वत्र वायु व्याप्त है। वायु ही शरीरके अन्दर प्राणरूपसे रहता है। श्वासका अन्दर जाना और बाहर निकलना वायुका ही कार्य है। यह अन्दर जाने-आनेवाला वायु अन्दर जाते समय बाहरके परमाणुओंको अन्दर ले जाता है और बाहर निकलते समय भीतरके परमाणुओंको बाहर लाकर वहाँके वायुमण्डलमें छोड़ देता है।

× × ×

भीतर गये हुए परमाणु जितनी अधिक या कम शक्तिके होते हैं, उतना ही अधिक या कम प्रभाव वे उस मनुष्यके मनपर डाल सकते हैं। परन्तु उन परमाणुओंको ग्रहण करनेवाला मन यदि उनसे प्रतिकूल भावोंके शक्तिशाली परमाणुओंसे भरा होता है तो उसपर उनका असर बहुत ही कम होता है, वे टकराकर वापस बाहर निकल जाते हैं, तथापि मनको स्पर्श कर आनेका कुछ-न-कुछ असर होता ही है, चाहे उस समय उसका पता न लगे। बार-बार यदि वैसे ही परमाणु अन्दर जाते रहेंगे तो कालान्तरमें मनके अन्दर रहे हुए प्रतिकूल परमाणुओंको दबाकर या नष्ट करके वे अपना पूरा अधिकार विस्तृत कर लेंगे।

× × ×

बाहरसे जानेवाले परमाणुओंके अनुकूल परमाणु यदि अन्दर भी होते हैं तो उनका शीघ्र और अधिक असर होता है, जैसे किसीके मनमें धन या स्त्रीको प्राप्त करनेकी वासना है और इसी प्रकारकी वासनाको बढ़ानेवाले परमाणु श्वासके साथ वायुके सहारेसे अन्दर आवें तो इनका असर बहुत शीघ्र होता है और अधिक होता है।

श्वासके साथ अन्दरसे बाहर जानेवाले परमाणु भी अपने न्यूनाधिक बलके अनुसार ही वायुमण्डलमें अधिक या कम दूरीतक फैलते हैं। जिनके मनकी सङ्कल्प-शक्ति बहुत बढ़ी हुई होती है, वे अपने मानसिक भावोंको बहुत दूरतक भेज सकते हैं और अपनेसे कमजोर सङ्कल्प-शक्तिवाले अधिकसंख्यक मनुष्योंके मनपर प्रभाव डाल सकते हैं। जिनकी मानसिक शक्ति कमजोर है, उनके विचार बाहर जाकर न तो बहुत दूरतक फैल सकते हैं और न अधिकसंख्यक लोगोंके मनोंपर प्रभाव ही डाल सकते हैं। यहाँ एक बात ध्यानमें रखनी चाहिये कि संकल्पशक्ति प्रायः उन्हींकी अधिक बढ़ती है जिनके सङ्कल्प सत् या सात्त्विक होते हैं।

× × ×

परन्तु बुरे सङ्कल्पोंका भी कम प्रभाव नहीं पड़ता, क्योंकि आजकल तो वायुमण्डलमें प्रायः वैसे ही सङ्कल्प अधिक फैले हुए रहते हैं और लोगोंके मन भी उन्हींके अनुकूल परमाणुओंसे भरे हुए हैं। यह सिद्धान्त है कि ग्रहण करनेवाला अपने सजातीय या अनुकूल पदार्थोंको ही शीघ्र और अधिकतासे ग्रहण करता है।

× × ×

जिन लोगोंके मनोंमें विषाद, शोक, हिंसा, द्वेष, वैर, अभिमान, लोभ, दम्भ, क्रोध, काम, कायरता, नास्तिकता, ईर्षा और भय आदि दूषित सङ्कल्प भरे होते हैं वे स्वयं अपना ही अनिष्ट नहीं करते, प्रत्युत अपने सङ्कल्पोंको वायुके द्वारा बाहर भेजकर

आसपासके सारे वायुमण्डलको दूषित कर देते हैं, जिससे वहाँ रहनेवाले सभी मनुष्योंके मनपर उन दूषित सङ्कल्पोंका किसी-न-किसी अंशमें असर होता है। और होते-होते वहाँका बाहरी और भीतरी वायुमण्डल इतना अधिक दूषित हो जाता है कि निर्दोष सरल मनके नये मनुष्यको वहाँ आकर प्रायः उसी प्रकारका बननेके लिये बाध्य होना पड़ता है। कई खास-खास स्थानों या महकमोंमें ऐसी बातें प्रायः प्रत्यक्ष देखी जाती हैं।

× × ×

जिस स्थानमें सच्चे साधुलोग अधिक बसते हैं, चाहे वे वाणीसे कोई भी उपदेश न देते हों या किसीसे मिलते-जुलते भी न हों, उस स्थानका वायु-मण्डल शुद्ध और साधु-भावोंसे भरा रहता है। जहाँ इसके विपरीत चोर, डाकू, व्यभिचारी, कपटी, कामी और क्रोधी मनुष्य रहते हैं, वहाँका वायुमण्डल, उन लोगोंके ऊपरसे अच्छे-अच्छे उपदेशकी बातें कहनेपर भी, दूषित रहता है। इसका पता समझदार मनुष्यको भलीभाँति लग जाता है, इसीलिये ऐसे महात्माओंके निवासमात्रमें परम लाभ माना गया है जो सर्वथा लोकसमाजसे अलग और मौन रहते हैं परन्तु जिनका अन्तःकरण केवल भगवद्भावोंसे भरा होता है। उनके अन्दरसे निकली हुई भगवद्भावोंकी किरणें सारे वायु-मण्डलमें फैलकर वहाँ सर्वत्र सदाचार, साधुशील और भगवत्प्रेमकी ज्योति छिटका देती है, और उसके प्रकाशको पाकर पामर प्राणी भी कृतार्थ हो जाते हैं।

× × ×

वायुमें दो गुण हैं—शब्द और स्पर्श। वायु स्वयं अन्य किसी गुणवाला न होनेपर भी जहाँ स्पर्श करता है वहींके परमाणुओंको लेकर उनको इधर-उधर बिखेर देता है। सुगन्धके स्थानसे सुगन्ध और दुर्गन्धके स्थानसे दुर्गन्ध लेकर उसे चारों ओर फैला देता है, इसी प्रकार सुन्दर संगीत-ध्वनि अथवा कर्कश कठोर शब्दको भी पकड़कर दूर-दूरतक उनका विस्तार कर देता है। इन बाहरी चीजोंके फैलानेमें ही इसका कार्य समाप्त नहीं हो जाता, यह मनके अन्दर-के भावोंको भी स्पर्श करता है और उन्हें ग्रहणकर बाहर लाकर इधर-उधर फैलाता है। यह अच्छे-बुरे भावोंके परमाणुओंको बाहरसे भीतर और भीतरसे बाहर ले जाया करता है। यह क्रिया वायुमें सदा-सर्वदा होती ही रहती है; इसीलिये जहाँ सन्त बसते हैं वहाँका वायुमण्डल शुद्ध तथा असन्तोंके निवासस्थलका अशुद्ध माना गया है। तीर्थोंमें ऐसे सन्तजन ही रहा करते थे, इसीसे उनको शुद्ध तथा दूसरोंको शुद्ध करनेवाले माना गया है।

× × × ×

श्रीरामचरितमानसमें कहा है कि काकभुशुण्डिजी-के आश्रमके चारों ओर चार-चार कोसतक काम, क्रोधादि विकार नहीं आ सकते थे। अब भी कई महात्माओंकी सन्निधिमें पापके विचारोंका रुक जाना या मनमें बिल्कुल ही न उठना देखा-सुना गया है। जब मनके अन्दर रहनेवाले अच्छे-बुरे विचारोंसे भी वायुमण्डल प्रभावित हो सकता है, तब वाणी और शरीरकी क्रियाओंका वायुमण्डलपर असर होना तो आसान बात है। अतएव काकभुशुण्डिजीके आश्रममें, जहाँ मनके सर्वथा भगवद्गत होनेके साथ ही नित्य हरि-कथा हुआ करती थी, वैसा होनेमें कोई आश्चर्य या अनहोनी बात नहीं माननी चाहिये।

× × ×

जिसप्रकार मनमें कभी बुरे विचार नहीं लाने चाहिये उसी प्रकार वाणीसे भी किसी बुरे शब्दका उच्चारण नहीं करना चाहिये। अश्लील, असत्य, अहितकर, व्यर्थ, अप्रिय, अपमानजनक, क्रोधभरी, दर्पपूर्ण, नास्तिकताका समर्थन करनेवाली, भय और अभिमान-

से भरी वाणी कभी नहीं बोलनी चाहिये । ऐसी वाणीका उच्चारण करनेसे वहाँका वायुमण्डल दूषित होता है। जिसको लक्ष्य करके ऐसी वाणी बोली जाती है, उसपर तो बुरा असर होता ही है, परन्तु जहाँतक वह ध्वनि जाती है वहाँतकके प्राणियोंके मनोंपर वह बहुत बुरा असर डालती है । जैसे शूरताकी वाणीसे मनुष्यमें शूरता आती है, वैसे ही कायरोंकी भयभरी वाणी लोगोंको कायर बना देती है । रणवाद्य और चारणोंकी जोशीली कविताओं और सन्तोंकी वैराग्यकी बानियोंका अद्भुत प्रभाव प्रत्यक्ष देखा जाता है ।

× × ×

इसी प्रकार शरीरसे—किसी भी इन्द्रियसे ऐसी कोई चेष्टा नहीं करनी चाहिये, जो वायुमण्डलको दूषित करनेवाली हो । सारांश यह कि मनको सदा शुद्ध संकल्पों और सत् विचारोंसे भरे रक्खो, वाणीके द्वारा सदा सत्य, हितकर, मधुर और उत्तम वचन बोलो और शरीरसे सर्वदा-सर्वथा उत्तम क्रिया करो । इसीमें अपना और जगत्का हित है । इसी प्रकार जहाँ ऐसे शुद्ध मन, वाणी और शरीरवाले सज्जन महानुभाव रहते हों, उन्हींके समीप रहो और उन्हींका संग करो । न स्वयं बुरा वायुमण्डल पैदा करो और न बुरे वायुमण्डलमें निवास ही करो ।

× × ×

जो अपने मनमें वैरकी भावना रखता है, वह जगत्में अपने वैरी उत्पन्न करता है; जो प्रेमके संकल्प करता है, वह प्रेमियोंकी संख्या बढ़ाता है; जो भोगोंमें मन लगाता है, वह भोगोंमें रचा-पचा रहता है; जिसके मनमें शूरता है, वह शूरताका वातावरण पैदा करता है; जो कायर है, वह कायरता फैलाता है; जो भक्त है, वह भक्त पैदा करता है; जो अभक्त है, वह नास्तिकता फैलाता है; जो भयसे काँपता है, वह आसपास भयका विस्तार करता है; जो निर्भय रहता है, वह सबको निर्भय बनाता है; जो सुखी है, वह जगत्को सुखी करता है; जो रात-दिन शोक, दुःख और विषादमें डूबा रहता है, वह सबको यही चीजें देता है; और जो भगवान्में प्रेम करता है, वह भगवत्प्रेमियोंकी संख्या बढ़ाता है । अतएव सब विषयोंको सर्वदा दूरकर केवल भगवत्प्रेमसे ही हृदयको सर्वथा भर दो। कदाचित् ऐसा न कर सको तो मनमें सदा आदर्श सात्त्विक शुद्ध विचारोंका पोषण करो और उन्हींको बढ़ाओ । ऐसा करनेसे तुम्हारे आसपासका वायुमण्डल सात्त्विक बन जायगा । सात्त्विक विचारोंकी क्रमशः वृद्धि होते रहनेसे तुम्हारी संकल्पशक्ति बढ़ जायगी, फिर तुम अपने सद्विचारोंको बहुत दूर-दूरतक लोगोंके हृदयकी गहराईतक पहुँचाकर सबको सात्त्विक बना सकोगे । तुम सुखी बनोगे और बिना ही किसी उपदेश-आदेशके स्वभावतः ही जगत्के बहुत बड़े भागको भी सुखी बना सकोगे ।

× × ×

वे सात्त्विक और शुद्ध विचार ये हैं—अहिंसा, सत्य, शौच, दया, प्रेम, दान, क्षमा, संयम, त्याग, वैराग्य, निरभिमानिता, एकान्तप्रियता, कोमलता, सरलता, नम्रता, सेवाभाव, सहिष्णुता, परधर्मके प्रति सम्मान, द्वेषहीनता, समता, सन्तोष, गुणग्राहकता, दोषदृष्टिका अभाव, सुहृदपन, ममता तथा अहंकारका अभाव, मान-बड़ाईकी सर्वथा अनिच्छा, सर्वभूतहित, और भगवत्परायणता आदि ।

× × ×

बस, मन-वाणी-शरीरसे निरन्तर सावधानी और लगनके साथ इन्हीं सब सद्गुणों और सत्संकल्पोंको बढ़ाते रहो । स्वयं तर जाओगे और असंख्य प्राणियोंको तारनेमें सहायक होगे ।

"शिव"

# तत्त्व-विचार

( लेखक—श्रीजयदयालजी गोयन्दका )

एक सज्जन निम्नलिखित चार प्रश्न करते हैं—

( १ ) केवल एक ईश्वरकी शरणसे ही मनुष्य परमपदको प्राप्त हो सकता है और ईश्वरकी शरणके समान दूसरा कोई सरल तथा सुगम मार्ग नहीं है तो फिर सद्गुण और सदाचारसहित हठयोग, राजयोग, कर्मयोग और सांख्ययोग आदि नाना प्रकारके कठिन मार्ग क्यों बतलाये जाते हैं ?

( २ ) स्त्री, पुत्र, धन, मकान एवं अन्य सब पदार्थ सांसारिक सुख देनेवाले हैं और पूर्वकृत सुकृतके फलरूपसे मिलते हैं, उनके क्षय और नाशमें ईश्वरकी दयाका दर्शन कैसे किया जाय ?

( ३ ) सिंह, सर्प, चोर, डाकू, रोग एवं विष आदि सब वस्तुएँ दुःखदायक हैं और पूर्वकृत पापकर्मके फलरूपमें प्राप्त होती हैं, इन मानसिक और शारीरिक दुःखोंकी प्राप्ति और वृद्धिमें ईश्वरकी दयाका दर्शन कैसे करें ?

( ४ ) श्रीमद्भगवद्गीताके दूसरे अध्यायके १९ वें श्लोकमें भगवान् कहते हैं कि 'जो इस आत्माको मारनेवाला समझता है तथा जो इस आत्माको मरनेवाला समझता है वे दोनों ही ठीक नहीं समझते क्योंकि यह आत्मा न किसीको मारता है और न किसीके द्वारा मारा जा सकता है।' और २० वें श्लोकमें कहते हैं कि 'शरीरके नाश होनेपर आत्माका नाश नहीं होता।' इस कथनका असली आशय क्या है ? क्योंकि इसके तात्पर्यको न समझनेवाले मूर्खलोग इसका विपरीत अर्थ मान लेते हैं और कहते हैं कि श्रीभगवान् अर्जुनको इसप्रकारका उपदेश देकर जब मनुष्योंको ही मारनेके लिये उत्साहित करते हैं तो फिर पशु, पक्षियोंको मारनेमें हिंसा और पाप क्यों मानना चाहिये ?

इन प्रश्नोंका संक्षेपमें उत्तर इसप्रकार है—

१—ईश्वरकी शरणके समान दूसरा कोई सरल मार्ग नहीं है, यह सर्वथा सत्य है। इसीलिये भगवान्ने गीतामें मुक्तिके नाना मार्ग दिखलाकर अन्तमें सबका सार यही बतलाया है कि 'तू सम्पूर्ण धर्मों ( के आश्रय ) को छोड़कर केवल एक मेरी शरण हो जा, मैं तुझे सम्पूर्ण पापोंसे छुड़ा दूँगा, शोक मत कर।'

महर्षि पतञ्जलिने भी योगदर्शनमें ईश्वर-शरणागतिको ही सबसे सहज उपाय बतलाया है।

'ईश्वरप्रणिधानाद्वा, ततः प्रत्यक्चेतनाधिगमोऽप्यन्तरायाभावश्च ।

'समाधिसिद्धिरीश्वरप्रणिधानात्' इत्यादि सूत्रों द्वारा केवल ईश्वरप्रणिधानसे ही सम्पूर्ण विघ्नोंका नाश और परमपदकी प्राप्ति बतलायी गयी है।

जिस समय विभीषण भगवान्के शरण आये हैं, उस समय स्वयं भगवान् सुग्रीवको कहते हैं।

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते ।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥

( वा० रामायण )

जो पुरुष एक बार भी मेरी शरण होकर प्रार्थना करता है कि मैं तेरा हूँ, उसको मैं सम्पूर्ण भूतोंसे अभय कर देता हूँ यह मेरा व्रत है—

'मम प्रण शरणागत भयहारी'

महाभारतके अनुशासनपर्वमें युधिष्ठिरके प्रति पितामह भीष्मजीने कहा है—

वासुदेवाश्रयो मर्त्यो वासुदेवपरायणः ।
सर्वपापविशुद्धात्मा याति ब्रह्म सनातनम् ॥

भगवान् वासुदेवके आश्रित और वासुदेव-

परायण हुआ मनुष्य सम्पूर्ण पापोंसे पवित्र होकर सनातन ब्रह्मको प्राप्त हो जाता है।

इसी प्रकार कठोपनिषद्में नचिकेताके प्रति भगवान् यमने भी कहा है—

एतदालम्बनं श्रेष्ठमेतदालम्बनं परम्।
एतदालम्बनं ज्ञात्वा ब्रह्मलोके महीयते॥

इसका आश्रय यानी शरण श्रेष्ठ है, यह आश्रय सर्वोत्कृष्ट है, इस आश्रयको जानकर ब्रह्मलोकमें पूजित होता है।

इस तरह श्रुति, स्मृति, इतिहास, पुराण और शास्त्रोंमें जगह-जगह 'ईश्वर-शरण' की भूरि-भूरि प्रशंसा की गयी है। अतएव केवल एक परमेश्वरकी शरणसे ही मनुष्य परमपदको प्राप्त हो सकता है इसमें कोई संशय नहीं। और यही सबकी अपेक्षा सुगम और सरल मार्ग भी है। परन्तु जैसे कोई उदरके अनेक रोगोंसे पीड़ित मूर्ख रोगी हरीतकी-के गुण और प्रभावको न जाननेके कारण उसमें विश्वास नहीं करता, केवल हरीतकीमात्रके सेवनसे सब रोगोंकी निवृत्तिको असम्भव समझता है, अतः उसके लिये चतुर वैद्य हरीतकीको छोड़कर या अन्य प्रकारकी हरीतकी-मिश्रित अन्यान्य नानाप्रकारकी कठिन ओषधियोंके सेवनका प्रबन्ध करता है, वैसे ही ईश्वरके दया आदि गुण और प्रभावके रहस्यको न जाननेके कारण, जिनकी ईश्वरमें श्रद्धा और प्रेम कम है या बिलकुल ही प्रेम नहीं है अथवा जो केवल ईश्वरशरणमात्रसे मुक्ति नहीं मानते हैं, उनके लिये हठयोग, राजयोग, कर्मयोग और सांख्ययोग आदि नाना प्रकारके कठिन मार्ग बतलाये गये हैं।

२—स्त्री, पुत्र, धन एवं मकान आदि जो भी कुछ सांसारिक सुखदायक वस्तु हैं, पारमार्थिक बुद्धिद्वारा देखा जाय तब तो एक परमात्माके [illegible] अन्य कोई वस्तु ही नहीं है। किन्तु नाना-रूपसे प्रतीत होनेके कारण महात्माजन इन सबको स्वप्नवत् बतलाते हैं। यदि विवेक-बुद्धिद्वारा देखा जाय तो सांसारिक सम्पूर्ण सुखदायक पदार्थ भी दुःखरूप ही हैं परन्तु मोहके कारण अज्ञानी मनुष्य दुःखको ही सुख मानकर फँस जाते हैं।

जैसे मोहके कारण अज्ञानवश पतंग साक्षात् मृत्युरूप दीपशिखा, लालटैन, बिजलीकी रोशनी इत्यादिको सुख मानकर उसके संगसे जल मरते हैं, वैसे ही अज्ञानी मनुष्य मोहवश साक्षात् मृत्यु-रूप स्त्री-धनादि सांसारिक विषय-भोगोंको सुख मानकर उनके संगसे बारम्बार मृत्युके मुखमें पड़ते हैं। श्रुति कहती है—

न साम्परायः प्रतिभाति बालं
प्रमाद्यन्तं वित्तमोहेन मूढम्।
अयं लोको नास्ति पर इति मानी
पुनः पुनर्वशमापद्यते मे॥
(कठ० २।६)

जो मूढ धनके मोहसे मोहित होकर प्रमत्त हो रहा है, उसको परलोक नहीं भासता। यह लोक है, परलोक नहीं है इसप्रकार माननेवाला बारम्बार मेरे वशमें होता है यानी मृत्युको प्राप्त होता है।

कोई दयालु पुरुष पतंगोंको मोहवश मृत्युकी ओर जाते देख उनके दुःखसे द्रवितचित्त हो उनके हितके लिये दीपक, बिजली या लालटैन इत्यादिकी रोशनीको कम कर देता है या बुझा देता है, किन्तु इस रहस्यको न जाननेके कारण पतंग उलटे दुखी होते हैं और समझते हैं कि हमारी मनोकामना अपूर्ण रह गयी, तो भी रोशनीको बुझानेवाले पुरुषकी तो उनपर बड़ी भारी दया ही समझी जाती है। ऐसे ही काञ्चन, कामिनी आदि विषय-भोगोंके क्षय और नाशमें भी परम दयालु परमात्माकी दयाका ही दर्शन करना चाहिये।

३—सिंह, सर्प, चोर, डाकू, रोग एवं विष आदि जो भी कुछ दुःखदायक वस्तु हैं, वे भी वास्तवमें परमार्थबुद्धिद्वारा देखा जाय तो परमात्माके अतिरिक्त अन्य कुछ नहीं है, किन्तु नानारूपसे प्रतीत होनेके कारण महात्माजन इन सबको भी स्वप्नवत् बतलाते हैं। यदि विवेकबुद्धिद्वारा विचार किया जाय तो शारीरिक और मानसिक सम्पूर्ण व्याधियों-की प्राप्तिमें यानी शारीरिक और मानसिक सम्पूर्ण दुःखोंकी उत्पत्ति और वृद्धिमें ईश्वरकी दया पद-पद-पर दिखलायी देती है।

(क) जैसे न्यायकारी दयालु राजा अपराध करनेवाली प्रजाको दण्ड भुगताकर पवित्र कर देता है वैसे ही परम दयालु परमात्मा पापी मनुष्यको शरीर और मनके द्वारा सांसारिक दुःख भुगताकर पवित्र कर देता है।

(ख) जैसे दयालु वैद्य कुपथ्य करनेवाले रोगी-को कुपथ्यके परिणाममें प्रत्यक्ष दोष दिखाकर कुपथ्यसे बचा देता है, वैसे ही परमदयालु परमात्मा पापोंके परिणामरूप दुःखके समय भक्तके हृदयमें इसप्रकार प्रेरणा कर देता है कि यह दुःख तेरे पूर्वमें किये हुए पापोंका फल है। इससे उसकी पाप करनेकी वृत्ति क्षय होती जाती है।

(ग) विवेक-बुद्धिद्वारा दुःखोंको सहन करनेसे आत्मबलकी वृद्धि होती है, उसमें वीरता, धीरता, गम्भीरता और तितिक्षा आदि गुण बढ़ते हैं। किसी कविने कहा है—

सुन्दर सोई सूरमा लोट-पोट हो जाय।
ओट कछू राखें नहीं चोट हृदयपर खाय॥

—इसप्रकार सहन करते-करते वे वीर पुरुष भगवत्की दयासे भगवत्-प्राप्तिके पात्र बन जाते हैं। भगवान्ने कहा है—

यं हि न व्यथयन्त्येते पुरुषं पुरुषर्षभ।
समदुःखसुखं धीरं सोऽमृतत्वाय कल्पते॥
(गीता अ० २। १५)

हे पुरुषश्रेष्ठ! दुःख-सुखको समान समझनेवाले जिस धीर पुरुषको यह इन्द्रियोंके विषय व्याकुल नहीं कर सकते, वह मोक्षके योग्य होता है।

(घ) शारीरिक क्लेशकी प्राप्ति होनेपर उसको परम तप मानकर सहन करनेसे परम तपके फलकी प्राप्ति है, बृहदारण्यक उपनिषद्के ११ वें ब्राह्मणमें इसका वर्णन है।

(ङ) भगवान् श्रीकृष्ण जब कुन्तीदेवीको वर देने लगे तब कुन्ती देवीने कहा कि विपत्तिकालमें आपकी विशेष याद आती है अतएव मैं आपसे सदा विपत्ति ही माँगती हूँ। किसी कविने भी कहा है—

सुखके माथे सिल पड़ो, जो नाम हृदयसे जाय।
बलिहारी वा दुःखकी, जो पल-पल राम रटाय॥

(च) शर-शय्यापर शयन करते हुए पितामह भीष्म कहते हैं कि 'मैंने जो कुछ भी पाप किये हैं वे सब रोगरूपसे प्राप्त हो जायँ और मुझे सदाके लिये उऋण बना दें, मेरा पुनर्जन्म न हो।'

अतएव मनुष्यको उचित है कि वह पद-पद-पर ईश्वरकी दयाका दर्शन करते हुए दुःखोंको ईश्वरका प्रदान किया पुरस्कार समझकर आनन्द-के साथ उन्हें स्वीकार करे।

४—श्रीमद्भगवद्गीताके दूसरे अध्यायके श्लोक १९ एवं २० में भगवान्का तात्पर्य 'शोक, स्नेह और मोहके कारण क्षात्र-धर्मसे गिरे हुए अर्जुनके कल्याणके लिये विकार और क्रियारहित अविनाशी आत्माकी नित्यता और नाशवान् शरीरकी अनि-त्यता दिखलाकर तत्त्व-ज्ञानका उपदेश देना एवं दुष्टोंका संहार करनेके उद्देश्यसे अर्जुनको उत्साह दिलाकर धर्मयुक्त युद्धमें लगाना' प्रतीत होता है।

यहाँ पशु, पक्षी आदि जीवोंके प्राण-वियोगके विषयमें भगवान्का कुछ भी कहना नहीं है। इन श्लोकोंसे मोहवश पशु-पक्षी आदि जीवोंके प्राण-वियोगका आशय निकालना सर्वथा अनुचित एवं

प्रसङ्गविरुद्ध है। निरपराधी पशु-पक्षी आदि जीवोंके प्राण-वियोगको हिंसा न समझकर मोहसे या स्वार्थ-सिद्धिके लिये किसी जीवको मारना केवल मूर्खता ही नहीं, पाप है।

(क) विकार और क्रियारहित अचल, नित्य, चेतन, अव्यक्त, अव्यय, अज, अविनाशी आत्माका किञ्चित्मात्र भी किसी प्रकार क्षय या नाश नहीं हो सकता और यह शरीर अन्तवन्त यानी क्षणभङ्गुर, अनित्य होनेके कारण अवश्यमेव ही नाशवान् है। इसप्रकार आत्मा और शरीरका तत्त्व भगवान्ने अर्जुनको इसलिये बतलाया कि वह युद्धमें *अपने या प्रियजनोंके शरीर-नाशसे* आत्माका नाश एवं आत्मामें विकार न मान ले। क्योंकि आत्मा न तो हनन क्रियाका कर्म है और न कर्ता ही है।

(ख) नीति और धर्मसे सम्मत होनेके कारण क्षात्र-धर्मके अनुसार युद्धमें मनुष्योंका मारना भी पाप नहीं है। बारह वर्षका वनवास एवं एक वर्षका अज्ञातवास भोगकर भी धरोहररूपसे रक्खा हुआ राज्य न मिलनेके कारण अर्जुनको दुर्योधनादिके साथ युद्ध करनेके लिये तैयार होना पड़ा था। इसी हेतु अर्जुनके लिये यह युद्ध धर्म-मय बतलाया गया। नहीं तो क्रोध, लोभ या मोह-के वशमें होकर मन, वाणी या शरीरसे किसी भी जीवको किञ्चिन्मात्र भी दुःख पहुँचाना पाप है, फिर प्राण-वियोगकी तो बात ही क्या।

(ग) नीति और धर्मके विरुद्ध होनेके कारण दुर्योधनादिके लिये यह युद्ध पापमय था। क्योंकि वनवाससे आये हुए पाण्डवोंको धरोहररूपसे रक्खा हुआ उनका राज्य माँगनेसे समयपर न लौटाना महापाप था।

इतना ही नहीं, नीचबुद्धि दुर्योधन आदि स्वार्थ और मोहके वशमें होकर प्रजा एवं पाण्डवोंके साथ बहुत अत्याचार किया करते थे। भीमको विष देना, पाण्डवोंको लाक्षाभवनमें जलाकर नाश करनेकी व्यवस्था करना, युधिष्ठिरको छलसे जुएमें हरा देना, निरपराधिनी सती द्रौपदीका भरी सभामें वस्त्र हरण करना एवं उसके केश पकड़कर खींचना, वनमें पाण्डवोंको क्लेश देनेके लिये जाना, बिना ही अपराध विराटकी गौओंको हरण करना, न्याय-युक्त सन्धि न कर पापमय युद्धके लिये हठ करना, भगवान् श्रीकृष्णके समझानेपर भी न मानना एवं उनको कैद करनेके लिये कोशिश करना, इत्यादि बहुत-से पापोंके कारण वे कुटुम्बसहित मारनेके योग्य समझे गये।

(घ) पाण्डव धर्मात्मा थे और दुर्योधनादि पापी थे। इसीलिये दलदलमें फँसी हुई गौकी तरह राज्य और प्रजाको दुष्टोंके हाथसे छुड़ाकर धर्मात्मा पाण्डवोंको सौंपने एवं उनका यश बढ़ानेके उद्देश्यसे भगवान्ने अर्जुनको निमित्त बनाकर संसारके हितके लिये कर्ण, दुर्योधनादि लोगोंका नाश करना उचित समझा। शास्त्रमें ऐसे आततायियोंको बिना ही विचारे मारनेका विधान है।

अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः।
क्षेत्रदारापहर्ता च षडेते ह्याततायिनः॥
आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन्।
नाततायिवधे दोषो हन्तुर्भवति कश्चन॥

आग लगानेवाला, विष देनेवाला, बिना शस्त्र-वालेपर शस्त्रसे प्रहार करनेवाला, धन हरनेवाला, मकान आदि छीननेवाला एवं स्त्रीको हरनेवाला—ये छः प्रकारके आततायी होते हैं। इन आततायियोंको बिना ही विचारे मार देना चाहिये। आततायियोंको मारनेमें और मरवानेमें कोई भी दोष नहीं होता। तो भी धर्म और दयाकी दृष्टिसे मारनेकी अपेक्षा समझाकर काम निकालना उत्तम है। इसलिये भगवान् श्रीकृष्णजीने दुर्योधनादि दुष्टोंको सन्धि करनेके लिये नाना प्रकारसे स्वयं समझानेकी चेष्टा की, किन्तु दुर्योधनने किसी प्रकार भी सन्धि करना स्वीकार नहीं किया। उसका मरण अवश्यम्भावी

था इसीलिये भगवान्‌ने अर्जुन, भीम आदिके द्वारा उन सबको मरवाया। भगवान्‌के अवतार ग्रहण करनेमें भी यही कारण था। गीतामें भगवान्‌ने कहा भी है—

परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्मसंस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे युगे॥
(४।८)

साधु पुरुषोंका उद्धार करनेके लिये और दूषित कर्म करनेवालोंका नाश करनेके लिये एवं धर्मके स्थापन करनेके लिये मैं युग-युगमें प्रकट होता हूँ। इसीलिये दुष्टोंका संहार करके प्रजाके हितके लिये धर्मात्मा युधिष्ठिरके हाथमें राज सौंपकर भगवान्‌ने धर्मकी स्थापना की एवं वेदव्यासादि ऋषियोंद्वारा और पितामह भीष्मद्वारा उपदेश दिलाकर तथा स्वयं उपदेश देकर प्रिय भक्त युधिष्ठिर और अर्जुन आदिका उद्धार किया।

(ङ) क्षत्रियोंके लिये नीति और धर्मयुक्त युद्ध करना परम धर्म एवं स्वार्थ-बुद्धिसे लाभप्रद कहा है—

स्वधर्ममपि चावेक्ष्य न विकम्पितुमर्हसि।
धर्म्याद्धि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत्क्षत्रियस्य न विद्यते॥
(गीता २।३१)

अपने धर्मको देखकर भी तू भय करनेको योग्य नहीं है क्योंकि धर्मयुक्त युद्धसे बढ़कर दूसरा कोई कल्याणकारक कर्तव्य क्षत्रियके लिये नहीं है।

हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम्।
तस्मादुत्तिष्ठ कौन्तेय युद्धाय कृतनिश्चयः॥
(गीता २।३७)

तू या तो मरकर स्वर्गको प्राप्त होगा, अथवा जीतकर पृथिवीको भोगेगा। इससे हे अर्जुन! युद्धके लिये निश्चयवाला होकर खड़ा हो।

स्वार्थबुद्धिको एवं अहंकारको सर्वथा त्यागकर न्यायसे किसीका मारना तो वास्तवमें मारना ही नहीं है।

भगवान् कहते हैं—

यस्य नाहंकृतो भावो बुद्धिर्यस्य न लिप्यते।
हत्वापि स इमाँल्लोकान्न हन्ति न निबध्यते॥
(गीता १८।१७)

जिस पुरुषके अन्तःकरणमें 'मैं कर्ता हूँ' ऐसा भाव नहीं है तथा जिसकी बुद्धि सांसारिक पदार्थोंमें और कर्मोंमें लिपायमान नहीं होती, वह पुरुष इन सब लोकोंको मारकर भी वास्तवमें न तो मारता है और न पापसे बँधता है। जैसे अग्नि, वायु और जलके द्वारा अनायास किसीके मर जानेपर उन्हें कोई पाप नहीं होता, इसी प्रकार कर्तृत्वाभिमानसे रहित निःस्वार्थी पुरुष पापका भागी नहीं होता। देहाभिमान और स्वार्थसे रहित केवल संसारके हितके लिये प्रारब्धवश जिसकी सम्पूर्ण क्रियाएँ होती हैं, उस पुरुषके शरीर और इन्द्रियोंद्वारा यदि किसी प्राणीकी हिंसा होती हुई लोकदृष्टिमें देखी जाय तो भी वह वास्तवमें हिंसा नहीं है। क्योंकि आसक्ति, स्वार्थ और अहंकारके न होनेसे किसी प्राणीकी हिंसा हो ही नहीं सकती और बिना कर्तृत्व-अभिमानके किया हुआ कर्म वास्तवमें अकर्म ही है। इसलिये वह पुरुष पापसे नहीं बँधता।

आवश्यकता है निरन्तर अभ्यास करते रहनेकी। बिना अभ्यासके कुछ भी नहीं हो सकता। अभ्यास और वैराग्यरहित जीवन व्यर्थ है। विचार करो—समस्त दृश्य-जगत् संकल्पसे पूर्ण है। जैसा संकल्प करोगे, ठीक उसी भाँति दृष्टिगोचर होने लगेगा। संकल्प समुद्र-जल-बिन्दुवत् है। अनन्त संकल्पसमूह ही संसार है। वास्तवमें संकल्पसे इतर कुछ भी नहीं है। ऐसा विचार करके विश्वप्रपञ्चकी आसक्तिका नाश कर दो। आसक्तिके नाश करते ही तुम्हें भगवन्नाम-निष्ठाकी उपलब्धि होगी।

श्रीमंगलमय हरिका सम्मान करो, बार-बार उनका स्मरण करो, प्रत्येक वस्तुमें उन्हींको देखो, निरन्तर प्रीति करो, उनके विरहमें रोओ, उनकी यादमें आँसू बहाओ। —उड़ियाबाबाजी

# अर्जुनका विषाद

( लेखक-साधु श्री टी० एल० वास्वानीजी )



गीतामें बारम्बार केवल एक ही शब्द-पर ज़ोर दिया गया है। वह शब्द है—योग। हम गीताके प्रत्येक अध्यायमें इस शब्दको पाते हैं। अतः गीताको हम योगशास्त्र कह सकते हैं। *गीता प्राचीन भारतकी प्रतिभाका पुष्प है और इस पुष्प-की सुगन्ध योग है।* योगशास्त्रको समझनेके लिये गीता-समुद्रमें डुबकी लगानी पड़ेगी।

योग कई प्रकारके होते हैं। उनमेंसे एकको हम प्रकृति-योग कहेंगे। गीतामें इसका संक्षेपतः निर्देशमात्र हुआ है। विश्वकोषमें विषयोंका विस्तृत वर्णन नहीं होता। इस प्रकृति-योगके विषयमें गेटे ( *Goethe* ) ने भी बहुत कुछ लिखा है। मैं उसे एक ऋषि मानता हूँ। एक दूसरे प्रकारका भी योग है मैं इसीके विषयमें यहाँ कुछ कहूँगा। मैं इस दूसरे प्रकारके योग—विज्ञान-योगके प्रतिपाद्य विषयका वर्णन नहीं करना चाहता। आधुनिक युग विज्ञान-का युग है। प्राचीन भारतमें मनोविज्ञानका बहुत अध्ययन होता था। *अनतिदूर भविष्यमें यूरोप और अमेरिका हिन्दू-मनोविज्ञानका अधिकाधिक अध्ययन करेंगे।* विज्ञान केवल आधुनिक युगके लिये ही है।

एक तीसरे प्रकारका योग होता है। वह आत्म-योग है। गीतामें इसीकी व्याख्या हुई है। जब मैं गीतामें वर्णित योगका निर्देश करता हूँ तो मेरा अभिप्राय आत्म-योगसे होता है। प्रकृति-योग और विज्ञान-योगमें हम दृश्य वस्तुका ध्यान करते हैं, परन्तु आत्म-योगमें हम नित्यताको अपने हृदयमें धारण करते हैं। गीताके अनुसार आत्मा सत्यताका मूल है और हम अपने भीतर अनन्तको वहन करते हैं। क्योंकि हमारे भीतर आत्माका अवस्थान है। हम बहुधा इसे स्थूल शरीरमें ही आबद्ध मानते हैं। गीता आत्म-योगका पाठ्य ग्रन्थ है। यह योग हमारे आध्यात्मिक विकासका पुष्प है। गीताका आलोचनात्मक अध्ययन करनेका अर्थ है मनुष्यके चेतनात्मक विकासकी अवस्थाओंका समझना। यह श्रेणियाँ कौन-सी हैं?

पहली अवस्था यन्त्र-पुरुष (Machine-man) की है। हममेंसे अधिकांश पुरुष यन्त्रवत् काम करते हैं। हमने यन्त्रकी गणना करते देखी है। कुछ लोगोंका ऐसा ख़याल है कि आनेवाले युद्धमें यन्त्र-पुरुष (Machine-man) ही युद्धक्षेत्रमें लड़ेंगे! हममेंसे अधिकांश यन्त्र-पुरुष (Machine-man) हैं। और जबतक हम यन्त्र-अवस्थासे ऊपर नहीं उठते, *आध्यात्मिक विकासका प्रारम्भ नहीं हो सकता।*

दूसरी अवस्था निरीक्षण ( Inspection ) की है। तीसरी अवस्था निराशा और विषादकी है। गीताके पहले अध्यायका नाम विषाद-योग है। विषाद शब्दके महत्त्व-पर हम आगे कुछ लिखेंगे। विषादका एक अर्थ है—निराशा। मनुष्य यन्त्र-युगके आगे बढ़ता है, यन्त्रकी प्रेरणासे बहुत-से काम करके किसी शान्त अवसरपर जब वह अकेला पड़ता है तो *विषादमें प्रवेश करने लगता है।* वह पूछता है, यह सब क्या है? कुछ रहस्यात्मक ग्रन्थ इसे धर्ममेघावस्थाके नामसे पुकारते हैं। मानस-शास्त्रकी दृष्टिमें मनुष्यके ऊपर एक प्रकारका मेघ आच्छादित होता है तब वह जीवनसे ऊब जाता है। हो सकता है कि उसे परिवारके भरण-पोषणकी चिन्ता हो अथवा वह किसी प्रकारसे अपनी जीविका उपार्जन करनेमें लगा हो। वह प्रतिदिन अपने आफिसमें जाकर काम करता हो परन्तु उसे देखनेसे जान पड़ेगा कि उसे जीवनमें बिल्कुल ही मज़ा नहीं मिलता। इसे ही विषादकी अवस्था कहते हैं, यही मेघाच्छन्न अवस्था है। इस अवस्थामें आनेपर मनुष्य बहुत ही व्यथित हो उठता है। ऐसा मनुष्य ईश्वरकी ओर अपने हृदयको उठाकर तथा बाहुओंको उसकी ओर फैलाकर कहता है—'हे सहायक और शान्ति प्रदान करनेवाले प्रभु! तुम कहाँ हो?' इस स्थितिमें वह किसी भी ऐसे पुरुषको नहीं पाता जो उसे प्रफुल्लित करे और कहे कि—'भाई! परम पदके यात्री! साहस करो, साहस करो!' यह जगत् उसके लिये वीरान हो जाता है, वह अपनेको निरवलम्ब पाता है। तथापि मेरे विचारसे वह बड़ा भाग्यशाली है। बादल घिरते हैं परन्तु शीघ्र ही उसके ऊपर दयाकी वृष्टि होती है। *अवश्य ही* बहुत कम लोग इस अवस्थाके झोंकेको बर्दाश्त कर सकते हैं। मैं अपने जीवन-वेदके आधारपर कहता हूँ, जबतक तुम

इस विषाद—निराशा—निरवलम्बकी तीसरी अवस्थामें नहीं पहुँचते तबतक तुम्हारा आध्यात्मिक जीवन उन्नत नहीं हो सकता। अर्जुन इस तीसरी अवस्थामें आता है, उसके ऊपर विस्मृतिका मेघ आच्छादित होता है और वह अपने हथियार रख देता है। तब वह चौथी अवस्थाके समीप पहुँचता है। अर्जुन किसप्रकार तीसरीसे चौथी अवस्थामें पहुँचता है? गीतामें पाँच आत्मिक अवस्थाएँ हैं। पहली तीनोंका उल्लेख मैं कर चुका हूँ। किसप्रकार श्रीकृष्ण अर्जुनको विषादसे उबारते हैं। चौथी अवस्थाको हम किसी अंशमें मोहकी अवस्था कह सकते हैं। यह मोह क्या वस्तु है? मोहके अभिप्रायको समझे विना गीताको समझना कठिन है। श्रीकृष्णका प्रधान शब्द 'मोह' है। अर्जुन विषाद-ग्रस्त है और श्रीकृष्ण उसे छुटकारा करानेके लिये आते हैं। अर्जुनको अभी मोहका पाठ सीखना है। अर्जुन कहता है—'प्रभो! मैं कृपासे आविष्ट हूँ, किसप्रकार मैं अपने सगे-सम्बन्धियों, बन्धु-बान्धवों, देशभाइयोंके साथ युद्ध कर सकता हूँ?' श्रीकृष्ण बड़ी कठिनाईसे अर्जुनको समझा पाते हैं कि 'वह कृपा और दयासे नहीं बल्कि वस्तुतः मोहसे, आसक्तिसे ग्रस्त है।' अर्जुनके समान हमें भी मोहका पाठ सीखना है। इस भूतलपर प्रत्येकको योद्धा होना है और मोहका पाठ पढ़े विना हम आध्यात्मिक जीवनके क्षेत्रमें नहीं लड़ सकते। इसप्रकार हममेंसे अनेकों भाई रूपमें आसक्त हैं, रूपमें आसक्त होनेके कारण ही हमें दुःख अनुभव करना पड़ता है। एक आदमी था। उसे अपनी स्त्रीमें बहुत ही आसक्ति थी, उसीके लिये वह आफिसमें काम करता था, उसके रहनेके लिये उसने एक सुन्दर घर बनाया। आफिसके कामसे फुरसत पानेपर उसका अधिकांश समय स्त्रीके पास ही व्यतीत होता था। वह सोचता रहता था कि मुझे स्त्रीसे प्रेम है। एक बार वह उसे लेकर मोटरकी सैरके लिये निकला। अचानक उसकी मोटर दूसरी मोटरसे टकरा गयी। ईश्वरकी कृपासे वह मनुष्य और उसकी स्त्री दोनों बच गये। परन्तु बेचारी स्त्री घायल हो गयी, उसकी नाक कट गयी। पतिके मनमें उठता था कि मैं स्त्रीको प्यार करता हूँ। उसने उसे अस्पताल पहुँचाया। उसकी जान तो बच गयी परन्तु उसकी नाक जाती रही। अब वह वैसी खूबसूरत न रही और अब उसका पति भी अधिक समय-तक उसके पास नहीं रहता। वही सुन्दर आत्मा उसके भीतर है, वह अब भी भक्तिपूर्वक उसकी सेवा करती है, उस सुन्दर घरमें वह उसी प्रकार उसकी प्रतीक्षा करती है, परन्तु उसका स्वामी कहीं अन्यत्र है। बहुधा जिसे हम प्रेमके नामसे पुकारते हैं, वह किसी रूपके प्रति अभि-लाषा अथवा आसक्ति होती है। जब रूपमें सुन्दरता नहीं रह जाती तब हम उससे मुँह मोड़ लेते हैं। इसे प्रेम कहोगे या मोह? यदि तुम आध्यात्मिक जीवनमें उन्नति करना चाहते हो तो मोहमें आसक्त न हो। बहुधा जिसे हम प्रेम कहते हैं वह आसक्ति होती है। अपने जीवनको प्रेममय बनाओ परन्तु याद रहे आसक्ति प्रेम नहीं है। रूपसे लिपटना आसक्ति है, मोह है; परन्तु सत्यमें रमण करना प्रेम है।

अर्जुन भावके द्वारा प्रवाहित हो जाता है और इस भावको कृपाके नामसे पुकारता है। परन्तु वस्तुतः यह कृपाका भाव नहीं है। अर्जुन आत्मश्लाघामें पड़कर समझता है कि वह कृपा, करुणासे अभिभूत हो गया है। पीछे श्रीकृष्ण अर्जुनको समझा देते हैं कि यह कृपा नहीं है। अर्जुन अपनी चेतनाके विश्लेषण करनेके लिये रुकना नहीं चाहता। परन्तु आध्यात्मिक उन्नतिके लिये यह विश्लेषण आवश्यक है। प्रत्येक मनुष्यको जो आध्यात्मिक जीवनके पथमें पैर रखना चाहते हैं सचेत रहना चाहिये कि वह भ्रान्तिमें न पड़ें। श्रीकृष्ण कहते हैं—'अर्जुन! तुम कृपासे आविष्ट नहीं हुए हो, बल्कि मोहासक्त हो रहे हो।' गीताका एक प्रधान उपदेश है—'निर्मोही बनो।' आओ थोड़ी देर विचारें, मोह क्या वस्तु है? इस सम्बन्धमें मैं तुम्हें हिन्दुओंके उस विश्लेषणका स्मरण दिलाऊँगा जिसमें पापको काम, क्रोध, लोभ, मोह और अहङ्कारमें विभाजित किया है। इस विभाजनका आधार क्या है? इनमें कामका नम्बर पहला आता है, कामसे ही इच्छा उत्पन्न होती है। बौद्ध और हिन्दू-मानस-शास्त्रके अनुसार समस्त दुःखोंका मूल है इच्छा। शास्त्रोंमें इसे तृष्णाके नामसे पुकारा है। सीधी-सादी भाषामें हम इसे काम, इच्छाके नामसे पुकारते हैं। कामके बाद क्रोधका नम्बर आता है। हमें पहले इच्छा होती है, हम एक चीजको चाहते हैं, फिर उसे अधिकारमें करना चाहते हैं, उसके पीछे दौड़ते हैं, उसे पकड़ना और कब्जेमें किये रखना चाहते हैं; हम भ्रमसे समझते हैं कि उस वस्तुको पास रखनेसे ही हमें आनन्द मिलेगा। तुमको मैं अपने रास्तेमें होकर जाते देखता हूँ, तुम मेरी

इच्छामें बाधक बनते हो और मुझे क्रोध उत्पन्न हो जाता है। यदि हमारी इच्छामें बाधा न आवे तो क्रोध नहीं उत्पन्न हो सकता। इसप्रकार हम देखते हैं कि मनोवैज्ञानिक-दृष्टिसे क्रोध कामके बाद उत्पन्न होता है। अब देखना है कि किसप्रकार क्रोधके बाद लोभ आता है। तृष्णापर विजय प्राप्त हुई कि हमने शोकको जीत लिया। इच्छाको जीतनेका अर्थ है आनन्दके साम्राज्यको अधिकृत करना। यह द्वन्द्व क्यों मचा हुआ है ? कारण यह है कि हम और तुम एक ही वस्तुको चाहते हैं। बहुतेरे दूसरे मनुष्य भी उसीको चाहते हैं और इसीलिये द्वन्द्व मचा है। हम युद्ध और पारस्परिक प्रतिद्वन्द्विताके क्षेत्रमें घूम रहे हैं। मैंने बतलाया है कि इच्छाके बाद क्रोधका आविर्भाव होता है।

अब क्रोधके बाद किसप्रकार लोभका उदय होता है ? हम नाना प्रकारके वस्तुओंकी इच्छा करते हैं। इस प्रकृति-क्षेत्रमें, रूपके मैदानमें हम नाना विषयोंके पीछे दौड़ते हैं। अब इन रूपोंका वर्गीकरण किया जाता है। कुछ रूप पदार्थोंसे बने होते हैं। कभी-कभी हम पदार्थोंके पीछे दौड़ पड़ते हैं। हम घर चाहते हैं, सोना चाहते हैं, चाँदी चाहते हैं और क्या-क्या नहीं चाहते। हम अमुक-अमुक वस्तुपर अपना अधिकार चाहते हैं। ये वस्तुएँ पदार्थोंके विशेष रूप हैं। अब जब हम इनमेंसे किसी रूपको चाहते हैं तो हमें लोभ होता है। परन्तु इच्छा-जगत्‌में केवल पदार्थोंके रूप ही नहीं हैं बल्कि चेतनाके रूप भी हैं। केवल घरको ही रूप नहीं है बल्कि हममेंसे प्रत्येकको रूप हैं, क्योंकि हम व्यक्त-जगत्‌के एक अंश हैं। किसी व्यक्तिविशेषका रूप सुन्दर या भद्दा हो सकता है इस-प्रकार देखो, मोह कैसे उत्पन्न होता है ? जब तुम प्राकृतिक वस्तुओंकी इच्छा करते हो तो तुम्हें *लोभ* सताता है, और जब चेतनात्मक पदार्थोंकी इच्छा करते हो तो मोह। मित्र-से हमें वियोग होता है और हम दुखी हो जाते हैं। श्री-कृष्ण अर्जुनसे कहते हैं—'तुम रूपमें आसक्त हो। तुम्हें रूप और तत्वकी विवेचना करनी चाहिये। तत्त्व तो आत्मा है। तुम रूपासक्त कब होते हो ? जब आत्माको भूल जाते हो। अन्तमें अहङ्कार आता है। यह भी मोह-का ही रूप है। प्राकृतिक रूपोंकी इच्छा करना लोभ है, चेतनात्मक रूपोंकी इच्छा करना मोह है और अपने रूपकी इच्छा करना अहङ्कार है। हम अहङ्कारी कैसे बनते हैं ? मैं अपने रूपके विषयमें देखता हूँ और कहता हूँ कि मैं तुमसे अच्छा हूँ, तुमसे बड़ा हूँ, तुम्हें मेरी बात माननी पड़ेगी। हमें यह अहङ्कार कैसे उत्पन्न होता है ? हम अपने रूपको चाहते हैं। कैसी मूर्खता है ? क्योंकि रूप अनित्य है, एक न-एक दिन इसका नाश होगा और हम इसको न जानेंगे। गीता कहती है—'अपने रूपमें आसक्त होना ही अहङ्कार है।' संसारके अनेकों महापुरुषोंको अहङ्कारके कारण दुःख उठाना पड़ा है। नेपोलियन जो आधुनिक युगका सबसे बड़ा कर्मिष्ठ पुरुष माना जाता है बहुतेरे सुन्दर साहस और बुद्धिमानीके गुण उसमें थे, परन्तु वह अहङ्कारी था। इस दृष्टिसे शिवाजी नेपोलियनसे श्रेष्ठ थे। शिवाजी नम्र पुरुष थे, परन्तु *नेपोलियन वैसा न था*। अपने रूपके ऊपर आसक्त होना ही अहङ्कार है। और मोह-भ्रान्त होकर बाहरी रूपपर आसक्त होना है। श्रीकृष्णकी एक महती शिक्षा यह है कि, 'रूप और आत्माकी विवेचना करो। आत्मा बाह्य रूप नहीं है।' इस बातको समझे *बिना हम गीताको नहीं समझ सकते*। श्रीकृष्ण अर्जुनसे कहते हैं कि 'तुम्हें युद्धमें उतरनेका साहस नहीं होता क्योंकि तुम रूपमें आसक्त हो रहे हो।' अर्जुन कहते हैं—'मेरा मन घूम रहा है, मैं किंकर्त्तव्यविमूढ हो रहा हूँ।' अर्जुन काँप रहा है। विषादका एक अर्थ है क्षीणता। *इस समय अर्जुन क्षीणतासे दुखी हो रहा है।* जब तुम्हारा शरीर थक जाता है, तुम जीवनमें उदास दीख पड़ते हो। बेचारे अर्जुनका शरीर शिथिल हो रहा है, वह कहता है—'मेरा मन घूम रहा है।' दुर्योधनने जो अर्जुन, उसके भाइयों और द्रौपदीको कष्ट दिया, उसे अर्जुनने खूब सोचा है। कौरवोंने जो उन्हें नाना प्रकारसे सताया है उसका चिन्तन करके अर्जुनकी उत्साहशीलता शिथिल हो गयी है, वह क्षीणताके कारण दुखी हो रहा है।



# परमार्थ-साधनके आठ विघ्न


भगवत्-प्राप्तिके साधकको या परमार्थ-पथके पथिकको एक-एक पैर सँभालकर रखना चाहिये । इस मार्गमें अनेकों विघ्न हैं । आज उनमेंसे आठ प्रधान विघ्नोंके सम्बन्धमें कुछ आलोचना करनी है—वे आठ ये हैं——आलस्य, विलासिता, प्रसिद्धि, मान-बड़ाई, गुरुपन, बाहरी दिखाव, पर-दोष-चिन्तन और सांसारिक कार्योंकी अत्यन्त अधिकता ।

**आलस्य**—आलसी मनुष्यका जीवन तमोमय रहता है । वह किसी भी कामको प्रायः पूरा नहीं कर पाता। आज-कल करते-करते ही उसके जीवनके दिन पूरे हो जाते हैं । वह परमार्थकी बातें सुनता-सुनाता है, उसे अच्छी भी लगती हैं, परन्तु आलस्य उसे साधनमें तत्पर नहीं होने देता । श्रद्धावान् पुरुष भी आलस्यके कारण उद्देश्य-सिद्धितक नहीं पहुँच पाता । इसीलिये श्रद्धाके साथ 'तत्परता' की आवश्यकता भगवान्‌ने गीतामें बतलायी है । आलस्यसे तत्परताका विरोध है, आलस्य सदा यही भावना उत्पन्न करता रहता है कि 'क्या है, पीछे कर लेंगे ।' जब कभी उसके मनमें कुछ करनेकी भावना होती है, तभी आलस्य प्रमाद, जम्हाई, तन्द्रा आदिके रूपमें आकर उसे घेर लेता है अतएव आलस्यको साधन-मार्गका एक बहुत बड़ा शत्रु मानकर जिस किसी उपायसे भी उसका नाश करना चाहिये ।

**विलासिता**—विलासी पुरुषको मौज-शौकके सामान जुटानेमें ही फुरसत नहीं मिलती, वह साधन कब करे ? पहले सामान इकट्ठा करना, फिर उससे शरीरको सजाना, यही उसका प्रधान कार्य होता है । कभी साधु-महात्माका संग करता है तो उसकी क्षण-भरको यह इच्छा होती है कि मैं भी भजन करूँ परन्तु विलासिता उसको ऐसा करने नहीं देती । भाँति-भाँतिके नये-नये फैशनके सामान संग्रह करना और उनका मूल्य चुकानेके लिये अन्याय और असत्यकी परवा न करते हुए धन कमानेके काममें लगे रहना इन्हींमें उसका जीवन बीतता है । शौकीन मनुष्यके धनका अभाव तो प्रायः बना ही रहता है, क्योंकि वह आवश्यक-अनावश्यकका ध्यान छोड़कर जहाँ कहीं भी कोई शौककी बढ़िया चीज देखता है, उसीको खरीद लेता है या खरीदना चाहता है । न रुपयोंकी परवा करता है और न अन्य किसी प्रकारका परिणाम सोचता है । सुन्दर मकान, बढ़िया-बढ़िया बहुमूल्य महीन वस्त्र, सुन्दर भोजन, इत्र-फुलेल, कंघे, दर्पण, जूते, घड़ी, छड़ी, पाउडर आदिकी तो बात ही क्या है, खाने-पहनने, बिछाने, बैठने, चलने-फिरने, सूँघने-देखने और सुनने-सुनाने आदि सभी प्रकारके सामान उसे बढ़िया-से-बढ़िया और सुन्दर-से-सुन्दर चाहिये । वह रात-दिन इन्हींकी चिन्तामें लगा रहता है । वैराग्य तो उसके पास भी नहीं फटकने पाता । वह कभी-कभी भगवान्‌से प्रार्थना करता है कि 'हे भगवन् ! मेरे मनमें आपके प्राप्त करनेकी इच्छा है, परन्तु मेरे शौकके सामान सदा बने रहें, मुझे नये-नये विलास-द्रव्योंकी प्राप्ति होती रहे । और मैं इसी प्रकार विलासितामें डूबा हुआ ही आपको भी पा लूँ ।' कहना नहीं होगा कि यह प्रार्थना भी उसकी क्षणभरके लिये ही होती है । ऐसे लोगोंको करोड़पतिसे कंगाल होते देखा जाता है और अर्थ-कष्टके साथ ही आदतसे प्रतिकूल स्थितिमें रहनेको बाध्य होनेका एक महान् कष्ट उन्हें विशेषरूपसे भोगना पड़ता है । जो मनुष्य भगवत्-प्राप्ति तो चाहता है परन्तु वैराग्य नहीं चाहता, और सादा जीवन बितानेमें संकोचका अनुभव करता है, वह भगवत्प्राप्तिके मार्गपर अग्रसर नहीं हो सकता ।

अत विलासिताके भावको मनमें आते ही उसे तुरन्त निकाल देना चाहिये । यह भाव तरह-तरहकी युक्तियाँ पेश करके पहले पहले 'कर्तव्य' समझाकर आश्रय प्राप्त कर लेता है, फिर बढ़कर मनुष्यको तबाह कर डालता है, अतएव इससे विशेष सावधान रहना चाहिये। विलासी पुरुषोंका सग करना या उनके आसपास रहना भी विलासितामें फँसानेवाला है। इसलिये विलासिताको परम शत्रु समझ इसका सर्वथा नाश करके सभी बातोंमें सादगीका आचरण करना चाहिये। विलासितामे अनेक हानियाँ हैं परन्तु निम्नलिखित दस हानियाँ तो होती ही है, इस बातको याद रखना चाहिये ।

| | |
|---|---|
| १ धनका नाश, | ६ धर्मका नाश, |
| २ आरोग्यताका नाश, | ७ सत्यका नाश, |
| ३ आयुका नाश, | ८ वैराग्यका नाश, |
| ४ सादगीके सुखका नाश, | ९ भक्तिका नाश, |
| ५ देशके स्वार्थका नाश, | १० ज्ञानका नाश । |

**प्रसिद्धि**—ससारमें ख्याति साधन-मार्गका एक बड़ा विघ्न है । इसीसे सन्तोंने भगवत्प्रेमको वैसे ही गुप्त रखनेकी आज्ञा दी हैं जैसे भले घरकी स्त्री जारके अनुरागको छिपाकर रखती है। साधककी प्रसिद्धि होते ही चारों ओरसे लोग उसे घेर लेते हैं । साधनके लिये उसे समय मिलना कठिन हो जाता है । उसका अधिक समय सैकड़ों हजारों आदमियोंसे बात चीत करने और पत्र-व्यवहारमे बीतने लगता है। जीवनकी अन्तर्मुखी वृत्ति बहिर्मुखी बनने लगती है। होते होते उसका जीवन सर्वथा बहिर्मुख हो जाता है । वह बाहरके कामोंमें ही लग जाता है और क्रमश गिरने लगता है । परन्तु प्रसिद्धिमें प्रिय भाव उत्पन्न हो जानेके कारण उसे वह सदा बढ़ाना चाहता है और यों दिनों दिन अधिकाधिक लोगोंसे परिचय प्राप्त कर लेता है । फिर उसका असली साधकका स्वरूप तो रहता नहीं, परन्तु प्रसिद्धि कायम रखनेके लिये वह दम्भ आरम्भ कर देता है और वैसे ही रात-दिन जलता और नये-नये ढोंग रचा करता है, जैसे निर्धन मनुष्य धनी कहानेपर अपने उस झूँठे दिखाऊ धनीपनको कायम रखनेके लिये अन्दर-ही-अन्दर जलता और जाल रचता रहता है । उसका जीवन कपट, दु ख और सन्तापका घर बन जाता है । ऐसी अवस्थामें साधनका तो स्मरण ही नहीं रहता । अतएव इस अवस्थाकी प्राप्ति न हो, इससे पहले ही बढ़ती हुई प्रसिद्धिको रोकनेकी चेष्टा करनी चाहिये । यह बात याद रखनी चाहिये—'जिनकी प्रसिद्धि नहीं हुई और भजन होता है, वे पूरे भाग्यवान् हैं । जितनी प्रसिद्धि है, उससे ज्यादा भजन होता है तो भी अधिक डर नहीं है । जितना भजन होता है उतनी ही प्रसिद्धि है तो गिरनेका भय है । जितना भजन होता है उससे कहीं ज्यादा प्रसिद्धि हुई तो वह गिरने लगा और जहाँ कोई बिना भजनके ही भजनानन्दी कहलाता है वहाँ तो उसका पतन हो ही चुका ।'

**मान बड़ाई**—यह बड़ी मीठी छुरी है या विषभरा सोनेका घड़ा है । देखनेमें बहुत ही मनोहर लगता है परन्तु साधन-जीवनको नष्ट करते इसे देर नहीं लगती। ससारके बहुत बड़े-बड़े पुरुषोंके बहुत बड़े-बड़े कार्य मान-बड़ाईके मोलपर बिक जाते हैं। असली फल उत्पन्न करनेके पहले ही वे सब मान-बड़ाईके प्रवाहमें बह जाते हैं । मानकी अपेक्षा भी बड़ाई अधिक प्रिय मालूम होती है। बड़ाई पानेके लिये मनुष्य मानका त्याग कर देता है, लोग प्रशसा करें, इसके लिये मान छोड़कर सबसे नीचे बैठते और मानपत्र आदिका त्याग करते लोग देख जाते हैं । बड़ाई मीठी लगी कि साधन-पथसे पतन हुआ । आगे चलकर तो उसके सभी काम बड़ाईके लिये ही होते हैं । जबतक साधनसे बड़ाई होती है तबतक वह साधकका भेष रखता है । जहाँ किसी कारणसे

परमार्थ-साधनमें रहनेवाले मनुष्योंकी निन्दा होने लगती है, वहीं वह उसे छोड़कर जिस कार्यमें बड़ाई होती है उसीमें लग जाता है। क्योंकि अब उसे बड़ाईसे ही काम है, भगवान्‌से नहीं। अतएव मान-बड़ाईकी इच्छाका सर्वथा त्याग करना चाहिये। परन्तु सावधान, यह वासना बहुत ही छिपी रह जाती है, सहजमें इसके अस्तित्वका पता नहीं लगता। मालूम होता है, हम बड़ाईके लिये काम नहीं कर रहे हैं, परन्तु यदि निन्दा जरा भी अप्रिय लगती है और बड़ाई सुनते ही मनमें सन्तोष-सा प्रतीत होता है या आनन्दकी एक लहर-सी उठकर होठोंपर हँसीकी रेखा-सी चमका देती है तो समझना चाहिये कि बड़ाईकी इच्छा अवश्य मनमें है। बहुत-से मनुष्य तो भोगोंतकका त्याग भी बड़ाई पानेके लिये ही करते हैं। यद्यपि न करनेवालोंकी अपेक्षा बड़ाईके लिये किया जानेवाला त्याग या धार्मिक सत्कार्य बहुत ही उत्तम है, परन्तु परमार्थदृष्टिसे मान-बड़ाईकी इच्छा अत्यन्त हेय और निन्दनीय होनेके साथ ही साधनसे गिरानेवाली है।

**गुरुभाव**—साधन-अवस्थामें मनुष्यके लिये गुरु-भावको प्राप्त हो जाना बहुत ही हानिकारक है। ऐसी अवस्थामें, जब वह स्वयं ही सिद्धावस्थाको प्राप्त नहीं होता, जब उसीका साधनपथ रुक जाता है, तब वह दूसरोंको तो कैसे पार पहुँचावेगा? ऐसे ही कच्चे गुरुओंके सम्बन्धमें यह कहा जाता है, जैसे अन्धा अन्धोंकी लकड़ी पकड़कर अपने सहित सबको गड्ढेमें डाल देता है, वैसी ही दशा इनकी होती है। परमार्थ-पथमें गुरु बननेका अधिकार उसीको है जो सिद्धावस्थाको प्राप्त कर चुका हो। जो स्वयं लक्ष्यतक नहीं पहुँचा है, वह यदि दूसरोंके पहुँचानेका ठेका लेने जाता है तो उसका परिणाम प्रायः बुरा ही होता है। शिष्योंमेंसे कोई सेवा करता है तो उसपर उसका मोह हो जाता है। कोई प्रतिकूल होता है तो उसपर क्रोध आता है। सेवकके विरोधीसे द्वेष होता है। दलबन्दी हो जाती है। जीवन बहिर्मुख होकर भाँति-भाँतिके झंझटोंमें लग जाता है। साधन छूट जाता है। उपदेश और दीक्षा देना ही जीवनका व्यापार बन जाता है। रागद्वेष बढ़ते रहते हैं और अन्तमें वह सर्वथा गिर जाता है। साधनपथमें दूसरोंको साथी बनाना, पिछड़े हुओंको साथ लेना, मित्रभावसे परस्पर सहायता करना, भूले हुओंको मार्ग बताना, साथमें प्रकाश या भोजन हो तो दूसरोंको भी उससे लाभ उठाने देना, मार्गके बीमारोंकी सेवा करना, अशक्तोंको शक्तिभर साहस, शक्ति और धैर्य प्रदान करना तो साधकका परम कर्तव्य है। परन्तु गुरु बनकर उनसे सेवा कराना, पूजा प्राप्त करना, अपनेको ऊँचा मानकर उन्हें नीचा समझना, दीक्षादेना, सम्प्रदाय बनाना, अपने मतको आग्रहसे चलाना, दूसरोंकी निन्दा करना और बड़प्पन बघारना आदि बातें भूलकर भी नहीं करनी चाहिये।

**बाहरी दिखाव**—साधनमें 'दिखाव' की भावना बहुत बुरी है। वस्त्र, भोजन और आश्रम आदि बातोंमें मनुष्य पहले तो संयमके भावसे कार्य करता है परन्तु पीछे उसमें प्रायः 'दिखाव' का भाव आ जाता है। इसके अतिरिक्त, 'ऐसा सुन्दर आश्रम बने, जिसे देखते ही लोगोंका मन मोहित हो जाय, भोजनमें इतनी सादगी हो कि देखते ही लोग आकर्षित हो जायँ। वस्त्र इस ढंगसे पहने जायँ कि लोगोंके मन उनको देखकर खिंच जायँ।' ऐसे भावोंसे भी ये कार्य होते हैं। यद्यपि यह दिखावटी भाव सुन्दर और असुन्दर दोनों ही प्रकारके चाल-चलन और वेष-भूषामें ही रह सकते हैं। बढ़िया कपड़े पहननेवालेमें स्वाभाविकता हो सकती है और मोटा खद्दर, या गेरुआ अथवा बिगाड़कर कपड़े पहननेवालेमें 'दिखाव'

का भाव रह सकता है। इसका सम्बन्ध ऊपरकी क्रियासे नहीं है, मनसे है। तथापि अधिकतर सुन्दर दिखानेकी भावना ही रहती है। लोकमें जो फैशन सुन्दर समझी जाती है, उसीका अनुकरण करनेकी चेष्टा प्रायः हुआ करती है। अन्दर सचाई होनेपर भी 'दिखाव' की चेष्टा साधकको गिरा ही देती है। अतएव इससे सदा बचना चाहिये।

**पर-दोष-चिन्तन**—यह भी साधन-मार्गका एक भारी विघ्न है। जो मनुष्य दूसरेके दोषोंका चिन्तन करता है वह भगवान्‌का चिन्तन नहीं कर सकता। उसके चित्तमें सदा द्वेषाग्नि जला करती है। उसकी जहाँ नजर जाती है, वहीं उसे दोष दिखायी देते हैं। दोषदर्शी सर्वत्र भगवान्‌को कैसे देखे ? इसी कारण वह जहाँ-तहाँ हर किसीकी निन्दा कर बैठता है। परदोषदर्शन और परनिन्दा साधनपथके बहुत गहरे गड्ढे हैं। जो इनमें गिर पड़ता है, वह सहज ही नहीं उठ सकता। उसका सारा भजन-साधन छूट जाता है। अतएव साधकको अपने दोष देखने तथा अपनी सच्ची निन्दा करनी चाहिये। जगत्‌की ओरसे उदासीन रहना ही उसके लिये श्रेयस्कर है।

**सांसारिक कार्योंकी अधिकता**—मनुष्यको घरके, संसारके, आजीविकाके, यहाँतक कि परोपकारतकके कार्य उसी हदतक करने चाहिये, जिसमें विश्राम करने तथा दूसरी आवश्यक बातें सोचनेके लिये पर्याप्त समय मिल जाय। जो मनुष्य सुबहसे लेकर रातको सोनेतक काममें ही लगे रहते हैं, उनको जब विश्राम करनेकी ही फुरसत नहीं मिलती, तब घण्टे दो घण्टे स्वाध्याय करने अथवा मन लगाकर भगवच्चिन्तन करनेको तो अवकाश मिलना सम्भव ही कैसे हो सकता है ? उनका सारा दिन हाय-हाय करते बीतता है, मुश्किलसे नहाने-खानेको समय मिलता है। वे उन्हीं कामोंकी चिन्ता करते-करते सो जाते हैं, जिससे स्वप्नमें भी उन्हें वैसी ही सृष्टिमें विचरण करना पड़ता है। असलमें तो सांसारिक पदार्थोंके अधिक संग्रह करनेकी इच्छा ही दूषित है। दानके तथा परोपकारके लिये भी धन संग्रह करनेवालोंके मानसिक दयनीय दुर्दशाके दृश्य प्रत्यक्ष देखे जाते हैं, फिर भोगके लिये अर्थ सञ्चय करनेवालोंके दुःख भोगनेमें तो आश्चर्य ही क्या है। परन्तु धन सञ्चय किया भी जाय तो इतना काम तो कभी नहीं बढ़ाना चाहिये, जिसकी सँभाल और देखभाल करनेमें ही जीवनका अमूल्य समय रोज दो घड़ी स्वस्थचित्तसे भगवद्भजन किये बिना ही बीत जाय। जिन बेचारोंके पेट पूरे नहीं भरते, उनके लिये तो कदाचित् दिन-रात मजदूरीमें लगे रहना और अधिक-से-अधिक कार्यका विस्तार करना क्षम्य भी हो सकता है परन्तु जो सीधे या प्रकारान्तरसे धनकी प्राप्तिके लिये ही कार्योंको बढ़ाते हैं, वे तो मेरी तुच्छ बुद्धिमें भूल ही करते हैं। निष्कामभावसे करनेकी इच्छा रखनेवाले पुरुष भी जब अधिक कार्योंमें व्यस्त हो जाते हैं, तब प्रायः निष्काम-भाव चला जाता है और कहीं-कहीं तो ऐसी परिस्थिति उत्पन्न हो जाती है जिसमें बाध्य होकर सकामभावका आश्रय लेना पड़ता है। अतएव जहाँतक बने साधक पुरुषको सांसारिक कार्य उतने ही करने चाहिये, जितनेमें गृहस्थीका खर्च सादगीसे चल जाय, प्रतिदिन नियमित रूपसे भजन-साधनको समय मिल सके, चित्त न अशान्त हो और न निकम्मेपनके कारण प्रमाद या आलस्यको ही अवसर मिले। कर्तव्य-पालनकी तत्परता बनी रहे। और मनुष्य-जीवनके मुख्य ध्येय 'भगवत्-प्राप्ति' का कभी भूलकर भी विस्मरण न हो।

विघ्न और भी बहुत-से हैं, पर प्रधान-प्रधान विघ्नोंमें ये आठ बड़े प्रबल हैं। साधकको चाहिये कि वह दयामय सच्चिदानन्दघन भगवान्‌की कृपा-पर विश्वास करके और उसीका आश्रय ग्रहण करके इन विघ्नोंका नाश कर दे। प्रभु-कृपाके बलसे असम्भव भी सम्भव हो जाता है। मनुष्य प्रभु-कृपापर जितना ही विश्वास करता है, उतना ही वह प्रभुकी सुखमय गोदकी ओर आगे बढ़ता है।

—हनुमानप्रसाद पोद्दार

श्रीहरिः

# श्रीगीता-जयन्ती

आगामी मार्गशीर्षशुक्ला ११ को श्रीगीता-जयन्तीका उत्सव है। गीताकी प्रशंसामें कुछ भी कहना उसका एक प्रकारसे अपमान करना है, जो साक्षात् श्रीभगवान्‌के श्रीमुख-कमलका वचन है, जिसके एक भी वचनका सहारा लेकर चलनेवाला मनुष्य अनायास ही भव-सागरसे तर जाता है। उस गीता माताकी जयन्तीका उत्सव मनाना मनुष्यमात्रका कर्तव्य है। जयन्ती-उत्सवमें और सब बातें सुविधाके अनुसार होनी ही चाहिये, परन्तु एक बात विशेषरूपसे होनी चाहिये, वह यह कि गीता-भक्तोंको गीताके उपदेशमय किसी भी श्लोकको आधार मानकर उसके अनुसार जीवन बनानेका प्रण करना चाहिये। हमारी समझसे निम्नलिखित तीन श्लोक इसके लिये बहुत ही उपयोगी हैं। श्लोक ये हैं—

त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।
कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत्॥ (१६।२१)
दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया।
मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते॥ (७।१४)
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः॥ (९।३४)

भगवान् कहते हैं—'हे अर्जुन! काम, क्रोध तथा लोभ ये तीन नरकके द्वार, आत्माका नाश करनेवाले हैं इसलिये इन तीनोंको त्याग देना चाहिये। मेरी यह त्रिगुणमयी अद्भुत माया बड़ी ही दुस्तर है, परन्तु जो पुरुष मुझको निरन्तर भजते हैं, वे इस मायासे तर जाते हैं (इसलिये भगवान्‌का नित्य भजन करना चाहिये)। तू मुझमें ही मन लगा, मेरा ही भक्त हो, मेरी ही पूजा कर, मुझको ही नमस्कार कर, इसप्रकार मेरी शरण होकर अपने आत्माको मुझमें लगाकर तू मुझको ही प्राप्त होगा।'

इसके अतिरिक्त प्रत्येक भाई-बहिनसे हमारी सविनय प्रार्थना है कि सभी लोग, जो गीताशास्त्रको मानते हों, चाहे वे किसी भी देश, वर्ण, जाति या श्रेणीके हों, उस दिन यथासाध्य निम्नलिखित कार्य करने-करानेका प्रयत्न अवश्य करें।

(१) गीता-ग्रन्थकी पूजा।
(२) गीतावक्ता भगवान् श्रीकृष्ण और रचयिता श्रीव्यासदेवका पूजन।
(३) यथासाध्य गीताका पारायण।
(४) पाठशालाओं और विद्यालयोंमें गीतापाठ, गीतापर व्याख्यान और गीता-परीक्षामें उत्तीर्ण छात्रोंको पुरस्कार-वितरण।
(५) गीता तत्त्वको समझने और गीताका प्रचार करनेके लिये स्थान-स्थानमें सभाएँ और गीता-प्रवचन तथा व्याख्यान।
(६) गीताजीकी सवारीके जुलूस निकाले जायँ।
(७) लेखक और कवि लेखों और कविताओंद्वारा गीता-धर्म-प्रचारमें सहायता करें।

# नम्र-निवेदन

(१) ईश्वराङ्कका पहला संस्करण समाप्त हो गया। दूसरा संस्करण २५०० का लगभग १५ दिनमें छपकर तैयार हो जानेकी आशा है। इतने समयतक जिन सज्जनोंके रुपये मनिआर्डरसे आते हैं या जिन सज्जनोंकी वी० पी० भेजनेकी आज्ञा मिलती है उनकी सेवामें अङ्क निकलनेपर भेजा जा सकेगा। तबतकके लिये प्रेमी और कृपालु ग्राहक महानुभावगण धीरज रक्खें। कष्टके लिये क्षमा करें। इधर प्रेसकी पुस्तकें और चित्र अधिक बिकनेके कारण कई पुस्तकें और चित्र आदि समाप्त हो गये जो 'ईश्वराङ्क' के साथ साथ छापने पड़े। अतः इस देरीके लिये क्षमा चाहते हैं।

(२) ईश्वराङ्क' का १८७५० प्रतियोंका पहला संस्करण प्रायः तीन ही महीनेमें समाप्त हो गया। इससे आपलोगोंके ईश्वर-प्रेम, आस्तिकता और कल्याणके प्रति प्रेमका प्रत्यक्ष परिचय मिलता है। नये-नये ग्राहकोंकी माँग देखकर केवल प्रचारकी दृष्टिसे खर्चका खयाल प्रायः छोड़कर २५०० प्रतियोंका यह दूसरा संस्करण फिर छापा गया है। माँगें आ रही हैं। अबकी बार इन अङ्कोंके निकल जानेपर तीसरा संस्करण छपनेकी सहजमें कोई सम्भावना नहीं है इसलिये जिन सज्जनोंको ग्राहक बनना हो उन्हें बहुत जल्दी ४≈) मनिआडरसे भेजकर ग्राहक बन जाना चाहिये।

यह स्मरण रखना चाहिये कि धर्मार्थ बाँटने, इनाम देने, उपहार देने और संग्रहमें रखनेके लिये यह बहुत ही उत्तम और उपकारी वस्तु है। भारतवर्षके प्रायः सभी भाषाओंके पत्रों और बड़े बड़े महानुभावोंने मुक्त-कण्ठसे ईश्वराङ्कके संग्रह करनेकी राय दी है। ४≈) देकर ग्राहक हो जानेपर अगले दस महीनोंके अङ्क भी मिल जाते हैं, यह विशेष सुभीता है। अतएव इन २५०० प्रतियोंके बहुत ही जल्दी बिक जानेकी सम्भावना है।

(३) जिन सज्जनोंने मान सम्मान, नामप्रकाशन या आर्थिक लाभकी कुछ भी आशा न रखकर निःस्वार्थ भावसे कल्याणके ग्राहक बनाये हैं और बना रहे हैं उनके हमलोग बड़े ही कृतज्ञ हैं। भगवान्‌के कार्यमें सहायता करनेवाले सज्जन श्रीभगवान्‌के बड़े ही कृपापात्र होते हैं। हमारा निवेदन है कि वे कृपापूर्वक कल्याणके प्रचारार्थ ग्राहक बढ़ानेमें कुछ परिश्रम और करें, जिससे ईश्वराङ्कका यह दूसरा संस्करण बहुत जल्दी प्रेमी पाठकोंके हाथोंमें चला जाय।

(४) यह स्मरण रहे कि कल्याणमें विज्ञापन आदिकी कोई आमदनी नहीं है यह सिर्फ ग्राहक संख्यापर ही निर्भर करता है। कल्याणकी पुरानी फाइलें और विशेषाङ्क जो बचे हैं वे भी बहुत उपयोगी हैं, प्रेमियोंको ग्राहक बनानेकी तथा पुरानी फाइलें बिकवाने और खरीदनेकी विशेष कोशिश करनी चाहिये।

—व्यवस्थापक

# श्रीरामायण-परीक्षा

श्रीरामायण परीक्षा आगामी माघ शुक्ल ५ सं० १९८९ ता० ३०-१-१९३३ से आरम्भ होगी। केन्द्रोंमें अभीसे तैयारी होनी चाहिये। पौष कृष्ण पक्षके अन्ततक परीक्षार्थियोंके आवेदनपत्र कार्यालयमें आ जाने चाहिये।

संयोजक, श्रीरामायण प्रचार समिति
C/o गीताप्रेस, गोरखपुर

# परमहंस-विवेकमाला

( लेखक—स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी )

( गतांकसे आगे )

## [ मणि १० ]




क बार दध्यङ ऋषिके आश्रममें देवराज इन्द्र आया। उसको अपने आश्रममें आया हुआ देखकर दध्यङ ऋषिने उसका बहुत प्रकारसे आदर-सम्मान किया और इसप्रकार कहने लगे—

दध्यङ—हे देवराज इन्द्र! आप तीन लोकके अधिपति हैं, अतिथिरूपसे मेरे आश्रममें पधारे हैं, इसलिये आपके प्रसन्न करनेको मैं क्या करूँ, वह आप कहिये। वह प्रजा बहुत ही भाग्यशालिनी है, जिसके घरपर राजा पधारे! घरपर आये हुए अतिथिका सम्मान करना गृहस्थका परम धर्म है और राजा-जैसे अतिथिका सत्कार करना तो लोक-परलोक दोनोंमें कीर्तिका हेतु है। कहिये मैं आपका क्या कार्य करूँ?

इन्द्र—हे दध्यङ ऋषि! यदि आप मुझे प्रसन्न करना चाहते हैं तो मुझे ब्रह्म-विद्याका उपदेश दीजिये, क्योंकि सब प्राणियोंको ब्रह्म-विद्याकी प्राप्ति होना ही दुर्लभ है। संसारके सब पदार्थ थोड़े पुण्यसे प्राप्त हो सकते हैं परन्तु ब्रह्मविद्या तो जब जन्म-जन्मान्तरके महान् पुण्य एकत्र होते हैं तभी किसीको प्राप्त होती है। मैं आपसे ऐसी ब्रह्मविद्याको प्राप्त करना चाहता हूँ। इसके सिवा मैं अन्य कुछ भी नहीं चाहता।

इन्द्रके इसप्रकारके वचन सुनकर दध्यङ ऋषि संशयमें पड़ गये। जैसे किसी कन्याका पिता 'मैं तुमको अपनी कन्या दूँगा' ऐसी किसीसे प्रतिज्ञा करके, पीछे उस पुरुषमें विद्यादि गुणोंको न देखकर 'इस गुणहीनको मैं अपनी कन्या दूँ या न दूँ' ऐसे संशयमें पड़ जाता है। इसी प्रकार दध्यङ इन्द्रको प्रिय पदार्थ देनेकी प्रतिज्ञा करके सोचमें पड़ गये। 'इन्द्र गुरु-भक्तिसे रहित है, विषयोंमें आसक्त है, इसलिये ब्रह्मविद्याका अधिकारी नहीं है' ऐसा विचारकर 'इन्द्रको ब्रह्मविद्या देना योग्य है या नहीं' ऋषि इस महान् संशयमें पड़ गये। 'यदि मैं ब्रह्मविद्या न दूँ, तो मेरी प्रतिज्ञा भङ्ग होती है और यदि अनधिकारी इन्द्रको ब्रह्मविद्या दूँ तो ब्रह्मविद्या निष्फल जायगी' इस उलझनमें पड़े हुए ऋषि बहुत देरतक सोचते रहे, तदनन्तर ऋषिने यह विचार किया कि अनधिकारीको ब्रह्मविद्या देनेमें इतना पाप नहीं, जितना प्रतिज्ञा करके प्रतिज्ञा पूर्ण न करनेमें है इसलिये मुझे अपनी प्रतिज्ञाका पालन करके प्रतिज्ञा सत्य करनेके लिये इन्द्रको अवश्य ब्रह्मविद्याका उपदेश देना चाहिये। ऐसा विचारकर दध्यङ ऋषि देवराज इन्द्रको ब्रह्मविद्याका उपदेश इसप्रकार करने लगे—

### इन्द्रको ब्रह्मविद्याका उपदेश

दध्यङ—हे देवराज! अश्विनीकुमार नामके मेरे दो शिष्योंने ब्रह्मविद्याका उपदेश करनेके लिये मुझसे प्रार्थना की थी परन्तु उनको वैराग्यादि साधनोंसे रहित देखकर मैंने उन्हें ब्रह्मविद्याका उपदेश नहीं किया, उसी दुर्लभ ब्रह्मविद्याका मैं तुम्हें उपदेश करता हूँ, सावधान होकर सुनो—हे इन्द्र! 'सुख' शब्दका मुख्य अर्थ आत्मस्वरूपका आनन्द है। आत्मस्वरूपके आनन्दसे भिन्न विषयोंमें जो आनन्द होता है, वह आनन्द 'सुख' शब्दका गौण अर्थ है। जैसे आत्मस्वरूपका आनन्द 'सुख' शब्दका मुख्य अर्थ है और विषयानन्द 'सुख' शब्दका गौण अर्थ है इसी प्रकार 'विद्या' शब्दका मुख्य अर्थ ब्रह्मविद्या है।

लौकिक विद्या, 'विद्या' शब्दका गौण अर्थ है। अथवा जो अज्ञान अनन्तरूपसे फैला हुआ है, वासनारूपी जालका मूल है और सब प्राणियोंको भय देनेवाला है, उस अज्ञानको सम्पूर्ण रीतिसे नष्ट कर देना, इसीका नाम विद्या है। अथवा वैराग्यादि साधनसम्पन्न अधिकारीको आनन्दस्वरूप आत्माका बोध करा देना यानी अधिकारीको आत्माका साक्षात् कराना, इसका नाम विद्या है। इसप्रकारका 'विद्या' शब्दका अर्थ ब्रह्मविद्यामें ही घटता है, ब्रह्मविद्याके सिवा अन्य लौकिक विद्याओंमें इसप्रकारका अर्थ नहीं घटता। ब्रह्मविद्यासे ही पुरुषका अज्ञान नष्ट होता है और आनन्दस्वरूप आत्माकी प्राप्ति होती है। ब्रह्म सर्व वेदान्त-शास्त्रका प्रतिपाद्य है। इस ब्रह्मने अपने सच्चिदानन्दरूपसे सब जगत्को व्याप्त कर रक्खा है इसलिये ब्रह्मका नाम पूर्ण है। असत् शब्दका अर्थ और उस अर्थसे उत्पन्न हुए ज्ञानका विषय जो तत्पदका अर्थरूप परोक्ष ईश्वर है और सत् शब्दका अर्थ और उसके अर्थसे उत्पन्न हुए ज्ञानका विषय जो त्वंपदका अर्थरूप अपरोक्ष जीव है, उन दोनोंको परमात्माके सत् आनन्द-स्वरूपसे पूर्ण जानो। असत् शब्दका अर्थ ईश्वर होनेसे ही 'ईश्वर है' ऐसा किसीके जाननेमें नहीं आता और इसीसे ईश्वर परोक्ष है और सत् शब्दका अर्थ जीव होनेसे 'मैं हूँ' ऐसा सबको अनुभव होता है एवं इसीसे जीव अपरोक्ष है।

इन्द्र–हे भगवन्! प्रपञ्चरूप उपाधि आत्माके भेदका कारण है इसलिये आत्माके भेदका कारण प्रपञ्चरूप उपाधि जबतक विद्यमान है तबतक परमात्माकी सर्वत्र पूर्णता किसप्रकार सम्भव हो सकती है?

दध्यङ–हे इन्द्र! यदि प्रपञ्च आनन्दस्वरूप आत्मासे भिन्न हो तो प्रपञ्च आत्माके भेदका कारण हो, परन्तु अधिष्ठानरूप आनन्दस्वरूप आत्मासे प्रपञ्च भिन्न नहीं है, प्रपञ्च पूर्ण परमात्मासे उत्पन्न हुआ है, उसीमें स्थित है और उसीमें लय होता है। अधिष्ठान आत्मासे प्रपञ्चकी सत्ता भिन्न नहीं है इसलिये सम्पूर्ण जगत् अधिष्ठानरूप आत्मामें ही कल्पित है। जैसे रज्जुरूप अधिष्ठानके जाननेसे कल्पित किये हुए सर्पका नाश हो जाता है और रज्जुरूप अधिष्ठान ही शेष रहता है इसी प्रकार अधिष्ठानरूप आत्माके जाननेसे—साक्षात्कार होनेसे कल्पित किये हुए सारे प्रपञ्चका नाश हो जाता है और प्रपञ्चरूप उपाधिसे रहित परमात्मा जाननेमें आता है। जैसे आकाशमें रहनेवाले मेघ जब आकाशमें लय हो जाते हैं तो मेघोंके लय हो जानेके बाद आकाश ही रह जाता है इसी प्रकार कल्पित प्रपञ्चके नष्ट हो जानेके बाद अकेला अद्वितीय परमात्मा ही शेष रहता है। हे इन्द्र! जैसे आकाश सर्वत्र पूर्ण है इसी प्रकार आनन्दस्वरूप आत्मा भी सर्वत्र पूर्ण है। जैसे भूत, भविष्यत् और वर्तमान-कालमें शरीरादि अनात्मपदार्थ एक स्वभाववाले नहीं होते किन्तु बाल, यौवन आदि अनेक प्रकारकी अवस्थाओंको प्राप्त होते रहते हैं, इस प्रकार आनन्दस्वरूप आत्मा अनेक अवस्थाओंको प्राप्त नहीं होता किन्तु तीनों कालमें एक ही स्वभाववाला रहता है। हे इन्द्र! इस सत् चित्-आनन्दस्वरूप निर्गुण परमात्माके वास्तविक स्वरूपका शुद्ध अन्तःकरणवाले विद्वान् पुरुषको ही अनुभव होता है, मलिन अन्तःकरणवाला पुरुष आत्माके वास्तविक स्वरूपको जान नहीं सकता।

इन्द्र–हे भगवन्! जिस आत्माके वास्तविक स्वरूपका विद्वान् पुरुष अनुभव करता है, उस आत्माके वास्तविक स्वरूपका 'यह घट है, यह पट है' इस प्रकार 'इदंता' रूपसे मुझको उपदेश कीजिये।

दध्यङ हे देवराज इन्द्र! आनन्दस्वरूप आत्मा वस्तुतः असङ्ग, निर्गुण और जगत्‌की उत्पत्ति, स्थिति और लयसे रहित है। ऐसे आत्माको 'यह घट है, यह पट है' इसप्रकार इदंतारूपसे न तो कोई

भी विद्वान् जाननेमें ही समर्थ है और न कोई विद्वान् इसप्रकार समझानेमें ही समर्थ है। निर्गुण परमात्मामें जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयका आरोप करके गुरु शिष्यको निर्गुण ब्रह्मका उपदेश करता है। आरोप किये हुए प्रपञ्चका अपवाद किये बिना निर्गुण परमात्माका साक्षात् बोध करनेमें कोई समर्थ नहीं होता, क्योंकि निर्गुण परमात्मा स्वप्रकाश, ज्ञानस्वरूप है इसलिये चक्षु आदि बाहरकी इन्द्रियोंसे, मन, बुद्धि आदि भीतरकी इन्द्रियोंसे और इसी प्रकार किसी दूसरे प्रमाणसे वह जाननेमें नहीं आ सकता। ऐसे मन, वाणीके अविषयरूप निर्गुण परमात्मामें जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लय किसप्रकार सम्भव हो सकती है? इस प्रकारके विचारवाले महात्मा पुरुषोंने जगत्की उत्पत्ति आदिकी सिद्धिके लिये निर्गुण परमात्मामें मायाकी कल्पना की है। माया अज्ञानसे भिन्न नहीं है। 'मैं अज्ञानी हूँ' इसप्रकारके अनुभवसे जिस अज्ञानका स्वरूप सिद्ध होता है, वह अज्ञान ही माया है। इस अज्ञानरूप मायाको परमात्मा प्रकाशित करता है। अज्ञानरूप माया सम्पूर्ण परमात्माको आवरण नहीं करती किन्तु परमात्माके किसी एक भागको आवरण करती है। यदि सम्पूर्णरूपसे परमात्माको माया आवरण करती हो तो अस्ति, भाति और प्रिय-रूपसे आत्माका भान नहीं होना चाहिये। सब प्राणियोंको 'मैं सर्वदा विद्यमान हूँ' इस प्रतीतिमें अस्तिरूपसे परमात्माका भान होता है। 'मैं भासता हूँ' इस प्रतीतिमें परमात्माका भातिरूपसे भान होता है और 'मैं प्यारा हूँ' इस प्रतीतिमें प्रियरूप परमात्माका भान होता है। अपने स्वप्रकाश ज्ञानस्वरूपसे आनन्दस्वरूप आत्मा बुद्धिआदि सर्व जड़ पदार्थोंका द्रष्टा है। परमात्मा सजातीय, विजातीय और स्वगतभेदसे रहित है, इसलिये स्वयंसिद्ध आनन्दस्वरूप परमात्माका साक्षात् बोध करानेमें कोई भी पुरुष समर्थ नहीं है। भाव यह कि शब्द, स्पर्श आदि विषयोंसे जो सुख उत्पन्न होता है, उस सुखका जब एक पुरुष दूसरे पुरुषसे वर्णन करता है तो किसी दूसरे पदार्थका दृष्टान्त देकर ही अपने सुखका वर्णन करता है, दृष्टान्त बिना अपने सुखका वर्णन करनेमें समर्थ नहीं होता। जब विषयोंसे उत्पन्न हुए सुखका ही कोई वर्णन नहीं कर सकता तो अलौकिक आनन्दस्वरूप आत्माका साक्षात् वर्णन कौन कर सकता है? आनन्दस्वरूप आत्माको साक्षात्‌रूपसे कोई भी कहनेमें समर्थ नहीं है। इसलिये हे इन्द्र! निर्गुण परमात्मामें जगत्का अध्यारोप करके ही मैं तुमको आनन्दस्वरूप आत्माका उपदेश करता हूँ। यदि तुम्हारा अन्तःकरण शुद्ध होगा तो तुम आप ही परमात्माके वास्तविक स्वरूपको जान सकोगे।

## परमात्मामें जगत्का अध्यारोप

हे देवराज इन्द्र! इस अनादि संसारमें जैसे रात्रि और दिनका निरन्तर प्रवाह चला करता है अर्थात् रात्रि निवृत्त होनेपर दिनकी उत्पत्ति होती है और दिनके निवृत्त होनेपर रात्रिकी उत्पत्ति होती है। जिसप्रकार रात्रि और दिनका यह प्रवाह निरन्तर चला ही करता है इसी प्रकार जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयका प्रवाह निरन्तर चला करता है। जगत्की उत्पत्तिके पीछे प्रलय होती है और प्रलयके बाद उत्पत्ति होती है, इसप्रकार उत्पत्ति और प्रलयका प्रवाह चलता रहता है। जैसे रात्रि और दिनका मध्य समय सन्ध्या कहलाती है इसी प्रकार जगत्की उत्पत्ति और लय इन दोनोंके मध्यका भाग स्थिति कहलाता है, यह सम्पूर्ण जगत्का नाम, रूप तथा क्रियास्वरूप है। इसमें विश्व, लोक, दृश्य तथा प्रपञ्च आदि शब्द नाम कहे जाते हैं। आकाशादि पञ्चभूत तथा उनसे उत्पन्न होनेवाले शरीर आदि व्यक्तियोंको रूप कहते हैं और जगत्की उत्पत्ति और संहारको क्रिया कहते हैं। एक-एक घट-पटादि पदार्थोंमें भी नाम, रूप और क्रिया रहती है। जैसे कि घड़ेके घट, कुम्भ और कलस आदि नाम हैं, जिसके बीचका भाग

गोल और मुख छोटा हो, वह घड़ा है, यह घड़ेका रूप है। घड़ा जल आदि लानेके कार्यमें आता है, यह घड़ेकी क्रिया है। इसी प्रकार पटादि सर्व पदार्थोंमें नाम, रूप और क्रिया समझ लेनी चाहिये।

हे देवराज इन्द्र ! जैसे घट-पटादि पदार्थ किसी समय नये होते हैं और पीछे पुराने हो जाते हैं। ये इनकी नयी-पुरानी अवस्थाएँ घट-पटादि पदार्थोंसे भिन्न नहीं हैं, उनके स्वरूप ही हैं इसी प्रकार पानी भरकर लाना आदि रूप क्रिया भी घट-पटादिकी विशेष अवस्था है इसलिये घट-पटादि पदार्थोंसे क्रिया भी भिन्न नहीं, किन्तु स्वरूप ही है। घटादि रूप घटादि नामसे भिन्न नहीं है क्योंकि घटादिके नाम विना घटादि रूपकी सिद्धि नहीं होती इसलिये घटादिका रूप नामस्वरूप है। इस प्रकार नाम, रूप और क्रिया परस्पर भिन्न नहीं हैं, इसी प्रकार उनका कारण भी नाम, रूप तथा क्रियासे भिन्न नहीं है। जिसप्रकार रज्जुमें कल्पित सर्प, दण्डादि कार्य रज्जुरूप कारणसे भिन्न नहीं होते और परस्पर भी भिन्न नहीं होते, इसी प्रकार नाम, रूप और क्रिया न तो अपने कारणसे भिन्न हैं और न परस्पर भिन्न हैं। हे इन्द्र ! जैसे आकाशमें कल्पित मेघ अपनी उत्पत्तिसे पूर्व आकाशस्वरूप है इसी प्रकार नाम, रूप तथा क्रियावाला सम्पूर्ण जगत् अपनी उत्पत्तिसे पहले अद्वितीय ब्रह्मरूप ही है। श्रुतिमें जगत्‌की उत्पत्तिसे पहिले जगत्‌की ब्रह्मरूपसे स्थिति कही है इसलिये ब्रह्मको जगत्‌का कारण माने बिना ब्रह्ममें जगत्‌की स्थिति सम्भव नहीं है क्योंकि अपनी उत्पत्तिसे पहले कार्य अपने कारणमें ही रहता है, कारणसे भिन्न कोई कार्य नहीं रहता। जैसे घटरूप कार्य अपनी उत्पत्तिसे पहिले मृत्तिका-रूप कारणमें रहता है, अन्य किसी पदार्थमें नहीं रहता। इस प्रकार श्रुतिमें वर्णन किये हुए जगत्‌का कारणपना माया विना ब्रह्ममें नहीं बन सकता। अद्वितीय निर्गुण परमात्मामें जगत्‌के कारणपनेकी ... लिये विद्वान् पुरुषोंने अद्वितीय ब्रह्ममें मायाकी कल्पना की है। यह माया भी अधिष्ठान ब्रह्मसे भिन्न नहीं है। अज्ञात ब्रह्मका नाम ही माया है, इसी कारण महात्मा पुरुषोंने ब्रह्ममें जगत्‌की कारणता सिद्ध करनेके लिये अज्ञात परमात्माको मायाके वाचक अव्याकृत आदि शब्दोंसे वर्णन किया है।

## मायाविशिष्ट परमात्माके नाम

हे इन्द्र ! कितने ही वेदवेत्ता पुरुष मायाविशिष्ट परमात्माको अव्याकृत, आकाश, अक्षर, मायी, अधीश्वर, अन्तर्यामी, ईश्वर, कारणब्रह्म और पूर्ण आदि अनेक नामोंसे वर्णन करते हैं। सृष्टिकी उत्पत्तिसे पहले मायाविशिष्ट परमात्मामें सम्पूर्ण प्रपञ्चके नाम तथा रूप अस्पष्ट रूपसे रहे हुए थे इसलिये माया-विशिष्ट परमात्माको अव्याकृत कहते हैं। जैसे शीत-कालमें सूक्ष्मरूपसे आकाशमें रहनेवाले मेघ वर्षा-कालमें स्थूलरूपसे उत्पन्न होते हैं, इसी प्रकार प्रलय-कालमें अव्याकृत परमात्मामें नाम, रूप तथा क्रिया-स्वरूप जगत् सूक्ष्म रूपसे रहता है और सृष्टिकालमें अव्याकृत परमात्मामेंसे स्थूलरूप जगत् उत्पन्न होता है, इसलिये मायाविशिष्ट अव्याकृत परमात्मा ही सर्व जगत्‌का कारण है।

आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथिवी—ये पञ्च महाभूत; श्रोत्र, त्वचा, नेत्र, रसना और घ्राण—ये पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ; प्राण, अपान, समान, व्यान और उदान—ये पाँच प्राण और सोलहवाँ मन, इन सोलह कलाओंके समूहको वेदवेत्ता सूक्ष्म शरीर कहते हैं। समष्टि सूक्ष्म शरीरमें 'अहं' अभिमानसे युक्त माया-विशिष्ट परमात्मा हिरण्यगर्भ कहलाता है। इस हिरण्यगर्भको कोई-कोई सूत्रात्मा, मृत्यु, अशनाया, प्रभञ्जन, स्वयम्भू, ईश, कार्यब्रह्म इत्यादि अनेक नामोंसे पुकारते हैं। इस हिरण्यगर्भका स्वरूप अत्यन्त सूक्ष्म है और अनेक प्रकारके वर्णोंसे युक्त है। इन्द्रिय, प्राण, विषय और अन्तःकरण आदिका समूह ईश्वररूप है। जैसे बीजसे पहले अङ्कुर होता है

और अङ्कुरसे वृक्ष हो जाता है, इसलिये बीज अङ्कुरद्वारा वृक्षका कारण-रूप है और अङ्कुर साक्षात् वृक्षका कारण-रूप है इसी प्रकार मायाविशिष्ट परमात्मा हिरण्यगर्भद्वारा प्रपञ्चका कारण है और हिरण्यगर्भ आकाशादि पञ्चभूतोंका और पञ्चभूतोंके कार्य स्थूल शरीर आदिका साक्षात् कारण है, यह सम्पूर्ण जगत् हिरण्यगर्भका स्वप्न है।

इन्द्र—हे भगवन्! यदि सम्पूर्ण जगत्को आप हिरण्यगर्भका स्वप्न मानेंगे,तो हिरण्यगर्भमें जीवपना सिद्ध हो जायगा।

दध्यङ—हे इन्द्र! उपाधिदृष्टिसे जब हिरण्यगर्भ अपने चैतन्यस्वरूपका अनुभव नहीं करता तब वह जीव कहलाता है और चैतन्य-दृष्टिसे जब हिरण्यगर्भ अपने व्यापक स्वरूपका अनुभव करता है तब वह ईश्वर कहलाता है, जैसे महाभारतमें युधिष्ठिरादि पाँचों पाण्डवोंमें देवता और मनुष्य दोनोंका अंश कहा है इसी प्रकार समष्टि सूक्ष्म उपाधिकी दृष्टिसे हिरण्यगर्भमें जीव-व्यवहार होता है और उपाधिरहित चैतन्यदृष्टिसे हिरण्यगर्भमें ईश्वर-व्यवहार होता है। यह हिरण्यगर्भ जड-चैतन्य सम्पूर्ण जगत्का, इन्द्रादि देवताओंका और दशों दिशाओंका स्वरूप है इसलिये हिरण्यगर्भकी व्यापकता सर्वत्र सिद्ध है।

डोरूशङ्कर—हे देवी! युधिष्ठिरादि पाँच पाण्डव तो द्वापरमें हुए थे और यह वृत्तान्त सत्ययुगका अथवा इससे भी पहलेके युगोंका है, फिर ऋषिने पाण्डवोंका दृष्टान्त कैसे दिया, इसमें मुझे संशय होता है। कृपया मेरा समाधान कीजिये।

देवी—(अप्रसन्न-सी होकर) बच्चा! यह शंका नास्तिकोंकी है। सृष्टि अनादि है, करोड़ों कल्पोंसे चली आ रही है, न मालूम कितनी बार महाभारत हो चुका है और कितनी बार पाण्डव हो चुके हैं। विद्वान्को आम खाना चाहिये, पेड़-पत्ते गिनना मूर्खता है। अनेक युगोंमें अनेक बार, रामायण महाभारत होते रहते हैं।

## परमात्मा जगत्का कारणरूप

दध्यङ—हे इन्द्र! जैसे मायावी बालक अपनी मायाके प्रभावसे अनेक प्रकारके पदार्थोंकी उत्पत्ति, स्थिति और लय किया करता है इसी प्रकार हिरण्यगर्भ भगवान् अपनी मायासे सर्व जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और संहार किया करते हैं इसलिये हिरण्यगर्भ सर्व जगत्के कारणरूप हैं। जगत्में हिरण्यगर्भसे अधिक अथवा उनके समान कोई दूसरा देहधारी जीव नहीं है। हिरण्यगर्भ सब देहधारी जीवोंसे अधिक और सब प्रकारसे दोषरहित हैं। जैसे राजाका माननीय नौकर अपनी इच्छानुसार शुभ या अशुभ कर्ममें बर्तता है और राजा उसकी इच्छानुसार प्रेरणा करता है इसी प्रकार पूर्वके पुण्य-पापरूप कर्मोंकी वासनाके अनुसार पुण्य तथा पाप-कर्ममें प्रवृत्त होनेवाले जीवको हिरण्यगर्भ भगवान् प्रेरणा करते हैं और जैसे धर्मात्मा राजा शुभ-कर्म करनेवाले पुरुषको सुख देता है, अशुभ करनेवाले-को दुःख देता है इसी प्रकार हिरण्यगर्भ भगवान् पुण्य-कर्म करनेवालेको सुख देते हैं और पाप-कर्म करनेवालेको दुःख देते हैं। यह हिरण्यगर्भ भगवान् पापी पुरुषकी इच्छानुसार उसको पाप-कर्मके लिये प्रेरणा करते हैं और धर्मात्माकी इच्छानुसार धर्मात्माको पुण्यकर्ममें प्रवृत्त करते हैं, इसलिये हिरण्यगर्भमें विषमता तथा निर्दयताका दोष नहीं आता। जैसे माता-पिता अनेक प्रकारके पदार्थ देकर बालकको सुख देते हैं और इसी प्रकार दण्ड भी देते हैं तो भी बालकको दण्ड देनेमें माता-पिताकी बालकपर निर्दयता नहीं होती, बालकके हितके लिये ही माता-पिता ताड़न करते हैं, इसी प्रकार हिरण्यगर्भ भगवान् भी चित्त शुद्ध करनेके लिये जीवको कर्मानुसार नरकका दुःख देते हैं, सृष्टिके आदि-कालमें वे विचारद्वारा जगत् उत्पन्न करते हैं, स्थितिकालमें जगत्का पालन करते हैं और प्रलयकालमें जगत्का लय करते हैं। इन हिरण्यगर्भके सिवा दूसरा कोई

जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लय करनेमें समर्थ नहीं है।

हिरण्यगर्भने प्रथम जलप्रधान पञ्चमहाभूत उत्पन्न किये और जलमें अपनी शक्तिरूप वीर्य मिलाया। उपासककी उपासनासे उत्पन्न हुए कर्मके सूक्ष्म परिणामको वीर्य कहते हैं, यह शक्तिरूप वीर्य जलके ऊपर तैरने लगा। जैसे अंकुर होनेसे पहले बीज फूल जाता है इसी प्रकार यह वीर्य फूलने लगा। पश्चात् वह वीर्य दहीके समान जम गया और अत्यन्त कठिन होकर पृथिवीरूप हो गया, उस पृथिवीके सारसे यह ब्रह्माण्ड-गोलक हुआ। इसी कारणसे पृथिवी द्रवरूप न रहकर ऋक्षरूप हो गयी। द्रव नाम भागनेका है और ऋक्ष नाम नक्षत्रका है। इस पृथिवीके साररूप ब्रह्माण्ड-गोलकका आकार कुक्कुटके अण्डेके समान है और यह भू आदि सात लोकोंका आधार है। यह ब्रह्माण्डरूप गोलक एक वर्षतक जलमें तूँबेके समान पानीपर तैरता रहा। एक वर्षके बाद वह अण्डा फटा और उसमेंसे विराट् भगवान् उत्पन्न हुए। भूत, भविष्य तथा वर्तमान तीनों कालोंमें रहनेवाला सर्व प्रपञ्च विराट् भगवान्का स्वरूप है। वे सब जीवोंको सब प्रकारके भोगोंकी प्राप्ति कराते हैं। वे ही मनुष्यको स्वर्गरूप गौण अमृत भी देते हैं और मोक्षरूप मुख्य अमृत भी प्रदान करते हैं। विराट् भगवान् अनेक प्रकारके अन्नादि पदार्थ देकर वृक्षादि स्थावर और मनुष्यादि जङ्गम प्राणियोंकी वृद्धि करते हैं। सब जगत् उनकी महिमाका एक पदरूप है और तीन पदयुक्त उनकी महिमा स्वप्रकाशरूप है, जैसे लोकमें सेनापतिसे लेकर द्रव्यादि सब पदार्थ राजाकी महिमारूप हैं और सेनापतिकी महिमासे, उस महिमाका आश्रयरूप राजा अधिक है इसी प्रकार सर्व प्रपञ्चरूप महिमासे विराट् भगवान् अधिक हैं। कामनावाले पुरुषोंको स्वर्गकी प्राप्ति करानेवाले कर्मकाण्डरूप प्रवृत्तिमार्गके कर्ता विराट् हैं और निष्कामी पुरुषोंको मोक्षकी प्राप्तिके लिये ज्ञानकाण्डरूप निवृत्ति मार्गके कर्ता भी वही हैं। आकाशादि पञ्चभूतोंसे रचे हुए सब प्रपञ्चसे विराट् भगवान् अधिक हैं इसलिये बुद्धिमान् उनको विराट् कहते हैं। वे सर्वप्राणियोंकी नगरीका आश्रय करके स्थित हैं और अपने स्वरूपसे सब शरीरोंको पूर्ण करते हैं इसलिये विराट् भगवान्को वेदवेत्ता अधिक-पुरुष कहते हैं। ब्रह्माण्डमें स्थित विराट् भगवान्से सर्व शरीर तथा पर्वत, पृथिवी आदि उत्पन्न हुए हैं इसलिये वे सर्व देहधारी जीवोंसे अधिक हैं।

*विराट् भगवान् यज्ञ-स्वरूप ऋक्, साम, यजुः,* और अथर्वण आदि चारों वेदों कारणरूप गायत्री आदि छन्दोंके तथा सर्व पशुओंके उत्पन्न करनेवाले हैं। उनके मुखसे देवराज इन्द्र, अग्नि तथा सब ब्राह्मण उत्पन्न हुए हैं, उनके बाहुसे इन्द्र, वरुणादि, देवता, देव-क्षत्रिय तथा मनुष्य-क्षत्रिय उत्पन्न हुए हैं, उनके उदरमेंसे विश्वेदेवादि देव-वैश्य तथा मनुष्य-वैश्य उत्पन्न हुए हैं और उनके पगमेंसे पूषा आदि देव-शूद्र और मनुष्य-शूद्र उत्पन्न हुए हैं। विराट् भगवान्के मनसे चन्द्रमा, नेत्रसे सूर्य, प्राणसे वायु, नाभिसे आकाश, मस्तकसे स्वर्गलोक, श्रोत्रसे दसों दिशाएँ तथा अन्य देवता और शब्दादि विषय उत्पन्न हुए हैं। घी आदि सर्व द्रव्य पदार्थ, वसन्त ऋतु आदि सब काल, अग्नि आदि देवता, यज्ञके कर्ता यजमान और यज्ञादि कर्म है, ये कोई भी विराट् भगवान्से भिन्न नहीं हैं। सब उन्हींका स्वरूप है। प्राणियोंके सब मस्तक, और सब इन्द्रियाँ विराट् भगवान्के हैं इसलिये वे असंख्य मस्तकवाले और असंख्य इन्द्रियोंवाले कहलाते हैं, वे सर्व भूत भौतिक प्रपञ्चमें व्यापक होकर सबके हृदयदेशमें स्थित हैं, बुद्धि आदि सबके साक्षी हैं, सर्व दृश्यवर्गसे पर और आवरणसे रहित स्वयंप्रकाशरूप हैं। इन स्वप्रकाश विराट् भगवान्का मैं साक्षात् अनुभव कर रहा हूँ। वे नाम-रूपात्मक सब जगत्के कारणरूप हैं। वे हृदयमें रहकर शब्द-

उच्चारण आदि व्यवहारको सिद्ध करते हैं, हे इन्द्र! ब्रह्मके उपदेशसे प्रतिबन्धका नाश होनेपर तुम भी विराट् भगवान्का साक्षात् अनुभव करोगे। वे दस दिशा-स्वरूप हैं, सकल सामग्रीसहित यज्ञस्वरूप हैं। जो पुरुष यज्ञसे उनका पूजन करता है, वह महात्मा यज्ञरूप धर्मद्वारा विराट् भगवान्के मस्तक-रूप स्वर्गको प्राप्त होता है। स्वर्गलोक विराट् भगवान्-का मस्तक है, सूर्य और चन्द्रमा दोनों नेत्र हैं, वायु उनके प्राण हैं, अन्तरिक्षलोक उनके देहका मध्य भाग है, जल उनका मूत्राशय है, भूलोक उनके पाद हैं, आहवनीय अग्नि उनका मुख है, गार्हपत्याग्नि उनका हृदय है, दक्षिणाग्नि उनका मन है, यज्ञकी संस्कारयुक्त भूमि उनका वक्षःस्थल है, दर्भ उनके रोम हैं और सर्व ओषधि और वनस्पति उनके केशरूप हैं। इसप्रकार उपासक पुरुष विराट् भगवान्का ध्यान करते हैं।

## क्षुधाका प्राबल्य

हे इन्द्र! प्रत्यक्ष तथा अप्रत्यक्ष सर्व प्रपञ्च विराट भगवान्का स्वरूप है, विराट् भगवान्रूप पुत्रको उत्पन्न हुआ देखकर क्षुधासे पीड़ित हुए हिरण्यगर्भ भगवान्ने विराट् भगवान्को भक्षण करनेके लिये अपना मुख फैलाया।

इन्द्र—हे भगवन्! हिरण्यगर्भ भगवान्की पुत्रके भक्षणरूप निन्दित कर्ममें क्यों इच्छा हुई?

दध्यङ—हे इन्द्र! यह क्षुधारूपी पिशाचिनी सभी प्राणियोंकी बुद्धिको भ्रष्ट करती है। शास्त्रमें सब रोगोंका उपाय बताया है परन्तु क्षुधारूपी रोगका उपाय अन्न-भक्षणके सिवा अन्य कुछ भी नहीं बताया, अन्नका भक्षण ही क्षुधारूपी रोगकी निवृत्तिका उपाय है। क्षुधावान् पुरुषको पुत्र-मरणसे भी अधिक दुःख होता है इसीलिये हिरण्यगर्भ भगवान्-ने पुत्रके मरणके दुःखको अल्प समझा और क्षुधाके दुःखको विशेष समझकर वे पुत्रके भक्षण करनेको तैयार हुए। जब हिरण्यगर्भ-जैसे ईश्वरको भी क्षुधा-रूपी पिशाचिनीने अनर्थमें प्रवृत्त कर दिया तो अन्य अविवेकी पुरुषोंको अनर्थमें प्रवृत्त करे तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? जैसे देहरहित राक्षस देहधारी जीवकी हिंसा करता है इसी प्रकार क्षुधा-तुर पुरुष अपने मा, बाप, गुरु, भाई तथा बान्धवोंका हनन करता है। क्षुधारूपी पिशाचिनी सत्य, शौच, श्री, धैर्य, बल, वीर्य, पराक्रम, यश, धर्म तथा दया आदि सब गुणोंका नाश कर देती है। क्षुधा-तुर पुरुष अपनी स्त्री तथा माता-पिता आदि सम्बन्धियोंका श्वानके समान तिरस्कार करता है। क्षुधार्त्त पुरुषमें दया नहीं होती, सब देहोंमें क्षुधा-रूपी पिशाचिनीका बल विचित्र है। निद्रा, काम, क्रोधादि दोष अत्यन्त प्रबल हैं, इनका भी क्षुधा नाश कर देती है और सत्यादि शुभ गुणोंका भी नाश कर देती है। क्षुधावान्को निद्रा नहीं आती। यदि क्षुधावान् पुरुष किसीसे अन्नकी याचना करे तो अन्नदाता दुर्वचनोंसे उसका तिरस्कार करता है तो भी क्षुधातुर पुरुष उसपर क्रोध नहीं करता। इसी प्रकार चन्द्रमा-समान मुखवाली, कोमल भाषण करनेवाली और सुन्दर शरीरवाली सोलह वर्षकी अप्सराके समान शुभाङ्गी स्त्रीके आलिङ्गन करनेसे भी क्षुधावान् पुरुषके मनमें बालकके समान काम उत्पन्न नहीं होता, इसलिये काम-दोषसे भी क्षुधारूपी पिशाचिनी अधिक बलवान् है। क्षुधावान द्रव्य तथा पशु आदिकी इच्छा नहीं करता, पृथिवी-के राज्य करनेकी भी उसे इच्छा नहीं होती, इसलिये क्षुधा लोभसे भी अधिक प्रबल है। जब काम, क्रोध और लोभ ये तीनों दुर्गुण महा शूरवीर क्षुधारूपी पिशाचिनीसे पराजयको प्राप्त हो जाते हैं तब सत्यादि शुभ गुण तो काम-क्रोधादिसे पराजयको प्राप्त हुए हैं ही, यदि वे क्षुधासे हार जायँ तो इसमें आश्चर्य ही क्या है!

हे इन्द्र! जब हिरण्यगर्भ भगवान्ने क्षुधाके वश होकर अपने पुत्र विराट्के भक्षण करनेको मुख फैलाया तो विराट भगवान् पिताको मुख फाड़े

देखकर भयको प्राप्त हुए और उनके मुखसे 'भाण' यह शब्द निकला ! हे देवराज इन्द्र ! इस देहका अभिमान ही जीवके अनर्थका कारण है, क्योंकि देहाभिमानके कारण ही विराट् भगवान् हिरण्यगर्भ भगवान्‌को क्षुधातुर देखकर भयको प्राप्त हुए थे, देहाभिमानके सिवा अन्य कोई कारण उनके भयभीत होनेका न था ! यद्यपि विराट् भगवान्‌को इस बातका ज्ञान था कि मरणके बाद इस स्थूल शरीरको श्वानादि पशु भक्षण कर लेंगे तो भी देहाभिमानके प्रभावसे वे भूखे पिताको तुच्छ शरीरका दान न कर सके ! इससे सिद्ध होता है कि देहाभिमान ही सब धर्मोंका प्रतिबन्धक है।

इन्द्र–हे भगवन् ! विराट् भगवान्‌ने पिताको शरीरका दान न दिया, इसमें देहका अभिमान प्रतिबन्धक न होकर कोई अन्य ही प्रतिबन्धक होगा।

दध्यङ–हे इन्द्र ! देहके दान देनेमें अन्य कुछ नहीं, केवल देहाभिमान ही प्रतिबन्धक है। अच्छा ! तू ही बता दूसरा क्या प्रतिबन्धक है ? क्या पिताको शरीरका दान देना, किसी अनिष्टका साधन है, जो अनिष्टताका ज्ञान दानका प्रतिबन्धक है, अथवा क्या शरीरका पिताको दान देना निष्फल है, इस प्रकार निष्फलताका ज्ञान प्रतिबन्धक है ? इन दोनों पक्षोंमेंसे प्रथम पक्ष नहीं बनता क्योंकि यदि किसी पुरुषने किसी दूसरेकी वस्तु अपने पास रक्खी हो तो उसको उस वस्तुके लौटा देनेमें किसी अनिष्टकी प्राप्ति नहीं होती किन्तु न देनेमें उलटी विश्वासकी हानिरूप अनिष्टकी प्राप्ति होती है। इसी प्रकार पिताके वीर्यसे पुत्रका शरीर उत्पन्न हुआ है, अतः वह शरीर पिताका ही है, इसलिये यदि पिता पुत्रके शरीरको भक्षण कर ले तो उसमें पुत्रको किसी अनिष्टकी प्राप्ति नहीं होती वरं नहीं देनेसे उलटे विश्वासकी हानिरूप अनिष्टकी प्राप्ति होती है इसलिये पिताको शरीरका दान देनेमें अनिष्टकी साधनताका ज्ञान प्रतिबन्धक नहीं है। और दूसरा पक्ष भी नहीं बनता कि पिताको शरीर दान करनेमें निष्फलताका ज्ञान प्रतिबन्धक हो क्योंकि शरीर अनित्य है, इस अनित्य शरीरसे कोई भी कार्य सिद्ध होता हो तो वह कार्य कर लेना चाहिये, इसीमें मरण-धर्मवाले शरीरकी सफलता है। पिताको शरीर देनेसे पिताके क्षुधाकी निवृत्तिरूप फल प्रत्यक्ष ही था। यदि कोई क्षुधातुर पुरुषको अन्नादि पदार्थ देता है तो उस अन्नदाताको स्वर्गलोककी प्राप्ति होती है। जब अन्नादि देनेसे स्वर्गकी प्राप्ति होती है तो पिताको शरीर देनेमें हानि ही क्या थी, उलटा पुण्य ही था। इसलिये निष्फलताका ज्ञान भी शरीर दे देनेमें प्रतिबन्धक नहीं है। इस अपवित्र शरीरमें अभिमान करना व्यर्थ है। वेदवेत्ताओंका कथन है—

विण्मूत्रादिमलानां हि सञ्चयो देह ईरितः।
अस्मिन्नहं मतिश्चेत्स्यात् बाह्ये कस्मान्न सा भवेत् ॥

अर्थात् हे देहाभिमानी जीवो ! यह शरीर विष्ठा, मूत्र, मांस, रुधिर, मज्जा, अस्थि आदि मलोंके समुदायका सञ्चय है, उसमें तुम आत्मबुद्धि क्यों करते हो ? जब ये विष्ठा-मूत्रादि शरीरके बाहर होते हैं तब उनमें आत्मबुद्धि क्यों नहीं करते ? शरीरके भीतर और बाहरके विष्ठा आदिमें कोई विलक्षणता नहीं है, यह शरीर उन्हीं अपवित्र पदार्थोंसे भरपूर है इसलिये इसमें मोह, ममता और अभिमान करना व्यर्थ है।

## माया अनर्थका कारण है

हे इन्द्र ! माया ही सबको मोहित करती है, विराट् भगवान्‌को भी उस मायाने मोहित कर दिया।

इन्द्र–हे भगवन् ! मायाने विराट् भगवान्‌को मोहित कर दिया, यह कैसे कहा जा सकता है ?

दध्यङ–हे इन्द्र ! पितासे उत्पन्न हुआ यह शरीर पिताका ही है, पुत्रका नहीं। सिवा इसके यह शरीर दुर्गन्धिवाला, सदा अपवित्र, क्षणभङ्गुर, घटके

समान फूट जानेवाला तथा स्थायीपनेसे रहित है। ऐसे निकृष्ट शरीरको क्षुधासे पीड़ित हुए पिताको उन्होंने नहीं दिया, यह माया नहीं तो और क्या है? पिताको शरीर न देनेमें विराट् भगवान्‌की कृपणता प्रत्यक्ष है, कृपणताका कारण देहाध्यास है, देहाध्यास अज्ञानरूपी मायाका कार्य है। इसलिये पिताको शरीर न देनेमें माया ही कारण है। मायासे ही शरीरादिमें आत्माभिमानरूप मोह होता है। जब अज्ञानरूप मोह विराट् आदि महान् पुरुषों-को भी अनुचित कार्यमें प्रवृत्त कर देता है तो अन्य क्षुद्र प्राणियोंको प्रवृत्त करे, इसमें नयी बात ही क्या है? विराट्‌ने जब 'भाण' इस शब्दका उच्चारण किया तो उनकी वाणीसे सर्व देहधारी जीवोंकी वर्णरूप वैखरी वाणी तथा ध्वनिरूप वैखरी वाणी उत्पन्न हुई। जब हिरण्यगर्भ भगवान् पुत्रको भक्षण करनेको तैयार हुए तो विद्या उनको इस निषिद्ध कर्मसे निवारण करने लगी। लोक-मर्यादासे अथवा शास्त्र-मर्यादासे निषिद्ध कर्म करनेवाले और अत्यन्त दीन दशाको प्राप्त हुए पुरुषको विद्या ही सुख देनेवाली है और सुखके साधन जो द्रव्यादि पदार्थ हैं, उनकी प्राप्ति करानेवाली भी विद्या ही है। आपदा यानी सङ्कटरूप दुस्तर समुद्रको विद्याद्वारा पुरुष सुखसे पार कर सकता है। धनकी परलोकमें गति नहीं है यहाँका धन यहीं रह जाता है परन्तु विद्या तो परलोकमें भी जीवका साथ नहीं छोड़ती। विद्याके बलसे काम, क्रोध, लोभ, मोह, क्षुधा इत्यादि शत्रुओंका नाश होता है और सत्य, क्षमा, शम, दम, विवेक, वैराग्य, सन्तोष आदि मित्रोंकी प्राप्ति विद्या-के प्रभावसे ही होती है। ऐहिक तथा पारलौकिक सभी कार्योंमें विद्या माताके समान सहायक होती है और परमार्थ-तत्त्व आनन्दस्वरूप आत्माकी प्राप्तिमें विद्या ही कारण है। हिरण्यगर्भ भगवान्‌को पुत्रके भक्षणके लिये तैयार देखकर विद्या उन्हें इस-प्रकार समझाने लगी—



विद्या—हे हिरण्यगर्भ! तुमको अपने पुत्र विराट्‌का भक्षण करना योग्य नहीं है। सब लोकों-के धर्मकी मर्यादा स्थापन करनेके लिये तुम प्रकट हुए हो। यदि तुम्हीं धर्मकी मर्यादाका भङ्ग कर दोगे तो फिर कोई भी जीव मर्यादा-पालन करनेमें समर्थ नहीं होगा! जब उपदेशक ही धर्मपर नहीं चलेगा तो उसके अनुयायी धर्मपर कैसे चलेंगे? जब पिता ही बुरे कर्ममें प्रवृत्त होगा, तो वह पुत्रको निन्दित कर्म करनेसे किसप्रकार रोक सकेगा? जब ब्राह्मण ही अपना धर्म पालन नहीं करेंगे, तो अन्य वर्णोंको वे कैसे धर्मपर चला सकेंगे? जब राजा ही अन्यायी होगा तो उसकी प्रजा न्यायपर कैसे चल सकेगी? जब गुरुका आचरण ही ठीक न होगा तो शिष्य शिष्टाचारी कैसे हो सकता है? जब सास पतिव्रत-धर्मका पालन नहीं करेगी तो बहू सदाचारिणी कैसे हो सकती है? जब संन्यासी ही त्यागी न होगा तो वह गृहस्थको त्यागकी शिक्षा कैसे दे सकता है? जब कुलका बड़ा-बूढ़ा ही भ्रष्ट होगा तो उसका कुल कैसे भ्रष्ट नहीं होगा? जब तीर्थ-वासी ही पापाचरण करने लगेंगे तो वे यात्रियोंका कल्याण कैसे कर सकेंगे? जब गयाके पण्डे ही दुराचारी हो जायँगे तो वे यजमानके पितरोंको कैसे तारेंगे? जब पुजारी ही ठाकुरजीकी यथार्थ सेवा नहीं करेगा तो मन्दिरमें आनेवालोंको वह कैसे भगवत्परायण कर सकेगा? और जब मल्लाह ही पापी होगा तो वह नावमें बैठनेवालोंको क्यों नहीं डुबोवेगा? हे हिरण्यगर्भ! तुमको धर्ममर्यादामें रखनेवाली मैं एक विद्या ही हूँ। यदि तुम मेरे उप-देशको न मानोगे तो तुम्हारा यश नष्ट हो जायगा और पुत्रसे जो आनन्द उत्पन्न होता है, वह भी तुमको प्राप्त न होगा। पुत्र-भक्षणरूप कर्म महानिन्द-नीय है। चाण्डाल और पशु भी ऐसा निन्दनीय कर्म नहीं करते। श्वान आदि पशु कामसे मोहित होकर अपनी मा अथवा बहिनसे कामचेष्टा करते हैं। पर ऐसे बुद्धिहीन श्वान आदि भी अपने पुत्रका

भक्षण नहीं करते, तुम तो धर्मके स्थापन करनेवाले हो, तुमको ऐसा पापमय कर्म करना किसी प्रकार भी उचित नहीं है।

हे इन्द्र! जब विधाने इसप्रकार समझाया तो हिरण्यगर्भ भगवान् पुत्रके भक्षणसे निवृत्त हुए, पश्चात् उन्होंने विराट् भगवान्‌को सब वेदोंका अध्ययन कराया और आत्मज्ञानका उपदेश किया, पश्चात् वे अन्तर्धान हो गये। हिरण्यगर्भ भगवान्‌के अन्तर्धान होनेके पश्चात् विराट भगवान् अकेले रह गये और जिसप्रकार निर्जन वनमें अकेला बालक भयको प्राप्त होता है इसी प्रकार अकेले रह जानेसे विराट् भगवान् भयको प्राप्त हुए और इसप्रकार विचार करने लगे—

'वेदमें ऐसा कहा है कि दूसरी वस्तुसे भय होता है और मेरे स्वरूपके सिवा दूसरा है नहीं, क्योंकि ब्रह्म अद्वितीय है। यदि मेरे स्वरूपसे ब्रह्म भिन्न हो तो ब्रह्ममें अद्वितीयता ही नहीं रहेगी! यदि मेरे स्वरूपसे आत्मा भिन्न हो तो जैसे मुझसे भिन्न घट-पटादि पदार्थ हैं, वे अनात्मा हैं, इसी प्रकार मुझसे भिन्न होनेसे आत्मा भी अनात्मा हो जायगा। आत्माको अनात्मा कहना बन नहीं सकता। इसलिये आत्मा मेरे स्वरूपसे भिन्न नहीं है। जब एक अद्वितीय ब्रह्म ही है तो भयका कारण ही नहीं है। जब दूसरा है ही नहीं तो मैं भय किससे करूँ? भय करना सर्वथा अयोग्य है, मुझे निर्भय होना चाहिये।'

हे इन्द्र! ऐसा विचारकर विराट् भगवान्‌ने भेद-दृष्टिका त्याग कर दिया और भेद-दृष्टि त्यागनेसे वे भयसे मुक्त हो गये। हे इन्द्र! भेद-दृष्टिका त्यागनेवाला कभी भयको प्राप्त नहीं होता, क्योंकि भेद-दृष्टि ही भयका कारण है। बालक सर्पको देखकर उसे पकड़ने दौड़ता है, भय नहीं पाता क्योंकि उसमें भेद-दृष्टि नहीं है, इससे सिद्ध होता है कि भेद-दृष्टि ही भयका कारण है। ऐसा विचार करनेसे विराट् भगवान् भयसे तो रहित हो गये परन्तु काम उत्पन्न होनेसे वे स्त्री बिना सुख प्राप्त न कर सके। *कामी पुरुषको स्त्री बिना सब जगत् शून्य दिखायी* देता है इसलिये विराट भगवान्‌को भी स्त्री बिना वामभागमें रहा हुआ आकाश शून्य ही जान पड़ा। कामीको वामभाग शून्य लगता है, पुत्रकी इच्छावालेको अपनी गोद शून्य दिखायी देती है, पशुकी इच्छावालेको अपने घरका आँगन शून्य जान पड़ता है, धनकी इच्छावालेको अपना खजाना खाली दीखता है। इसप्रकार जिस पुरुषको जिस-जिस पदार्थकी कामना होती है, उसको उस-उस पदार्थका स्थान शून्य दिखायी देता है। निष्कामी पुरुष आत्माको सर्वत्र पूर्ण जानता है इसलिये उसको कोई स्थान शून्य नहीं दीखता। इससे सिद्ध होता है कि पदार्थोंकी कामना ही सर्व दुःखका कारण है, कामरूपी सर्पसे डसे हुए विराट भगवान् इसप्रकार विचार करने लगे— (क्रमशः)

# ठौर कहाँ

*दानी दुनियाके सबै उलटे टटोलैं गाँठि, बानिहू न बोलैं मुख दीनता सुनाओ तो ?*
*मानी अभिमानहीमें चूर रहैं आठों याम, नौ सुनै गाथा 'द्विजश्याम' जाय गाओ तो ?*
*पूजाकी अकोर बिनु पाए न पसीजैं देव, बिपति निवेदनको दरबार जाओ तो ?*
*शंकर तुम्हारे बिना समय भयंकरमें, किंकरको और कहाँ ठौर है बताओ तो ?*

—द्विजश्याम

# चीर हरण-लीला

( लेखक—पं० श्रीकृष्णदत्तजी पन्त )



आनन्दकन्द भगवान् मुकुन्दकी कर्ण-रसायन नयनलुभावन मनभावन अपार मधुरिमपारावारप्लावित अनन्त लीलाओंमेंसे चीर-हरण, रास-लीला तथा कुब्जा-प्रसङ्ग—इन तीन लीलाओंके विषयमें प्रायः भक्तोंको भी कुछ-न-कुछ सन्देह हो ही जाता है। आज मैं इन लीलाओंमेंसे चीर-हरण-लीलापर कुछ लिखनेका साहस कर रहा हूँ। सम्भव है इसमें भक्तजनोंके विनोद-की कुछ सामग्री निकल आवे।

यदि इन लीलाओंका अर्थ वास्तव वैसा ही लगाया जाय जैसा कि आपामर प्रसिद्ध है, तब तो बड़े-बड़े सन्देह-शैलोंकी उत्पत्ति होती है। निर्गुण, निरञ्जन, निराधार, निर्विकार, सदाचारसर्वस्व एवं निखिललोकैकगुरु भगवान् श्रीकृष्णका पामरजनके समान भोली-भाली अबलाओंका चीरापहरण करना वह भी ऐसी अवस्थामें जब कि वे एकान्तमें विमल यमुना-के कूलपर निश्चिन्त हो स्वच्छन्द जल-विहार कर रही थीं, कहाँतक समुचित है? साधारण-से-साधारण ज्ञान रखनेवाला प्रत्येक पुरुष जानता है कि नग्न स्त्रीको देखना पाप है, अपनी इच्छाके अनुकूल बैठी हुई स्त्रीको देखना बुरा है। तब क्या सकल निगमागमके आकर, सदाचारके सागर नट-नागर भगवान्को यह बात विदित नहीं थी? और परिपूर्ण निरीह भगवान्-का दुर्वासनावश चीरापहार कर दुराचारके पथका विस्तार करना कहाँतक समुचित है? जब कि भगवान्का अवतार उन्हींके कथनानुसार धर्म-संस्था-पनके लिये हुआ था, लोक-मर्यादाकी रक्षा करना उनका मुख्य कर्तव्य था। लोक-मर्यादाकी रक्षाका भगवान्को कितना ध्यान था, यह बात गीताके प्रत्येक प्रकरणसे टपकती है। भगवान्ने स्पष्ट शब्दोंमें अपने-को जनसाधारणका पथ-प्रदर्शक सिद्ध किया है—

**'मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ! सर्वशः'**
**'यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः'**
**'नानवाप्तमवाप्तव्यं वर्त्त एव च कर्मणि'**
**'उत्सीदेयुरिमे लोका न कुर्यां कर्म चेदहम्'**

इत्यादि इत्यादि

निरञ्जन, निर्गुण होते हुए भी जिन्होंने लोकहितके लिये माया-मानुष-वेष धारण किया, जिन्हें जनसाधारण-के प्रति अपने उत्तरदायित्वका इतना बड़ा ध्यान था, जो प्रत्येक कार्यमें लोक-लीकका इतना अनुसन्धान करते थे वे भला अपनी पदवीका अनुसरण करनेवाली अबोध जनताको ऐसा आदर्श क्योंकर दिखाते जिससे कि उसका सत्यानाश हुए बिना न रहे? क्या तब उद्धार करनेके लिये अवतार लिये हुए भगवान्को अपकार करनेवाला न कहा जाता?

दूसरी बात यह भी है कि जन्म-ज्ञानी, अवधूत परम विरक्त व्यासदेवजीके पुत्र श्रीशुकदेवजी जिस पावन कथाके वक्ता हैं, आसन्नमृत्यु राजर्षि परीक्षित जिसके श्रोता हैं, उसमें संसारी-जनोचित काम-लिप्सा-परिपूर्णताका आरोप करना कहाँतक सम्भव हो सकता है? कामी-से-कामी पुरुष भी यदि जान जाय कि अमुक दिन मेरी मृत्यु होनेवाली है, तो उसका भी मन विषय-वासनाओंसे कुछ-न-कुछ अवश्य विचलित हो जाता है। फिर परीक्षित तो विश्वविश्रुत, अजात-शत्रु, धर्मात्मजके एकमात्र वंशधर गो-ब्राह्मण-परिपालक, दुष्टदलघातक थे, उनका संसारी कथाओंमें अभिरुचि होना तीनों कालोंमें भी सम्भव नहीं है। साधारण-

से-साधारण वक्ता स्त्री-पुरुषोंकी श्रृङ्गारपूर्ण कथा कहनेमें लजाता है—घृणा करता है, भला अवधूत-वेश सांसारिक विषयोंकी ओर स्वप्नमें भी दृष्टि न देने-वाले जन्मज्ञानी श्रीशुकदेवजी ऐसी कथाको एक मुमूर्षुके प्रति कब कहने लगे ?

भगवान् परब्रह्म श्रीकृष्णके विषयमें ऐसी बातों-की कल्पना करना एकमात्र अज्ञानियोंके अज्ञान-विजृम्भणका फल है। आइये, इस आशंकाके अपनोदनके लिये चीर-हरण-लीलाकी सारी आवृत्ति कर डालें, क्या उसमें कोई ऐसा शब्द, भाव या चरित्र है, जिससे कि इस आशंकाका सम्बन्ध हो ?

**हेमन्ते प्रथमे मासि नन्दव्रजकुमारिकाः।**
**चेरुर्हविष्यं भुञ्जानाः कात्यायन्यर्चनव्रतम्॥**

मार्गशीर्षके महीनेमें नन्दके व्रजकी कुमारिकाएँ हविष्य-पदार्थोंसे शरीर-रक्षा करती हुई पतिव्रता-ललामभूता श्रीकात्यायनीके पूजनव्रतको करने लगीं।

**आप्लुत्याम्भसि कालिन्द्या जलान्ते चोदितेऽरुणे।**
**कृत्वा प्रतिकृतिं देवीमानर्चुर्नृप सैकतीम्॥**
**गन्धैर्माल्यैः सुरभिभिर्बलिभिर्धूपदीपकैः।**
**उच्चावचैश्चोपहारैः प्रवालफलतण्डुलैः॥**

हे राजन्! वे बालिकाएँ प्रातःकाल श्रीयमुनाके जलमें स्नानकर, बालुकामय प्रतिमा बनाकर सुगन्धित चन्दन-मालाओं, धूप-दीप, बलि, फलफूल, अक्षत और विविध उपहारोंसे देवी श्रीकात्यायनीकी पूजा करती थीं।

**कात्यायनि! महामाये! महायोगिन्यधीश्वरि!**
**नन्दगोपसुतं देवि! पतिं मे कुरु ते नमः॥**

हे कात्यायनि! हे महामाये! हे महायोगिनि! हे अधीश्वरि! हे देवि! नन्दजीके पुत्रको हमारा पति (रक्षक) बनाओ, तुझे नमस्कार है।

**इति मन्त्रं जपन्त्यस्ताः पूजां चक्रुः कुमारिकाः।**
**एवं मासं व्रतं चेरुः कुमार्यः कृष्णचेतसः।**
**भद्रकालीं समानर्चुर्भूयान्नन्दसुतः पतिः॥**

इस मन्त्रका जप करती हुई वे बालिकाएँ भगवती-की पूजा करती थीं। श्रीकृष्ण भगवान्में सर्वात्मना अपना चित्त समर्पणकर उन्होंने इसप्रकार पूरे एक मासतक व्रत किया। नन्दके दुलारे हमारे पति (रक्षक) हों, इसलिये भगवती भद्रकालीकी पूजा की।

**उषस्युत्थाय गोत्रैः स्वैरन्योन्याबद्धबाहवः।**
**कृष्णमुच्चैर्जगुर्यान्त्यः कालिन्द्यां स्नातुमन्वहम्॥**

प्रातःकाल उठकर अपने-अपने गोत्रजोंके साथ परस्पर हाथ मिलाकर कलिन्दकन्यामें स्नान करनेके लिये जाती हुई वे ऊँचे स्वरसे श्रीकृष्ण भगवान्की गुण-गाथाका गान करती थीं।

**नद्यां कदाचिदागत्य तीरे निक्षिप्य पूर्ववत्।**
***वासांसि कृष्णं गायन्त्यो विजह्रुः सलिले मुदा॥***

वे किसी दिन श्रीयमुनाजीके तटमें आकर प्रति-दिनकी तरह अपने वस्त्रोंको रखकर श्रीकृष्णकी गुण-गाथाओंका कीर्त्तन करती हुई आनन्दसे जलमें विहार करने लगीं।

**भगवांस्तदभिप्रेत्य कृष्णो योगेश्वरेश्वरः।**
**वयस्यैरावृतस्तत्र गतस्तत्कर्मसिद्धये॥**

*योगेश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्ण भी गोपियोंके* अभिलाषको जानकर मित्रमण्डलीके साथ उनके *कान्तभावकी सिद्धिके लिये वहाँपर गये।*

**तासां वासांस्युपादाय नीपमारुह्य सत्वरः।**
**हसद्भिः प्रहसन् बालैः परिहासमुवाच ह॥**

उनके वस्त्रोंको लेकर भगवान् कदम्बके ऊपर चढ़कर हँसते हुए बालकोंके साथ हँसते हुए परिहास-पूर्वक बोले।

**आगत्यात्राबलाः कामं स्वं स्वं वासः प्रगृह्यताम्।**
**सत्यं ब्रवाणि नो नर्म यद्यूयं व्रतकर्शिताः॥**

हे अबलाओ! यहाँ आकर अपनी इच्छानुसार अपने-अपने वस्त्र ले जाओ। मैं सच कहता हूँ,

तुम व्रतकर्शिता हो, इसलिये मैं परिहास नहीं कर रहा हूँ ।

**न मयोदितपूर्वं वा अनृतं तदिमे विदुः ।**
**एकैकशः प्रतीच्छध्वं सहैवोत सुमध्यमाः ॥**

हे सुन्दरियो ! मैने आजतक कभी मिथ्याभाषण नहीं किया, इस बातके साक्षी ये मेरे सखा हैं । चाहे तुम एक-एक करके अपने वस्त्र लो, चाहे सभी एक साथ ।

**तस्य तत्क्ष्वेलितं दृष्ट्वा गोप्यः प्रेमपरिप्लुताः ।**
**व्रीडिताः प्रेक्ष्य चान्योन्यं जातहासा न निर्ययुः ॥**

प्रेमसागरमग्ना गोपियाँ भगवान्के उस रहस्य-परिहासको देखकर लज्जित हुईं, एक दूसरीको देखकर और परस्पर हँसकर रह गयीं, बाहर न निकलीं ।

**एवं ब्रुवति गोविन्दे नर्मणाऽऽक्षिप्तचेतसः ।**
**आकण्ठमग्नाः शीतोदे वेपमानास्तमब्रुवन् ॥**

भगवान् श्रीकृष्णके ऐसा कहनेपर परिहासकी आशङ्का करनेवाली वे गोपियाँ शीतल जलमें आकण्ठ डूबी हुई अतएव काँपती हुई श्रीकृष्ण भगवान्से बोलीं ।

**माऽनयं भो कृथास्त्वां तु नन्दगोपसुतं प्रियम् ।**
**जानीमोऽङ्ग व्रजश्लाघ्यं देहि वासांसि वेपिताः ॥**

हे भगवन् ! अनीति मत कीजिये, नन्दजीके दुलारे, अपने परम प्यारे तुमको हम जानती है, तुम व्रजश्लाघ्य हो, हमारे वस्त्रोंको दो, अब विलम्ब न करो । देखो तो सही हम मारे शीतके सारी काँप रही है ।

**श्यामसुन्दर ! ते दास्यः करवाम तवोदितम् ।**
**देहि वासांसि धर्मज्ञ नो चेद्राज्ञे ब्रुवामहे ॥**

हे श्यामसुन्दर ! हम तुम्हारी दासियाँ हैं, जो तुम कहोगे सो हम करेंगी । हे धर्मज्ञ ! हमें वस्त्र दो, नहीं तो हम राजासे कहेंगी ।

श्रीभगवानुवाच

**भवत्यो यदि मे दास्यो मयोक्तं वा करिष्यथ ।**
**अत्रागत्य स्ववासांसि प्रतीच्छन्तु शुचिस्मिताः ॥**
**नो चेन्नाहं प्रदास्ये किं क्रुद्धो राजा करिष्यति ।**

भगवान् बोले—हे देवियो ! यदि तुम मेरी दासियाँ हो तो जो मैं कहूँगा वही करोगी, अतः हे पवित्र मुसकानवालियो ! यहाँ आकर अपने-अपने वस्त्रोंको लो । नहीं तो मैं वस्त्र नहीं दूँगा । तुम राजासे कहो न ! राजा क्रुद्ध होकर मेरा क्या कर लेगा ?

**ततो जलाशयात्सर्वा दारिकाः शीतवेपिताः ।**
**पाणिभ्यां योनिमाच्छाद्य प्रोत्तेरुः शीतकर्शिताः ॥**

इसके बाद शीतसे काँपती हुई वे सब गोपबालिकाएँ गुह्य स्थानको हाथसे ढककर जलाशय ( श्रीयमुनाजी ) से निकलीं ।

**भगवानाह ता वीक्ष्य शुद्धभावप्रसादितः ।**
**स्कन्धे निधाय वासांसि प्रीतः प्रोवाच सस्मितम् ॥**

शुद्ध भावसे प्रसन्न हुए भगवान् गोपियोंको क्षतयोनि देखकर अपने कन्धेपर कपड़ोंको रखकर प्रसन्नतापूर्वक हँसते हुए बोले ।

**यूयं विवस्त्रा यदपो धृतव्रता**
**व्यगाहतैतत्तदु देवहेलनम् ।**
**बद्ध्वाऽञ्जलिं मूर्ध्न्यपनुत्तयेंऽहसः**
**कृत्वा नमोऽधो वसनं प्रगृह्यताम् ॥**

दीक्षा ग्रहण की हुई तुमलोग नंगी होकर जो यमुनामें अवगाहन करने लगीं यह जलके अधिष्ठाता श्रीवरुणदेवका अपराध हुआ इसलिये शिरमें अञ्जलि बाँधकर उक्त अपराधके छुटकारेके लिये नमस्कारकर अधोवस्त्रको ग्रहण करो ।

**इत्यच्युतेनाभिहितं व्रजाबला**
**मत्वा विवस्त्राऽऽप्लवनं व्रतच्युतिम् ।**
**तत्पूर्तिकामास्तदशेषकर्मणां**
**साक्षात्कृतं नेमुरवद्यमृग्यतः ॥**

व्रजकी अबलाएँ श्रीकृष्ण भगवान्‌से इसप्रकार कहे गये नग्न स्नानको व्रतच्युतिका हेतु मानकर उसकी पूर्तिकी अभिलाषा करती हुई समस्त कर्मोंके फलस्वरूप भगवान्‌को प्रणाम करने लगीं, क्योंकि भगवान् सब दोषोंकी निवृत्ति करनेवाले हैं ।

**तास्तथावनता दृष्ट्वा भगवान् देवकीसुतः ।**
**वासांसि ताभ्यः प्रायच्छत् करुणस्तेन तोषितः ॥**

गोपियोंको इसप्रकार प्रणाम करनेके लिये झुकी हुई देखकर भगवान् देवकीनन्दनने उनको वस्त्र दे दिये । दयासागर भगवान् उनके प्रणामसे सन्तुष्ट हो गये ।

**दृढं प्रलब्धास्त्रपया च हापिताः**
**प्रस्तोभिताः क्रीडनवच्च कारिताः ।**
**वस्त्राणि चैवापहृतान्यथाप्यमुं**
**ता नाभ्यसूयन् प्रियसङ्गनिर्वृताः ॥**

उक्त प्रकारसे अत्यन्त वञ्चित होती हुई निर्लज्ज की जाती हुई, उपहसित होती हुई गुडियोंकी तरह अपनी मनमानी खेलकी साधन बनायी जाती हुई एवं विवस्त्रा की जाती हुई भी वे गोपियाँ श्रीकृष्ण भगवान्‌को दोष-दृष्टिसे नहीं देखती थीं किन्तु अपने प्रियके सगमसे परम आनन्दको प्राप्त हुईं ।

**परिधाय स्ववासांसि प्रेष्ठसङ्गमसज्जिताः ।**
**गृहीतचित्ता नो चेलुस्तस्मिन् लज्जायितेक्षणाः ॥**

अपने वस्त्रोंको पहिनकर प्रियतमके सगमें अत्यन्त आसक्त होती हुई अतएव भगवान्‌के प्रति लज्जापूर्ण नयनवाली वे ललनाएँ विवश होती हुई तनिक भी इधर-उधर नहीं डोलीं ।

**तासां विज्ञाय भगवान् स्वपादस्पर्शकाम्यया ।**
**धृतव्रतानां सङ्कल्पमाह दामोदरोऽबलाः ॥**

भगवान् दामोदर व्रतधारिणी उन गोपिकाओंकी पादस्पर्शकी इच्छाको जानकर उन अबलाओंसे बोले ।

**सङ्कल्पो विदितः साध्व्यो भवतीनां मदर्चनम् ।**
**मयानुमोदितः सोऽसौ सत्यो भवितुमर्हति ॥**

हे पतिव्रताओ ! मेरा पूजनरूप तुम्हारा सकल्प मैंने जान लिया है, उसका मैं अनुमोदन करता हूँ और वह सत्य होने योग्य है ।

**न मय्यावेशितधियां कामः कामाय कल्पते ।**
**भर्जिता क्वथिता धाना प्रायो बीजाय नेष्यते ॥**

मुझमें जिनका चित्त लगा हुआ है ऐसे जनोंका विषयाभिलाष फल-भोगके लिये नहीं होता किन्तु विषयकी महिमासे काम-शान्तिके लिये होता है । भूँजे हुए, पकाये हुए जो अङ्कुरके उत्पादनके लिये समर्थ नहीं होते ।

**याताऽबला व्रजं सिद्धा मयेमा रंस्यथ क्षपाः ।**
**यदुद्दिश्य व्रतमिदं चेरुरार्य्यार्चनं सतीः ॥**

हे साध्वी स्त्रियो ! तुम व्रजमें जाओ । तुम्हारे मनोरथ सिद्ध हो गये हैं । अबसे तुम्हारा मन मुझमें रमेगा । जिसके उद्देश्यसे तुमने श्रीकात्यायनीजीका पूजन किया है वह कार्य पूर्ण हुआ ।

श्रीशुक उवाच—

**इत्यादिष्टा भगवता लब्धकामाः कुमारिकाः ।**
**ध्यायन्त्यस्तत्पदाम्भोजं कृच्छ्रान्निर्विविशुर्व्रजम् ॥**

इसप्रकार भगवान्‌से आज्ञप्त पूर्णमनोरथ कुमारिकाएँ भगवान्‌के चरण-कमलोंका ध्यान करती हुई बडे कष्टसे व्रजमें प्रविष्ट हुईं ।

अहा ! क्या पवित्र भाव है ! क्या पवित्र अनुष्ठान है ! नन्दके व्रजकी कुमारिकाएँ हविष्यान्न ग्रहण करती हुई कालिन्दीके विमल जलमें स्नानकर कात्यायनीके पूजन व्रतका अनुष्ठान करती थीं । उन्होंने देवीकी बालुकामयी प्रतिमा बनाकर उसकी पूजा की । जरा ध्यान दीजिये, क्या कोई विहारिणी स्त्री अपने मनोनीत पुरुषकी प्राप्तिके लिये इसप्रकार व्रत-तप करती हुई देखी गयी है ? हविष्यान्नके उपयोगसे उसे क्या लाभ ? भगवतीके पूजनसे क्या प्रयोजन ? उसके

लिये तो यही उपयोगी देखा गया है कि या तो वह स्वयं अभिसार करे या दूत-दूतीद्वारा पतिको अपने संकेत-स्थलपर बुलावे । ऐसे पवित्र अनुष्ठानका तो वहाँ नामतक नहीं रहता । दूसरी बात यह भी विचारणीय है कि यमुनाके पुलिनमें वे अकेली नहीं थीं, झुण्ड-की-झुण्ड थीं । उनका श्रीकृष्ण-विषयक अहैतुक सच्चा प्रेम एक दूसरेसे गुप्त नहीं था । वे सब परस्पर हाथ मिलाकर प्रतिदिन कालिन्दीके कूलमें जाती थीं और श्रीकृष्ण भगवान्की सुमधुर कर्ण-रसायन गुण-गाथाओंका कीर्त्तन करती थीं । क्या लोकमें ऐसा होना कभी देखा गया है कि एक पुरुषके ऊपर मोहित हुई बहुत-सी ललनाएँ परस्पर परम प्रीति करें और अपने प्रेमीके प्रति उत्कर्षको प्राप्त हुए अपने प्रेमका एक दूसरेसे वर्णन करें ? इतना ही नहीं, अपने प्रेमीका खुल्लमखुल्ला उद्घोष भी करें ? कभी नहीं । ऐसा सम्भव नहीं हो सकता । इधर भगवान्की ओर देखिये । आप भी अकेले छिपकर चोरीसे संकेत-स्थानपर पहुँच गये हों, ऐसा नहीं, किन्तु अपने मित्रोंसे घिरे हुए शुद्धभावसे वहाँ पधारे ।

यहाँपर यह आशंका हो सकती है कि यदि भगवान् श्रीकृष्णको इन सब बातोंसे कुछ प्रयोजन ही नहीं था, तो वे क्यों यमुनाके कूलपर गये ? ललनाओंके वस्त्रोंका अपहरणकर क्यों कदम्बपर चढ़ गये ? और गोपियोंने भगवान्को पति बनानेके लिये क्यों इतना व्रत-तप आदि किया ? चाहे कुछ हो भी पर्यवसान तो फिर भी उसी भावनापर होता है ।

यह आशंका ठीक नहीं है । अपने भक्तोंकी भलाईके लिये भगवान् सब कुछ कर सकते हैं । बहुत-से ऐसे स्थल मिले हैं जहाँपर भगवान्ने अपनेको नीचा दिखाकर भी अपने भक्तोंको बड़प्पन दिया है । भक्तप्रवर भीष्मपितामहकी प्रतिज्ञाकी पूर्तिके लिये भगवान्ने अपनी प्रतिज्ञा कुचल दी । वीरवर अर्जुनकी विजयके लिये उसका सारथ्य स्वीकार किया । शबरीकी सदिच्छाकी पूर्तिके लिये उसके जूँठे बेर खाये आदि-आदि । गोपियाँ भक्त ही नहीं बल्कि भक्तशिरोमणि थीं । भक्तप्रवर उद्धवने—

> **आसामहो चरणरेणुजुषामहं स्यां**
> **वृन्दावने किमपि गुल्मलतौषधीनाम् ।**
> **या दुस्त्यजं स्वजनमार्यपथं च हित्वा**
> **भेजुर्मुकुन्दपदवीं श्रुतिभिर्विमृग्याम् ॥**
>
> इत्यादि ।

—कहकर गोपियोंके चरणोंकी रजको धारण करनेवाली झाड़ियों, लताओं और ओषधियोंमें मैं कुछ होऊँ ऐसी आकांक्षा की है । गोपियोंका श्रीकृष्ण-विषयक आवेश देखकर उद्धव आश्चर्य-सागरमें मग्न हो गये थे । गोपियोंकी श्रीकृष्ण-विषयक जो पराभक्ति या प्रेम था वह अहैतुक था । न उन्हें ऐहिक विषयोंकी आकांक्षा थी और न पारलौकिक सुखभोगकी स्पृहा । वे तो श्रीकृष्ण भगवान्के चरण-कमलोंके दर्शनकी प्यासी थीं । ऐसी निष्काम उत्कृष्ट भक्तिवाली गोपियोंके अभिलाषको पूर्ण करना भगवान्का परम कर्त्तव्य था । गोपियोंकी बड़ी इच्छा थी कि भगवान् यमुना-तटपर पधारकर हमलोगोंका पति-भाव ग्रहण करें । यहाँ पतिका अर्थ शुद्ध यौगिक लेना उचित होगा, योगरूढ नहीं । ( पाति रक्षतीति पतिः ) पालक, विघ्नोंसे रक्षा करनेवाला, संसार-सागरमें पड़े हुए लोगोंको उबारनेवाला । यदि कोई कहे कि नहीं, यहाँपर पति-शब्द योग-रूढ ही है जिसका अर्थ है पाणि-ग्रहीता । यह आशंका युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि जिस समयकी यह लीला है, उस समय भगवान्की अवस्था केवल सात वर्षकी थी । सात वर्षके बालकका अधिकवयस्का कुमारियों, उद्भिन्नयौवनाओं और युवतियोंके साथ पाणिग्रहणप्रयुक्त पतिभाव लौकिक, धार्मिक अथवा पारमार्थिक किसी भी दृष्टिसे सम्भव नहीं हो सकता । सात वर्षके बालकके प्रति अटूट

भक्ति-प्रवाह होनेका एकमात्र कारण था गोपियोंकी अन्तर्दृष्टि एवं शुद्ध भाव । गोपियाँ जानती थीं कि श्रीकृष्ण निरञ्जन, निर्विकार, निराधार, नीरूप ब्रह्म हैं । गोपियाँ कोई साधारण महिलाएँ नहीं थीं। देवीभागवत, गोपालतापिनी और तन्त्रान्तर देखनेसे उनका प्रभाव पूरा जाना जाता है । कहींपर वे चित्शक्तिकी अंश कही गयी हैं, कहीं श्रुतियोंका अवतार, कहीं दण्डकारण्यवासी ऋषियोंका अवतार । देवताओंके अवतार होनेकी बात तो भागवतके दशम स्कन्धके प्रारम्भमें ही वर्णित है । ऐसी प्रभाववती गोपियोंकी अटूट भक्तिधाराके वशीभूत होकर भगवान् यमुनाकूलमें गये । भगवान्‌ने उन्हें नग्न होकर यमुनामें स्नान करते देखा । उन्होंने विचारा कि गोपियोंका अज्ञान संस्कारवश अभी कुछ सावशेष है । ये जलमें मुझसे अपनेको गुप्त समझ रही हैं । मेरे सर्वव्यापक स्वरूपको भूल रही हैं । इनके इस अज्ञानको अवश्य दूर करना होगा । उन्होंने उनके वस्त्र ले लिये और कदम्बपर चढ गये और उनको ढीठ होकर वस्त्र ले जानेके लिये कहा । मेरे स्वरूपभूत जलमें नग्न स्नान करती हुई भी ये मेरे समीप नग्न आनेमें जो लजाती हैं यह इनका अज्ञान है । दूसरी बात यह भी हो सकती है जैसा कि भगवान्‌ने उनसे स्वयं कहा है । जलमें नग्न होकर स्नान करना वरुणका महा अपराध है । उससे वरुणदेव रुष्ट होते हैं । ये मेरी भक्त हैं, इनका वे कुछ अपकार न कर दें, इनकी देखादेखी धर्मशास्त्रकी अवहेलना और लोग भी ऐसा करने लगें, इसलिये आज इनको ऐसा दण्ड दिया जाय कि जिससे इन्हें भविष्यमें ऐसा करनेका साहस न हो । इसीलिये उन्हें नग्न आनेको कहा। हाथोंसे लज्जाकी रक्षा न कर लें, इसलिये वरुणके प्रति हाथ जुड़ाकर प्रणाम करवाये। अवश्य दण्ड कड़ा है, ऐसा दण्ड पाकर पुनः उन्हें ऐसा करनेका कभी साहस नहीं हुआ होगा । इससे धर्मशास्त्र एवं लोकमर्यादाकी रक्षा हुई ।

गोपियोंने भगवान्‌को अपना पति बनानेके लिये अथक प्रयत्न, जप, तप आदि किया । इसका भी कारण है । भगवान्‌के प्रति अपना प्रेम प्रकट करनेके चार मार्ग हैं—सख्य, दास्य, वात्सल्य और कान्ताभाव, जिसे रति या मधुरभाव भी कहते हैं । इन सब मार्गोंमें कान्ताभाव परम श्रेष्ठ है । जैसे पतिव्रतपरायणा नारी अपने सुख या आनन्दकी सर्वथा उपेक्षाकर पतिके सुखके लिये समस्त व्यापारोंको करती है वैसे ही कान्ताभाववाले भक्तोंकी भी सारी चेष्टाएँ भगवान्‌की प्रसन्नताके लिये होती हैं । सख्य, दास्य आदि भावोंमें उपास्यके दोष-गुणोंके प्रति दृष्टि जाना सम्भव है, प्रसंगवश उसकी अवहेलना या आज्ञाभंग भी हो सकता है । पर कान्ताभाव परमहंसावस्थास्वरूप है, उसमें कान्तके सिवा और कुछ है ही नहीं, उसीके लिये अपना सर्वस्व-समर्पण, अपनी चित्तवृत्तियोंका अर्पण, यहाँतक कि आवश्यकता पड़नेपर अपने प्राणोंका भी तृणवत् समर्पण होता है । गोपियोंकी भक्तश्रेणीमें प्रथम रेखा है । उसी उच्चकोटिके भावको प्राप्त करनेके लिये उन्होंने देवीकी उपासना आदि की । जिन भगवान्‌के भजनसे पातकियोंके भी पातक क्षणमें भस्म हो जाते हैं, उनका तन, मन, वचनसे भजन करनेवाली गोपियोंमें दुर्भाव कभी सम्भव नहीं हो सकता । परम पुनीत कथामें दोषारोपण करनेवाले अज्ञानियोंके अज्ञानका ही यह फल है कि उन्हें इसमें दुर्भावकी झलक दिखायी देती है । जिन्हें भगवान्‌के माहात्म्यका तनिक भी ज्ञान हो और गोपियोंके स्वरूपका साधारण भी परिचय हो, वे ऐसी कल्पना कभी नहीं कर सकते । जिन भगवान्‌के भक्तोंके संसर्गसे पतित नारियोंके भावमें भी रासायनिक चमत्कार हुआ है । स्वयं भक्तशिरोमणि होती हुई और भगवान्‌के श्रीमुखसे निःसृत वचनामृतका पान करती हुई गोपियोंके भावके विषयमें किसी प्रकारकी कल्पना करना मूर्खतामात्र है ।

# धर्म और विज्ञान

( लेखक—श्रीसुरेशचन्द्र सांख्य-वेदान्त-तीर्थ )

महाकवि कालिदासने अपने अमरकाव्य मेघदूतमें कहा है—

'नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण'

जिसप्रकार गाड़ीका पहिया कभी नीचे और कभी ऊँचे उठता है, उसी प्रकार मनुष्यकी अवस्था भी नित्य उत्थान-पतनके अन्दरसे होती हुई अग्रसर होती है। आज जो राजा है कल वही राहका भिखारी होता है, आज जिसकी बातको लोग आदेश मानकर सिर चढ़ाते हैं, कल उसीकी तिरस्कार-भरी हँसी उड़ाने लगते हैं। एक दिन धर्मका ही आधिपत्य था, वही लोगोंका शिरोमणि था, वेद-वेदान्त, पुराण-तन्त्र, काव्य-कथा, कर्म-मन्त्र सबमें— मानव-जीवनके प्रत्येक रन्ध्रमें उसीकी जय-घोषणा ध्वनित होती थी, परन्तु आज वह दिन नहीं रहा, पहिया उलट गया, आज धर्म अपने सिंहासनसे च्युत है, वहाँ आज नये राजाका अधिकार है, उसका अपार ऐश्वर्य है और सारा जगत् अभ्यर्थना कर रहा है। आज विज्ञानका आमन्त्रण पाकर बुभुक्षित मानव-समाजके दल-के-दल बड़ी संख्यामें उसकी सभामें आ गये हैं और पत्तल लेकर आँगनमें भोजनके लिये बैठ गये हैं। युग-युगान्तरोंकी भूख आज मिट जायगी, इस भावनासे उनका आनन्द छलका पड़ता है। आज उसकी बाढ़ किनारेको लाँघकर बड़े जोर-शोरसे बाहर बह चली है।

वस्तु-तन्त्र-मूलक ज्ञान ही विज्ञान है। जिस ज्ञानमें ज्ञाता छिपा हो, केवल ज्ञेय वस्तु ही विच्छिन्न होकर पद्मपत्रके समान अपनेको धीरे-धीरे सब ओर फैला देती हो, उसका नाम विज्ञान है। इसीसे इसमें वस्तुके ऐश्वर्यका पता लग जाता है एवं उस वस्तुके स्थितिशील होनेके कारण इसके ऐश्वर्यका भी ज्ञानी, अज्ञानी, साधक, असाधक सभी श्रेणीके लोग बिना भेदभावके समानतासे भोग कर सकते हैं। वस्तु-तन्त्र-मूलक सभी ज्ञानोंका यह एक ही नियम है। इसीलिये जो साधक योगासनपर बैठकर वस्तुके अन्तर्निहित सत्यका साक्षात्कार करता है, वस्तु केवल उसीको अपने अन्तर्लोकका ऐश्वर्य नहीं दे देती, सर्वसाधारणके लिये उसका द्वार खुल जाता है। इसी कारण विज्ञानसे मानव-समाजका ऐश्वर्य बढ़ गया है, मनुष्योंकी दीनता बहुत कुछ दूर हो गयी है। प्रकृतिकी पहनायी हुई पराधीनताकी बेड़ी टूट रही है। विज्ञानके आशीर्वादसे ऐश्वर्यका रसास्वादनकर मनुष्य आज अपनेको धन्य मान रहा है। वह आकाशमें उड़ता है, समुद्रपर नाचता है, अरण्य-पर्वत, गहन वन प्रभृतिकी बाधाओंको लाँघकर दुर्गम पथपर वायु-वेगसे दौड़ रहा है, इसपर भी वह तृप्त नहीं है, वह कुछ और भी चाहता है। जिसप्रकार रक्तका स्वाद पा जानेपर बाघ ज्यादा खूँखार हो उठता है उसी प्रकार मनुष्य भी आज शक्तिके लोभमें लोलुप हो गया है। आज उसे कौन रोकेगा ? इसीलिये आज राम-रहीम दूर हट गये हैं, मनु-मोजेसके उपदेशोंका तिरस्कार हो रहा है। जन-समाजमें आज विज्ञानके प्रभाव और विश्वासकी सीमा नहीं है।

धर्मकी प्रकृति सदासे ही कुछ निराली रही है। वह मनुष्यके किसी भी माप-तौलके अन्दर नहीं आता। वह तो मानो आकाशका प्रकाश है, धरणीकी धूलिके साथ वह कोई भी सरोकार नहीं रखता। दुर्लभ-अतिथिके सदृश मनुष्यके इस मिट्टीके घरमें वह दो दिनके लिये उतर आता है और फिर न मालूम कहाँ अदृश्य हो जाता है। इसीसे देखा जाता है कि जब साधकका हृदय इस ऊर्ध्व-लोकके प्रकाशसे प्रकाशित हो उठता है तब उसकी दिव्य प्रभापर मुग्ध होकर मनुष्योंके दल-के-दल सब ओरसे आकर उसे चारों ओरसे घेर लेते हैं। परन्तु आश्चर्य यह है कि बहुत

ही थोड़े मनुष्य इस प्रकाशको स्पर्श कर पाते और इसकी ज्योतिर्मयी दिव्य शिखासे अपने जीवन-दीपको जलाकर धन्य होते हैं। शेष सभी लोग उस साधकके केवल बाहरी जीवनकी नकल करते हुए जीवनके दिन व्यतीत करते हैं। असका पता न पानेके कारण उन्हें छिलकोंसे ही सन्तुष्ट होना पड़ता है। इसीलिये सत्यद्रष्टा ऋषियोंके कण्ठसे गम्भीर, उदात्त स्वरमें यह अपूर्व वाणी उद्घोषित हुई है—

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो
न मेधया न बहुना श्रुतेन ।
यमेवैष वृणुते तेन लभ्य-
स्तस्यैष आत्मा वृणुते तनूᳪस्वाम् ॥

प्रवचन, पाण्डित्य या मेधाद्वारा कोई परमात्माको प्राप्त नहीं कर सकता। वे स्वयं कृपाकर जिसको वरण करते हैं वही उनको प्राप्त होता है, उसीके सम्मुख परमात्मा अपनेको प्रकट करते हैं। इसीकी प्रतिध्वनि गीता कर रही है—

मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये ।
यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः ॥

हजारों मनुष्योंमें कोई एक सिद्धिकी प्राप्तिके लिये प्रयत्न करता है और उन यत्नशील सिद्ध तपस्वियोंमें भी कोई एक विरला ही भगवान्को प्राप्त करनेमें समर्थ होता है।

यदि इस पथके पथिकोंकी यही गति होती है, यदि करोड़ों यात्रियोंमेंसे एक या दो ही वास्तविक गन्तव्य स्थानपर पहुँच सकते हैं, तब तो इस पथके पथिकोंको बहुत ही दुःख सहन करना पड़ेगा। यह मार्ग 'क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया' है, इसमें सन्देह ही क्या है ? इसीलिये युग-युगमें न मालूम कितने नये नये संघ-सम्प्रदायोंका प्रादुर्भाव हुआ, कितने ऋषि, योगी, सन्त, साधुओंका समागम हुआ, कितने प्रकाश चमके और फिर बुझ गये, पर इस जगत्के जय करनेके लिये निकले हुए यात्रियोंमेंसे हम करोड़ों दीन, दरिद्र, प्रकाशहीन, आहारहीन यात्री युग-युगान्तरोंसे वञ्चित हुए जिस अन्धेरेमें थे उसी अन्धकारमें रह गये।

विज्ञानकी बाहरी वस्तुओंसे ही आत्मीयता है। उसका सारा कारोबार जडके साथ ही है। मानव-मन या मानव-आत्माकी वह कोई परवा नहीं करता। इसीलिये यद्यपि किसी दिन जन-सेवा व्रतको लेकर ही उसका अभ्युदय हुआ था परन्तु आज उसकी यह जनार्दनमूर्ति प्रकट हो रही है। विज्ञानकी सबसे सुलभ कीर्ति है जनसाधारणके नेत्रोंको सहज ही कुछ-का कुछ दिखा देना। इस यन्त्र-सृष्टिपर यदि थोड़ी गहरी दृष्टिसे विचार करें तो समझमें नहीं आता कि यन्त्र मनुष्यका गुलाम है या मनुष्य ही यन्त्रका गुलाम है। किसी भी कारखानेके प्रतिदिनके कार्योंको देखकर अवाक् हो जाना पड़ता है! किसप्रकार हजारों मजूर इन कलोंके इशारोंपर चलकर स्वयं पूरे कल ही बन गये हैं! वे भी अमृतके पुत्र हैं, उनके हृदयाकाशमें भी ईश्वरका महासिंहासन नित्य सुरक्षित है, इस बातका बोध होना तो दूर रहा, प्रत्युत वे तो शायद यह भी भूल गये कि हम मनुष्य हैं और हमारे भी हृदय है, मन है, स्नेह, प्रेम, प्रीति, इच्छा, अनिच्छा और स्वाधीनता है। एक बड़ा भारी रेल-इञ्जिन घर-द्वारको कँपाता हुआ हुस-फुस करता प्लेटफार्मपर आकर खड़ा हो जाता है। तुरन्त ही सैकड़ों नर-नारी इधर-उधर दौड़ने लगते हैं, उसके विकट गर्जन और अयथा आस्फालनसे मनुष्योंकी अन्तरात्मा काँप उठती है, जड-शक्तिकी इस ऐश्वर्यमयी मूर्तिके सामने मनुष्यकी आत्मशक्ति म्लान हो जाती है। मनुष्य दीन हो जाता है और अपनेको भूलकर उसीमें यह श्रेय-प्रेयकी युगल मूर्तिका दर्शन करने लगता है। इसप्रकार यद्यपि मुट्ठीभर थोड़े-से मनुष्योंकी सुख-सुविधाके लिये विज्ञान हजारों मनुष्योंको पीस डालता है, तो भी उसका पुरस्कार मनुष्यकी स्थूल इन्द्रियोंका प्रत्यक्ष-विषय होकर दिखलायी

पड़ता है एवं विचार-आचारकी किसी दुष्प्राप्य जटिलताकी सृष्टि न कर नगद-धर्मकी व्यवस्था करता है इसलिये लोग उसीपर विश्वास करते हैं, इसीलिये चिर-वञ्चित मनुष्य-समाजकी आज विज्ञानके दरवाजेपर भीड़ लग गयी है। आज विज्ञान-का एकाधिपत्य है। परन्तु यह बात स्मरण रखनी चाहिये कि जिसप्रकार मनुष्यके पेट है उसी प्रकार मस्तिष्क भी है, वह जिसप्रकार भोजनकी तृप्ति चाहता है उसी प्रकार उसको मननका आनन्द भी वाञ्छनीय है।

विज्ञान भी सत्यको देखना चाहता है और दर्शन भी उसी सत्यकी खोजमें है। दोनोंका साध्य एक है, साधना भिन्न-भिन्न हैं। विज्ञान वस्तुको पीसकर, चूर्णकर, तपाकर, जलाकर उसमें विविध क्षारयुक्त जल मिलाकर, बाहरकी ओरसे उसका अनेक प्रकारसे विश्लेषणकर सत्यकी खोज करता है। धर्मकी पद्धति इसके बिलकुल विपरीत है, वह अन्तरकी दृष्टिसे पदार्थका भलीभाँति सम्पूर्ण-रूपसे विश्लेषणकर उसमें जो 'आनन्दरूपं यत् ज्योतिः' आनन्दरूप प्रकाश मिलता है, उसीमें सत्यकी मूर्ति देखता है। इसीलिये विज्ञानका सत्य जडमयी पृथिवीका नब्बे संख्याओंसे निर्दिष्ट रूप-रस-हीन पञ्जरास्थिमात्र है। आवश्यकता होनेपर हम उसे उपयोगमें ला सकते हैं पर उससे प्रेम नहीं कर सकते। पर धर्मका सत्य है सच्चिदानन्दकी उस एक अखण्ड छायाकी आनन्दमयी अनुभूति, जो ऊपरसे उतरकर इस दृश्य-मान जगत्के असंख्य नाम-रूपोंके समस्त हृदयोंमें विराजित है। परन्तु स्थूलके प्रति हमारी आसक्ति अधिक होनेके कारण हमारा आकर्षण इस देहीकी अपेक्षा देहकी ओर ही अधिक है और इसीसे हमारी दृष्टिमें स्थूलका गौरव अधिक है। इसीसे देहने ही साधारणतः हमारे प्रथम और प्रधान स्थानपर अधि-कार कर रक्खा है। इसीलिये हम सबसे पहले उदर-पूर्ति चाहते हैं, 'अन्नं बहु कुर्वीत' इस वाणीका साधन ही हमारा व्रत है। परन्तु उदर-पूर्तिके साथ ही जब स्थूलका गौरव चला जाता है और गहरे अन्तरकी प्रगाढ़ पिपासा प्रबल वेगसे बढ़कर जिह्वाको जलाने लगती है तो उसे नष्ट करनेवाला कोई भी शस्त्र विज्ञानके पास नहीं है। इतनेपर भी हम देखते हैं कि सारा मानव-समाज आज अबोध बालककी भाँति 'अस्ति नास्ति न जानन्ति' विज्ञानके सामने हाथ पसारे खड़ा है और 'देहि देहि पुनः पुनः' की पुकारसे उसने सारे आकाशको गुँजा दिया है। भोगमय जीवन दूरसे हमें मिथ्या ही मुग्ध करता है, कुछ दिन वैसा जीवन बितानेपर सहज ही उससे मन उठ-सा जाता है, फिर तो हमें वह बन्द कैदखाना-सा प्रतीत होने लगता है, जहाँ न हवा है और न प्रकाश है, ऐसा लगता है, मानो शीघ्र ही कछ अवकाश—खुली जगह और विस्तार नहीं मिला तो हमारे प्राण ही नहीं रहेंगे। जगत् और जीवनकी माधुर्य एवं स्नेहहीन अति साधारण मूर्तिने मानो कारागृहकी दीवारोंके समान चारों ओरकी सीमाको संकुचित कर रक्खा है। हम संकीर्णताकी इस काली यवनिकाको हटा देना चाहते हैं, इस क्षुद्र सीमामें हमारी तृप्ति नहीं होती। यहाँ हम और हमारा आत्मा अत्यन्त ही सङ्कुचित और क्लिष्ट हो रहे हैं। हम इससे मुक्त होना चाहते हैं, परन्तु किस उपायसे? सारा जगत् आज व्याकुल-दृष्टिसे विज्ञानके गम्भीर मुख-की ओर उपायकी आशासे ताक रहा है। सशंकित हृदयसे प्रतीक्षा कर रहा है, न मालूम किस शुभ मुहूर्तके अद्भुत आविष्कारसे अकस्मात् यह दुःस्वप्न नष्ट हो जायगा, यवनिका उठ जायगी, जगत् और जीवनकी एक नयी चाल, एक नया अर्थ पाकर हम बच जायँगे, धन्य हो जायँगे। परन्तु ऐसा कभी नहीं होगा, जैसे एक दिन मनुष्यने धर्मके द्वारपर अर्थकी याचना करके भूल की थी, आज वैसे ही विज्ञानके द्वारपर परमार्थकी कामनासे खड़ा हो करके वही भूल कर रहा है। उसको अर्थ और परमार्थ दोनों ही आवश्यक हैं। एक ही साधनासे

उसकी तृप्ति नहीं हो सकती। इसीसे उपनिषद्में यह कहा है—

विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयं स ह।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते॥

जो विद्या और अविद्या दोनोंको एक साथ जानता है, वह अविद्याके द्वारा मृत्युको लाँघकर विद्याके द्वारा अमृतका उपभोग करता है।

भारतमें युग-युगमें अनेकों मत और अनेकों मार्ग निकले और नष्ट हो गये। परन्तु इस उपनिषद्-वाणीमें जिस पथका सङ्केत है, वैसे सामञ्जस्यपूर्ण सर्वांगसुन्दर पथका फिर कभी उपदेश नहीं हुआ। महामनीषि गीताकारने अपने अपूर्व दार्शनिक महाकाव्यमें जिस आसक्तिहीन कर्म-योगका विस्तार किया है, उपनिषद्के इस छोटे-से मन्त्रमें उसीकी बीज-मूर्ति अनुस्यूत है। दार्शनिक परिभाषामें इसीका नाम 'ज्ञानकर्मसमुच्चयवाद' है। जनकादि राजर्षिगण इसी पथके पथिक थे। जिसप्रकार पक्षी एक पङ्खसे आकाशमें नहीं उड़ सकता, उसी प्रकार मनुष्य भी केवल ज्ञान या केवल कर्मकी सहायतासे संसार-सागरसे तरनेमें समर्थ नहीं होता। कर्ममयी, कर्म-निपुणा विद्या ही अविद्या है। गीताकी भाषामें इसीका नाम 'योगः कर्मसु कौशलम्' है। इसी अविद्या, इसी कर्म-कुशलताके द्वारा मृत्युको लाँघना पड़ेगा। फलासक्तिको छोड़ना होगा, तब तुम्हारे अन्तरमें छिपा हुआ ब्रह्मज्ञान स्वतः ही प्रकाशित हो उठेगा और उससे 'अमृत' को पाकर तुम कृत-कृत्य हो जाओगे। यदि हम गीताकी दृष्टि और ऋषियोंके अनुभवको ग्रहणकर समुचित साधनाकी शरण नहीं लेंगे तो आज जो विज्ञान मनुष्यको भोग-पथकी ओर खींच ले गया है और जो धर्म योगका प्रकाश दिखा रहा है वे दोनों ही व्यर्थ हो जायँगे।



# विनय

(लेखक—श्रीधर्मचन्द्रजी खेमका 'चन्द्र')



*विनय यह तुमसे जगदाधार।*
*शरण चरणमें मिले तुम्हारे, हमको दो न बिसार॥*
*जग-जीवन है एक पहेली, बड़ा विकट व्यापार।*
*मतलबके सब संगी साथी, मतलबका व्यवहार॥*
*ईर्षा और द्वेषका मनमें, है अक्षय भण्डार।*
*सीखा नहीं किसीने करना, सच्चे दिलसे प्यार॥*
*पग-पगपर दुख-दर्द भरा पथ, धोखा-धड़ी अपार।*
*इस 'नन्हेसे जीवन' में उफ़!, इतना हाहाकार!॥*
*देव! हमारी भूलोंका क्या, है कोई प्रतिकार?।*
*मार्गच्युत जनका ध्रुव तू है, है तेरा आधार॥*



# आस्तिक-नास्तिक-संगम

( लेखक—श्रीधर्मेन्द्रनाथजी शास्त्री, एम० ए०, एम० ओ० एल० )

**आस्तिक-नास्तिक-वाद**

सनातन-कालसे सुनते आ रहे हैं कि इस दृश्यमान जगत्‌रूपी पर्देके पीछे छिपी हुई कोई शक्ति 'ईश्वर' है जिसने मनुष्योंको बनाया, पर साथ ही धीमी-धीमी आवाज़ आती है 'नहीं, ईश्वरने मनुष्योंको नहीं बनाया, प्रत्युत मनुष्योंने ही ईश्वरको बनाया है' अर्थात् ईश्वर केवल मनुष्यके दिमाग़की उपज है। ऐसा मालूम पड़ता है कि ईश्वरके विषयमें यह आस्तिक और नास्तिक-बुद्धि सृष्टिके आरम्भसे ही चली आ रही है, पुराने-से-पुराने युगमें भी जिसे प्राचीन प्रस्तरकाल (Palaeolithic period) कहा जाता है, जिसमें मनुष्य मकान बनाना नहीं जानते थे प्रत्युत जानवरोंकी तरह खोहोंमें नङ्गे रहा करते थे, अथवा जङ्गली-से-जङ्गली देशोंमें; रेगिस्तान और बरफिस्तानके उन देशोंमें भी जहाँ मीलोंतक हरियाली दिखायी नहीं देती और अब भी मनुष्य पशुओंका-सा जीवन व्यतीत कर रहे हैं, जहाँ किसी पैगम्बर, पुरोहित और धर्मगुरुका पता नहीं है, वहाँ भी अगर मनुष्यकी आबादी है तो उस अदृश्य शक्तिके विषयमें किसी-न-किसी रूपमें भावना विद्यमान है, उनके जङ्गली गीतोंमें जिनकी एक सभ्य मनुष्य सर्वथा उपेक्षा करेगा, उस अदृश्य शक्तिके लिये मानव-हृदयकी तड़पती हुई आह भरी हुई है, कई बार मेरे हृदयमें खयाल आया करता है कि यदि जङ्गली जातियोंके इसप्रकारके सङ्गीतोंका संग्रह किया जावे तो वह संग्रह आध्यात्मिक उपनिषद् (Spiritual Testament) का रूप धारण कर लेगा। इसके साथ-ही-साथ उन सब स्थानोंमें और सब युगोंमें मनुष्यके तार्किक दिमाग़ने बार-बार कहा है कि जो तत्त्व हमें आँखोंसे नहीं दीखता, हमारी इन्द्रियोंसे सर्वथा परे है, उसे मानकर झूठा हवाई किला क्यों बनायें? हरेक देश और हरेक मज़हबके इतिहासको देखनेसे स्पष्ट पता चलता है कि यह आस्तिक-नास्तिक-बुद्धि इस पृथ्वीपर मनुष्यकी उत्पत्तिके समयसे चली आ रही है, न जाने कितने ग्रन्थ इस आस्तिक-नास्तिक झगड़ेके निर्णयके लिये आजतक लिखे गये हैं और न जाने कितने व्याख्यान और वादविवाद इस विषयपर आजतक हुए हैं और शायद अनन्त कालतक यह गोरख-धन्धा इसी प्रकार चलता रहेगा।

फिर सत्य क्या है? वस्तुतः दोनों ही सत्य हैं, क्योंकि दोनों पक्षोंकी तहके भीतर एक ही तत्त्व है। मेरे पाठक कदाचित् चौंक उठेंगे, यह मैं क्या स्थापना करने लगा हूँ, पूरब पश्चिम एक ही हैं, अन्धेरा और प्रकाश एक ही हैं, आग और जल एक ही हैं, यह कैसे हो सकता है? पर फिर भी मैं कहूँगा यह संसार पहेलियोंका घर है और आस्तिक तथा नास्तिकवादके भीतर छिपा हुआ तत्त्व भी एक ही है, एक बात तो हम स्पष्ट देख सकते हैं और उसे दिखाना ही इस लेखका उद्देश्य है कि आस्तिक और नास्तिकवादका जो चरम दार्शनिक विकास है, उन दोनोंमें जो अन्तिम तत्त्व, निष्कर्ष और निचोड़ है वह एक ही है, सर्वथा एक ही है।

**आस्तिकवादका विकास**

मैं इस लेखमें क्रमशः आस्तिकवाद और नास्तिकवादके दार्शनिक विकासका संक्षेपसे उल्लेख करूँगा जिससे हमें पता चलेगा कि किसप्रकार दोनों अन्तिम परिणामपर पहुँचकर एक हो जाते हैं, ईश्वरकी भावनाके विषयमें मनुष्यके विकाशकी तीन सीढ़ियाँ या अवस्थाएँ मानी जाती हैं जो क्रमशः इसप्रकार हैं—

प्रथम अवस्था—सबसे प्रथम जब मनुष्य बाह्य प्राकृतिक शक्तियोंको कुछ काम करते देखता है, सूरज उसे रोशनी और गरमी देता है, आग उसके भोजनको पकाती है, वायुके द्वारा वह साँस लेता है, वर्षासे उसका अन्न उपजता है इत्यादि, तो वह सूरज, अग्नि, वायु, वर्षा आदिको अपने समान चेतन समझता है और उनकी बड़ी शक्तिको देखकर उन्हें देवता मानकर उनकी पूजा करने लग जाता है, इसी प्रकार जिस बाह्य भौतिक वस्तुको वह कुछ भी प्रभावशाली देखता है उसीको, चाहे वह पहाड़ हो, नदी हो, वृक्ष हो, देवता समझकर उसकी पूजा करने लगता है, इस अवस्था या सीढ़ीको भूतदेववाद या जड़देववाद अथवा अङ्गरेजीमें 'फेटिशिज़्म' (Fetishism) कहा जाता है जिसका अर्थ है—किसी बाह्य वस्तुके जड़ या

भौतिक रूपको देवता समझकर उसकी पूजा करना, ईश्वरवादकी यह अवस्था जङ्गली जातियोंमें पायी जाती है।

द्वितीय अवस्था-इससे अगली अवस्थामें मनुष्यके अन्दर यह विचार उत्पन्न होता है कि दृश्यमान सूरज, अग्नि, वायु आदि तो जड़ पदार्थ हैं परन्तु इनमेंसे हरेकके अन्दर, अपने शरीरके अन्दर आत्माके समान एक चेतन देवतारूप शक्ति काम कर रही है, इसप्रकार वह सूरज और अग्नि आदि हरेकके अन्दर रहनेवाले अलग-अलग देवताओंकी कल्पना करता है, जो अभौतिक और चेतन हैं। इसी प्रकार वह पहाड़, नदी, वृक्ष आदिको भी देवता न समझकर उनके अन्दर छिपी हुई चेतनशक्तिको अलग-अलग देवताओंके रूपमें स्वीकार करता है और क्रमशः जगत्‌को चलानेवाले अनेक देवताओंकी कल्पना होती है, उन देवताओंको एक दूसरेसे ऊँचा-नीचा समझा जाता है, उन देवताओंमें एकको सबमें मुख्य समझा जाता है, धीरे-धीरे उन देवताओंके सम्बन्धमें अनेक आख्यायिकाएँ बनती और बढ़ती चली जाती हैं, इस अवस्था या सीढ़ीको 'बहुदेववाद' या 'Polytheism' कहा जाता है; स्कैण्डिनेविया और यूनानके पुराने धार्मिक ग्रन्थोंमें इसप्रकारकी अनेक देवताओंकी कल्पना खूब विस्तृतरूपमें पायी जाती है। भारतवर्षमें भी एक समय 'बहुदेववाद' की कल्पना खूब विस्तारके साथ हुई थी।

तीसरी अवस्था-बहुदेववादमे मनुष्य एकदेववाद या एकेश्वरवाद ( Monotheism ) पर पहुँचता है, वह सोचता है कि सूरज, आग, हवा आदि बाह्य वस्तुओंमें काम करनेवाले अनेक देवताओंकी कल्पना करनेकी अपेक्षा इनके अन्दर काम करनेवाली एक ही व्यापक चेतन-शक्तिको मानना अधिक उचित है जो सब प्राकृतिक पदार्थोंको चलाती और उनसे काम कराती है। जो इस विश्वको बनानेवाली, सँभालनेवाली और अन्तमें मिटानेवाली शक्ति है और वह केवल एक है। अनेक देवताओंकी कल्पना व्यर्थ और अयुक्त है, क्योंकि अनेक देवताओंमें परस्पर विरोध आदि आ जानेसे विश्वका ठीक नियन्त्रण नहीं हो सकता, भारतके सिवा अन्य देशोंमें एकेश्वरवादकी भावना पहले-पहल यहूदी धर्ममें पायी जाती है, उसीका विकास इस्लाममें आया और फिर इस्लामने 'एकेश्वरवाद' का प्रचार बड़े ज़ोरके साथ किया। भारतवर्षमें एकेश्वरवादका विचार बहुत ही पुराने समयमें उत्पन्न हुआ था और अब पाश्चात्य विद्वान् भी स्वीकार करने लगे हैं कि ऋग्वेदमें एकेश्वरवाद विद्यमान है।

एक यूनानी कहानी

हमने ऊपर देखा कि मनुष्यने ईश्वरकी कल्पना अपनी समानताके आधारपर की। प्राकृतिक पदार्थोंको काम करते देखकर उन्हें अपने समान चेतन या अपने समान उनके अन्दर चेतन देवताओंकी कल्पना की, यहाँतक कि मनुष्योंके समान ही देवताओंके हथियार, सवारी, मकान और स्त्रियों तथा सन्तानोंतककी कल्पना की गयी। एक यूनानी कहानीमें ईश्वर-कल्पनाका बड़ा अच्छा चित्रण किया गया है—एक बार जङ्गलके सारे जानवर इसलिये इकट्ठे हुए कि वे ईश्वरके स्वरूपका फैसला करें, उस बड़ी सभामें प्रत्येक जानवर ईश्वरके स्वरूपके विषयमें अपने विचार प्रकट करने लगा, खरगोशने कहा कि 'ईश्वर कोई ऐसा व्यक्ति होना चाहिये जिसके कान बड़े जबर्दस्त हों, यदि हमारे-जैसे खरगोश एकाध मीलसे कुत्तेकी आवाज़ सुन सकते हैं तो ईश्वर महान् शक्तिशाली होनेके कारण कई मीलोंसे कुत्तेकी आवाज सुन सकता होगा।' हाथीने फरमाया कि 'यदि ईश्वर सचमुच कोई शक्तिशाली वस्तु है तो उसकी सूँड़ बहुत जबर्दस्त होनी चाहिये जिससे बड़े-से-बड़े बरगदके पेड़को भी एक झटकेमें उखाड़कर फेंक दे।' इसी प्रकार सब जानवरोंने ईश्वरकी शक्तिका अपने-अपने अनुसार बखान किया परन्तु अन्तमें सभाध्यक्ष सिंहने गरजते हुए कहा कि 'ईश्वरका सच्चा स्वरूप कोई न समझ सका, वस्तुतः वह महान् शक्तिशाली है इसलिये आवश्यक है कि उसके पञ्जे इतने जबर्दस्त हों कि बड़े-से-बड़े मस्त हाथीको एक ही थप्पड़में लिटा दे।' यह कहानी हमें बतलाती है कि कहानीके जानवरोंके अनुसार मनुष्यने भी देवताओंकी कल्पना किसप्रकार अपनी समानताके आधारपर ही की है। देवताओंकी कल्पनातक ही यह बात हो, ऐसा नहीं है, बल्कि जब मनुष्य एक ईश्वरकी सत्तातक पहुँचता है तो भी वह इस अपनी समानताकी कल्पनाको नहीं छोड़ पाता। यहूदी धर्मग्रन्थ पुरानी बाइबिलमें हम पाते हैं कि 'जेहोवा' (जो कि ईश्वरका नाम है) मनुष्योंके समान ही रागद्वेष करता है, इज़राइलीज़ जातिके लोगोंसे उसका खास प्रेम है। उनकी रक्षाके लिये मारा-मारा फिरता है, उनके दुश्मनोंपर क्रोध करता है, उनसे बदला लेता है,

मनुष्योंके समान जगह-जगह घूमा-फिरा करता है, अर्थात् मनुष्योंके समान उसकी चेष्टा और स्वभाव है इसे ही धर्मदर्शन (Philosophy of Religion) में 'मनुष्यकी समानताके अनुसार परमात्माकी कल्पना' (Anthropomorphic conception of God) कहते हैं, इस्लाममें जो ईश्वरका रूप है वह यहूदी-धर्मकी अपेक्षा अधिक विशुद्धतर है, इसी प्रकार हिन्दू-धर्ममें जहाँ विशुद्ध स्वरूपका वर्णन है वहाँ कहा गया है कि ईश्वरका मनुष्यके समान शरीर नहीं, उसमें बुढ़ापा-जवानी नहीं, उसमें किसी प्रकारका राग-द्वेष नहीं, प्रत्युत वह प्रकाशस्वरूप, न्यायकारी, दयालु, सर्वशक्तिमान् है। परन्तु यदि हम ध्यानसे देखें तो पता चल जायगा कि न्याय, प्रकाश, दया और सर्वशक्ति आदि गुण भी मनुष्यने अपनी समानताके आधारपर कल्पित किये हैं, क्योंकि न्याय, दया, प्रकाशादि गुण संसारमें बहुत उच्च समझे जाते हैं, इसलिये उन्हीं गुणोंका उत्कृष्ट रूप हमने ईश्वरमें मान लिया।

**आस्तिकवादका चरम स्वरूप**

इसप्रकार हम देखते हैं कि दृश्यमान जगत्से परे जो तत्त्व है उसकी कल्पना करनेमें भी मनुष्य उसे किसी-न-किसी प्रकार दृश्यमान जगत्के पदार्थों या गुणोंके रूपमें ही सोचता है। वह उस परिधिके भीतर बन्द है, उससे आगे जा ही नहीं सकता, मनुष्यकी बुद्धि और कल्पना इतनी सीमित है, इतनी अल्प है। परन्तु फिर भी मनुष्य इस दृश्यमान जगत्के भीतर बन्द रहनेको तैयार नहीं होता, उसके अन्दर कोई छिपी प्रेरणा है जिसके कारण वह दृश्यमान जगत्से परे छलांग मारना चाहता है और अदृश्य जगत्में प्रवेश करना चाहता है जहाँ दृश्य और अदृश्य जगत्की परिधि मिलती है, उसे वह छू लेता है। मनुष्यकी इस ऊँची उड़ानकी झलक हमें उपनिषदों और वेदान्तमें मिलती है। उपनिषदें तरह-तरहसे ब्रह्मका वर्णन करती हैं, मनुष्यको उस रास्तेकी ओर ले जाती हैं परन्तु सब वर्णन करनेके बाद उपनिषद्के ऋषि एक साथ पुकार उठते हैं—

'ब्रह्म वह है जो वाणीसे कहा नहीं जा सकता, मन और बुद्धिसे समझा नहीं जा सकता—वह जिसकी लोग पूजा करते हैं, ब्रह्म नहीं है। (केनोपनिषद्)

वे बतलाते हैं कि सगुण ब्रह्म तो व्यवहारकी दृष्टिसे कल्पित किया गया है, शुद्ध ब्रह्म निर्गुण है, निर्गुण होनेसे अज्ञेय है। क्योंकि वह स्वयं ज्ञाता है, उसीके द्वारा तो सब जाना जाता है। तो उस ज्ञाताको कौन जान सकता है? आग सबको जलाती है पर आगको कौन जला सकता है? क्योंकि जो भी जाना जायगा वह ज्ञेय होगा, विषय (object) होगा, वह ज्ञाता विषयी (Subject) नहीं हो सकता। बृहदारण्यकोपनिषद्में आता है—

> येनेदꣳसर्वं विजानाति तं केन विजानीयात् विज्ञातारमरे केन विजानीयात्॥ (२।४।१४)

जिसके द्वारा सब कुछ जानता है उसे किसप्रकार जाने। जो स्वयं ज्ञाता है उसे किसप्रकार जाने?

इसलिये केनोपनिषद्में एक पहेली आती है—

> यस्यामतं तस्य मतं मतं यस्य न वेद सः।
> अविज्ञातं विजानतां विज्ञातमविजानताम्॥
> (२।३)

जिसका नहीं जाना हुआ है उसीका जाना हुआ है, जिसका जाना हुआ है वह तो उसे जानता ही नहीं। वह जाननेवालोंका न जाना और न जाननेवालोंका जाना हुआ है; इस पहेलीका क्या अर्थ है? यही कि शुद्ध ब्रह्म निर्गुण और अज्ञेय है, इसलिये जो उसे किसी स्वरूप-विशेषसे जानता है वह उसे नहीं जानता। उसकी प्राप्तिमें तो ज्ञाता और ज्ञेयका भेद ही नहीं अर्थात् बाह्य विषयके समान उसका ज्ञान हो नहीं सकता इसलिये उसीको ब्रह्मका वास्तविक ज्ञान है जिसे उसका ज्ञान नहीं। क्योंकि ब्रह्मका साक्षात्कार इसप्रकारका नहीं जैसे किसी बाह्य विषयका ज्ञान हो।

इसलिये निर्गुण ईश्वरका स्वरूप अज्ञेय है और उसके विषयमें हम कुछ भी नहीं कह सकते। केवल इतना कह सकते हैं कि वह है, जिसका स्वरूप हम नहीं जानते। इसीलिये उपनिषद् कहती है—

> अस्तीति ब्रुवतोऽन्यत्र कथं तदुपलभ्यते।
> (कठ० ६।१२)

अर्थात् 'वह है' ऐसा कहनेके सिवा उसके विषयमें क्या ज्ञान हो सकता है? इसीलिये वेदान्त और उपनिषदोंका अन्तिम तत्त्व 'नेति' 'नेति' समझा जाता है जिसका अर्थ है कि 'वह ऐसा नहीं है' 'वह ऐसा नहीं है' इस रूपमें ब्रह्मका वर्णन करना। इसप्रकार यह स्पष्ट है वेदान्तका अन्तिम तत्त्व जहाँतक सांसारिक बुद्धिकी पहुँच है निषेधात्मक ही है। फलतः हम इस परिणामपर पहुँचते

है कि कोई एक महान् यथार्थ तत्त्व इस दृश्य जगत्के पीछे छिपा हुआ किंवा इसमें ओतप्रोत है जिसके स्वरूपके विषयमें हम कुछ नहीं कह सकते, कुछ नहीं जान सकते, कुछ नहीं सोच सकते, किसी प्रकारसे थोड़ा-सा खयाल भी नहीं कर सकते। इसी आशयको तरह-तरहसे अधिक-से-अधिक उपयुक्त शब्दोंमें उपनिषद् कहती है।

नास्तिकवादका विकास

यह तो ऊपर कहा ही जा चुका है कि नास्तिकवाद भी आस्तिकवादके साथ-ही-साथ कदाचित् उसी समयसे चला आ रहा है जब कि मनुष्यने पहले-पहल सोचना प्रारम्भ किया था। यह तो कहना कठिन है कि नास्तिकवादका विकास किसप्रकार, कब-कब हुआ, परन्तु नास्तिकवादके जितने रूप हैं उन्हें साधारणतया तीन रूपोंमें विभक्त किया जा सकता है जिनमें क्रमशः उत्तरोत्तर उन्नति पायी जाती है, नास्तिकवादके तीन रूप या तीन अवस्थाएँ निम्न प्रकार हैं—

कट्टर नास्तिकवाद*—का रूप यह है कि जो कुछ हमें इन्द्रियोंसे प्रतीत हो रहा है उसके सिवा और कोई छिपा हुआ तत्त्व नहीं है जिसे 'ईश्वर' आदि नाम दिया जा सके, यह संसार स्वयं बना है, स्वयं चल रहा है इत्यादि। 'ईश्वर' केवल मनुष्यके बिगड़े हुए दिमागकी उपज है, यह कट्टर नास्तिकवाद ईश्वर या किसी अदृश्य तत्त्वके अस्तित्वकी सम्भावनाका भी निषेध करता है।

मध्यम नास्तिकवाद—नास्तिकवादका दूसरा रूप है, जिसमें मनुष्यका तर्क कट्टरताके भावको छोड़कर इसप्रकार चलता है—इस दृश्यमान जगत्को हम अपनी इन्द्रियोंसे साक्षात् करते हैं, इसके सिवा कोई और भी अदृश्य तत्त्व है या नहीं इस विषयमें हमें न कुछ पता है और न हम कुछ जान ही सकते हैं। इसलिये उसके विषयमें हमें कुछ न कहना चाहिये। ऊपरके सिद्धान्तसे इसका भेद स्पष्ट है। पहलेमें निश्चितरूपसे कहा जाता है कि दृश्यमान जगत्से परे अदृश्य तत्त्व कोई नहीं है। परन्तु दूसरे नास्तिकवादके अनुसार 'कोई अदृश्य तत्त्व है या नहीं' इस विषयमें हम कुछ नहीं जान सकते।

वैज्ञानिक नास्तिकवाद—पश्चिमके आधुनिक वैज्ञानिक और दार्शनिक जिस रूपमें नास्तिकवादको मानते हैं, उसमें वे एक कदम और आगे बढ़ जाते हैं। उसीको अब स्पष्ट किया जायगा, साधारणतया यह समझा जाता है कि साइंसकी खोजोंके बाद अब 'ईश्वरवाद' के लिये कोई गुंजाइश नहीं रह गयी है क्योंकि साइंसने सिद्ध कर दिया है प्रकृतिमें अनेक शक्तियाँ अपने निश्चित सनातन नियमों (Fixed Eternal Laws) के अनुसार काम कर रही हैं और उनसे जगत्का यह सारा खेल बन रहा है, उनके अतिरिक्त किसी ईश्वरको माननेकी आवश्यकता नहीं, साइंसके विषयमें यह विचार एक अंशमें ठीक और एक अंशमें ग़लत है। यह ठीक है कि निश्चित सनातन नियमोंके आधारपर यह सारा विश्व ठहरा हुआ है, परन्तु वैज्ञानिक कहते हैं कि इन प्राकृतिक नियमोंका द्रष्टा और अध्यक्ष कौन तत्त्व है इसका हमें कुछ पता नहीं, इतना ही नहीं। वे कहते हैं कि जगत्के उपादान (Matter) का असली रूप क्या है और प्राकृतिक शक्तियोंका यथार्थ तत्त्व क्या है, यह बात भी अन्धेरेमें छिपी हुई है।

आधुनिक वैज्ञानिक दार्शनिक जिनमें हर्बर्ट स्पेन्सर मुख्य समझा जाता है, इस बातको स्वीकार करते हैं कि इस दृश्यमान जगत्के अतिरिक्त कोई अदृश्य तत्त्व है, परन्तु वह मनुष्यके लिये सर्वथा अज्ञेय है।

यदि हम एक तिनकेको उठायें और उसपर विचार करें तो पता चल जायगा कि मनुष्यकी बुद्धि उसका अन्तिम रहस्य नहीं समझ सकती, एक तिनकेका हम विश्लेषण करें तो मालूम पड़ता है कि वह कई मौलिक रासायनिक तत्त्वों ( Elements ) से बना हुआ है, परन्तु यह तत्त्व क्या वस्तु है ? यदि वे परमाणुरूप हैं तो उन परमाणुओंके भी आगे टुकड़े हो सकते हैं या नहीं ? यदि एक परमाणुके टुकड़े नहीं हो सकते तो क्यों नहीं हो सकते, जब उसमें कुछ भी आकार ( लम्बाई-चौड़ाई ) है तो उसके हिस्से भी होने ही चाहिये। इसलिये परमाणुके टुकड़े नहीं हो सकते यह बात मनुष्यकी बुद्धिमें नहीं आ सकती, और यदि यह मान लें कि परमाणुके भी टुकड़े हो सकते हैं तो कबतक ? क्या अनन्त टुकड़े होते चले जायँगे, कहीं भी कोई सीमा न होगी, यह बात मानना भी उतना ही कठिन है जितना कि पहली, फिर तत्त्व क्या है ? मनुष्यकी बुद्धि अन्धकारमें गोते खाती है, वह किसी तत्त्वको पकड़ना चाहती है परन्तु वह तत्त्व उसकी पहुँचसे बाहर है, इसी प्रकार यदि हम रातको

* नास्तिकवादके विषयमें इसप्रकारकी तीन संज्ञाओंका प्रयोग लेखकका अपना है।—लेखक

आकाशमें तारोंपर दृष्टि डालें और सोचें कि क्या कहीं इस तारका-जगत्का अन्त हुआ है या नहीं ? तो मनुष्यकी बुद्धि चकरा जायगी, हम यह भी नहीं सोच सकते कि इन तारोंका विस्तार अनन्त देशतक है और कहीं भी इनकी समाप्ति नहीं है, हमारी सीमित बुद्धिमें यह अनन्त बात कैसे आ सकती है, हम अनन्तसूचक शब्द बोल सकते हैं, पर उसका सोचना हमारे लिये सम्भव नहीं। यदि दूसरी ओर हम सोचें कि एक स्थानपर इन तारोंका अन्त हो जाता है और उसके बाद आकाश खाली पड़ा है तो यह बात भी हमारी समझसे बाहर है।

फलतः हम स्पष्ट देखते हैं कि अनेक ऐसे तत्त्व हैं जिन्हें हमारी बुद्धि जान ही नहीं सकती, परन्तु साथमें हमारी बुद्धिको इतना ज्ञान भी है कि कोई चीज़ है जिसे वह नहीं जान सकती। इसलिये दर्शन-शास्त्रकी पराकाष्ठा यही है कि मनुष्य यह जान ले कि जो यथार्थ तत्त्व है उसे वह नहीं जानता। यूनानके दार्शनिक सुकरातके विषयमें जब आकाशवाणी हुई कि 'वह सबसे बड़ा ज्ञानी है' तो सुकरात हैरानीसे कहने लगा कि शायद इसका मतलब यह होगा कि मुझे इतना ज्ञान है कि 'मैं' कुछ नहीं 'जानता' औरोंको इतना ज्ञान भी नहीं, इसीलिये उपनिषद्की पहेलीमें आता है कि 'जो नहीं जानते वे ही जानते हैं' इसप्रकार मनुष्यकी बुद्धि ही इस बातका पता देती है कि कोई अदृश्य तत्त्व है जिसे हम नहीं जानते।

हर्बर्ट स्पेंसर आदि कतिपय आधुनिक वैज्ञानिकोंको नास्तिक इस अर्थमें कहा जा सकता है कि वे कहते हैं कि अदृश्य तत्त्व सर्वथा अज्ञेय है इसलिये उसे ईश्वर-रूपमें मानकर उसके जाननेकी चेष्टा, पूजा-पाठ आदि धार्मिक क्रियाएँ सर्वथा व्यर्थ हैं, किन्तु वे लोग भी—'कोई अदृश्य तत्त्व है' इस बातको स्वीकार करते हैं।

**आस्तिक-नास्तिक-सङ्गम**

ऊपरके लेखसे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि चरम सीमातक पहुँचकर आस्तिक और नास्तिकवाद एक ही सिद्धान्तपर आ जाते हैं, आस्तिकवादका विशुद्ध रूप जो कि हम उपनिषदोंमें पाते हैं, इस बातपर अधिक-से-अधिक ज़ोर देता है कि शुद्ध ब्रह्मका स्वरूप सर्वथा अज्ञेय है, इसी प्रकार दार्शनिक नास्तिकवाद इस बातको मानता है कि कोई अदृश्य तत्त्व है अवश्य परन्तु वह सर्वथा अज्ञेय है। इसप्रकार हम देखते हैं कि आस्तिकोंका 'भाववाद' स्वरूपकी दृष्टिसे अभावात्मक हो जाता है और नास्तिकोंका 'अभाववाद' तत्त्वकी दृष्टिसे भावात्मक बन जाता है, इसप्रकार दार्शनिक दृष्टिसे उन दोनोंमें कोई अन्तर ही नहीं रह जाता है, तर्ककी चरम सीमामें पहुँचकर वे दोनों एक हो जाते हैं, इसीलिये कई बार हर्बर्ट स्पेंसरके वाक्योंको पढ़ते हुए ऐसा प्रतीत होता है मानो हम उपनिषदोंके वाक्योंको अंग्रेजी भाषामें पढ़ रहे हैं।

**तर्कसे आगे**

जहाँतक तर्ककी गति है, आस्तिक और नास्तिकवाद एक हो जाते हैं, परन्तु उन दोनोंमें अन्तर है और बड़ा अन्तर है। वह अन्तर तब होता है जब मनुष्य तर्कसे अगली सीढ़ीपर चढ़ता है, जब वह तर्कको छोड़कर अपनी 'आत्मभावना' जिसे पाश्चात्य दार्शनिक 'Intution' कहते हैं जागृत करता है; 'अदृश्य तत्त्व' है और वह अज्ञेय है, इतनेसे मनुष्य कदापि सन्तुष्ट नहीं हो सकता। उसके हृदयमें एक भावना—एक प्यास है जो उसके अस्तित्वके साथ मिली हुई है जिससे प्रेरित होकर वह उस अदृश्य तत्त्वकी खोज करता है। दर्शनशास्त्र 'अदृश्यतत्त्व' की ओर सङ्केत करके चुप हो जाता है, वहीं उसका कार्य समाप्त है। उस 'अदृश्य तत्त्व' की खोज दर्शनशास्त्रका विषय नहीं, वह काम है धर्मका, मजहबका, Religion का; प्रत्येक मनुष्यके अन्दर 'धर्म' या अध्यात्मभावनाका बीज विद्यमान है, बहुतोंमें वह सुप्त-दशामें रहता है और बहुतोंमें जागृत। अध्यात्ममार्गकी खोजमें मनुष्य अपनी रुचि, संस्कार, और प्रवृत्तिके अनुसार ज्ञान, कर्म और भक्ति इन तीनोंमेंसे कोई एक मार्ग ग्रहण करता है, उनकी व्याख्या करना इस लेखका उद्देश्य नहीं। मुझे केवल यह दिखाना था कि तर्ककी चरम सीमामें पहुँचकर आस्तिकवाद और नास्तिकवाद एक हो जाते हैं।



# हृदय अथवा भक्तिमार्ग

( लेखक—चौधरी श्रीरघुनन्दनप्रसादसिंहजी )

[ एक परम गुरुकी उक्तिके आधारपर लिखित ]



श्री भगवान् जीवोंके हृदयोंमें नित्य-निरन्तर निवास करके परम त्याग ( यज्ञ ) करते हैं—गीताके अनेक श्लोकों ( १३ । १७; १५ । १५ और १८ । ६१ ) से इसकी पुष्टि होती है । जीव सहजहीमें अपने प्राणाराम प्रभुको पा सकें—इसी अभिप्रायसे भगवान्ने उनके हृदयोंको अपना निवास-स्थान बना रक्खा है । भगवान्की इतनी दया न हो तो निरे पंगु और क्षुद्र परिच्छिन्न जीवोंके लिये यह कदापि सम्भव नहीं कि वे पूर्णातिपूर्ण, परात्पर एवं वाङ्मनोतीत अपरिच्छिन्न ब्रह्मकी प्राप्ति कर सकें । परन्तु खेद है कि उनका इतना दयापूर्ण त्याग होनेपर भी हम उन्हें अपने हृदयमें ढूँढ़नेके लिये प्रयत्न नहीं करते । यदि कभी जिज्ञासा होती भी है तो वह केवल उन्हें बाहर ढूँढ़नेकी होती है । मृग सुगन्ध-लोलुप होकर कस्तूरीकी खोजमें वन-वन, घाटी-घाटी भटकता फिरता है; पर वह मत्तकारिणी सौरभ उसे कहीं बाहर प्राप्त नहीं होती—वह तो उसके अन्दर—नाभिमें ही है । ठीक यही दशा हमलोगोंकी हो रही है । 'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया'—इस श्रुतिके अनुसार आत्मा और परमात्माका परस्परमें सख्यभाव होनेसे यद्यपि शुद्ध और मूल आत्माका स्थान भी हृदय ही है; किन्तु जब आत्माका प्रतिबिम्ब अज्ञानके कारण 'अहं-मम' से प्रेरित होकर विषय-भोग-लिप्साके निमित्त बाह्य विषयोंमें आसक्तिवश मलिन हो जाता है तब जाग्रतावस्थामें नेत्र और स्वप्नावस्थामें कण्ठ उसके निवासस्थान बन जाते हैं । केवल सुषुप्ति-अवस्थामें ( जब कि अहं-ममात्मक बहिर्मुखी चञ्चल और मलिन वृत्ति कुछ समयके लिये प्रसुप्त और शान्त हो जाती है ) जीवात्मा हृदयमें रहता है । उस समय उसकी स्थिति आत्मामें होनेसे उसे अपने स्वरूपके आनन्दका अनुभव होता है ।

हृदयमें आत्म-स्थिति होनेके लिये यह परम आवश्यक है कि हमलोगोंकी वर्तमान स्थिति केवल 'अहं-मम' तक ही सीमित और संकुचित न रहकर क्रमशः ईश्वरोन्मुख होती रहे । इसके लिये हमें इसकी गतिका प्रवाह प्राकृतिक नानात्वकी ओरसे हटाकर आत्मिक एकत्वकी ओर बदलना होगा । अन्तमें होते-होते अहं-ममका यह संकीर्ण नानात्व-भाव प्रसरित होकर—एकात्मतत्त्वकी ओर जाकर—'वासुदेवः सर्वमिति' में परिवर्द्धित हो जाना चाहिये । तात्पर्य यह कि त्रिगुणमयी प्रकृतिसे मोहित होकर हमलोग जिन शरीर, परिवार और आत्मीय जनोंको अपना मानकर उनके भरण-पोषणमें ही अपनी समस्त शक्ति लगा देते हैं, उन सबसे आसक्ति हटाकर—उनके साथ कर्तव्य-बुद्धिसे यथायोग्य बर्ताव करते हुए भी, जिनको हम पराये मान रहे हैं उनको भी अपनी आत्मा अथवा परमात्माका अंश समझकर उनकी सेवामें विशेषरूपसे प्रवृत्त हों । ऐसा करनेसे हमें मायिक प्रकृतिके बन्धनसे छुटकारा मिलेगा एवं अज्ञान-अन्धकारका नाश होगा । पर इस बातका ध्यान रहे कि इस सर्वात्मभावके निश्चयमात्रसे ही—वाचिक ज्ञानसे ही परम लक्ष्यकी प्राप्ति नहीं हो सकेगी; प्रत्युत इस निश्चयको क्रियात्मक रूप देना होगा, अपने दैनिक जीवनमें इसका अभ्यास करना होगा । इस अभ्यासके फलस्वरूप वैराग्यकी उत्पत्ति होगी और उस वैराग्यके उत्पन्न होनेपर स्वार्थपरायणता, कामात्मक भोगलिप्सा, काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मान और राग-द्वेष आदि समस्त तामसिक, राजसिक विकार दूर हो जायँगे, जिन्होंने हृदयस्थ परमात्माको

इसप्रकार आच्छन्न कर रक्खा है कि मानो उनके अस्तित्वका वहाँ सर्वथा अभाव ही हो। इन विकारोंके विद्यमान रहते हृदयस्थित परमात्माकी प्राप्ति कदापि सम्भव नहीं।

कई ऐसे साधक भी देखनेमें आते हैं जिनका अन्तःकरण प्रायः निर्विकार-सा प्रतीत होता है, पर उन्हें भगवत्कृपाका लाभ और साक्षात्कार नहीं हुआ। इसका कारण यह है कि वे शरीर-यात्राका कार्य करते हुए भी अपने निश्चयका दैनिक जीवनमें अभ्यास नहीं करते। वे कहते अवश्य हैं कि दूसरे सब भी उनकी आत्मा ही हैं किन्तु उनके सुख-दुःखमें अपने सुख-दुःखका-सा अनुभव नहीं करते। अपने दुःखकी निवृत्ति और सुखकी प्राप्तिके लिये वे जितना यत्न करते हैं, वैसा दूसरोंके निमित्त नहीं करते। इससे सिद्ध होता है कि उनकी स्थिति अबतक वस्तुतः व्यष्टिमें ही संकुचित है—समष्टितक उसका विकास हो नहीं पाया है। भगवान् श्रीकृष्णने इस सर्वात्मस्थितिका स्पष्ट वर्णन गीता अ० ६ श्लोक ३२ में इसप्रकार किया है—

आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः॥

भगवान्‌की दृष्टिमें वही परम योगी है जो दूसरेके सुख-दुःखका अनुभव अपने ही सुख-दुःखके समान करता है। अतः सब प्राणियोंको आत्मा या परमात्माका रूप समझकर इस निश्चयके अनुसार साधन करनेपर ही यथार्थ ब्रह्मज्ञानकी उपलब्धि हो सकती है।

इस एकात्मभावके अनुसार साधकोंके लिये यह परम आवश्यक है कि वे निःस्वार्थ सेवा और करुणाके भावसे प्रेरित हो, अपना मुख्य कर्तव्य मान कर दीन-हीन, असहाय, दरिद्र, दुःखी और पददलित आदिको परमात्माका रूप मानकर उनके दुःखोंकी निवृत्ति, सुखोंकी वृद्धि एवं अभावोंकी पूर्तिके निमित्त यथासामर्थ्य चेष्टा करनेमें सोत्साह संलग्न रहें और इसे परमात्माकी सेवा समझें। अज्ञानी, पापी और मूर्ख आदिमें ज्ञान, सदाचार, विद्या और भगवद्भक्तिका प्रचार करें। सदा-सर्वदा परहितमें निरत रहना, सब प्रकारके अभिमान और स्वार्थ-भावका त्याग करना, पर-दुःखकातर होकर उसके दुःखको दूर करनेको सर्वोच्च और परम धर्म समझकर आत्मोत्सर्ग करनेको नित्य प्रस्तुत रहना आदि इस पथके मुख्य साधन हैं। इसप्रकारके साधनसे शुद्धान्तःकरण और निरभिमान हो चुकनेवाला साधक ही यथार्थ उपासक कहलाने योग्य है। उसकी उपासनाका मुख्य उद्देश्य स्वार्थ-साधन न होकर लोकहितमात्र रह जायगा। वह अपनी साधनाके कारण संसारका बहुत बड़ा चिरस्थायी उपकार करनेमें समर्थ हो सकेगा। ऐसा साधक अपने आराध्य प्रभुकी निर्हेतुकी उपासना, स्मरण-ध्यानद्वारा अपने स्वच्छ हृदयमें मनको सन्निवेशितकर संसारके हितार्थ (न कि स्वार्थ-साधनार्थ, जिसमें मोक्ष भी सम्मिलित है) निरन्तर प्रेमपूर्वक लगा रहेगा और अपने उपदेश—विशेषतः कार्यकलापसे दूसरोंको भी इस सदुद्देश्य-साधनमें नियुक्त करेगा। ऐसा साधक भगवान्‌के तेजःपुञ्जका एक केन्द्र बन जाता है। इसी केन्द्रसे फैलकर वह तेज सारे संसारको ज्ञानालोकसे प्रकाशितकर कृतार्थ कर देता है। यही यथार्थ भाव ईश्वरार्पणका है; क्योंकि ऐसे साधकके पूजन, स्मरण और ध्यानको भगवान् ग्रहणकर उसको लोकहितार्थ व्यवहृत करते हैं। ऐसा होनेपर ही यथार्थ प्रेम-भक्तिका संचार होता है और उसीसे अपने उपास्यके साथ उसका साक्षात् सम्बन्ध स्थापित होता है। ध्यानद्वारा तद्गतचित्त होनेसे ध्येयका साक्षात्कार होता है।

'ध्यानावस्थिततद्गतेन मनसा पश्यन्ति यं योगिनः।'

श्रीगौरांग महाप्रभुके दक्षिणसे लाये ब्रह्मसंहिता-

के पाँचवें अध्यायमें लिखा है कि भक्त अपने उपास्य-को प्रेमके नेत्रसे सदा अपने हृदयमें देखते हैं—

प्रेमाञ्जनच्छुरितभक्तिविलोचनेन
सन्तः सदैव हृदयेषु विलोकयन्ति ।
यं श्यामसुन्दरमचिन्त्यगुणस्वरूपं
गोविन्दमादिपुरुषं तमहं भजामि ॥

## बाधा

निष्काम भक्तिकी उपासनामें चार मुख्य बाधाएँ हैं जिनको दूर किये बिना साधन परिपक्व-अवस्थाको प्राप्त नहीं हो सकता।

( १ ) उपास्योंकी एकता न मानना—अपने उपास्यको अन्य उपास्यसे पृथक् मानना बड़ी भूल है। अनन्यताके नामपर दूसरे उपास्योंको निकृष्ट मानकर अपनेको सबसे उत्कृष्ट मानना नितान्त भ्रान्त भावना है। वस्तुतः सब उपास्य एक ही हैं—सब उसी एक परमात्माके विभिन्न स्वरूप हैं। अतः किसीके उपास्यको अपने उपास्यकी अपेक्षा किसी भी अंशमें न्यून समझना अपने उपास्यका ही अपमान करना है क्योंकि उक्त उपास्य भी वही ( अपना ही ) है—दूसरा नहीं। अतः इस भेद-भावको दूर करना चाहिये। यह आवश्यक है कि साधक केवल अपने उस एक उपास्यमें ही अनुरक्त रहे जिसकी ओर उसका हृदय आकर्षित हो—एकसे अधिकको उपास्य न बनावे। किन्तु इसका यह अभिप्राय कदापि नहीं कि वह अपने उपास्यको दूसरे उपास्यसे कदापि भिन्न समझे।

( २ ) भक्तिमें दूसरी रुकावट अहंकारकी है। साधकके हृदयमें जबतक अहंकार और ममत्व किसी भी अंश और आकारमें विद्यमान रहेंगे तब-तक उपास्य परमात्माकी साक्षात् प्राप्ति कदापि नहीं हो सकती। 'कल्याण' के आश्विनके अंकमें 'भजनकी आवश्यकता' शीर्षक लेखमें ठीक ही कहा गया है—

'प्रेम-गली अति साँकरी तामें दो न समाहिं।'

अहंकार-दमन भी ज़बानी-जमाखर्चकी बात नहीं है—यह बड़ा प्रयाससाध्य है। अहंकारका नाश हो जानेपर सब प्रकारकी इच्छाओंका अभाव और मान-अपमान, हानि-लाभ, निन्दा-स्तुति और शत्रु-मित्रादि द्वन्द्वोंमें समभाव हो जाता है। यदि उपास्यके दर्शनकी इच्छा है तो अहंभाव विद्यमान है, जो दर्शन चाहता है। भक्तिमार्गमें अहंकारका नाश न होकर वह आत्मामें परिवर्तित होकर उपास्यमें समर्पित होता है और तबसे सेव्य-सेवक-भावमें भी केवल 'सेव्य' ही रह जाता है। इस *स्थितिमें भी सेवा अवश्य जारी रहती है किन्तु* सेवक स्वयं अपने अहंकारसे प्रेरित होकर कर्म नहीं करता, वह सेव्यद्वारा संचालित होता है और इस-प्रकार उसका अहंभाव मिट जाता है।

( ३ ) ध्यानकी परिपक्वतासे जिस आनन्दका अनुभव होता है उसमें आसक्त हो जाना तीसरी बाधा है। साधन-पथमें इस आनन्द-स्वादका आना अवश्यम्भावी है किन्तु इसमें आसक्त न होकर इस-को अतिक्रम करना चाहिये। अन्तरानन्दका उप-भोग करनेकी चाह भी कामना है और यह भिन्नता-सूचक है अर्थात् इसमें अहंभाव, जो आनन्दका भोक्ता है, सूक्ष्मरूपसे वर्तमान रहता है।

( ४ ) मोक्षेच्छा अन्तिम बाधा है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि मोक्ष परमोत्तम है किन्तु भक्तिका स्थान मोक्षसे बहुत ही ऊँचा है। मोक्षाभिलाषी अथवा हठयोगी परमात्माके निवासस्थान—यथार्थ हृदयतक नहीं पहुँचते। वे षट्चक्रके हृदयस्थ उस अनाहत चक्रमें पहुँच सकते हैं जिसमें बारह दलका कमल है किन्तु अनुरक्त त्यागी उपासक उस गुप्त हृदय-देशमें जा पहुँचता है जिसमें अष्टदल कमल है।

## दीक्षा और गुरु

श्रीउपास्यके मन्त्रकी दीक्षा किसी गुरुद्वारा अवश्य ली जानी चाहिये। जो दीक्षाकी कोई आवश्यकता न समझकर किसी मनमाने नाम

अथवा मन्त्रका निश्चय करके उपासनामें लग जाते हैं वे साक्षात् सम्बन्धके स्थापनमें सुगमताके साथ कृतकार्य नहीं हो सकते। यदि उत्तम गुरुकी प्राप्ति न हो सके तो साधारण सदाचारी गुरुसे ही जिस उपास्यमें स्नेह हो उसका मन्त्र प्राप्त कर लेना चाहिये, क्योंकि यदि साधक सच्चा अनुरक्त और श्रद्धालु होगा तो स्वयं भगवान् उस दीक्षा-गुरुद्वारा आवश्यक शक्ति प्रदान कर देंगे। जिस अपने उपास्यमें प्रेम हो उसे छोड़कर, जिस उपास्यमें आकर्षण नहीं है उसकी दीक्षा किसी गुरुके अनुरोधसे ले बैठना उचित नहीं है। ऐसा कदापि नहीं करना चाहिये।

### यथार्थ सद्गुरु

ये सब बाह्य दीक्षा-गुरु उस वास्तविक और अदृश्य श्रीसद्गुरुके प्रतिनिधि हैं जो उपयुक्त उपासना करनेपर श्रीउपास्यकी कृपासे ठीक समयपर स्वयं दर्शन देते हैं। इन्हें न तो ढूँढ़नेकी आवश्यकता ही है और न ये ढूँढ़नेपर मिलते ही हैं। तदनन्तर इनकी सहायतासे ही श्रीउपास्यकी साक्षात् प्राप्ति हो सकती है—अन्यथा नहीं। यह भी अटल नियम है कि श्रीसद्गुरुकी प्राप्तिसे ही उसे श्रीउपास्यकी भी प्राप्ति हो सकती है। ऐसे श्रीसद्गुरु भी बाहर न मिलकर अभ्यन्तर-हृदयमें ही मिलते हैं क्योंकि वस्तुतः उनमें और श्रीउपास्यमें कोई भेद नहीं है। गुरु-गीता आदि ग्रन्थोंमें जिस सद्गुरुका वर्णन है उससे ऐसे सद्गुरुका ही निर्देश होता है जो इस समय भी वर्तमान हैं और अपना कार्य कर रहे हैं। और इस समय भी वे योग्य साधकोंको मिलते तथा दूसरोंको अदृश्य भावसे सहायता करते हैं।

# मनके रहस्य और उसका नियन्त्रण

( लेखक—स्वामीजी श्रीशिवानन्दजी )

[ गतांकसे आगे ]

६४९—जितने व्यक्तिगत मन हैं उतने प्रकारकी आध्यात्मिक साधनाएँ भी हैं। जो एक मनके उपयुक्त है वह दूसरे मनके लिये उपयुक्त नहीं हो सकती। एक मनुष्यके मनके लिये राजयोग बहुत आसान हो सकता है, तो दूसरे मनुष्यके मनके लिये ज्ञानयोग आसान होगा। एक प्रकारका तप एक मनके अनुकूल है तो दूसरा तप दूसरे मनके अनुकूल होता है। ऋषिकेशके अवधूत केशवानन्दजीके लिये घण्टोंतक गर्म बालूपर धूपमें खड़े रहना आसान है तो अयोध्याके मधुकरी बाबाको केवल रोटीपर ही जीवन चला लेना आसान है, तथा स्वामी कृष्णाश्रमजीको गङ्गोत्तरीमें ही पूर्ण शान्ति पाना आसान है।

६५०—मनका वास्तविक दोष कामना है। काम-वासना-भोगके लिये आकर्षण, सबसे बड़ा दोष है। यह बन्धनका कारण होता है। ब्रह्मचिन्तन सारी कामनाओंको नष्ट कर देता है! ब्रह्ममें कामना नहीं होती। ब्रह्म शुद्धस्वरूप है। 'ॐ' का जप करो—इस मन्त्रका जप करो कि—'शुद्धोऽस्मि'; सारी कामनाएँ अदृश्य हो जायँगी।

६५१—मनमें राग उतना ही भयानक होता है जितना द्वेष। जहाँ राग है वहाँ द्वेष भी रहेगा। राग द्वेषका ही दूसरा रूप है। यह दोनों एक ही वस्तुकी दो अवस्थाएँ हैं। दोनों समानार्थी हैं।

६५२—कुछ मनुष्योंके मन तुम्हारे ऊपर रागसे लगे रहते हैं और कुछ मनुष्योंके द्वेषसे। भय और द्वेषके द्वारा रावणका मन सदा श्रीरामके ऊपर लगा रहता था, वह सदा दृढ़तापूर्वक श्रीरामका चिन्तन करते हुए प्रत्येक वस्तुमें और प्रत्येक स्थानमें श्रीरामको देखता था। इसी प्रकार कंसका मन श्रीकृष्णमें लगा रहता था। यह भी एक प्रकारकी (वैर-भक्ति) भक्ति है। किसी प्रकार हो, उसका मन प्रभुमें लगा था।

६५३—क्षुब्ध हो उठना मनकी कमज़ोरी है, यदि तुम आसानीसे क्षुब्ध हो उठते हो तो तुमसे अनेकोंका बुरा हो जा सकता है। धैर्य, तितिक्षा, सहनशीलता, करुणा, दया, प्रेम, ब्रह्मभाव, नारायणभाव आदिके द्वारा इस कमज़ोरीको हटाओ।

६५४–अनावश्यक तर्क न करो । तर्कसे शत्रुता, उत्तेजित भाव तथा शक्तिका विनाश होता है । प्रत्येक मनुष्यके अपनी परामर्श-शक्ति तथा विचार-दृष्टि, भाव, धारणा, विश्वास तथा निश्चय होते हैं । दूसरोंकी विचार-दृष्टिको बदल देना बड़ा कठिन है । दूसरोंको जबरदस्ती अपने विचारानुकूल बना लेनेकी चेष्टा न करो । जब तुम साधन करते हो, जब तुम अध्ययनके द्वारा शास्त्रोंसे ज्ञान और तथ्यका संकलन करते हो, तो जबतक तुम्हारे विचार दृढ़ और स्थिर न हो जायँ दूसरोंके साथ तर्क न करो ।

६५५–तुम अष्ट-सिद्धियोंकी क्यों चिन्ता करते हो वे बिल्कुल ही व्यर्थ हैं । यदि वह प्रकट होना चाहें तो भी उन्हें कठोरतापूर्वक दूर हटाओ । वे तुम्हें भ्रममें डाल देंगी जिससे तुम्हारा पतन हो जायगा । हे साधक ! सावधान हो जाओ । भगवान् बुद्धने मारको ( प्रलोभन और सिद्धिको ) दूर हटाया था । ब्रह्मज्ञान प्राप्त करनेकी चेष्टा करो । तब तुम्हें सब कुछ मिल जायगा । सारी आध्यात्मिक सिद्धियाँ हाथ फैलाकर तुम्हारा स्वागत करेंगी । तब तुम्हारा पतन न होगा ।

६५६–तन्द्रा, वासना, मनकी अस्तव्यस्त दशा तथा मनोरथ—यह भगवान् अर्थात् ब्रह्ममें मनको लगानेमें प्रधान बाधक होते हैं । इन विघ्नोंको लघु सात्विक भोजन और विचार ही दूर कर सकते हैं ।

६५७–यदि मन, जिससे ज्ञान, प्रत्यय तथा समस्त क्रियाएँ होती हैं अदृश्य हुआ तो इसके साथ ही विषयरूप जगत् भी अदृश्य हो जायगा ।

६५८–यदि सारे विचार अदृश्य हो जायँ तो फिर ऐसा कुछ भी नहीं बच रहता जिसे मन कहा जा सके । इसलिये विचार ही मन है । साथ ही विचारोंके सिवा, उनसे अलग स्वतन्त्र भावसे कोई जगत् नहीं रह जाता ।

६५९–सुषुप्तिमें विचार नहीं रहते, इसलिये वहाँ संसार भी नहीं रहता । जाग्रत् तथा स्वप्नावस्थामें विचारोंकी क्रीडा होती है इसलिये संसार भी बना रहता है ।

६६०–मन प्रायः दिव्य प्रकाश, सौन्दर्य, बुद्धि, विभिन्न रङ्ग तथा मधुर ध्वनिमें ही आसक्त रहता है । इन क्षुद्र विषयोंसे भ्रममें मत पड़ो । अन्तःकरणमें खोजो, इन समस्त वस्तुओंका अधिष्ठान क्या है ? मनके मूलमें तथा इस भासित' होनेवाले इन्द्रिय-जगत्के समस्त विषयोंमें एक ही तत्त्व है । वह तत्त्व परिपूर्ण और स्वयम्भू है, वह तत्त्व उपनिषदोंका ब्रह्म है । मेरे प्यारे पाठको ! निश्चय ही वह तुम हो 'तत्त्वमसि' ।

६६१–जब एक बार आत्मनिष्ठा और आत्मानुभूति हो जाती है तो वह फिर कभी विस्मृत नहीं होती । आत्मनिष्ठाका संस्कार जब एक बार पड़ जाता है तो वह फिर मनसे मिटाया नहीं जाता । वह सदा मनसे लगा रहता है ।

६६२–यह संसारचक्र राग-द्वेष, धर्माधर्म, सुख-दुःखके छः अरोंसे बने हुए पहियेके द्वारा चलता है । शरीर कर्मका परिणाम है, कर्म राग-द्वेषका परिणाम है । यदि तुम *शरीरको नहीं चाहते तो कर्म मत करो । यदि तुम कर्म* नहीं चाहते तो मनमें राग-द्वेषकी धाराको नष्ट कर दो ।

६६३–*राग-द्वेष अनुकूल और प्रतिकूल ज्ञानके कारण* होते हैं । अनुकूल वस्तुओंमें तुम्हें राग होता है तथा प्रतिकूल वस्तुओंमें द्वेष होता है । जब भेद-ज्ञानपर अवलम्बित यह अनुकूल-प्रतिकूल भाव नष्ट हो जाते हैं तो राग-द्वेष भी नष्ट हो जाते हैं ।

६६४–राग-द्वेष अभिमानके कारण भी होते हैं । अविद्याका परिणामस्वरूप यह अभिमान जब नष्ट हो जाता है तो राग-द्वेष भी नष्ट हो जाते हैं । यदि ज्ञानकी प्राप्तिके द्वारा मूलकारण अविद्याका नाश किया गया तो अभिमान, राग, द्वेष, कर्म, शरीर, धर्म, अधर्म, सुख, दुःखकी सारी शृङ्खलाएँ नष्ट हो जायँगी । इनमें एक शृङ्खला दूसरेपर अवलम्बित है । ज्ञानके प्राप्त होनेपर यह सारा सम्बन्ध टूट जायगा ।

६६५–आत्मानुभवकी प्राप्तिके लिये मनके ही द्वारा इसकी शुद्धता और स्थिरताके लिये अथक परिश्रम करना होगा । केवल इच्छा शक्ति ही इसे वशमें कर सकती है और इसकी चञ्चलताको रोक सकती है ।

६६६–मनके ऊपर जो आत्माकी छाया है वह, जबतक मन स्थिर नहीं होता, दिखलायी नहीं पड़ सकती, जिसप्रकार क्षुब्ध समुद्रकी सतहपर चन्द्रमाका प्रतिबिम्ब नहीं दीख पड़ता ।

६६७–जिस मनुष्यके पास विवेक और दृढ़ इच्छा-शक्ति है वह आसानीसे मायाको दूरकर आत्मानुभव कर

सकता है। विवेक और इच्छा—इन्हीं दो शक्तियोंसे मन वशीभूत किया जा सकता है।

६६८—यदि दर्पण मैला है तो तुम अपने मुँहको स्पष्ट नहीं देख सकते, इसी प्रकार यदि मन मैला है तो तुम आत्माको नहीं देख सकते। काम, क्रोध, लोभ आदि ही मल हैं, इन्हें निरन्तर निष्काम कर्मयोगके द्वारा दूर करो।

६६९—विभिन्न प्रकारकी बातें करना भी एक प्रकारकी बुरी आदत है। यह मनको अत्यन्त विच्छिन्न करती है। इससे मन बहिर्मुख हो जाता है और मनुष्य आध्यात्मिक दृष्टिसे गिर जाता है। सप्ताहमें कम-से-कम एक दिन मौन-व्रतका अभ्यास ज़रूर करना चाहिये। बातचीतमें बहुत शक्ति क्षीण होती है।

६७०—मन सदा सुखके ही पीछे लगा रहता है क्योंकि यह आनन्द ब्रह्मसे उत्पन्न हुआ है। तुम आम पसन्द करते हो क्योंकि इससे तुम्हें सुख मिलता है। समस्त पदार्थोंमें तुम अपनी आत्माको ही अधिक चाहते हो। यह आत्मप्रियता इस रहस्यको खोल देती है कि आत्मा आनन्दमय ही है।

६७१—ब्रह्मको कहना कठिन है, समझना कठिन है, प्राप्तिका साधन कठिन है। 'कहत कठिन, समुझत कठिन, साधन कठिन विवेक।' ऐसा ही गीता २। २९ में लिखा है—

आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेन-
माश्चर्यवद्वदति तथैव चान्यः।
आश्चर्यवच्चैनमन्यः शृणोति
श्रुत्वाप्येनं वेद न चैव कश्चित्॥

'उसे कोई तो आश्चर्यवत् देखते हैं, दूसरे उसे आश्चर्यवत् कहते हैं, दूसरे उसे आश्चर्यवत् सुनते हैं, परन्तु सुन करके भी कोई उसे नहीं समझते।' ब्रह्मानुभवके लिये सूक्ष्म, शुद्ध और उच्च मन, दृढ़ इच्छा, धैर्य, सन्तोष और उत्साहकी आवश्यकता है।

६७२—राजसिक मनमें दूसरोंके विषयोंमें देखनेकी प्रवृत्ति होती है। यह दूसरोंके बुरे और निन्द्य कर्मोंको याद रखता है और उनके शुभ कर्मोंको भूल जाता है। इन दोनों प्रकारकी प्रवृत्तियोंसे द्वेषकी प्रबलता होती है और बहुधा इससे मन क्षुब्ध होता है।

जब तुम्हारा मन दूसरेके दोषोंको देखना चाहे तो तुम उसके अच्छे गुणोंका स्मरण करो। उसके अच्छे स्वभावकी ओर देखो। इन दो रीतियोंसे तुममें प्रेमकी वृद्धि होगी और द्वेषका नाश होगा। दैनिक जीवनके व्यवहारमें सावधानीसे मनकी देखभाल करो। इन दोनों रीतियोंको कार्यान्वित करो। एक मन सिद्धान्त, बातचीत और अध्ययनसे एक रत्ती अभ्यास श्रेष्ठ है।

६७३—यदि तुममें ज़रा भी अहंभाव है, यदि नाम-रूपसे तुम तनिक भी आसक्त हो, यदि तुममें वासनाकी गन्ध भी रह गयी है और यदि तुम्हारे मनमें सांसारिक कामनाओंका तनिक भी चिह्न है तो तुम्हें ब्रह्मानुभव नहीं हो सकता।

६७४—एक मनुष्य मनकी एकाग्रताके द्वारा गुह्य सिद्धियाँ प्राप्त कर सकता है। पर उसमें मानसिक पवित्रताकी कमी हो सकती है। आत्मानुभवके लिये मानसिक पवित्रता प्रथम आवश्यकीय वस्तु है।

६७५—यह मन जो सङ्कल्प-विकल्पमें विस्तृत होता रहता है, अपने मूल-कारण ब्रह्मसे उत्पन्न हुआ है। इसके द्वारा संकल्प और अहंकार उत्पन्न होते हैं। सारे विश्व जो केवल मनके द्वारा प्रकट होते हैं इसके रूपके सिवा और कुछ नहीं है। विश्व मनके कारण ही वास्तविक-सा दीख पड़ता है।

६७६—माया मन है। मनके काम ही स्वयं मायाके काम हैं। रूपके प्रति मनमें जो आकर्षण अथवा आसक्ति होती है वही माया है। अपने आत्माको मनरूप बनाना ही माया है।

६७७—आर्ककी देवी जोनको किसी ऐसे लोककी आत्मासे प्रत्यक्ष सम्बन्ध था, जिसे हम देवलोकके नामसे पुकारा करते हैं (अथवा जिसे कैथलिक लोग World of the saints के नामसे कहते हैं, यद्यपि यह बिल्कुल वही वस्तु नहीं है।) जिस आत्माको उसने देखा था वह आर्केंजेल (Archangeles) के नामसे पुकारी जाती है। यह आत्मा उस मध्यलोककी थी जो परम मन और मनःलोकके परेके लोकके बीचमें है। यह ब्रह्मलोक—सृष्टिकर्त्ताका लोक है। उक्त दोनों आत्माओंको जो प्रायः

आर्ककी जोन देवीके सामने उपस्थित होती और उससे बातें करती थी। यदि कोई भारतीय देखता तो उन्हें दूसरे ही रूपमें देखता। क्योंकि जब एक मनुष्य देखता है तो वह अपने मनके रूपके अनुकूल ही प्रवृत्त होता है। जिस वस्तुको तुम देखो, तुम जिस रूपमें उसे देखना चाहते हो वही रूप उसे देते हो। यदि वही आत्मा ईसाई, बौद्ध, हिन्दू तथा शिन्तो लोगोंकी जमातके सामने दीख पड़ती तो उसे बिल्कुल ही विभिन्न नाम दिये जाते। प्रत्येक उस आत्माको संकेत करके कहते कि यह अमुक देवताके समान है और इसप्रकार प्रत्येक अपने निर्णयमें विभिन्नता दिखलाते परन्तु वह आत्मा जो प्रकट हो रही है सो विभिन्न नहीं, वह तो एक ही है। भारतमें तुम *एक आत्माका दर्शन करते हो, उसे देवमाता कहते हो, कैथेलिक उसे कुमारी मेरी (Virgin Mary)* कहता है, जापानी उसे करुणाकी देवी क्वानो (Kwannon) कहता है, तथा दूसरे लोग और ही नाम देते हैं। शक्ति एक ही है, परन्तु इसके विषयमें जो मूर्त-कल्पना होती है वह विभिन्न धर्मोंके अनुसार विभिन्न प्रकारकी होती है।

९७८–*यह पूर्णतः तुम्हारे हाथमें है* कि विचारोंको जिनमें तुम रमते हो अपनी इच्छानुसार नियमित करो तथा परिणामस्वरूप उनसे प्रभावित होओ। तुम केवल परिस्थितियोंके हाथके खिलौने तबतक नहीं हो जबतक तुम वैसा होना नहीं चाहते।

९७९–*श्रीराम और श्रीकृष्ण सदा, यहाँतक कि जब* राज्य करते थे तब भी ब्रह्ममें स्थित रहते ( स्वरूपस्थित ) थे। मनुष्यके रूपमें रहनेपर भी वे अपने वास्तविक सच्चिदानन्द ब्रह्मस्वरूपमें विराजित थे। जब वे भाँति-भाँतिके कामोंमें लगे रहते थे तो अपने शरीर और मनको अपने औज़ारके समान काममें लाते थे। बहुतेरे कट्टर मायावादी वेदान्ती समझते हैं कि ज्ञानी एक अशक्त मनुष्य होता है। ऐसा कदापि नहीं है। राजयोगी अपने यौगिक संयमद्वारा जो कुछ करता है ज्ञानी भी अपने सत्सङ्कल्पसे वही करता है। सामान्यतः उसे भी इच्छाएँ होती हैं। वह जो चाहता है तत्काल तैयार पाता है।

९८०–'सजातीय पदार्थोंमें आकर्षण' का नियम सदा क्रियाशील होता है। तुम अपने जीवनके इस पार्श्वसे अपने विचारों और *जीवनकी अवस्थाओं तथा प्रभावोंकी* ओर निरन्तर आकर्षित हो रहे हो।

९८१–प्रत्येक भाव *भावनापर अवलम्बित* होता है, चिन्तन और कामनाके संयोगको ही भावना कहते हैं। भावनाएँ उन कामनाओंके ही रूप हैं जो विचार-तत्त्वके द्वारा गुँथी हुई होती हैं। दूसरे शब्दोंमें विचारयुक्त कामना-हीको भावना कहते हैं। भावनाओंके कम्पन पूर्ण मानसिक द्रव्योंमें हलचल उत्पन्न करते हैं और इससे मनुष्यके सारे विचार बाधित और क्षुब्ध हो उठते हैं।

९८२–ये सांकल्पिक क्रियायें होती हैं, यदि तुम आत्म-समर्पण करते हो तो तुम्हें प्रयत्न करना छोड़ देना होगा, परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि तुम सारी सांकल्पिक क्रियाओंको भी रोक दोगे। इसके विपरीत, तुम अपने सङ्कल्पको भगवत्संकल्पकी ओर लगाकर आत्मानुभवमें शीघ्रता कर सकते हो। इसको भी दूसरे रूपमें आत्म-*समर्पण* कहेंगे। उस निष्क्रिय *आत्मसमर्पण*की तुमसे आशा नहीं की जाती जिसमें तुम बिल्कुल कर्महीन बन जाते हो। बल्कि अपने संकल्पको भगवत्संकल्पकी प्रेरणा-पर छोड़ देनेकी आशा की जाती है। परन्तु योगयुक्त होनेके पूर्व किसप्रकार कोई इसे कर सकता है? तुम्हारा एक संकल्प है और तुम उस संकल्पको प्रदान कर सकते हो। अपने निशाकालमें चैतन्य होनेका उदाहरण लो। यदि तुम निष्क्रिय आत्मसमर्पणकी विधिको ग्रहण करते हो तो तुम कहोगे—

'जब भगवान्की इच्छापर ही चेतनता निर्भर है तो मैं चेतन हो जाऊँगा।'

दूसरे प्रकारसे यदि तुम अपने सङ्कल्पको भगवत्संकल्पमें दे देते हो तो तुम्हें इच्छा होती है, तुम कहते हो—'मैं अपनी निशासे सचेत होऊँगा।' तुम्हारी यह इच्छा होती है कि इसे कर डालना चाहिये। तुम आलसीकी तरहसे बैठकर प्रतीक्षा नहीं करने लगते। तभी आत्मसमर्पण होता है जब तुम्हारी ऐसी प्रवृत्ति होती है। 'मैं अपने संकल्पको प्रभुको अर्पण करता हूँ। मैं बड़ी ही उत्सुकतापूर्वक अपनी निशासे सचेत होना चाहता हूँ। मुझे ज्ञान नहीं है। भगवत्संकल्प मेरी सहायता करे।' तुम्हारी इच्छा सदा कर्मनिष्ठ होनी चाहिये; किसी विशेष कर्मको चुनते हुए अथवा किसी विशेष वस्तुकी चाहना करते हुए नहीं बल्कि एक दृढ़ साधकके समान तुम्हें कर्ममें लगना चाहिये जो अपने लक्ष्यकी प्राप्तिके लिये एकचित्त लगा हुआ है। यह प्रथम सोपान है। यदि तुम सावधान हो, यदि तुम्हारा ध्यान प्रमादरहित है, तो एक प्रकारके उत्साहके रूपमें कुछ-न-कुछ तुम्हें अवश्य प्राप्त होगा

जिससे तुम्हें ज्ञात हो जायगा कि क्या करना चाहिये और तुम उस कामको करनेके लिये आगे बढ़ोगे। केवल तुम्हें यह स्मरण रखना चाहिये कि आत्मसमर्पणके मानी है कि जो तुम आशा करते हो उससे भिन्न परिणाम प्राप्त होनेपर भी तुम अपने कर्मोंके परिणामको स्वीकार करो। दूसरे प्रकारसे यदि तुम्हारा आत्मसमर्पण निष्क्रिय है, तो तुम न कुछ करोगे, न चेष्टा करोगे, तुम केवल पड़े-पड़े चमत्कारकी प्रतीक्षा करोगे। तदनन्तर यह देखनेके लिये कि तुम्हारी संकल्प और इच्छाएँ भगवद्-संकल्पके अनुकूल हैं या नहीं, तुम्हें देखना चाहिये कि तुम्हें उसकी ओरसे कोई उत्तर मिला है या नहीं, तुम्हारी इच्छाओंका समर्थन होता है या विरोध; और यह भी मन, शरीर या प्राणके द्वारा नहीं, बल्कि उसके द्वारा जो तुम्हारे अन्तर्जीवन, तुम्हारे हृदयकी गुहामें सदा निवास करता है।

६८३-तुम अपने मानसिक जीवनमें या तो पतवारको पकड़कर यह निश्चय कर सकते हो कि वस्तुतः कौन-सा मार्ग पकड़ना है, कौन-सा लक्ष्य प्राप्त करना है, अथवा पतवारको छोड़ देते हो जिससे तुम्हारी नौका या तो फट जाती है या तुच्छ हवाके झोंकेसे, प्रत्येक भावनाओंसे, रागद्वेषकी धारासे इधर-उधर बहा करती है।

६८४- ध्यान करनेकी कोठरीको हरिमन्दिरके समान पुनीत समझना चाहिये। वहाँ अपवित्र विषयोंपर बातें नहीं होनी चाहिये। वहाँ अमर्ष, द्वेष, लोभ-सम्बन्धी पापमय विचार नहीं होने चाहिये। धार्मिक और श्रद्धालु चित्तके पुरुषोंका ही प्रवेश वहाँ होने देना चाहिये। क्योंकि जो कुछ हम करते हैं, जो कुछ हम विचारते हैं, जो कुछ बोलते हैं उनके संस्कारको उसी कोठरीके वायुमण्डलमें पड़ने दें और यदि उनसे ( बुरे विचार आदिसे ) बचनेकी चिन्ता न की जायगी तो वे साधकके मनपर अपना प्रभाव डालेंगे और मनको क्षुब्ध और निष्क्रिय बनाकर उसे भक्ति-भावनाके अयोग्य कर डालेंगे। जो शब्द बोल दिये जाते हैं, जो विचार मनमें उठ जाते हैं, जो कर्म किये जाते हैं वे नष्ट नहीं होते, वे सदा वायुमण्डलके सूक्ष्म परदेपर प्रतिबिम्बित होते रहते हैं और उस कोठरीके ऊपर जहाँ वह किये गये हैं मँडराते रहते हैं। और निरन्तर मनपर प्रभाव डालते रहते हैं। उनपर विजय प्राप्त करनेके लिये जहाँतक हो सके प्रयत्न करना चाहिये। यह कुछ ही महीनेतक करना पड़ेगा, जब आदत बदल जायगी, सब आप ही ठीक हो जायगा।

६८५-भय रागके भीतर छिपा रहता है। जब तुम्हें शरीरके प्रति राग होता है तो मृत्युका भय आ घेरता है। जब तुम्हें द्रव्यके प्रति राग होता है तो द्रव्यहानिका भय उत्पन्न होता है, क्योंकि द्रव्य ही भोगके उपकरणोंके प्राप्त करनेका साधन है। जब तुम्हें स्त्रीके प्रति राग होता है तो तुम्हें सदा उसकी रक्षाकी ही चिन्ता बनी रहती है। भय रागका बहुत पुराना और घनिष्ठ मित्र है।

६८६-मनकी वृत्तियोंमें राग, द्वेष और मोहकी जड़ खूब गहरी जमी होती है, उनको उखाड़ फेंकनेके लिये दृढ़ और सतत प्रयत्नकी आवश्यकता होती है।

६८७-सुखका कारण तृष्णा है, जहाँ तृष्णा नहीं वहाँ सुख नहीं।

६८८-इच्छा ( तृष्णा ) का कारण बाह्य विषयोंका अस्तित्व है।

६८९-साधकको संग छोड़कर मौनावलम्बन इसी-लिये करना चाहिये क्योंकि रागके कारण तो परिचय बढ़ेगा और द्वेषके कारण कर्कश शब्दोंका उच्चारण करते हुए दुःख ही प्राप्त होगा। शब्द तीरके समान होते हैं, वे दूसरेकी भावनाओंको क्षत-विक्षत कर डालते हैं। मौना-वलम्बन तथा संग-त्यागके द्वारा मनुष्य वागिन्द्रियका संयम कर सकता है और रागको दूर हटा सकता है। तभी मनको शान्ति मिलती है।

६९०-राजयोगी प्रतिपक्ष-भावनासे अर्थात् बुरे विचारोंके स्थानमें उच्च विचारोंको स्थान देकर उन्हें नष्ट कर देता है। भक्त उसे आन्तरिक प्रार्थना तथा आत्म-समर्पण-के द्वारा नष्ट करता है। वह कहता है-'हे प्रभु! मैं अपने सारे कर्म तथा कर्मोंके फलके साथ अपने आपको तुम्हारे चरणोंमें समर्पण करता हूँ। मुझे बुरे विचारोंके दूर करने तथा उनके नाश करनेके लिये शक्ति प्रदान कीजिये।' भगवान् ऐन्द्रिय-उत्तेजनाको सत्त्व अथवा ओजमें परि-वर्तित कर देते हैं। ज्ञानयोगी उसे ही उदासीन वृत्ति तथा विचारद्वारा नष्ट करता है। वह कहता है—इनसे मुझे कोई काम नहीं, मैं सच्चिदानन्दस्वरूप हूँ—'शिवोऽहम्, शिवोऽहम्'! ये उत्तेजनाएँ मनसे सम्बन्ध रखती हैं, मैं मनसे अलग हूँ।

६९१-जिज्ञासुको पूर्णरीतिसे मांस, मछली तथा मद्यसेवनको त्याग देना चाहिये, क्योंकि इनसे मन क्षुब्ध हो जाता है तथा इनके द्वारा मनमें उत्तेजना उत्पन्न होती है।

# चतुर रानियोंका समागम

( लेखिका—बहिन श्रीजयदेवीजी )



श्रीरामचन्द्रजीके वनवासके समय जब भरतजी अपनी माताओं तथा गुरुजनोंको साथ लेकर श्रीरामचन्द्रजीसे मिलनेके लिये चित्रकूट गये थे उस समय मिथिलासे राजा जनक भी अपनी रानी तथा अपने प्रियजनोंके साथ चित्रकूट पहुँचे थे। उस अवसरपर श्रीकौसल्याजी तथा श्रीसुनयनाजी परस्पर मिली थीं। उनके मिलन-प्रसंगका ही यहाँ किञ्चित दिग्दर्शन कराया जाता है।

महारानी कौसल्याजी तथा महारानी सुनयना-जीका मिलन क्या था, मानो शोककी दो घटाएँ घिर आयीं और उनसे करुणाकी वृष्टि होने लगी, समस्त समाज परिप्लावित हो उठा। छोटी-छोटी नदियाँ जिस-प्रकार वर्षामें उमड़-उमड़कर गंगा-यमुनासे मिलती हैं तो उनका भयानक दृश्य हो जाता है, उसी प्रकार अयोध्या तथा मिथिला-समाजके साथ इन दोनों रानियोंकी दशा देखनेपर मालूम होता था मानो शोकको बाढ़ आ गयी हो। सबके नेत्रोंसे अश्रुकी धारा बह रही है और उन्हें देखकर पशु-पक्षी, देव-दानव, किन्नर-गन्धर्व सब व्याकुल हो उठे हैं।

शंका—ये दोनों रानियाँ तो चतुर और ज्ञानी थीं फिर इन्हें शोक क्यों हुआ? श्रीकौसल्याजी महाराजा श्रीरामचन्द्रजीकी माता थीं तथा नीतिज्ञ महाराजा दशरथजीकी पटरानी थीं तथा श्रीसुनयना-जी भी ज्ञाननिधि विदेह महाराजा जनककी वल्लभा थीं, फिर इन्होंने अज्ञानियों-जैसा शोक क्यों किया? मरण-जीवन, सुख-दुःख, हानि-लाभ—ये ज्ञानियोंकी दृष्टिमें तो कुछ हैं ही नहीं, क्योंकि ब्रह्माजीने इनकी रचना अज्ञानियोंके लिये ही की है। फिर ज्ञानशीला रानियोंको इसप्रकार शोक क्यों हुआ?

समाधान—यथार्थमें जैसा तुम कहती हो वही ठीक है। परन्तु लोकव्यवहारमें ज्ञानियोंका कुछ बिगड़ता नहीं। वे शोककी दशामें ज्ञानको भूलते नहीं और इन्द्रियोंके द्वारा व्यवहारमें लगे रहनेपर भी आत्मज्ञानमें अचल रहते हैं। जो पुरुष ज्ञानके प्रकाशमें कर्म करते हैं उनको प्रत्यवाय (पाप) नहीं लगता। ऐसे शोकके अवसरपर इन रानियोंके धैर्य और शान्तिपूर्वक जो उत्तर-प्रत्युत्तर हुए हैं उन्हींसे इसका पता लगता है—

सील सनेह सरस दुहुँ ओरा।
द्रवहिं देखि सुनि कुलिस कठोरा॥
पुलक सिथिल तनु बारि बिलोचन।
महि नख लिखन लगीं सब सोचन॥
सब सियराम प्रेमकी मूरति। जनु करुना बहु बेष बिसूरति॥
सीय मातु कह बिधिबुधि बाँकी। जो पय फेन फोरि पबि टाकी॥

सुनिय सुधा देखिय गरल सब करतूत कराल।
जहँ-तहँ काक उलूक बक मानस सकृत मराल॥

श्रीसुनयनाजी अपने समाजके साथ वहाँ आती हैं जहाँ श्रीकौसल्या आदि रानियाँ बैठी हैं। श्रीकौसल्याजी उनका आदर-सम्मान करती हैं और समयानुकूल आसन बैठनेके लिये देती हैं। उस समयके दोनों ओरके शील-स्नेहको देखकर महा कठोर वज्र भी द्रवित हो रहे हैं। सब रानियोंके शरीर पुलकित और शिथिल हो रहे हैं और आँखों-में अश्रु भरे वह सिर नीचे किये भूमिपर नखोंसे लिख रही हैं। वे समस्त रानियाँ जो मानो सीता और रामके प्रेमकी मूर्तियाँ हैं, इस समय ऐसी लगती हैं मानो करुणा नाना रूप धारण किये हुए बैठी हो। इसप्रकार करुणासे आवृत रानियोंके समाजमें धैर्य धारणकर श्रीसुनयनाजी कहने लगीं कि विधाताकी बुद्धि बड़ी टेढ़ी है अर्थात् ब्रह्मा यथोचित कार्य नहीं करता, समय-कुसमय

कुछ नहीं देखता, उलटा-सीधा जो मनमें आता है कर डालता है। दूधका फेन जो इतना कोमल होता है उससे महाकठोर वज्रको भी काट डालता है। श्रीरघुनाथजीके ऐसे कोमल शरीर, सुकुमार राजकुमारको वनवास दे दिया! तथा अपने प्राणप्यारे पुत्रके लिये राज्याभिषेकमें लगे हुए महाराजा दशरथके सामने अचानक ऐसा भयंकर विपरीत समय उपस्थित कर दिया कि उन्हें बलात् श्रीरामवनवासके समान असह्य दुःखद समाचार सुनना पड़ा तथा श्रीरामके वियोगमें प्राणत्याग करना पड़ा। इसका एक और अभिप्राय यह भी हो सकता है कि ब्रह्माकी विचित्र गति है। उन्होंने दृढ़ रामराज्यरूपी कठोर वज्रको अबला कैकेयीके वचनरूपी दूधके फेनसे तोड़ दिया। अथवा श्रीदशरथ, कौसल्या और श्रीरघुनाथजीका संयोग पयके समान है, कैकेयी टाँकी है, मन्थरा हथौड़ी है और ठोकनेवाली सरस्वती है, इन तीनोंने उस संयोगको तोड़ सबको अलग-अलग कर दिया। श्रीराजा दशरथ स्वर्गवासी हुए, श्रीरघुनाथजीका वनवास हुआ, और श्रीकौसल्याजी अकेली अयोध्यामें पड़ी रहीं। विधाताकी सारी रचना विकराल है; देखिये, अमृतके विषयमें हम केवल सुना करते हैं वह कहीं दिखलायी नहीं देता। परन्तु गरल तो सर्पोंकी जिह्वामें, संखिया आदि धातुओंमें, सिंगी हालाहलादि मूलमें—इसी प्रकार अनेकों स्थानोंमें दिखलायी देता है। उल्लू, कौए और बगले आदि कुपक्षी तो जहाँ देखिये, वहीं दीख पड़ते हैं परन्तु श्रेष्ठ राजहंस कहीं मानसरोवरमें ही देखे जाते हैं। इसमें उल्लू, कौए और बगलेको कैकेयीमें आरोपण कर रही हैं, सूर्यके प्रकाशके विना अन्धेरेमें पड़े रहना उल्लू चाहता है, यही बात कैकेयीमें देखी जाती है, सूर्यरूपी दशरथको मिटाकर वह अन्धकारमय अयोध्यामें प्रसन्न है। किसीकी प्रीति-प्रतीति न मानना और कठोर बोलना यह कौएका गुण है—यह बात कैकेयीमें प्रत्यक्ष है। सबको विश्वास देकर अनर्थ करना यह बगलेका गुण है, यह भी कैकेयीमें प्रत्यक्ष है कि श्रीरघुनाथजीमें प्रीति दिखाकर तथा सबको विश्वास दिखा करके भी अनर्थ उपस्थित कर दिया। हंसोंके विषयमें जो कहा है कि विरले ही कहीं मानसरोवरमें मिलते हैं, वह लक्षण श्रीभरतजीमें दीख पड़ता है। जैसे—

भरत हंस रबिबंस तड़ागा। जनमि कीन्ह गुन-दोष-बिभागा॥

अर्थात् भरत हंसरूप हैं, सूर्यवंश अवध मानसरोवर है, भरतजीने उसमें उत्पन्न होकर गुण-दोषोंको पृथक्-पृथक् दिखला दिया। यद्यपि वशिष्ठ आदि ऋषि भी मानस हंस थे, परन्तु किसीकी चतुराई काम न आयी। इसप्रकार श्रीसुनयनाजीने ब्रह्माके ऊपर जो दोष दिया है उससे कैकेयीकी अवस्था अभिव्यञ्जित होती है।

सुनि ससोच कह देबि सुमित्रा।
बिधिगति बड़ि बिपरीत बिचित्रा॥
जो सृजि पालै हरै बहोरी।
बालकेलि सम बिधिगति भोरी॥

श्रीसुनयनाजीकी इस बातको सुनकर श्रीसुमित्राजी कहने लगीं कि विधाताकी गति अत्यन्त विचित्र है, वह देखनेमें अन्य, तथा विचारनेमें अन्य ही ठहरती है। परन्तु श्रीरघुनन्दनकी जो आज्ञा होती है वही विधाता करता है। विधाताकी मति कैसी भोरी है जो सृष्टिको उत्पन्न करता है, उसका पालन करता है फिर उसका संहार करता है। जिसप्रकार बालक खेल-खेलमें घर बनाते हैं, उससे खेलते हैं और फिर उसे मिटा डालते हैं। यही दशा ब्रह्माकी है। परन्तु ब्रह्मा भी कुछ करनेमें स्वतन्त्र नहीं है। अतः जो कुछ हुआ है उसमें न कैकेयीका दोष है और न ब्रह्माका दोष है। यह सब श्रीरघुनाथकी मर्जीसे ही हो रहा है। श्रीसुमित्रा उपासनाशक्ति हैं, अतः वह राम-आज्ञाको प्रधानता देती हैं।

कौसल्या कह दोष न काहू।
कर्म-बिबस दुख-सुख छति-लाहू॥

कठिन कर्म-गति जान विधाता ।
जो सुभ-असुभ कर्म-फल-दाता ॥
ईस रजाइ सीस सबहीके ।
उतपति थिति लय बिषहु अमीके ॥
देवि मोह-बस सोचिय बादी ।
बिधि प्रपञ्च अस अचल अनादी ॥
भूपति मरण जियब उर आनी ।
सोचिय सखि लखि निज हित हानी ॥
सीय-मातु कह सत्य सुबानी ।
सुकृती अवधि अवधपति रानी ॥

लखन राम सिय जाँहि बन भल परिणाम न पोच ।
गहबर हिय कह कौसला मोहि भरतकर सोच ॥

श्रीकौसल्याजी ज्ञानशक्ति हैं, अतः प्रारब्धको प्रधान रखकर कहती हैं—'हे देवि ! तुम यह क्या कहती हो ? विधाताकी गति ठीक है, उनमें कोई दोष नहीं । मनुष्यके जैसे कर्म होते हैं उसीके अनुसार उसे सुख-दुःख, हानि-लाभकी प्राप्ति होती है, उसमें तनिक भी न्यूनाधिकता विधाता कर नहीं सकते । यदि ऐसा न करें तो उनके न्यायमें दोष आ जायगा और फिर वह निर्विकार नहीं रह सकेंगे । अतः विधाता तो हमें अपने ही किये शुभाशुभ कर्मोंका फल देते हैं ।

'अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्'

कर्मकी गति बड़ी कठिन है । वह अन्यथा नहीं हो सकती । जो जैसा कर्म करेगा, विधाता उसको वैसा ही फल प्रदान करेगा । हम कर्मोंकी गतिको नहीं जानकर विधाताको दोष देते हैं । विधाता स्वयं कर्त्ता भी तो नहीं, वह तो भगवान्की आज्ञानुसार सब काम करता है अर्थात् जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लय सब ईश्वरकी आज्ञासे होते हैं । इसलिये ब्रह्माको दोष देना वृथा है और ईश्वर अर्थात् श्रीरघुनाथजीको तो न किसीसे राग है न द्वेष । उनको तो सब प्राणी समान हैं, सब आत्मरूप हैं उनके लिये न कोई शत्रु है, न मित्र है, वह तो करुणाकी वृष्टिकर प्राणिमात्रका कल्याण करते हैं । यह पृथ्वी तथा इसके ऊपर यावत् पदार्थ दीख पड़ते हैं सब जीवोंके उपकारके लिये बनाये गये हैं । देखो, बालकके उत्पन्न होनेके पहले भगवान् माताके स्तनोंमें दूधकी धारा बहा देते हैं । अहा ! जो परमात्मा इतने दयालु हैं उनको मनुष्य मोहवश होकर भूल जाता है तथा उनकी कृपासे प्राप्त हुए पदार्थोंमें ममता रखता हुआ अहंकारमें डूब जाता है । कितने आश्चर्यकी बात है ! मनुष्य अज्ञानसे ईश्वरकी आस्थाको त्याग अपनी आस्थामें लगता है और जब विपत्ति आती है तब फिर ईश्वरको ही दोष देने लगता है । अज्ञानके कारनामे ऐसे ही होते हैं, ईश्वर तो न किसीको सुख देता है और न दुःख; परन्तु अज्ञानी जीव एक दूसरेको सुखी-दुखी देख कहते हैं कि ईश्वरके 'घर न्याय नहीं । यह नहीं जानते कि ईश्वर 'जैसेको तैसा' है अर्थात् जो जैसा करता है उसको वैसा ही फल देता है । सबको अपने ही कियेका फल भोगना पड़ता है ऐसा जानकर सोच करना व्यर्थ है । ईश्वरने तो सृष्टिके आदिमें ही यह व्यवस्था बाँध दी है कि 'शास्त्रविहित कर्म करनेसे सुख मिलता है और शास्त्रद्वारा निषिद्ध कर्मोंको करनेसे दुःख भोगना पड़ता है ।' परन्तु मनुष्य अज्ञानान्धकारमें पड़कर भावी सुख-दुःखका विचार न कर कर्माकर्मकी परवा न करते हुए मनमाना काम करता जाता है जिससे उसे कष्ट भोगते हुए नाना योनियोंमें भटकना पड़ता है । नाना प्रकारकी व्यथाओंसे व्याकुल हो चिल्लाता है, पर इससे क्या ? उसने जो किया है उसका फल उसे मिल रहा है, किये हुए कर्मोंका फल भोगे बिना छुटकारा कहाँ मिल सकता है ? सच पूछिये तो सृष्टिकी उत्पत्ति ही जीवोंके कर्मोंके अधीन है । यदि जीवोंके कर्म न हों तो ब्रह्माकी सृष्टि ही रुक जाय । ब्रह्माका सृजन, विष्णुका पालन तथा शिवका संहार यद्यपि श्रीरघुनाथजीकी आज्ञाके अनुसार ही होता है तथापि यह सब प्रपञ्च जीवोंके कर्माधीन ही है । श्रीशिवजीने श्रीपार्वतीजीसे कहा है—

यत्प्रभावेन हर्त्ताहं त्राता विष्णू रमापतिः ।
यत्प्रसादेन कर्त्ताभू देवो ब्रह्मा प्रजापतिः ॥
यो नराधमः लोकेषु रामभक्तिपराङ्मुखः ।
जपं तपं दया शौचं शास्त्रानामवगाहनम् ॥
सर्वं वृथा विना येन श‍ृणुध्वं पार्वती प्रिये ।

यह विधाताका प्रपञ्च अनादिकालसे ऐसा ही चला आता है, कुछ नयी बात नहीं है। अतः हे देवि सुनयने! मोहके वश हो कदापि सोच नहीं करना चाहिये। परन्तु हे सखि! मुझे अपने हितकी हानिका शोक हो ही जाता है। महाराजने तो जीनेसे मरना ही अच्छा जाना, परन्तु मेरा तो सुहाग तथा सुख सब उनके साथ ही चला गया, क्योंकि शास्त्र कहते हैं कि लोकमें स्त्रीकी गति पतिके विना नहीं होती। पति-विहीना स्त्री मृतकके समान है। पति विना स्त्रीकी शोभा और सौन्दर्य व्यर्थ है, पति बिना स्त्रीका न देह है न गेह।

जिय विनु देह नदी विनु वारी। ऐसेहि नाथ पुरुष विनु नारी॥

अर्थात् पति बिना स्त्री ऐसी है जैसे जीवके विना देह तथा जलके विना नदी। पतिके विना स्त्रीका जीवन केवल दुःखमय जीवन है। इस लोकमें पतिके बिना कोई अपना नहीं होता है। नारी-जातिकी नौकाको भवसागरसे पार करनेके लिये एक पतिको ही ईश्वरने कर्णधारस्वरूप बनाया है, जब कर्णधार ही नहीं तब ज़ीवन-नौकाको पार कौन लगावेगा? इस तरह पति विना स्त्रीको नाना प्रकारकी आपत्ति सहनी पड़ती है। महाराजके स्वर्गवाससे मैं अनाथा हो गयी हूँ। परन्तु यह शोक करना व्यर्थ है, यह सब स्वार्थकी बात है। परमार्थतः तो जो प्रारब्धमें होता है वह हो कर ही रहता है। प्रारब्धका लिखा कोई कितने भी उपाय करे, नहीं मिट सकता। उसे तो भोगनेके सिवा और कोई उपाय ही नहीं। इसलिये दूसरोंको दोष देना व्यर्थ है।

इसप्रकार श्रीकौसल्याजीके सत्य और सारयुक्त वचन सुनकर श्रीजानकीजीकी माता कहने लगीं—

'हे महारानी! आपका यह कथन बहुत ही सुन्दर और सत्य है, तथा यह आपके योग्य ही है। क्योंकि सुकृतिकी अवधि अर्थात् स्वयं परब्रह्मको पुत्ररूपसे पानेवाले श्रीमहाराज अवधपतिकी आप मुख्य रानी हैं, आपके मुखसे ऐसी बात क्यों न निकले? आपसे बढ़कर पुण्यवान् कौन है क्योंकि आपने स्वयं परब्रह्म सच्चिदानन्दघनको अपना स्तन पान कराया है।'

फिर कौसल्याजी कहने लगीं कि—'हे बहिन! श्रीराम, लखन और सीता यदि वनको जाते हैं तो प्रसन्नतासे जायँ, मुझे इसमें शोक नहीं क्योंकि इससे अन्तमें भलाई ही दीखती है। इसमें कुछ बुराई नहीं, इससे तो यश, कीर्ति तथा देवकार्य होनेकी सम्भावना है परन्तु मुझे भरतका सोच हो रहा है कि वह श्रीरामविरहको सह सकेंगे या नहीं।' ऐसा कहते श्रीकौसल्याजीका हृदय भर आया, करुणासे वह व्याकुल हो उठीं और गद्गद्वाणीसे आँसू बहाते हुए कहने लगीं कि 'हे बहिन! जान नहीं पड़ता कि राम-वियोगसे भरतकी क्या दशा होगी? भरतकी राममें जो प्रीति है उसे देखकर मालूम होता है कि वह अवधमें नहीं रहेंगे' और फिर तो अयोध्या राम और भरतके बिना भयानक जंगलके समान हो जायगी!

श्रीकौसल्याजीके समान समस्त स्त्रियोंको धीरता धारण करनी चाहिये। देखिये, उनको प्राणप्यारे पुत्र श्रीराम, सीता तथा लक्ष्मणके वन जानेका तनिक भी सोच नहीं है परन्तु अपनी सौतके पुत्र श्रीभरतके दुःखसे वह व्याकुल हो रही हैं। यह है चतुर रानियोंका स्वभाव और धीरज; उन्हें अपने दुःखकी परवा नहीं है वह पर-दुःखसे दुखी हो रही हैं। श्रीकौसल्याजी इस वचनको सार्थक कर रही हैं कि जो तुम्हारे लिये काँटे बोवे उसके लिये तुम फूल बोओ। जिस

भरतके कारण उन्हें पतिवियोग तथा पुत्र-वनवासके समान असह्य दुःखोंको सहना पड़ा उसी श्रीभरतके दुःखसे यह दुखी हो रही हैं। आजकल तो ठीक इसके उलटा व्यवहार देखनेमें आता है। सब अपने स्वार्थके लिये दूसरेको हानि पहुँचानेमें ही लगे रहते हैं। श्रीकौसल्याजीमें भेदभाव नाममात्रका भी नहीं। 'मैं' और 'मेरा' का भाव तो उनके हृदयमें स्वप्नमें भी नहीं आता था। वह सबमें समान प्रेम रखती थीं, किसीका बुरा नहीं चाहती थीं। यही तो ज्ञानी और अज्ञानीमें भेद है। ज्ञानी सुख-दुःख, हानि-लाभ, मानापमान सबमें एक-सा रहता है परन्तु अज्ञानी सुख, लाभ और मान पाते समय ज्ञानी बन जाता है और दुःख, हानि तथा अपमानके समय उसका भेद खुल जाता है। संसारमें दिखावटी ज्ञानी बहुत मिलते हैं परन्तु यथार्थ ज्ञानी विरले ही होते हैं। पर-उपदेशमें कुशल बहुतेरे दीख पड़ते हैं परन्तु वैसा आचरण करनेवाले विरले ही मिलते हैं। यदि संसारमें अपने कल्याणकी चाहना है तो सुख-दुःख, हानि-लाभ, मानापमान सबमें समभाव रखना चाहिये। जिन्होंने रागद्वेषका त्याग कर दिया है, जिनके हृदयसे 'मैं मेरापन' दूर हो गया है, जिन्होंने एक ईश्वरपर विश्वासकर उसे ही अपना आत्मा जाना है वे ही इस लोक तथा परलोकके सुखके भागी बनेंगे। दूसरे लोग तो नाना प्रकारकी योनियोंके आवागमनमें दुःख ही भोगते रहेंगे।

---

# ईश्वरका स्वरूप और उसकी प्राप्ति

( लेखक—श्रीयुक्त एम० आर० धोलकिया )




सांसारिक व्यवहारके लिये मनुष्यको अपने शरीरके हाथ, हृदय और मस्तक इन तीन मुख्य अंगोंसे काम लेना पड़ता है। इसी आधारपर मानव-समाजको भी निम्नलिखित तीन भागोंमें बाँटा जा सकता है—

१–कर्म-प्रधान ( Practical ), २–भावप्रधान (Emotional) और ३–बुद्धि-प्रधान (Intellectual)। जिस प्रकार उपर्युक्त तीनों प्रकारके पुरुषोंके लिये 'मनुष्य' शब्दका समानरूपसे व्यवहार किया जाता है, इसी प्रकार उनके लिये 'आध्यात्मिक' ( Spiritual ) शब्दका प्रयोग भी किया जा सकता है।

इसी सिद्धान्तके अनुसार ईश्वरसम्बन्धी कल्पनाओंको भी तीन मुख्य भागोंमें विभक्त किया जा सकता है, यद्यपि ईश्वरको निरी कल्पनाका विषय समझनेसे बढ़कर कोई भयानक भूल नहीं हो सकती। सर्वशक्तिमान् ईश्वर अव्यक्त एवं अचिन्त्य हैं, अतएव उनका वर्णन करना और भी कठिन है। इसलिये इस सम्बन्धमें लोगोंके अनन्त विचारों एवं अनन्त कल्पनाओंका होना अनिवार्य ही है। जितने मन हैं उतने ही उनके विचार-जगत् भी होते हैं, इतना ही नहीं, किन्तु एक ही मनके वैयक्तिक विकासकी जितनी अवस्थाएँ होती हैं, उतने ही उसके विचार-जगत् होते हैं, और जब मन ही अनन्त हैं तो विचार जगत्की अनन्तताका तो ठिकाना ही क्या है? योगजन्य आध्यात्मिक बलसे एवं सर्वशक्तिमान् परमेश्वरकी कृपासे प्राप्त दिव्य ज्ञानकी सहायतासे हमारे पूर्वज महर्षियोंने चौरासी लाख योनियोंका पता लगाया था, जिनमेंसे प्रत्येकके विकासकी अवस्था भिन्न एवं निश्चित है। इसका अर्थ यह नहीं कि चौरासी लाखसे अधिक योनियाँ नहीं हैं, मतलब यह है कि इनसे अधिक योनियोंका पता नहीं लग सका। अतएव यह मानना पड़ेगा कि ईश्वरके भी अनन्त गुण, अनन्त रूप एवं अनन्त नाम हैं। और इसी लिये हम यह कह सकते हैं कि ईश्वर अनन्त नामवाला है, साथ ही वह नामरहित भी है। उसे नामरहित इस-

लिये कहा गया है कि नाम और रूप दोनों ही नाशवान् हैं। और अनन्त नामवाला इसलिये कहते हैं कि जीव अनन्त हैं और प्रत्येक जीवके ईश्वरके विषयमें भिन्न-भिन्न विचार हैं। उस वर्णनातीतका वर्णन करनेके ये ही दो प्रकार हैं जिन्हें अन्वय और व्यतिरेकके नामसे पुकार सकते हैं। वास्तवमें अज्ञानरूपी अन्धकारमें पड़ा हुआ यह पामर संसार उस परमात्माका वर्णन कैसे कर सकता है ? तथापि अपने अनुभव, विचार संवेदन तथा बोधके अनुसार उपर्युक्त विभागके आधारपर हम ईश्वरके सम्बन्धमें कुछ मन्द-सी कल्पना करनेकी चेष्टा अवश्य करेंगे। यदि हमारे अन्दर उसे जाननेके प्रयत्नकी इच्छा भी उत्पन्न हो जाय तो हमें अपनेको धन्य मानना चाहिये और अपनी ऊँची-से-ऊँची कल्पनाओं और आशाओंको उस इच्छाके ऊपर न्योछावर कर देना चाहिये।

ईश्वरके सम्बन्धमें सबसे अधिक प्रचलित एवं अनुभव-सिद्ध धारणा यह है कि वह बार-बार इस संसारकी रचना, पालन एवं संहार करता रहता है। वह शाश्वत, पूर्ण एवं अचिन्त्य है। उसके अस्तित्व एवं उसकी आज्ञाके बिना एक पत्ता भी नहीं हिलता। उसकी निश्चित नीति एवं नियमोंके अनुसार प्रकृति उसके विश्वका सञ्चालन कर रही है। उसके विनोदके लिये, उसकी लीलामें योग देनेके लिये मायानटी जीवोंको असंख्य प्रकारके नाच नचाती है और स्वयं भी अनादिकालसे नृत्य कर रही है। उसकी बुद्धि, ज्ञान, दया एवं शक्तिसे चकित होकर उसके ज्ञानी भक्त सब कुछ छोड़कर उस अनन्त महासागरकी एक क्षुद्र चपल तरंग बनकर रहते हैं और मृत्युमें जीवनका एवं जीवनमें मृत्युका अनुभव करते हैं। प्रेमी भक्त उसके सुर-मुनि-चुम्बित चरणोंमें सर्वस्व समर्पणकर तथा अपने विनयविनम्र हृदयोंमें उसे प्रेमपाशसे बाँधकर सामीप्य-मुक्तिका अभिलाष करते हैं और शरणापन्न दासानुदास बनकर सेवाका अलौकिक आनन्द लूटते हैं। छोटे मोटे देवी-देवता अपने-अपने अधिकारके अनुसार भिन्न-भिन्न लोकोंके सुव्यवस्थित सञ्चालन तथा उनके अन्दर शान्ति-स्थापनके कार्यमें उसकी सहायता करते हैं, उसके भक्तोंके अनुपम गुणोंके गुप्त खजानेको मथ-मथकर निकालनेवाली काम-क्रोधादि आसुरी शक्तियाँ भी अप्रत्यक्षरूपसे, अज्ञानसे, अवैध रीतिसे तथा अनिच्छापूर्वक उसीकी महिमाका विस्तार कर रही हैं। योगीजन उसके आनन्दार्णवका एक क्षुद्र सीकर तथा उसकी शक्तिकी महान् राशिका एक कण पाकर ध्यान एवं समाधिमें अपनी आयुको बिताते रहते हैं। उसके असंख्य लोकोंमें जो दिव्य नियम एवं सत्य सिद्धान्त प्रचलित हैं, उनमें पूर्ण श्रद्धा रखकर लोग हँसते हुए असह्य कष्टोंको सहन करनेमें समर्थ हो जाते हैं। और उसीकी अमित दयाका अवलम्ब लेकर लाखों आत्माएँ अमर-पदको प्राप्त होकर इस अत्यन्त दुर्लभ मनुष्य-देहको सार्थक कर चुकी हैं। अस्तु।

उपर्युक्त ( कर्म, भाव और बुद्धिके ) तीन विभागों-का पार्थक्य करना कठिन काम है। यदि तीनों स्वरूपोंको एक दूसरेसे बिलकुल भिन्न माना जाय तो कर्मप्रधान मनुष्यकी दृष्टिमें ईश्वरका स्वरूप यह होगा कि वह उस ईश्वरीय नियमका सञ्चालन करनेवाला है जिसके अधीन रहकर जीव अनेकानेक योनियोंमें भटकता हुआ अनेक प्रकारके अनुभव प्राप्त करता है और उन अनुभवोंसे यह शिक्षा ग्रहण करता है कि जैसा करोगे वैसा ही पाओगे।

'कर्म प्रधान विश्व करि राखा। जो जस करै सो तस फल चाखा॥'

यह निर्विवाद है कि मनुष्य ईश्वरके स्वरूपके विषयमें इससे नीची कोई कल्पना नहीं कर सकता। ईश्वरके स्वरूपकी यह कल्पना उसी प्रकारकी है जिसप्रकार कोई ग्रामीण मनुष्य एक पुलिसके सिपाहीको, जिसे पेटभर अन्न भी कठिनाईसे मिलता है और जो अपनी नौकरीकी चक्कीमें रातदिन पिसा करता है, सरकार समझने लगता है। तथापि जीवनयात्रामें तथा ईश्वर-प्राप्तिके मार्गमें यह भी एक मंजिल है। जिस मनुष्यका जगत् अपने शरीर तथा अधिक-से-अधिक उन्हीं लोगों तथा उन्हीं वस्तुओंतक सीमित है, जिनका उसके साथ तथा उसके सुख एवं समृद्धिके साथ साक्षात् सम्बन्ध है और जो पशुओंसे किसी प्रकार ऊँचा नहीं कहा जा सकता, वह इसीसे क्रमशः ऊँचा उठता है और केवल अपने ही सुखका ध्यान रखता हुआ वह ईश्वरके स्वरूपकी इस कल्पनाके आधार-पर जो एक प्रकारका उपयोगिताप्रधान स्वरूप है, अपने आचरण एवं व्यवहारोंमें इस संसारकी जटिलताका अनुभव करता है।

भावप्रधान मनुष्यमें क्रियाओं तथा विचारोंकी अपेक्षा उसके मनोभाव अधिक तीव्र होते हैं। यही मनोभाव जब ईश्वरोन्मुख हो जाते हैं तब उसकी भक्त-संज्ञा हो जाती है। यद्यपि उसकी भक्ति गौण ही होती है, उसकी क्रिया-

शक्ति एवं विचार-शक्ति गौण हो जाती हैं। यह बिल्कुल स्वाभाविक है कि ईश्वरके स्वरूपके विषयमें उसकी धारणा उसकी सर्वोच्च आकांक्षा तथा लक्ष्यके अनुकूल ही होती है। उसे अपने उपास्य देवकी विश्व-विमोहिनी मूर्ति नित्य-चिन्मय विग्रह, अलौकिक गुण, आकर्षण-शक्ति, मृदुलता तथा दयालुताको देख-देखकर मुग्ध होने तथा उसकी आनन्ददायक स्मृतिमें अपनी सुध और बुध भूल जाने तथा मीराबाईकी भाँति उसके अन्दर लीन हो जानेमें ही सुख मिलता है। वह उसके सुरमुनिवन्दित चरणोंमें अपनी आत्माको न्योछावर कर देनेके बाद यह सोचने लगता है कि अब उस प्रियतमको कौन-सी वस्तु समर्पण करूँ। भगवान्‌की कृपाका एक कण प्राप्तकर उसकी जीवनधारा बिल्कुल पलट जाती है।

इसप्रकारकी मनोवृत्तिवाले भाव-प्रधान मनुष्यकी धारणामें देश, काल एवं कार्य-कारण-भावकी सीमासे अपरिच्छिन्न ऐश्वर्य ही ईश्वरका स्वरूप है। इस ऐश्वर्यमें अनन्त गुणोंकी कल्पना की जाती है जिनमें प्रधान गुण छः हैं—ज्ञान, बल, ऐश्वर्य, वीर्य, शक्ति और तेज।

ज्ञान—ज्ञान उस गुणका नाम है जिसके द्वारा विश्वकी अतीत, वर्तमान एवं भविष्य इन तीनों अवस्थाओंकी तथा जीवात्मा एवं नामरूपात्मक सत्तावाले प्रत्येक पदार्थकी सर्वकालमें उपलब्धि हो सके। इतना ही नहीं, ज्ञानके द्वारा अन्तःकरणकी क्षणिक, जटिल एवं सूक्ष्मातिसूक्ष्म वृत्तियों, विकारों एवं संस्कारादिका भी अनुभव हो सकता है, जो उत्पन्न होकर कुछ समयके लिये हमपर अधिकार कर लेते हैं और प्रायः अज्ञात, अलक्षित एवं अतर्कित-रूपसे हमारे अन्तरतम प्रदेशमें छिपे हुए रहते हैं। उस ज्ञानके द्वारा विश्वके सञ्चालन, व्यवस्था एवं नियमोंका बोध हो सकता है और ईश्वरीय इच्छाकी प्रतिकूलताको बचाते हुए उनपर शासन करनेकी योग्यता भी प्राप्त हो सकती है। जो पुरुष सर्वोच्च ज्ञानसे सम्पन्न है, जो ज्ञान-स्वरूप ही है, वही ईश्वर है।

ज्ञानका अर्थ विज्ञान (Science) नहीं समझना चाहिये, जिसकी इधर कुछ समयसे खूब उन्नति हो रही है और जो ज्ञानका एक अंशमात्र है। यह सब लोग जानते हैं कि विज्ञानविशारद अपने अनुसन्धानमें इतने कृतकार्य हो चुके हैं कि उन्होंने प्रकाश ( Light ) विद्युत् (Electricity) और आकर्षणशक्ति (Magnetism) आदि भिन्न-भिन्न शक्तियोंको उपयोगमें ले लिया है। किन्तु ये शक्तियाँ वस्तुतः हैं क्या, इस विषयसे वे अभीतक बिल्कुल अनभिज्ञ हैं। कोई भी वैज्ञानिक न तो अबतक जीवोंकी रचना कर सका है और न अनावृष्टिजन्य दुर्भिक्षों अथवा ज्वालामुखी पर्वतोंके विस्फोटोंसे ही संसारकी रक्षा कर सका है। सच पूछिये तो विज्ञानकी उपयोगिता इसमें है कि उसके द्वारा एक ओर तो हमारे अन्दर ज्ञान प्राप्त करनेकी इच्छा उत्पन्न हो और हम मानव-शक्तिकी अल्पता-का अनुभव करें एवं दूसरी ओर हम परमात्माकी परमाद्भुत, दुर्दमनीय एवं अनुपम क्रिया-शक्ति, उसकी महती कृपा एवं महिमाको समझ सकें।

बल—बल परमात्माके उस गुणका नाम है जिसके द्वारा वह जगदाधाररूपसे इस विश्वके सारे भारका वहन करता है, अथवा यों कहिये कि जिसका अनुभव उपर्युक्त बातको जान लेनेपर ही होता है। श्रीबलरामजीके नामके अन्दर इस बलकी ध्वनि निकलती है, जो शेषरूपसे इस अखिल ब्रह्माण्डको धारण करते हैं और जिनकी तनिक-सी अप्रसन्नता-से भूकम्प, ज्वालामुखी-विस्फोट एवं जमीनके बैठ जानेके निमित्तको लेकर संसारमें उथल-पुथल मच सकती है।

ऐश्वर्य—ईश्वरकी इच्छाके विरुद्ध यदि सारे जीव मिलकर सृष्टिके सञ्चालनसे लेकर उस परमात्माके एक क्षुद्र-से-क्षुद्र व्यापारमें भी हस्तक्षेप करना चाहें अथवा करनेकी चेष्टा करें तो वे उसमें कृतकार्य नहीं हो सकते, चाहे उस कार्यमें वे अपनी योग्यता भले ही समझते हों। इसीका नाम 'ऐश्वर्य' है। कर्ण अर्जुनसे किसी प्रकार कम शक्ति-शाली नहीं था। दानवगण भी छोटे-मोटे देवताओंसे पराक्रम-में अधिक नहीं तो किसी प्रकार न्यून भी नहीं थे, तथापि ईश्वरके ऐश्वर्यके सामने इन सबकी कुछ भी नहीं चल सकी।

अखाड़ेमें एक पहलवान दूसरे पहलवानके साथ कुश्ती करता हुआ ईर्ष्याके वशीभूत होकर अपने प्रतिस्पर्धीको सदाके लिये निकम्मा एवं अधमरा कर सकता है, परन्तु दर्शकोंमें उपस्थित राजाका तनिक-सा इशारा पाकर उसे अपने जोड़वालेको छोड़ना पड़ता है और राजाके सामने झुककर अत्यन्त अदबके साथ सलाम करना पड़ता है। यही ऐश्वर्य है।

वीर्य—वीर्य ईश्वरका वह गुण है जो लगातार कठिन परिश्रम करते रहनेपर भी थकावट नहीं आने देता। उदाहरणतः विश्वके सञ्चालनमें अथवा भक्तोंकी रक्षा

करनेके लिये जो भगवान्का सनातन विरद है, उनको एक स्थानसे दूसरे स्थानको दौड़ना पड़ता है, कभी-कभी तो उन्हें इतनी तीव्र गतिसे जाना पड़ता है कि गरुड़को भी पीछे छोड़कर पैदल भागनेकी नौबत आ जाती है। उन्हें किसी दिन एक पलका भी विश्राम नहीं मिलता, उनके यहाँ रविवारको छुट्टी नहीं रहती। वीर्यके ही द्वारा वह अनेकों ब्रह्माण्डोंकी रचना करते हैं तथा चेतन एवं जड दोनोंको ही अमरत्व एवं नित्यस्थिति प्रदान करते हैं।

शक्ति—कार्य-शक्ति, इच्छा-शक्ति इत्यादि अष्टशक्तियोंका स्रोत वही है। वह 'कर्तुं अकर्तुं एवं अन्यथा कर्तुं समर्थ' है। योग-सिद्धियाँ भी उसीसे प्राप्त होती हैं और उसीके सत्य संकल्पके अनुरूप होती हैं। बुद्धि, चेतना, कान्ति, स्मृति, भ्रान्ति इत्यादि जितने भी गुण मनुष्यके अन्दर दृष्टिगोचर होते हैं, यहाँतक कि मनुष्यकी इच्छा-शक्ति, विचार-शक्ति एवं क्रिया-शक्ति जिस सर्वोपरि शक्तिके अधीन होकर काम करती हैं वे सब उसीकी शक्ति हैं और उसीकी आज्ञासे उसकी संकल्प-शक्तिके अनुसार अभिव्यक्त होती हैं, बढ़ती हैं, घटती हैं एवं तिरोहित होती हैं।

तेज—उस प्रभाका नाम है जो मण्डलाकारसे विशिष्ट प्रभाववाले पुरुषोंको वेष्टित किये रहती है और जो चिरकालसे प्रकाशके रूपमें परमेश्वरके चित्रोंमें दरसायी जाती रही है। इसके कारण एक मनुष्य दूसरे मनुष्यकी सन्निधिमें रह भी सकता है और नहीं भी। इसीके कारण कभी-कभी उग्र-से-उग्र प्रकृतिवाले पुरुषको भी कम-से-कम उस तेजस्वी पुरुषकी उपस्थितिमें दासानुदास होकर रहना पड़ता है।

प्रेमियोंकी भाषाको छोड़कर तार्किकोंके शब्दोंमें इसी बातको हम इसप्रकार कह सकते हैं कि ईश्वर वही है जिसके अन्दर उपर्युक्त छहों गुणोंकी पूर्ण अभिव्यक्ति एवं उच्चतम विकास हो। इस परिभाषाका आश्रय लेकर भक्तजन ईश्वरकी श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पाद-सेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य एवं सख्य आदि नवधा-भक्तिमें तत्पर हो सकते हैं, क्योंकि उन्हें 'लघुता' अर्थात् ईश्वरावतारके पुनीत चरित्रोंका सूक्ष्म ज्ञान प्राप्त हो जाता है और उनकी आदर, भक्ति एवं पूजा करनेकी योग्यता बढ़ जाती है। भावप्रधान मनुष्योंके लिये दूसरा कोई 'तरणोपाय' नहीं है।

वैष्णवजन अपने उपास्य देवका इसप्रकार बखान करते हैं—

'वह श्रीपति है, सारे उत्कृष्ट एवं सुखावह गुणोंका आकर है, समस्त दुर्गुणोंका विरोधी है, सच्चिदानन्द-स्वरूप है, भक्तोंका सर्वस्व एवं उनकी एकमात्र गति है, उसका दिव्य विग्रह कान्ति, कमनीयता, लावण्य एवं तारुण्यकी सीमा है, वह उन सबके लिये दुर्विज्ञेय है जो उसकी कृपाके पात्र नहीं बन चुके हैं, वह आश्चर्योंका परमाश्चर्य है, शाश्वत, निर्विकार एवं अव्यय है, उसके नियम अटल एवं उसका विधान अवश्यम्भावी होता है, उसकी इच्छाके विरुद्ध एक पत्ता भी नहीं हिल सकता, उसके अलंकार और उसके शृंगार भक्तोंके मनको चुराने-वाले होते हैं, उनसे उसके सौन्दर्यकी वृद्धि नहीं होती, अपितु उसकी कमनीयतामें कुछ हलकापन आ जाता है, जिसके कारण वे भाग्यवान्जन जो उस छविका दर्शन कर पाते हैं, अपनेको सँभाल सकते हैं और (शुद्धस्वरूपके तेजसे) मूर्छित होनेसे बच जाते हैं। उसके शस्त्र दुर्बलों एवं साधुजनोंकी रक्षाके लिये एवं दुष्टोंके दमनके लिये होते हैं, उनका अद्भुत ढंगसे प्रयोग होता है और उनकी शक्ति अपरिमित एवं अनन्त होती है। जगज्जननी समुद्रतनया उसकी अर्धांगिनी होकर भी अपने अमित प्रेमके कारण उसके सुर-मुनि-वन्दित चरणोंमें अपने जीवन एवं अस्तित्वको समर्पणकर उसकी चरण-सेवामें तत्पर रहती है।

उसके लक्ष्मीलालित चरण-कमलोंमें सारे छोटे-मोटे देवी-देवता, भक्त-ध्यानी एवं योगीजन अपने मन तथा मस्तकोंको न्यौछावर कर देते हैं। नित्यमुक्त पुरुष तथा वे सारी आत्माएँ जो सामीप्य मुक्तिको प्राप्त कर चुकी हैं, उसकी उपासना करती रहती हैं। उसके सुर-मुनि-दुर्लभ चरणोंकी सेवाके लिये असंख्य आत्माएँ उसका आदेश प्राप्त करनेके लिये उत्सुक होकर उसके चतुर्दिक् खड़ी रहती हैं और उसका गुणगान करती रहती हैं। उसका धाम अव्यय, अनन्त एवं सच्चिदानन्दस्वरूप है, वहाँ दुःखकी छाया भी नहीं है। उस धामके निवासी अनन्त कालतक उसके प्रेमका पवित्र एवं अनवद्य आनन्द लूटते रहते हैं। उसकी लीला ही अनेकों ब्रह्माण्डोंकी उत्पत्ति, पालन एवं संहारका मूल-कारण है। वह अपने स्वरूप, गुण एवं शक्तियोंका खण्डन किये बिना ही अपने ही द्वारा रचित सृष्टिकी किसी भी योनिमें अवतीर्ण हो जाता है। उसके इसप्रकार अवतीर्ण होनेका प्रत्यक्ष हेतु जगत्में व्यवस्था स्थापित करना ही होता है, किन्तु वास्तवमें वह

अपने उन प्रेमी भक्तोंके जीवनकी रक्षाके लिये आता है जो उसके दर्शनके अभावमें व्याकुल होकर देह-त्याग करनेके लिये प्रस्तुत हो जाते हैं। वह अपने भक्तोंके साथ रहकर प्राकृत मनुष्योंकी-सी लीला करता है, कभी तो उनके साथ सखाका-सा बर्ताव करता है और कभी-कभी उन अपने भक्तोंका दास बनकर रहता है। इस-प्रकारके बर्तावसे उनके अन्तःकरणमें अपने विश्वस्वामित्व-का किञ्चिन्मात्र भी भाव नहीं रहने देता। वह अपने भक्तोंका योगक्षेम वहन करता है, उन्हें पुरुषार्थ-चतुष्टयकी प्राप्ति कराता है और एक निश्चित योग्यताके प्राप्त हो जानेपर उनकी योग्य गुरुओंसे भेंट करा देता है। वह साधु-सन्तों, सद्गुणियों एवं सज्जनोंके द्वारा संसारके पाप-पंकको धोता रहता है। वह पापियोंके भी उतना ही निकट है जितना पापमुक्त पुरुषोंके और दोनों प्रकारके पुरुषोंपर ही उसकी दयाका अविरत स्रोत समानरूपसे बहता रहता है। इसीलिये लोग उसे अधमोद्धारण, पतित-पावन इत्यादि नामोंसे पुकारते हैं। वह दण्डके रूपमें हमें शिक्षा भी देता है तो केवल दयापरवश होकर हमारी आत्माके परम कल्याणको ध्यानमें रखकर ही ऐसा करता है। अविनाशी शुद्धसत्त्वसे निर्मित उसका कमनीय विग्रह उसके भक्तोंके चित्तको हर लेता है और उनके ऊपर ऐसे असीम आनन्दकी वर्षा करता है मानो हज़ारों चन्द्रमा ब्रह्माण्डके ऊपर पीयूषवर्षा कर रहे हों। उसके गुण उन लोगोंके चित्तको भी चुरा लेते हैं जो अत्यन्त कल्पनाशील होते हैं और जिनका समाधान शीघ्र नहीं हो सकता। वह पूतनाकी भाँति हमारी छिपी हुई पाप-वासनाओंको लीलासे ही नष्ट कर देता है। उसके कृपा-कटाक्षकी एक कोर भी पापी-से-पापी मनुष्यके लिये उसके निरयधामका द्वार खोल देती है। वह दयाका समुद्र है और इस बातको ध्यानमें रखकर कि संसारके भोगोंमें लिप्त एक दीन-हीन मनुष्य इससे अधिक क्या दे सकता है, वह अपने भक्तद्वारा प्रेमपूर्वक दिये हुए पत्र, पुष्प, फल अथवा जलसे ही सन्तुष्ट हो जाता है, यद्यपि संसारके इन सारे पदार्थोंपर उसीका स्वत्व है।'

कर्म-प्रधान मनुष्यका जो उपयोगितामूलक सिद्धान्त है, वही विस्तृत होकर भाव-प्रधान मनुष्यके लिये कर्त्तव्य-बुद्धि-में परिणत हो जाता है और उसके द्वारा वह मनुष्य-जाति एवं विश्वके रचयिताके प्रति अपने कर्त्तव्यका प्रेमपूर्वक पालन करनेके लिये सन्नद्ध हो जाता है। शुष्क कर्मवादी-को, जो इस सिद्धान्तको मानता है कि जैसा करोगे वैसा ही पावोगे, संसार बड़ा कष्टमय प्रतीत होता है। यह आवश्यक नहीं है कि प्रत्येक मनुष्य संसारके नियमोंका पालन करे। मनुष्य एक कृपण सौदागरकी भाँति काम करनेको अग्रसर होता है। पर ऐसा न करके दूसरोंको सुखी देखने तथा बनानेमें सुखका अनुभव क्यों न किया जाय? इसप्रकारके कार्य क्यों न किये जायँ, जिनसे दान देनेवाला, दान लेनेवाला एवं परमेश्वर तीनों प्रसन्न हों? एक बार किसी नदीमें भयानक बाढ़ आयी। एक साधुने जो अपनी कुटियामें बैठा हुआ था, एक बिच्छूको बाढ़में बहते देखा और उसका हृदय दयासे द्रवीभूत हो गया। उसने दौड़कर बिच्छूको पकड़ लिया, बिच्छू बार-बार उसके हाथपर डंक मारने लगा। साधु रोने लगा, पासमें खड़े हुए लोगोंने उसे बिच्छूके फेंक देनेको कहा, परन्तु उसने उनकी एक भी न सुनी, तब वे लोग उसको मूर्ख कहकर वहाँसे चलते बने। उस साधुने अपने शिष्योंको उनके प्रश्न करनेपर एकान्तमें ले जाकर इसप्रकार समझाया कि 'भाई, जब यह छोटा-सा जानवर उस कार्यमें बराबर सफल होता गया जो प्रकृतिने उसके जिम्मे रक्खा है तब क्या तुमलोग यह चाहते हो कि मैं मनुष्य होकर भी अपने प्रभुकी आज्ञाकी अवहेलना करूँ?' भाव-प्रधान मनुष्य यह पूछ सकता है कि इसप्रकारकी मनोवृत्ति क्यों न बना ली जाय?

मनुष्यकी आध्यात्मिक शक्तिका यथेष्ट विकास हो जानेपर उसके मनमें यह निश्चय हो जाता है कि सारे जीव-जन्तु एक ही पिताकी सन्तान हैं और वह अपने प्रभुसे प्रेम तथा उसकी अर्चा एवं उसकी आज्ञाका पालन करने लगता है। दुःखमें उसे इस विचारसे आश्वासन मिलता है कि मेरे प्रभुका कोई दूसरा प्रभु नहीं है; उससे मुझे जो कुछ भी प्राप्त होता है वह मेरे लिये अमृत ही है, चाहे वह देखनेमें विष ही क्यों न हो; मेरी चिन्ता उसको है। मनुष्य यदि एक बार ईश्वरसे प्रेम करने लग जाय तो उस प्रेममें वह शक्ति होती है जो उसे अपनी अहंताको भुला देती है और सारा संसार एवं मनुष्य-जाति उसे चाहे जिसप्रकारके कष्ट देवे, वह उन्हें हँसता हुआ सहन कर लेता है।

बुद्धिवादी मनुष्य ईश्वरके उसी स्वरूपको ग्रहण करता है जिसके द्वारा उसकी बुद्धि एवं तर्कका समाधान

होता है। ईश्वरकी समता उसके विग्रहोंकी नित्यता तथा एकसे अधिक अनन्तताओंकी सम्भावना इत्यादि प्रश्नोंकी मीमांसा करते हुए वह इस विचारकी अवज्ञा करता है कि ईश्वरका प्रभु अन्य कोई नहीं है। निम्नलिखित मुख्य विचारोंसे उसे ईश्वरके स्वरूपको समझनेका समुचित साधन प्राप्त होता है।

इस बातको दोहरानेकी आवश्यकता नहीं है कि भक्ति और ज्ञान एक दूसरेसे पृथक् नहीं है और नीचे जो बातें लिखी गयी हैं वे केवल सिद्धान्तोंके भेदको लेकर लिखी गयी हैं, भक्तों एवं ज्ञानियोंके भेदको लेकर नहीं। सच पूछिये तो संसारमें अनेक ऐसे भक्त हैं जिनका सम्भाषण एवं बर्ताव ज्ञानियोंका-सा होता है। इसी प्रकार ऐसे ज्ञानी भी बहुत मिलेंगे जो मन-ही-मन भक्तोंकी तरह रोते हैं। अस्तु!

भक्तों और ज्ञानियोंके सिद्धान्तोंमें सृष्टिके आरम्भसे ही मतभेद चला आया है। कर्मका तो कभी भक्ति अथवा ज्ञानके साथ मुकाबला नहीं हुआ, किन्तु भक्ति तथा ज्ञानमें कौन प्रधान है, इसके लिये बराबर संघर्ष होता आ रहा है। समन्वयरहित होनेपर यह हृदय और मस्तिष्ककी प्रतिद्वन्द्विता ही बहुत अंशोंमें धार्मिक विरोधका तथा उन दो दलोंकी फूट एवं मतभेदका कारण होती है, जिनमें-से एकके मस्तिष्क होता है किन्तु हृदय नहीं होता और दूसरेके हृदय होता है किन्तु मस्तिष्क नहीं होता।

ज्ञानियों और भक्तोंके बीच मूलमें ही बड़ा मतभेद देखनेमें आता है। भक्तका लक्ष्य 'ईश्वरकी दासता' होता है, किन्तु ज्ञानी कहता है कि 'दास तो दास ही है, चाहे उसका दुलार किया जावे या उसे कोड़े लगाये जावें; वह स्वतन्त्र नहीं होता। बेड़ी सोनेकी ही क्यों न हो, उसका बन्धन उतना ही दृढ होता है जितना लोहेकी बेड़ियोंका।' ज्ञानी व्यावहारिक बुद्धिको छोड़कर परमार्थ-दृष्टिके द्वारा सारी द्वैतभावनाओंको मिटा देता है। जिसप्रकार एक रासायनिकके लिये कोयला और हीरा दोनों समान हैं, क्योंकि दोनों ही Carbon नामक मूल धातुसे बने हुए हैं। जो वस्तु नित्य नहीं है वह सत् भी नहीं है। कारण कार्यसे अभिन्न है और कार्य कारणसे। दृष्टान्तके लिये लकड़ीका बना हुआ सामान लकड़ी ही है, वृक्ष एवं बीज पृथक् वस्तु नहीं है। सारा जगत् हमारी कल्पनाओंका ही स्थूल रूप है और इन कल्पनाओंका आधार मन है। मनके नाश हो जानेपर कल्पनाएँ अपने आप नष्ट हो जाती हैं और उसके साथ-ही-साथ जगत्‌की भी सत्ता मिट जाती है। देश और कालकी सत्ता नित्य नहीं है, क्योंकि हमें कभी-कभी एक घण्टा भी पहर-जैसा भारी मालूम होने लगता है और एक गज़का फासला भी एक मील-जितना लम्बा प्रतीत होने लगता है। इसके विपरीत कभी-कभी एक पहर एक घण्टेके बराबर प्रतीत होने लगता है और एक मीलका अन्तर एक कदमके फासले-जैसा मालूम होने लगता है। देश-काल, सुख-दुःख, ऊँच-नीच, बड़ा और छोटापन, बुराई-भलाई, गुण-दोष एवं पाप-पुण्य इन सारे द्वन्द्वोंकी स्थिति इस विनाशशील मनकी कल्पनाओंके आधारपर ही होती है। हमारा मन ही बन्ध और मोक्षका कारण है।

मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः।

झीलके अन्दर जबतक उसका पानी सूख नहीं जाता, अनेकों पक्षियों तथा लता-गुल्मोंका प्रतिबिम्ब बराबर दिखायी पड़ता है। आज जिस वस्तुको हम देखते हैं वही कल अदृश्य हो जाती है अथवा संसारमें जितने भी परिवर्तनशील पदार्थ हैं वे सारे असत् हैं।

इसप्रकारकी विचारधाराका अनुसरण करनेसे ज्ञानीकी दृष्टिमें संसारकी सत्ता ही नहीं रह जाती और यदि रहती भी है तो केवल व्यावहारिक अथवा प्रातिभासिक रूपसे। जगत् सत्य है अथवा मिथ्या यह विवाद यहींसे प्रारम्भ हो जाता है। प्रत्येक वस्तुके कुछ निश्चित गुण होते हैं, जिन्हें सब कोई स्वीकार करते हैं जैसे आगकी दाहक शक्ति। इस बातको लेकर उन-उन वस्तुओं और उनके गुणोंको सत्य कहा जाता है किन्तु इस बातको लेकर कि ये वस्तुएँ नित्य नहीं हैं और उनके गुण भी उनके अन्दर सदा विद्यमान नहीं रहते, हमारा प्रतिद्वन्द्वी उन वस्तुओं एवं गुणोंको असत्य कहने लगता है। ज्ञानी कहता है कि जगत् कल्पित है और यह दावा करता है कि मेरा ही सिद्धान्त सत्य है। वह इस बातको भूल जाता है कि सत्यका जो लक्षण उसने बतलाया है उसीसे जगत्‌की सत्यता प्रमाणित होती है। दूसरे पक्षवाले जो जगत्‌को सत्य मानते हैं वे भी यह भूल करते हैं क्योंकि वे इन्द्रियों तथा अपनी प्रतीतिको ही सत्यका आधार मानते हैं।

जो वस्तुएँ वास्तवमें देखने और स्पर्श करनेमें आती हैं, उनकी सत्ताका सर्वथा निषेध करना वास्तवमें टेढ़ी खीर है। ज्ञानी ऐसी अवस्थामें मायाका सहारा लेता

है। 'मा' का अर्थ है 'नहीं' और 'या' का अर्थ है 'जो'। इसप्रकार मायाका अर्थ होता है 'जो नहीं है'। यह माया ही द्वैत एवं भेदका मूल है और वह अनिर्वचनीय है। मायाके कारण ही सत्य वस्तु असत्य-सी भासने लगती है और अलीक वस्तु सत्य-सी प्रतीत होने लगती है। अज्ञानीके लिये माया दुरत्यय है ('मम माया दुरत्यया') और ज्ञानीके लिये माया है ही नहीं। अतः माया सत् भी है और असत् भी, और इसीलिये वह अनिर्वचनीय है। इस प्राचीन एवं बद्धमूल विवादका मैंने अपनी बालिशतापूर्ण बुद्धिसे इसप्रकार समाधान किया है कि 'ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या' इस वाक्यमें जगत्‌को 'मिथ्या' कहा गया है, 'असत्य' नहीं। मेरी समझमें 'मिथ्या' शब्दका अर्थ 'असत्य' समझना भूल है। 'मिथ्या' का अर्थ 'असार' अर्थात् 'निष्फल' है, 'असत्य' नहीं।

अब रही ईश्वरके स्वरूपको समझनेकी बात। ज्ञानी ईश्वरका वही रूप नहीं मानता जो कर्मयोगी अथवा भाव-प्रधान मनुष्य मानता है। वह उनके ईश्वरके भी ऊपर एक और सत्ता स्थापित कर देता है जिसे वह 'ब्रह्म' कहता है। द्वैत सदा नहीं टिक सकता, यौगिक पदार्थोंका एक-न-एक दिन विश्लेषण अवश्य होता है। इसी सिद्धान्तके अनुसार कर्मयोगियों तथा भक्तोंका ईश्वर भी जो सशरीर एवं कतिपय इच्छाओं, गुणों एवं व्यापारोंसे युक्त है, एक-न-एक दिन उन सबका त्याग करके शाश्वत एवं निर्विकार ब्रह्ममें लय हो जायगा। अतः ज्ञानीका ईश्वर ब्रह्म ही है। मायाके अन्दर दीखनेवाले ब्रह्मके प्रतिबिम्बको ईश्वर अथवा शिव कहते हैं और अविद्याके अन्दर प्रतिभासित होनेवाले उसके प्रतिबिम्बकी जीव-संज्ञा है। जीव और शिव वास्तवमें एक ही हैं। मायाके ही कारण रज्जुमें सर्पकी एवं शुक्तिमें रजतकी भ्रान्ति होती है। यदि समन्वयके सिद्धान्तका आश्रय लिया जाय, तब तो ठीक है, अन्यथा इस प्रश्नका उठना स्वाभाविक है कि यदि सुख-दुःख, बन्ध-मोक्ष ये सब मिथ्या हैं, तो फिर गुरु-शिष्यकी परम्परासे क्या लाभ? यदि रज्जुके अन्दर सर्पकी भ्रान्तिसे उत्पन्न होनेवाले भय तथा तज्जन्य दुःखकी सत्ता ही नहीं है, तो फिर शिष्योंको गुरुके पास दौड़नेकी और गुरुको अपने प्रियतम शिष्योंके अज्ञानान्धकारको दूर करनेके लिये ज्ञानरूपी प्रकाशको लेकर दौड़नेकी क्या आवश्यकता है?

हमने अपनी क्षुद्र बुद्धिके अनुसार इस विवादास्पद विषयके सम्बन्धमें यह मत स्थिर किया है कि ब्रह्मके अतिरिक्त किसी भी वस्तुके न होनेका एक विशेष अर्थ है। जिसप्रकार बिल्वमंगलजीने अपनी प्रेयसीके पास जानेकी धुनमें यह कहा था कि 'मेरे लिये अँधेरी रात नहीं है, नदीमें बाढ़ नहीं आयी है, चिन्ताकी खिड़कीमेंसे साँप नहीं लटक रहा है' इत्यादि। उसी प्रकार यह निषेध-वाक्य भी एक विशेष प्रकारकी मनोवृत्तिका व्यञ्जक है। साहित्यमें अपह्नुति-अलंकारके रूपमें इसप्रकारके निषेधात्मक वाक्योंका बहुधा प्रयोग होता है। जगत् मिथ्या है, इस सिद्धान्तको ज्ञानी व्यवहारमें कहाँतक लाता है, इसकी परीक्षाके लिये यदि उसपर एक मस्त हाथी छोड़ा जाय तो यह निश्चित है कि अपने प्राण बचानेके लिये अवश्य भागेगा और ऐसा करनेपर भी अपने भागनेको भ्रान्ति ही कहेगा। यदि किसी मनुष्यको यह कहा जाय कि तुम्हें जो शब्द लिखाया जाय उसके अतिरिक्त और किसी बातपर विचार न करना और यदि उसे श्वेत शब्द लिखनेको कहा जाय तो उसके लिये सफेद रंगका चूर्ण, चाहे वह विष हो अथवा कोई सञ्जीवनी बूटी, एक ही प्रकारका होगा। हाँ, यदि कोई यह कहे कि हमारा सिद्धान्त तो यही है, किन्तु उसके निर्भ्रान्त होनेका दावा न करे, फिर चाहे वह वास्तवमें निर्भ्रान्त ही क्यों न हो, तो दूसरी बात है।

ईश्वर-प्राप्तिके साधनकी दृष्टिसे ईश्वरके स्वरूपके सम्बन्धमें वेदान्तियोंका यह सिद्धान्त कहाँतक ठीक है, इस विषयमें हमारा व्यक्तिगत मत यह है कि यह सिद्धान्त ईश्वर-प्राप्तिका स्वतन्त्र एवं निरपेक्ष साधन नहीं हो सकता। इसमें केवल ईश्वर-प्राप्त पुरुषोंकी दृष्टिका ही निर्देश है। इसके अन्दर ईश्वर, जगत् एवं जीवका वैसा ही आनन्दपूर्ण प्रतिपादन है जैसा अटारीपर चढ़े हुए मनुष्यके द्वारा आकाशका वर्णन होता है। यह तो वैसी ही बात है जैसे कोई तरणोपायकी जिज्ञासासे अपनी शरणमें आये हुए दुराचारी, पश्चात्तापसे युक्त मनुष्यको यह कहे कि तुम प्रत्येक मनुष्यके अन्दर जगदम्बाकी भावना करो। यदि उसमें यह भावना करनेकी योग्यता होती तो वह पापमें प्रवृत्त ही क्यों होता? ईर्ष्या, घृणा, प्रतिहिंसा इत्यादि भावोंको दमन करनेके लिये द्वैतभावनाको छोड़ दो और अभेद-वृत्तिको धारण करो, यह कह देना कोई क्रियासाध्य उपाय नहीं है।

हमारी तुच्छ धारणा तो यह है कि अद्वैत-सिद्धान्त प्रकाशपूर्ण भले ही हो परन्तु उसमें सरसता नहीं है। बस, वही घट, पट और मायाकी पुरानी कथा। युक्ति, तर्क, बुद्धि और विज्ञानके इस युगमें अन्यान्य दर्शनशास्त्रोंके मुकाबलेमें वेदान्त एक ऊँचा स्थान प्राप्त करनेका दावा अवश्य कर सकता है। यही नहीं, कुछ इने-गिने विशिष्ट अधिकारियोंके लिये यह सिद्धान्त आध्यात्मिक उन्नतिके मार्गमें भी सहायक हो सकता है, किन्तु अधिक सहायता इससे नहीं मिलती। इसके विपरीत इस सिद्धान्तने हमारे-जैसे लाखों 'संसारी कीड़ों' के मस्तिष्कमें यह भ्रम उत्पन्न कर दिया है कि 'ब्रह्म' वास्तवमें अक्रिय है और उसका जगत्के साथ कोई सम्बन्ध नहीं, और इसप्रकार उन्हें एक प्रकारसे पथभ्रष्ट-सा कर दिया है।

किसी भी द्वैत-सिद्धान्तकी भाँति अद्वैत-सिद्धान्तमें भी चित्त-शुद्धि, षट्सम्पत्ति इत्यादि गुणोंके सम्पादनकी प्रारम्भमें ही आवश्यकता बतलायी गयी है। व्यवहारदशामें तथा भगवत्-प्राप्तिके मार्गमें अग्रसर होनेके लिये भी द्वैतभावनाकी परमावश्यकता है। हमारे पैरकी पनही और हमारे शरीरमें कोई अन्तर नहीं है, क्योंकि दोनों ही चमड़ेके बने हुए हैं। परन्तु यह कहना बिल्कुल निःसार है, क्योंकि जूतोंको तो हम कीचड़ और मैली जगहमें ले जानेमें तनिक भी संकोच नहीं करते। किन्तु हमारे शरीरको यदि कोई सौ मीलके अन्तरसे भी काला और कुरूप बतलावे तो तुरन्त हमारे मगजका पारा चढ़ जाता है। किसी ज्ञानी भक्तने ठीक ही कहा है कि 'मुख और गुदा दोनों एक ही शरीर-के अवयव हैं किन्तु अबतक किसीने मुखका गुदाके स्थान-में और गुदाका मुखके स्थानमें उपयोग नहीं किया है और इसीलिये इन दोनों अंगोंमें भेद मानना आवश्यक है। बहुत-से लोगोंके व्यवहारजन्य अनुभवसे हमें मालूम हुआ है कि अधिकार एवं भूमिकाके बिना वेदान्तके उपदेशसे लाभकी अपेक्षा हानि कहीं अधिक हुई है। हमने वेदान्त-को ज्ञानकी वह चरमसीमा समझ रक्खा है जिसे परमात्मा उस पुरुषको पूर्ण बनानेके लिये प्रदान करते हैं जो उसकी कृपासे पूर्णताके अत्यन्त निकट पहुँच चुका है।

निबन्धका कलेवर बहुत बढ़ गया है और ईश्वर-स्वरूपका विवेचन करते समय ईश्वर-प्राप्तिके सम्बन्धमें भी प्रसंगवश कई बातें कही जा चुकी हैं, किन्तु फिर भी ईश्वर-प्राप्तिके सम्बन्धमें कुछ और लिखनेके लोभको हम संवरण नहीं कर सकते। आशा है, प्रेमी पाठक हमारी इस धृष्टताको क्षमा करेंगे। बात यह है कि ये दोनों विषय एक दूसरेसे इतने सम्बद्ध हैं कि एकके बिना दूसरा पूर्ण नहीं हो सकता।

ईश्वर-प्राप्तिके सम्बन्धमें हमें दो बातोंपर विचार करना होगा। एक तो मोक्ष-साधनके भिन्न-भिन्न मार्गोंपर और दूसरे उस राजमार्गपर, जिससे प्रायः लोग मोक्ष-मन्दिर-की यात्रा किया करते हैं। उक्त दोनों विषयोंका विवेचन एक प्रकारसे पुनरुक्तिदोषमें परिगणित होगा, किन्तु इससे विषय अच्छी तरहसे समझमें आ जायगा, स्थान-संकोचके कारण हम प्रधानतया दूसरे पहलूको लेकर ही कुछ लिखना चाहते हैं—

कर्म, भक्ति और ज्ञान—ये मोक्षके तीन प्रसिद्ध मार्ग हैं, इनके अतिरिक्त कुछ महापुरुषोंने प्रपत्ति तथा गुरु अथवा ईश्वरकी कृपा—ये दो मार्ग और बतलाये हैं। यह बात सदा ध्यानमें रखनी चाहिये कि जो जीव अपने ध्येय-की प्राप्तिके लिये कमर कसकर तैयार हो गया है वह इन भिन्न-भिन्न मार्गोंके तारतम्यका निश्चय करनेमें समय एवं शक्तिका कभी अपव्यय नहीं करेगा। वह परिस्थितिका ध्यान रखते हुए तीनोंका उपयोग करता है, क्योंकि उसे तीनोंकी आवश्यकता है।

वास्तवमें हमारी समझमें मार्ग तो एक ही होता है। उदाहरणतः बनारस आबू-पहाड़से इतने अक्षांश उत्तरकी ओर और इतने अक्षांश पूर्वकी ओर है। अब उत्तर और पूर्वकी ओर किसप्रकार जाया जाय, इसके लाखों प्रकार हो सकते हैं।

भक्ति और ज्ञान—इन दो प्रधान मार्गोंके सम्बन्धमें यह बात सदा ध्यानमें रखनी चाहिये कि भक्तिमार्ग अन्धा है और ज्ञानमार्ग पंगु है। अतः आवश्यकता इस बातकी है कि साधन-दशामें दोनों मार्गोंका सुन्दर समन्वय हो, यद्यपि स्वभावसे ही किसी साधकके अन्दर ज्ञानकी प्रधानता होती है और किसीके अन्दर भक्तिकी मात्रा प्रधानरूपसे रहती है और इसीके अनुसार वह साधक लौकिक दृष्टिसे ज्ञानी अथवा भक्त कहलाता है। भक्ति-मार्गमें भाव एवं प्रत्यक्ष ज्ञानकी प्रधानता है और ज्ञान-मार्गमें बोध एवं अनुभव प्रधान हैं। किन्तु एकके बिना दूसरा अधूरा ही रहता है। ज्ञानसे ही साक्षात्कारमें यह शक्ति आती है जिससे मनुष्य साक्षात्कारके तत्त्वमें तल्लीन

हो सकता है। बोध निश्चयात्मक तभी होता है जब उसे साक्षात्कारकी सहायता मिलती है। संक्षेपमें तीनों मार्ग तथा प्रपत्ति और 'कृपा' इसप्रकार है—

कर्ममार्ग—यज्ञ, दान, तप, सन्ध्यावन्दन, वर्णाश्रमानुसार शास्त्रविधि, पञ्चमहायज्ञ, अग्निहोत्र, देवपूजा, तीर्थयात्रा, पुण्यक्षेत्रवास, पुण्यस्नान, व्रत, कृच्छ्र चान्द्रायणादि तपश्चर्या, यज्ञशेषप्रसाद, धार्मिक भोजन, शास्त्रश्रवण, देवऋण तथा पितृऋणका चुकाना इत्यादि कर्ममार्गके प्रधान अंग हैं।

ज्ञानमार्ग—ज्ञानका अर्थ आत्मज्ञान और ईश्वरज्ञान दोनों है। आत्मज्ञानकी सिद्धि स्वानुभव एवं विवेकपर अवलम्बित है किन्तु ईश्वर-ज्ञानकी प्राप्ति गुरूपदेश एवं शास्त्रके वचनोंमें पूर्ण श्रद्धा एवं उनके मननसे होती है।

भक्तिमार्ग—भक्तिका अर्थ है ईश्वरके प्रति सदा असीम प्रेम करना, उसके स्वरूपका ध्यान करना एवं उसके चरित्र, सद्गुणसमूह, शक्ति एवं दया इत्यादिका चिन्तन करना।

हम किसी वस्तुको बिना जाने ही उससे प्रेम करने लग जायँ, यह सम्भव नहीं है। अतः अनेकों बार ज्ञान और भक्तिका पर्यायक्रमसे अभ्यास करनेपर ही उन्नति होती है। जिसप्रकार विज्ञानका अध्ययन करते समय हम घरपर तो उसकी पाठ्यपुस्तकका अभ्यास करते हैं और फिर प्रयोगशाला (Laboratory) में आकर प्रयोगों (ezperiments) द्वारा उस पुस्तकमें बताये हुए परिणामोंकी प्रत्यक्ष उपलब्धि करते हैं, इसी प्रकार साधकको चाहिये कि वह पहले शास्त्रोंद्वारा आत्मतत्त्वका मनन करे और फिर भक्तिके क्षेत्रमें अवतीर्ण होकर उसकी साक्षात् उपलब्धि करे। ऊपर बतायी हुई विधिसे ज्ञान एवं भक्तिके समन्वयका दीर्घकालतक अभ्यास करनेपर जिस विशुद्ध भक्तिका विकास होता है उसे 'परा-भक्ति' कहते हैं। उससे निम्नकोटिकी भक्तिको 'गौण-भक्ति' कहते हैं।

प्रपत्ति-मार्ग—भक्तिका सार यही है। प्रपन्न पुरुषकी दृष्टिमें अपनी पृथक् सत्ता ही नहीं रहती। जो कुछ भी कर्म उसके द्वारा होते हैं केवल यन्त्रकी भाँति होते हैं। उसके लिये कर्ता, भोक्ता एवं स्वामी सब कुछ उसका प्रभु ही होता है। प्रभुसे पृथक् उसकी सत्ता ही नहीं होती। 'जिस मार्गसे तू मुझे ले जाता है उसी मार्गका मैं अनुसरण करता हूँ। तू मुझे पीनेको जो कुछ भी देता है वही मैं पीता हूँ, वह चाहे अमृत हो या विष। तेरी जो इच्छा हो वही कर।' प्रपन्न पुरुषके हृद्गत भाव प्रायः इसी प्रकारके होते हैं।

प्रपत्तिके दो भेद होते हैं—सामान्य-प्रपत्ति एवं आर्त-प्रपत्ति। सामान्य-प्रपत्तिकी दशामें प्रपन्न जीवित रहता है, किन्तु आर्त-प्रपत्तिकी अवस्थामें भक्तके लिये अपने इष्टका वियोग इतना असह्य हो जाता है कि उसे उसके बिना जीवन भारवत् प्रतीत होने लगता है। ऐसी अवस्थामें भक्तके सञ्चित, क्रियमाण एवं प्रारब्ध सभी प्रकारके कर्म भगवद्-विरह-तापसे दग्ध हो जाते हैं और जिसप्रकार भक्तिमती मीराबाईकी ज्योति भगवान् श्रीकृष्णकी ज्योतिमें समा गयी, उसी प्रकार उस भक्तकी आत्मा परमात्मामें लय हो जाती है।

गुरु-कृपा अथवा ईश्वर-कृपा—यह नियमकी बात है कि गुरु एवं भगवान्‌की कृपाके बिना अध्यात्ममार्गमें ठोस उन्नति नहीं हो सकती। परन्तु यह बात कहीं-कहीं देखनेमें आती है।

आध्यात्मिक विकासके साधारण क्रमपर विचार करनेसे यह प्रतीत होता है कि उसकी प्रथम सीढ़ी सन्त-समागम है। इसे आध्यात्मिक उन्नतिका मूल कहें तो भी कोई अत्युक्ति न होगी। जिसने अध्यात्म-मार्गमें अभी पैर ही रक्खा है उसके लिये हमारे समझमें पहली आवश्यकता इस बातकी है कि वह इस बातपर पूरा ध्यान रक्खे कि उसका कितना समय अपनेसे ऊँचे पुरुषोंके सङ्गमें व्यतीत होता है और कितना समय अपनेसे निम्न श्रेणीके पुरुषोंके साथ बीतता है। मनुष्य स्वभावसे ही अनुकरणशील है। सन्त-समागमसे उसकी मनोवृत्ति एवं रहन-सहनका ढंग क्रमशः पलट जाता है। फलतः उसके हृदयमें ईश्वरके प्रति विश्वास उत्पन्न होता है, चाहे प्रारम्भमें वह केवल नाम-मात्रका ही क्यों न हो। इसके अनन्तर उसी मार्गका अवलम्बन करनेवाले दूसरे लोगोंकी देखादेखी वह कर्म-मार्गका अनुसरण करने लगता है, चाहे वह साधक कहलानेके लिये, सुखके लिये, दूसरोंको प्रसन्न करनेके लिये अथवा और किसी भी हेतुसे हो। कर्म-मार्गका अनुसरण करनेसे उसे प्रधानतया तीन बातें प्राप्त होती हैं, ऐहिक दृष्टिसे निवृत्ति एवं शान्ति, चित्तशुद्धि एवं पुण्यसंग्रह।

सन्त-समागम, कर्मयोग एवं पुण्यसंग्रहसे साधकको अपने लक्ष्यकी सिद्धिके लिये, अपने समय एवं शक्तिका उपयोग करनेके लिये अवसर एवं सुविधा प्राप्त होती है।

इसके अनन्तर गुरु-कृपा अथवा ईश्वर-कृपा प्राप्त होती है। तब उसके हृदयको ईश्वरके चिन्तन एवं उसके गुण-समूहके श्रवणमें तथा तदर्थ कर्म करनेमें आनन्द एवं सुखका अनुभव होने लगता है।

यदि साधनके पूरे मार्गको तीन स्तरोंमें विभक्त किया जाय तो अबतक जो बताया गया है, अर्थात् सन्त-समागम, कर्ममार्ग, सत्पुरुष-सेवा तथा उसके फलरूपमें मिलनेवाली उनकी कृपा, धर्मपालन एवं ईश्वरगुणानुवादमें आनन्दकी उपलब्धि, यह सब कुछ पहली मंजिलके अन्दर आ जाता है।

दूसरी मंजिलके अन्तर्गत निम्नलिखित चार अवान्तर भूमिकाएँ हैं—

१–ईश्वर-प्राप्तिके उद्देश्यसे नवधा-भक्तिका जीवनमें आचरण करना।

२–गौण-भक्तिका आत्मज्ञानके साथ सम्मिश्रण—जो जीव एवं शिवकी एकताके अनुभवका ही नाम है।

३–उक्त दोनों मार्गोंसे ईश्वरके साथ एक हो जाना एवं

४–मनमें ईश्वरका साक्षात्कार।

यहाँ एक बातकी चेतावनी दे देना आवश्यक प्रतीत होता है। वह यह कि यद्यपि इन सब भूमिकाओंका वर्णन एवं पठन सहज है, इनको प्राप्त पुरुष बहुत ही अल्प हैं। ऐसे अनेक बड़े धर्मनिष्ठ पुरुषोंको भी, जिन्हें लोग बड़े भारी भक्त एवं ज्ञानी समझते हैं और जो स्वयं अपनेको ऐसा ही मानते हैं, केवल सन्त-समागमका क्षीण-सा प्रकाश ही प्राप्त हुआ है और उनकी स्थिति अभीतक पहली मंजिलकी प्रथम भूमिकामें ही है।

अन्तिम मंजिलकी भी निम्नलिखित चार भूमिकाएँ हैं:—

१–साक्षात्कारकी अवस्थाके समयको बढ़ाना और उसके अतिरिक्त समयको अपनी क्रिया, विचार एवं इच्छा सबको उसे पूर्णतया समर्पणकर व्यतीत करना।

२–पूर्ण आत्मनिवेदनयुक्त जीवनसे प्रसन्न होकर ईश्वर उसपर जो पूर्ण कृपाकी वृष्टि करता है उसे प्राप्त करना। सामान्य प्रपत्तिका भी जिसका उल्लेख ऊपर हो चुका है, यही स्वरूप है।

३–ईश्वर उसे अपने राज्यका अधिपति बना देता है और उसे अपने ही-जैसा ऐश्वर्य प्रदान कर देता है।

४–साक्षात्कारकी अवस्थाके अन्दर सदैव स्थित रहनेके लिये जो दुर्दमनीय व्याकुलता उत्पन्न हो जाती है, तब विरह-वेदना असह्य हो जाती है। इसीका नाम आर्त-प्रपत्ति है और यह विकास अथवा असीममें मिल जानेकी चरम सीढ़ी है।

लेख समाप्त करनेके पूर्व मैं पाठकोंकी सेवामें यह विनम्र निवेदन कर देना चाहता हूँ कि मैं कोई शास्त्री अथवा पण्डित नहीं हूँ। मैंने केवल वही बात आपलोगोंके सम्मुख उपस्थित की है, जो मुझसे जगदम्बाने दया करके लिखा दी है। इसके औचित्य अथवा अनौचित्यका निर्णय पाठक स्वयं करें।

# ओ नाविक !

*आह ! तरी झट खोल अरे नाविक ! मत कर तू देरी।*
*मत्त चित्त उस पार-वहाँपर लगा रहा है फेरी॥*
*क्षितिज चूमती तुङ्ग तरङ्गें आती हैं, आने दे।*
*प्रलय-गान विक्षुब्ध समीरण गाता है, गाने दे॥*
*चूर-चूर हाँ ! हमको भी हो जाने दे टकराकर।*
*टुक तो मिल जायँगे प्रियतमसे अनन्तमें जाकर॥*

—सत्यव्रत शर्मा 'सुजन' बी० ए०

# वेद और पुराण

( लेखक—पं० श्रीकृष्णदत्तजी भारद्वाज, शास्त्री, आचार्य, एम० ए० )



वैदिक गहन तत्त्वोंको सुगम बनाना पुराण-शास्त्रका प्रधान ध्येय है। जिसप्रकार दार्शनिक विचारोंकी पुराणमें विशद व्याख्या की गयी है उसी प्रकार वैदिक इतिहासका भी उसमें मञ्जुल भाषामें विशद वर्णन है। जो कथानक वेदमें कतिपय पंक्तियोंमें वर्णित हुए हैं और अतएव आपाततः दुरूह प्रतीत होते हैं वे पुराणोंमें सुस्पष्ट रीतिसे लिखे गये हैं। नीचेकी पंक्तियोंमें उदाहरणद्वारा इसी बातको सिद्ध किया जाता है।

## शन्तनु-चरित्र

कुरुवंशमें एक महीपाल थे, जिनका नाम था ऋष्टिषेण। इनके दो पुत्र हुए। एकका नाम देवापि और दूसरेका शन्तनु था। छोटे शन्तनुने राजपदपर अपना अधिकार किया और बड़े देवापिने वनवासी होकर तपश्चरण प्रारम्भ किया। बड़े भाईके होते हुए छोटे भाईका राजा बनना पापाचरण था। इसी पापके दुष्प्रभावसे राजा शन्तनुके राज्यमें बारह वर्षतक वर्षा ही न हुई। जब विद्वान् ब्राह्मणोंने वर्षा-अभावका कारण महाराजके सम्मुख निवेदन किया तो शन्तनुने देवापिसे अपना अधिकार स्वीकार करनेकी प्रार्थना की। तपोधन देवापिने राजसिंहासन स्वीकार नहीं किया। हाँ, उन्होंने वर्षानिमित्त यज्ञानुष्ठानमें शन्तनुका पौरोहित्य स्वीकार किया। आचार्य यास्कने निरुक्त ( अध्याय २ तृतीय पाद खण्ड १ ) में इस इतिहासका उल्लेख किया है। वेदमें यही कथा अति संक्षेपमें कही गयी है। दिग्दर्शनार्थ नीचे मन्त्रयुगल दिया जाता है। निष्पक्षपात विचारकोंको उससे अवश्य सन्तोष होगा।

ॐ आर्ष्टिषेणो होत्रमृषिर्निषीदन् देवापिर्देवसुमतिं चिकित्वान् स उत्तरस्मादधरं समुद्रमपो दिव्या असृजद् वर्ष्या अभि ॥

ॐ यद्देवापिः शन्तनवे पुरोहितो होत्राय वृतः कृपयन्नदीधेत् देवश्रुतं वृष्टिवनिं रराणो बृहस्पतिर्वाचमस्मा अयच्छत् ॥

अब पाठकगण नीचे दिये हुए पौराणिक पद्योंको पढ़ें और उनकी वैदिक मन्त्रोंसे तुलना करें।

देवापिः शन्तनुस्तस्य बाह्लीक इति चात्मजाः।
पितृराज्यं परित्यज्य देवापिस्तु वनं गतः ॥
अभवच्छन्तनू राजा प्राङ्महाभिषसंज्ञितः।
.... .... .... ....
समा द्वादश तद्राज्ये न ववर्ष यदा विभुः ॥
शन्तनुर्ब्राह्मणैरुक्तः परिवेत्तायमग्रभुक्।
राज्यं देह्यग्रजायाशु पुरराष्ट्रविवृद्धये ॥
( श्रीमद्भा० ९ । २२ )

## उर्वशी-कथा

मित्रावरुणके शापसे अभिभूत स्वर्लोकरत्न अप्सरा उर्वशीको भूमण्डलपर आना पड़ा। भूलोकाधिप महाराज पुरूरवाका माहात्म्य वह स्वर्गमें ही सुन चुकी थी, अतएव इस शाप-समयमें भूमिपर रहकर इसी महाराजको अपना प्रणयपात्र बनाया। कुछ दिनों पुरूरवाके यहाँ निवासकर फिर वह अपनी स्वतन्त्रताका उपभोग करने लगी। अप्सराके विरहमें व्याकुल नरेन्द्र वन-वन उसके अन्वेषणमें विचरण करने लगे। एक दिन उन्हें वह जल-क्रीड़ा करती हुई एक सरोवरमें दिखायी दी। पुरूरवाके अनुनय-विनय करनेपर उर्वशीने उसे कुछ उपाय अपनी प्राप्तिका बता दिया। यह कथा मन्त्र-

भागमें, ब्राह्मण-भागमें तथा पुराणमें विशदरूपसे मिलती है। समयाभाव तथा लेखके कलेवरकी व्यर्थ वृद्धिके भयसे मैं केवल उन-उन स्थलोंका दिग्दर्शन कराये देता हूँ—

मा पुरूरवो मा प्रपप्तो
मा त्वा वृकासो अशिवासो अक्षन् ।
न वै स्त्रैणानि सख्यानि सन्ति
सालावृकाणां हृदयान्येता ॥

(ऋग्वेद)

उर्वशी हाप्सराः । पुरूरवसमैडं चकमे तं ह विन्दमानोवाच त्रिः स्म माह्नो वैतसेन दण्डेन हतादकामाः स्म मा निपद्यासै मो स्म त्वा नग्नं दर्शमेप वै नः स्त्रीणामुपचार इत्यादि ।

( शतपथ ब्राह्मण )

सुदेहोऽयं पतत्यत्र देवि दूरं हृतस्त्वया ।
खादन्त्येनं वृका गृध्रास्त्वत्प्रसादस्य नास्पदम् ॥

उर्वश्युवाच—

मा मृथाः पुरुषोसि त्वं मा स्म त्वाऽद्युर्वृका इमे ।
क्वापि सख्यं न वै स्त्रीणां वृकाणां हृदयं यथा ॥

( श्रीमद्भा० )

यदि उपर्युक्त उद्धरण अपर्याप्त प्रतीत हों तो पाठक उन-उन स्थलोंको पूरा-पूरा पढ़ लें। जिनके ये अंश हैं वे इसप्रकार हैं–ऋग्वेद, शतपथ ११।३।३ तथा भागवत स्कं०६ अ० १४।

## इन्द्र-वृत्र-कथा

प्राचीन कालमें देवराज इन्द्रने अपने शत्रु विश्वरूपका वध किया था। विश्वरूपके पिता त्वष्टाने एक ऐसे पुत्रकी प्राप्तिके लिये यज्ञ किया जो इन्द्रका पराभव करे। यज्ञानन्तर एक महा भयंकर असुर निकला जिसका नाम वृत्र रक्खा गया। इस वृत्रका इन्द्रके साथ युद्ध पुराणोंमें परम रोचक शब्दोंमें वर्णन किया गया है। दिग्दर्शनार्थ—

येनावृता इमे लोकास्तमसा त्वाष्ट्रमूर्तिना ।
स वै वृत्र इति प्रोक्तः पापः परमदारुणः ॥
तं निजघ्नुरभिद्रुत्य सगणा विबुधर्षभाः ।
स्वैः स्वैर्दिव्यास्त्रशस्त्रौघैः सोऽग्रसत्तानि कृत्स्नशः ॥
ततस्ते विस्मिताः सर्वे विषण्णा ग्रस्ततेजसः ।
प्रत्यञ्चमादिपुरुषमुपतस्थुः समाहिताः ॥

( श्रीमद्भा० ६ । ६ )

यही पुराणप्रोक्त कथानक वेदके अनेक मन्त्रोंमें उपलब्ध है। जैसे कि—

अतिष्ठन्तीनामनिवेशनानां काष्ठानां मध्ये निहितं शरीरं वृत्रस्य निण्यं विचरन्त्यापो दीर्घं तम आशयदिन्द्रशत्रुः ।

यास्कने इसी मन्त्रके व्याख्यानमें स्पष्ट लिखा है कि—

'तत्को वृत्रो मेघ इति नैरुक्तास्त्वाष्ट्रोसुर इत्यैतिहासिकाः ।'

## सावर्णिमनु-चरित्र

श्रीविष्णुपुराण (तृतीय अंश, द्वितीय अध्याय) में लिखा है—सूर्यनारायणकी पत्नी संज्ञाके गर्भसे मनु, यम तथा यमीका जन्म हुआ। एक बार सूर्यपत्नी अपने पतिदेवके समीपसे अन्तर्धान होकर तपश्चरणार्थ वनवासिनी हो गयीं। यही कथा वेदके निम्नांकित मन्त्रमें निहित है—

त्वष्टा दुहित्रे वहतुं कृणोति
इदं विश्वं भुवनं समेति ।
यमस्य माता पर्युह्यमाना
महो जाया विवस्वतो ननाश ॥

पुराणमें यह भी लिखा है कि सूर्यदेवने ध्यानद्वारा अपनी पत्नीके तपश्चरणको जान लिया था और यह भी कहा गया है कि पीछे उन्हीं सूर्यके

दो पुत्र और हुए जो अश्विनीकुमार नामसे प्रसिद्ध हैं। वेद्का निम्नलिखित मन्त्र भी यही बात बता रहा है—

अपागूहन्नमृतां मर्त्येभ्यः
कृत्वी सवर्णामददुर्विवस्वते ।
उताश्विनावभरद्यत्तदासी-
दजहादुद्वा मिथुना सरण्यूः ॥

पुराणका वचन है कि ये ही सूर्य-पुत्र मनु सावर्णि नाम अष्टम मनु हैं।

उपर्युक्त उद्धरणोंसे स्पष्ट है कि पौराणिक आख्यान, जिन्हें मन्दमति अर्वाचीन कतिपय जन कपोलकल्पनामात्र विचारते हैं, वैदिक ही हैं। मैं और भी उद्धरण वेद-पुराण-साम्य* सूचक भविष्य-में भेजूँगा जो पुराण-शास्त्र-माहात्म्यको प्रकटित करेंगे। ॐ



# यौगिक प्राणायाम

( लेखक—श्रीप्रेमी महाशय )

## प्राकथन



तत्त्वदर्शी महर्षियोंने सुदीर्घ कालके जीवनमें विचारबाहुल्य और दिव्य दृष्टिके प्रभावसे शरीरके भीतरकी सब क्रियाओंका अच्छी तरह अन्वेषण किया था और उनसे उत्पन्न होनेवाले रस-विरस, फल-कुफल, स्वास्थ्य-अस्वास्थ्य, या दीर्घजीवन आदिके होने-न-होने अथवा किसप्रकार होने आदिके विधान बनाये थे। उनके निश्चित किये हुए विधान भारतीय जन-समुदायके लिये प्राणपोषक, हितवर्धक, सरलसाध्य और बड़े महत्व या प्रयोजनके हैं। स्नान, ध्यान, दान, पुण्य, पूजा, पाठ, यज्ञ, औषध, उपचार, उपासना या योगसाधन आदि सभी आयोजनोंमें मानव-समाजकी भलाई भरी हुई है। उदाहरणके लिये 'प्राणायाम' को ही लीजिये। इसमें विलक्षण विज्ञानके बहुत-से तत्त्व सन्निविष्ट हैं।

किसी प्रकारके खान-पानकी पाचन-क्रिया प्रारम्भ होते ही शरीरकी प्रत्येक नश-नाड़ी या आँत अपने-अपने काममें संलग्न हो जाती है। और खाद्य-प्रसूत रस, रक्त, मांस, मज्जा और वीर्य आदिका यथा-योग्य और यथाक्रम निश्चय-नियोजन तथा समी-करण आदि करने लग जाती हैं। इसप्रकारकी क्रिया करनेमें उनका एकमात्र सहायक वायु होता है, जो उनको भी सहारा देता है और जीवधारियों-को श्वासरूपसे जीवित भी रखता है। उसका यह काम अहोरात्र होता रहता है, क्षणभरके लिये भी कभी बन्द नहीं होता। कदाचित् बन्द हो जाय तो फिर कोई भी श्वासजीवी प्राणी जीवित नहीं रह सकते। किन्तु प्राणायाम एक ऐसी क्रिया है, जिसके द्वारा वायुका सब काम चाहे जितने समयके लिये

* कहीं-कहीं पौराणिक और वैदिक कथाओंमें नामादि-सम्बन्धी पारस्परिक वैषम्य हो सकता है। यह भेद विवक्षाभेदसे हो सकता है। यथा—किसी महाराजका नाम पुराणमें कुछ और हो और वेदमें कुछ और हो। इस-प्रकारके विसंवादका कारण पुरुष-विशेषके दो प्रचलित नाम हो सकते हैं। एक नाम पुराणमें आ गया, दूसरा नाम वेदोंमें। पुराणवेत्ताओंकी तो सम्मति यह है कि कल्प-भेदसे कथाओंमें—उनके नामादिमें विकल्प है ।—लेखक

बन्द हो जानेपर भी कोई प्राणी प्राणहीन नहीं हो सकता बल्कि प्रत्येक नश-नाड़ी उससे शुद्ध होती हैं और प्राणायाम करनेवाले प्रत्येक प्राणी इच्छानुसार जीवित रह सकते हैं। एक-एक प्राणायामसे अनेक प्रकारके लाभ होते हैं और उनसे मनुष्योंके आयुर्बल, मेधा आदि लोकोत्तर बढ़ जाते हैं। इस लेखमें हम विविध प्रकारके प्राणायामोंकी प्रक्रिया प्रकट करते हैं जो योग-शास्त्रके आधारसे ली गयी हैं। आशा है विज्ञ पाठक इनपर मनन करेंगे।

मुख्यतया तीन प्रकारका प्राणायाम होता है। उसके पूरक, कुम्भक और रेचक ये तीन नाम हैं। शरीरगत प्राणवायुको प्रत्येक नश-नाड़ीमेंसे आकर्षण करके एक स्थानमें नियुक्त करनेसे 'पूरक' होता है। उसको उसी जगह रोक देनेसे 'कुम्भक' होता है। और फिर उसे निकाल देनेसे 'रेचक' होता है। यह सब क्रिया स्वस्थ होकर सिद्धासनसे बैठकर नासाछिद्रसे वायुका आकर्षण करने, दोनों छिद्रोंको बन्द करके उसे रोकने और दूसरे छिद्रसे निर्गत करनेसे सम्पन्न होती हैं। श्वासके भरनेसे वायु खिंचता है, बन्द करनेसे रुकता है और उसके छोड़ देनेसे निर्गत होता है। ये काम बहुत धीरे-धीरे करनेसे हित होता है और स्वल्पारम्भ ही सबमें श्रेयस्कर कहा गया है। इसी क्रियासे भिन्न-भिन्न प्रकारके अनेक प्राणायाम किये जा सकते हैं और उनसे सुख, सुस्वास्थ्य तथा परमानन्दकी प्राप्ति आदि अनेकों लाभ होते हैं। उनमेंसे कुछका उल्लेख यहाँ किया जाता है।

## १—लोम-विलोम

चन्द्रस्वर (नासाछिद्रके बायें छेद) से पूरक करके यथाशक्ति कुम्भक करे और सूर्यस्वर (नासिकाके दाहिने छिद्र) से धीरे-धीरे रेचक करे। फिर तुरन्त ही सूर्य-नाड़ीसे पूरक करके कुम्भक करे और चन्द्र-नाड़ीसे शनैः-शनैः रेचक करे। इसप्रकार यथाशक्ति अनेक बार करे। सर्वप्रथम इस प्राणायामका करना आवश्यक है। प्रतिदिन इसके २५ बार करनेसे शरीरकी सूक्ष्मातिसूक्ष्म सब नाड़ियोंका मल भस्म हो जाता है और बहुत देरतक श्वास रोकनेकी शक्ति आ जाती है।

## २—सूर्य-भेदन

नासारन्ध्रके दाहिने छिद्रसे वायुको खेंचकर यथाशक्ति कुम्भक करे। फिर बायें छिद्रसे वायुको शनैः-शनैः निकाल दे। इस प्राणायामसे शरीरमें उष्णता बढ़ती है। अतः इसे शीतऋतुमें करना अच्छा है। इसके करनेसे शीर्ष-रोग, कृमि-रोग और चौरासी प्रकारके वायु-विकार समूल नष्ट होते हैं।

## ३—उज्जाई

नाकके दोनों छिद्रोंसे एक साथ ही पूरक करके कुम्भक करे। फिर चन्द्र-नाड़ी (वामस्वर) से धीरे-धीरे रेचक करे। यह भी उष्णताकारक है। इससे उदररोग, उरःक्षत, जालन्धररोग, क्षयरोग, श्लेष्मरोग और वीर्य-दोष ये समूल नष्ट हो जाते हैं। यह शीतऋतुमें अधिक हितकारी होता है।

## ४—शीतकारी

नासिकाके दोनों छिद्रोंको बन्द करके 'राजदन्त' (नाककी नोकके नीचेके दो ऊपरवाले और दो नीचेवाले दाँतोंके बीचमें होकर) होठोंसे बाहरकी वायुका पान करे, (उसे कण्ठोंकी तरफ खींचे) और उससे यथाशक्ति कुम्भक करे। फिर दोनों नासाछिद्रोंसे उसे धीरे-धीरे त्याग दे। (त्यागते समय होठ बन्द रक्खे)। यह प्राणायाम शीतल होता है। इसको ग्रीष्मऋतुमें या पित्तप्रकोपमें करनेसे लाभ होता है। इसके करनेसे सब प्रकारके ज्वर, सब प्रकारके पित्तरोग और वायुगोला आदि दूर होते हैं। और अधिक अभ्याससे युवावस्था प्राप्त होती है तथा सौन्दर्य बढ़ जाता है।

## ५—शीतली

दोनों नासाछिद्रोंको बन्द करके जीभको बाहर निकालकर कौवेकी चोंच अथवा नाली-जैसी बनावे और उसी नालीमें होकर वायुको भीतर खींचकर कुम्भक करे। फिर दोनों ही नासारन्ध्रोंसे उसे धीरे धीरे निकाल दे। इसको भी ग्रीष्मऋतुमें ही करे। इसके करनेसे 'शीतकारी' के सब गुण तो होते ही हैं, उनके सिवा आयुष्य भी अधिक होती है, और किसी प्रकारका विष नही चढ सकता।

## ६—प्लाविनी

पहले पृथ्वीपर सीधा लेट जावे। फिर पद्मासन लगावे, उसी अवस्थामें दोनों हाथोंको कनपटीके पास ले जाकर सिरके नीचे तकियेकी तरह लगा ले। कुछ दिन इसप्रकार करनेके अनन्तर इसी भाँति जलके अन्दर भी सीधा लेट जावे और पद्मासन लगा लवे। फिर दोनों नासाछिद्रोंसे श्वास खींचकर पूरक करे, और उसे यथाशक्ति रोके रहे। इसी अवस्थामें दोनों हाथोंको कनपटीके पास ले जाकर सिरके नीचे तकियेकी तरह लगा ले। इसप्रकार जितनी देरतक कुम्भक हो सके अर्थात् श्वास रुका रह सके उतनी देरतक ईश्वरके स्वरूपका स्मरण करे, उसको हृदयगम बनावे। और मनमें यह भावना रक्खे कि मैं कमलके समान हलका हो गया हूँ और कमलपत्रकी तरह पानीपर ठहरा हुआ हूँ। (वास्तवमें ऐसा हो भी जाना चाहिये) इस प्राणायामको जितनी देर कर सके, करता रहे। अन्तमें जब रेचक करने लगे, अर्थात् श्वासको छोडने लगे तब नासिकाके दोनों छिद्रोंसे ही धीरे धीरे छोड दे। यह प्राणायाम प्रत्येक ऋतुमें प्रतिदिन किया जाय तो अनेक लाभ होते हैं। यहाँतक कि जलमें स्थिर रहने, सीधा सो जाने, ध्यान करने, या उसपर चलने फिरनेतककी शक्तियोंका अभ्यास हो जाता है।

## ७—मूर्छा

पद्मासन लगाकर जालन्धर बन्ध (जिसमें कण्ठ संकुचित करके दृष्टिको भँवरोंके बीचमें लगा दी जाती है) कायम रक्खे। पीछे दोनों हाथोंके दोनों अँगूठे दोनों कानोंमें, दोनों तर्जनी दोनों आँखोंमें, दोनों मध्यमा दोनों नासाछिद्रोंमें और दोनों अनामिका तथा कनिष्ठिका मुँहपर लगावे। फिर चन्द्र-नाडीसे पूरक करके यथाशक्ति कुम्भक करे। और जालन्धर बन्ध रहते हुए ही सूर्य-नाडीसे रेचक करे। इस प्राणायामसे चित्तकी एकाग्रता बढती है और समाधिका अभ्यास होता है।

## ८—कपालभाती

दोनों नासाछिद्रोंसे वायुको जल्दी जल्दी दस बार खींचकर ग्यारहवीं बार पूरक करे, अर्थात् उसे भर लेवे। और कुम्भक करके दोनों छिद्रोंसे ही रेचक करे। इस प्राणायामसे दोनों फेंफडे सुदृढ होते हैं और जीवनशक्ति बढती है।

## ९—भस्त्रिका

इसमें सूर्यस्वरसे चन्द्रस्वरकी तरफ दस बार घर्षण करके ग्यारहवीं बार सूर्यसे पूरक करे। और यथाशक्ति कुम्भक करके चन्द्रस्वरसे धीरे धीरे रेचक करे। फिर इसी प्रकार इस विधिके विपरीत करे। यह प्राणायाम समशीतोष्ण है। इसलिये प्रत्येक ऋतुमें किया जा सकता है। इससे सदैव स्वस्थ रह सकते हैं।

उपर्युक्त सब प्राणायामोंका एक बार ही अभ्यास न करे। थोडे-थोडे दिनों या एक एक ऋतुतक यथाक्रम एक एकको करे और देखे कि किस

प्राणायामसे क्या-क्या लाभ होते हैं और शरीरके भीतरके व्यापारमें क्या-क्या न्यूनाधिक्य या अन्तर होता है। विश्वास है कि कुछ कालके निरन्तर अभ्याससे इस विषयमें बहुत कुछ सफलता मिलेगी और लिखी हुई बातें यथार्थ मालूम देंगी। *

## भेंट

जब रात्रिमें झंझा बहता है और वायु चीखती है,
वृक्ष उठती-पड़ती नौकाकी पतवार-से कराहते हैं,
तो मैं डरकर जागती हूँ और तुम्हारे लिये हाथ
बढ़ाती हूँ;
मेरे ओठोंपर तुम्हारा नाम होता है।
हृदय-सह्य पीड़ाओंमें कोई भी पीड़ा ऐसी नहीं
पीड़ित शून्यमें, विस्मृत होकर, पुकारना;
विश्वस्त हाथ बढ़ाना और तुम्हारे बदले केवल
शून्य स्थान पाना।
यह तो उन क्षणोंका, जब मैं तुम्हें भूल जाती हूँ,
पर्याप्त प्रायश्चित्त होना चाहिये।
तब मेरी भेंट लो—निर्मल और तीव्र और मधुर,
धुँधली स्मृतिके युगोंसे कहीं अधिक प्रकाशान्वित
एक कसक।
मैं इसे तुम्हारे श्रीचरणोंमें रखती हूँ।†

अनु०—बालकृष्ण बलदुवा

* प्राणायामके साधनमें अभ्यास करनेवालोंको बड़ी सावधानीके साथ सब प्रकारसे नियमित जीवन बिताना चाहिये तथा नियमितरूपसे ही प्राणायाम करना चाहिये। यह सरल प्राणायामकी बात है। जिनको इसमें अधिक अभ्यास करना हो उनको अनुभवी गुरुकी सन्निधिमें रहकर ही अभ्यास करना चाहिये। नहीं तो अज्ञानतासे उलटा परिणाम भी हो सकता है। —सम्पादक

† अमेरिकन कवयित्री एलाइन किलमर ( Aline kilmer ) की एक कविता।

# गोपाल ग्वाला

मधुवन है और है हरिप्रिया कालिन्दीका कलित किनारा।

तीसरे पहरका समय है। स्वच्छ नीले आकाशपर जवानी-ढला सूर्य फीकी चमक चमक रहा है।

कदम्ब-वृक्षकी सुखद छायामें गोपाल-कृष्ण आसीन हैं; परन्तु निचले नहीं। अधरोंपर मिश्री-घुली मुसकान विराज रही है। मुसकानपर खेल रहा है चाञ्चल्य-शिशु। भला मीठेपर बच्चा कैसे न रीझे?

गोपालके समीप ही सखा-समूह आसन जमाये हुए हैं। आस-पास गायें चर रही हैं। कोई दूध-सी धौरी है, कोई पीताम्बर-सी पीली, कोई अलकों-सी काली, कोई श्याम-सी श्यामा और कोई अनेक संकल्पोंवाले चित्त-सी चितकबरी।

सामने दूर एक पेड़के पिछवाड़े मोर नाच रहा है। उधर हरी-हरी लताओंके झुरमुटमें छोटे-छोटे मृग-छौने उछलते-कूदते खेल रहे हैं।

× × ×

बाँसुरी! गोपालकी बाँसुरी!!

अहा! कितनी भाग्यशालिनी है बावरे साँवरेकी सुरीली-रसीली बाँसुरी, जिसे स्वयं साँवलिया नित्य अपने सुधाको सुधा देनेवाले मधुर अधर चुमाते हैं।

चुलबुली उठी दीवाने गोपालके दिलमें, बाँसुरी निकल आयी बगलमेंसे, लपकी और चट चढ़ बैठी अधरोंपर—उन्हीं मधुर अधरोंपर जिनके रसास्वादनके लिये साक्षात् रसमयी सदा विरस रहती हैं—तरसती हैं।

मोहनकी मुरली बज उठी, मधुर-धीर-ललित स्वरमें।

× × ×

बावरी वंशीकी मुनि-मन-मोहिनी अलबेली तान समस्त वायुमण्डलमें व्याप्त हो गयी।

यमुनाकी चाल रुक गयी। वृक्षोंपर चहकते पक्षियोंने चहकना भूलकर चकित-चित्तसे श्रवणेन्द्रियोंको सुरमें लगा दिया। मृग-छौनोंकी उछल-कूद समाप्त हो गयी। मोर नाचना भूल गया।

गायोंने चरना छोड़ दिया। मुखका तृण मुखमें लिये ही वे गोपालकी तरफ दौड़ी चली आयीं और एकटक लगीं निहारने उनके मस्ताने मुखकी ओर! स्तन पीते बछड़ोंने माताओंके स्तनोंसे मुख हटा लिया, वे दूध पीना भूल गये। सभी वंशी-सुधा पान करनेमें तन्मय हो गये।

वंशी बजाते, मन्द-मन्द मुसकाते, गोपाल गाँवकी ओर चल दिये। सबने उनका अनुसरण किया।

× × ×

सन्ध्या हो चली है, पश्चिममें गोधूलि पिता सूर्यसे बहिन उषाका कुशल-मंगल पूछ रही है।

वंशीका अमृत-नाद सुन भाग्यवती गोपियाँ अपने-अपने घरोंसे निकल-निकल द्वारोंपर आकर खड़ी हो गयीं और सैनसे एक दूसरीसे कहने लगीं—'नेकु देख री वीर! गैयनको मतवारी करिबेवारो, नन्दको दुलारो कारो साँवरो कैसे झूमतो-झूमतो आय रह्यो है।'

मुसकराते हुए, काले गोपाल ग्वालने चित्तको चुरानेवाली, प्रेमभरी एक तिरछी दृष्टि गोपियोंके मुग्ध मुखड़ोंपर डाल दी। वे निहाल हो गयीं। मुक्तिने चुपकेसे गोपालसे कहा—सबको मुक्ति करते हो, क्या मेरी मुक्ति नहीं करोगे—

**मुक्ति कहै गोपालसों मेरी मुक्ति कराय।**

गोपालने उत्तरमें कहा—

**व्रज-रज उड़ि मस्तक चढ़े मुक्ति मुक्त ह्वै जाय॥**

व्रजमें मुक्ति मुक्त हो गयी! यह रहस्य किसीने नहीं जाना। अहा! कैसे सुन्दर थे वे दिन और कैसे थे वे मनोहर दृश्य! और आज.................

'हरि'

# भक्त-गाथा

## भक्त श्रीदीनबन्धुदास और उसका कुटुम्ब



प्रसिद्ध अवन्तिकापुरीमें भक्तवर दीनबन्धुदासका जन्म उत्तम ब्राह्मण-कुलमें हुआ था। उनके कुटुम्बमें पतिव्रता ब्राह्मणी मालती, दो पुत्र, एक पुत्रवधू—ये चार व्यक्ति और थे। पाँचों ही मानो पूर्वजन्मके कोई योग-भ्रष्ट, भगवद्भक्त, वैराग्यवान् तपस्वी जीव थे। इनमें परस्पर बड़ा भारी प्रेम था। एक दूसरेकी सेवा करने और परस्पर सुख पहुँचानेके लिये सब-के-सब सदा तैयार रहते थे। लोगोंके देखनेमें इनमें परस्पर बड़ा मोह प्रतीत होता था परन्तु वास्तवमें ये सब वैराग्यकी मूर्ति थे। श्रीहरिके चरण-कमलोंमें सर्वस्व समर्पण करके निरन्तर प्रेमपूर्वक भगवान्का भजन करना इनके जीवन-का व्रत था। श्रीहरिकी कथापर इनकी बड़ी प्रीति थी। ये अपना अधिक समय सन्त-समागम और सन्त-सेवामें ही बिताते थे। दूसरोंका भला करना, प्रत्येक जीवको सुख पहुँचाना—इनका नित्यका कार्य था। इनके हाथ सन्तोंकी चरण-सेवा और दुखी-दरिद्र नर-नारियोंको अन्न-वस्त्र देने और उनकी शुश्रूषा करनेमें सदा लगे रहते थे। अतिथि-सेवाको तो ये अपना प्रधान धर्म मानते थे। इनके घरसे कभी कोई अतिथि निराश नहीं लौटा। 'अतिथि-सेवा गृहस्थका परम धर्म है और अतिथि यदि निराश लौट जाता है तो वह अपने सारे पाप गृहस्थके घर छोड़ जाता है।' शास्त्रके इस वचनपर इनकी दृढ़ श्रद्धा थी। अतएव इनके घर अतिथिका भलीभाँति आदर-सत्कार होता था। यदि किसी अतिथिकी मनोकामना पूर्ण करनेमें ये नितान्त ही असमर्थ होते तो मधुर वचनोंसे उसे सन्तोष करवाके लौटाते थे। तिरस्कार करके या साफ इन्कार करके कभी किसी अतिथिका मन नहीं दुखाते थे।

भक्त दीनबन्धुदासके इस धार्मिक जीवनकी ख्याति देशभरमें फैल गयी। प्रकृतिकी सीमाको लाँघकर भगवान्के अप्राकृत राज्यमें तो यह समाचार कभीका पहुँच चुका था। बात भी ठीक है। मनुष्यके हृदय-की ऐसी कौन-सी छिपी हुई स्थिति है जिसको अन्तर्यामी प्रभु न जानते हों? इसके अतिरिक्त अतिथियोंमें भी न मालूम कब, कौन, किस देशके महापुरुष किस वेशमें आ जाते हैं जो हमारे गुण-दोषोंकी परीक्षाकर उनका समाचार प्रभुतक पहुँचाते रहते हैं। पता नहीं कब अप्राकृत राज्यका कोई अतिथि हमारे द्वारपर आ जाय, अतएव गृहस्थको अतिथि-सेवाके लिये सर्वदा और सर्वथा तैयार रहना चाहिये और इसमें अपना सौभाग्य मानना चाहिये।

संसारमें जैसे विषयी मनुष्य धन, पुत्र और मानादि पानेके लिये व्याकुल रहता है, उसी प्रकार दिव्यधाम-में भगवान् भी एक बातके लिये बड़े व्याकुल हो जाया करते हैं और उस व्याकुलताके सामने विषयी मनुष्यों-की व्याकुलता समुद्रके सामने एक परमाणुके समान भी नहीं होती। भगवान् जब यह जान पाते हैं कि अमुक जीव मुझसे मिलनेके लिये व्याकुल है तो वे इतने व्याकुल हो जाते हैं कि फिर उन्हें अति शीघ्र उस भक्तको दर्शन देनेके अतिरिक्त और कोई बात याद नहीं रहती। वे किसी चीजकी बाट न देखकर तुरन्त उसे कृतार्थ करनेके लिये वहाँ जा पहुँचते हैं। गजराजको बचानेके लिये इसी व्याकुलताके कारण भगवान् गरुड़ छोड़कर हठात् वहाँ प्रकट हो गये थे। आज वही अखिल विश्वके स्वामी दीनबन्धु प्रभु

अपने सेवक दीनबन्धुदासको कृतार्थ करनेके लिये अवन्तिका-नगरीमें आ पहुँचे, और भक्तकी महिमा बढ़ानेके लिये उसकी अतिथिपरायणताकी परीक्षाके बहाने उन्होंने एक नयी लीला रच डाली। भगवान्‌की प्रेरणासे एक तीव्र विषधर सर्पने दीनबन्धुदासके घर पहुँचकर उसके बड़े बेटेको डस लिया। देखते-ही-देखते उसके सारे शरीरमें जहर फैल गया और कुछ देर छटपटानेके बाद वह भगवान्‌के धाममें जा पहुँचा। पुत्रकी अकालमृत्युसे दीनबन्धु और उनकी पत्नीको बड़ा दुःख हुआ। पतिव्रता पुत्रवधूके दुःखका तो कहना ही क्या था? बड़े भाईकी मृत्युसे छोटे भाईको भी दुःख था परन्तु इनका यह दुःख वास्तविक था या जगन्नाटकका अभिनय—इसका पता पाठकोंको आगे चलकर लगेगा।

इसी समय अवन्तिका-नगरीके राजमार्गपर एक तेजपुञ्ज संन्यासी लोगोंको दिखायी दिये। उनके एक हाथमें दण्ड और दूसरेमें कमण्डलु था। वदनपर सुन्दर गेरुआ वस्त्र था। चेहरा अत्यन्त शान्त, गम्भीर और तेजस्वी था। देखते ही भक्तिभावसे लोगोंके मस्तक झुक जाते थे। संन्यासीजी शहरके लोगोंसे पूछते-पूछते दीनबन्धुदासके द्वारपर आकर उन्हें पुकारने लगे। घरमें उस समय कोलाहल मचा हुआ था। परन्तु संन्यासीकी पुकार सुनते ही सब चुप हो गये। दीनबन्धु अपना मुँह धो-पोंछकर बाहर आये और संन्यासीकी तेजपुञ्ज मूर्ति देखते ही आनन्दविह्वल हो गये। तदनन्तर दोनों हाथ जोड़कर नम्रतासे बोले—'देव! पधारिये, इस अधमके योग्य जो आज्ञा हो निःसंकोच कहिये।'

संन्यासीने गम्भीर स्वरसे कहा—'भाई, दीनबन्धु! मैंने सुना है कि तुम अतिथियोंका बड़ा ही आदर-सत्कार करते हो और दीन-हीन-दुखी नर-नारियोंको यथायोग्य अन्न-वस्त्र, आश्रय और आश्वासन देकर सुखी करते हो। मैं बहुत भूखा हूँ। मुझे अभी इसी क्षण भिक्षा देकर सुखी करो।'

संन्यासीकी बात सुनकर दीनबन्धुदासने भक्ति-भरे हृदयसे प्रणाम करके कहा—'महाराज! आप इस आसनपर विराजिये, मैं अभी आता हूँ।'

इतना कहकर संन्यासीको आसनपर बैठाकर दीनबन्धु घरके भीतर गये और स्त्री-पुत्रादिसे बोले—'देखो, बाहर एक क्षुधातुर संन्यासी खड़े हैं और वे अभी भिक्षा चाहते हैं। इधर पुत्रका मृत देह घरमें पड़ा है, अब क्या करना चाहिये। ऐसे विकट समयमें हमलोग किसप्रकार अतिथि-सेवा कर सकेंगे? तुमलोगोंकी क्या सम्मति है?'

दीनबन्धुदासकी बात सुनकर पत्नी मालती, पुत्रवधू और छोटे पुत्र तीनोंने एक ही स्वरसे कहा—'मरा हुआ प्राणी तो वापस लौट नहीं सकता। अतिथि घरसे विमुख लौट जायगा तो बड़ा अधर्म होगा। न मालूम अतिथिके रूपमें कौन आये हैं। अतएव पहले, जैसे भी हो, अतिथि-सत्कार करना चाहिये। इसके बाद मृत देहका संस्कार किया जायगा।'

घरके सब लोगोंका मत अपने अनुकूल पाकर दीनबन्धुदास बहुत ही प्रसन्न हुए और ऐसे प्रभु-भक्त धर्मनिष्ठ कुटुम्बीजनोंकी प्राप्तिमें अपना सौभाग्य समझकर भगवान्‌को धन्यवाद देने लगे। तदनन्तर सर्वसम्मतिसे पुत्रका मृत देह एक मजबूत कपड़ेमें बाँधकर उन्होंने एक कोठरीमें रख दिया और सब लोगोंने स्नानादि करके अतिथि-सत्कारकी तैयारी की। सास-बहूने मिलकर बड़े प्रेमसे रसोई बनायी। दीनबन्धुदास रसोई तैयार होते ही आसन बिछाकर संन्यासीको अन्दर बुला लाये और हाथ धुलाकर भोजन परोसने लगे।

तो कुछ देखता था, न कुछ सुनता था और न कुछ करता ही था। उसका शरीर इस लोकमें था परन्तु आत्मा इस मृत्युलोकके सुख-दुःखसे अतीत किसी और ही स्थितिमें पहुँच गयी थी। ऐसी अवस्थामें परमेष्ठीने एक चमत्कार देखा। कई वर्ष पहले एक बार वह जगन्नाथपुरीमें रथयात्रा देखनेके लिये गया था, उस समय उसने श्रीजगन्नाथजीके रथका दर्शन किया था। आज भी वह उसी दर्शनमें लीन हो गया। सेवकगण श्रीजगन्नाथजीको लेकर उल्लसित हो चले जा रहे हैं, चारों ओर 'जय-जय हरि' की ध्वनि छा रही है, आगे-आगे हजारों उजले घोड़े नाचते-कूदते चले जा रहे हैं। सेवकगण आनन्दपूर्वक एकके बाद एक वस्त्र बिछाते चले जा रहे हैं, श्रीजगन्नाथजी एक वस्त्रसे दूसरे वस्त्रपर पधारते हैं, कठिन आघातसे बिछाये हुए वस्त्र फटे जाते हैं।

दैवयोगसे इसी दिन रथयात्रा-उत्सवका दिन था और जिस समय परमेष्ठी दिल्लीमें बैठा-बैठा श्रीजगन्नाथजीकी रथयात्राका दर्शन कर रहा था, ठीक उसी समय श्रीजगन्नाथपुरीमें भी श्रीजगन्नाथजीकी उपर्युक्त रथयात्रा चल रही थी। भगवत्कृपासे भावनाके आवेशमें परमेष्ठी उस लीलामें इतना लीन हो गया था कि उस समय वह मानो नीलाचलमें बैठा हुआ ही प्रभुका दर्शन करता हो।

इतनेमें नीलाचलमें ऐसा हुआ कि श्रीजगन्नाथजीके नीचे बिछाया हुआ एक वस्त्र फट गया। सेवक दूसरा वस्त्र लानेके लिये मन्दिरकी ओर दौड़े, परन्तु उनको लौटनेमें बहुत विलम्ब हो गया। दिल्लीमें बैठे परमेष्ठीने इस दृश्यको देखा, उससे रहा नहीं गया, उसने शीघ्र ही अपने पासके दो तकियोंमेंसे एक श्रीजगन्नाथजीके अर्पण कर दिया। श्रीजगन्नाथजीने परम प्रीतिपूर्वक उसे स्वीकार किया, इसे देखकर परमेष्ठीके आनन्दका ठिकाना न रहा। वह प्रभुके पादपद्ममें दण्डवत् करके दोनों हाथ जोड़कर उठ खड़ा हुआ और उन्मत्तकी भाँति दोनों हाथोंको ऊपर उठा नाचने लगा। श्रीजगदीश्वरकी रथयात्रामें बहुत भीड़ हुई है। धक्का-मुक्की हो रही है। इसीमें परमेष्ठी लोगोंके झुण्डसे कुछ पीछे रह गया इससे उसे श्रीहरिका दर्शन नहीं हुआ और वह ऐसी भारी भीड़में आगे बढ़ भी नहीं सकता था। बस, इसी समय अचानक उसकी स्थिति पलट गयी और वह चैतन्यावस्थामें आ गया। चैतन्य होते ही आँखें खोलकर देखता है तो कुछ भी नजर नहीं आया। इससे वह गम्भीर विचारमें पड़ गया, उसे बहुत ही आश्चर्य हुआ! वह मन-ही-मन विचार करने लगा—'अहा! क्या यह स्वप्न था? नहीं, नहीं; ऐसा नहीं हो सकता, स्वप्न होता तो मेरे हाथका एक तकिया कहाँ चला जाता? अहा! सर्वान्तर्यामी जगन्नाथ! क्या तुमने मेरे हृदयकी बात जान ली थी? क्या तुमने मेरा एक तकिया स्वीकार कर लिया? अहो! मेरा कैसा भाग्य! कैसा सद्भाग्य है!!'

इसप्रकार विचार करते-करते कुछ समयके बाद जब उसको शरीरकी सुधि हुई तो उसे आनन्दके साथ-ही-साथ भय भी होने लगा। वह तुरन्त ही विचारने लगा—'अरे! मैंने यह क्या किया? यह तो बादशाहका तकिया था। अहा! उसे बादशाहको न देकर श्रीजगन्नाथजीको दे डाला। अरे, अब मैं बादशाहको क्या जवाब दूँगा?' दूसरे ही क्षण उसने सोचा—'छिः, भला श्रीजगन्नाथजीके सामने दिल्लीश्वर किस गिनतीमें है?'

इसप्रकार परमेष्ठी भय और अभयके संग्राममें झूल रहा था, उसी समय बादशाहके सिपाही उसके घरके सामने आकर पुकारने लगे—'अरे दर्जी! बादशाहके तकिये तैयार हुए कि नहीं? जहाँपनाहने दोनों तकिये लेकर जल्दी-से-जल्दी बुला लानेको कहा है, इसलिये चल, जल्दी कर।'

'हाँ, हाँ, हो गये हैं, चलो, चलो।' कहता हुआ परमेष्ठी बाहर आया और सिपाहियोंके साथ एक तकिया लेकर दरबारमें आ पहुँचा और दूरसे ही बादशाहको सलाम करके बादशाहके पास जाकर एक तकिया वहाँ रख दिया और दोनों हाथ जोड़कर खड़ा हो गया। तकियेकी कारीगरी देखकर बादशाह बहुत प्रसन्न हुआ, परन्तु उसने एक ही तकिया क्यों दिया यह बात उसकी समझमें नहीं आयी। वह मुस्कराता हुआ बोला—'भाई! तू एक ही तकिया क्यों लाया? दूसरा क्या हुआ? उसे क्या अबतक तैयार नहीं किया? सच-सच बतला।'

परमेष्ठी बादशाहके पैरोंपर गिरकर कहने लगा—'जहाँपनाह! दोनों तकिये तैयार हुए थे, परन्तु उनमेंसे एक नीलाचलनाथ श्रीजगन्नाथने स्वीकार कर लिया है, इसलिये यह एक ही आपके पास ला सका हूँ। गरीबपरवर! मैं कभी झूठ नहीं बोलता।' इस बातको सुनकर बादशाह हँस पड़ा और कुछ रुष्ट-सा होकर बोला—'अरे! पागलकी तरह क्या बक रहा है? कहाँ वह नीलाचल और कहाँ यह दिल्ली। तूने यहाँसे तकिया कैसे दिया और उन्होंने वहाँसे उसे कैसे लिया? अरे, क्या तुझे खबर नहीं कि मैं दिल्लीश्वर हूँ? मेरी दिल्लीमें आकर मेरा तकिया ले जाय, ऐसा दूसरा कौन है? यह ढोंग-ढाँग छोड़ दे और जो कुछ दूसरी बात हो सच-सच कह दे, नहीं तो तेरा बुरा हाल होगा।'

बादशाहकी इस धमकीपर परमेष्ठी हाथ जोड़कर बोला—'जहाँपनाह! मैं सच कह रहा हूँ। एक तकिया नीलाचलनाथ श्रीजगन्नाथजी ले गये हैं और दूसरा आपके लिये लाया हूँ। हुजूर! मैं सच कहता हूँ। अब आप मुझे मारिये या जिलाइये, यह आपके हाथमें है। परन्तु हे गरीबपरवर! जगन्नाथजीने यहाँसे ही तकिया ले लिया इसमें आपको आश्चर्य ही क्यों हुआ? इसको आपने असम्भव क्यों समझा? श्रीजगन्नाथजी इस अखिल विश्वके नाथ हैं। क्या आपकी यह दिल्ली जगत्‌के बाहर है? वे विभु हैं, कोई स्थान नहीं, जहाँ वे न हों। उनका निवास और उनका धाम भी सर्वदा सर्वत्र है। तब दिल्लीमें उन्होंने तकिया ले लिया, इस बातको आप मिथ्या क्यों मान रहे हैं? बल्कि हे बादशाह! वे प्राणिमात्रके भीतर व्याप रहे हैं और सबके हृदयकी बातको जानते हैं। हम अपने मनमें जो कुछ सोचते हैं उसे भी वे जानते हैं। उसी प्रकार जो अपने शुद्ध अन्तःकरणसे मनके साथ जिस सामग्रीको उन्हें अर्पण करनेकी इच्छा करता है उसे वे परम आनन्दपूर्वक ग्रहण करते हैं। हे जहाँपनाह! सच कहता हूँ, आपका तकिया देखकर मेरा मन बहुत ही व्याकुल हो गया था। उसे देखकर मैं उसे अपने प्रभुको अर्पण करनेके लिये अस्थिर हो उठा था, इसीलिये उन्होंने दया करके उसे स्वीकार कर लिया। हुजूर! आपके मनमें जैसा रुचे वैसा कीजिये, परन्तु श्रीजगन्नाथजीने आपका तकिया स्वीकार किया, इससे आप बहुत ही भाग्यवान् हैं।'

इसपर बादशाह अत्यन्त ही क्रोधित हो उठा। वह लाल-लाल आँखें किये अत्यन्त कर्कश स्वरमें बोला—'रे दर्जी! मैं तुझे अब भी कहता हूँ कि तू सोच ले। मैं दिल्लीश्वर हूँ। क्या सारे मुल्ककी भक्ति एक तेरे-जैसे मलिन दर्जीमें ही आ गयी है? अरे! कोई है? इस दुष्ट दर्जीको हथकड़ी-बेड़ी डालकर अँधेरी कोठरीमें डाल दो और मेरा हुक्म है कि इसे खानेके लिये भी मत दो और इसकी कोठरीका ताला भी मत खोलो। देखता हूँ कि कौन इसका बाप आकर इसे बचाता है? जो जगन्नाथ आकर इसके पाससे मेरा तकिया ले गया है वही आकर इसे बचावेगा और खाना-पीना भी देगा।'

बादशाहके मुँहसे इतना निकलते ही पहरेदारोंने आकर परमेष्ठीको पकड़ लिया और हथकड़ी-बेड़ी देकर कैदखानामें ले जाकर एक अँधेरी कोठरीमें उसे डाल दिया और उसके बाहर ताला देकर वहाँ पहरा बैठा दिया। बेचारा परमेष्ठी इस विपदवस्थामें एकमात्र मधुसूदनका ध्यान करने लगा। उसके सामने न कोई दूसरी बात थी और न दूसरा विचार। चिन्तामणिके दरबारमें यह बात एक पलमें पहुँच गयी। भक्तवत्सल तुरन्त ही भक्तकी रक्षा करनेके लिये तैयार हो गये और नीलाचलसे दिल्ली शहरमें आ पहुँचे।

आधीरात बीत गयी है, कैदखानेके पहरेदार अभी जग ही रहे हैं, इसी समय महाप्रभु श्रीजगन्नाथजी परमेष्ठीके कैदखानेके दरवाजे पर आ पहुँचे। पहरेदारोंको मोह-निद्रामें डालकर भगवान्ने अन्दर प्रवेश किया। परमेष्ठीकी कोठरीका द्वार खुल गया परन्तु परमेष्ठीको इसकी क्या खबर? वह तो तन्मय हुआ भगवान्के नामका मनन करता हुआ रुदन कर रहा था। प्रभुने उस कोठरीमें प्रवेशकर अमृतमय स्वरसे परमेष्ठीको पुकारा।

अहाहा! कैसा मीठा, कैसा मधुर था वह स्वर! अहा! शिशुके कण्ठसे पहले-पहल निकला हुआ 'बा-बा, मा-मा' शब्द भी माता-पिताको उतना प्रिय नहीं लगता! उस सुमधुर स्नेह-सम्बोधनको सुनकर परमेष्ठी चकित हो उठा। वह आश्चर्यमें पड़ कह उठा—'अहा! इस दानवपुरीमें देवताओंके अमृतका सञ्चार कहाँसे हो गया?' वह आँखें खोलकर देखता है तो नीलकान्तमणिके दिव्य प्रकाशसे उसकी अँधियारी कोठरी प्रकाशमयी हो रही है। देखते ही उसके मुँहसे निकल पड़ा—'अरे अहा! यह क्या?' देखते-ही-देखते उस दिव्य प्रकाशमेंसे श्रीजगन्नाथजीकी मूर्ति दिखलायी देने लगी। परमेष्ठीने अपने चर्म-चक्षुओंसे देखा कि उसके प्राणाराध्य प्रभु प्रसन्नतासे अपने एक वरदहस्तके द्वारा अभयमुद्रासे उसे अभयदान दे रहे हैं और दूसरे हाथसे सुदर्शनचक्र फेर रहे हैं। सुदर्शनचक्र भी आज अतिशय घोर, भीषण स्वरूप धारण कर रहा है और जैसे-जैसे वह घूमता है जान पड़ता है कि प्रलयाग्नि बरस रही है। प्रभुकी कमनीय मूर्तिको देखकर परमेष्ठी परमानन्दमें निमग्न हो गया। सचेत होते ही वह भगवान्के चरणकमलोंमें लोटने लगा और उनके सामने करुणापूर्ण मुखाकृतिसे रोने लगा। प्रभुकी कृपादृष्टिसे परमेष्ठीके बन्धन टूट गये, आनन्द और विस्मयके तरङ्गोंमें वह तरङ्गायमान होने लगा। वह कौन है और यह क्या हो रहा है, इसकी उसे सुधि न रही। उसका शरीर स्तम्भित हो गया, उसकी सारी गति बन्द हो गयी। भगवान्से उसकी कोई बात छिपी नहीं थी। भगवान्के बिम्बोष्ठकी धारामें, कमल-नयनके कोनोंमें मिष्ट—मधुर हास्यके जो परमाणु खेल कर रहे थे, वह सब एकत्रित होकर मानो एक बड़े फव्वारेके रूपमें फूट पड़े। श्रीभगवान् एकाएक हँस पड़े और परमेष्ठीको सम्बोधित करते हुए बोले—'परमेष्ठी! जिसको मेरी सहायता है उसे क्या भय है? देख, देख, हे वत्स! जबतक मेरे हाथमें यह सुदर्शनचक्र है तबतक भक्तको लेशमात्र भी भय नहीं हो सकता। दूसरा कोई कितना ही बलवान् क्यों न हो पर याद रख कि मेरा भक्त सबसे बढ़कर बलवान् है। आ बेटा! आ, मेरे पास आ!!'

परमेष्ठी उनके पास क्या आता? वह तो उनकी करुणाकी विमल धाराके प्रवाहको देखकर अवाक् हो गया और बारम्बार प्रणाम करके रोने लगा। वह अपनी स्वाभाविक दीनताके वश हो मनमें विचार

करने लगा कि—'अहा ! मैं तो महापापी, महा-अधम हूँ । क्या मैं भगवान्‌के समीप जानेयोग्य हूँ !'

भक्तकी दीनता देखकर भक्तवत्सलको विशेष आनन्द हुआ, इससे वे स्वयं उसके पास जाकर अपना वरदहस्त उसके मस्तकपर फेरने लगे । श्री-प्रभुके श्रीअङ्ग-स्पर्शसे परमेष्ठीका अङ्ग-प्रत्यङ्ग अत्यन्त सुन्दर और मनोहर हो गया । और वह आनन्द-सागरमें निमग्न होकर अपनेको और अपने प्रभुको भी भूल गया ।

इधर भगवान् भी परमेष्ठीको कृतार्थ और बन्धन-मुक्त करके बादशाहके शयनमन्दिरमें जाकर उसे स्वप्नमें ताड़न करके श्रीनीलाचल चले गये । तुरन्त ही बादशाह उठ बैठा । उसने चारों ओर देखा परन्तु कोई दिखायी नहीं दिया, इससे वह चकित हो विचारने लगा—'अरे ! क्या यह स्वप्न है ? नहीं, ऐसा किसप्रकार कहा जा सकता है ? मेरा अङ्ग अभीतक धूज रहा है, उसके किये प्रहारके चिह्न अबतक दिखायी देते हैं ! अहा ! यहाँसे वह क्या हो गया ? आश्चर्य ! आश्चर्य !! यह तो बड़ी ही विलक्षण घटना दीख पड़ती है !!'

क्रमशः प्रभात हुआ, बादशाहको चैन कहाँ ! उसने तुरन्त ही अपने विश्वासी मित्रोंको बुलवाया और उनसे अपने स्वप्नकी बात कह सुनायी । उसके बाद सभी कैदखाने पहुँचे । जाकर क्या देखते हैं कि सभी पहरेदार अभी निद्रामें पड़े हुए हैं और सभी दरवाजे खुले हुए हैं । परमेष्ठीके हाथ-पैरमें बन्धन नहीं है । उसका वह रूप भी नहीं है । उसके शरीरसे दिव्य प्रकाश चमक रहा है । मुख-मण्डलमें अपूर्व लावण्य झलक रहा है और वह प्रसन्नतापूर्वक अपने प्राणारामके ध्यानमें मग्न है ।

परमेष्ठीका जब ध्यान टूटा तो वह अपने प्रभुको न देखकर बहुत ही व्याकुल हो गया और प्रभुका नाम-रटन करने लगा ।

परमेष्ठीकी यह अवस्था देखकर दिल्लीपतिको बहुत ही आश्चर्य हुआ । उसके बाद वह उसे नाना प्रकारसे प्रसन्न करने लगा तथा अमूल्य वस्त्राभूषणोंसे उसे विभूषित कर अपने खास हाथीपर बैठाकर बाजे-गाजेके साथ शहरमें ले गया । पश्चात् बहुत-सा धन-रत्न देकर उससे क्षमा माँगी । इस अलौकिक घटनाको सुनकर सब मनुष्य आश्चर्यचकित हो उठे । भक्तकी जय-जय-ध्वनिसे सारा शहर गूँज उठा, परन्तु यह मान-सम्मान भक्त परमेष्ठीको बिल्कुल नहीं रुचा । उसे बहुत लज्जा हुई और प्रतिष्ठाके भयसे वह तुरन्त ही दिल्ली शहरको छोड़कर दूसरे देशको चला गया । एवं भगवान्‌के भजन-पूजनमें जीवन व्यतीत करता हुआ अन्तमें परमगति-को प्राप्त हुआ ।

बोलो भक्त और उनके भगवान्‌की जय !

## श्रीभगवन्नाम

**कल्याणमें प्रकाशित सूचनाके अनुसार अबकी बार बहुत स्थानोंमें नाम-जप-यज्ञ हुआ है। सूचनाएँ लगातार आ रही हैं। अबतक २८ करोड़से ऊपर मन्त्र-जपकी सूचनाएँ आ चुकी हैं। स्थानोंके नाम तथा अन्य विवरण आगामी वैशाखके अंकमें प्रकाशित करनेका विचार है।**

निवेदक

**नाम-जप-विभाग**

# विवेक-वाटिका

परमात्मादेवको जान लेनेपर सारे बन्धनोंका नाश हो जाता है। क्लेशोंके क्षीण हो जानेसे जन्म-मृत्युका अभाव हो जाता है। परमात्माका ध्यान करनेसे तीनों देहोंका भेदन हो जाता है और वह केवल आप्तकाम विश्वके ऐश्वर्यको प्राप्त होता है। —उपनिषद्

❀ ❀ ❀ ❀

मैं ही सम्पूर्ण यज्ञोंका भोक्ता और स्वामी हूँ, लोग मुझ परमेश्वरको तत्त्वसे नहीं जाननेके कारण ही गिरते हैं। जो अनन्य भक्त मेरा निरन्तर चिन्तन करते हुए मुझे भजते हैं उन नित्य मुझमें लगे हुए पुरुषोंका योगक्षेम मैं वहन करता हूँ। —भगवान् श्रीकृष्ण

❀ ❀ ❀ ❀

शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध—इन इन्द्रियोंके विषयोंमें कामनासे प्रवृत्त नहीं होना चाहिये और मनसे उनके विरुद्ध भावना करके यानी विषय मिथ्या हैं और परिणाममें नरकोंमें ले जानेवाले हैं, ऐसा विचार करके उनके प्रति प्रसंगको छोड़ देना चाहिये। —मनु महाराज

❀ ❀ ❀ ❀

यह समस्त विश्व भगवान्‌का ही विस्तृत रूप है अतएव बुद्धिमानोंको चाहिये कि सबको अभेद-दृष्टिसे अपने ही समान देखे। —भक्तराज प्रह्लाद

❀ ❀ ❀ ❀

रागके समान संसारमें दुःखका अन्य कोई कारण नहीं है। राग ही सबसे बढ़कर दुःख देनेवाला है और त्यागके समान कोई सुखदाता नहीं है। —देवर्षि नारद

❀ ❀ ❀ ❀

साधुओंके संगसे श्रीभगवान्‌के पराक्रमका यथार्थ ज्ञान करानेवाली, हृदय और कानोंको सुख देनेवाली कथाएँ सुननेको मिलती हैं, उन कथाओंसे मोक्षरूप भगवान्‌में श्रद्धा होती है, श्रद्धासे रति और रतिसे भगवान्‌में भक्ति होती है। —श्रीमद्भागवत

❀ ❀ ❀ ❀

बुद्धिमान् धीर पुरुषको चाहिये कि और सब कर्मोंको छोड़कर आत्माके विचारमें तत्पर रहकर संसार-बन्धनसे छूटनेका यत्न करे। —शंकराचार्य

❀ ❀ ❀ ❀

धन चुराया गया, रोता क्यों है? क्या चोर ले गये? रो अपनी इस समझपर। प्यारे! लेने—ले जाने—वाला दूसरा कोई नहीं है, वह एक ही है जो नये-नये बहानोंसे तेरा दिल लिया चाहता है। गोपियोंके इससे बढ़कर और क्या भाग्य होंगे कि श्रीकृष्ण उनका मक्खन चुरावें। धन्य है वह जिसका सब कुछ चुरा लिया जाय। मन और चित्ततक भी बाकी न रहे। —स्वामी रामतीर्थ

❀ ❀ ❀ ❀

हे प्रभो! तेरे सामने हाथ जोड़कर सच्चे हृदयसे मैं इतनी ही प्रार्थना करता हूँ कि मैं माँगूँ या न माँगूँ, मुझे ऐसी कोई चीज कभी न देना जो मुझे अच्छी लगनेपर भी मेरा बुरा करनेवाली हो और मेरी बुद्धिको कुमार्गपर ले जानेवाली हो। —साक्रेटीज़

❀ ❀ ❀ ❀

वैराग्यके तीन प्रकार हैं—(१) अपवित्र वस्तुओंका त्याग करना साधारण वैराग्य है, (२) आवश्यकतासे अधिक प्राप्त हुई पवित्र वस्तुओंका भी त्याग करना विशेष वैराग्य है और (३) ईश्वरसे दूर हटानेवाली वस्तुमात्रका त्याग करना सन्तोंका वैराग्य है। —इमाम अहमद

❀ ❀ ❀ ❀

जिसप्रकार पारसके साथ छूते ही लोहा सोना हो जाता है, समुद्रमें बूँद गिरते ही उसमें मिल जाती है और गंगामें कोई नदी मिलते ही वह गंगा हो जाती है उसी प्रकार सावधान, उद्योगी और दक्ष पुरुष सन्तोंकी संगति करते ही मोक्षको पा जाता है। —समर्थ रामदास स्वामी

✲ ✲ ✲ ✲

अहंकार करना व्यर्थ है। जीवन, यौवन कुछ भी यहाँ नहीं रहेगा। सब तीन दिनोंका सपना है। —रामकृष्ण परमहंस

✲ ✲ ✲ ✲



# कृपालु लेखकों और चित्रकारोंसे प्रार्थना



इस बार कल्याणका ईश्वराङ्क निकला था। ईश्वराङ्ककी १८२५० प्रतियाँ छपी थीं परन्तु इसकी माँग इतनी अधिक रही कि प्रकाशित होनेके चार ही महीने बाद २५०० प्रतियोंका दूसरा संस्करण छापना पड़ा। इस समय साधारण अङ्कोंकी २०५०० प्रतियाँ छप रही हैं। हम लोगोंमें योग्यता, शक्ति और कार्य-सञ्चालन-पटुताका सर्वथा अभाव होनेपर भी कल्याणका जो इतना आशातीत प्रचार हो रहा है, इसमें भगवत्प्रेरणा ही प्रधान कारण है। अपनी क्षुद्र शक्ति और योग्यताका पता रहनेके कारण यह सत्य मुक्तकण्ठसे स्वीकार करना पड़ता है। इस समय भगवत्कृपासे कल्याणका प्रचार भारतके प्रायः सभी प्रान्तों और सभी क्षेत्रोंमें है। अन्य भाषा-भाषी अनेक भावुक सज्जन और देवियाँ 'कल्याण' पढ़नेके लिये ही हिन्दी सीखते हैं। जनता इससे थोड़ा-बहुत आध्यात्मिक लाभ भी प्राप्त कर रही है, यह बात भी सप्रमाण सिद्ध है। यह सब सर्वशक्तिमान् परम दयामय प्रभुकी दयासे ही हो रहा है। अपना पुरुषार्थ मानना तो मिथ्या अभिमानमात्र है।

अब इसके बाद तीन अंक और निकलनेपर आगामी आषाढ़में कल्याणका सातवाँ वर्ष पूरा हो जायगा। आगामी वर्षके प्रथमांकके लिये कल्याण-प्रेमी गण्य मान्य महानुभावोंने कई विषय बतलाये थे। अधिकांश सज्जनोंकी सम्मति श्रीशिवांक निकालनेके लिये रही। भगवान् श्रीराम और श्रीकृष्णसे सम्बन्ध रखनेवाले अंक निकल भी चुके थे, इससे भगवान् श्रीशिव-सम्बन्धी अंक प्रकाशित होनेकी आवश्यकता समझी गयी और तदनुसार आठवें वर्षका प्रथमांक—

## श्रीशिवाङ्क

—प्रकाशित करना निश्चित किया गया है। 'कल्याण' भगवान् श्रीशिव, भगवान् श्रीविष्णु और भगवान् श्रीराम एवं श्रीकृष्णमें कोई खास भेद नहीं समझता। एक ही परमात्माके ये भिन्न-भिन्न नाम-रूप हैं। उनके इन विभिन्न महान् नाम-गुणोंका गुण गानेमें ही कल्याण और मनुष्य-जीवनकी सार्थकता है। परन्तु इससे यह नहीं समझना चाहिये कि शिवांक वैष्णवोंके कामका नहीं होगा या श्रीरामायणांक आदि शिव-भक्तोंके कामका नहीं था। शिवतत्त्व तो ऐसी चीज़ है, जो सबके कामकी और लाभकी चीज़ है। इससे शैव और वैष्णव दोनोंको लाभ होनेकी आशा है। अतएव इस बार सभीको विशेषरूपसे कल्याणके साथ प्रेम बढ़ाना चाहिये। पिछले विशेषांकोंकी भाँति इस अंकमें भी अनेक सन्त-महात्मा और सम्माननीय विद्वानोंके महत्त्वपूर्ण लेख संग्रह करनेका प्रयत्न किया जा रहा है। इस अंकके लिये नीचे लिखे विषयोंमेंसे किसी विषयपर या अन्य किसी श्रीशिव-सम्बन्धी उपयोगी विषयपर निबन्ध लिखनेके लिये पूज्यपाद सम्मान्य सन्त-महात्मा और विद्वान् महानुभावोंसे प्रार्थना की जाती है। लेख आ रहे हैं। हम अपने पूज्य और प्रेमी सन्तों और विद्वानोंसे प्रार्थना करते हैं कि वे इस अंकके लिये निबन्ध भेजकर श्रीभगवान्‌की सेवामें सहायता करें। लेख या कविता यथासम्भव आगामी वैशाख शुक्ला १ तक भेजनेकी कृपा करें। लेख बहुत बड़ा न हो, लेखमें किसी सम्प्रदायके सिद्धान्तोंपर तथा आचार्योंपर आक्रमण न हो; तथा हासिया छोड़कर साफ अक्षरोंमें कागजकी एक पीठपर लिखा हुआ रहे। लेख हिन्दी, संस्कृत, मराठी, गुजराती, बंगला, अंगरेजी और उर्दूमेंसे किसी भी भाषामें भेज सकते हैं।

द्वादश ज्योतिर्लिंगोंके, श्रीशिवजीके खास-खास मन्दिरों तथा तीर्थोंके चित्रोंकी आवश्यकता है। जिन महाशयोंके पास ऐसे चित्र हों या जो फोटो लेकर भेज सकें वे कृपापूर्वक पत्र-व्यवहार करें। श्रीशिवजीकी लीला-सम्बन्धी सुन्दर, रंगीन चित्र किन्हीं योग्य चित्रकारके पास या किसी शिवभक्त महानुभावके पास हो और वह ब्लाक बनानेके लिये देनेकी कृपा करना चाहें तो कृपया पत्र लिखें। इस सहायताके लिये हम उनके बड़े ही कृतज्ञ होंगे। लेखके साथ भी चित्र भेज सकते हैं। श्रीशिव-सम्बन्धी किसी चमत्कारपूर्ण घटनाका विवरण और चित्र भी कोई भेज सकें तो बड़ी कृपा हो।

प्रार्थी,

हनुमानप्रसाद पोद्दार }
चिम्मनलाल गोस्वामी एम० ए० } सम्पादक

# लेख-सूची

१–शिव-तत्त्व
२–परम परात्पर शिव
३–सत्य और सुन्दर शिव
४–मृत्युञ्जय शिव
५–योग-प्रवर्तक शिव
६–जगद्गुरु शिव और योगाचार्योंके अधिपति
७–बालयोगी शिव
८–परम कल्याणके आलय शिव
९–योग, ज्ञान, भक्ति और मुक्तिके दाता शिव
१०–आशुतोष शिव
११–ऋद्धि-सिद्धि-दाता शिव
१२–दण्डपाणि-संहारकारी शिव
१३–अन्नपूर्णाके स्वामी और भिक्षुक शिव
१४–ताण्डवनृत्यकारी नटराज शिव
१५–जीवात्माके कारण शिव
१६–अहंकारके कारण शिव
१७–संन्यासियोंके इष्ट शिव
१८–मौजी शिव
१९–मदनमर्दन शिव
२०–अर्धनारी-नटेश्वर शिव
२१–योगीश्वर शिव
२२–श्मशानेश्वर शिव
२३–सावरमन्त्रके प्रवर्त्तक शिव
२४–प्रमथनाथ शिव
२५–परम त्यागी शिव
२६–भक्तराज और भक्तिसम्प्रदायके आचार्य शिव
२७–शिवोपासनाकी प्राचीनता
२८–वेदोंमें शिव-तत्त्व
२९–उपनिषदोंमें शिव-तत्त्व
३०–पुराणोंमें शिव-तत्त्व
३१–शिव और दर्शनशास्त्र
३२–आगम-दीक्षाके प्रवर्तक शिव और शैवागम
३३–तन्त्रशास्त्र और शिव तथा शैव-तन्त्र
३४–संस्कृत-साहित्यमें शिव
३५–हिन्दी-साहित्यमें शिव
३६–त्रिमूर्तिमें शिव और त्रिदेवोंकी एकता
३७–शिव और विष्णुकी एकता
३८–लक्ष्मी और पार्वतीकी एकता
३९–वैष्णव हर और शैव हरि
४०–शिवसाधन
४१–शिव, सदाशिव, महाशिव, महेश्वर और ईशान
४२–शिवके अवतार
४३–त्र्यम्बक और त्रिपुरारि
४४–रुद्रावतार और मारुति
४५–शतरुद्री
४६–रुद्रकी सृष्टि या रुद्र-रहस्य
४७–एकादश रुद्र
४८–रुद्रकी आयुका परिमाण
४९–शिवका पार्थिव पूजन
५०–रुद्राभिषेककी विधि और रहस्य
५१–लिंग-रहस्य
५२–प्राचीन कालमें भारतेतर देशोंमें लिंगपूजा
५३–द्वादश ज्योतिर्लिंग
५४–शिव-विवाह
५५–शिव और सती
५६–दक्ष और शिव
५७–पार्वतीके पिता हिमाचल
५८–शिवके पुत्र आदिगणेश
५९–शिव-परिवार
६०–शिवका वाहन
६१–शिवके गण
६२–शिवका हलाहल-पान
६३–शिव और शक्ति
६४–पार्वती और विद्याशक्ति
६५–उमा-महेश्वर या ब्रह्मविद्या ब्रह्म
६६–शवरूप शिवपर कालीका नृत्य
६७–भस्म और रुद्राक्ष-धारणका रहस्य
६८–शिवके डमरू-शब्दसे व्याकरणोत्पत्ति
६९–खट्वांग और मुण्डमालाका रहस्य
७०–भंग-धतूरे आदिका रहस्य
७१–शिव और सर्प
७२–शिव और गंगा

क्या करूँ ? जो कुछ करते हो वह सब तुम्हारा ही करना है और सब न करना भी तुम्हारा ही है ।

हे प्रभु ! तुम्हारे बिना क्या मैं, और क्या मेरा ? बस, सब कुछ तुम-ही-तुम, तू-ही-तू और तेरा-ही-तेरा ! और यह जो 'मै, मेरा' बनाया है यह तो तुमने अपना एक खेल रचाया है । अब मैं तुम्हारे इस खेलमें तुम्हारे साथ ही खेलता रहूँ, अथवा मैं और करूँ ही तो क्या करूँ ? हे मेरे प्रभु ! तुम मेरा खेल बनाओ अथवा तुम मेरा रंग रचाओ, मैं तो तुम्हारे साथ-ही-साथ हूँ । संसारमें जो कुछ 'मैं, मेरा' है सब तेरा ही है । सब तेरे साथ है, सब तेरी गाथा है ।

हे मेरे प्रभु ! तुम-ही-तुम हो और तू-ही-तू है और तेरा-ही-तेरा है । हे मेरे प्रभु ! हे मेरे प्रभु ! प्रभु ही प्रभु ! हे प्रभु ! हे प्रभु !!

---

# गंगा और नर्मदा-प्रेमियोंसे निवेदन

सम्मान्य मित्र पं० श्रीदयाशंकरजी दुबे एम० ए०, एल-एल० बी० महोदय श्रीगंगाजी और नर्मदाजी-पर दो बड़े ग्रन्थ लिख रहे हैं । ग्रन्थ महत्त्वके होंगे । अतएव श्रीगंगाजी और नर्मदाजीके प्रेमियोंसे नम्र निवेदन है कि—

(१) यदि वे इन नदियों तथा इनकी सहायक-नदियोंके किनारेके किसी ग्राम या महत्त्वपूर्ण स्थानोंसे परिचित हों तो उनका संक्षिप्त वर्णन नीचे लिखे पतेसे भेजनेकी कृपा करें । इस वर्णनमें प्राकृतिक दृश्यों, घाटों, देवस्थानों, प्राचीन और नवीन मन्दिरों तथा ऐतिहासिक बातोंको स्थान देना आवश्यक है । साथमें यह भी बतलाना आवश्यक है कि वह स्थान किस जिलेमें है, किसी बड़े नगरसे कितनी दूर है, नदीके किस किनारेपर है और रेलद्वारा तथा सड़कसे उस स्थानको किस-प्रकार पहुँच सकते हैं ।

(२) यदि उनके पास श्रीगंगाजी या नर्मदाजीके सम्बन्धमें कोई प्रकाशित या अप्रकाशित कविता या स्तोत्र हो तो उसे नीचे लिखे पतेपर भेज दें ।

(३) यदि उनके पास इन नदियों या इनकी सहायक नदियोंके किनारेके किसी दर्शनीय स्थान (मन्दिर, घाट, प्राकृतिक दृश्य) का फोटो या चित्र हो तो उसे अवश्य भेज देनेकी कृपा करें । फोटो या चित्रोंमें किनारेके दृश्योंका महत्त्व प्रकट होना आवश्यक है ।

(४) यदि उनके पास श्रीगंगाजी और नर्मदाजीके किनारे निवास करनेवाले किसी साधु, सन्त या वीर पुरुषका फोटो हो तो वे उसे भी उनके संक्षिप्त जीवन-चरित्रसहित भेजनेकी कृपा करें ।

(५) इन पुस्तकोंको उत्तम तथा और भी अधिक उपयोगी बनानेके लिये योग्य सम्मति भी देनेकी कृपा करें ।

श्रीदुबेजी महाराज लिखते हैं कि जो सज्जन इन पुस्तकोंके लिखनेमें उपर्युक्त किसी भी तरहसे सहायता देनेकी कृपा करेंगे उनका शुभनाम पुस्तकमें सधन्यवाद प्रकाशित कर दिया जायगा और प्रकाशित होनेपर पुस्तक भी उनको बिना मूल्य भेज दी जायगी । जो सज्जन फोटो या चित्र भेजनेकी कृपा करेंगे उनको, यदि वे लेना स्वीकार करेंगे, तो उसका उचित खर्च भी भेज दिया जायगा । यदि वे चाहेंगे तो ब्लाक बन जानेपर फोटो या चित्र सधन्यवाद वापस भी कर दिये जायँगे ।

पता—

पं० दयाशंकर दुबे एम० ए०, एल-एल० बी०, अर्थशास्त्र-अध्यापक, प्रयाग-विश्वविद्यालय, प्रयाग ।



मन मोहनकी तिरछी चितवन

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥




**स्त्री-शूद्र-विड्-द्विज-नृपा ह्यधमास्ततोऽन्ये याताः समानपदवीं परमस्य पुंसः ।**
**कल्याणयानमधिरुह्य बलेन यस्याश्चेतः कथं शरणमेषि न भक्तिमेनाम् ॥**


वर्ष ७ | गोरखपुर, वैशाख १९९० मई १९३३ | संख्या १० पूर्ण संख्या ८२


# टेर

टेर सुनो व्रजराजदुलारे ।
दीन मलीन हीन सब गुनते आय परयो मैं द्वार तिहारे ॥
काम क्रोध अरु कपट लोभ मद, सोइ जाने निज प्रीतम प्यारे ।
भ्रमत रह्यो सँग इन विषयनके तुव पदकमल न मैं उर धारे ॥ १ ॥
कौन कुकर्म कियो नहिं मैंने जो गये भूल सो लिये उधारे ।
यहाँ लौं खेप भरी रचि पचिकै चकित भये लखिकैं बनिजारे ॥ २ ॥
अब तो एक बार कहो हँसिकै आजहिं ते तुम भये हमारे ।
याहि कृपाते नारायनकी बेगि लगेगी नाव किनारे ॥ ३ ॥

—नारायणस्वामी

# पूज्यपाद श्रीउड़ियास्वामीजी महाराजके उपदेश

सबसे प्रबल विघ्न तो तुम्हारी वासनाओंका स्फुरण ही है। वासनाक्षयसे अध्यासकी कमी होती जायगी। ज्यों-ज्यों वासनाका क्षय होता जायगा, त्यों-ही-त्यों देहाध्यासकी कमी होती जायगी। देहाध्यास घोर जडता है। इस घोर जडताको दूर किये बिना आध्यात्मिक क्षेत्रमें उतरना कठिन होगा। न तो मनके साथ लड़ाई करनी होगी और न उसे किसी वस्तुका प्रलोभन देकर फुसलाना ही होगा; किन्तु एक आवश्यक काम पूरा करना होगा, वह है—'मनमें भरे हुए नाना तरहके संकल्पोंका नाश।'

ज्यों ही तुम्हें इस कार्यमें सफलता होगी, त्यों ही संसारी प्रलोभन नितान्त सुलभ हो जायँगे।

जीवनके प्राथमिक अभ्यासकी क्षीण सफलतामें ही संसारके सारे पदार्थ तुम्हारी ओर आकर्षित होने लगेंगे। निरन्तर छः मासकी निर्बल साधनामें भी संसारके प्रलोभन आने लगते हैं। इस अवस्थामें खूब सावधान रहना चाहिये।

× × ×

प्रकृति-जगत्‌के सत्यासत्यके निर्णयके लिये तर्क अपेक्षित है; किन्तु भगवद्भक्तके लिये नहीं। भक्ति-तत्त्वके लिये पूर्ण श्रद्धा और पूर्ण विश्वास ही आवश्यक है। भक्ति-तत्त्व ही परमतत्त्व है। इस परमतत्त्वकी प्राप्तिके लिये अपनेको पूर्णरूपेण समर्पण करना होगा। राग-द्वेषरहित जीवनमें ही भक्ति-तत्त्वके भाव जागृत होते हैं। जो व्यक्ति निन्दा, स्तुति, पैशुन्य (चुगली), परस्त्रीगमन और परद्रव्यसेवनसे युक्त है, वह भक्ति-तत्त्वसे बहुत दूर है।

× × ×

ब्रह्मचर्यमय जीवन बिताना परम पुरुषार्थमय जीवन बिताना है।

# चित्त-निरोधके उपाय

( लेखक-श्रीजयदयालजी गोयन्दका )

[ गताङ्कसे आगे ]

( १ ) मन जहाँ जाय वहाँसे हटाकर उसको अपने अधीन करके परमात्मामें लगानेकी अपेक्षा भी, मन जहाँ-जहाँ जाय वहीं परमात्माके स्वरूपका चिन्तन करना और भी सहज तथा सुगम उपाय है। अतएव चित्तकी वृत्तियोंका निरोध करनेके लिये इस युक्तिको काममें लानेकी कोशिश करनी चाहिये। ईश्वर सब जगह व्यापक है ही, अपनी समझके अनुसार श्रद्धा और प्रेमसे उस परमेश्वरका सर्वत्र चिन्तन करनेसे चित्तकी वृत्तियोंका निरोध हो जाता है।

( २ ) भगवान् शिव या विष्णुकी अथवा अपनेको जो देव इष्ट हो उसीकी मूर्ति या चित्रको सम्मुख रखकर श्रद्धा और प्रेमसे उस भगवान्‌के मुखारविन्दपर नेत्रोंकी वृत्तिको स्थिर स्थापन करके अपने ऊपर भगवान्‌की अपार दया और प्रेमका अनुभव करता हुआ उस आनन्दमय परमेश्वरके मुखकमलपर मनरूपी भँवरको स्थिर स्थापन करनेसे भी चित्तकी वृत्तियाँ एकाग्र हो सकती हैं।

( ३ ) प्रातःकाल सूर्यके सम्मुख खड़े होकर

नेत्र मूँदकर सूर्यकी ओर देखनेसे एक महान् प्रकाश-का पुञ्ज सर्वत्र समभावसे प्रतीत होता है, उसको लक्ष्य करके, उससे हजारों गुना अधिक एक प्रकाश-का पुञ्ज आकाशकी तरह सर्वत्र समानभावसे परिपूर्ण हो रहा है, उसके अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है, वही परमात्माका तेजोमय स्वरूप है, इसप्रकार समझकर सम्पूर्ण संसारको भूलकर उस तेजोमय परमात्माके स्वरूपमें चित्तकी वृत्तियोंको लगानेसे भी चित्त स्थिर हो सकता है।

( ४ ) दधीचि, ऋषभदेव, जडभरत, शुकदेव आदि विरक्त मुनियोंके चरित्रोंकी ओर लक्ष्य जानेसे स्वाभाविक ही वैराग्यकी प्राप्ति होती है। इसलिये जो वीतराग मुनि हैं, संसारमें जिनकी आसक्ति बिल्कुल नहीं है, ऐसे ज्ञानी महात्माओंका ध्यान करनेसे भी चित्तमें वैराग्य होकर चित्तकी वृत्तियोंका निरोध हो सकता है। चित्तकी वृत्तियोंके निरोध करनेका यह भी एक सरल उपाय है। महर्षि पतञ्जलिने भी कहा है—

**वीतरागविषयं वा चित्तम्। (योग० १।३७)**

'अथवा वीतराग पुरुषोंके चिन्तनसे चित्त स्थिर होता है।'

( ५ ) हृदयदेशमें एक सुषुम्ना नामकी नाड़ी है, उसी नाड़ीमें परमानन्द विराजमान है। गीतामें लिखा है—*'सर्वस्य चाहं हृदि संनिविष्टो'* 'मैं सबके हृदयमें स्थित हूँ।' परमात्मा विज्ञानानन्दरूप हैं इसलिये उस नाड़ीमें चेतन और आनन्दकी भावना करनी चाहिये। उस नाड़ीका शरीरकी सम्पूर्ण नाड़ियोंसे सम्बन्ध है। इसलिये उसके बन्द हो जानेसे सारी नाड़ियाँ बन्द हो जाती हैं। उस नाड़ीकी चाल साधारणतया एक मिनिटमें ७५ या ८० बार समझी जाती है। उसी नाड़ीकी चालपर हमारे हाथोंकी और मस्तककी नाड़ियाँ टकराती हैं। उसकी प्रत्येक चालके साथ ॐ का जप करते हुए विज्ञानानन्दघन परमात्माकी भावना उस नाड़ीमें की जाय तो चित्तकी वृत्तियाँ स्थिर होकर परमात्माकी प्राप्ति हो सकती है। यह साधन कुछ कठिन अवश्य है परन्तु शब्दरहित—जहाँ विशेष बाधा देनेवाले शब्द न सुनायी दें, ऐसे एकान्त स्थानमें एकाकी रहकर प्रयत्न किया जाय तो सिद्ध हो सकता है। महर्षि पतञ्जलिने भी लिखा है—

**विशोका वा ज्योतिष्मती। (योग० १।३६)**

'अथवा शोकरहित प्रकाशमय चित्तकी अवस्था-विशेष भी मनको स्थिर करनेवाली होती है।' यह अवस्था उपर्युक्त प्रकारसे सुषुम्ना-नाड़ीमें ध्यान लगानेसे प्राप्त होती है।

( ६ ) जहाँपर बाधा पहुँचानेवाली बाहरकी जोरकी ध्वनि न सुनायी दे, ऐसे एकान्त और पवित्र स्थानमें अकेला स्वस्तिक आदि किसी आसनसे सुख-पूर्वक बैठकर दोनों अँगुलियोंसे कानोंके दोनों छिद्रों-को बन्दकर अपने भीतर अपने आप ही होनेवाले अनहद शब्द सुननेमें ध्यान लगावे। प्रथम तो उसको अनेक प्रकारके शब्द सुनायी देंगे। आगे चलकर जेब-घड़ीके खटकेके समान सूक्ष्म शब्द सुनायी देगा, उसकी संख्या एक मिनिटमें करीब ७५ या ८० के लगभग हो सकती है। उस शब्दमें 'राम' 'शिव' या 'ॐ' की भावना करनेसे भावनाके अनुसार ही ध्वनि सुनायी देने लगेगी। उस शब्दमें ब्रह्मकी भावना करने-से चित्तकी वृत्तियोंका निरोध होकर मनुष्यको विज्ञानानन्दघन परमात्माकी प्राप्ति हो जाती है। यह साधन देखनेमें कुछ कठिन-सा प्रतीत होता है परन्तु रात्रिके मध्यमें या उषाकालमें तत्पर होकर साधन करनेसे कोई विशेष दुर्गम नहीं है।

(७) भ्रमरके गुञ्जारकी तरह एकतार ॐकारकी ध्वनि करते हुए उसमें परमेश्वरके स्वरूपकी भावना करने-

से चित्तकी वृत्तियाँ परमात्मामें स्थिर हो सकती हैं।

(८) जिस स्वरूपमें अपनी श्रद्धा और प्रेम हो उसका ध्यान करनेसे भी चित्तकी वृत्तियाँ रुक जाती हैं। महर्षि पतञ्जलिने भी कहा है—

**यथाभिमतध्यानाद्वा। ( योग० १। ३९ )**

'जिसका जो अभीष्ट हो उसीमें ध्यान लगानेसे भी चित्तकी वृत्तियोंका निरोध हो सकता है।'

(९) ॐकारका स्मरण करते हुए श्वासको बाहर निकालकर उसे यथाशक्ति सुखपूर्वक बाहर ही बारम्बार स्थिर करने और उसमें परमेश्वरकी भावना करनेसे चित्तकी वृत्तियोंका निरोध होता है। महर्षि पतञ्जलिने कहा है—

**प्रच्छर्दनविधारणाभ्यां वा प्राणस्य। ( योग० १। ३४ )**

'अथवा प्राणोंको बाहर फेंकने और ठहरानेसे चित्तका निरोध होता है।'

(१०) पवित्र एकान्त स्थानमें सुखपूर्वक आसनसे बैठकर नेत्रोंको बन्द करके और सम्पूर्ण इन्द्रियोंकी वृत्तियोंको विषयोंसे रोककर सम्पूर्ण कामनाओं और संकल्पोंका त्याग करके विज्ञानानन्दघन परमात्माका चिन्तन करना चाहिये। कोई स्फुरणा चित्तमें हो तो उसी समय उसका त्याग कर देना चाहिये अर्थात् वैराग्ययुक्त चित्तसे संसार और शरीरको इसप्रकार विस्मरण कर देना चाहिये मानो वे हैं ही नहीं। इसप्रकार करना ही वैराग्यरूपी शस्त्रके द्वारा संसार-वृक्षको काटना है। परन्तु खयाल रखना चाहिये कि शरीर और संसारके विस्मरण करनेवालेकी वृत्तियाँ प्रकृतिमें लय होकर उसे निद्रा आनेका डर रहता है। इसलिये शरीर और संसारका विस्मरण करनेके साथ-साथ विज्ञानानन्दघन परमात्माका ध्यान करना चाहिये और दृढ़ताके साथ उसमें स्थित रहना चाहिये। यही उस परमात्माके स्वरूपकी शरण है। इसप्रकार अभ्यास करनेसे परमात्माके स्वरूपमें चित्तकी स्थिर स्थिति हो जाती है।

(११) विवेक-बुद्धिके द्वारा साम, दाम, दण्ड और भेद-नीतिसे मनको समझानेसे भी परमात्मामें चित्तकी एकाग्रता होकर परमात्माकी प्राप्ति हो सकती है। यह भी परमात्माकी प्राप्तिका एक बहुत उत्तम उपाय है।

(क) मनको मित्र समझकर प्रेमसे समझानेका नाम साम-नीति है। जैसे कोई समझदार मनुष्य अपने भोले मित्रको समझाता है वैसे ही मनको भी समझाना चाहिये कि 'प्यारे मित्र! तुम्हारा स्वभाव चञ्चल है, तुम बिना विचारे हर काममें पड़ जाते हो और फँस जाते हो, इससे बहुत हैरान होना पड़ता है इसलिये तुम मेरी सलाहके बिना कोई काम न किया करो। विचार करके देखो, जब-जब तुम मेरी सम्मतिके बिना गये, तब-ही-तब भारी विपत्तियोंका सामना करना पड़ा और करना पड़ रहा है। इसलिये तुम्हें अपनी इस मूढ़ता और चञ्चल स्वभावका त्याग करना चाहिये और मेरी सम्मतिके बिना एक क्षण भी तुम्हें न तो कहीं जाना चाहिये तथा न कुछ करना ही चाहिये। हे मन! जिस संसारके विषयोंको तुम सुखरूप समझकर चिन्तन करते हो, वास्तवमें उनमें सुखका लेशमात्र भी नहीं है, भ्रान्तिसे ही तुमको उनमें सुख प्रतीत होता है। इसलिये तुमको विचार करना चाहिये, नहीं तो, आगे चलकर बड़ा भारी पश्चात्ताप करना पड़ेगा।'

(ख) मनको लोभ देकर समझानेका नाम दाम-नीति है। जैसे—हे मन! विषयोंमें जो सुख है वह देश और कालद्वारा परिमित होनेके कारण अनित्य और क्षणभंगुर है। जैसे स्वादु भोजन जिह्वाको प्रिय होता है किन्तु श्रोत्र-त्वचादिको नहीं, सो भी थोड़े

ही कालके लिये, सदा नहीं । ऐसे ही रुचिकर सङ्गीतसे श्रोत्रकी तृप्ति होती है; किन्तु जिह्वा, नासिकादिकी नहीं, वह भी अल्पकालके लिये ही । इससे यह समझ लेना चाहिये कि प्रत्येक सांसारिक सुख देश और कालके द्वारा परिमित होनेके कारण नाशवान् और क्षणभंगुर है ।

परमानन्द परमात्माकी प्राप्तिके सामने तो यह सांसारिक सुख सूर्यके सम्मुख खद्योतके सदृश भी नहीं है । विषयोंमें जो सांसारिक सुखोंकी प्रतीति होती है वह वास्तवमें सुख नहीं है, सुखका आभास है । क्योंकि जब असली सुखकी प्राप्ति होती है तब यह सांसारिक सुख, सूर्यके उदय होनेपर तारोंके समान छिप जाते हैं । ऐसे इन नाशवान्, क्षणभंगुर सांसारिक सुखोंकी ओरसे वृत्तियोंको हटाकर नित्य शान्तमय और परमानन्दमय सुखके लिये ही चेष्टा करनी चाहिये ।

सांसारिक सुखोंकी प्राप्तिमें जितना परिश्रम होता है, परमानन्दकी प्राप्तिमें उतना परिश्रम भी नहीं है । ज्यों-ज्यों इसका रहस्य समझमें आता है त्यों-ही-त्यों साधनकालमें भी उत्तरोत्तर सात्त्विक सुखकी वृद्धि होती चली जाती है । इसलिये इन सांसारिक भोगोंकी ओरसे हटकर तुम्हें उस सच्चे सुखकी प्राप्तिके लिये कटिबद्ध होकर परमात्मामें ही अपनेको लगाना चाहिये ।

(ग) यदि मन साम या दाम-नीतिसे नहीं माने तो फिर उसे दण्ड-नीतिसे रोकनेकी चेष्टा करनी चाहिये । भय दिखलाकर वशमें करनेका नाम दण्ड-नीति है । जिसप्रकार राजा शत्रुको भय दिखलाकर उसको अपने अधीन कर लेता है, उसी प्रकार मनको अपने अधीन करना चाहिये । यथा—

हे मन ! यदि तू संसार और विषयोंका चिन्तन करेगा तो मैं सम्पूर्ण भोगोंको त्यागकर वनमें या गिरिगुहामें जाकर व्रत-उपवासादि तपसे वृत्तियोंका शमन करूँगा । भूखके कारण मेरे प्राण भले ही चले जायँ, उनकी परवा नहीं, किन्तु तेरा मूलोच्छेद अवश्य कर दूगा । संसारके चिन्तनसे तेरी और मेरी इतनी भयानक दुर्दशा हुई और हो रही है । मूर्खता और चपलताके कारण तू इस बातको नहीं समझता । इसलिये यम-नियमादि साधनोंद्वारा जिस किसी प्रकारसे भी हो, तेरे नाशके लिये उपाय किया जायगा । क्योंकि जब मैं ईश्वरका ध्यान करने बैठता हूँ तभी तू नाना प्रकारके सांसारिक चित्रोंको लाकर उच्चाटन पैदाकर मुझे ईश्वर-चिन्तनसे वञ्चित कर देता है, और जब मैं जप या पाठ करता हूँ तब उसमें संसारके मिथ्या कामोंकी आवश्यकता दिखलाकर जप और पाठमें शीघ्रता कराता है, जिससे मैं कृतकार्य नहीं हो पाता । जब मैं नित्यकर्म और ईश्वरकी भक्तिको धैर्यके साथ करना चाहता हूँ तब तू निद्राका आश्रय लेकर मुझको मोहित कर देता है । विचार करनेसे माॡम होता है कि तू ही मेरा महान् शत्रु है । इसलिये जिस किसी प्रकारसे हो, तेरा नाश ही करना उचित है । यदि तू ऐसा नहीं चाहता तो इस दुःखमय संसारका चिन्तन छोड़कर शीघ्र अमृतमय परमात्माका चिन्तन कर, जिससे तेरा-मेरा दोनोंका कल्याण हो ।

(घ) अपने उद्देश्यकी सिद्धिके लिये दो मित्रोंमें या सम्बन्धियोंमें परस्पर दोष दिखलाकर उनमें वैमनस्य उत्पन्न करा देनेका नाम भेद-नीति है । विषय-भोगोंको लेकर मन और इन्द्रियोंकी जो परस्परकी प्रीति है, उसे तोड़नेके लिये इस भेद-नीतिसे भी काम लेना चाहिये ।

पहले इन्द्रियोंको यों समझाना चाहिये—

मन लोभी मन लालची, मन चञ्चल मन चोर ।  
मनके मते न चालिये, पलक-पलक मन और ॥

हे इन्द्रियो ! यह मन बड़ा चञ्चल, लोभी एवं मूर्ख है, मनकी बात सुनकर बिना विचारे हठात् किसी कार्यमें नहीं लगना चाहिये । यदि काम, क्रोध और लोभके पञ्जेमें फँसे हुए मनकी बात सुनकर झूठ, कपट, चोरी, व्यभिचार और हिंसादि कर्म किये जायँगे तो इस लोक और परलोकके भारी दुःखोंका सामना करना पड़ेगा । जैसे झूठ, कपट करनेसे राजदण्ड, इज्जतकी हानि एवं नरककी प्राप्ति होती है वैसे ही चोरी और व्यभिचार आदिके करनेसे भी गाली, मार, अपकीर्ति और राजदण्ड होता है और फिर घोर नरकोंकी प्राप्ति होती है । अतएव तुम यदि अपना हित चाहते हो तो पापाचार और विषयोंके सेवनका त्याग करो एवं बुद्धिका आश्रय ग्रहण करके अपने कल्याणके लिये सदाचार और परमेश्वरकी सेवा-पूजादि कार्यमें लग जाओ ।

मनको समझाना चाहिये कि ये इन्द्रियाँ अपना मतलब गाँठनेके लिये तुम्हारी सहायतासे विषयोंका सेवन करती हैं और अपना मतलब निकालकर तुम्हें बड़े भारी दुःखके गड्ढेमें गिरा देती हैं । जैसे जिह्वा-इन्द्रियकी प्रेरणासे कुपथ्यको पथ्य मानकर उसे खानेमें और स्पर्शेन्द्रियकी प्रेरणासे स्त्री-सहवासके समय क्षणिक और नाशवान् विषयसुखमें आनन्दका अनुभव होता है । परन्तु परिणाममें अनेक प्रकारके रोगोंकी वृद्धि होकर नाना प्रकारकी पीड़ा और भारी दुःखोंका सामना करना एवं सदाके लिये पश्चात्ताप करना पड़ता है एवं बल, वीर्य, तेज, कीर्ति, पुण्य और आयुका नाश हो जाता है । वैसे ही अन्यान्य इन्द्रियोंके विषयमें भी समझना चाहिये । कहनेका तात्पर्य यह कि इन्द्रियोंके वशमें हुआ तू नाना प्रकारके पाप करके नरककी घोर यातनाका पात्र बन जाता है । इसलिये हे मन ! यदि तू असावधानीके कारण अपनेको नहीं सँभालेगा तो करोड़ों जीवोंकी जो दशा होती है वही दशा अपनी होगी । आज पशु, पक्षी, कीट-पतंगादि जीव जो घोर कष्ट पा रहे हैं वह उनके मनुष्य-जन्ममें समझकर न चलनेका ही तो परिणाम है । इसलिये इस बार तू चेत जायगा तो बहुत उत्तम है, नहीं तो महान् हानि है । अतएव तू सावधान हो । एवं मनुष्यके अमूल्य जीवनका एक क्षण भी व्यर्थ न बिता । मनुष्य-जीवनका एक पल भी ईश्वर-चिन्तनके बिना बिताना अपने आपको मृत्युके मुखमें ढकेलना है । क्योंकि अन्तकालमें मनुष्य जिसका चिन्तन करता हुआ जाता है उसीको प्राप्त होता है । और सदा जैसा अभ्यास करता है प्रायः अन्तकालमें उसीका चिन्तन होता है । इससे यह सिद्ध होता है कि इस नाशवान् संसारका चिन्तन करना ही पुनः-पुनः मृत्युके मुखमें पड़ना है । अतएव संसारके चिन्तनको मृत्युके समान समझकर उससे हटकर हर समय ईश्वरका चिन्तन करना चाहिये । व्यवहार-कालमें भी जब वृत्तियाँ संसारके पदार्थोंकी ओर जायँ, सर्वत्र ईश्वरका ही चिन्तन करना चाहिये । गीतामें कहा है—

**यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ।**
**तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥**
**( ६ । ३० )**

'जो पुरुष सम्पूर्ण भूतोंमें सबके आत्मरूप मुझ वासुदेवको ही व्यापक देखता है और सम्पूर्ण भूतोंको मुझ वासुदेवके अन्तर्गत देखता है उसके लिये मैं अदृश्य नहीं होता हूँ और वह मेरे लिये अदृश्य नहीं होता है ।' इसप्रकार मनको समझाकर नित्य-निरन्तर भगवान्‌के चिन्तनमें लगानेसे वह स्थिर हो जाता है और साधकको परमात्माकी प्राप्ति हो जाती है ।



# धर्मका सनातन आदर्श

## नित्यधर्मका व्यवहारिक रूप

( लेखक—पं० श्रीगोपीनाथजी कविराज एम० ए०, प्रिंसिपल गवर्नमेण्ट संस्कृत-कालेज, काशी )

[ पूर्वप्रकाशितसे आगे ]

जिज्ञासु-अबतक जो कुछ बातें हुई हैं उनसे यह समझमें आ गया कि धर्मका नित्यस्वरूप प्रकृतिको आश्रय किये विना प्राप्त नहीं हो सकता। प्रकृतिके आश्रयसे यह धर्म पहले प्रवृत्तिरूपमें और उसके पीछे निवृत्तिरूपमें प्रकट होकर पूर्णताको प्राप्त होता है। यही ऐश्वरिकधर्मका पारमार्थिक रूप है। किन्तु व्यवहारिक जगत्में हम जिसे धर्म कहते हैं वह पुरुषार्थके बिना अनुष्ठित नहीं हो सकता। अभिमानके नाश हो जानेपर व्यवहारिक धर्मके आचरणकी कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। अब मुझे यह पूछना है कि नित्यधर्मका अधिकार प्राप्त करनेके लिये व्यवहारिक धर्मका अनुष्ठान किसप्रकारसे होना चाहिये? क्या सभी प्रचलित धर्मोंमें इस लक्ष्यका निर्देश प्राप्त हो सकता है?

वक्ता—मैं पहले ही कह चुका हूँ कि पारमार्थिक धर्म एक और अभिन्न है और वही वास्तविक सनातन-धर्म है। क्योंकि वह देश, काल और पात्रकी अपेक्षा न रखते हुए सर्वत्र समानरूपसे प्रकाशित होता है। परन्तु व्यवहारिक धर्म सांसारिक अवस्थाके परिवर्तनके साथ-साथ न्यूनाधिकरूपमें परिवर्तित हुए बिना नहीं रहता। परन्तु इस अवश्यम्भावी परिवर्तनके होते हुए भी जो व्यवहारिक धर्म नित्यधर्मकी उपलब्धिमें अधिक सहायक होता है, वही श्रेष्ठ धर्म है। अर्थात् जिस धर्मका आचरण करते-करते जीव अज्ञातरूपसे परन्तु नियमपूर्वक आत्माभिमान और देहाध्यासका त्याग करनेमें समर्थ होता है, जिस धर्मके अनुष्ठानके फलस्वरूप जीव धीरतापूर्वक परिशुद्ध होकर नित्य-प्रवाहित प्रकृतिके स्रोतमें आत्मसमर्पण करनेमें समर्थ होता है, वही धर्म व्यवहारिक धर्मोंमें सर्वापेक्षा उत्कृष्ट गिने जाने योग्य है। जगत् कर्मका ही रूप है। इसलिये जगत्में अनन्त प्रकार कर्म-वैचित्र्यका होना कोई आश्चर्यजनक नहीं है। किन्तु वास्तविक कर्म वही है जिसके करते-करते जीव सदाके लिये कर्मजालसे छूट जाता है। इसी प्रकार जगत्में देशभेदसे, कालभेदसे तथा जातीय संस्कारभेदसे जितने प्रकारके धर्मोंका अभ्युत्थान हुआ है, वे सब एक ही भूमिमें हैं ऐसा नहीं कहा जा सकता। जिसप्रकार दर्पण जितना ही स्वच्छ होता है उतना ही अधिक उसमें प्रतिबिम्ब उद्भासित होता है, उसी प्रकार जिस लौकिक धर्ममें जितना ही अधिक नित्य और पारमार्थिक धर्मके आदर्शका विकास होता है वह उतना ही उत्कृष्ट है।

जिज्ञासु-आजकल जगत्में जिन धर्मोंका विशेष प्रचार है, उनमें हिन्दू, बौद्ध, जैन प्रभृति भारतीय धर्म तथा इसलाम, ईसाई और पारसी प्रभृति वैदेशिक धर्म प्रधान हैं। आपने व्यवहारिक धर्मकी श्रेष्ठताके निदर्शन जो बतलाये हैं, उसके अनुसार इन सब धर्मोंमें किसको सर्वश्रेष्ठ पद प्रदान किया जा सकता है? यही जाननेकी मेरी इच्छा होती है। आपके निष्पक्ष निर्णयको जानकर मैं अपनेको कृतार्थ समझूँगा।

वक्ता—मैं नाम लेकर किसी भी धर्मपर विचार करना नहीं चाहता। और कई कारणोंसे इसप्रकारका विचार उचित भी नहीं है। परन्तु किसप्रकारके लौकिक धर्मके आचरणसे अलौकिक दिव्य धर्मका आश्रय ग्रहण करना सम्भव होता है, इसकी आलोचना अवश्य करूँगा। तुम प्राचीन, मध्य किंवा वर्तमान युगके समस्त धर्मोंके प्राप्य शास्त्रीय ग्रन्थोंकी आलोचना करके मेरे बतलाये हुए लक्षणोंके साथ उनका मिलान कर लोगे तो फिर उनके उत्कृष्ट अथवा निकृष्ट होनेका विचार अपने आप ही कर सकोगे।

प्रचलित धर्ममें भी आदर्श और आचारकी विभिन्नता सदासे देखी जाती है। किसी धर्मके दोष-गुणका विचार करते समय पहले यह देखना आवश्यक है कि उसका आदर्श क्या है? जो लोग लोकमें किसी एक धर्मका आचरण करनेवाले माने जाते हैं परन्तु जो कार्यक्षेत्रमें उस धर्मके आदर्शका सम्यक्रूपसे आचरण नहीं करते, उन लोगोंके इन भ्रष्ट आचरणोंके आधारपर उस धर्मके गुण-दोषके विषयमें सिद्धान्त स्थिर करना उचित नहीं है। व्यवहारिक

धर्मकी आलोचना करते समय भी इस साधारण नीतिको सामने रखना होगा। ऐसा न करनेसे सत्यसिद्धान्त तक पहुँचना असम्भव है।

जिज्ञासु-आप जिस नीतिका अवलम्बन करना चाहते हैं, वही श्रेष्ठ नीति है, क्योंकि जिसप्रकार जीवनके आदर्श-द्वारा ही मनुष्यकी आकांक्षाके महत्त्वका अनुमान होता है, उसी प्रकार धर्मकी उत्कृष्टता भी उसके अन्दर रहनेवाले आदर्शकी महत्ताके द्वारा ही निरूपित हो सकती है।

वक्ता-जिस उपायसे मनुष्य सहजमें तथा अल्प समयमें नित्य प्राकृतिक धर्ममें प्रवेश कर सकता है, वही श्रेष्ठ उपाय है। यदि यह निश्चय हो जाय कि एकमात्र गङ्गा-प्रवाहके सहारे ही समुद्रतक पहुँचना सम्भव है तो अपने निवास-स्थानसे जो मार्ग अल्प समयमें तथा सहजमें गङ्गाके किनारे ले जाता है, वही समुद्रयात्रीके लिये श्रेष्ठ मार्ग कहा जा सकता है। व्यवहारिक धर्मके विचारमें भी प्रकृतिका अनुसरण करके देश, काल तथा पात्रके अनुसार पुरुषार्थको यथासम्भव प्राकृतिक स्रोतमें विलीन करनेकी व्यवस्था किस धर्ममें किस परिमाणमें रहती है, यही वस्तुतः विचारणीय विषय है।

जिज्ञासु-जिन आधारोंपर व्यवहारिक धर्म प्रतिष्ठित होता है, उनकी भी कुछ आलोचना धर्मतत्त्वके समझनेके लिये अत्यन्त आवश्यक है। मेरी प्रार्थना है कि आप कृपापूर्वक एक-एक करके इन सभी विषयोंकी आलोचना करें।

वक्ता-व्यवहारिक क्षेत्रमें सभी जगह अधिकारका विचार करना आवश्यक है। जिसका जैसा अधिकार है, उसके लिये उसी प्रकारके धर्मका उपदेश उत्तम मालूम होगा और अधिकारका तारतम्य पूर्वजन्मके कर्म, उनके संस्कार तथा योग्यताके ऊपर भी निर्भर करता है। उच्च अधिकार प्राप्त न होनेपर उच्च पदके कर्म करनेमें प्रवृत्त होनेसे केवल वे कर्म निष्फल ही नहीं होते, बल्कि उनसे भविष्यकी सिद्धिका मार्ग भी विघ्नपूर्ण हो जाता है।

जिज्ञासु-क्या इससे आपका यह तात्पर्य है कि आदर्श व्यवहारिक धर्ममें अधिकारका विचार होना अत्यन्त ही आवश्यक है?

वक्ता-इसमें सन्देह ही क्या है? व्यष्टि और समष्टि-भावसे देखनेपर संसारमें सर्वत्र ही अधिकारका विचार पाया जाता है और इसीपर सब प्रकारकी अवस्थाएँ प्रतिष्ठित हैं। जो मनुष्य जिस कार्य अथवा जिस फलका अधिकारी नहीं है, उसे उस कार्यमें प्रवृत्त होने अथवा उसे उस फलके भोगके लिये सुविधा देनेसे कभी परिणाम शुभ नहीं हो सकता। योग्यता और अयोग्यताका निर्णय किये बिना अधिकारका निर्णय नहीं किया जा सकता। योग्यता भी सब मनुष्योंमें समान नहीं होती और न हो सकती है। प्रत्येक मनुष्यके अथवा मनुष्य-समाजके कर्म-जीवन-सम्बन्धी अतीत इतिहासकी आलोचना करनेसे पता लग सकता है कि इस योग्यताकी विभिन्नता अपने कर्मके फलके रूपमें ही उत्पन्न होती है। इसके लिये किसीको दोष नहीं दिया जा सकता। इस विषमताके लिये ईश्वर अथवा बाह्य प्रकृति उत्तरदायी नहीं है। अतः प्राकृतिक नीतिके अनुसार क्रमशः उन्नतिकी सीढ़ीपर चढ़ना हो तो शिक्षा अधिकारमूलक ही होनी चाहिये। जो अत्यन्त कठिन दार्शनिक सिद्धान्तके अनुशीलनके योग्य है उसे जिसप्रकार साधारण सरल उपदेश देनेसे उसकी शिक्षाका उत्कर्ष नहीं होता, इसी प्रकार ज्ञानकी निम्नतम भूमिमें रहनेवालेको उच्च भूमिके दुरूह तत्त्वका उपदेश देना व्यर्थ है। जिसकी जैसी पाचनशक्ति होती है उसके लिये वैसा ही आहार शरीरकी पुष्टिमें सहायक होता है। यह अधिकार अनेकों प्रकारसे आलोचनीय है। सूक्ष्म दृष्टिसे किसीको भी योग्यताका निरूपण करते समय उसके उपादानमें जितनी विशेषताएँ हों उन सबको धीरतापूर्वक जानना होगा। इससे यह समझना चाहिये कि, यदि कोई व्यवहारिक धर्म अधिकारका विचार न कर सबको समान उपदेश देनेकी व्यवस्था करता है तो उसको सर्वांशमें प्रशंसनीय नहीं कहा जा सकता। प्रकृतिके रङ्गमञ्चपर अधिकारकी विषमता निश्चित दीख पड़ती है। ऐसी अवस्थामें अधिकारगत वैषम्यकी उपेक्षा करनेसे व्यवहारिक धर्मसे प्राकृतिक धर्ममें प्रविष्ट होनेकी सम्भावना कभी नहीं हो सकती।

जिज्ञासु-आपके इस उपदेशसे जान पड़ता है कि स्त्री, पुरुष, बालक, युवा, वृद्ध इत्यादिके अवस्थाभेदसे प्रत्येक व्यक्तिका धर्म पृथक्‌रूपसे निर्दिष्ट होना चाहिये। परन्तु बहुधा देखा जाता है, कि जिसे हम निकृष्ट समझते हैं वह अनेकों उत्कृष्ट कहे जानेवाले व्यक्तियोंसे भी उच्च स्थानमें बैठने योग्य होता है। दूसरी ओर जिसे साधारणतः उच्च स्थान दिया जाता है, योग्यताकी दृष्टिसे वह अनेकों

साधारण लोगोंकी स्थितिसे भी नीचेकी भूमिका अधिकारी होता है। ऐसी अवस्थामें अधिकारके विचारका मूल-आधार क्या है, इसका पता लगाना सहज नहीं होता। इस विषयमें कुछ और स्पष्ट जाननेकी इच्छा होती है।

वक्ता—वत्स ! तुम्हारे सन्देहको मैंने कुछ-कुछ समझ लिया है, किन्तु मेरी बातको ठीक-ठीक समझनेपर तुम्हें ज्ञात हो जायगा कि यहाँ संशयका कोई भी कारण नहीं है। तात्त्विक दृष्टिसे धर्मका आचरण और प्रचार दोनों ही अधिकार-सम्पत्तिपर निर्भर करते हैं। इस विषयमें भी किसीको सन्देह करनेका अवकाश है, ऐसा मैं नहीं समझता। कोई तो अखिल विश्वके अन्तरालमें निहित तथा सर्वत्र व्यापक एवं अखण्ड सत्ताको ध्यानयोगके द्वारा उपलब्ध करनेमें समर्थ होता है, किन्तु किसीके लिये नेत्र मूँदकर एक साधारण मूर्तिका ध्यान करना भी कठिन होता है। किसीका चित्त स्वभावतः भोगोन्मुख होता है, और किसीके हृदयमें वैराग्यका भाव अधिकतर प्रबल होता है। इसप्रकारसे नाना वैषम्य सर्वत्र ही जगत्‌में देखे जाते हैं। ऐसी अवस्थामें एक ही प्रकारका आचार और साधन सब प्रकारकी प्रकृतिसे युक्त मानव-समाजके लिये कभी उपयोगी नहीं हो सकता। इस अधिकारका विचार करना अत्यन्त ही कठिन है। केवल स्थूल दृष्टिसे इस योग्यताका निरूपण नहीं किया जा सकता। ऐसे-ऐसे सूक्ष्म तत्त्व हैं जो स्थूल दृष्टिके विषय कभी नहीं हो सकते। किन्तु स्थूलदर्शी साधारण लोगोंकी दृष्टिमें वे तत्त्व नहीं आते, इसीलिये वे उपेक्षणीय नहीं होते। अतः जिन कर्मोंके संस्कारसे स्थूल देह उत्पन्न होता है उनके तारतम्यके अनुसार ही स्त्री-पुरुष आदिके देहगत भेद भी उत्पन्न होते हैं।

जिज्ञासु—अतएव अधिकारका निर्णय करनेके लिये केवल वर्तमान जन्मपर ही ध्यान रखना यथेष्ट नहीं है। परन्तु जगत्‌में ऐसे कितने मनुष्य हैं जो जन्मान्तर-रहस्यको प्रत्यक्ष कर प्रत्येक व्यक्तिके कर्म एवं पूर्वप्रज्ञाको साक्षात्‌रूपमें प्राप्त कर सकते हैं ?

वक्ता—तुम्हारा कहना ठीक है। इन्द्रियातीत विषयोंके देखनेवाले योगी महापुरुष सभी युगोंमें दुर्लभ होते हैं। वर्तमान समयमें भी इसप्रकारके पुरुष अत्यन्त दुर्लभ हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं है। कालधर्मके कारण यह दुर्लभता क्रमशः बढ़ती ही जा रही है। किन्तु दुर्लभ होनेपर भी इस घोर दुर्दिनमें भी ऐसे पुरुषोंका एकान्त अभाव नहीं होता। जिज्ञासु एवं तत्त्वान्वेषी पुरुषके लिये भगवत्कृपासे दुर्लभ वस्तु भी सुलभ हो जाती है, पर यहाँ इस सम्बन्धमें बात नहीं हो रही है। इन्द्रियातीत विषयोंके द्रष्टा, प्रकृतिपर विजय प्राप्त करनेवाले दिव्य-ज्ञानसम्पन्न महापुरुष शास्त्रके रूपमें जो उपदेश दे गये हैं, उनके पीछे उत्पन्न होनेवाले श्रद्धालु पुरुषोंके लिये उनका प्रतिपालन करनेसे ही श्रेयोमार्गकी प्राप्ति हो सकती है। यहाँ मेरा केवल यही वक्तव्य है कि जिस धर्म-शास्त्रमें धर्मानुष्ठानके सम्बन्धमें सूक्ष्मतया अधिकार और योग्यताका विचार नहीं किया गया, व्यवहारिक रूपमें वह धर्म श्रेष्ठ नहीं कहला सकता।

जिज्ञासु—कुछ लोगोंका मत है कि मनुष्यकी क्रमिक उन्नतिको समझनेके लिये एक ओर जहाँ वंशगत संस्कारको मानना आवश्यक है वैसे ही दूसरी ओर पारिपार्श्विक अवस्थाओंके प्रभावको भी बिना माने काम नहीं चलता। वैज्ञानिक लोग Laws of Heredity तथा Environment के नामसे इसकी व्याख्या किया करते हैं। यदि यह सत्य है तो वर्तमान जन्मकी शक्तिगत तथा संस्कारगत विशेषताओंको सिद्ध करनेके लिये जन्मान्तर स्वीकार करना आवश्यक नहीं जान पड़ता। अतएव आप जो अधिकार-भेदके प्रसङ्गमें जन्मान्तरवादको खींच लाते हैं, वह नितान्त अप्रासङ्गिक जान पड़ता है।

वक्ता—यह कभी अप्रासङ्गिक नहीं है। पूर्वजन्मके न माननेसे वर्तमान जन्मकी विषमता तो सिद्ध होती ही नहीं—कर्मप्रवाहके आपेक्षिक मूलसूत्रका भी पता नहीं चल सकता। कर्म और जन्मान्तर-तत्त्वकी आलोचना करते समय इस विषयको विस्तृतरूपसे समझनेकी चेष्टा करेंगे। परन्तु तुम्हें अभी इतना याद रखना चाहिये कि व्यक्तिगत प्राक्तन कर्मके विना केवल वंशगत संस्कार अथवा शिक्षा-संसर्ग प्रभृति पारिपार्श्विक अवस्था (परिस्थिति) के द्वारा किसीके चरित्रमें विशेषता नहीं आ सकती। तुम्हें शेक्सपियरके विषयमें ज्ञात है, जिस अलौकिक प्रतिभा एवं प्रज्ञाने उसको संसारमें इतने सुदीर्घ कालतक अतुलनीय बना रक्खा है वह क्या उसके अल्पशिक्षित एवं ग्राम्य-भावसे युक्त पुरखोंकी बुद्धि-सम्पत्तिके द्वारा अथवा उसकी व्यक्तिगत क्षुद्र-शिक्षा और संसर्गके द्वारा कभी

सम्भव मानी जा सकती है ? अधिकारका विचार करते समय प्राक्तन कर्मोंका अनुसन्धान नितान्त ही आवश्यक है। आगे चलकर जब कर्म-विज्ञानकी आलोचना की जायगी तब तुम समझ सकोगे कि सैकड़ों प्रदेशोंमें सैकड़ों नये-नये शरीरोंके द्वारा मनुष्य-जीवनके प्रकट होनेपर भी वे समस्त असंख्य विभक्त जीवन एक अखण्ड मानव-जीवनका ही आंशिक प्रकाशमात्र है। सृष्टिके आदिसे लेकर मुक्तिपर्यन्त प्रत्येक मनुष्यका जीवन एक अविच्छिन्न-धारामें प्रवाहित होता रहता है। कर्मके अनुसार विभिन्न युगोंमें, विभिन्न देशोंमें एवं विभिन्न प्रकारकी योनिमें मनुष्य जन्म ग्रहण करता है, इसमें सन्देह नहीं। किन्तु इन समस्त विभिन्नताओंके अन्दर एक निर्दिष्ट जीवनकी धारा जड़भाव एवं मोहसे आच्छन्न अस्पष्ट अचेतन-राज्यसे क्रमशः उन्नति करती हुई पूर्णताकी ओर अग्रसर होती रहती है। जिस प्रकार यह जगत् आज कहाँ और किस रूपमें है इसे ठीक-ठीक जाननेके लिये, 'यह कल कहाँ और किस रूपमें था,' यह जानना अत्यन्त आवश्यक होता है, उसी प्रकार मनुष्यको वर्तमान जन्ममें प्राप्त शरीर, योग्यता, संस्कारादिका कारण जाननेके लिये उसकी पूर्वावस्थाका प्रत्यक्ष ज्ञान आवश्यक है। एक साधारण-सा कार्य भी असंख्य परस्पर संश्लिष्ट विभिन्न जटिल शक्तिपुञ्जके घात-प्रतिघातके बिना सम्पन्न नहीं हो सकता। यदि यह सत्य है तो इसे अवश्य ही मानना पड़ेगा कि मनुष्यका जन्म भी विभिन्न प्रकारकी प्राकृतिक शक्तियोंकी परस्पर क्रिया और प्रतिक्रियाके द्वारा संघटित होता है। केवल रजोवीर्यके संयोगसे ही मनुष्यकी उत्पत्ति नहीं होती। जिस शक्तिके द्वारा यह संयोग नियन्त्रित होता है, जिस सत्ताके प्रभावसे संयुक्त रजोवीर्य सञ्जीवित होकर प्राणमय रूप धारण करता है, जो संस्कार इस जीवभावापन्न बिन्दुमें अपनेको प्रकाशित करते हैं, उन सब कारणोंके हुए बिना किसी भी देहकी उत्पत्ति एवं विकास सम्भव नहीं है।

जीवन-पथमें चलते-चलते मनुष्य जो-जो कर्म करता है तथा जिन-जिन विचित्र सुख-दुःखोंका सम्भोग करता है, उसीके सारांशसे नित्य-जीवन पुष्टि लाभ करता है, अन्तर्दृष्टिके द्वारा देखनेसे यह बात समझमें आ सकती है। सभी मनुष्योंमें यह पुष्टता समान नहीं होती। कोई सुदीर्घ कालतक कर्म करते-करते थककर तथा नाना प्रकारकी तीव्र भोगनेपर कहीं वैराग्य अथवा निर्वेदको प्राप्त कर सकते हैं। किन्तु जिसका जीवन अब भी अतृप्त वासनासे परिपूर्ण है उसका चित्त स्वभावतः ही विषय-प्रवण तथा भोगलोलुप रहता है। मनुष्यकी प्रकृति-भेदका यही कारण है। इससे समझा जा सकता है कि अल्प वयस्में वैराग्यका होना तथा वृद्ध-अवस्थामें भी भोग-लोलुपताका रहना दोनों एक ही प्राकृतिक शृङ्खलाके अन्तर्गत हैं। देह, मन, प्राण, बुद्धि, प्रभृति प्रत्येक क्षेत्रमें प्रकृतिकी विभिन्नताका यही एकमात्र कारण है। अतएव केवल वर्तमान जन्मसे ही अधिकार-भेद ठीक-ठीक नहीं समझा जा सकता, इस बातको मानना ही होगा। जिस धर्ममें यह प्राकृतिक अधिकार-वैचित्र्य नहीं माना गया है, वह स्वाभाविक धर्मके अनुकूल नहीं हो सकता।

जिज्ञासु—क्या जन्मान्तरमूलक अधिकारका विचार ही व्यवहारिक रूपसे सनातन-धर्मके निर्णयका एकमात्र निदर्शन है ?

वक्ता—नहीं, और भी अनेक प्रकारके निदर्शन हैं। उनमेंसे कुछकी आलोचना करके समझनेकी चेष्टा करेंगे। परन्तु इस अधिकार-तत्त्वके समझ लेनेपर सनातन-धर्मके कुछ अङ्ग अपेक्षाकृत स्पष्टभावसे समझे जा सकते हैं। 'शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम्' कालिदासका यह कथन तुमने अवश्य सुना होगा। परन्तु इसका गूढ़ रहस्य कदाचित् तुमने अबतक नहीं समझा है। तुम इससे क्या समझते हो ?

जिज्ञासु—मैं समझता हूँ कि शरीरके स्वस्थ न रहनेसे किसी प्रकारका धर्मानुष्ठान नहीं किया जा सकता। किसी भी प्रकारका धर्मानुष्ठान करनेके लिये सबसे पहले शारीरिक स्वास्थ्यकी रक्षा करनी उचित है। शरीर ठीक न रहनेपर वह धर्म-साधनमें सहायक नहीं हो सकता और इसलिये धर्मकी अन्यान्य साधन-सम्पत्ति भी फल उत्पन्न करनेमें समर्थ नहीं होती। कालिदासके इस वाक्यका यह साधारण अर्थ ही मेरी समझमें आता है, यदि इसके अतिरिक्त भी कोई तात्पर्य हो तो उसको मैं नहीं जानता।

वक्ता—तुमने जो कुछ कहा है, वह किसी अंशमें ठीक है। तथापि वास्तविक सत्यका स्वरूप इसकी अपेक्षा और भी गम्भीर है। धर्म-साधनके साथ शरीरका क्या सम्बन्ध है, इस विषयमें मैंने जो कुछ समझा है उसीसे दो-एक

बातें संक्षेपमें तुमसे कहता हूँ, इन्हें समझ लेनेपर सनातन-धर्मके कुछ अङ्गोंको तुम सहज ही समझ सकोगे। याद रक्खो कि स्थूल, सूक्ष्म और कारण—ये तीन प्रकारके शरीर मनुष्यमात्रके हैं। परन्तु वर्तमान स्थलमें शरीर शब्दसे हमारा अभिप्राय स्थूल शरीरसे ही होगा। तुम जानते हो कि, उद्भिज्ज, स्वेदज, अण्डज एवं जरायुज–इन चार प्रकारकी योनियोंके अन्तर्गत चौरासी लाख योनियोंमें मनुष्ययोनि सर्वश्रेष्ठ है। इसके अनेक कारण हैं, जिनका विस्तृत विवरण करना अभी सम्भव नहीं है। भगवान् शङ्कराचार्य विवेक-चूडामणिमें जिन तीन वस्तुओंको अत्यन्त दुर्लभ बतलाते हैं उनमेंसे मनुष्य-देह प्रधान है। बौद्ध-धर्ममें भी यही बात मानी गयी है। संसारके सब धर्मों-के अन्तस्तत्त्वके ज्ञाता आचार्योंने इसकी यथार्थता स्वीकार की है। अतएव इस मनुष्य-देहको धर्म-जीवनका उपयोगी बनाकर व्यवहार करना ही युक्तिसङ्गत है। शरीरके साथ अन्तःकरण एवं व्यवहारिक आत्माका घनिष्ट सम्बन्ध है, इसलिये चित्तशुद्धि एवं आत्मकल्याण चाहनेवालोंके लिये शरीरके तत्त्व और व्यवहारका जानना अत्यन्त आवश्यक है। शरीर बिन्दुसे उत्पन्न होता है, इसलिये बिन्दुकी आपेक्षिक शुद्धिके बल और स्थितिके अनुसार शरीरमें भेद होना अवश्यम्भावी है। जो विन्दु नाभिचक्रको भेद करके शुद्ध और ज्योतिर्मय रूप धारणकर सहस्रदल पद्मकी कर्णिका-पर विष्णुपदमें स्थित हो चुका है, सङ्कल्पके द्वारा उसे नीचे उतारनेपर उसके द्वारा जिस शरीरकी उत्पत्ति होती है, उसमें और नाभिके निम्नस्थ बिन्दुके सञ्चारसे उत्पन्न शरीर-संगठनमें अवश्य ही विभिन्नता होगी, इसमें सन्देह नहीं। स्वाभाविक वर्णभेदके रहस्यकी आलोचना करनेपर यह बात समझमें आ सकेगी। उससे यह स्पष्ट हो जायगा कि सभी मनुष्य-शरीर धर्म-साधनके लिये उपयोगी होनेपर भी एक प्रकारके नहीं हैं। शरीर प्रारब्ध-कर्मसे उत्पन्न होता है, अतः प्रारब्ध-कर्मके तारतम्यके अनुसार स्वभावतः शरीरका भी तारतम्य संघटित होता है। यह शारीरिक विभिन्नता संस्थानगत एवं गर्भसञ्चारके बादसे ही आविर्भूत होती है। इसकी उपेक्षा करनेपर धर्मका अनुशासन सम्भव नहीं होता। इस प्राकृतिक भेदके ऊपर ही विभिन्न आचारोंकी प्रतिष्ठा हुई है। जिन लोगोंको सूक्ष्म तत्त्वोंका पता नहीं है वे भी जानते हैं कि शारीरिक अवस्था तथा स्थूल जगत्की विशिष्टताके अनुसार विभिन्न आचारोंका प्रवर्तन हुआ है। अतएव स्थूल शरीरधारीके लिये आचार-का प्रतिपालन भी गौणरूपसे धर्मसाधनका ही अङ्ग है।

जिज्ञासु–क्या यही सदाचार है? सदाचारका लक्षण क्या है?

वक्ता–सत् अर्थात् साधुजनके द्वारा प्रतिपालित आचार-को सदाचार कहते हैं और साधु-आचारको भी सदाचार कहा जा सकता है। दूसरोंका साधु-आचरण धर्म-निर्णय-का उपायस्वरूप होता है। परन्तु अपना साधु-आचरण साधनका एक आवश्यक अङ्गविशेष है। यद्यपि आचार शरीरकी अपेक्षा रखता है तथा धर्मका बहिरङ्ग स्वरूप है, तथापि साधकको इसकी उपेक्षा नहीं करनी चाहिये। आचारकी विशुद्धतासे शारीरिक पवित्रता, दीर्घ आयु, आरोग्य तथा चित्तकी स्थिरता आदिमें सहायता मिलती है। जो लोग उच्च तत्त्वोंका विचार करते हैं परन्तु अपने व्यक्तिगत जीवनमें उनका आचरण नहीं करते, वे कभी सत्य धर्मका पता नहीं पा सकते।

जिज्ञासु–बहुतोंका ऐसा विचार है कि धर्मसाधना हृदयका एक व्यापारविशेष है, उसके साथ बाह्य आचार-के अनुष्ठानका सम्बन्ध किसी प्रकार नहीं हो सकता। यदि कोई शुद्धचित्त हो तो उसका आचरण चाहे जिसप्रकारका हो, उसकी प्रशंसा करनी ही पड़ेगी। दूसरी ओर, यदि कोई आचारवान् होनेपर भी भाव शुद्ध रखनेमें समर्थ नहीं है तो उसकी कोई भी प्रशंसा नहीं कर सकता। सुनते हैं, शास्त्रमें भी 'भावग्राही जनार्दनः' कहा गया है। इसलिये बाहरी आचरणोंका विचार न कर जिससे भाव-शुद्धि हो वही मनुष्यको करना चाहिये। आप इस विषय-में क्या निर्णय करते हैं, यह जाननेकी इच्छा है।

वक्ता–वत्स, तुम जो कहते हो वह एक प्रकारसे ठीक है तथापि इसका अनुशासन ठीक नहीं। शरीरशुद्धि चित्तशुद्धिका द्वारस्वरूप है। शरीरके शुद्ध न होनेसे चित्त कैसे शुद्ध हो सकता है, यह बात मेरी समझमें नहीं आती। चित्त और शरीरके परस्पर पृथक् होनेपर भी सांसारिक जीवनमें ये दोनों इसप्रकार जुड़े हुए हैं कि शरीरके बिना चित्तका कोई स्थायी संस्कार सम्भव नहीं है। इसी कारण तान्त्रिक साधनामें चित्तशुद्धिके साथ-साथ भूत-शुद्धिका भी विधान है। पञ्चभूतके शुद्ध हुए बिना चित्त निर्मल हो ही नहीं सकता। मलिन चित्तमें आत्म-

*ज्ञानका विकाश ही किसप्रकार सम्भव होगा ? जिस धर्ममें* शरीरके सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म भेदका अनुसरणकर भिन्न-भिन्न आचारोंकी व्यवस्था निश्चित हुई है वही प्रकृत सनातन-धर्मका व्यावहारिक रूप है । तुम जो कहते हो कि शुद्ध-चित्त व्यक्ति आचारहीन होनेपर भी माननीय है एवं कलुषित प्रकृतियुक्त व्यक्ति आचारवान् होते हुए भी निन्दनीय है, यह अवश्य ही सत्य है । ऐसा क्यों होता है, यह विशेषरूपसे विचारणीय है । यदि गर्भाधानसे ही समस्त संस्कार ठीक-ठीक सम्पादित हों तो उससे कुछ अंशमें यह असामञ्जस्य दोष निवारित हो सकता है । पूर्वकालमें व्यवस्था भी इसी प्रकारकी थी । परन्तु चित्त और शरीर इन दोनोंमें चित्तका आपेक्षिक प्राधान्य स्वीकार कर लेनेपर भी शारीरिक संस्कारकी आवश्यकता अस्वीकार नहीं की जा सकती । प्रारब्ध-कर्मके तारतम्यके कारण स्थूल शरीरकी पृथकूता हुआ करती है । अतएव प्राकृतिक नियमोंके अनुसार कर्मके अपकर्षके कारण वर्तमान जन्ममें हीन शरीरकी प्राप्ति होती है, यह बात सहज ही समझी जा सकती है। परन्तु शरीरके हीन होनेपर भी चित्तकी प्रकृति उच्चावस्थाकी हो सकती है। ऐसी अवस्थामें शारीरिक धर्मका आचरण तथा शारीरिक उपादान निकृष्ट होनेपर भी चित्तमें उत्कृष्ट भावका उदय होना कुछ भी आश्चर्यजनक नहीं । दूसरी ओर, विशिष्ट कर्मोंके फलस्वरूप उत्कृष्ट शरीर प्राप्त करके सदाचारी होनेपर भी चित्तकी आपेक्षिक मलिनताके कारण चित्तकी निकृष्टता अक्षुण्ण बनी रह जाती है। यहाँ यद्यपि एक प्रकारसे चित्तकी *प्रधानता स्वीकार करनी पड़ती है* तथापि दैहिक आचारकी सार्थकताकी उपेक्षाकी दृष्टिसे देखनेसे काम नहीं चलता । प्रत्येक यन्त्रका ही एक निर्दिष्ट कार्य होता है । उसे नहीं करनेसे अथवा किसी कारणवश इसके *स्थगित* हो जानेसे यन्त्रकी सार्थकता जाती रहती है । *मान लो,* नेत्र एक यन्त्र है और दर्शन *करना* इसका *कार्य* है । दर्शन करनेके लिये ही इस यन्त्रका उद्भव हुआ है । 'रूपरागाद्भवेच्चक्षु' यही *शास्त्रीय* सिद्धान्त है । अतएव निर्माणके पश्चात् रूप-दर्शन ही इसका स्वाभाविक कार्य माना जा सकता है । यह कार्य कर सकनेपर ही नेत्र-यन्त्रकी सार्थकता सिद्ध हो सकती है । किन्तु यदि किसी कारणसे यह यन्त्र दर्शन-कार्य सम्पादन करनेमें समर्थ नहीं हो तो इससे दीर्घ कालके पश्चात् इसकी केवल दर्शन-शक्ति ही नहीं नष्ट होगी, बल्कि यह यन्त्र क्रमशः *विकृत* होते-होते अन्तमें लुप्त हो जायगा । घोर अन्धकारमय *गुफाके भीतर* दीर्घकालसे रहते-रहते *एक जातिकी मछलियाँ* अन्धी होकर *क्रमशः* नेत्रहीन हो *गयी थीं, यह बात प्राणितत्त्ववेत्ता पण्डितोंको अज्ञात नहीं* है । इससे समझ सकते हो कि प्रत्येक जातिके शरीरका एक स्वाभाविक स्पन्दन होता है, यही उसका छन्द है । इसकी रक्षा न कर सकनेसे वह अकर्मण्य होकर क्रमशः विकृत हो जाता है, तथा अधोगतिको प्राप्त होता है । इसी कारण धर्मसाधनके लिये देहका विचार करना इतना आवश्यक हो जाता है, क्योंकि देह भी कार्य सिद्ध करने-वाला एक यन्त्रविशेष है । इससे ठीक-ठीक कार्य न करा सकनेसे प्राकृतिक नियमोंके अनुसार इसका अपकर्ष अनिवार्य है । इसी कारण शरीरको धर्मसाधनका प्रथम अङ्ग कहा गया है । ऐसा न समझो कि देहकी उपेक्षा करके अथवा उसे पीछे छोड़कर तुम धर्मके मार्गपर आगे बढ़ सकोगे । शारीरिक तत्त्वको शुद्धकर चित्तके साथ-साथ यदि उसे नहीं उठाया जायगा तो चित्त उच्च पदको पहुँचकर भी माध्याकर्षणके प्रभावसे कभी न-कभी भूमिसात् हो ही पड़ेगा । इसमें बहुतेरे गम्भीर रहस्य भरे पड़े हैं । जो लोग अल्पदर्शी हैं वही स्थूलरूपसे मोहित होकर इसके *रहस्यको समझनेमें समर्थ नहीं होते* । प्राचीन कालमें ऋषियोंने देहतत्त्वकी आलोचना अत्यन्त सूक्ष्मभावसे की थी । इसीसे उन्होंने गर्भाधानसे लेकर उपनयन-संस्कार-तक विभिन्न संस्कार-क्रियाओंकी व्यवस्था करके बीजगत और गर्भगत दोषोंको हटाते हुए शरीरके शुद्ध करनेकी प्रक्रियाका प्रचार किया था ।

( क्रमशः )



# तन्त्र-सिद्धान्त

( लेखक–श्रीदेवराजजी विद्यावाचस्पति )

[ गतांकसे आगे ]

## यन्त्र-रहस्य



न्त्रशास्त्रमें लिखा है कि शक्तियाँ अपने गलेमें मनुष्यकी अस्थियोंकी माला धारण किये रहती हैं। उनका निवासस्थान मेरु अथवा सुषुम्णा अर्थात् पृष्ठवंश ( Spinal column ) बतलाया गया है। उपर्युक्त विवरणसे हम इस निश्चयपर पहुँचते हैं कि उनकी माला पृष्ठवंशकी अस्थियाँ ( Vertebrae ) की बनी हुई है और उनके सारे स्वरूप पृष्ठवंशमें ही पाये जाते हैं।

पृष्ठवंशके सहारे अनेक शिराओंके जाल (Plexuses) ग्रथित हैं जो शक्तिके विभिन्न रूपोंको अभिव्यक्त करते हैं। उनकी सारी अभिव्यक्तियाँ पाँच समुदायोंमें विभक्त हैं। ये समुदाय आकाश, वायु, तेज, जल एवं पृथ्वी इन पाँच तत्त्वोंके समुच्चयसे बने हुए हैं। इनमेंसे प्रत्येक तत्त्वका सृष्टिके विकासमें एक विशिष्ट स्वरूप होता है।*

आकाशका स्वरूप बिन्दु ( शून्य ) है। वायु गोलाकार ( circle ) है। अग्निका आकार त्रिभुज ( triangle ) का-सा है। जल अर्धचन्द्राकृति है। कुछ विद्वानोंके मतमें जलका आकार व्यावृत्त त्रिभुज (inverted triangle) के सदृश है। पृथ्वी समचौरस ( Square ) अथवा बहुभुज (many-sided) है। ग्रे साहब (Grey) के शरीरव्याकृतिविज्ञान् ( Anatomy ) के ग्रन्थमें १७ शिराजाल बतलाये गये हैं। ये सारे-के-सारे पाँच विभागोंमें विभक्त किये जा सकते हैं। सारी वस्तुएँ तत्त्वोंसे बनी हुई हैं। वस्तुओंका आकार उनके मूल तत्त्वोंके आकारका समुच्चय होता है। ये आकार अनेक प्रकारके स्पन्दनों (Vibrations) के परिणाम होते हैं। कोई भी आकार एक विशेष प्रकारकी स्पन्दनविधिका लक्ष्य कराता है। ये आकार प्रकाशके प्रतिक्षेप ( reflection ) के द्वारा हम लोगोंके प्रति स्पन्दन फेंकते हैं और इसप्रकार हमें प्रभावित करते हैं। हम उन स्पन्दनोंका उत्तर देते हैं और उनसे राग अथवा द्वेष करते हैं। जगत्के प्रत्येक पदार्थका प्रत्येक आकार एक प्रकारका यन्त्र अथवा रेखाचित्र (diagram) होता है। तान्त्रिक लोग किसी एक यन्त्रको लेकर उसका अपने कार्यमें उपयोग करते हैं। यही यन्त्रका रहस्य है। यहाँतक हम यन्त्र, मन्त्र एवं बीजकी व्याख्या कर चुके। जो इनके रहस्यको जानता है एवं इनका किसी उद्देश्यकी सिद्धिके लिये प्रयोग करनेमें सिद्धहस्त है वह न केवल अपना ही अपितु दूसरोंका भी उपकार कर सकता है।

## चरित्र-गठनमें तन्त्रकी उपयोगिता

तन्त्रशास्त्रका अभ्यास करनेपर यह पता लगता है कि हमारे दैनिक जीवनके साधारण-से-साधारण वाह्य आचरण ( expression ) में उसका किसप्रकार निदर्शन हुआ है। हमारा प्रत्येक विचार एक सृष्टि है। उस विचारके अनुरूप प्रत्येक क्रिया एक अनुभव है, उस क्रियाकी प्रत्येक आवृत्ति हमारे आचरणका एक बाह्य रूप है, और जब ऐसा प्रतीत होता है कि मानो हम उस सृष्टिको किसी दूसरी सृष्टिके लिये उत्सर्ग करते हैं उस समय वह हमारा आभ्यन्तर स्वरूप (Inclusion) बन जाती है—सदाके लिये हमारे चरित्रका एक अङ्ग बन जाती है।

'विचार' शब्दसे हम यहाँ मन्त्रका ग्रहण करते हैं। मन्त्रका अर्थ है गोपनीय वाक्य और उसका अर्थ है विचार। इसलिये विचारका अर्थ मन्त्र हुआ। जो कुछ हम सोचते हैं वह हमारी सृष्टि होती है। उस विचारके अनुरूप क्रिया करके हम एक अनुभव प्राप्त करते हैं। इस-प्रकारके अनुभवको विनियोग कहते हैं, जिसका अर्थ है उस विचारकी क्रियाके अनुरूप विचार अथवा मन्त्रका प्रयोग करना। विचारकी सरणिको स्थिर करनेवाला कर्म होम कहलाता है। विचारको कार्यान्वित करनेका नाम होम है। उस क्रियाकी प्रत्येक आवृत्ति एक आचार है। आवृत्तिका नाम जप है। मन्त्र अथवा विचारकी आवृत्ति होती है। वाणीद्वारा आवृत्ति निम्न श्रेणीकी है। आवृत्ति-का मानसिक व्यापार उसकी अपेक्षा ऊँचा है। आवृत्तिके द्वारा विचार शक्तिसम्पन्न हो जाता है। शक्तिसम्पन्न

* देखिये त्रिपुरब्राह्मणोपनिषद्।

( ७ ) पुष्पका अर्थ है ध्यानका विकास होकर अपने ही चित्तमें शान्तिका सञ्चार होना ।

( ८ ) धूप–अर्थात् नीरव एवं प्रयत्ननिरपेक्ष श्वासोच्छ्वास ।

( ९ ) दीप–अर्थात् परमात्मस्वरूपका साक्षात्कार करनेके लिये अग्निके सूक्ष्म तत्त्वका उपयोग ।

( १० ) नैवेद्य–अर्थात् विरोध, विवाद एवं सङ्घर्षके अभाव तथा शान्तिके सञ्चारके लिये जलतत्त्वका उपयोग।

( ११ ) घण्टा–अर्थात् हृदयके स्पन्दनमें घण्टारवकी भावना करना ।

( १२ ) चामर–अर्थात् निद्राको रोकनेके लिये वायु-तत्त्वका उपयोग।

( १३ ) तृप्ति–अर्थात् सारी विषय-वासनाओंकी पूर्ति।

( १४ ) दशपुष्प–अर्थात् ब्रह्मप्राप्तिके दस लक्षण जो निम्नलिखित हैं—

१–अमाया अर्थात् निश्चलता ।

२–अनहङ्कार अर्थात् विनय ।

३-अराग अर्थात् आसक्तिका अभाव।

४–अमद अर्थात् घमण्डका अभाव।

५–अमोह अर्थात् सदसद्विवेक ।

६–अदम्भ अर्थात् ऋजुता अथवा बाहर-भीतरकी एकता ।

७–अद्वेष अर्थात् सबके प्रति प्रेमभाव ।

८–अक्षोभ अर्थात् व्यर्थ अथवा निष्फल चेष्टाओंका अभाव ।

९–अमात्सर्य अर्थात् ईर्ष्याका अभाव ।

१०–अलोभ अर्थात् लालचका अभाव ।

( १५ ) पञ्चपुष्प जो निम्नलिखित हैं—

१–अहिंसा ।

२–इन्द्रियनिग्रह ।

३–दया ।

४–क्षमा ।

५–ज्ञान ।

( १६ ) सुधा, मद्य जिसका अर्थ है अतिशय आनन्द ।

( १७ ) मांसशैल अर्थात् आवश्यकतासे अधिक भोजन कर लेना ।

( १८ ) भर्जितमीन पर्वत अर्थात् भवसागरकी क्रीडामें भूल जाना ।

( १९ ) मुद्राराशि अर्थात् मौन ।

( २० ) घृताक्त सुभक्त अर्थात् स्वादु भोजन ।

( २१ ) पायस अर्थात् खीर ।

( २२ ) कुलामृत अर्थात् पञ्चभूतोंके सूक्ष्म तत्त्व ।

( २३ ) कुलपुष्प अर्थात् भूतोंका क्रमिक विकास ।

( २४ ) पीठक्षालनवारि अर्थात् अन्तरात्माकी शुद्धि अथवा मानव जातिके प्रति प्रेम ।

( २५ ) वलि अर्थात् काम एवं क्रोधका दमन ।

( २६ ) जप अर्थात् बहिर्मुख विचारकी आवृत्ति ।

( २७ ) समर्पण अर्थात् अपनेको दूसरेके अधीन बना देना ।

( २८ ) साष्टाङ्ग प्रणाम अर्थात् परमात्मामें लीन हो जाना ।

काली अर्थात् शक्तिकी आभ्यन्तर अर्चाके ये २८ उपचार हैं। बाह्य अर्चाके १६ उपचार हैं जो षोडशोपचार* के नामसे विख्यात हैं। इसके बाद केवल पाँच† ही उपचारोंका विधान है। उक्त दो प्रकारके उपचारोंमें पहला प्रकार तन्त्रों तथा पुराणोंको अधिक मान्य है। महानिर्वाण-तन्त्र ‡ में तो लिखा है कि चित्तशुद्धि ही अभीष्ट सिद्धिका एकमात्र उपाय है।

## बीज और उनका महत्त्व

अतः ये सब यत्न चित्तशुद्धिके लिये ही हैं। शुद्धिकी प्रक्रियामें एक सोपान जप अर्थात् मन्त्र अथवा सङ्कल्पकी आवृत्ति है। सङ्कल्पोंकी अभिव्यक्ति जपसे होती है। वर्ण-मालाके सारे वर्ण मातृकाएँ कहलाती हैं। मातृकाएँ बीजकी जननी होती हैं। भिन्न-भिन्न मातृकाओंकी उत्पत्ति पञ्चभूतोंकी शक्तिसे होती है। इसीलिये सारी मातृकाएँ पञ्चभूतोंके वर्गमें विभक्त हैं और हमारे शरीरके अन्दर महान् शिराजालोंमें अवस्थित बतलायी जाती हैं। इनके स्थानको तन्त्रशास्त्रमें 'न्यास'§ कहते हैं।

जप मालाके द्वारा होता है। यहाँ हमारा प्रयोजन 'वर्णमाला' से है और इस मालाकी मणियाँ 'कुण्डली'

---

* षोडशोपचार ये हैं–पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय, स्नान, वसन, भूषण, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, आचमन, अमृत, ताम्बूल, तर्पण, नमस्कार ।

† पञ्चोपचार ये हैं–बलिदान, होम (विसर्जन, अछिद्राव-धारण, भस्मतिलक ), जप, प्राणायाम, आत्मसमर्पण ।

‡ 'चित्तसंशुद्धिरेवात्र मन्त्रिणां फलदायिनी' । अ० ७ श्लो० ९१ ।

§ देखिये गोतमीयतन्त्र २ । ८६–९४; महानिर्वाणतन्त्र आदि।

अर्थात् पृष्ठवंश ( Spinal cord ) के धागेमें पिरोयी हुई हैं। इस मालाके द्वारा 'अ' से लेकर 'ल' तक और फिर 'ल' से लेकर 'अ' तक जप होता है। दोनों आवृत्तियों-के बीचमें 'क्ष' का उच्चारण किया जाता है। 'क्ष' का मध्यभाग 'मेरु' कहलाता है। जपमें प्रत्येक वर्णके साथ बीज-मन्त्रका उच्चारण किया जाता है। उदाहरणार्थ एक बीजमन्त्र है-'ह्रीं श्रीं क्रीं परमेश्वरि स्वाहा।' इसके अन्दर 'परमेश्वरि' शब्दसे पराशक्तिका सम्बोधन किया गया है। 'ह्रीम्' 'श्रीम्' 'क्रीम्' ये तीन बीज एक ही शक्तिके तीन स्वरूपोंका बोध कराते हैं। 'ह्रीम्' मायाका वाचक है, 'श्रीम्' लक्ष्मीका और 'क्रीम्' शक्तिका बोधक है। ये तीन देवियाँ क्रमशः ब्रह्मा, विष्णु और शिवकी अर्द्धाङ्गिनी हैं। मायाका दूसरा नाम प्रकृति है जो जगत्का उपादानकारण है। लक्ष्मी धन अथवा सर्ग ( creation ) का नाम है। शक्ति सर्गकी उस नैसर्गिक शक्तिका नाम है जो परिस्थितिके अनुसार प्रत्येक वस्तुका रूपान्तर करती रहती है। ब्रह्मा माया अथवा प्रकृतिकी सहायतासे विश्वका सृजन करते हैं। अतः सृजनशक्तिका नाम ही ब्रह्मा है। विष्णु सारे भूतोंका प्राण धारण करते हैं। इसलिये विष्णु पालन अथवा रक्षणशक्तिका नाम है। शिवका कार्य रूपोंका परिवर्तन करना अथवा संहार करना है। अतः संहार-शक्तिका नाम शिव है। ब्रह्मा, विष्णु और शिव ये एक ही ब्रह्मके तीन स्वरूप हैं। अतः उक्त तीनों स्वरूपोंके सम्पूर्ण ज्ञानको ब्रह्मविद्या, सरस्वती, वेद, तारा इत्यादि अनेक नामोंसे पुकारते हैं। ब्रह्मज्ञानका बोधक वर्ण 'ऐं' है। पञ्च-विध उत्पादक कारणोंके रूपमें माया विश्वका सृजन करती है। ये पञ्चविध उत्पादक कारण आकाश, वायु, तेज, जल और पृथ्वी पञ्चभूत हैं। ये ही प्रत्येक जीवकी इच्छाको पूर्ण करनेके लिये पदार्थोंकी रचना करते हैं। ये हमारी इच्छा अथवा कामको जाग्रत करते हैं। इसीलिये इन सबके समुदायका नाम 'कामबीज' कहा गया है। 'काम-बीज' एक प्रतीक (symbol) है। वह प्रतीक 'क्लीं' इस वर्णसे भिन्न और कुछ नहीं है। गौतमीयतन्त्रमें 'क्लीं' को पञ्चतत्त्वोंका बोधक माना गया है। वहाँ यह लिखा है कि परमात्माने 'क्लीम्' से सृष्टि, ('ल' से पृथ्वी, 'क' से जल, 'ई' से अग्नि, शब्दसे वायु और बिन्दुसे 'आकाश') उत्पन्न की। इस रीतिसे हमें वेदों और उपनिषदोंमें जहाँ सृष्टिसे पूर्व कामके अस्तित्वका उल्लेख मिलता है वहाँ हमें 'काम' शब्दसे यथासम्भव पञ्चभूतोंका ही ग्रहण करना चाहिये।

'ह्रीं श्रीं क्रीं परमेश्वरि स्वाहा' इस मन्त्रमें एक शब्द और है जिसकी व्याख्या अपेक्षित है, वह है 'स्वाहा'। यह शब्द 'स्वा' और 'हा' इन दो वर्णोंके संयोगसे बना है। 'स्वा' का अर्थ है आत्मा और 'हा' समष्टि जीवन, शाश्वत एवं अनन्त चेतन—परमेश्वरी—का वाचक है। अतः 'स्वाहा' का अर्थ हुआ समष्टिचेतनके साथ जीवात्मा की एकता अथवा अभेद। 'स्वाहा' शब्दका उच्चारण करते एवं ध्यान करते समय साधक अथवा तान्त्रिक पूर्ण आत्मसमर्पण कर देता है, विश्वात्माके अन्दर अपनेको पूर्णतया विलीन कर देता है। दूसरे शब्दोंमें हमें इसका अर्थ यह समझना चाहिये कि साधक अथवा तान्त्रिकको ध्यानके पूर्वकालमें आत्मसमर्पणके लिये, विश्वात्माके अन्दर अपनेको सर्वथा विलीन कर देनेके लिये, 'स्वाहा' शब्दसे उत्साह मिलता है।

## बीजमन्त्रोंका यौगिक अर्थ

'कर्पूरस्तव' ( श्लोक ५ ) में 'लज्जाद्वन्द्वम्' इस पद-का प्रयोग हुआ है। टीकाकार कृष्णभट्टने इसका अर्थ 'ह्रीङ्कारद्वयम्' ( अर्थात् 'ह्रीम्' इस बीजकी दो बार आवृत्ति ) इसप्रकार किया है। इसी प्रकार 'फेत्कारिणी-तन्त्र' में एक कामद मन्त्रका विन्यास मिलता है जो इसप्रकार है—

'ॐ क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं-ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके स्वाहा।'

उपर्युक्त मन्त्रकी व्याख्यामें 'ह्रीम्' इस बीजकी द्विरावृत्तिको 'लज्जायुग्मम्' ( अर्थात् लज्जाका जोड़ा ) कहा गया है। इसीलिये 'ह्रीं' को लज्जाबीज कहते हैं। पाणिनिके धातुपाठमें 'ह्री' धातुका भी पाठ मिलता है जिसका अर्थ है लज्जा करना। माया और लज्जा दोनोंसे ही ब्रह्म—अर्थात् सृष्टिकी सर्वोपरि, शाश्वत एवं सर्वव्यापक शक्तिकी बड़ी रोचक व्याख्या होती है, सृष्टिका आरम्भ करते समय ब्रह्माको लज्जा होती है और वह अपनेको मायाकी झीनी चादरसे अवगुण्ठित कर लेता है। योगी अथवा तान्त्रिक मायाके इस आवरणको हटाकर ब्रह्मका साक्षात्कार करते हैं। इसप्रकार 'ह्रीं' इस बीजके गर्भमें सृष्टितत्त्वका निरूपण सूत्ररूपसे भलीभाँति सन्निविष्ट हुआ है।

इसी प्रकार 'श्रीम्' का यौगिक अर्थ भी सृष्टितत्त्वके अनुकूल है। जब पदार्थ तैयार हो जाते हैं तब उनका जीवनके उद्देश्यकी सिद्धिके लिये उपयोग होता है। वस्तुओंके उपयोगको 'सेवन' अथवा 'सेवा' कहते हैं। धातुपाठमें 'श्रि' भी एक धातु है। उसका ठीक यही अर्थ है—सेवा करना। प्राणीमात्र वस्तुओंका सेवन करके संसारमें जीवन धारण करते हैं। यह धारणका कार्य विष्णुका है। इसप्रकार 'श्री' का यौगिक अर्थ विष्णुके कार्यसे खूब मेल खाता है।

तीसरा बीज है 'क्रीम्।' 'क्री' धातुका अर्थ है वस्तु-विनिमय, बीती हुई वस्तुओंके निकम्मे भागका विनिमय-की क्रियाके द्वारा सदा पुनर्नवीकरण होता रहता है। पुनर्नवीकरण अथवा यों कहिये कि संहारका कार्य शिवका है। इसप्रकार 'क्रीम्' इस बीजमें 'क्री' धातुका भाव विद्यमान है।

## तन्त्रशास्त्रमें पदार्थोंके सङ्केत

हम ऊपर बतला चुके हैं कि कुछ बीजोंका यौगिक अर्थ भी है। किन्तु इसका मतलब यह नहीं है कि सारे ही बीजोंका इसप्रकारका अर्थ है। कुछ बीज बिल्कुल मनोनिर्णीत हैं। कहीं-कहीं किसी शब्दका उसके पहले वर्णसे बोध कराया गया है। जैसे सत्त्वके लिये 'स' का, रजस्के लिये 'र' का और 'तमस्के लिये 'त' का प्रयोग केवल मनःकल्पित है। इनके अतिरिक्त और भी अनेकों शब्द हैं जिनके लिये केवल उन शब्दोंके प्रथम वर्णका प्रयोग किया जाता है। इस शैलीका प्रयोग तन्त्रमें ही नहीं अपितु अन्य शास्त्रोंमें भी मिलता है। 'ओम्' एक ऐसा बीज है जो 'अ' 'उ' और 'म्' इन तीन वर्णोंके संयोगसे बना है। माण्डूक्य-उपनिषद्में इन तीनों वर्णों-की विशदरूपसे व्याख्या की गयी है। उक्त उपनिषद्के ऋषिने दो शब्द—'आदि' और 'आप्ति' चुने हैं जो बिल्कुल ठीक हैं। इन दोनों शब्दोंका प्रथम वर्ण 'अ' है। 'ओम्' इस बीजमें अवर्ण 'आदि' और 'आप्ति' के अर्थका बोध कराता है। इसी प्रकार उन्होंने 'उ' से 'उत्कर्ष' और 'उभय' इन दोनोंका ग्रहण किया है। और 'म्' से उन्होंने 'मिति' यह अर्थ लिया है। माण्डूक्योपनिषद्के प्रतिपादनकी हम विस्तारपूर्वक आलोचना नहीं करना चाहते। किन्तु फिर भी हम पाठकोंका ध्यान इस बातकी ओर दिलाना चाहते हैं कि उक्त उपनिषद्के ऋषिने 'अ', 'उ' और 'म्' इन तीन वर्णोंके अन्दर अन्य कई शब्दोंका बोध करानेकी शक्ति होनेपर भी उनसे उपर्युक्त शब्दोंका ही ग्रहण किया है इससे यह बात प्रकट होती है कि सङ्केतका सिद्धान्त इसी आधारपर अवलम्बित है कि शब्द और अर्थका परस्पर नित्य सम्बन्ध है। परात्पर शिवके साथ अभेदकी सिद्धिके मार्गमें योगी जिन-जिन भूमिकाओंमें आरूढ़ होता है शब्दके आरोहमें भी करीब-करीब वैसी ही और उतनी ही श्रेणियाँ हैं। भूमिकाओंकी इस समानताके कारण उपर्युक्त ऋषिने माण्डूक्योपनिषद्में उस पद्धतिका अनुसरण किया है जिसके अनुसार उन्होंने 'ओम्' का विश्लेषण अ+उ+म् इसप्रकार किया है।

'ओम्' के सम्बन्धमें इतना ही वक्तव्य अलम् नहीं है। गोरखसंहिता* के पढ़नेसे विदित होता है कि संसारमें इच्छा, क्रिया और ज्ञान—ये तीन शक्तियाँ हैं। 'ओम्' के अन्तर्गत तीन वर्ण (अ, उ और म्) इन तीन शक्तियों-का लक्ष्य कराते हैं। इन्हीं तीन शक्तियोंका नाम तम, रज और सत्त्व है जिनसे विश्वकी उत्पत्ति होती है और सङ्केतसिद्धान्तके द्वारा सत्त्व, रज और तमके द्योतक बीजोंकी सहेतुकता सिद्ध की जा सकती है। फिर भी हमारा कथन यह है कि महानिर्वाणतन्त्र† इत्यादि ग्रन्थोंमें बहुत-से बीज केवल मनःकल्पित हैं, हेतुगर्भ नहीं। तन्त्रशास्त्रके लिये यह कोई दूषण नहीं है, क्योंकि व्याख्याके संक्षेपके लिये तथा रहस्यके गोपनके लिये यह प्रणाली उपयोगी है। (क्रमशः)

* इच्छा क्रिया तथा ज्ञानं गौरी ब्राह्मी तु वैष्णवी।
त्रिधा शक्तिः स्थिता लोके तत्परं ज्योतिरोमिति ॥

† पं पूर्णशैलाय पीठाय नमः, उं उड्डीयानाय पीठाय नमः, जां जालन्धराय पीठाय नमः, कां कामरूपाय पीठाय नमः (महानिर्वाणतन्त्र ६। २२)



# भगवदर्चा

(लेखक—श्रीरामदासजी गौड एम० ए०)

पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ (गीता ९।२६)

अर्जुनके यह पूछनेपर कि सगुण और निर्गुण दोनों प्रकारकी उपासनाओंमें कौन-सी श्रेयस्कर है, भगवान्‌ने श्रीमुखसे सगुण उपासनाको ही श्रेष्ठ बताया है। उपासना-विधिके सम्बन्धमें यह आदेश है कि 'जो मेरे परायण हुए भक्तजन सभी कर्मोंको मेरेमें अर्पणकर मुझ सगुणरूप परमात्माको अनन्य योगसे निरन्तर चिन्तन करते हुए भजते हैं—जो इस तरह मुझमें चित्त लगाये हुए हैं—उनको मृत्यु-संसार-सागरसे शीघ्र ही निकालनेवाला हो जाता हूँ। तू मेरेमें ही मन और बुद्धिको लगा दे तो तू मुझे ही प्राप्त करेगा और मुझमें ही रहेगा। मनको न लगा सके तो अभ्यास कर, अभ्यास न बने तो केवल मेरे लिये कर्म कर, यह भी न बने तो सभी कर्मोंके फलोंका त्याग कर। अभ्याससे ज्ञान बढ़कर है, ज्ञानसे ध्यान अच्छा है और ध्यानसे कर्मफलोंका त्याग अच्छा है।' बारहवें अध्यायके आठवेंसे लेकर बारहवें श्लोकतकका यही भाव है। क्रमपर विचार करनेसे ऐसा ज्ञान पड़ता है कि भगवान्‌के लिये कर्म करनेमें ज्ञान और ध्यान दोनोंका समावेश है। भगवान्‌के लिये सभी कर्म करनेकी इच्छा जिसे होगी वह कर्म और अकर्म तथा विकर्मपर पूरा विचार करेगा। कर्म और अकर्मका विवेचन हँसी-ठट्ठा नहीं है, 'कवयोऽप्यत्र मोहिताः'। इसीलिये शास्त्रज्ञान इसके लिये परमावश्यक है। हम जब भगवदर्पणके लिये कर्म करते हैं तो हमें कार्य-कर्म और पवित्र कर्म करने चाहिये। हमारे हाथों खोटा कर्म हो तो वह भगवदर्पण कैसे हो सकता है? इसलिये शास्त्रोंसे, विद्वानोंसे, आचार्यसे पूछना पड़ेगा और कर्माकर्मविवेककी ग्रन्थियोंको जिस-तिस तरहसे सुलझवाना पड़ेगा। सदसद्-विवेचना तत्त्वज्ञान बिना होगी नहीं और वह भी मिलेगी 'प्रणिपातेन, परिप्रश्नेन सेवया।'

ज्ञान या कर्माकर्मविवेक हो जानेपर भी भगवदर्पण योग्य कर्म करते रहना सहज नहीं है। अब अभ्यासकी बारी फिर आती है। पहले तो अभ्यास मन और बुद्धिको भगवच्चरणोंमें लगानेमात्रका था, कर्मोंकी ओरसे मन और बुद्धिको हटा लेना था और यह भावना रखनी थी—

इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेषु वर्त्तन्त इति धारयन्।

इसी धारणाके साथ कि इन्द्रियाँ अपने विषयोंमें रहती हैं, रहें, मुझसे क्या सरोकार। 'दिलबयार दस्तबकार' मन जब अपने प्यारेमें लीन है फिर शरीर चाहे जो करे, जैसे रहे। परन्तु यह अभ्यास नहीं होता। मन बड़ा प्रमाथी है, बलवान् है, दृढ़ है, चञ्चल है। जब दिन-रात, सवेरे-संझा, हर घड़ी, हर क्षण कर्म होता ही रहता है, कभी यह मशीन रुकती ही नहीं—

न तु कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्।

—तो मन कभी-न-कभी खिंचकर आ ही जायगा और भगवान्‌के चरणारविन्दसे दूर होकर संसारके अपावन पङ्कमें पतित हो ही जायगा। जब अभ्यासकी ऐसी असमर्थता है और निरन्तर कर्मकी मशीनके चलते रहनेकी ऐसी विवशता है, तो अच्छा रे मन! लग तू कर्ममें परन्तु अब बेसरोकारीकी बात न रहेगी। भगवान्‌के लिये कर्म करना है अतः खोटे कर्म नहीं करने होंगे। अच्छे कर्म करके उन्हें अर्पण करने होंगे। जब कर्मकी चक्की निरन्तर चलेगी तो भगवान्‌के लिये चले, सत्यके लिये चले, कल्याणके लिये चले, इसकी चाल खोटी न होने पावे। यह तो हुआ 'ज्ञान' साथ ही यह निरन्तर 'ध्यान' रखना पड़ेगा कि कोई कर्म हम भगवदर्पण किये बिना न रहें। अब हर क्षण कर्म होता रहता है तो हर क्षण यह बुद्धि बनी रहे कि यह भगवान्‌के लिये है। 'इदं भगवते इदं न मम'

पश्यञ्शृण्वन्स्पृशञ्जिघ्रन्नश्नन्गच्छन्स्वपञ्श्वसन्॥
प्रलपन्विसृजन्गृह्णन्नुन्मिषन्निमिषन्नपि।
(गीता ५।८-९)

भगवदर्थ कर्म करते रहनेमें यह ज्ञान और ध्यान दोनों अनिवार्य हैं। यह कितना कठिन है, आचरणपर

कितना भारी अङ्कुश है, मनपर कैसा कठोर निग्रह है ! साथ ही कैसी मृदुता है कि प्रत्येक क्षण अपने स्वामी, अपने प्राणप्यारे, अपने सर्वस्वका ध्यान बना रहे, उन्हींपर मन-वचन-कर्म निरन्तर निछावर होता रहे, आचरणकी कैसी पवित्रता है कि कलुषकी छाँह नहीं छू जाती, मनपर कैसी दया है कि त्रितापमय घोर कण्टकाकीर्ण मार्गसे उसे हटाकर शान्त, शीतल, सुकोमल मञ्जु राजमार्गपर लगा देते हैं। उस कठिनताको देखिये और इस मृदुताको, दोनोंमें कितना भारी अन्तर है और फिर भी साथ-ही-साथ कैसी सुन्दर सुसङ्गति !

जब सभी कर्म भगवदर्पण होने चाहिये तो भक्तको उचित है कि अपने पार्थिव जीवनके समस्त कर्मोंका पूरा विश्लेषण कर डाले और तब यह देखे कि हम कितने कर्म किस-किस तरहके करते हैं और किसलिये करते हैं। क्या सभी कर्म हम भगवान्‌के लिये कर सकते हैं ? कितने काम हम परार्थ करते हैं, कितने स्वार्थ ? कितने काम स्वार्थ और परार्थ दोनों ही हैं ? फिर इनमेंसे कितने काम हम ऐसे करते हैं जिनसे जीवनकी रक्षा होती है, जिन्हें हम कभी छोड़ नहीं सकते। कितने ही इस तरहके हैं कि जीवनरक्षार्थ अनिवार्य तो नहीं हैं परन्तु उनका त्याग भी नहीं हो सकता। कितने ही ऐसे हैं जिनका त्याग हो सकता है, केवल मोहवश हम इनमें लिप्त हैं। यह तो स्वार्थ और परार्थ-विभाग हुए। फिर इन्द्रियोंके विचारसे भी हम कर्मोंका विभाग कर सकते हैं। इनमें भी अनेक कर्म जीवनके लिये अपरिहार्य हैं। अनेक ऐसे हैं जो वासना-तृप्तिमात्रके लिये हम करते हैं। असंख्य कर्म ऐसे हैं कि जो कर्त्तव्योंकी दृष्टिसे अनिवार्य हैं। अब हमें यह विचारना चाहिये कि जब सभी कर्म हमें भगवदर्थ करने हैं तो प्रत्येक प्रकारके कर्मको भगवदर्थ करनेका प्रयत्न हम कैसे करें, इसे विस्तारसे समझना होगा।

## स्वार्थ-कर्म भगवदर्थ कैसे करें ?

वह सभी स्वार्थ-कर्म हैं जो अपने इन्द्रियों और मनकी तृप्तिके लिये अथवा अपनी संसारयात्राके लिये हम करते हैं। संसारयात्राके लिये पहले तो योगक्षेम आवश्यक है। धनको प्राप्त करना और उसकी रक्षा वा उपयोग। योगक्षेम हमें भगवदर्थ ही करना उचित है। हम मजूरी करें वा व्यवसाय करें और उसके द्वारा धन प्राप्त करें तो इसीलिये कि हम उसे अपने प्रभुकी सेवामें अर्पण करें, उन्हें ही हम सब-का-सब दे डालें, क्यों ? क्योंकि वह स्वामी हैं हम दास हैं, वा वह प्यारे सखा हैं और हम उनके सखित्वको ही अपना जीवन मानते हैं, उन्हींके सखित्वमें ही हम सब कुछ स्वभावसे ही अर्पण करते हैं, वा वह हमारे प्रियतम हैं, जीवन-सर्वस्व हैं, हमारा अपना सब कुछ उनपर ही निछावर है, फिर हम उन्हींके लिये तो योगक्षेम करते हैं, वा वह हमारे माता-पिता हैं, हमारी कमाईके वे ही मालिक हैं, वा वह हमारे पुत्र हैं, वारिस हैं, सब कुछ उन्हींका है अथवा वह भगवान् हैं सर्वेश्वर हैं, 'सो प्रभु मोर चराचर स्वामी' उनका ही सब कुछ है, उनका ही मैं हूँ और उनकी ही सम्पत्ति है, *'त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये'*

मम नाथ ! यदस्ति योऽस्म्यहं
सकलं तद्धि तवैव माधव !
नियतः स्वमिति प्रबुद्धधी-
रथवा किन्नु समर्पयामि ते ॥

यह तो हुई अर्पणकी बात। परन्तु हम कमाई जब करेंगे तभी तो वह अर्पण होगी। इसलिये भगवदर्थ हमें मेहनत, मजूरी, व्यवसाय कुछ तो करना चाहिये। अच्छा, तो हम जब भगवान्‌के लिये ही धन जोड़नेको उठे हैं तो भगवान्‌के नामपर तो हमको बिना परिश्रम किये भिक्षासे ही बहुत कुछ मिल जायगा। हरे ! हरे ! यह कामचोर मन सेवासे भागकर भगवान्‌के नामपर पेट भरना चाहता है !

'ऐसे सेवाचोरको लाख-लाख धिक्कार !'

अरे ! भगवान्‌के नामपर जिसने दिया, उसने सेवा की, उसने भगवदर्थ धन जोड़ा तूने क्या किया ? क्षेम ! (ओ, क्षेम !) 'ऐसेहू साहेबकी सेवासों होत चोर रे ?' तू तो बिना भजन किये प्रसादका अधिकारी बना चाहता है ! जबतक बन पड़े, भगवदर्थ धन-संग्रहके लिये परिश्रम कर। भगवदर्थ परिश्रम बिना एक कौड़ी किसीसे न ले। नीयत खोटी न कर। तेरे भगवदर्थ परिश्रमपर कोई धनका त्याग करता है उसे ही भगवदर्थ ग्रहण कर।

ॐ ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम्॥
(शु० यजु० ४०। १)

भिक्षाका अधिकार अत्यन्त असमर्थको है। समर्थको नहीं।

इसीलिये हम जो कुछ मेहनत, मजूरी धनसंग्रहार्थ करते हैं यह भगवदर्थ करते हैं। प्रोफेसर लेक्चर देता है भगवदर्थ। व्यवसायी रोजगार करता है भगवदर्थ। लेखक लिखता है भगवदर्थ। सेवक सेवा करता है भगवदर्थ। निदान जिस किसी विधिसे जीविका चलती है वह सब भगवदर्थ है।

कमाई करके उसका सञ्चय और सदुपयोग भी भगवदर्थ ही होना चाहिये। सञ्चयमें तो कोई बात नहीं। धनका सञ्चय और उसकी रक्षा तो अपना कर्त्तव्य है। स्वामीके धनकी रक्षाके लिये पहरुवे तो हमीं हैं। साथ ही उसका सदुपयोग भी हमारा ही कर्त्तव्य है। स्वामीकी सेवामें ही सारा धन लगना चाहिये। स्वामीकी सेवासे जो बचे, प्रसादरूपसे सेवकको ग्रहण करनेमें कोई बाधा नहीं है, वरं अन्य सेवकोंको प्रसाद बाँटना कर्त्तव्य है। हम जो उपभोग करें, जो लें, जो खायँ, जो पहनें सब कुछ प्रभुका, प्रियतमका, सखाका, परम पिताका, परमात्माका प्रसाद ही हो। अन्य कुछ नहीं।

जब योग और क्षेम दोनों ही भगवदर्थ हैं, तो कर्मकी मर्यादा सहज ही बँध जाती है। भगवदर्थ खोटा कर्म हम नहीं कर सकते। जगत्‌की दृष्टिमें, कानूनकी दृष्टिमें वह कर्म भले ही खोटा क्यों न हो, परन्तु हम नेकनीयतीसे, शुद्ध हृदयसे और सत्कर्म समझकर भगवदर्थ करते हैं तो वह कार्य-कर्म है, फिर चाहे वह धन संग्रहका हो और चाहे उसके उपयोगका, क्योंकि हमें केवल भगवद्‌का ही ध्यान है, अन्यका हमारे मन-वचन-कर्ममें स्थान ही कहाँ है ?

अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥
(गीता ९। २२)

सम्प्रदान सम्बन्धका द्योतक है। हम जिसे देते हैं उससे अवश्य कोई-न-कोई सम्बन्ध जोड़ लेते हैं। भगवदर्पण करनेके लिये पूर्वनिर्दिष्ट कोई-न-कोई सम्बन्ध स्थापित करनेमें ही सुभीता है। यह सुभीता उत्तरोत्तर विस्तारमें बढ़ता जाता है। योगक्षेमका रूप तो तब खड़ा होता है जब मनुष्य कमाने लायक होता है। परन्तु कर्मकी चक्की तो गर्भाधानसे शरीरान्तपर्यन्त चलती रहती है, फिर चाहे कर्म स्त्री करे चाहे पुरुष। सभी सभी अवस्थामें योगक्षेमके पचड़ेमें नहीं पड़ते। परन्तु कर्मसे तो एक क्षण भी कोई बचा नहीं। अतः निरन्तर होते रहनेवाले कर्मोंको तो भगवदर्थ करना भक्तके लिये जरूरी है। अतः वह अपनी दिनचर्याका आरम्भ भगवदर्थ-कर्मसे करेगा। वह अपने शरीर-सम्बन्धी शौचाचार इसीलिये करेगा कि शुद्ध होकर भगवत्-कैंकर्यके योग्य हो। वह अपने स्वास्थ्यकी रक्षाके सारे उपाय ईमानदारीके साथ इसीलिये करेगा कि प्रभुकी ओरसे यह शरीर उसे इसीलिये मिला है कि वह कैंकर्य यथोचिततरीक्या कर सके। इस थातीको सँभालकर रखना उसका परम धर्म है। इसीलिये वह हित-मित समुचित आहार-विहार करेगा। विश्राम भी उचित मात्रामें करेगा। व्यवसाय भी वह भगवदर्थ ऐसा करेगा कि कैंकर्यमें बाधक न हो। वह अपना नित्य-कर्म भी भगवदर्थ ही करेगा। यहाँतक कि वह शयन भी इसीलिये करेगा कि कैंकर्यके लिये शरीर समुद्यत रहे। सोनेके बाद वह स्वप्न भी भगवत्‌के लिये ही कर्म करनेका देखेगा। इसप्रकार सोते-जागते वह जितने कर्म करेगा सबमें यही पुनीत भावना रहेगी कि यह कर्म भगवदर्थ कर रहा हूँ। यह सब तो वह भगवत्-कैंकर्यके लिये करेगा, परन्तु कैंकर्य क्या होगा, उसका रूप क्या होगा ? 'भजन' कहते हैं सेवाको, तो वह प्रभुकी सेवा कौन-सी होगी जो वह करेगा ?

सेवा केवल मनसे, या मन और वचन दोनोंसे, या मन-वचन-कर्म तीनोंसे की जा सकती है। मन यदि सेवामें दृढ़ रहे तो वचन और कर्म कुछ भी हो और कैसा ही हो सेवामें व्याघात नहीं पड़ सकता। गीताका उपदेश भी यही है।

स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः॥
(१८। ४६)

अपने कर्त्तव्यका यथोचित पालन ही स्वयं अर्चा है। अलग पूजा-अर्चाकी आवश्यकता नहीं। परन्तु यह जबरदस्त शर्त उसके साथ-साथ लगी हुई है कि श्वास भी ले तो मनसे भगवदर्थ, जितने कर्म करे शुद्ध सच्चे मनसे भगवदर्थ, इसप्रकार निरन्तर तन मन भगवान्‌के लिये कर्म करनेमें रत है तो यह स्वयं भगवत्-कैंकर्य है। अलगसे प्रभु कोई कैंकर्य चाहते भी नहीं।

बलि पूजा चाहत नहीं, चाहत एकहि प्रीति।
सुमिरत ही मानइ भलो, पावन है अति रीति॥

यदि अपने सभी कर्म सच्चे मनसे प्रभु-प्रीत्यर्थ ही करे, जो कठिन शर्त है। चञ्चल मन कहाँ ऐसी दृढ़तासे भगवदर्थ कर्ममें सदा रत रह सकता है?

वचन और मन दोनोंका योग निरन्तर रहना और भी कठिन है, परन्तु यदि दोनों अभ्यासमें निरन्तर न लगे रह सकें तो एक तो लगा रहे। केवल मनका अभ्यास उसकी सहज चञ्चलताके कारण दृढ़ नहीं हो सकता। परन्तु मन भाग जाय तब भी वचन भगवदर्थ लगा रहे, यह लाभकी ही बात है। वचनसे हम यह संकल्प करते जायँ कि हम जो करते हैं रामके लिये अथवा लाघवार्थ केवल नाम-जप ही करता रहे, मन न लगे तब भी वचनसे नाम रटता ही रहे, तब भी भगवदर्थ-कर्म करनेका भाव आरम्भमें रहनेसे वचनका संकल्प भी सार्थक होता है।

कर्म, वचन और मन तीनोंका योग निरन्तर बना रहना बहुत ही कठिन है। यदि तीनोंसे भगवदर्थ ही कर्म हों तो क्या कहने हैं। यह वह अलभ्य अवस्था है जिसके लिये महामुनि तरसते हैं। परन्तु तीनोंके एकीकरण-के सतत प्रयत्नमें मन भाग भी खड़ा हो तो वचन और कर्मकी एकता क्या थोड़ी है? पूर्वसंकलिपत मनोभावके अनुकूल वचन और कर्म रहें तो भी गनीमत है। यदि ठीक कार्य-कर्मकी ऐसी बान पड़ जाय कि भगवदर्थ ही हो, उसमें ममता वा स्वार्थ-बुद्धि छू भी न जाय तो वह कर्म भी भगवदर्चा है। यह सात्त्विक देवार्चा है, इसमें सन्देह नहीं है। परन्तु ऐसा अभ्यास भी सुगम नहीं है।

भगवदर्थ कर्म करनेकी सुगमता-सम्पादनके लिये प्रभुसे अपना अधिक घनिष्ट सम्बन्ध करके उनके लिये कर्म करना और भक्तिके पाँचों रसोंका अनुसरण ही सबसे अच्छा उपाय है। परन्तु अव्यक्त उपासनाकी अपेक्षा सगुण ब्रह्मकी इस तरहकी व्यक्त उपासना 'सुसुखं कर्तु-मव्ययम्' होते हुए भी अवतारोंका मानसिक रूप फिर भी कठिन है। मानसिक पूजा भी मनके बड़े अभ्यासका काम है। वचन और कर्मकी सहायता चञ्चल, प्रमाथी, बलवान् मनको जब नहीं मिलती होती तब वह मानसिक पूजा-जैसे कठिन कामपर कितना टिकता है? इसीलिये भक्ति या उपासनाका सुगम मार्ग भगवद्-विग्रहकी अर्चा है। भक्तिके रहस्यको न समझनेवाला भले ही प्रतिमा-पूजन कहकर हँस ले। उसके लिये प्रतिमा-पूजन निरर्थक है। वह इसका अधिकारी भी नहीं है। परन्तु प्रभुके अर्थ कर्म करनेवालेके लिये तो विग्रह-पूजाद्वारा उपासना सबसे सरल विधि है।

जिस मूर्त्ति या भावकी उपासना हो वैसा ही सुन्दर प्रतिमाका निर्माण कराके वैदिक विधिसे प्राण-प्रतिष्ठा करा ले अथवा यदि प्रतिष्ठित विग्रह किसी प्रकार सुलभ हों तो उनकी उपासनाद्वारा (पास बैठाने) वा सान्निध्य-प्राप्ति-के द्वारा भजन (सेवा) करे। अमूर्त्तकी सेवाका प्रकार और है और मन टिकता भी नहीं। मूर्त्तकी मानसिक पूजामें भी वैसी ही कठिनाई है। परन्तु प्रभुको पास बैठाकर षोडशोपचार पूजा प्रत्यक्ष रीतिसे करना कैसा आनन्ददायक है, यह वही जानते हैं जिनको अनुभव है। प्रभुके प्रसादपर भूषणको धारण करना, प्रभुके प्रसाद *चन्दनादिका लेपन, प्रभुके प्रसाद सुन्दर सुगन्धमय फूलों*-से आमोदित होना, प्रभुके प्रसादका ही भोजनपान, प्रभुके चरित वा विनयके गान सुनना, प्रभुके कामविनिन्दित सुन्दर रूपोंका दर्शन, निदान ज्ञान और कर्मकी समस्त इन्द्रियोंका व्यापार अपने उपास्यदेवके ही आश्रित हो करना, प्रभुके सान्निध्य प्रभुकी उपासनाके सुगम उपाय हैं। नित्यकी कई बारकी मूर्त्ति-पूजाके अभ्याससे उपासना-में मन लगना सुगम हो जाता है। ऐसी मनोहर चिन्ता मनमें हो जाती है कि प्रभुके लिये अमुक वस्तु चाहिये, शृङ्गारके लिये अमुक सामग्री प्रस्तुत करनी है, उनके वस्त्र-के लिये ओटना, धुनना, पूनियाँ बनानी, सूत कातना है, अमुक कपड़े सीकर तैयार करना है, फूल चुनकर लाना है, मन्दिरको सजाना है, उत्सवका प्रबन्ध करना है, इत्यादि-इत्यादि इतने काम हैं कि भक्त इस उपासनामें ही अहर्निश फँसा रह सकता है। फिर तो भगवदर्थ कर्मके सिवा उसे कुछ रह ही नहीं जाता। सुग्रीवने कैसी अच्छी प्रार्थना की है—

त्वत्पादपद्मार्पितचित्तवृत्ति-
स्त्वन्नामसङ्गीतकथासु वाणी।
त्वद्भक्तसेवानिरतौ करौ मे
त्वदङ्गसङ्गं लभतां मदङ्गम्॥
त्वन्मूर्तिभक्तान् स्वगुरुं च चक्षुः
पश्यत्वजस्रं स शृणोतु कर्णः।
त्वज्जन्मकर्माणि च पादयुग्मं
व्रजत्वजस्रं तव मन्दिराणि॥
अङ्गानि ते पादरजोविमिश्र-
तीर्थानि बिभ्रत्वहिशत्रुकेतो।

शिरस्त्वदीयं भवपद्मजाद्यै-
र्जुष्टं पदं राम ! नमत्वजस्रम् ॥
( अ० रा० ४ । १ । ९१–९२ )

सुग्रीवके स्वरमें स्वर मिलाकर अजस्र उपासनाका सौभाग्य उसी तरह कौन न चाहेगा जैसे निर्गुण वा अव्यक्तका उपासक अजस्र और सर्वत्र ब्रह्म-ही-ब्रह्म देखना चाहता है और संसारको खो देनेका अभिलाषी रहता है । परन्तु यह आदर्श बड़े भाग्यसे क्वचित् ही किसीको अनुभवगम्य होता है । निरन्तर उपासनामें लगे रहनेके लिये अपनेको अहर्निशका पुजारी बना देना और प्रभुको विग्रहोंके रूपमें—माता, पिता, भाई, बन्धु, सखा, पुत्र, कलत्र, पति, स्वामी आदिके रूपमें देखते रहना, निदान धीरे-धीरे अभ्यास करते हुए—

निज प्रभुमय देखहि जगत का सन करहि विरोध ।

अनन्य भक्तिके लक्षणोंका प्रादुर्भाव भी ऐसे ही उपासकमें हो सकता है । अनन्यकी परिभाषा रामचरितमानसमें इसप्रकार हुई है—

सो अनन्य असि जाहिकै मति न टरइ हनुमन्त ।
मैं सेवक सचराचर रूप स्वामि भगवन्त ॥

जब चराचरमें अपने स्वामीको छोड़ किसीको नहीं देखता तो इस विश्वकी सारी मूर्त्तियाँ भगवद्-विग्रह बन जाती हैं और सारा विश्व हरिमन्दिर बन जाता है । उपासना अत्यन्त सरल हो जाती है क्योंकि भागवतको भगवद्-सान्निध्य सतत सुलभ हो जाता है । तब तो—

यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥
( गीता ९ । २७ )

उसके लिये सहज-स्वाभाविक हो जाता है । फिर शुभाशुभ फलरूप कर्म-बन्धनसे वह सहज ही मुक्त हो जाता है और वह भगवत्को प्राप्त हो जाता है । भगवदर्थ कर्म करनेवाला इसप्रकार जीतेजी भगवद्-प्राप्तिका आनन्द भोगता है ।

ऐसे ही अनन्यके लिये कहा है कि—

'साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥'
'कौन्तेय प्रति जानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥'
( गीता ९ । ३०-३१ )

अनन्य भक्त धन्य है जिसके लिये प्रभुकी ऐसी प्रतिज्ञा है ।

---

# कृपालु लेखक और प्रेमी पाठकोंसे निवेदन

यह जानकर कल्याण-प्रेमियोंको प्रसन्नता होगी कि शिवाङ्कके लिये बहुत बड़े-बड़े सन्त, महात्मा और विद्वान् लेख लिख रहे हैं, बहुत-से लेख आ गये हैं । चित्र भी एक-से-एक बढ़कर बन रहे हैं । इस बार शिवाङ्क बहुत ही सुन्दर और उपादेय होगा । नीचे लिखे विषयोंपर विद्वान् महानुभाव लेख भेज सकते हैं । लेख बहुत शीघ्र आने चाहिये । छपाई जल्दी ही आरम्भ होगी ।

१—एक ही रुद्रके अनेक रूप हैं, रुद्र अनेक नहीं हैं ।
२—सावरमन्त्र
३—शिव और तन्त्र
४—शिव और योगशास्त्र
५—शिव और स्वरोदयविद्या
६—शिव और रश्मिविज्ञान
७—शिवके नामोंका वैज्ञानिक और यौगिक अर्थ
८—वेदोंमें शिव-तत्त्व
९—त्रिपुण्ड् और ऊर्ध्व-पुण्ड्रके विषयोंमें विदेशियोंका अज्ञान ।
१०—वासुकि और शिवका सम्बन्ध
११—काशीधाम
१२—शिवके विविध अवतार
१३—शिव और न्यायदर्शन
१४—शैवोंके विभिन्न सम्प्रदाय
१५—शिव-भक्तिसे लाभकी सच्ची घटनाएँ ।
१६—महारुद्रयाग

मन्दिरोंके तथा हस्तलिखित सुन्दर चित्र भी कृपापूर्वक भेज सकते हैं । दक्षिणके कुम्भकोणम्, चिदम्बरम् आदि शिव-मन्दिरोंके चित्रोंकी विवरणसहित आवश्यकता है ।

# सुख-दुःख-विवेचन

( लेखक—श्रीयुत ज्वालाप्रसादजी कानोड़िया )

'सर्वं परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम् ।'

कीट-पतङ्गादिसे लेकर देवतातक जगत्के समस्त जीव सुख-दुःखके उलझनोंमें फँसे हुए हैं। जिधर देखिये उधर ही सभी इसी चक्रमें भ्रमित हैं कि हमें सुख मिलें, हम सुखी होवें, हमें दुःख न मिलें, दुःखोंसे हमारा बिल्कुल छुटकारा हो जाय। परन्तु फल यह हो रहा है कि सुख तो मिलता नहीं है, उलटे लोग दुःख-ही-दुःखके समुद्रमें गोते खा रहे हैं। यह बड़ा ही आश्चर्यमय खेल है कि जिसे हम सुख समझते हैं और सुखरूप जानकर अपनाते हैं वही फिर दुःखकी मूर्ति दिखलायी देने लगता है। हा! मन्दभाग्य जीव! इस मृगतृष्णामें पड़कर बहुत समय बिताया, पर तुझे सच्चे सुखकी बूँद भी न मिली। पूज्यपाद गोस्वामीजी-ने सच कहा है—

ऐसेहि जनम समूह सिराने।
प्राननाथ रघुनाथ-से प्रभु तजि सेवत चरन बिराने॥
सुख-हित कोटि उपाय निरन्तर करत न पायँ पिराने।
सदा मलीन पन्थके मरु ज्यों कबहुँ न हृदय थिराने॥
यह दीनता दूरि करिबेको अमित जतन उर आने।
तुलसी चित-चिन्ता न मिटै बिनु चिन्तामनि पहिचाने॥

सांसारिक जीवन सुख और दुःख इन दो वस्तुओंके अन्दर ही सीमाबद्ध हो रहा है। हमारे सम्पूर्ण उद्योग, परिश्रम या क्रियाका परिणाम स्वेच्छासे या अनिच्छासे जो कुछ भी होता है उसको हमलोग कभी सुख कहते हैं और कभी दुःख कहते हैं। यही हमलोगोंकी आदत पड़ गयी है, इसपर हम कभी गम्भीरतापूर्वक विचार नहीं करते।

'सर खनत ही जनम गयो, कबहुँ न तृपत भयो।'

'तालाब खोदते-खोदते उमर बीत गयी, पर जल पीकर कभी तृप्त नहीं हुए।' यही दशा हमारी हो गयी है।

जो मनुष्य इन दोनों ( सुख-दुःख ) के फन्देसे छुटकारा पा जाता है वही कल्याण-पदका या अनन्त शाश्वत सुखका अधिकारी होता है। सुख यद्यपि वाञ्छनीय है तथापि ऊपर जिस सुखके त्यागकी बात कही गयी है वह सुख कुछ और वस्तु है और वाञ्छनीय सुख कुछ और ही है। इसीका विवेचन यहाँ संक्षेपमें करना है।

संसारासक्त लोगोंका सुख क्या है? कोई आपात-रमणीयताको, कोई आपात आह्लादको, कोई प्राकृतिक विषय-जन्य परिणामको, कोई प्राकृतिक विषयोंमें अभ्यासजनित परिणामको सुख मानते हैं। जैसे (१) सुन्दर स्त्रीके सौन्दर्य-रूप रमणीयताको सुख मानना। यह आपात इसलिये कहा जाता है कि शारीरिक रूप-लावण्य कुछ कालके बाद उस दूसरे रूपमें परिणत होनेवाला है जिसे लोग सुन्दर न कहकर कदर्य कहते हैं और उससे घृणा करते हैं। (२) भोजनकालमें भोजन प्रिय लगना अथवा खेल, तमाशे आदिका सुख यह उतने ही कालतक प्रतीत होता है जबतक कि उसका संग रहता है, पीछे वह सुख नहीं रहता—ऐसे सुखको आपात आह्लाद कहते हैं। (३) मेहनत करके धनोपार्जन, व्यायाम करके बलोपार्जन आदिमें जो सुख होता है, वह प्रकृतिविषयजन्य परिणाम-का सुख कहलाता है। ( ४ ) मादक वस्तु आदिके सेवनमें सुख मानना; जिसमें सांसारिक सुखके न होते हुए भी केवल अभ्यासमात्रसे सुखकी प्रतीति होती है, वह प्राकृतिक विषय-अभ्यासजनित सुख कहलाता है। इस-प्रकार सांसारिक सुखोंके कुछ भेदोंका वर्णन किया गया, परन्तु महर्षि पतञ्जलि कहते हैं—

'परिणामतापसंस्कारदुःखैर्गुणवृत्तिविरोधाच्च दुःखमेव सर्वं विवेकिनः।' ( २ । १५ )

जिसका परिणाम दुःख है, जो ताप देनेवाला है और जहाँ गुण-वृत्तियोंका विरोध रहता है वह सब ही विवेकी पुरुषोंकी दृष्टिमें दुःखरूप ही है।

महर्षिके इस कथनको और भी स्पष्ट समझिये। उदाहरणके लिये एक वस्तुका भेद दिखलाया जाता है। धन आजकल संसारमें सबसे श्रेष्ठ माना जाता है, अतएव इस धनमें ही उपर्युक्त सूत्रके अर्थको समझनेकी चेष्टा कीजिये।

धनका परिणाम—प्रायः धनका परिणाम कलह, कष्ट, मामला, मुकदमा, वैर, द्वेष, चोर-डाकुओंका भय, प्राणनाश और अनेक प्रकारके प्रमादोंका उत्पादन है। अन्तमें धनका वियोग भी होता है। भर्तृहरिजी कहते हैं—

अवश्यं यातारश्चिरतरमुषित्वापि विषया
वियोगे को भेदस्त्यजति न जनो यत् स्वयममून्।
व्रजन्तः स्वातन्त्र्यात् अतुलपरितापाय मनसः
स्वयं त्यक्त्वा ह्येते शमसुखमनन्तं विदधति॥

बहुत कालसे सेवन किये हुए विषयादि अवश्य जानेवाले हैं, उनके वियोग होनेमें कुछ भी सन्देह नहीं है, पर फिर भी मनुष्य स्वयं उनका त्याग नहीं करते। जब विषयादि मनुष्यको स्वयं त्याग कर चले जाते हैं तो उसे बहुत दुःख होता है। जो मनुष्य इस विषयमें सदा सावधान रहता है कि एक दिन विषय-भोग हमें अवश्य त्याग देंगे ( इसलिये इनका सङ्ग नहीं करना चाहिये ) वह अनन्त सुख और शान्तिको प्राप्त होता है। गोस्वामीजी भी जीवको चेतावनी देते हुए कहते हैं—

मन पछितैहै अवसर बीते।
अन्तहु तोहि तजैंगे पामर क्यों न तजे अबहींते॥

अब धनके तापको समझिये। जिसके पास धन रहता है, वह उसको सुरक्षित रखनेके लिये सदैव चिन्तित रहता है। धन कम न हो जाय, चोर-डाकू उसे न ले जायँ, हानि न हो, कहीं धन किसीमें डूब न जाय—इत्यादि सन्ताप धनवालेको सदैव अन्तःकरणमें जलाया करते हैं।

धनके संस्कार भी दुःखदायी होते हैं। धनी पुरुष जब निर्धन हो जाता है तब वह अपनी पहली धनकी अवस्थाका स्मरण करके अति दुखी होता है। अब गुण-वृत्ति-विरोधको देखिये। धनके द्वारा अन्तःकरणमें विभिन्न प्रकारके सुख-भोगकी वृत्तियाँ पैदा होती हैं। कभी सात्त्विक सुखके लिये धन-व्ययकी इच्छा होती है, कभी राजस-सुखके लिये और कभी तामस-सुखके लिये। इससे बहुधा अन्तःकरणमें इन वृत्तियोंमें युद्ध भी हुआ करता है। वृत्तियाँ अपनी-अपनी ओर मन, बुद्धिको खींचने लगती हैं। क्या करें और क्या न करें, इस बातके निर्णय करनेमें बड़ी कठिनाई उत्पन्न हो जाती है। इसीको गुण-वृत्ति-विरोध कहते हैं।

इसप्रकार महर्षि पतञ्जलिके सूत्रको समस्त सांसारिक वस्तुओंपर घटाकर यदि हम देखें तो सबका स्वरूप दुःखरूप ही प्रतीत होगा। सुख-दुःखका एक और विवेचन पाठकोंके सामने रक्खा जाता है। वस्तुतः समस्त प्राकृतिक वस्तुएं न सुखरूप हैं और न दुःखरूप। वस्तुओंमें सुख-दुःखकी भावना अपने-अपने कल्पित भावोंसे सम्बन्ध रखती है। उदाहरणार्थ अग्निको लीजिये। शीतकालमें अग्नि सुखद मालूम होती है, परन्तु अत्यधिक मात्रामें वह शीतकालमें भी सुखद नहीं होती। ग्रीष्म-ऋतुमें तो वह कष्टदायक ही हो जाती है। इसी प्रकार मलिन-से-मलिन वस्तु भी एकके लिये दुःखरूप है तो दूसरेके लिये वही सुखरूप देखी जाती है। एक ही रूप एक कालमें दुःखरूप, दूसरे कालमें सुखरूप, कम मात्रामें सुखरूप तो अधिक मात्रामें दुःखरूप, अथवा कम मात्रामें दुःखरूप तो अधिक मात्रामें सुखरूप, एक जीवको दुःखरूप तो दूसरेको सुखरूप होता है। जगत्में एक भी वस्तु ऐसी नहीं है जो सबको सब कालमें, सब रूपमें, सब अवस्थामें सुखरूप ही हो अथवा सब काल, सब रूप, सब अवस्थामें सबको दुःखरूप हो। यह भी कहना ठीक नहीं कि एक ही वस्तु दुःखरूप है और सुखरूप भी है। अतएव यह कहना पड़ता है कि प्राकृतिक कोई भी वस्तु या क्रिया न सुखरूप है और न दुःखरूप। वस्तुएँ केवल काल्पनिक भावनासे सुखरूप या दुःखरूप भासती हैं। गम्भीरतापूर्वक विचार करनेसे समस्त जागतिक पदार्थोंकी यही दशा प्रतीत होगी। जो इस सुख-दुःखके तत्त्वको समझकर अनुभवमें लाता है वह कभी सुख-दुःखोंके उलझनोंमें नहीं पड़ता। न कभी सुखी या दुःखी ही होता है। उसका सच्चा आनन्दमय जीवन हो जाता है। जैसा गीतामें कहा है—

न प्रहृष्येत्प्रियं प्राप्य नोद्विजेत्प्राप्य चाप्रियम्।
स्थिरबुद्धिरसम्मूढो ब्रह्मविद्ब्रह्मणि स्थितः॥

'जो पुरुष प्रियको प्राप्तकर हर्षित नहीं होता और अप्रियको प्राप्तकर उद्विग्न नहीं होता, ऐसा स्थिरबुद्धि संशयरहित ब्रह्मवेत्ता पुरुष सच्चिदानन्दघन परब्रह्म परमात्माके एकीभावमें सदा स्थित है।'

यो न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न काङ्क्षति।
शुभाशुभपरित्यागी भक्तिमान्यः स मे प्रियः॥

'जो न कभी हर्षित होता है, न द्वेष करता है, न शोक करता है, न कामना करता है, तथा जो शुभ और अशुभ सम्पूर्ण कर्मोंके फलका त्यागी है वह भक्तियुक्त पुरुष मुझको प्रिय है।'

वास्तविक सच्चे सुखका विवेचन फिर कभी अवसर मिलनेपर किया जा सकता है। इस समय केवल इतना ही निर्देश करना पर्याप्त होगा कि जो सच्चा सुख है वह सबको, सब कालमें, सब अवस्थामें सुखरूप होता है, उसमें अल्पता या अधिकता नहीं होती, वह सदा परिपूर्ण है, नित्य है। उस सुखके रहते न तो किसी भी प्रकारका दुःख आ सकता है और न किसी अभावकी ही अनुभूति होती है।

# वाल्मीकि-रामायण और भगवच्छरणागति

( लेखक—साहित्याचार्य पं० श्रीमथुरानाथजी शास्त्री भट्ट कविरत्न )

[ गतांकसे आगे ]



सके आगे १७ वाँ श्लोक विभीषणके वक्तव्यमें सबसे प्रधान है। यों कहना चाहिये कि उनकी प्रार्थनाके शरीरका मेरु-दण्ड (रीढ़की हड्डी) है। वही तो उनका 'बयान-दावा' है। उसीमें तो वह अपना सब कुछ प्रार्थनीय कहते हैं। और दूसरे—इतनी दूर यहाँ आकर '*स्वस्थ एव व्यतिष्ठत*' आकाशमें ही क्यों खड़े हो ? क्या प्रयोजन है ? वह प्रयोजन भी कैम्प-के दरवाजेपर खड़े फौजी अफसरके द्वारा कोसलनरेन्द्र श्रीरामके पास यही तो पहुँचाया गया है कि—'मैं शरण आया हूँ, श्रीरामचन्द्रजीके पास मेरी खबर पहुँचा दीजिये।' अतएव, जगच्छरण्य श्रीरामचन्द्र-से मिलनेके लिये अपरिचित विभीषण अपना जवानी 'विज़िटिङ्ग-कार्ड' (नामाङ्कित लघु पत्र) भेजते हुए सुग्रीवादिसे प्रार्थना करते हैं कि—

**निवेदयत मां क्षिप्रं राघवाय महात्मने।**
**सर्वलोकशरण्याय विभीषणमुपस्थितम्॥**

यही पद्य 'शरणागति' को आरम्भ करता है, इसलिये पहले इसका वाच्यार्थ (सामान्य शब्दार्थ) खूब अच्छी तरह समझ लेना चाहिये। इसके अनन्तर ध्वन्यर्थमें जो भक्ति-रहस्य भरा है उसे सूचित किया जायगा। पद्यका अन्वय होगा—'*सर्वलोकशरण्याय महात्मने राघवाय मां विभीषणम् उपस्थितं क्षिप्रं निवेदयत।*' शब्दार्थ पहले भी कह आया हूँ कि—'सब लोगोंको आश्रय देनेवाले महात्मा श्रीरामचन्द्रके प्रति मुझ विभीषणको उपस्थित हुआ (इस स्थानपर आया हुआ) शीघ्र सूचित कर दीजिये।'

पहला पद है '*सर्वलोकशरण्याय*'। इसमें 'शरण्य' का अर्थ है—'*शरणे रक्षणे साधुः शरण्यः*' '*तत्र साधुः*' इस तद्धितके सूत्रसे 'यत्' प्रत्यय हुआ है रक्षा करनेमें जो उत्कृष्ट हो वह 'शरण्य'। इसकी शब्दार्थ निरुक्ति हुई—'*शरणं भवितुमर्हः*' 'शरण बनने लायक।' '*शरण*' *शब्दके कोषमें अर्थ हैं*—'*शरणं गृहरक्षित्रोः*' घर और रक्षक। इसके अनुसार जो रक्षक बनने लायक हो वह 'शरण्य'। महर्षि वाल्मीकि तो यहाँ बड़े चक्करसे बोलते हैं। जब शरण पदका अर्थ रक्षक है तब सीधा यों ही क्यों नहीं कह दिया—'*सर्वलोकशराय*' 'सब लोगोंके रक्षक' (श्रीरामचन्द्रजी-के प्रति सूचित कर दीजिये)। नहीं। 'सब लोगोंके रक्षक बनने लायक' इस कथनमें जो स्वारस्य है वह 'सब लोगोंके रक्षक' इस कथनमें नहीं। इन्द्र, वरुण, कुबेर, कौन-सा देवता रक्षक नहीं है ? वह तो कहलाते ही 'लोकपाल' हैं। 'इन्द्र' '*इदि परमैश्वर्ये*' जो खूब ऐश्वर्ययुक्त हो वह इन्द्र। यों प्रत्येक देवता रक्षक हैं। आप इन्द्रको रक्षकत्वेन वरण करेंगे, प्रार्थना करेंगे तो क्या वह आपकी रक्षा नहीं करेंगे ? करेंगे। परन्तु महर्षि वाल्मीकिका तात्पर्य है कि चाहे रक्षक सभी हो जायँ किन्तु असलमें रक्षक बनने लायक कोई है तो वह परम दयालु भगवान् श्री-रामचन्द्र ही हैं। लोकमें कहा भी तो जाता है कि 'भाई, यों तो जो हाकिमकी गद्दीपर बैठ जाय वही हाकिम है, परन्तु सच पूछो तो हाकिम बनने लायक तो 'अमुक' व्यक्ति ही है।' इसी तरह जिस देवताका आप स्मरण करेंगे यदि आपकी भावना सच्ची है

तो वही अवश्य रक्षा करेगा। परन्तु दीन-हीन, चाहे कैसा भी क्यों न हो, सब लोगोंकी रक्षा करने लायक यदि वास्तवमें कोई हो सकता है तो वह हैं दयावतार श्रीरामचन्द्र।

भगवान् श्रीरामचन्द्रमें गुण ही इस तरहके हैं कि और देवताओंके रहनेपर भी भावुकोंका हृदय अपने-आप आपकी तरफ खिंचा चला आता है। कविगण कहते हैं—

स्वसूक्तीनां पात्रं रघुतिलकमेकं कलयतां
कवीनां को दोषः स तु गुणगणानामवगुणः॥

और नायकोंके रहनेपर भी नाटकोंमें प्रायः अधिकांश श्रीरामचन्द्रको ही प्रधान नायक बनाया जाता है। श्रव्य काव्योंमें भी जहाँ देखिये, श्रीरामचन्द्रके ही गुणगान हो रहे हैं। इसमें कवियोंका दोष नहीं है, यह तो भगवान् श्रीरामचन्द्रमें रहनेवाले गुण-गणोंका दोष है, जिनके कारण कवि उनका ही वर्णन करते हैं।

रक्षा करनेका काम पड़ता है संकट पड़नेपर। अतएव आवश्यक हुआ कि भक्तके संकटको देखकर रक्षकके हृदयमें दया होनी चाहिये। दीन, हीन, अधम, कैसा भी हो, उसे संकटसे बचा ले; यही रक्षकका काम होना चाहिये। भगवान् श्रीरामचन्द्रके दयाके उदाहरण जगत्प्रसिद्ध हैं। 'शबरी' जिस जातिकी थी उस जातिको स्पर्श करनेतकमें भी लोग घृणा करते हैं। परन्तु भगवान् श्रीरामचन्द्र ऋषियोंसे बढ़कर, अपने सुहृद्, भाई-बन्धुओंसे बढ़कर उसे ऊँचा दर्जा दे चुके हैं। हार्दिक प्रेमसे निवेदन किये हुए उच्छिष्ट कदर्य बेरतक भगवान्ने आस्वादन किये, यहाँतकके अनुग्रहकी कथा लोग कहते हैं। खैर, शबरी मनुष्य तो थी परन्तु जटायु गीध, जो पक्षियोंमें भी अमंगल गिना जाता है उसे भगवान्ने पितृतुल्य आदर दिया है। आप आज्ञा करते हैं—

राजा दशरथः श्रीमान् पिता मम महायशाः।
पूजनीयश्च मान्यश्च तथायं पतगेश्वरः॥

'महायशस्वी मेरे पिता राजा दशरथ मेरे जिस तरह पूजनीय थे इसी तरह यह पक्षिश्रेष्ठ भी मेरा माननीय और पूजनीय है।' भगवान्ने अपने हाथसे उसका और्ध्वदैहिक संस्कार किया जो साक्षात् पिता दशरथके भाग्यमें भी न था। जिसको भगवच्चरण स्पर्श हो जाता है वही कितनी ऊँची भूमिकाको पहुँच जाता है, फिर यहाँ भगवान्ने अपने हाथसे जिसका संस्कार किया क्या उसका उद्धार नहीं हुआ! परन्तु इसपर भी भगवान्का प्रेम देखिये कि आप जटायुका अग्नि-संस्कार करके स्वयं अपने मुखसे वह मन्त्रजाप करते हैं जिससे प्रेतको दिव्यलोककी प्राप्ति हुआ करती है। महर्षिने कहा है—

यत्तत्प्रेतस्य मर्त्यस्य कथयन्ति द्विजातयः।
तत्स्वर्गगमनं क्षिप्रं तस्य रामो जजाप ह॥

'मृत मनुष्यके स्वर्गगमनके लिये जो मन्त्र ब्राह्मण बोला करते हैं, उन्हें बड़ी जल्दीसे श्रीरामने जपा।'

श्रीरामकी रक्षकताकी क्या पूछते हैं! श्रीरामचन्द्र जानकीके वियोगमें जिस करुण दशाका अभिनय करते आ रहे हैं यह क्या किसीसे छिपी हुई है! भवभूति कहते हैं—उस करुण दृश्यको देखकर—*'अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्'* (पत्थर भी रोने लगते हैं, वज्रका भी हृदय फटता है) परन्तु दयालु श्रीरामने जिस समय जटायुकी वह दशा देखी, आप उस अपने दुःखको भी भूल गये। आप कहते हैं—

सीताहरणजं दुःखं न मे सौम्य तथा गतम्।
यथा विनाशो गृध्रस्य मत्कृते च परंतप॥

हे सौमित्रे! यह पूर्वानुभूत सीताहरणका दुःख

मुझे उतना नहीं व्यापता है जितना इस गृध्रके मरनेका, सो भी 'मत्कृते' ! 'मेरे लिये !'

कहिये, फिर ऐसा करुणामूर्ति रक्षा करने लायक माना जा सकता है या और कोई ?

दानके कामपर यदि कोई ऐसे बद्धमुष्टि महापुरुष विराज जायँ तो फिर देखिये कितने आदमियोंको दान मिलता है ? सब अपनी विद्या, बुद्धि, चतुराई उस गरीब ब्राह्मणकी परीक्षामें ही खर्च कर देते हैं जिसे केवल ब्राह्मणजातिमात्र न सही पुण्याहवाचनके मन्त्र बोलनेपर तो कुछ दे देना चाहिये था । पर वह उससे उन मन्त्रोंका अर्थ पूछते हैं, विनियोग पूछते हैं, वेद पौरुषेय हैं या अपौरुषेय, इसकी मीमांसा कराते हैं । उनका यदि शास्त्रोंका प्रचार, धर्मरक्षा यही उद्देश्य होता तब भी यह किसी तरह क्षम्य हो जाता । परन्तु उनकी इच्छा है कि किसी तरह यह ब्राह्मण फेल हो जाय तो पैसा बच जाय । यह पैसा किसी महामहोपाध्यायको ही देंगे जो इससे कहीं बढ़कर योग्य है । देना है आपको चार आने पैसे और पातालतक पहुँचकर विद्याकी परीक्षा कर रहे हैं ! ऐसेको दानाध्यक्ष बनाकर पैसोंको चाहे बचा लीजिये परन्तु आपको आशीर्वाद कितनोंसे मिलेगा ? इसी प्रकार रक्षकके स्थानपर और भी देवता विराजते हैं परन्तु वह हिसाब कर-करके लोगोंको फल देते हैं । जिसका जितना पुण्य, जितना सत्कार्य होता है उसे काँटेमें तौलकर उसी मूल्यका उन्हें स्वर्गादि विनाशी फल देते हैं । फिर वह फल भी मिल ही जाता हो, सो भी निश्चित नहीं । जरा-सी भी आपसे भूल हो गयी तो फल मिलना कैसा, पड़े-पड़े नरकोंमें सड़ते रहिये । अग्निकार्य करते समय पद्धति कहती है कि *'दर्भान् स्पृष्ट्वा'* 'हाथसे कुशोंको छूकर' आगे कार्य करे । यदि इतना-सा भी कार्य भूलसे रह गया तो बस, कर्ममें वैगुण्य हो गया । सब करा-कराया मिट्टी । प्रत्युत राजा नृगकी तरह गिरगिट बनकर कुएँमें पड़ना पड़ेगा !

आपने श्रीभैरवका अनुष्ठान किया और विधिमें यदि जरा-सी भी कुछ कमी रह गयी तो बस, लेनेके देने पड़ गये । सिद्धि करने चले थे, रही-सही सुध-बुध भी खो बैठे । पागल हो गये । 'तन्त्र' कहते हैं, अन्य देवता फल देते हैं परन्तु परिमित । पर दयासमुद्र श्रीरामचन्द्रके यहाँ रक्षाका, अभयदानका दरवाजा खुला है । दरवाजेपर आपने डुग्गी पिटवा रक्खी है कि—

**सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते ।**
**अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥**

'जो एक बार भी मेरी तरफ आ जाता है, मैं तुम्हारा हूँ यह कह देता है, उसे सब प्राणिमात्रसे अभय दे देता हूँ, यह मेरा व्रत है ।'

कहिये, फिर ऐसे दयावतारको रक्षा करनेके स्थानपर वरण कर लिया जाय तब अधिक लोगोंकी रक्षा हो सकती है या फलके लिये बाँट-तराजू बगलमें दबाये देवताओंको रक्षक बनानेसे ? श्रीरामने अपने यहाँ रक्षा करनेके विषयमें कोई शर्त ही नहीं रक्खी । कोई कार्य करें या न करें, प्रत्युत अकार्य करें परन्तु यदि भगवान्की तरफ *'सकृदेव प्रपन्नाय'* एक दफा भी मुड़ गये तो बस बेड़ा पार है । फिर आपको कोई भय नहीं । श्रीशुक कहते हैं *'मृत्युरस्मादपैति'* भय कैसा ! भयमूर्ति मृत्यु भी डरकर उससे भागती है !

इन्हीं गुणोंके कारण महर्षि वाल्मीकि गद्गद होकर कहते हैं *'शरण्यः' 'शरणं भवितुमर्हः कश्चिदस्ति चेत् स श्रीराम एव'* 'रक्षक बनने लायक' कोई है तो वह हैं श्रीरामचन्द्र ।' यही महर्षिका गूढ़ अभिप्राय था ।

इसीलिये 'शरणाय' न कहकर आप कहते हैं 'शरण्याय'।

शब्दके अर्थके विषयमें मैं समझता हूँ शब्दशास्त्रको ही आप प्रमाण मानेंगे। आप देख ही चुके हैं कि शब्दशास्त्रने 'शरण्य' शब्दका *'शरणे रक्षणे साधुः'* यह अर्थ किया है। अर्थात् रक्षक सभी देवता हैं परन्तु रक्षणमें 'साधुः' अच्छे उत्कृष्ट श्रीराम हैं। *'शरणं भवितुमर्हः'* 'रक्षक होने लायक' इस अर्थमें और देवताओंकी रक्षकतापर 'लायकी नहीं है' कहकर शायद आक्षेप भी समझा जाता हो परन्तु *'रक्षणे साधुः'* इस व्युत्पत्तिमें तो किसीको भी विप्रतिपत्ति (दलील) न होनी चाहिये। 'रक्षा करनेमें उत्कृष्ट' ऐसा कहनेसे किसी देवताकी रक्षकतापर आघात नहीं पहुँचा। सभी देवता रक्षण करते हैं परन्तु श्रीराम *'रक्षणे साधुः'* 'रक्षा करनेमें उत्कृष्ट हैं'। इससे रक्षाका 'तारतम्य' दिखाया। और देवता रक्षा करते अवश्य हैं परन्तु श्रीरामकी रक्षकता उत्कृष्ट है। वह उत्कर्ष यही है कि श्रीराम रक्षा करनेके आसनपर बैठकर भी अपनी अतुल दयाको नहीं भूलते। विरोधीसे भी विरोधी क्यों न हो, उसपर भी रक्षा करनेकी दीक्षा आपको जबरदस्ती खींच ले जाती है। श्रीरामने विभीषणको स्वीकार करनेके विषयमें सुग्रीव, हनूमान् आदि सभीके मत सुने। उन मतोंका बड़े धैर्यसे, अभिमानसे नहीं, बड़े आदरके साथ, एक-एकको प्रशंसापूर्वक—

**अनधीत्य च शास्त्राणि वृद्धाननुपसेव्य च।**
**न शक्यमीदृशं वक्तुं यदुवाच हरीश्वरः॥**

'शास्त्रोंको बिना पढ़े, वृद्धोंकी सेवा बिना किये कोई इस तरहकी बात कह ही नहीं सकता जो उत्तम बात सुग्रीवने कही है।' यों उत्साह दे-देकर उनका आपने समाधान किया। यों कहिये उनका खण्डन किया। इस खण्डन-मण्डनमें कुछ समय तो लगना ही था। श्रीरामको यह विलम्ब बहुत अखर रहा था। आपका यह स्वभाव ही न था कि किसीकी उक्ति काटकर अथवा रोककर उसे असन्तुष्ट करते। परन्तु इस उत्तर-प्रत्युत्तरमें जो विलम्ब हो रहा था उसे भगवान् शरणागतके विषयमें अत्यन्त अनुचित समझते थे। अतएव जब बहुत-कुछ वाद-विवाद हो चुका तो कुछ हृदयमें खीझकर अन्तमें भगवान् बोले— 'अब अधिक दलीलकी क्या जरूरत है—

**आनयैनं हरिश्रेष्ठ दत्तमस्याभयं मया।**
**विभीषणो वा सुग्रीव यदि वा रावणः स्वयम्॥**

'हे हरिश्रेष्ठ! वह कोई भी क्यों न हो 'एनम्' 'उसको लाओ।' उसको मैंने अभय दे दिया। वह चाहे विभीषण हो अथवा स्वयं रावण ही क्यों न हो।

कहना चाहिये था *'अभयं दास्यामि'* 'अभय दूँगा' परन्तु आप आज्ञा करते हैं *'अभयं दत्तम्'*। तुम्हारे अब दलील करनेसे क्या होता है! मैं तो उसे पहले ही अभय दे चुका। तुम वहाँ जाकर तलाश करो और तुम्हें विदित हो कि वह दगा करनेकी नीयतसे स्वयं रावण ही विभीषणका रूप बनाकर आया है तो भी मैं तुम्हें कहता हूँ कि चाहे वह स्वयं रावण ही क्यों न हो, फिर मुझसे पूछने न आना कि यह तो रावण है लाऊँ कि न लाऊँ? जाओ, *'आनयैनं हरिश्रेष्ठ'* 'हे हरिश्रेष्ठ! उसको लाओ।' जिस दयासागरके हृदयमें इतनी गुंजाइश है कि वैरीके लिये भी खुल्लमखुल्ला कहते हैं *'दत्तमस्याभयं मया'*। मेरा व्रत है कि जो एक बार भी मेरी ओर आ जाता है उसे मैं अभय दे देता हूँ। अब यह साक्षात् रावण मेरा वैरी ही क्यों न हो, अपनी प्रतिज्ञानुसार इसे *'अभयं दत्तम्'*। विचार करनेके लिये अब अवसर ही कहाँ रह गया है जो मैं कहूँ कि

'दास्यामि' 'दूँगा'। आप तो कहते हैं 'दत्तम्' 'दे दिया'। इसी रक्षकताके उत्कर्षको सूचित करते हुए महर्षि 'शरणाय' न कहकर शरण्याय' कहते हैं।

'शरण्याय' के आदिमें 'सर्वलोक' शब्द और लग रहा है। *'लोकस्तु भुवने जने'* के अनुसार लोक शब्दके दो अर्थ हैं, स्वर्ग-मर्त्य-पातालादि भुवन और मनुष्य। पहला अर्थ 'भुवन' यह लिया जाय तो इसका अर्थ हुआ 'ऊपरके दिव्यलोक, मध्यम मर्त्यलोक, अधोभुवन अतलादि, इन सबके 'शरण्य' रक्षक होने लायक।

भगवान् दिव्यस्वरूप, दिव्यगुण, दिव्यविभूति हैं। यों तो *'यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा'* के अनुसार इस सम्पूर्ण विश्व-प्रपञ्चमें जो कुछ विभूति है वह साक्षात् भगवान्की है ही। परन्तु दिव्यलोकोंमें वह विभूति प्रकट रहती है। मर्त्यलोककी वस्तुओंमें वह विभूति दिव्यलोकादिकी अपेक्षा कुछ विचार-दृष्टिसे गम्य होनेके कारण उतनी प्रकट नहीं रहती। दिव्यलोकवासियोंकी शक्ति, गति (पहुँच) हम लोगोंकी अपेक्षा बहुत अधिक है। वह दिव्य ज्ञान-सम्पन्न हैं। वह यदि चाहें तो दिव्यविभूति भगवान्को हमारी अपेक्षा आसानीसे प्राप्त कर सकते हैं और करते हैं। सनकादि महर्षि इच्छा होते ही वैकुण्ठादि लोकोंमें जाकर भगवान्का दर्शन कर आते हैं। हमलोगोंके लिये पहले दिव्यलोकमें ही पहुँचना कठिन है। वहाँ पहुँच होनेके लिये पुण्य-तपश्चर्यादि अनेक कठिन-कठिन साधनोंकी वज्र-परीक्षाएँ पास करनी पड़ती हैं, तब कहीं दिव्यलोकके रास्तेसे भगवद्दर्शनकी चर्चा भी चला सकते हैं। किन्तु दिव्य-लोकवासियोंके लिये यह बात नहीं। कालिदास क्या अच्छा कहते हैं—

**प्राणानामनिलेन वृत्तिरुचिता सत्कल्पवृक्षे वने**
**तोये काञ्चनपद्मरेणुकपिशे पुण्याभिषेकक्रिया।**
**ध्यानं रत्नशिलागृहेषु विबुधस्त्रीसन्निधौ संयमो**
**यद्वाञ्छन्ति तपोभिरन्यमुनयस्तस्मिंस्तपस्यन्त्यमी॥**

'जहाँ अच्छे-अच्छे कल्पवृक्ष (जो चाही हुई वस्तुको तत्काल देते हैं) हैं उस वनमें वह (दिव्य-मुनि) पवनमात्र भोजनकर जीते हैं। स्वर्णकमलोंके परागसे विच्छुरित दिव्य नदियोंके जलमें स्नान करते हैं। रत्नशिलाओंसे बने गृहोंमें रहकर भगवद्ध्यान करते हैं। देवाङ्गनाओंके पास रहकर संयम (इन्द्रिय-विजय) रखते हैं।' अतः कविका कहना है कि जिस स्थानको भूमिष्ठ महर्षि तपस्याओंके द्वारा प्राप्त करना चाहते हैं उस स्थानमें रहते हुए यह महर्षि और भी आगे बढ़नेके लिये तपस्या कर रहे हैं।

कहनेका तात्पर्य यह है कि भगवान्को उपनिषद् 'दिव्योपसृप्य' दिव्य लोकोंसे प्राप्तव्य कहती हैं। अतएव भगवत्साक्षात्कार, भगवान्के द्वारा की हुई रक्षासे लाभ, दिव्यलोकनिवासी ही उठा सकते हैं।

और दूसरे वहाँ ब्रह्मादि देवता भी तो रहते हैं। थोड़ा-सा भी संकट पड़नेपर वहाँकी प्रजा उनके पास जा पुकारती है। तारकासुरकी मारका बाजार जरा ही गर्म होने लगा था कि देवता लोग—*'तुरासाहं पुरोधाय धाम स्वायंभुवं ययुः'* 'इन्द्रको आगे करके ब्रह्माजीके स्थानपर जा पहुँचे'। जो काम ब्रह्माजीके साध्य हुआ वह उन्होंने निबटा दिया और जो उनसे भी नहीं बन पड़ता उसके लिये ब्रह्माजीको साथ लेकर त्रैलोक्यनाथ नारायणके पास जा पहुँचते हैं। यों दिव्यलोकोंमें तो रक्षाके द्वार कई खुले हैं परन्तु इस मर्त्यलोकमें क्या उपाय है जो हम अपनी रक्षाकी पुकार भगवान् नारायणतक पहुँचा सकें? परन्तु आप दयाके सागर हैं। वास्तवमें आप 'सर्वतश्चक्षुः' (सब

तरफ नेत्रवाले ) हैं। अतएव हमारी भी दीन दशा आपसे छिपी नहीं रहती। हम-सरीखे निरुपाय जीवोंके उद्धारके लिये भी आप कृपा करते हैं। अवतार लेकर इस मर्त्यलोकमें पधारते हैं। चाहे ऊपरसे और-और कारण दिखायी देते हों परन्तु आपका यहाँ अवतार लेनेका प्रधान प्रयोजन यही है कि भक्तोंको लीला गुणानुवादसे विनोद हो और निरुपाय जीवोंका उद्धार हो। जब यह आपका अनुग्रह है तब हमको निश्चय हो गया कि आप केवल दिव्यलोकनिवासियोंको ही आश्रय देनेवाले नहीं, मर्त्यादिलोकोंपर भी वही आपकी दीनसञ्जीवनी करुणादृष्टि है। इसी आशयको लेकर विभीषण सुग्रीवादिके द्वारा सूचित कराते हैं—'*सर्वलोक-शरण्याय*' 'चतुर्दशभुवनोंको रक्षा करने लायक' श्रीरामचन्द्रसे मेरी खबर कर दीजिये।

दूसरा अर्थ होता है—'*सर्वलोकशरण्याय*' 'सब मनुष्योंके लिये शरण्य, शरण जाने योग्य'। किसी भी देवताके पास जाना हो तो पासमें पहले पुण्यकी पूँजी होनी चाहिये। अन्यथा वहाँ पहुँच ही नहीं हो सकती। सत्कार्यानुष्ठानके लिये अधिकारकी भी जरूरत है। पहले यों ही देखिये न—वेद पढ़नेके लिये बालकको गुरुके पास ले गये। गुरुजीने पूछा—'क्यों, इसका उपनयन तो हो गया है न?' कहा—'नहीं'। गुरुजीने लौटा दिया कि 'यज्ञोपवीत-संस्कारके बिना वेदाध्ययनका अधिकार नहीं है'। महर्षि विश्वामित्रके तप प्रभावकी क्या पूछते हैं? ब्रह्माजीको अलग करके उन्होंने दूसरी सृष्टि रचना ही करना शुरू कर दिया था। ब्रह्मा भी अपने अधिकार छिननेके भयसे काँपने लगे थे। उन्हीं विश्वामित्रने अपने तपस्याके बलसे त्रिशङ्कको सदेह स्वर्ग भेजना चाहा किन्तु दरवाजेपर ही रुकावट हो गयी कि तुमको स्वर्गमें जानेका अधिकार नहीं! महर्षिने तो बहुत ही चाहा था परन्तु बेचारा त्रिशङ्कु न स्वर्गका रहा, न मर्त्यका। सदाके लिये बीचमें लटकता हुआ दुनियाके लिये दृष्टान्त बन गया कि—

**त्रिशङ्कोरुपभोगाय न द्यौरपि न गौरपि।**

'त्रिशङ्कु न भूमिका उपभोग कर सका, न स्वर्गका।'

अधिकारके बिना हरएक देवताका आराधन भी तो नहीं होता। और बिना आराधनाके, बिना साधनाके देवता प्रसन्न नहीं होते। सार बात यह है कि तुम अच्छे होगे तो तुम्हारी वहाँ पहुँच होगी, अन्यथा नहीं। तुमने पुण्य किये हैं तो देवता तुमको उसके अनुसार फल दे देंगे, अन्यथा '*अपनी करनी पार उतरनी*'। बुरा माने चाहे भला, देवता तो एक तरहके व्यापारी हैं व्यापारी, वह भी फलोंके। ( यानी माली ) जो पुण्यका सिक्का परखकर पीछेसे फल देते हैं। उनकी तो यहाँतक लीला बढ़ी हुई है कि योग्यता देखे बिना, अधिकारके बिना, अपने मन्दिर-तकमें नहीं चढ़ने देते। वह तो क्या, उनके पैरोकार-तक ऐसे हैं जो दरवाजेकी सीढ़ीपरसे ही अनधिकारी लोगोंको ढकेल देते हैं। देवताओंमें यह जाति-पाँतिका झगड़ा आजका थोड़े ही है। सदासे देवताओंकी पञ्चायतमें जाति और कर्मोंका टण्टा चलता आया है। यहाँतक कि देवताओंमें दलबन्दीतक हो जाती थी। 'अश्विनीकुमार' देवताओंके वैद्य हैं। वैद्य होनेके कारण सब देवताओंकी पञ्चायतमें इनकी यज्ञाहुति बन्द थी। जब इन्होंने महर्षि च्यवनका इलाज किया और वह प्रसन्न हो गये तब उनके तपोबलसे यज्ञभाग पानेका उपक्रम किया गया था।

*यही क्यों*, सब देवताओंके स्वामी इन्द्रतक स्वयं इस कर्मबन्धनमें पड़े हुए हैं। उनके हाथसे विश्वरूप मारा गया, तब देवताओंने उन्हें अपने समाजसे अलग कर दिया, यहाँतक कि वह स्वर्गसे हटा दिये गये। जब देवता जाति-पाँति-कर्मोंकी कैदमें स्वयं इस

तरह घुटे हुए हैं तब उनसे क्या आशा की जाय कि जो सब भाँतिसे हीन, दीन, असहाय हैं उनका वह उद्धार करेंगे। किन्तु विभीषण कहते हैं मुझे दृढ़ विश्वास है कि भगवान् श्रीरामचन्द्र कुल, विद्या, आचरण आदि किसीकी भी ओर न देखकर अपने व्रतकी तरफ देखेंगे, जो आपने लिया है। आपका प्रतिज्ञावाक्य है—

अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम॥

निषाद गुह कौन-सी उन्नत जातिके थे, जो उनपर यहाँतक कृपा की कि उनसे आप छाती-से-छाती लगा कर मिलते हैं। गृध्रादिमें ऐसा कौन-सा विद्या-वैभव था जिसके कारण जो सम्मान महाराज दशरथको भी नहीं मिला, वह दिया और जिनके कष्टको विचारकर आपके घण्टों आँसू नहीं रुके। मैं श्रीरामके स्वभावको जानता हूँ। आप जाति, गुण, आचरणादि किसीका विचार न कर, जो आपकी तरफ एक बार भी अभिमुख हो जाते हैं उन सब मनुष्योंको आश्रय देनेवाले हैं। इसी दृढ़ विश्वाससे विभीषण कह रहे हैं '*सर्वलोकशरण्याय*' 'सब मनुष्योंके लिये शरण देनेवाले'।

आगे पद है 'राघवाय' (रघुवंशमें उत्पन्न हुए श्रीरामके लिये)। भगवान्का साक्षान्नामनिर्देश न कर वंशका नाम लेना भी प्रयोजनसे है। विभीषण व्यञ्जनासे सूचित कर रहे हैं कि आप उस कुलमें उत्पन्न हुए हैं जिस कुलके एक-एक बच्चेको भी यह अभिमान है कि—

किं त्वर्थिनामर्थितदानदीक्षा
कृतव्रतश्लाघ्यमिदं कुलं नः।

'हमारा कुल वह है जो अर्थी चाहे कैसा भी प्रयोजन लेकर आवे उसके मनोरथकी पूर्ति कर देना, इस दानदीक्षाके व्रतको लिये हुए है और इसीसे अपनी प्रशंसा भी समझे हुए है।'

महाराज रघुके पास जिस समय कौत्स ऋषि कुछ माँगने आये थे उसके पहले ही वह यज्ञमें अपने सम्पूर्ण राज्यका धन दान कर चुके थे। यह दशा थी कि जहाँ सोनेके पात्रोंमें अर्घ्य दिया जाता था वहाँ किसी धातुपात्रकी भी क्या कथा, मिट्टीके पात्रमें ऋषिके लिये अर्घ्य आया। अर्घ्यपात्र देखकर ही ऋषि समझ गये कि यहाँ मनोरथ-पूर्तिकी आशा नहीं। मामला उनका थोड़ा-बहुत न था। वह चौदह करोड़ अशर्फी चाहते थे। ऋषि जिस समय दूसरे स्थानपर जानेके लिये तैयार हुए उस समय रघु बोले—'रघुके पाससे निराश होकर याचक दूसरेके पास माँगने जाय, मेरे लिये इससे बढ़कर कलङ्क नहीं। आप ठहरिये, आपका मनोरथ चाहे जितना बड़ा हो, उसे मैं ही पूर्ण कर दूँगा*।'

विभीषण कहते हैं उसी प्रसिद्ध कुलमें आप उत्पन्न हुए हैं। अतएव आपके दरबारसे अर्थी विमुख लौट जाय, यह आशङ्का ही नहीं इसीको। सूचित करते हुए महर्षिने कहा 'राघवाय'।

शरणागतिमें 'शरण्य' (शरण देनेवाले) के दो गुण देखे जाते हैं—सुलभत्व और परत्व। शरण देनेकी प्रतिज्ञा तो कर रक्खी है परन्तु वह सुलभ ही न हुए, उनतक किसीकी पहुँच ही न हो सकी तो रक्षा करनेके अवसर ही कितने मिलेंगे? सुमेरु सोनेका है परन्तु उसतक कौन-कौन पहुँच सके हैं?

---

* गुर्वर्थमर्थी श्रुतपारदृश्वा
रघोः सकाशादनवाप्य कामम्।
गतो वदान्यान्तरमित्ययं मे
मा भूत्परीवादनवावतारः॥
—कालिदास

अतएव आवश्यक है कि वह सुलभ हो। और सुलभ तो हुए परन्तु पूर्ण सामर्थ्य न हुआ तो हम उनकी शरण लेकर ही क्या करेंगे? मिट्टीके ढेले जहाँ चाहे मिल जायँगे परन्तु वे सोनेका काम कहाँसे देंगे? इसलिये शरण्यमें दूसरा गुण होना चाहिये 'परत्व' ( उत्कर्ष, सामर्थ्य )। वाल्मीकि भगवान् श्रीरामचन्द्रमें दोनों गुण दो पदोंसे बताते हैं। वे पद हैं 'राघवाय', 'महात्मने'। भगवान् श्रीरामचन्द्र 'महात्मा' हैं, महान् ( परम ) आत्मा हैं। निखिल हेय प्रत्यनीक हैं 'हेय' 'त्याग करने लायक' जो सब दोष हैं उनसे दूर हैं। और ज्ञान-भक्ति आदि जो अनन्त कल्याण-गुण हैं उनके एकमात्र स्थान हैं। वेदान्त जिसे 'यत्तदनिर्देश्यम्' किसी तरह भी निर्देश नहीं कर सकने लायक कहते हैं—

**यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह।**

जहाँ वाणी और मनतककी पहुँच नहीं, वही साक्षात्परमात्मस्वरूप हैं।

किन्तु ऐसे परमात्माकी शरणमें जानेका अवसर ही नहीं मिलता था, इसलिये सबको शरण देनेके लिये आप अवतार लेकर रघुकुलमें उत्पन्न हुए हैं। इस तरह शरण्यके दोनों गुण स्पष्ट सूचन करनेके लिये कहा—'राघवाय', 'महात्मने'।

'महात्मा' का लोकमें प्रसिद्ध अर्थ है 'जिसके अन्तःकरणमें बड़ी गुंजाइश हो।' जो सबको निर्वैर-दृष्टिसे देखता हो, और तो क्या जिसके निवासस्थानके आस-पास भी हिंसा-भावकी पहुँच न हो, जहाँ सिंह और गौ प्रेमभावसे रहते हों। श्रीरामकी भी हृदयकी उदारता देखिये। आप कहते हैं—'जो मेरी तरफ चला आयेगा, चाहे कोई क्यों न हो, यहाँतक कि *'यदि वा रावणः स्वयम्'* स्वयं जगत्पीडक सीतापहारी रावण भी आ जाय तो उसके लिये भी अभयका द्वार खुला है। महर्षि सूचित करते हैं कि दयालु श्रीरामचन्द्रके दरबारमें प्राणिमात्रके लिये अभयदानका दरवाजा खुला है। चाहे कैसा भी अपराधी क्यों न हो, वह भी उनके आश्रयमें शान्ति पानेका अधिकारी है। प्राणिमात्रके नातेसे रावणको भी उस आश्रय पानेका अधिकार था परन्तु उसको उसे प्राप्त करनेकी रुचि न थी। सूर्य सबको समानरूपसे अपना प्रकाश पहुँचाता है परन्तु यदि कोई उल्लू उसे पसन्द न कर अन्धकारमें ही पड़ा रहना चाहे तो क्या इसमें सूर्यकी कृपणता समझी जायगी? श्रीराम तो किञ्चिन्मात्र अभिमुख होनेकी प्रतीक्षा करते हैं। अतएव उनकी उदारताको सूचन करनेके लिये विशेषण दिया—'महात्मने'।

आगे है 'माम्' मुझ विभीषणको। 'विभीषण उपस्थित हुआ है', केवल इतना कहनेसे कदाचित् यह समझा जाय कि 'पहले किसी दूसरेको भेजा है, आप मनोभाव जानकर पीछेसे आयेगा।' सो नहीं। 'माम्'। मैं स्वयं हाजिर हूँ।

'विभीषण' कहनेका तात्पर्य यह था कि मैं रावणकी तरह प्रतिकूल नहीं। *'विभीषणस्तु धर्मात्मा'* इत्यादि मेरे सम्बन्धकी बातें आपलोगोंसे क्या छिपी हैं। कम-से-कम श्रीमारुतिने तो अवश्य ही मेरा कुछ परिचय दिया होगा।

'उपस्थितम्' से यह सूचन किया कि श्रीरामके दरबारमें तो उपस्थित होनामात्र अंगीकारके लिये पर्याप्त है, गुण-दोषकी परीक्षा आवश्यक नहीं। क्योंकि आप कहते हैं *'सकृदेव प्रपन्नाय'* जो एक बार भी 'आ जाता है' उसे। अतएव मेरी तरफका जो कर्तव्य 'उपस्थान' था, वह मैं कर चुका। अब आगे अपने कर्तव्यकी आप जानें। इसी अभिप्रायसे विशेषण दिया 'उपस्थितम्'।

आगे कहते हैं—'निवेदयत' 'मुझ विभीषणका आना सूचित कर दीजिये'। वाह! सुग्रीवादि क्या आँख मूँदे बैठे थे जो उन्होंने आगमन न देखा हो। उन्होंने प्रत्यक्ष देख लिया था कि कोई आया है। फिर ऐसे स्थलपर तो विभीषणके नाममात्र सूचनकी आवश्यकता थी, आना तो प्रत्यक्ष ही था। परन्तु इस आगमन-निवेदनसे ध्वनिद्वारा प्रयोजन सूचित किया जाता है कि 'मैं आ गया हूँ' मेरे यावदपराधों-को न देखकर, अपनी प्रतिज्ञानुसार मुझको अपनी शरणमें लें, अपनी किंकरताका अधिकार दें।' धोवी दरवाजेपरसे कहलाता है कि 'अन्दर खबर कर दीजिये मैं आ गया हूँ।' इसका क्या आप यह अर्थ नहीं समझ लेते हैं कि 'वह कहता है धोनेके लिये कपड़े दे दीजिये।' इसी अपने गूढ़ स्वार्थको सूचित करते हुए कहते हैं—'निवेदयत'।

'सूचयत' 'ज्ञापयत' इत्यादि न कहकर 'निवेदयत' कहनेसे और भी ध्वनित होता है कि—'मैंने जिस दिनसे भगवान् श्रीरामचन्द्रके अलौकिक गुण श्रवण किये उसी दिनसे मेरा मन उनकी तरफ झुक गया था। मैं अवसर देख रहा था कि किसी दिन श्रीरामके दर्शन करूँ। जैसे ही लंकाधिपतिने मेरा तिरस्कार किया, मैंने भी हितकी भावनासे ही सही, उनको अकथ्य बातें कहीं, उसी समय मैंने सोचा अब लंकेशके क्रोधसे बचनेका यही उपाय है कि श्रीराम-की शरण चला जाऊँ। बस, वहीं मैंने तो श्रीरामको 'आत्मनिवेदन' कर दिया। इस हिसाबसे मैं तो रामका हो ही चुका। और श्रीरामने तो आश्रय देनेका व्रत ही ले रक्खा है। अब आपलोग आगे होकर यदि मेरे इस 'आत्मनिवेदन' को निवेदन कर देंगे तो आपका भी अहसान रह जायगा। इस बहती गंगामें आप भी हाथ पखार लीजिये। इसी 'आत्म-निवेदन' को सूचित करते हुए महर्षि कहते हैं *'निवेदयत मां क्षिप्रम्।'* भक्तिकी गणनामें साफ ही गिनाया है *'सख्यमात्मनिवेदनम्।'*

'निवेदयत' के साथ है 'क्षिप्रम्' (बहुत जल्दी)—घोर ग्रीष्मके मध्याह्नमें दूरसे चलकर जिस समय हम आते हैं और रास्तेकी भयंकर प्यासको किसी तरह रोककर जब सामने शीतल, सुगन्ध, स्वच्छ, मिष्ट जल देखते हैं तब उसके लिये हमको कितनी तड़-फड़ाहट होती है। ज्यों-ज्यों देर होती है हमारी व्याकुलता कितनी बढ़ जाती है! बस, इसी तरहके विभीषणके हार्दिक सन्ताप और उत्कण्ठाको सूचित करते हुए महर्षि कहते हैं—'क्षिप्रम्' 'जल्दीसे निवेदन कीजिये।'

अथवा—मैं तो आत्मनिवेदन पहले ही कर चुका हूँ। और भगवान्‌का यह व्रत ही है कि जो कोई मेरी तरफ आता है उसे मैं आश्रय देता हूँ। अतएव शरणागतवत्सल भगवान्‌ने जहाँ मेरे इस आर्तस्वरको सुन पाया कि फिर मेरे बुलानेमें क्षण-का भी विलम्ब न होगा। परन्तु उस दशामें आप-लोगोंका कोई अहसान नहीं रहेगा। अतएव जहाँ-तक श्रीरामचन्द्र न बुलावें, उससे पहले ही जल्दीसे जाकर निवेदन कर दीजिये जिसमें कि मैं आपके इस मित्रकर्तव्यको जन्मभर न भूलूँ। इसी अभिप्राय-से विभीषण कहते हैं 'क्षिप्रम्'।

(क्रमशः)

'सुन्दर' जो गाफिल हुआ, तौ यह साईं दूर। जो बंदा हाजिर हुआ, तौ हाजराँ हजूर॥
लौन पूतरी उदधिमैं, थाह लेनकौं जाइ। 'सुन्दर' थाह न पाइये, बिच ही गई बिलाइ॥

# परमहंस-विवेकमाला

( लेखक—स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी )

( गताङ्कसे आगे )

## [ मणि १० ]

### सब भूतोंका परस्पर उपकार



ये सर्वभूत परस्पर उपकार करते हैं क्योंकि सर्व प्रपञ्चका एक मायाविशिष्ट परमात्मा ही कारण है और वह मायाविशिष्ट परमात्मा सर्व जड-प्रपञ्चमें तादात्म्य-सम्बन्धसे रहकर सबपर उपकार करता है। पृथिवी आदि पदार्थ अथवा मनुष्यादि प्राणी कोई किसीपर उपकार नहीं करते, किन्तु 'नेति-नेति' इस श्रुतिमें कथित नाशरहित तथा स्वप्रकाश परमात्मा ही पृथिवी आदि पदार्थों तथा स्थावर-जङ्गम प्राणियोंमें तादात्म्य-सम्बन्धसे रहकर सबके ऊपर उपकार करता है। परमात्मा पृथिवीमें रहकर सर्व प्राणियोंके भोगके साधनरूप शरीरोंको उत्पन्न करता है, इसलिये पृथिवी सर्व प्राणियोंपर उपकार करती है। इसी प्रकार आधाररूप पृथिवी बिना जीवमें सुख-दुःखका भोग नहीं हो सकता, इसलिये परमात्मा सर्व प्राणियोंके शरीरोंमें रहकर पुण्य-पापरूप अदृष्टद्वारा पृथिवीकी वृद्धि करता है इसलिये सर्व प्राणी पृथिवीपर उपकार करते हैं। हे इन्द्र! पृथिवी तथा सर्व प्राणियोंका कार्य-कारण-भाव तथा भोक्ता-भोग्य-भाव समान है। जड अंशकी प्रधानतासे पृथिवी और सर्व प्राणियोंमें कार्यपना और भोग्यपना है, और चैतन्यकी प्रधानतासे पृथिवी और सर्व प्राणियोंमें कारणपना और भोक्तापना है। इसी प्रकार जलादिमें भी जान लेना चाहिये। यह परमात्मा जलमें रहकर जीवोंके शरीरोंमें वीर्य उत्पन्न करता है, इसलिये जल सर्व प्राणियोंपर उपकार करता है। परमात्मा जीवोंके वीर्यमें रहकर शरीरोंकी उत्पत्तिद्वारा पुण्य-पापरूप अदृष्टसे जलकी वृद्धि करता है, इसलिये प्राणी जलपर उपकार करते हैं। यह परमात्मा अग्निमें रहकर सब जीवोंकी वाक्-इन्द्रियोंको शब्द-उच्चारणरूप व्यापारमें प्रवृत्त करता है और रुधिरादि धातुओंको पकाता है इसलिये अग्नि सर्व प्राणियोंपर उपकार करता है। परमात्मा सर्व प्राणियोंकी वाक्-इन्द्रियोंमें रहकर मन्त्र-उच्चारणद्वारा अग्निको संस्कारसम्पन्न करता है, इसलिये प्राणी अग्निपर उपकार करते हैं। परमात्मा वायुमें रहकर सब जीवोंके प्राणको चलाता है इसलिये वायु प्राणियोंपर उपकार करता है। परमात्मा प्राणमें रहकर पुण्य-पापरूप अदृष्टद्वारा वायुको चलाता है इसलिये प्राणी वायुपर उपकार करते हैं। परमात्मा सूर्यमें रहकर सब जीवोंके नेत्रादिको रूपादि विषयोंमें प्रवृत्त करता है, इसलिये सूर्य सब जीवोंपर उपकार करता है। परमात्मा सब प्राणियोंके नेत्रोंमें रहकर 'यह सूर्य है' इसप्रकार सूर्यको सिद्ध करता है, इसलिये सर्व प्राणी सूर्यपर उपकार करते हैं। परमात्मा पूर्वादि दिशाओंमें रहकर सब प्राणियोंकी श्रोत्र-इन्द्रियोंपर उपकार करता है, इसलिये दशों दिशाएँ प्राणियोंपर उपकार करती हैं। परमात्मा सर्व प्राणियोंकी श्रोत्र-इन्द्रियोंमें रहकर दिशाओंके प्रतिध्वनिरूप शब्दको जानता है यानी भेरी आदिके शब्दसे और प्रतिध्वनिरूप शब्दसे दिशाओंका ज्ञान होता है, इसलिये सर्व प्राणी दिशाओंपर उपकार करते हैं। परमात्मा चन्द्रमामें रहकर सब जीवोंके मनको प्रवृत्त करता है, इसलिये चन्द्रमा सर्व प्राणियोंपर उपकार करता है। इसी प्रकार परमात्मा सब जीवों-

के मनमें रहकर मनके संकल्पसे किये हुए कर्मसे चन्द्रलोककी वृद्धि करता है, इसलिये सर्व प्राणी चन्द्रपर उपकार करते हैं। परमात्मा बिजलीमें रहकर सर्व प्राणियोंके अन्धकारका नाश करता है, इसलिये बिजली सर्व प्राणियोंपर उपकार करती है। परमात्मा सब जीवोंकी त्वचामें रहे हुए उज्ज्वलतारूप तेजके अभिमानमें रहकर सर्व स्थलोंपर रहनेवाले बिजलीके तेजको जानता है, इसलिये सर्व प्राणी बिजलीपर उपकार करते हैं। परमात्मा मेघमें रहकर सबको आनन्द देता है, इसलिये मेघ सब जीवोंपर उपकार करते हैं, परमात्मा जीवोंके ध्वनिरूप शब्दमें रहकर गर्जनासहित मेघको श्रेष्ठ मानता है, इसलिये सब प्राणी मेघपर उपकार करते हैं। परमात्मा आकाशमें रहकर सब प्राणियोंके हृदयरूप छिद्रकी प्राप्ति करता है इसलिये आकाश सब प्राणियोंपर उपकार करता है। परमात्मा हृदयाकाशमें रहकर सर्वत्र व्यापक आकाशको जानता है, इसलिये सर्व प्राणी आकाशपर उपकार करते हैं। परमात्मा धर्ममें रहकर सब जीवोंको सुख देता है, इसलिये धर्म सब जीवोंपर उपकार करता है। परमात्मा धर्मात्मा जीवोंमें रहकर फिर धर्म करता है, इसलिये जीव धर्मपर उपकार करते हैं। परमात्मा सत्य वाक्यमें रहकर जीवोंको यथार्थ बोध कराता है, इसलिये सत्य वाक्य सब जीवोंपर उपकार करता है, परमात्मा सत्यवक्ता पुरुषमें रहकर सत्य वाक्य उच्चारण करता है, इसलिये सब जीव सत्य वाक्यपर उपकार करते हैं। परमात्मा मनुष्यादि जातिमें रहकर अधिकारसम्पादनद्वारा जीवोंको सुख देता है, इसलिये जाति जीवोंपर उपकार करती है। परमात्मा मनुष्य आदि व्यक्तियोंमें रहकर मनुष्य आदि जातिकी सिद्धि करता है इसलिये सब प्राणी जातिपर उपकार करते हैं। परमात्मा देहादि संघातमें रहकर विज्ञानमय भोक्ताको जन्म-मरणादि देता है, इसलिये संघात विज्ञानमय भोक्तापर उपकार करता है। परमात्मा बुद्धिवृत्तिमें रहकर विषयसहित बुद्धिको प्रकाश देता है, अतएव विज्ञानमय संघातपर उपकार करता है।

इसप्रकार जो आत्मा पृथिवी आदिमें रहकर सबके ऊपर उपकार करता है, वह आत्मा तुम्हारा और श्वानका एक समान ही है। जैसे मधुकर सब पुष्पोंमेंसे रस लेकर मधुरूप रसको एकत्र करता है इसलिये मधुमक्खीपर मधु उपकार करता है। इसप्रकार मधु और मधुमक्खी परस्पर दोनों उपकार करते हैं। इसी प्रकार पृथिवीसे लेकर जितना चराचर जगत्-मण्डल है, उसमें जो-जो पृथिवी आदि जिस-जिस प्राणीपर उपकार करता है, वह प्राणी उस-उस पृथिवी आदिपर भी उपकार करता है। एक धनी जैसे अपने नौकरको पैसेसे उपकृत करता है, इसी प्रकार नौकर भी सेवा-चाकरीसे धनीका उपकार करता है। पृथिवी आदिके जितने उपकार मैंने तुमसे कहे, वे सब दृष्टान्तमात्र जाननेके लिये कहे हैं, वस्तुतः तो उपकार अनेक प्रकारके हैं। ब्रह्मवेत्ताओंका कथन है—

सर्वं सर्वस्य कार्यं स्यात् सर्वः सर्वस्य भोजकः ।
इत्येषा मधुविद्यात्र वैषम्यक्लेशहारिणी ॥

अर्थात् सब पदार्थ सब पदार्थोंके कार्य हैं और सब पदार्थ सब पदार्थोंके भोक्ता हैं, इसप्रकारकी मधुविद्या विषम क्लेशको दूर करनेवाली है। पृथिवी आदि पदार्थोंमें एक-एक पदार्थ अपनेसे भिन्न सर्व पदार्थोंपर जैसे उपकार करता है, इसी प्रकार पृथिवीसे भिन्न सर्व जलादि पदार्थ भी पृथिवीपर उपकार करते हैं अर्थात् पञ्चीकरणकी रीतिसे पृथिवी अपना भाग देकर जलादिको पूर्ण करती है और जलादि अपना भाग देकर पृथिवीको पूर्ण करते हैं। इसी प्रकार सर्वत्र जान लेना चाहिये। जैसे एक शरीरके हस्त-पादादि अवयव परस्पर उपकार करते हैं, इसलिये उन अवयवोंका एक ही आत्मा है, इसी प्रकार पृथिवी आदि पदार्थ भी पूर्वोक्त रीतिसे

परस्पर उपकार करते हैं, इसलिये पृथिवी आदिका भी एक ही परमात्मा मानना चाहिये।

परमात्मा स्वप्रकाश तेजसे शोभित है, जन्म-मरणादि विकारोंसे रहित है, परम अमृतरूप है और सब प्राणियोंके हृदयमें रहकर बुद्धिकी सर्व वृत्तियोंका प्रकाश करता है। परमात्मा वस्तुतः अंगोंसे रहित है तो भी स्थावर-जङ्गमरूप सब शरीरोंमें अस्ति, भाति और प्रियरूपसे स्थित है। वही परमात्मा भगवान् तुम्हारा और श्वानका भी समान ही है। जैसे घट-मठादि-भेद असंग आकाशको स्पर्श नहीं करते, इसी प्रकार शरीररूप उपाधिमें रहे हुए भेद असंग आत्माको स्पर्श नहीं करते। हे इन्द्र ! सबके हृदयमें स्थित जन्म-मरणसे रहित, सब भेदसे रहित और सबका आत्मारूप ब्रह्म, जो मैंने तुमको समझाया, वह अपने आत्म-ज्ञानसे सर्वात्मभावको प्राप्त होता है। इस विषयमें पूर्वमें ब्राह्मणोंका परस्पर विचार मैंने तुमसे कहा है। वही परमात्मा सब जीवोंको अपने वश करके उनका पालन करता है, इसलिये तुम्हारा यह अभिमान व्यर्थ है कि मैं जीवोंका पालन करता हूँ। जैसे सूर्य भगवान् ब्रह्माण्डमें रहकर सब लोकोंको प्रकाश देते हैं इसी प्रकार परमात्मा सब भूतोंके अन्तरमें रहकर सबको प्रकाशित करता है। इसलिये परमात्मा सबका राजा है, तुम इन्द्र सबके राजा नहीं हो। जैसे रथके चक्रमें नेमि, नाभि तथा अरा रहते हैं। उनमें अरा स्वतन्त्र नहीं है क्योंकि वे नेमि और नाभि दोनोंके आश्रय रहते हैं, इसी प्रकार पृथिवीके अभिमानी आत्माका अंश नेमिके समान है और शरीरके अभिमानी अंश नाभिके समान है और सब शरीर और पृथिवी अरोंके समान हैं। प्रपञ्चके अभिमानी आत्माके अंशका आश्रय करके ही शरीर तथा पृथिवी रहते हैं, स्वतन्त्र नहीं रह सकते क्योंकि आत्माके ऊपर दिखलाये हुए दो अंश सर्व भूत-प्रपञ्चका उपकार करनेको पृथिवी आदिमें रहते हैं। जैसे रथके चक्रमें रहा हुआ एक ही शीशमका लट्ठा नेमि, नाभि तथा अरा—ये तीन रूप धारण करके उपकारक-उपकार्य, आधार और आधेय सब भावोंको प्राप्त होता है, इसी प्रकार एक ही परमात्मा पृथिवी आदि अधिभावको, शरीरादि अध्यात्मभावको और पृथिवी आदिके अभिमानी पुरुषभावको प्राप्त होकर सर्वत्र उपकार करता है। तुम देव तथा पृथिवी आदि सर्व पदार्थ किसीपर उपकार नहीं करते। इसलिये 'मैं उपकार करता हूँ' यह तुम्हारा अभिमान व्यर्थ है।

इन्द्र—हे भगवन् ! यद्यपि परमात्मा सबमें रहकर उपकार करता है यह ठीक है, तो भी वह परमात्मा उत्कृष्ट शरीरोंमें रहकर उपकार करता है। श्वानादि नीच शरीरोंमें रहकर किसीपर उपकार नहीं करता।

दध्यङ्—हे इन्द्र ! 'उत्कृष्ट शरीरमें रहकर मैं उपकार करता हूँ' यह तुम्हारा अभिमान व्यर्थ है क्योंकि परमात्मा जैसे तुम्हारे शरीरमें रहकर उपकार करता है, इसी प्रकार श्वानके हृदयमें रहकर भी वह सबपर उपकार करता है। सत्त्व-गुणयुक्त ऋषियों, रजोगुणयुक्त देवताओं और तमोगुणयुक्त श्वानादि प्राणियोंमें परमात्मा तो एक समान ही है।

इन्द्र—हे भगवन् ! श्वानकी सब लोग निन्दा करते हैं, देवताओंकी निन्दा नहीं करते इसलिये देवताओंका शरीर उत्कृष्ट है।

दध्यङ्—हे देवराज इन्द्र ! यह तुम्हारा अभिमान व्यर्थ है। जैसे देवता और मनुष्य श्वानके जन्मकी निन्दा करते हैं, इसी प्रकार हमको विषयासक्त देखकर ब्रह्मवेत्ता विरक्त पुरुष हमारी निन्दा करते हैं। जैसे देवता और मनुष्योंको अपने शरीरमें उत्कृष्टताबुद्धि है, इसी प्रकार श्वानको भी अपने शरीरमें उत्कृष्टताबुद्धि है। जिस आत्माके तादात्म्य-सम्बन्धसे निकृष्ट शरीरमें उत्कृष्टता दीखती है,

वही आत्मा अधिकारी पुरुषको जानना चाहिये। इस आनन्दस्वरूप आत्माके ज्ञानमें 'मैं' और 'मेरा' यह अभिमान प्रतिबन्धक है इसलिये शरीरका 'मैं' ऐसा अभिमान छोड़कर तुम आत्माका निश्चय करो। जिस शरीरमें लोग 'मैं' ऐसा अभिमान करते हैं, वह शरीर श्वानकी विष्ठाके समान दुर्गन्धयुक्त है, इसलिये बुद्धिमानोंको उसमें अभिमान करना उचित नहीं है। जबतक जीवको शरीरादिमें 'अहं' बुद्धि है और स्त्री-पुत्र-धनादिमें 'मम' बुद्धि है, तबतक जीवको आनन्दस्वरूप आत्माकी प्राप्ति और जन्म-मरणादि दुःखोंकी निवृत्ति नहीं होती। हे इन्द्र! शरीरके 'मैं' ऐसे अभिमानको त्यागकर और अप्सराओंसहित स्वर्गमें 'मम' ऐसे अभिमानको त्यागकर तुम आनन्दस्वरूप आत्माका साक्षात्कार करो!

## इन्द्रको संशय

ऋषि–हे अश्विनीकुमारो! इसप्रकार तुम्हारे गुरु दध्यङ अथर्वणने अनेक प्रकारकी युक्तियोंसे अनधिकारी होनेपर भी अपना वचन पालनेके लिये इन्द्रको ब्रह्मविद्याका उपदेश दिया, परन्तु उनकी आनन्ददायिनी वाणी सुनकर इन्द्र आनन्दको प्राप्त नहीं हुआ, उलटा क्रोधमें भर गया। जैसे कोई दयालु पुरुष सर्पपर दया करके उनको दूधका पान करावे तो भी वे उसपर क्रुद्ध जायँ, इसी प्रकार इन्द्र भी दध्यङ ऋषिकी अमृतमय वाणी सुनकर क्रोधको प्राप्त हो गया। भाव यह है कि जैसे लोकमें जिसकी जिस पदार्थमें आसक्ति होती है, यदि उस पदार्थकी कोई निन्दा करता है तो वह पुरुष निन्दा करनेवालेपर क्रोध करता है, इसी प्रकार स्वर्गादि भोगोंकी निन्दा सुनकर इन्द्र अत्यन्त क्रोधमें भर गया। वह अपने मनमें इसप्रकार विचारने लगा—

इन्द्र–(मनमें) ऐसा प्रतीत होता है कि मेरे शत्रु असुरोंने मेरा राज्य लेनेके लिये इस ब्राह्मणको मेरे पास भेजा है। तीनों लोकोंके पति मुझको यह ब्राह्मण श्वान कहता है इसलिये यह कोई धूर्त है। पूर्व जन्ममें ब्रह्महत्या करनेवालेको श्वानका शरीर प्राप्त होता है और सौ अश्वमेध-यज्ञ करनेसे इन्द्रपदकी प्राप्ति होती है। मैं इन्द्र सर्वदा अमृतका पान करता हूँ। बहुत कालतक कठिन तपस्या करनेसे लोगोंको मेरे दर्शन होते हैं, इसलिये देवशरीर यज्ञ करनेसे भी प्राप्त होना दुर्लभ है, उस देवशरीरको यह ब्राह्मण श्वानके समान कहता है। मैं अकेला इन्द्र वज्रसे सारे जगत्को वशमें कर सकता हूँ। ब्राह्मणरूपसे यह कोई असुर मेरा राज्य लेने आया है। देव और ब्राह्मणोंकी बुद्धि भ्रष्ट करना चाहता है। यदि यह ब्राह्मण भी हो, तो भी देवताओंका पक्षपाती ब्राह्मण नहीं है। दैत्योंका गुरु शुक्राचार्य अथवा शुक्रके पण्डामर्क नामके पुत्रोंमेंसे यह कोई होना चाहिये। इस दुरात्माके ब्राह्मणत्वका विचार करना व्यर्थ है। मैं इसको मार डालूँ अथवा यहाँसे निकाल दूँ तो ठीक है परन्तु ऐसा करनेसे मेरी लोकमें निन्दा होगी इसलिये कोई अन्य उपाय करना उचित है। अश्विनीकुमार-जैसे विद्वानोंको भी इसीने मुझसे विमुख किया है। ऐसा विचारकर इन्द्र कहने लगा—

इन्द्र–(प्रत्यक्ष) हे ब्राह्मण! जिस ब्रह्मविद्याका तुमने मुझको उपदेश किया है, यदि उस विद्याका तुम किसी दूसरेको उपदेश करोगे तो मैं उसी समय वज्रसे तुम्हारा शिर धड़से अलग कर दूँगा।

हे अश्विनीकुमारो! इतना सुनकर तुम्हारे गुरु दध्यङ ऋषि इसप्रकार विचारने लगे—

दध्यङ–(मनमें) ईश्वर जो कुछ करता है, अच्छा ही करता है। इन्द्रकी आज्ञा पालन करनेसे मुझे दो प्रकारके दोष नहीं लगेंगे। एक तो ब्रह्मविद्याके उपदेश न करनेसे निष्ठुरतारूप दोषकी निवृत्ति होगी और दूसरे अनधिकारीको ब्रह्मविद्याके दानरूप दोषकी निवृत्ति होगी, इसलिये मुझे इन्द्रकी आज्ञाका पालन करना योग्य है। जैसे गुरुके पाससे

विद्याध्ययन करनेके बाद, शिष्य गुरुको दक्षिणा देता है, इसी प्रकार इन्द्र मुझसे ब्रह्मविद्याका उपदेश लेकर मुझको आज्ञारूपी दक्षिणा देता है। यह दक्षिणा मेरे लिये परम अनुकूल है क्योंकि इस आज्ञासे मैं अनधिकारीको ब्रह्मविद्याका उपदेश नहीं दूँगा। काम, क्रोधादियुक्त अनधिकारीको ब्रह्मविद्या देना निष्फल है। जैसे चाण्डालको गाय देना अथवा नपुंसकको सुन्दर कन्या देना निष्फल है, इसी प्रकार अनधिकारीको ब्रह्मविद्या देना व्यर्थ है। जो कोई विद्वान् स्नेहसे अथवा धनसे मोहित होकर विषयासक्तको ब्रह्मविद्याका उपदेश करता है, वह अपना, ब्रह्मविद्याका और श्रोताका नाश करता है। क्योंकि ब्रह्मविद्या देनेवाला स्वयं द्वेषको प्राप्त होता है, अनधिकारी उभय लोकोंसे भ्रष्ट होता है और दी हुई ब्रह्मविद्या निष्फल जाती है, क्योंकि विद्वानोंका कथन है—

यश्चाधर्मेण वै ब्रूयात् यश्चाधर्मेण पृच्छति।
तयोरन्यतरः प्रैति विद्वेषं वाधिगच्छति॥

अर्थात् जो अधर्मसे ब्रह्मविद्या कहता है और जो अधर्मसे ब्रह्मविद्या सुनता है, उन दोनोंमेंसे एक नष्ट होता है अथवा द्वेषभावको प्राप्त होता है। इसलिये अनधिकारीको ब्रह्मविद्याका उपदेश नहीं करना चाहिये क्योंकि ऐसा करनेसे पाप लगता है। अब इन्द्रकी आज्ञारूपी कृपासे यह पाप मुझसे कभी नहीं होगा। मनुष्य, देव और असुर, जिनके संगसे अनन्त प्रकारकी भेद-बुद्धि प्राप्त होती है और जिनका चित्त बहिर्मुख है, उनसे मुझे कुछ प्रयोजन नहीं है। उलटे ऐसोंके संगसे मेरा चित्त बहिर्मुख होता है। बहिर्मुखताके कारण जाग्रत्-अवस्थामें जिस-जिस पदार्थका अनुभव होता है, उस अनुभवसे उत्पन्न हुए संस्कारोंसे वह पदार्थ जैसे स्वप्नमें प्राप्त होता है इसी प्रकार मरणकालमें भी प्राप्त होता है। भेदबुद्धि ही जीवके जन्म-मरणरूप संसारका कारण है। मुझमें भेद-बुद्धिके होनेका अन्य कोई कारण नहीं है किन्तु शिष्यको ब्रह्मविद्याका उपदेश करना, यही मुझमें भेदबुद्धि होनेका कारण है। अज्ञानी जीवके समान मुझे भी उपदेशात्मक भेदबुद्धिसे जन्म-मरणादिकी प्राप्ति होना सम्भव है। 'मैं गुरु हूँ, यह शिष्य है' इसप्रकारकी भेदबुद्धि अविद्या बिना नहीं होती, इसलिये उपदेशके समय अविद्या बिना भेदबुद्धिका होना अयोग्य होनेपर भी ब्रह्मवेत्तामें भी अविद्याका लेश उत्पन्न होता है अतः उपदेशके समय मैं अज्ञानी पामर पुरुषके समान गिना जाऊँगा। 'यह मैं' 'यह मैं नहीं' 'यह मेरा है' 'यह मेरा नहीं है' जीवका इसप्रकारका भेददर्शन जबतक नाश नहीं होता तबतक देहरूपी कारागृहसे उसकी कभी मुक्ति नहीं होती। भेद ही बन्धनका मुख्य कारण है। मेरे उस भेदका इन्द्रने नाश कर दिया इसलिये दैवअथर्वण नामके मेरे गुरुसे भी इन्द्र अधिक है। यह इन्द्र मेरा परम गुरु है अर्थात् आत्मसाक्षात्कारके बाद जीवन्मुक्तिके सुखके लिये मनोनाश और वासनानाशकी आवश्यकता है। यह बात दैवअथर्वण गुरुने मुझे बतायी थी इसलिये दैवअथर्वण मेरे गुरु हैं परन्तु इन्द्रने तो साक्षात् मेरा मनोनाश और वासनानाश किया है क्योंकि शिष्यको उपदेश देनेके समय गुरुका चित्त बहिर्मुख होता है। इन्द्रने मुझे ऐसी आज्ञा दी है कि जिससे चित्त बहिर्मुख हो ही नहीं। न मैं ब्रह्मविद्याका उपदेश करूँगा और न चित्त बहिर्मुख होगा, इसलिये इन्द्र मेरा परम गुरु है। हे अश्विनीकुमारो! ऐसा विचारकर तुम्हारे गुरुने इन्द्रपर क्षमा-दृष्टि की।

अश्विनीकुमार—हे ऋषे! हमारे गुरुने गुरुका द्रोह करनेवाले इन्द्रको शाप क्यों नहीं दिया?

ऋषि—हे अश्विनीकुमारो! तुम्हारे गुरुने विचारा कि श्वान-सर्पादि तामसी जीव अपने अपकार करनेवाले जीवोंपर क्रोध करते हैं। यदि विद्वान भी अपकारीपर क्रोध करे तो वह भी श्वान-सर्पादिके समान गिना जाय। अपकार करनेवालेपर

उपकार करना, यह विद्वान्का लक्षण है। यदि कोई कहे कि विद्वान् भी अपकार करनेवालेपर क्रोध करता है तो उससे पूछना चाहिये कि किसका अपकार करनेसे क्रोध करता है? कूटस्थ आत्माके अपकारसे अथवा शरीरादि जड पदार्थोंके अपकारसे? उनमेंसे प्रथम पक्ष बनता नहीं क्योंकि कूटस्थ आत्मा अविकारी और असंग है इसलिये अपकाररूप विकारसे उसका सम्बन्ध नहीं है। इसी प्रकार दूसरा पक्ष भी नहीं बनता क्योंकि विद्वान् जड पदार्थोंसे आत्माको भिन्न जानता है; इसलिये शरीरके अपकारसे विद्वान्की कोई हानि नहीं है। जैसे एक पत्थरसे दूसरे पत्थरपर मारनेसे चैतन्ययुक्त पुरुषको दुःख नहीं होता इसी प्रकार दण्डादि जड पदार्थोंसे देहादि जड पदार्थोंका अपकार होनेसे विद्वान्को दुःख नहीं होता।

अश्विनीकुमार—हे ऋषे! यद्यपि शरीर पाषाणके समान जड है तो भी शरीर आत्माके सुखदुःखका साधन है इसीलिये जैसे भृत्यका अपकार होनेसे राजाको दुःख होता है इसी प्रकार शरीरके अपकारसे विद्वान्को भी क्रोध हो सकता है।

ऋषि—हे अश्विनीकुमारो! जैसे एक पुरुष अपने एक हाथसे दूसरे हाथका, पैरका अथवा मस्तकका ताड़न करता है तो उस ताड़नसे उस पुरुषको क्रोध नहीं आता, क्योंकि एक शरीरमें स्थित हस्तपदादिका एक ही आत्मा है, इसी प्रकार एक शरीरको दूसरे शरीरके मारनेसे विद्वान्को क्रोध नहीं होता क्योंकि शास्त्र और युक्तिप्रमाणसे और अपने अनुभवके प्रमाणसे विद्वान् सब शरीरोंमें एक ही आत्मा मानता है इसलिये विद्वान्को जैसा अपना शरीर सुखका साधन है, इसी प्रकार सब शरीर सुखके साधन हैं, अतएव विद्वान् किसीपर क्रोध नहीं करता। जो अपकार करनेवालेपर क्रोध करता है, वह आत्मवेत्ता नहीं है, वह आत्माका नाश करनेवाला है और इसीसे वह नास्तिक और सर्व भूतोंकी हिंसा करनेवाला भी है। तात्पर्य यह है कि असङ्ग आत्माका अपकार नहीं होता, अपकार शरीरादि जड पदार्थोंका होता है, शरीरादिमें जिसकी आत्मबुद्धि है, उसको शरीरादिके अपकार करनेवालेपर क्रोध आता है। इससे सिद्ध है कि शरीरादिमें जो आत्मबुद्धि है, वही क्रोधका कारण है। चार्वाक और नास्तिक शरीरको आत्मा मानते हैं इसलिये उनमें और क्रोध करनेवालेमें भेद नहीं है। क्रोधसे ही पुरुष मन, वाणी तथा शरीरसे जीवोंकी हिंसा करता है। इसलिये क्रोधी मनुष्य सब जीवोंकी हिंसा करनेवाला है। जिसको अद्वितीय आत्माका ज्ञान हुआ है, वह किसी प्राणीपर क्रोध नहीं करता। जो पुरुष किसी प्राणीपर क्रोध करता है, वह पुरुष आत्मवेत्ता नहीं है। जिसको अद्वितीय आत्माका ज्ञान नहीं हुआ है, उसको अपने पुण्य-पापरूप कर्मसे सुख-दुःखकी प्राप्ति होती है। इसप्रकार जाननेवाला भी अपकार करनेवालेपर क्रोध नहीं करता, फिर सर्वात्मदर्शी तत्त्ववेत्ता पुरुष तो अपकारीपर कैसे क्रोध करेगा? जो शास्त्र जाननेपर भी क्रोध करता है, वह विद्वान् नहीं कहलाता, मूढ पुरुषोंमें गिना जाता है। जो क्रोध नहीं करता, वही विद्वान् है। सब प्राणियोंका हित चाहना, यही विद्याका फल है। यह फल क्रोधीको नहीं हो सकता। जैसे गदहा मिट्टीके भारको ही उठाता है, इसी प्रकार क्रोधी पुरुष शास्त्ररूप भारको उठानेवाला है। अतएव चाहे थोड़ा ही शास्त्र पढ़े, श्रवण करे या न करे, किन्तु सर्व प्राणियोंमें आत्माको परिपूर्ण जानकर शरीर, मन तथा वाणीसे किसी प्राणीपर क्रोध न करे। वही विद्वान् कहलानेका अधिकारी है। श्रुतिमें कहा है—

आत्मानं चेद्विजानीयात् सर्वभूतगुहाशयम्।
श्लोकेन यदि वार्धेन क्षीणं तस्य प्रयोजनम्॥

अर्थात् जो पुरुष एक अथवा आधे श्लोकसे सब भूतोंमें व्यापक एक आत्माको जान ले, उस पुरुषका

सब प्रयोजन सिद्ध है। स्मृतिमें भी ऐसा ही कहा है—

आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन ।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ॥

अर्थात् हे अर्जुन ! जैसे अपनेको सुख प्रिय और दुःख अप्रिय होता है इसी प्रकार जो पुरुष सर्व प्राणियोंके सुखको प्रिय मानता है और दुःखको अप्रिय मानता है, वह पुरुष परम योगी है। जो पुरुष शरीर, मन या वाणीसे प्राणियोंका द्रोह करता है, वह पुरुष इस लोकमें अथवा परलोकमें आनन्दस्वरूप आत्माको प्राप्त नहीं होता, इसलिये जीवोंका द्रोह करना महान् अनर्थका कारण है।

हे अश्विनीकुमारो ! इसप्रकार विचारकर तुम्हारे गुरु दध्यङ ऋषि इन्द्रको शाप न देकर कहने लगे—

दध्यङ—हे इन्द्र ! तुमने मुझे जो आज्ञा दी है, मैं उस आज्ञाका अवश्य पालन करूँगा। यदि मैं तुम्हारी आज्ञाका उल्लंघन करूँ तो तुम मेरा सिर उड़ा देना! ब्रह्मविद्याका किसीको उपदेश न करनेमें मुझे किसी प्रकारका दुःख नहीं है। उलटा जीवन्मुक्तिके सुखका कारण है। परन्तु सर्व लोकोंके अधिपति तुम स्वर्गलोकसे चलकर मेरे आश्रममें आये हो इसलिये मुझे तुमको प्रसन्न करनेके लिये कोई पदार्थ देना चाहिये। मैं चाहता हूँ कि धन, शरीर अथवा दूसरे किसी पदार्थसे मैं तुमको प्रसन्न करूँ।

हे अश्विनीकुमारो ! इसप्रकारके तुम्हारे गुरु दध्यङ ऋषिके वचन सुनकर इन्द्र सात्त्विक भावको प्राप्त हो गया। मुनिका शान्त स्वभाव देखकर इन्द्र प्रसन्न होकर कहने लगा—

इन्द्र—हे ब्राह्मण ! अपने वर्णाश्रमधर्मको पालनेवाले किसी ब्राह्मणका मैं कभी द्रोह नहीं करता, फिर तुम-समान सबपर उपकार करनेवाले श्रेष्ठ ब्राह्मणका तो मैं किसप्रकार द्रोह करूँ ? मैंने पूर्वमें विश्वरूपादि ब्राह्मणों और संन्यासियोंका उनके दुष्ट स्वभावके कारण ही वध किया था। बिना अपराध मैं किसीको नहीं मारता, इसलिये यदि तुम मेरी आज्ञा नहीं मानोगे तो मैं विश्वरूपादिके समान तुम्हारा सिर काट डालूँगा। प्रथम तुमने मेरे कहनेसे ब्रह्मविद्याका उपदेश किया। ब्रह्मविद्याके उपदेशसे मेरी इच्छा पूर्ण हुई, अब कोई दूसरा कार्य तुम्हारे करनेयोग्य नहीं है, तुम्हारा कल्याण हो ! मैं अपने स्वर्गलोकको जाता हूँ।

ऐसा कहकर इन्द्र स्वर्गलोकको चला गया और तुम्हारे गुरु दध्यङ क्षोभरहित आनन्दपूर्वक अपने आश्रममें रहने लगे।

अश्विनीकुमार—हे ऋषे ! इन्द्रने हमारे गुरुसे जो यह कहा कि ब्रह्मविद्याके उपदेशसे मेरी इच्छा पूर्ण हुई, यह कहना कैसे उचित हो सकता है ? क्योंकि यदि इन्द्रको ब्रह्मविद्या प्राप्त हुई होती तो वह उनपर क्रोध न करता।

ऋषि—हे अश्विनीकुमारो ! तुम्हारे गुरुने इन्द्रको सम्पूर्ण ब्रह्मविद्याका उपदेश किया था, नाना प्रकारके कर्म और उपासनाओंका उपदेश किया था और अनेक प्रकारकी जगत्की उत्पत्तिका भी वर्णन किया था। किन्तु इन्द्रमें रागादि दोष थे इसलिये ब्रह्मविद्याके सिवा अन्य सब विद्या उसने ग्रहण की थी। इसलिये इन्द्रने अपनी इच्छाकी पूर्णता कही। हे अश्विनीकुमारो ! इसप्रकार इन्द्रके चले जानेके बाद तुम्हारे गुरु दध्यङने मौन धारण किया और कुछ समयके पीछे तुम दोनों वैराग्यादि साधनसम्पन्न होकर ब्रह्मविद्या प्राप्त करनेके लिये दध्यङ ऋषिके पास गये और उनको प्रणाम करके कहने लगे—

हे भगवन् ! हमने पूर्वमें आपसे ब्रह्मविद्याका उपदेश देनेके लिये प्रार्थना की थी और आपने प्रतिज्ञा की थी कि जब तुम वैराग्यादि साधनसम्पन्न होकर आओगे तो मैं तुमको ब्रह्मविद्याका उपदेश करूँगा। अब हम वैराग्यादि साधन-सम्पन्न होकर आपके चरण-कमलोंकी शरणमें आये हैं इसलिये हे कृपालो ! अपनी प्रतिज्ञा सत्य करनेके लिये आप हमको ब्रह्मविद्याका उपदेश कीजिये। (क्रमशः)

# भक्त और अभक्तके लक्षण

## यमराजका अपने दूतोंके प्रति उपदेश

यम उवाच

न चलति निजवर्णधर्मतो यः
समममतिरात्मसुहृद्विपक्षपक्षे ।
न हरति न च हन्ति किञ्चिदुच्चैः
स्थितमनसं तमवेहि विष्णुभक्तम्॥
कलिकलुषमलेन यस्य नात्मा
विमलमतेर्मलिनीकृतस्तमेनम् ।
मनसि कृतजनार्दनं मनुष्यं
सततमवेहि हरेरतीवभक्तम् ॥
कनकमपि रहस्यवेक्ष्य बुद्ध्या
तृणमिव यस्समवैति वै परस्वम्।
भवति च भगवत्यनन्यचेताः
पुरुषवरं तमवेहि विष्णुभक्तम्॥
स्फटिकगिरिशिलामलः क्व विष्णु-
र्मनसि नृणां क्व च मत्सरादिदोषः।
न हि तुहिनमयूखरश्मिपुञ्जे
भवति हुताशनदीप्तिजः प्रतापः॥
विमलमतिरमत्सरः प्रशान्त-
श्शुचिचरितोऽखिलसत्त्वमित्रभूतः।
प्रियहितवचनोऽस्तमानमायो
वसति सदा हृदि तस्य वासुदेवः॥
वसति हृदि सनातने च तस्मिन्
भवति पुमाञ्जगतोऽस्य सौम्यरूपः।
क्षितिरसमतिरम्यमात्मनोऽन्तः
कथयति चारुतयैव शालपोतः॥

यमराज बोले—जो पुरुष अपने वर्ण-धर्मसे विचलित नहीं होता, अपने सुहृद् और विपक्षियोंके प्रति समान भाव रखता है, किसीका द्रव्य हरण नहीं करता तथा किसी जीवकी हिंसा नहीं करता उस अति उदार और स्थितचित्त व्यक्तिको ही भगवान् विष्णुका भक्त जानो । जिस निर्मल-मतिका चित्त कलि-कलुषरूप मलसे मलिन नहीं हुआ और जिसने अपने हृदयमें श्रीजनार्दनको बसा रक्खा है उस मनुष्यको भगवान्‌का अतीव भक्त समझो । जो एकान्तमें पड़े हुए दूसरेके सोनेको देखकर भी उसे अपनी बुद्धिद्वारा तृणके समान समझता है और निरन्तर भगवान्‌का अनन्यभावसे चिन्तन करता है उस नर-श्रेष्ठको विष्णुका भक्त जानो । कहाँ तो स्फटिक गिरिशिलाके समान अति निर्मल भगवान् विष्णु और कहाँ मनुष्योंके चित्तमें रहनेवाले राग-द्वेषादि दोष ? (भगवान्‌के हृदयमें आते ही दोष नष्ट हो जाते हैं) भला हिमकर (चन्द्रमा) के किरणजालमें अग्नि-तेजकी उष्णता कभी रह सकती है । जो व्यक्ति निर्मल-चित्त, मात्सर्यरहित, प्रशान्त, शुद्ध-चरित्र, समस्त जीवोंका सुहृद्, प्रिय और हितवादी तथा अभिमान एवं मायासे रहित होता है उसके हृदयमें भगवान् वासुदेव सर्वदा विराजमान रहते हैं । उन सनातन भगवान्‌के हृदय-में विराजमान होनेपर पुरुष सौम्यमूर्ति हो जाता है, जिस प्रकार नवीन शाल-वृक्ष अपने सौन्दर्यसे ही भीतर भरे हुए अति सुन्दर पार्थिव-रसको बतला देता है ।

यमनियमविधूतकल्मषाणा-
मनुदिनमच्युतसक्तमानसानाम्।
अपगतमदमानमत्सराणां
त्यज भट दूरतरेण मानवानाम्॥
हृदि यदि भगवाननादिरास्ते
हरिरसिशङ्खगदाधरोऽव्ययात्मा।
तदघमघविघातकर्तृ भिन्नं
भवति कथं सति चान्धकारमर्के॥
हरति परधनं निहन्ति जन्तून्
वदति तथाऽनृतनिष्ठुराणि यश्च।
अशुभजनितदुर्मदस्य पुंसः
कलुषमतेर्हृदि तस्य नास्त्यनन्तः॥
न सहति परसम्पदं विनिन्दां
कलुषमतिः कुरुते सतामसाधुः।
न यजति न ददाति यश्च सन्तं
मनसि न तस्य जनार्दनोऽधमस्य॥
परमसुहृदि बान्धवे कलत्रे
सुततनयापितृमातृभृत्यवर्गे।
शठमतिरुपयाति योऽर्थतृष्णां
तमधमचेष्टमवेहि नास्य भक्तम्॥
अशुभमतिरसत्प्रवृत्तिसक्त-
स्सततमनार्यकुशीलसङ्गमत्तः।
अनुदिनकृतपापबन्धयुक्तः
पुरुषपशुर्न हि वासुदेवभक्तः॥
सकलमिदमहं च वासुदेवः
परमपुमान्परमेश्वरस्स एकः।
इति मतिरचला भवत्यनन्ते
हृदयगते व्रज तान्विहाय दूरात्॥
कमलनयन वासुदेव विष्णो
धरणिधराच्युत शङ्खचक्रपाणे।
भव शरणमितीरयन्ति ये वै
त्यज भट दूरतरेण तानपापान्॥

हे दूत! यम और नियमके द्वारा जिनकी पापराशि धुल गयी है, जिनका हृदय निरन्तर श्रीअच्युतमें ही आसक्त रहता है, तथा जिनमें अभिमान, अहंकार और मात्सर्यका लेश भी नहीं रहा है उन मनुष्योंको तुम दूरहीसे त्याग देना। यदि खड्ग, शङ्ख और गदाधारी अव्ययात्मा भगवान् हरि हृदयमें विराजमान हैं तो उन पापनाशक भगवान्‌के द्वारा उसके सभी पाप नष्ट हो जाते हैं। सूर्यके रहते हुए भला अन्धकार कैसे ठहर सकता है? जो पुरुष दूसरोंका धन हरण करता है, जीवोंकी हिंसा करता है तथा मिथ्या और कटुभाषण करता है उस अशुभ कर्मोन्मत्त दुष्ट-बुद्धिके हृदयमें भगवान् अनन्त नहीं टिक सकते। जो कुमति दूसरोंके वैभवको नहीं देख सकता, जो दूसरोंकी निन्दा करता है, साधुजनोंका अपकार करता है तथा न तो श्रीविष्णुभगवान्‌की पूजा ही करता है और न (सम्पन्न होकर भी दीनोंको) दान ही देता है उस अधमके हृदयमें श्रीजनार्दनका निवास कभी नहीं हो सकता। जो दुष्टबुद्धि अपने परम सुहृद्, बन्धु-बान्धव, स्त्री, पुत्र, कन्या, माता, पिता तथा भृत्यवर्गके प्रति अर्थ-तृष्णा प्रकट करता है उस पापाचारीको भगवान्‌का भक्त न समझो। जो दुर्बुद्धि पुरुष असत्कर्मोंमें लगा रहता है, नीच पुरुषोंके आचार और उन्हींके संगमें उन्मत्त रहता है तथा नित्यप्रति पापमय कर्मबन्धनसे ही बँधता जाता है वह पशु ही है; वह भगवान् वासुदेवका भक्त नहीं हो सकता। यह सकल प्रपञ्च और मैं एक परम पुरुष परमेश्वर वासुदेव ही हैं, हृदयमें भगवान् अनन्तके स्थित होनेसे जिनकी ऐसी स्थिरबुद्धि हो गयी हो, उन्हें तुम दूरसे ही छोड़कर चले जाना। 'हे कमलनयन! हे वासुदेव! हे विष्णो! हे धरणिधर! हे अच्युत! हे शङ्खचक्रपाणे! आप हमें शरण दीजिये'—जो लोग इसप्रकार पुकारते हों उन निष्पाप व्यक्तियोंको तुम दूरसे ही त्याग देना।

वसति मनसि यस्य सोऽव्ययात्मा
पुरुषवरस्य न तस्य दृष्टिपाते।
तव गतिरथ वा ममास्ति चक्र-
प्रतिहतवीर्यबलस्य सोऽन्यलोक्यः॥
(तृ० अं० ७। २०-३४)

जिस पुरुषश्रेष्ठके अन्तःकरणमें वे अव्ययात्मा भगवान् विराजते हैं उसका जहाँतक दृष्टिपात होता है वहाँतक भगवान्‌के चक्रके प्रभावसे अपना बल-वीर्य नष्ट हो जानेके कारण तुम्हारी अथवा मेरी गति नहीं हो सकती। वह (महापुरुष) तो अन्य (वैकुण्ठादि) लोकोंका पात्र है। *

# वह दिन कब आवेगा ?

(लेखक—श्रीप्रेम-पथ-पथिक)

प्यारे नटनागर! तुम्हीं बताओ कि मेरा चिरवाञ्छित वह सुदिन कब आवेगा? दुलारे चित-चोर! तुम्हीं कहो कि वह शुभ घड़ी, वह सुहावना सरस समय, वह परम प्रिय अनमोल पल, वह भाग्योदयका मुहूर्त कब होगा जब ये चिरतृषित नेत्र उस अनूप रूप-माधुरीका पानकर अन्य किसी भी छविको न देख सकेंगे? अहा! वह समय बड़ा ही अनमोल होगा जब प्रियतमका करोड़ों चन्द्रमाओंको लजानेवाला मोहन मुखड़ा घनश्याम मेघसे निकल पड़ेगा और अपनी विश्वविमोहिनी चटकीली चाँदनीसे विश्वको चमका देगा। उस समय कोयल पञ्चम स्वरसे 'कुहू, कुहू' की ध्वनिसे अपने प्राणाधारको पुकार उठेगी। पपीहा 'पी कहाँ' की रटसे प्रेमिकाको अधीर कर देगा। मोरके शोरसे सहसा हृदयमें चोट लग जायगी। योगी चञ्चल चितवनसे उस नवीन चन्द्रकी ओर त्राटक लगा लेंगे और प्रकृतिदेवी उस अलौकिक सौन्दर्यकी झाँकीकर थिरक-थिरक नाचने लगेगी।

भक्त-मन-चोर! सच कहना यह चोरीकी कला तुमने किससे और कब सीखी? सुनते हैं, तुम व्रजललनाओंसे बड़े इठलाते हो, उनका माखन चुरा लेते हो और कोई-कोई तो यहाँतक कहते हैं कि उनका सर्वस्व लूट लेते हो! यदि बात सत्य है तो क्या मैं भी तुम्हरी इस लूट-पाटका एक नवीन पात्र बन सकता हूँ? क्या मैं भी तुमसे यह कह सकता हूँ कि ऐ अनोखे चोर! मेरा भी 'चित्त' चुरा लो? क्या मेरी ओरसे तुम्हारा नाम 'मन-चोर' न पड़े?

मेरे राम! वह दिन कब आवेगा जब मैं भी मुनि-शापसे शिला हो जाऊँगा और तुम्हारे चरण-रज-स्पर्शसे मुझे उस परमानन्दकी प्राप्ति होगी जिसके लिये योगिजन लाखों वर्षतक निराहार रहकर तुम्हारी उपासना किया करते हैं। भवभयहारी राम! वह शुभ घड़ी कब आवेगी कि जब नटखट केवटकी नाईं मुझे भी कठौतेमें तुम्हारे कोमल चरण-कमलको अपने इन कठोर हाथोंसे खूब मल-मलकर धोनेकी अनुमति मिल जायगी?

हे गोपीकुमार! वह समय कब आवेगा जब मैं तुम्हें कदम्बपर मन्द-मन्द हास्य करते हुए बाँसुरीके मधुर स्वरोंको गाते सुनूँगा, जिन्हें सुनकर व्रजललनाएँ अपने घर-द्वार, पति-पुत्र-परिवारको परित्यागकर तुम्हारी ओर बलात्कार खिंच जाती थीं। खिलाड़ी! सुना है तुम्हारी मुरलीमें अजीब आकर्षण है! उसके स्वरोंमें अपार अनोखापन है। बाँसुरी तो मैंने बहुत सुनी है पर तुम्हारी बाँसुरी तो गजब कर देती है। देवता और मनुष्योंकी कौन कहे, पशु-पक्षीतक उस ध्वनिको सुनकर स्तब्ध होकर खाना-पीना भूल जाते हैं।

* यह गीताप्रेससे शीघ्र ही प्रकाशित होनेवाले विष्णुपुराण अंश ३, अध्याय ७ का कुछ भाग है। जो पुस्तक छापी जा रही है, उसमें मूल श्लोकोंके टाइप इससे कुछ बड़े और सुन्दर हैं।

सुना है अब भी तुम वृन्दावनकी कुञ्जोंमें वही राग तान छेंडते हो और भाग्यवान् भक्तोंको अब भी तुम्हारी वशीकी ध्वनि साफ-साफ सुनायी देती है। यदि तुम्हारी कृपा दृष्टि हो गयी तो तुम उन्हें अपने मोहन मुखड़ेका दर्शन दे कृतकृत्य कर देते हो। हे पतितपावन ! क्या मुझे प्रेमके प्यालेकी एक बूँद पान करनेका भी अवसर न मिलेगा ? क्या तुम्हारी यही इच्छा है कि तुम्हारा एक प्रेम पथ पथिक तुम्हारे प्रेम पथसे गुमराह हो जाय और कँटीले जगलोंमें भटकता रहे ? यह तो बिल्कुल सही है कि मेरे अन्दर ब्रजललनाओंका सा प्रेम नहीं, केवटके-से प्रेम लपेटे अटपटे बैन नहीं, गजका-सा आर्त्तनाद नहीं, प्रह्लादकी सी अनन्यता और निष्कामता नहीं, ध्रुवका-सा विश्वास नहीं, द्रौपदीकी सी पुकार नहीं, सूरदास-की-सी लगन नहीं और गोस्वामी तुलसीदासका-सा भरोसा नहीं, फिर भी तुम ठहरे पतितपावन और मैं ठहरा तुम्हारा एक पतित। यदि तुम्हारा दावा है कि मैं पतित-से-पतितका भी उद्धार करता हूँ तो मैं इसी नाते तुमसे कहता हूँ और करबद्ध प्रार्थना करता हूँ कि वह दिन कब आवेगा जब तुम इस पतितका उद्धारकर अपने पतितपावन नामको सार्थक करोगे।

मेरे हृदयके राजा ! वह दिन कब आवेगा जब मैं सांसारिक झञ्झटोंको छोड, विषयोंसे मुख मोड़, सोनेकी बेडी तोड, तुम्हारे पाद पद्मोंसे सम्बन्ध जोड़ूँगा ? कब तुम्हारे चरणोंका स्पर्शकर शान्ति लाभ करूँगा, तुम्हारे कमल नयनोंको देखकर तृषित नेत्रों-को शान्त करूँगा, तुम्हारे मुखकञ्जको निरख निरख कलेजेकी कसकको मिटाऊँगा और तुम्हारी सुखमयी गोदमें बैठकर तुम्हारे शीतल कर-स्पर्शसे उस आनन्द-का अनुभव करूँगा जिसका करोड़ों जिह्वाएँ भी मिल-कर वर्णन नहीं कर सकतीं।

वह दिन कब आवेगा जब मैं भी सूरदासकी नाईं कहूँगा कि—

**बाँह छुड़ाये जात हो, निबल जानिकै मोहि।**
**हृदयसे जब जाहुगे, मर्द बदौंगो तोहि॥**

तुम आगे-आगे भागते जाओगे और मैं पीछे-पीछे दौड़ता रहूँगा और तबतक नहीं छोड़ूँगा जबतक तुम पकड़ न जाओगे।

मेरे जीवनाधार! अब न तरसाओ। बस, बहुत हो चुका। सभी बातोंकी एक हद होती है, सभी कामोंका एक अन्त होता है। *'का वर्षा जब कृषी सुखाने।'* अगर मिलना ही है तो अभी मिलो, इसी क्षण मिलो, मैं कबसे तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा हूँ। देखते देखते आँखें फूट गयीं। रोते-रोते आँसू सूख गये। पुकारते-पुकारते गला बैठ गया पर तुम न आये! हृदय-कपाट हर समय तुम्हारे लिये खुले पड़े हैं और प्रेम शय्या भी बिछी है, तुम जब चाहो उसपर शयन कर सकते हो। तुम्हें यह कहनेका भी मौका नहीं मिलेगा कि 'द्वार खटखटाया पर उत्तर न मिला। द्वार खुला रहनेसे चोर-डाकू बड़ा तग करते हैं पर तुम्हारे ही कारण मैंने उन्हें खोल रक्खा है और तबतक खुला रक्खूँगा जब-तक उनका तनिक भी अस्तित्व रह जायगा। यदि मैं यह समझ लूँ कि तुम नहीं आओगे तब भी मुझे विश्वास नहीं हो सकता क्योंकि तुम्हें आना ही पड़ेगा। अवश्य ही अब मैंने समझा, तुम्हारे कर्णरन्ध्रतक मेरी करुण पुकार नहीं पहुँची है, नहीं तो तुम अपना वाहन छोड पैदल ही दौड़े चले आते।

याद रक्खो यदि देर करके आये तो तुम मुझे नहीं पा सकते।

**प्राण तृषातुरके रहे, थोरेहु जलदान।**
**पीछे जल भर सहस घट, डारेहु मिले न प्रान॥**

# ईश्वर-भजन कैसे हो

( लेखिका—बहिन श्रीजयदेवीजी )

*श्यामा*—अरी विलक्षणमति बहिन! ऋषि, मुनि और शास्त्रोंकी वाणी सुन-सुनकर मैं तो चकित और अत्याश्चर्यान्वित होती हूँ। सब कहते हैं कि ईश्वर-भजन करो, ईश्वर-भजन करो! किसी भी महात्मासे कल्याणका उपाय पूछा जाय, वह यही उत्तर देते हैं कि ईश्वर-भजन ही संसारके तापसे मुक्त करनेवाला है, इसके सिवा संसारके दलदलमें फँसे हुए लोगोंके लिये और कोई उपाय नहीं है। परन्तु बहिन! जबतक कोई वस्तु जानी न जाय तबतक उसका भजन तथा प्रेम कैसे हो? प्रेम बिना भजन होना कठिन है और वस्तुको बिना जाने उसमें प्रेम कैसे हो? कोई ईश्वरको जन्मवाला मानते हैं, तो कोई उसे अजन्मा कहते हैं। कोई सर्वव्यापक कहते हैं, तो कोई एकदेशी। कोई विकारी, तो कोई अविकारी। कोई सर्वगुणसम्पन्न, तो कोई निर्गुण। कोई सब लोकोंका आधार, तो कोई सर्वथा निराधार। कोई मायाविशिष्ट, तो कोई मायारहित। कोई आकाशके समान निर्लेप, तो कोई सर्वव्यापक। कोई साक्षी, तो कोई सर्व इन्द्रियोंका प्रेरक। कोई दशरथसुत रामको ईश्वर कहते हैं और कोई नन्दनन्दन वासुदेव ही ईश्वर है, ऐसा कहते हैं। कोई ईश्वरको परब्रह्म, कोई शिव, कोई परमात्मा, कोई महाविष्णु, कोई परासंवित्, कोई परमेश्वर, कोई नारायण, कोई अनन्त, कोई शेषनाग, कोई गणेश, कोई जनार्दन, कोई मुकुन्द और कोई प्रज्ञान इत्यादि अनेकानेक संज्ञा और प्रकारोंसे युक्ति-प्रयुक्तिद्वारा ईश्वरका वर्णन करते हैं। अब मुझ-जैसी अबला यह कैसे जाने कि ईश्वर कैसे हैं और उनका कहाँ स्थान है तथा कैसा वर्ण-आकार है। कोई तो ईश्वरको वर्ण-आकारोंसे रहित कहते हैं और कोई समस्त वर्ण-आकार उन्हीं ईश्वरके बतलाते हैं। इन भिन्न-भिन्न प्रकारोंसे वर्णित ईश्वरको मैं नहीं जान सकती। कोई ईश्वरको आत्मा है, ऐसा कहते हैं, फिर आत्माको अणु, मध्यम और महान् भी कहते हैं। भला, एक ईश्वर इतने प्रकारका कैसे हो गया? ऐसा विचारकर बुद्धि भ्रमित हो जाती है और किसी प्रकार भी मैं शान्तिको प्राप्त नहीं करती! शान्ति बिना सुख कैसा? यदि एक वस्तुका एक ही प्रकारसे वर्णन हो, तब तो बुद्धि कुछ ग्रहण करनेमें समर्थ भी हो और तभी उसपर विश्वास भी हो सकता है। कहाँ एक ईश्वर और कहाँ अनेक! कहाँ अजन्मा और कहाँ जन्म लेनेवाला! कहाँ सर्वव्यापक और कहाँ एकदेशी! कहाँ अकर्ता और कहाँ सर्व जगत्-कर्ता! कहाँ भोक्ता और कहाँ द्रष्टा! कहाँ निर्गुण, कहाँ गुणवाला! कहाँ निराधार, कहाँ सर्वाधार! कहाँ आत्मा, कहाँ परात्मा! कहाँ मायाविशिष्ट, कहाँ मायारहित! कहाँ गुणातीत, कहाँ सर्वगुणसम्पन्न इत्यादि। कहाँतक गिनाऊँ, ईश्वरके सम्बन्धमें लोगोंके इसप्रकार परस्पर-विरुद्ध वर्णनका कहीं अन्त ही दिखायी नहीं देता। वाह री शास्त्र-वाणी, बलिहारी! यदि तू ऐसे ही ईश्वरको गाती रही तो बिना यथार्थ जाने मुझ-जैसी स्त्रियोंसे तो भजन बनना ही दुस्तर है। परन्तु बिना भजन कल्याण भी नहीं। अब बहिन! आप ही मेरी शंकाका निवारण करो कि मैं ईश्वरको कैसे जानूँ? कुछ तो उसका रहस्य बताओ कि ईश्वर ऐसा है, जिससे मुझे विश्वास हो और उसमें चित्त लगे। बिना किसीका भेद जाने उसका कैसे स्मरण-भजन किया जाय? मुझे पल-पलमें यही चिन्ता सताती रहती है कि

ईश्वरको कैसा मानूँ, वह तो अनेक प्रकारका है। किसमें मन लगाऊँ, यह सत्य कि वह सत्य है, क्या कहूँ, कहाँ जाऊँ। बड़ी ही व्याकुल हूँ। किसको छोड़ूँ, किसको ग्रहण करूँ? फिर यह भी सुनती हूँ कि बिना एकको पकड़े गति नहीं है। इसपर एक दृष्टान्त भी सुना था।

एक ब्राह्मण बड़ा ही ईश्वर-भक्त था, वह अनेक नामोंसे ईश्वरका भजन किया करता था। एक बार कहीं यात्राको जा रहा था, रास्तेमें एक नदी पड़ी, और थोड़ा जल समझकर उसने नदीमें प्रवेश किया। परन्तु आगे बढ़ा तो देखा कि जल अथाह है। यह देखकर उसके प्राण संकटमें आ गये! कोई मल्लाह इत्यादि वहाँपर नहीं था। अब सिवा ईश्वर-पुकारके और क्या हो सकता था? उसने ईश्वरको पुकारना प्रारम्भ किया और कभी राम, कभी कृष्ण, कभी शिव, कभी विष्णु इत्यादि नाम ले-लेकर वह भगवान्‌को पुकारने लगा। परन्तु कोई भी नहीं आया और वह बेचारा डूब गया। ब्रह्मा, विष्णु, महेश आदिमेंसे कोई न आया! ब्रह्मा चले तो शिवका नाम सुनकर रह गये, शिव विष्णुका नाम सुन ठहर गये, विष्णु रामका नाम सुनकर लौट गये, राम कृष्णका नाम सुनकर न आये। इसप्रकार सब रुक गये, कोई न आया और उसका काम तमाम हो गया। अतएव ठीक-ठीक जाने बिना ऐसी गति होती है। इसी कारण मैं ईश्वरका यथार्थ रूप जानना चाहती हूँ! आप दयासागर हैं। दयाकी दृष्टि करके मुझे संशय-सागरसे पार करो।

*कोकिला—*बहिन! जिसप्रकार शास्त्र कहता है, ईश्वर वैसा ही है, यह दूसरी बात है कि तुम्हारी बुद्धि उसको ग्रहण न करे। इसमें शास्त्र और ऋषि-मुनियोंका क्या दोष है? वे तो जैसा ईश्वर होगा वैसा ही बतावेंगे। नयी उक्ति कहाँसे लावेंगे? यह सब गाथा परम्परासे चली आ रही है, नयी तो कभी कुछ होती ही नहीं। सृष्टिके आदिमें ईश्वर जो रच देता है उसीको सब गाया करते हैं। यह ठीक है कि बिना जाने किसी भी वस्तुका स्मरण नहीं हो सकता, फिर मन-बुद्धिसे अगम उस परम पुरुषका तो स्मरण हो ही कैसे? अब ध्यान देकर सुनो, मैं ईश्वरप्रेरणासे उस ईश्वरका किञ्चित् वर्णन करती हूँ। वह जाननेमें नहीं आता इसीलिये अपने जतानेके लिये एकसे अनेक हो जाता है। अजन्मा होकर जन्म लेता है, निर्विकार होकर विकारी होता है, साक्षी होकर इन्द्रिय-प्रेरक होता है, अवयवरहित होकर अवयववाला बनता है, इन्द्रियातीत होकर इन्द्रिययुक्त होता है, निराधार होकर सबका आधार होता है, निर्गुण होकर गुणवाला होता है। मायारहित होकर मायाविशिष्ट होता है, अणु होकर महान् और महान् होकर अणु होता है। इसी प्रकार सबसे पृथक् और सबके अन्तःकरणमें व्यापक होकर वही ईश्वर स्थित है। उसमें सर्वसामर्थ्य है, सर्वशक्तिसम्पन्न ईश्वर अपनी मायाशक्तिद्वारा चाहे जो बन जाय और चाहे जो करे। अखण्ड सुखस्वरूप परमात्मा ज्ञानस्वरूप होनेसे स्वतन्त्र है। सर्वसामर्थ्ययुक्त होनेसे ही तो उसको ईश्वर कहते हैं। ईश्वर नाम ही उसका है जिसमें सर्वसामर्थ्य हो। वह एक ही समर्थ प्रभु अपनी मायाशक्तिद्वारा युग-युगमें अनेकों रूपोंसे अवतार लेता है। जहाँ जैसी आवश्यकता देखता है, वैसा ही बन जाता है। भक्तजनोंकी रक्षा करने और दुष्टोंका संहार करनेके लिये, कभी हयग्रीवावतार, कभी मत्स्यावतार, कभी वराहावतार, कभी कच्छपावतार, कभी मोहिनी-अवतार, कभी नरसिंहावतार, कभी वामनावतार, कभी रामावतार, कभी कृष्णावतार इत्यादि अनेकों अवतार धारण करता है।

जब ईश्वरकी आज्ञासे ब्रह्माने सृष्टि उत्पन्न की, तब यह प्रश्न आया कि सृष्टि कहाँ बसे? पृथिवी तो कहीं-

पर थीं नहीं। ब्रह्मा विचारने लगे। भगवान् अन्तर्यामी हैं, शीघ्र ही वराह-अवतार धारण करके हिरण्याक्ष दैत्यको मारकर पृथिवीको रसातलसे ऊपर ले आये। मत्स्यावतारमें प्रलयके समय राजा सत्यदेवसहित सप्तऋषि और ओषधियोंको पृथिवीपर रखकर प्रलयके जलमें आप मत्स्यमुखसे पृथिवीको पकड़े रहे। कच्छप-अवतारमें जब कि अमृत निकालनेके लिये सुमेरु पर्वतकी रई बनाकर समुद्रको मन्थन करने लगे तब सुमेरु समुद्रमें डूबने लगा, देवताओंमें हाहाकार मच गया, तब कच्छपरूप धारणकर भगवान्ने अपनी पीठपर सुमेरुको धारण कर लिया। फिर भली प्रकार समुद्रका मन्थन किया गया। सुमेरुकी रगड़ भगवान्को खाज खुजलायी जानेके समान प्रतीत हुई। क्या भगवान्के बिना किसी औरमें ऐसा साहस और बल हो सकता है? इसी प्रकार अनेक रूप धारण करके अनेक पराक्रम भगवान्ने दिखाये। श्रीराम, श्रीकृष्ण आदि अवतारोंकी आपकी लीलाएँ प्रसिद्ध हैं। भगवान् इसी कारण अवतार लेते हैं कि मायामें फँसकर मनुष्य ईश्वरको भूल जाते हैं और मायामें मोहित हुए मनुष्य ईश्वरपर विश्वास नहीं करते। शास्त्र, गुरुकी शिक्षा न सुनकर अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार तर्क करते ही रहते हैं। तर्कशीलोंको इस लोक तथा परलोकमें कुछ भी फल नहीं मिलता, क्योंकि तर्करहित परमात्मा तर्कोंसे प्राप्त नहीं हो सकता।

ईश्वर प्रकाशस्वरूप है, उसीके उजियालेमें सर्व-जगत् कार्य कर रहा है। सूर्य उसीके प्रकाशसे सबको प्रकाश तथा उष्णता दे रहा है। चन्द्रमा उसीके प्रकाशसे प्रकाशित हो सर्वदा शीतलता दे रहा है। अग्नि उसीके प्रकाश तथा शक्तिसे ब्रह्माण्डभरको अपना भक्ष्य बना लेता है। बिजली तथा तारे सब उसीके प्रकाशसे प्रकाशित हैं। वायु उसीके प्रकाशसे वहन करता है, जल उसीके प्रकाशसे द्रवित होता रहता है। आकाशमें उसीका अवकाश है। जब ये आदिभूत उसीकी सत्तासे शक्तिमान् हैं और नियमबद्ध हो अपने-अपने कार्य नियमपूर्वक चला रहे हैं तब औरोंका क्या कहना? वही एक ईश्वर ब्रह्म ही पिण्ड-ब्रह्माण्ड अर्थात् समष्टि-व्यष्टिरूप होकर जगत्के कार्य कर रहा है। वही ब्रह्मा होकर जगत् उत्पन्न करता है, वही विष्णु होकर जगत्की रक्षा करता है, वही रुद्ररूप होकर जगत्का संहार करता है, वही जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति तीनों अवस्थाओंका स्वामी है। वही ईश्वर विराट्रूपसे समष्टि-जाग्रत्का अभिमानी, हिरण्यगर्भरूपसे समष्टि-स्वप्नका अभिमानी और ईश्वर अन्तर्यामीरूपसे समष्टि-सुषुप्तिका अभिमानी है। वही विश्वरूपसे जाग्रत्-व्यष्टिका अभिमानी, तैजसरूपसे व्यष्टि-स्वप्नका अभिमानी, प्राज्ञरूपसे व्यष्टि-सुषुप्तिका अभिमानी है। वही मातारूपसे जगत्को उत्पन्न करता है। वही पितारूपसे वीर्य प्रदान करता है। श्रुतिमें कहा है कि वही ब्रह्म सृष्टिको रचकर जीवरूपसे आप ही प्रवेश कर गया। इसलिये सब रूप ब्रह्म ही है, ब्रह्मसे भिन्न कुछ भी नहीं है। अन्तर्यामीरूपसे उसी ब्रह्मकी उपासना अन्तर्यामी ब्राह्मणमें इसप्रकार बतायी है। जो पृथिवीमें रहता है और पृथिवी जिसका शरीर है, पृथिवी जिसको नहीं जानती, जो पृथिवीको जानता है, वही अन्तर्यामी ब्रह्म तेरा आत्मा है। जो जलमें रहता है और जल जिसका शरीर है, जल जिसको नहीं जानता, जो जलको शासन करता है, वही अन्तर्यामी ब्रह्म तेरा आत्मा है। जो सब भूतोंमें रहता है, सर्वभूत जिसका शरीर है, सर्वभूत उसको नहीं जानते और वह सब भूतोंको नियममें चला रहा है, वह अन्तर्यामी ब्रह्म तेरा आत्मा

है । वही ब्रह्म सर्वभूतोंकी बुद्धिरूप गुहामें शयन कर रहा है इसलिये ब्रह्म पाससे भी पास है और सर्वत्र है । परन्तु स्थूल दृष्टिवालोंको अति पास होते हुए भी ईश्वर दिखायी नहीं देता । जिनको संसारसे वैराग्य नहीं, जो अनात्मा संसार, देह, गेह, स्त्री-पुत्रादि-को ही सच्चा मानते हैं, अर्थात् यही हमारे आत्मा हैं, ऐसा जिनको दृढ़ ज्ञान हो रहा है, उनको सूक्ष्म-से-सूक्ष्म और महान्-से-महान् अन्तर्यामी परमात्मा कैसे दिखायी दे ? जबतक संसारसे घृणा न होगी अर्थात् विषय विषवत् न लगेंगे, तबतक कभी भी उस परमात्माका स्वरूप जाननेमें नहीं आवेगा । ईश्वरका घर एक देशमें भी है और सारे ही देश उसके घर हैं । सूक्ष्म दृष्टिवालोंको ईश्वर सर्वत्र है और स्थूल दृष्टिवालोंको एक देशवाला प्रतीत होता है । इसी प्रकार ईश्वर निर्गुण और सगुण है, सूक्ष्म दृष्टिवालोंके लिये निर्गुण और स्थूल दृष्टिवालोंको सगुण ब्रह्म है, ऐसा प्रतीत होता है । ऐसे ही स्थूल दृष्टिवालोंको ईश्वरका जन्म होता दिखायी देता है, सूक्ष्म दृष्टिवालोंके लिये तो ईश्वरका जन्म न कभी हुआ, न होगा । क्योंकि अजन्माका जन्म कैसा ? निर्गुण सगुण कैसे ? परन्तु मायामें सब सामर्थ्य है, जन्म न लेनेवालेका भी जन्म करके दिखा देती है । माया अघटनघटनापटीयसी है । वास्तवमें तो जीवका ही जन्म-मरण नहीं, तब ईश्वरका जन्म कैसा ?

*श्यामा*—फिर जन्म कैसे हो गया ? यदि जन्म न होता हो तो सब यम-नियम साधन मिथ्या हो जायँगे क्योंकि जब जन्म ही नहीं तो साधन कौन करे ?

*कोकिला*—उपाधियोंसे जीव-ईश्वरका जन्म होना निश्चित है । उपाधि जन्मती है, उपाधि मरती है, [illegible] ऐसा प्रतीत होता है कि जीव जन्मा, अवतार भी है । स्वरूपसे जीव-ईश्वरका अभेद है, उपाधिसे ही दोनोंका भेद दीखता है । स्वरूपसे भेद नहीं है । इसलिये ईश्वर सर्वत्र और सर्वव्यापक है । चाहे जहाँ भजन कर सकती हो । जब सब भूतोंमें और सर्वत्र ईश्वर है तब उसके जाननेमें क्या सन्देह है ? जैसे पट यानी वस्त्र तन्तुका शरीर है, वैसे ही सर्व नाम-रूप ईश्वरका शरीर है । ईश्वर ही सब प्राणियोंमें ओतप्रोत है । जैसे पटमें तन्तु ओतप्रोत हैं, यदि तन्तु निकाल लिये जायँ तो वस्त्र-की सत्ता ही नहीं रह सकती, इसी प्रकार ईश्वर बिना जगत्की सत्ता नहीं रह सकती । ये जो सब पदार्थ दिखायी देते या देखनेमें आते हैं, सब ईश्वर-आत्माके मन्दिर हैं ।

*श्यामा*—जब कि वह एक ही ईश्वर सबमें प्रवेश किये है, तब वह छोटा, बड़ा, नीच तथा ऊँच कैसे हो गया ? क्या उसके खण्ड भी हो जाते हैं ?

*कोकिला*—नहीं, उसके खण्ड नहीं हो सकते, और न वह छोटा-बड़ा, नीच-ऊँच होता है । वह तो एकरस, अखण्ड, अद्वितीय, निरवयव आत्मदेव है । उपाधियोंके भेदसे ईश्वर छोटा, बड़ा, नीचा तथा ऊँचा प्रतीत होता है; जैसी उपाधि या वस्तु होती है, वह वैसा हुआ सा दीखता है, वास्तवमें वैसा हुआ नहीं । जैसे काष्ठमें वर्तमान अग्नि काष्ठके संयोगसे टेढ़ा-सीधा, छोटा-बड़ा, ऊँचा-नीचा इत्यादि प्रतीत होता है, अग्निमें कोई विकार नहीं है यह सब अग्निकी उपाधि काष्ठका भेद है । काष्ठ सीधा तो अग्नि सीधा, काष्ठ टेढ़ा तो अग्नि टेढ़ा प्रतीत होता है—स्वरूपसे अग्नि एकरस है, वैसे ही ईश्वर, आत्मा ज्यों-का-त्यों है, वह न किसीसे कम है, न किसीसे अधिक है, न ऊँचा, न नीचा है । यह सर्व उपाधि ही है । वास्तवमें उसका न कोई नाम है, न रूप है । उस नामविहीन परमात्माके भक्तोंने अपनी-अपनी

भावनाओंके अनुसार अनेकों नाम रख लिये हैं। परब्रह्म परमात्मा, परासंवित्, परमशिव, परमदेव, परमेश्वर, महाविष्णु, भगवान्, राम, कृष्ण, शिव, दुर्गा, वासुदेव, हरि, हर, नारायण, जनार्दन, अनन्त, शेष, गणेश, प्रज्ञान इत्यादि अनेकों नाम उस ईश्वरके वाचक हैं। उस परे-से-परे अविनाशी ईश्वरका पवित्र होकर भाग्यवान् अधिकारी सर्वदा मन, कर्म, वाणीसे पूजन-ध्यान करे। श्रद्धासहित गुरु-शास्त्रमें विश्वास करके जो जन ईश्वरको जान जाता है, उसके लिये समस्त विश्व शान्तिमय हो जाता है। न उसका कोई शत्रु रहता है न मित्र, क्योंकि उसको सर्वत्र ईश्वर-आत्मा सम भासता है। लेकिन जिन मूढ़ मनुष्योंकी दृष्टि मिथ्या देह, गेह, जड नाम-रूपपर मोहित होकर उसीको आत्मा मानकर उसीके लालन-पालनमें आसक्त है, उनको बुद्धिमें बसा हुआ सत् ईश्वर कैसे दिखायी दे? जैसे कण्ठगत मणि भ्रम चित्तवालोंको नहीं दिखायी देती इसी प्रकार देह-व्यवहार सत्य माननेवालोंको हृदयमें स्थित ईश्वर दिखायी नहीं देता। ईश्वरके जाननेमें शरीर ही आड़ है, नाम-रूपवाले होनेसे तीनों शरीर असत्, मिथ्या और आगमापायी हैं। ईश्वर सत् है, जगत् मिथ्या, असत् है। सत् और असत्का मेल कैसा? परन्तु लोगोंको, जिनकी आँखोंपर नाम-रूप मायाका परदा पड़ा हुआ है, उनका मेल हुआ-सा दीखता है। बुद्धिमानोंकी दृष्टिमें तो नाम-रूप कोई वस्तु नहीं है, सर्व विकार-मात्र हैं। जैसे सुवर्णके विकार कड़े-कुण्डल आदि हैं, मिट्टीके विकार घड़े-शरावे इत्यादि बनते-बिगड़ते रहते हैं। मिट्टी, सुवर्ण ही अन्तमें शेष रहते हैं। वैसे ही नाम-रूप जगत्‌रूप विकार उत्पन्न तथा लय होता रहता है, ईश्वर ही अन्तमें शेष रहता है। पाँच भूत तीनों गुणोंमेंसे एक सत् ईश्वरको निकाल लिया जाय तो पञ्चभूत तीन गुण रह ही नहीं सकते, क्योंकि ये सब उसीमें अध्यस्त हैं अर्थात् कल्पित हैं। जैसे रज्जु बिना सर्पकी कल्पना नहीं हो सकती, ऐसे ही ईश्वर बिना जगत्‌की कल्पना नहीं हो सकती। इस कारण सब ईश्वर ही है, ईश्वरके सिवा कुछ भी नहीं है, वही सबका आत्मा तथा अपना आप है। बुद्धिरूप गुफा-में उसको खोजना चाहिये, बाह्यसे मन-वृत्तियोंको हटाकर अन्तरात्मामें लगाना चाहिये। यही ईश्वर-प्राप्तिका साधन है। मनकी समस्त वृत्तियोंका संसारसे हटाकर अन्तरात्मामें लगाना ही मनुष्यके लिये श्रेयस्कर है।

कुं०—ईश्वरको जाने बिना, भवसे होय न पार।
भूँठे सब धन-धाम हैं, सत्य एक कर्तार॥
सत्य एक कर्तार, ध्यान नित उसका धर री।
क्यों आयू खो रही, आपमें आप विचर री॥
धन-दौलत सब त्याग, त्याग दे निज तन नश्वर।
जयदेवी! भज नित्य, शुद्ध शाश्वत अज ईश्वर॥



*रोड़ा होइ रह बाटका, तजि आपा अभिमान।*
*लोभ मोह तृस्ना तजै, ताहि मिलै भगवान॥*
*रोड़ा भया तो क्या भया, पंथीको दुख देह।*
*साधू ऐसा चाहिये, ज्यों पैंड़ेकी खेह॥*
*कथा कीरतन रात दिन, जाके उद्यम येह।*
*कह कबीर ता साधुके, हम चरननकी खेह॥*
*गाँठी दाम न बाँधई, नहिं नारीसे नेह।*
*कह कबीर ता साधुके, हम चरननकी खेह॥*



है। वही ब्रह्म सर्वभूतोंकी बुद्धिरूप गुहामें शयन कर रहा है इसलिये ब्रह्म पाससे भी पास है और सर्वत्र है। परन्तु स्थूल दृष्टिवालोंको अति पास होते हुए भी ईश्वर दिखायी नहीं देता। जिनको संसारसे वैराग्य नहीं, जो अनात्मा संसार, देह, गेह, स्त्री पुत्रादिको ही सच्चा मानते हैं, अर्थात् यही हमारे आत्मा हैं, ऐसा जिनको दृढ़ ज्ञान हो रहा है, उनको सूक्ष्म-से-सूक्ष्म और महान्-से-महान् अन्तर्यामी परमात्मा कैसे दिखायी दे? जबतक संसारसे घृणा न होगी अर्थात् विषय विषवत् न लगेंगे, तबतक कभी भी उस परमात्माका स्वरूप जाननेमें नहीं आवेगा। ईश्वरका घर एक देशमें भी है और सारे ही देश उसके घर हैं। सूक्ष्म दृष्टिवालोंको ईश्वर सर्वत्र है और स्थूल दृष्टिवालोंको एक देशवाला प्रतीत होता है। इसी प्रकार ईश्वर निर्गुण और सगुण है, सूक्ष्म दृष्टिवालोंके लिये निर्गुण और स्थूल दृष्टिवालोंको सगुण ब्रह्म है, ऐसा प्रतीत होता है। ऐसे ही स्थूल दृष्टिवालोंको ईश्वरका जन्म होता दिखायी देता है, सूक्ष्म दृष्टिवालोंके लिये तो ईश्वरका जन्म न कभी हुआ, न होगा। क्योंकि अजन्माका जन्म कैसा? निर्गुण सगुण कैसे? परन्तु मायामें सब सामर्थ्य है, जन्म न लेनेवालेका भी जन्म करके दिखा देती है। माया अघटनघटनापटीयसी है। वास्तवमें तो जीवका ही जन्म-मरण नहीं, तब ईश्वरका जन्म कैसा?

*श्यामा*—फिर जन्म कैसे हो गया? यदि जन्म न होता हो तो सब यम नियम साधन मिथ्या हो जायँगे क्योंकि जब जन्म ही नहीं तो साधन कौन करे?

*कोकिला*—उपाधियोंसे जीव-ईश्वरका जन्म होना निश्चित है। उपाधि जन्मती है, उपाधि मरती है, उसीके संयोगसे ऐसा प्रतीत होता है कि जीव जन्मा, जीव मरा, ऐसे ही ईश्वरका अवतार भी है। स्वरूपसे जीव-ईश्वरका अभेद है, उपाधिसे ही दोनोंका भेद दीखता है। स्वरूपसे भेद नहीं है। इसलिये ईश्वर सर्वत्र और सर्वव्यापक है। चाहे जहाँ भजन कर सकती हो। जब सब भूतोंमें और सर्वत्र ईश्वर है तब उसके जाननेमें क्या सन्देह है? जैसे पट यानी वस्त्र तन्तुका शरीर है, वैसे ही सर्व नाम-रूप ईश्वरका शरीर है। ईश्वर ही सब प्राणियोंमें ओतप्रोत है। जैसे पटमें तन्तु ओतप्रोत हैं, यदि तन्तु निकाल लिये जायँ तो वस्त्रकी सत्ता ही नहीं रह सकती, इसी प्रकार ईश्वर बिना जगत्‌की सत्ता नहीं रह सकती। ये जो सब पदार्थ दिखायी देते या देखनेमें आते हैं, सब ईश्वर-आत्माके मन्दिर हैं।

*श्यामा*—जब कि वह एक ही ईश्वर सबमें प्रवेश किये है, तब वह छोटा, बड़ा, नीच तथा ऊँच कैसे हो गया? क्या उसके खण्ड भी हो जाते हैं?

*कोकिला*—नहीं, उसके खण्ड नहीं हो सकते, और न वह छोटा-बड़ा, नीच-ऊँच होता है। वह तो एकरस, अखण्ड, अद्वितीय, निरवयव आत्मदेव है। उपाधियोंके भेदसे ईश्वर छोटा, बड़ा, नीचा तथा ऊँचा प्रतीत होता है, जैसी उपाधि या वस्तु होती है, वह वैसा हुआ सा दीखता है, वास्तवमें वैसा हुआ नहीं। जैसे काष्ठमें वर्तमान अग्नि काष्ठके संयोगसे टेढ़ा-सीधा, छोटा बड़ा, ऊँचा-नीचा इत्यादि प्रतीत होता है, अग्निमें कोई विकार नहीं है यह सब अग्निकी उपाधि काष्ठका भेद है। काष्ठ सीधा तो अग्नि सीधा, काष्ठ टेढ़ा तो अग्नि टेढ़ा प्रतीत होता है—स्वरूपसे अग्नि एकरस है, वैसे ही ईश्वर, आत्मा ज्यों-का-त्यों है, वह न किसीसे कम है, न किसीसे अधिक है, न ऊँचा, न नीचा है। यह सर्व उपाधि ही है। वास्तवमें उसका न कोई नाम है, न रूप है। उस नामविहीन परमात्माके भक्तोंने अपनी-अपनी

भावनाओंके अनुसार अनेकों नाम रख लिये हैं। परब्रह्म परमात्मा, परासंवित्, परमशिव, परमदेव, परमेश्वर, महाविष्णु, भगवान्, राम, कृष्ण, शिव, दुर्गा, वासुदेव, हरि, हर, नारायण, जनार्दन, अनन्त, शेष, गणेश, प्रज्ञान इत्यादि अनेकों नाम उस ईश्वरके वाचक हैं। उस परे-से-परे अविनाशी ईश्वरका पवित्र होकर भाग्यवान् अधिकारी सर्वदा मन, कर्म, वाणीसे पूजन-ध्यान करे। श्रद्धासहित गुरु-शास्त्रमें विश्वास करके जो जन ईश्वरको जान जाता है, उसके लिये समस्त विश्व शान्तिमय हो जाता है। न उसका कोई शत्रु रहता है न मित्र, क्योंकि उसको सर्वत्र ईश्वर-आत्मा सम भासता है। लेकिन जिन मूढ़ मनुष्योंकी दृष्टि मिथ्या देह, गेह, जड नाम-रूपपर मोहित होकर उसीको आत्मा मानकर उसीके लालन-पालनमें आसक्त है, उनको बुद्धिमें बसा हुआ सत् ईश्वर कैसे दिखायी दे ? जैसे कण्ठगत मणि भ्रम चित्तवालोंको नहीं दिखायी देती इसी प्रकार देह-व्यवहार सत्य माननेवालोंको हृदयमें स्थित ईश्वर दिखायी नहीं देता। ईश्वरके जाननेमें शरीर ही आड़ है, नाम-रूपवाले होनेसे तीनों शरीर असत्, मिथ्या और आगमापायी हैं। ईश्वर सत् है, जगत् मिथ्या, असत् है। सत् और असत्का मेल कैसा ? परन्तु लोगोंको, जिनकी आँखोंपर नाम-रूप मायाका परदा पड़ा हुआ है, उनका मेल हुआ-सा दीखता है। बुद्धिमानोंकी दृष्टिमें तो नाम-रूप कोई वस्तु नहीं है, सर्व विकार-मात्र हैं। जैसे सुवर्णके विकार कड़े-कुण्डल आदि हैं, मिट्टीके विकार घड़े-शरावे इत्यादि बनते-बिगड़ते रहते हैं। मिट्टी, सुवर्ण ही अन्तमें शेष रहते हैं। वैसे ही नाम-रूप जगत्‌रूप विकार उत्पन्न तथा लय होता रहता है, ईश्वर ही अन्तमें शेष रहता है। पाँच भूत तीनों गुणोंमेंसे एक सत् ईश्वरको निकाल लिया जाय तो पञ्चभूत तीन गुण रह ही नहीं सकते, क्योंकि ये सब उसीमें अध्यस्त हैं अर्थात् कल्पित हैं। जैसे रज्जु बिना सर्पकी कल्पना नहीं हो सकती, ऐसे ही ईश्वर बिना जगत्‌की कल्पना नहीं हो सकती। इस कारण सब ईश्वर ही है, ईश्वरके सिवा कुछ भी नहीं है, वही सबका आत्मा तथा अपना आप है। बुद्धिरूप गुफा-में उसको खोजना चाहिये, बाह्यसे मन-वृत्तियोंको हटाकर अन्तरात्मामें लगाना चाहिये। यही ईश्वर-प्राप्तिका साधन है। मनकी समस्त वृत्तियोंका संसारसे हटाकर अन्तरात्मामें लगाना ही मनुष्यके लिये श्रेयस्कर है।

कुं०—ईश्वरको जाने बिना, भवसे होय न पार।
झूँठे सब धन-धाम हैं, सत्य एक कर्तार॥
सत्य एक कर्तार, ध्यान नित उसका धर री।
क्यों आयू खो रही, आपमें आप विचर री॥
धन-दौलत सब त्याग, त्याग दे निज तन नश्वर।
जयदेवी! भज नित्य, शुद्ध शाश्वत अज ईश्वर॥



*रोड़ा होइ रह बाटका, तजि आपा अभिमान।*
*लोभ मोह तृस्ना तजै, ताहि मिलै भगवान॥*
*रोड़ा भया तो क्या भया, पंथीको दुख देह।*
*साधू ऐसा चाहिये, ज्यों पैंड़ेकी खेह॥*
*कथा कीरतन रात दिन, जाके उद्यम येह।*
*कह कबीर ता साधुके, हम चरननकी खेह॥*
*गाँठी दाम न बाँधई, नहि नारीसे नेह।*
*कह कबीर ता साधुके, हम चरननकी खेह॥*



है। वही ब्रह्म सर्वभूतोंकी बुद्धिरूप गुहामें शयन कर रहा है इसलिये ब्रह्म पाससे भी पास है और सर्वत्र है। परन्तु स्थूल दृष्टिवालोंको अति पास होते हुए भी ईश्वर दिखायी नहीं देता। जिनको संसारसे वैराग्य नहीं, जो अनात्मा संसार, देह, गेह, स्त्री पुत्रादिको ही सच्चा मानते हैं, अर्थात् यही हमारे आत्मा हैं, ऐसा जिनको दृढ ज्ञान हो रहा है, उनको सूक्ष्म-से-सूक्ष्म और महान्-से-महान् अन्तर्यामी परमात्मा कैसे दिखायी दे? जबतक संसारसे घृणा न होगी अर्थात् विषय विषवत् न लगेंगे, तबतक कभी भी उस परमात्माका स्वरूप जाननेमें नहीं आवेगा। ईश्वरका घर एक देशमें भी है और सारे ही देश उसके घर हैं। सूक्ष्म दृष्टिवालोंको ईश्वर सर्वत्र है और स्थूल दृष्टिवालोंको एक देशवाला प्रतीत होता है। इसी प्रकार ईश्वर निर्गुण और सगुण है, सूक्ष्म दृष्टिवालोंके लिये निर्गुण और स्थूल दृष्टिवालोंको सगुण ब्रह्म है, ऐसा प्रतीत होता है। ऐसे ही स्थूल दृष्टिवालोंको ईश्वरका जन्म होता दिखायी देता है, सूक्ष्म दृष्टिवालोंके लिये तो ईश्वरका जन्म न कभी हुआ, न होगा। क्योंकि अजन्माका जन्म कैसा? निर्गुण सगुण कैसे? परन्तु मायामें सब सामर्थ्य है, जन्म न लेनेवालेका भी जन्म करके दिखा देती है। *माया अघटनघटनापटीयसी है।* वास्तवमें तो जीवका ही जन्म-मरण नहीं, तब ईश्वरका जन्म कैसा?

*श्यामा*—फिर जन्म कैसे हो गया? यदि जन्म न होता हो तो सब यम नियम साधन मिथ्या हो जायँगे क्योंकि जब जन्म ही नहीं तो साधन कौन करे?

*कोकिला*—उपाधियोंसे जीव-ईश्वरका जन्म होना निश्चित है। उपाधि जन्मती है, उपाधि मरती है, उसीके संयोगसे ऐसा प्रतीत होता है कि जीव जन्मा, जीव मरा, ऐसे ही ईश्वरका अवतार भी है। स्वरूपसे जीव-ईश्वरका अभेद है, उपाधिसे ही दोनोंका भेद दीखता है। स्वरूपसे भेद नहीं है। इसलिये ईश्वर सर्वत्र और सर्वव्यापक है। चाहे जहाँ भजन कर सकती हो। जब सब भूतोंमें और सर्वत्र ईश्वर है तब उसके जाननेमें क्या सन्देह है? जैसे पट यानी वस्त्र तन्तुका शरीर है, वैसे ही सर्व नाम रूप ईश्वरका शरीर है। ईश्वर ही सब प्राणियोंमें ओतप्रोत है। जैसे पटमें तन्तु ओतप्रोत हैं, यदि तन्तु निकाल लिये जायँ तो वस्त्रकी सत्ता ही नहीं रह सकती, इसी प्रकार ईश्वर बिना जगत्‌की सत्ता नहीं रह सकती। ये जो सब पदार्थ दिखायी देते या देखनेमें आते हैं, सब ईश्वर-आत्माके मन्दिर हैं।

*श्यामा*—जब कि वह एक ही ईश्वर सबमें प्रवेश किये है, तब वह छोटा, बड़ा, नीच तथा ऊँच कैसे हो गया? क्या उसके खण्ड भी हो जाते हैं?

*कोकिला*—नहीं, उसके खण्ड नहीं हो सकते, और न वह छोटा बड़ा, नीच-ऊँच होता है। *वह तो एकरस, अखण्ड, अद्वितीय, निरवयव आत्मदेव है।* उपाधियोंके भेदसे ईश्वर छोटा, बड़ा, नीचा तथा ऊँचा प्रतीत होता है; जैसी उपाधि या वस्तु होती है, वह वैसा हुआ सा दीखता है, वास्तवमें वैसा हुआ नहीं। जैसे काष्ठमें वर्तमान अग्नि काष्ठके संयोगसे टेढ़ा-सीधा, छोटा बड़ा, ऊँचा-नीचा इत्यादि प्रतीत होता है, अग्निमें कोई विकार नहीं है यह सब अग्निकी उपाधि काष्ठका भेद है। काष्ठ सीधा तो अग्नि सीधा, काष्ठ टेढ़ा तो अग्नि टेढ़ा प्रतीत होता है—स्वरूपसे अग्नि एकरस है, वैसे ही ईश्वर, आत्मा ज्यों का-त्यों है, वह न किसीसे कम है, न किसीसे अधिक है, न ऊँचा, न नीचा है। यह सर्व उपाधि ही है। वास्तवमें उसका न कोई नाम है, न रूप है। उस नामविहीन परमात्माके भक्तोंने अपनी-अपनी

भावनाओंके अनुसार अनेकों नाम रख लिये हैं। परब्रह्म परमात्मा, परासंवित्, परमशिव, परमदेव, परमेश्वर, महाविष्णु, भगवान्, राम, कृष्ण, शिव, दुर्गा, वासुदेव, हरि, हर, नारायण, जनार्दन, अनन्त, शेष, गणेश, प्रज्ञान इत्यादि अनेकों नाम उस ईश्वरके वाचक हैं। उस परे-से-परे अविनाशी ईश्वरका पवित्र होकर भाग्यवान् अधिकारी सर्वदा मन, कर्म, वाणीसे पूजन-ध्यान करे। श्रद्धासहित गुरु-शास्त्रमें विश्वास करके जो जन ईश्वरको जान जाता है, उसके लिये समस्त विश्व शान्तिमय हो जाता है। न उसका कोई शत्रु रहता है न मित्र, क्योंकि उसको सर्वत्र ईश्वर-आत्मा सम भासता है। लेकिन जिन मूढ़ मनुष्योंकी दृष्टि मिथ्या देह, गेह, जड नाम-रूपपर मोहित होकर उसीको आत्मा मानकर उसीके लालन-पालनमें आसक्त है, उनको बुद्धिमें बसा हुआ सत् ईश्वर कैसे दिखायी दे ? जैसे कण्ठगत मणि भ्रम चित्तवालोंको नहीं दिखायी देती इसी प्रकार देह-व्यवहार सत्य माननेवालोंको हृदयमें स्थित ईश्वर दिखायी नहीं देता। ईश्वरके जाननेमें शरीर ही आड़ है, नाम-रूपवाले होनेसे तीनों शरीर असत्, मिथ्या और आगमापायी हैं। ईश्वर सत् है, जगत् मिथ्या, असत् है। सत् और असत्का मेल कैसा ? परन्तु लोगोंको, जिनकी आँखोंपर नाम-रूप मायाका परदा पड़ा हुआ है, उनका मेल हुआ-सा दीखता है। बुद्धिमानोंकी दृष्टिमें तो नाम-रूप कोई वस्तु नहीं है, सर्व विकार-मात्र हैं। जैसे सुवर्णके विकार कड़े-कुण्डल आदि हैं, मिट्टीके विकार घड़े-शरावे इत्यादि बनते-बिगड़ते रहते हैं। मिट्टी, सुवर्ण ही अन्तमें शेष रहते हैं। वैसे ही नाम-रूप जगत्‌रूप विकार उत्पन्न तथा लय होता रहता है, ईश्वर ही अन्तमें शेष रहता है। पाँच भूत तीनों गुणोंमेंसे एक सत् ईश्वरको निकाल लिया जाय तो पञ्चभूत तीन गुण रह ही नहीं सकते, क्योंकि ये सब उसीमें अध्यस्त हैं अर्थात् कल्पित हैं। जैसे रज्जु विना सर्पकी कल्पना नहीं हो सकती, ऐसे ही ईश्वर विना जगत्‌की कल्पना नहीं हो सकती। इस कारण सब ईश्वर ही है, ईश्वरके सिवा कुछ भी नहीं है, वही सबका आत्मा तथा अपना आप है। बुद्धिरूप गुफा-में उसको खोजना चाहिये, बाह्यसे मन-वृत्तियोंको हटाकर अन्तरात्मामें लगाना चाहिये। यही ईश्वर-प्राप्तिका साधन है। मनकी समस्त वृत्तियोंका संसारसे हटाकर अन्तरात्मामें लगाना ही मनुष्यके लिये श्रेयस्कर है।

**कुं०—ईश्वरको जाने विना, भवसे होय न पार।**
**झूँठे सब धन-धाम हैं, सत्य एक कर्तार॥**
**सत्य एक कर्तार, ध्यान नित उसका धर री।**
**क्यों आयू खो रही, आपमें आप विचर री॥**
**धन-दौलत सब त्याग, त्याग दे निज तन नश्वर।**
**जयदेवी! भज नित्य, शुद्ध शाश्वत अज ईश्वर॥**



*रोड़ा होइ रह बाटका, तजि आपा अभिमान।*
*लोभ मोह तृस्ना तजै, ताहि मिलै भगवान॥*
*रोड़ा भया तो क्या भया, पंथीको दुख देह।*
*साधू ऐसा चाहिये, ज्यों पैंड़ेकी खेह॥*
*कथा कीरतन रात दिन, जाके उद्यम येह।*
*कह कबीर ता साधुके, हम चरननकी खेह॥*
*गाँठी दाम न बाँधई, नहिं नारीसे नेह।*
*कह कबीर ता साधुके, हम चरननकी खेह॥*



# योगवाशिष्ठ-सार

(लेखक—श्रीकन्हैयालालजी मास्टर)

[ पूर्वप्रकाशितसे आगे ]

## २—मुमुक्षु-प्रकरण



मनुष्यको चाहिये कि यह विचार करे कि यह संसार कैसे उत्पन्न हुआ और कैसे शान्त होगा। तभी उसका भ्रम निवृत्त हो सकता है। यह संसार चित्तके संवेदनसे हुआ है। जब चित्त स्फुरणासे रहित होता है तब भ्रम निवृत्त हो जाता है। आत्मतत्त्व नित्यशुद्ध परमानन्दस्वरूप केवल चैतन्य है। जब उसका अभ्यास करोगे तब विश्राम पाओगे। मनुष्यको चाहिये कि अपनी इच्छाको संसारकी चीजोंसे हटावे, तब ब्रह्मपदकी प्राप्ति हो और निर्वाणपद प्राप्त हो। विश्राम पानेके निमित्त मनुष्यको मार्जनकी आवश्यकता है। ज्ञानवान्को आध्यात्मिक दुःख स्पर्श नहीं करते।

भोगकी इच्छाका नाम बन्धन है और भोगकी वासनाके क्षय हो जानेका नाम मोक्ष है। जब आत्मानन्द प्राप्त होता है तब विषय-वासना बिल्कुल नहीं रहती। जीव अपनी वासनाके अनुसार असंख्य सृष्टिमें जन्मता और मरता है। जीवको भ्रमसे यह लोक परलोक भासता है। वास्तवमें जगत् उपजा ही नहीं। एक अद्वैत परमात्मतत्त्व अपने आपमें स्थित है। अविद्यासे उसमें द्वैतभ्रम भासता है। अज्ञानीको अपनी कल्पना जगत्‌रूप होकर भासती है, विचार करनेपर कुछ भी नहीं रहता। जो पुरुष आत्मसत्तामें जगा है उसको द्वैतभ्रम नहीं भासता। वह आत्मदर्शी सदा शान्तात्मा परमानन्दस्वरूप और इच्छासे रहित होता है।

जबतक ज्ञानीको उसका शरीर भासता है तबतक जीवन्मुक्ति कहते हैं और जब शरीर अदृश्य होता है तब विदेहमुक्ति कहते हैं। पर ये दोनों समान हैं। जो कुछ सिद्ध होता है, अपने पुरुषार्थसे होता है। पुरुषार्थ बिना कुछ भी सिद्ध नहीं होता। लोग जो कहते हैं कि दैव करेगा सो होगा, यह मूर्खता है। मनुष्य जिस अर्थके लिये प्रार्थना और यत्न करे तथा उससे न हटे तो उसे जरूर पाता है। सन्तजन और सत्-शास्त्रके उपदेशरूप उपायसे उसीके अनुसार चित्तका विचरना पुरुषार्थ—प्रयत्न है। केवल चैतन्य आत्मतत्त्व है, उसमें चित्त-संवेदन स्पन्दरूप है। यह चैतन्य-संवेदन अपने पुरुषार्थसे बड़ी-से-बड़ी पदवीको प्राप्त कर सकता है।

पुरुषार्थ दो प्रकारके हैं—एक शास्त्रके अनुसार और दूसरा शास्त्र-विरुद्ध। जो शास्त्रको त्यागकर अपनी इच्छाके अनुसार विचरता है वह सिद्धि नहीं पाता। जो शास्त्रके अनुसार पुरुषार्थ करता है वह सिद्धिको प्राप्त होता है। जिसके पूर्वके संस्कार बलवान् होते हैं उसीकी जय होती है। यह जीव सत्संग करता है और सत्-शास्त्रको भी विचारता है, फिर भी संसारकी ओर दौड़ता है। इसमें पूर्वका संस्कार बलवान् है जो उसे स्थिर नहीं होने देता। परन्तु यदि लगातार सत्संग करे और सत्-शास्त्रका भी दृढ़ अभ्यास

करता रहे तो पूर्वके संस्कारको पुरुष अपने प्रयत्नसे जीत लेता है। ज्ञानवान् सन्त, सत्-शास्त्र और ब्रह्मविद्याके अनुसार प्रयत्न करनेका नाम पुरुषार्थ है। और पुरुषार्थसे पाने योग्य आत्मा है, आत्माकी प्राप्तिसे ही मनुष्य संसार-समुद्रसे पार हो सकता है।

मनुष्यको प्रथम अपने वर्णाश्रमके शुभ आचारोंको ग्रहण करना और अशुभका त्याग करना चाहिये। फिर सन्तोंका सङ्ग और सत्-शास्त्रोंका विचार करना और उनके द्वारा अपने गुण-दोषोंपर ध्यान देना चाहिये। फिर सन्तोष, धैर्य, विचार, विराग और अभ्यास आदि गुणोंको बढ़ाना और विपरीत दोषोंका त्याग करना चाहिये। जब साधक ऐसे पुरुषार्थको अङ्गीकार करेगा तभी परमानन्दरूप आत्मतत्त्वको पावेगा। स्त्री, पुत्र, बान्धव, धनादिसे विरक्त होकर संसार-समुद्रके पार होनेका यत्न करना चाहिये। सन्तजनोंका सङ्ग करना और बोधरूपी कलम और विचाररूपी स्याहीसे सत्-शास्त्रोंके अर्थ हृदयरूपी पत्रपर लिखना ही पुरुषार्थ है। जब साधक ऐसा पुरुषार्थ करेगा तब संसाररूपी जालमें न गिरेगा। जो पुरुष व्यवहारमें आलसी होकर और परमार्थको त्यागकर मूढ़ हो रहते हैं वह दीन होकर पशुओंके सदृश दुःखको प्राप्त होते हैं। शास्त्रोंके सिद्धान्तोंपर विचारकर दृढ़ अभ्यास करनेसे मनुष्य शीघ्र ही आनन्दको प्राप्त होता है।

पूर्वजन्ममें मनुष्य जो सुकृत कर आया है, वही सुकृत सुखरूप होकर सामने आता है। जिसके पूर्वका सुकृत बलवान् होता है उसीकी जय होती है। परन्तु पूर्वका दुष्कृत बलवान् होनेपर भी जो शुभका पुरुषार्थ करता है और सत्संग तथा सत्-शास्त्रका अनुसरण करता है वह पूर्वके संस्कारको जीत लेता है। श्रेष्ठ पुरुष अपने पुरुषार्थसे परमानन्दपदको प्राप्त होते हैं। जिससे कुछ अर्थ सिद्ध हो, उसीका नाम पुरुषार्थ है। मनुष्यको सत्-शास्त्र और सत्सङ्गसे शुभ गुणोंको पुष्ट करके दया, धैर्य, सन्तोष और वैराग्यका अभ्यास करना चाहिये। ज्ञानवान् पुरुषों और ब्रह्मविद्याके अनुसार संवेदन, मन और इन्द्रियोंका विचार रखना चाहिये और जो इनसे विरुद्ध हों उनको नहीं करना चाहिये। ऐसा करनेसे संसारका राग-द्वेष स्पर्श नहीं करेगा। सब कल्पनाओंको त्यागकर अपने पुरुषार्थको अङ्गीकार करना, जिससे जन्म-मरणका भय निवृत्त हो जाय। यही मोक्षका उपाय है।

दैव नाम अपने पुरुषार्थका है। पुरुषार्थ कर्मका नाम है और कर्म नाम वासनाका है। वासना मनसे होती है और मनरूपी पुरुष जिसकी वासना करता है वही उसे प्राप्त होता है। श्रेष्ठ मनुष्य जब अपने पुरुषार्थसे पूर्वके मलिन संस्कारोंको शुद्ध करता है तब उसके मल दूर हो जाते हैं। श्रेष्ठ पुरुषको चाहिये कि प्रथम पाँचों इन्द्रियोंको वश करे, फिर शास्त्रके अनुसार उनको चलावे। शुभ वासनाको इकट्ठा करे और अशुभका त्याग करे। जब शुद्ध वासनाके द्वारा अन्तःकरण शुद्ध होगा तब सन्तों और सत्-शास्त्रोंके सिद्धान्तका विचार उत्पन्न होगा और उससे आत्मज्ञानकी प्राप्ति होगी। इसी ज्ञानके द्वारा आत्मसाक्षात्कार होगा। फिर क्रिया और ज्ञानका भी त्याग हो जायगा और केवल शुद्ध अद्वैतरूप अपना आप शेष रह जायगा।

मनुष्यको प्रथम शम और दमको धारण करना चाहिये। सम्पूर्ण संसारकी वासना त्याग करके उदारतासे तृप्त रहनेका नाम शम है। बाह्य इन्द्रियोंके वश करनेको दम कहते हैं। इनके धारण करनेपर परमतत्त्वका विचार आप ही उत्पन्न होता है। विचारसे विवेकद्वारा उस परमपदकी प्राप्ति होती

है, जिसको पाकर फिर कभी दुःख नहीं होता और अविनाशी सुख प्राप्त होता है ।

शुद्ध चिदाकाश एक है और अनन्त, अविनाशी, परमानन्दरूप, चिदानन्दस्वरूप ब्रह्म है उसमें संवेदन स्पन्दरूप होता है । वही विष्णु होकर स्थित हैं । वे भगवान् विष्णु स्पन्द और निस्पन्दमें एकरस हैं । वे कभी अन्यथा भावको नहीं प्राप्त होते । उन विष्णुजीके नाभिकमलसे ब्रह्माजी प्रकट हुए । ब्रह्माजी-ने ऋषि और मुनीश्वरों सहित स्थावर-जङ्गम प्रजा उत्पन्न की और उस मनोराज्यसे जगत्को उत्पन्न किया । जगत्के जीवोंके सुखके निमित्त तप, धर्म, दान, तीर्थादि पुण्य-क्रिया उत्पन्न की, परन्तु उनसे जीवोंको सुख नहीं हुआ । तब ब्रह्माजी आत्मतत्त्वका ध्यान करने लगे । ध्यान करनेसे शुद्ध तत्त्वज्ञानकी मूर्त्ति होकर वशिष्ठजी प्रकट हुए । ब्रह्माजीने उन्हें आज्ञा दी कि तुम संसारमें जाकर ज्ञानका उपदेश करो । जिस मनुष्यको संसारके सुखकी इच्छा हो उसको कर्ममार्गका उपदेश करना, जिससे वह स्वर्गादि सुख भोगे और जो संसारसे विरक्त हो तथा आत्मपदकी इच्छा रखता हो उसको ज्ञान-उपदेश करना । श्रेष्ठ पुरुष अपने वैराग्य और अभ्यासके बलसे संसार-बन्धनसे मुक्त हो जाते हैं । जिस पुरुषने पुरुषार्थसे इस बन्धनको नहीं तोड़ा, उसको राग-द्वेषरूपी अग्नि सदा जलाया करती है । जो पुरुष अपने पुरुषार्थसे शास्त्रों और गुरुके प्रमाणसे ज्ञान साधन करता हो, वही उस पदको प्राप्त होता है ।

आत्मपदके प्राप्त होनेका उपाय यह है कि, प्रथम असत्य युद्धिका सङ्ग त्याग करे और मोक्षद्वारके चारों द्वारपालों अर्थात् शम, सन्तोष, विचार और सत्सङ्गसे मित्र-भावना करे । उनसे मित्रता होनेपर ये शीघ्र ही मोक्षरूपी द्वारके अन्दर प्रवेश करा देते हैं । इन चारोंमेंसे यदि एक भी वश हो जायगा तो चारों वश हो जायँगे । इन चारोंका परस्पर ऐसा स्नेह है कि जहाँ एक आता है वहाँ शेष तीनों स्वयमेव आ जाते हैं । मनुष्यको चाहिये कि वैराग्य और अभ्यासके बलसे मनको अपनेमें लीनकर शान्तात्मा हो । जिसने बाल्यावस्थासे अभ्यास किया है वही मनका उपशम करके आत्मपदको प्राप्त होगा । जिसने देहका अभिमान त्याग दिया है वही सुखी रहता है । संसाररूप सर्प योगरूपी गरुड़-मन्त्रसे नष्ट होता है । सर्पके विषसे मनुष्य एक जन्ममें मरता है और संसरणरूपी विषसे अनेक जन्मोंमें मरता चला जाता है । जिसने ज्ञानरूपी कवच पहना है, उसको संसारका दुःख स्पर्श नहीं कर सकता । ऐसे पुरुषके मनकी वृत्ति जहाँ जाती है वहीं उसे आत्मसत्ता भासती है । ज्ञानवान् परमानन्दसे पूर्ण रहता है । आत्मज्ञानकी प्राप्ति होनेपर सब दुःख नष्ट हो जाते हैं । यदि आत्मतत्त्वकी जिज्ञासामें हाथमें ठीकरी लेकर चाण्डालके घरकी भिक्षा ग्रहण करनी पड़े तो वह भी अन्य ऐश्वर्योंसे अति श्रेष्ठ है । इसके विपरीत मूर्खतासे जीना व्यर्थ है ।

इस जीवका कल्याण किसप्रकार होता है, सो सुनिये । जब ज्ञानवान् गुरु सत्-शास्त्रोंका उपदेश करे और शिष्य अपने अनुभवसे ज्ञानको प्राप्त करे अर्थात् गुरु, अनुभव और शास्त्र—जब ये तीनों इकट्ठा मिलें, तब कल्याण होता है । मनुष्यको चाहिये कि संसारके क्षणमात्रके भोगोंका त्याग करे क्योंकि विषय-के परिणाममें अनन्त दुःख हैं । ज्ञानवानोंका सङ्ग करे । उनके वचनोंपर विचार करनेसे सब दुःख नष्ट हो जाते हैं । आत्माका प्रमाद जीवको दीन करता है । जिस पुरुषने परमार्थ-मार्ग त्याग दिया है और जो संसारके खान-पान आदि भोगोंमें मग्न हो रहा है उसको मेंढक समझना चाहिये, जो कीचड़में पड़ा

हुआ टर्र-टर्र किया करता है। यह संसार बड़ी भारी आपदाका समुद्र है। श्रेष्ठ पुरुष सत्सङ्ग और सत्-शास्त्रके विचारसे इस समुद्रको लाँघ जाता है और परमानन्द निर्भय पदको प्राप्त होता है। जो संसार-समुद्रके सम्मुख हो रहा है वह महान् दुःख और कष्ट पाता है। जो पुरुष आत्मपदसे विमुख है पर उसे कल्याणरूप जानता है और उसके अभ्यासका त्यागकर संसारकी ओर दौड़ता है उसका नाश होगा और वह जन्म-मरणको प्राप्त होगा। संसारका निवारण करनेवाले गुरु-शास्त्र विद्यमान हैं, जो उनकी शरण नहीं जाता, वह मूर्ख है।

यह संसार मनके संसरणसे उपजा है। जीवका कल्याण बान्धव, धन, प्रजा, तीर्थ, देवद्वार और ऐश्वर्यसे नहीं होता। केवल एक मनके जीतनेसे ही होता है।

मोक्षके चारों द्वारपालोंमेंसे शम जीवके परम विश्रामका कारण है। शम ही परमआनन्द, परमपद और शिवपद है। जिस पुरुषने शमको पाया है वही संसार-समुद्रसे पार होता है, उसके सब ताप मिट जाते हैं और वह शान्तिमान् होता है। जैसा आनन्द शमवान्को होता है वैसा अमृतके पीनेसे भी नहीं होता। वह सदा निर्भय, शान्तरूप रहता है, कभी चलायमान नहीं होता। उसके हृदयमें सब शुभ गुण और सम्पदा आप ही आकर उपस्थित हो जाते हैं। जिस पुरुषने शमरूपी कवच पहन रक्खा है, उसपर आध्यात्मिक आदि तीनों तापोंका कोई असर नहीं हो सकता।

जिस पुरुषको शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध-क्रियाके विषयोंके इष्ट-अनिष्टमें राग-द्वेष नहीं होता, उसको शान्तात्मा कहते हैं। जो संसारके रमणीय पदार्थमें बँधता नहीं और जो आत्मानन्दसे पूर्ण है, उसीको शान्त कहते हैं। ऐसा पुरुष सदा निर्लेप रहता है। वह इष्ट विषयकी प्राप्तिमें हर्षित नहीं होता और अनिष्टकी प्राप्तिमें शोकयुक्त नहीं होता। वह अन्तःकरणसे सदा शान्त रहता है। उसको कोई दुःख स्पर्श नहीं करता। वह सदा परमानन्दरूप रहता है। ज्ञानी इसीको परमपद कहते हैं।

अब विचारका निरूपण सुनिये। जब हृदय शुद्ध होता है तब विचार होता है और शास्त्रार्थके विचार-द्वारा बुद्धि तीक्ष्ण होती है। विचार और पुरुषार्थसे ही सिद्धि प्राप्त होती है। इन्द्रियोंका जीतना, बुद्धिका आत्मव्यापिनी होना और तेजःपदार्थकी प्राप्ति विचार-से होती है। विचार और पुरुषार्थयुक्तकी सब क्रियाएँ सिद्धिका कारणरूप होती हैं। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष विचारकी दृढ़तासे ही सिद्ध होते हैं। शुद्ध ब्रह्मका विचार ग्रहण करनेसे आत्मज्ञानकी प्राप्ति होती है। विचारवान् उसीको कहते हैं जो असत्यको त्यागकर सत्यकी ओर यत्न करता है। विचाररूपी सूर्यके उदय होनेपर अविचाररूपी रात्रि और तृष्णा-रूपी पिशाचिनी नष्ट हो जाती है।

जहाँ आत्मविचार उत्पन्न होता है, वहीं सुख देनेवाले शुभ गुण स्थित होते हैं। अविचारसे जीव पाप-क्रियाको इकट्ठा करता है और उससे विपत्तियाँ उत्पन्न होती हैं। अविचार उसका नाम है जिसमें शुभ और शास्त्रानुसार क्रिया न हो। विचारसे जीव ऐसे पदको प्राप्त होता है जो नित्य, स्वच्छ, अनन्त और परमानन्दरूप है। यह जगत् अपने मनके मोह-से उपजता है और अविचारसे दुःखदायी दीखता है। जब ब्रह्मविचारकी प्राप्ति होती है तब जगत्का भ्रम नष्ट हो जाता है। विचारसे समता आती है। जिससे अर्थ सिद्ध हो उसीका नाम विचार है और जिससे अनर्थ सिद्ध हो उसका नाम अविचार है।

जिस पुरुषने विचारद्वारा परमार्थ-सत्ताका आश्रय पा लिया वह परमशान्त हो जाता है। वेद और वेदान्तके सिद्धान्तको पढ़ने, सुनने और भली प्रकार मनन करनेसे विचार प्राप्त होता है, विचारकी दृढ़तासे आत्मतत्त्वकी प्राप्ति होती है, गुरु और शास्त्रके वचनोंसे तत्त्वज्ञान होता है।

मनुष्यको विचारना चाहिये कि 'मैं कौन हूँ?' 'यह जगत् क्या है?' 'इसकी उत्पत्ति कैसे हुई?' और 'यह लीन कैसे होता है?' इसप्रकार सन्तों और शास्त्रोंके अनुसार विचार करके असत्‌को त्याग करे और सत्‌में स्थित हो। इस विचारसे आत्मपदकी प्राप्ति होती है। जबतक इच्छा होती है तबतक शरीरकी चेष्टा करता है फिर शरीरका त्यागकर केवल शुद्धरूप हो जाता है। विचारसे तत्त्वज्ञान होता है और तत्त्वज्ञानसे विश्राम होता है तथा विश्रामसे चित्त-का उपशम होकर दुःखका नाश होता है।

जिस पुरुषको सन्तोष प्राप्त हुआ है वह परमानन्दको प्राप्त होकर त्रिलोकीके ऐश्वर्यको तृणके सदृश तुच्छ जानता है। जब सन्तोष-सूर्य उदय होता है तब इच्छारूपी रात्रि हृदयरूपी कमलको सकुचा देती है। सन्तोष उसीका नाम है जिससे अप्राप्त वस्तुकी इच्छा नहीं होती और प्राप्तमें इष्ट-अनिष्ट-भावसे राग-द्वेष नहीं होता। जैसा आनन्द सन्तोषीको होता है वैसा आनन्द अष्ट-सिद्धिके ऐश्वर्य और अमृतके पान करनेवालेको भी नहीं होता। सन्तोषी सदा शान्तरूप और निर्मल रहता है। जिस पुरुषको सन्तोषकी प्राप्ति हुई है, वह उदारात्मा सर्वदा आनन्दसे तृप्त रहता है। सन्तोषके प्राप्त होनेपर सब इच्छाएँ नष्ट हो जाती हैं।

आत्मपदकी प्राप्ति दान और तीर्थादि साधनसे नहीं होती। वह केवल साधुसङ्गसे ही होती है। जो पुरुष साधुसङ्ग करता है उसको अनुभवरूप फल मिलता है। जो पुरुष आत्मानन्दसे रहित है वह सत्सङ्ग करके आत्मानन्दसे पूर्ण हो जाता है। जो अज्ञानसे मृत्युको पाता है वही सन्तके सङ्गसे ज्ञान पाकर अमर हो जाता है। सत्सङ्गसे ही उस आत्म-बुद्धिकी प्राप्ति होती है जिससे मृत्यु नहीं होती और सब दुःखोंसे छूटकर साधक परमानन्दको प्राप्त होता है। संसार-समुद्रके पार उतारनेमें सन्तजन पुलके समान हैं। जिसने सत्सङ्गरूपी गङ्गामें स्नान किया है उसको फिर तप, दान आदि साधनोंकी आवश्यकता नहीं है। मुमुक्षुको सदा सत्सङ्गकी खोज करनी चाहिये। सत्सङ्गसे ही मनुष्य अविनाशी-पदको प्राप्त होता है, जिसके पा जानेपर फिर कुछ भी पानेकी इच्छा नहीं रहती।

जिस पुरुषमें ये चारों साधन हैं उसे परमश्रेष्ठ जानना चाहिये। मोक्षकी प्राप्तिके ये चार परम-साधन हैं—

सन्तोषः परमो लाभः सत्सङ्गः परमं धनम्।
विचारः परमं ज्ञानं शमश्च परमं सुखम्॥

( शेष आगे )



एकै साधे सब सधै, सब साधे सब जाय।
जो गहि सेवै मूलको, फूलै फलै अघाय॥
बन्दे तू कर बन्दगी, तौ पावै दीदार।
औसर मानुष-जन्मका, बहुरि न बारम्बार॥

# ईश्वरानुभूति

( लेखक—पं० श्रीमदनगोपालजी गोस्वामी )



मानव-सृष्टिका आध्यात्मिक विकासक्रम प्रायः दो मार्गोंसे अग्रसर हुआ करता है। एक मस्तिष्कसे और दूसरा हृदयसे। दोनोंमें सम्बन्ध है किन्तु दोनों एक वस्तु नहीं। मस्तिष्क ज्ञानका केन्द्र है और हृदय प्रेमका। दोनोंमें किसका दर्जा ऊँचा है, यह कहना सहज नहीं। किन्तु अनुभूति प्रायः अन्तरमें प्रवेश कर जाती है। जब तर्क अपने सन्दिग्ध-नेत्रोंसे 'हाँ' और 'नहीं' के बीच दोल्हापाँती खेलता रहता है, तबतक अनुभूति पदार्थोंके अन्तस्तलमें प्रवेशकर उनसे हिल-मिल जाती है। अनुभूति सूक्ष्मतम पदार्थोंके प्रत्यक्षीकरणमें सिद्धहस्त है।

सृष्टिके आदिकालसे ये ही दो प्रवृत्तियाँ प्रायः परमात्माकी ओर अग्रसर होती रही हैं। एक परमात्माको अपने तर्कद्वारा जाननेकी चेष्टा करती है और दूसरी हृदयके स्पर्शद्वारा। एक अनन्त निराकार ब्रह्मका अनुमान किया करती है और दूसरी उसका अनुभव। मस्तिष्क दृश्यादृश्यके अनन्त जलधिमें अपने तर्कका जाल फेंककर परमात्माकी सत्ता (existance) को मछलियोंकी भाँति फँसानेका उद्योग किया करता है किन्तु वह प्रायः इस उद्योगमें असफल होता है। कभी-कभी तो मछलियोंके स्थानपर केकड़े, घोंघे इत्यादि भयप्रद जल-जन्तुओंको देखकर भयभीत हो जाता है और फिर उसे जाल फेंकनेका साहस ही नहीं होता। यहींपर प्रायः नास्तिकताका प्रारम्भ हुआ करता है। किन्तु हृदयकी प्रगति दूसरी है। यह तो अविरल सरित्-प्रवाह-सा समतल-स्थलों तथा दुर्गम पर्वतीय प्रान्तोंसे अपना स्वाभाविक मार्ग काटता हुआ उस अनन्त जलधिमें जाकर मिल जाता है।

यही मस्तिष्क-शक्ति जब जगत्-यातनासे ऊबकर उसके निवारणार्थ अदृश्य परब्रह्मके अन्वेषणमें अग्रसर होती है तब मीमांसा, सांख्य, न्याय, वैशेषिक इत्यादिका प्रादुर्भाव होता है, उनका निर्माण होता है। मीमांसा अपने स्वर्गके खयाली पुलाव पकानेमें मस्त रहता है। सांख्य प्रकृति-पुरुषके उलझनोंको सुलझाया करता है। न्याय प्रमाण-प्रमेय, संशय-प्रयोजन इत्यादि सोलह पदार्थोंके ज्ञानको ही कैवल्य-पद मान उसके साथ निरन्तर मायापची किया करता है। वैशेषिक दर्शन द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष और समवायके ही ज्ञानमें हवाईमहल बनाया करता है। वेदान्त घटाकाश और पटाकाशकी ठठोलियोंमें दाँत खटखटाया करता है। किन्तु प्रेम, वह तो निराकार निर्गुण ब्रह्मका प्रत्यक्ष अनुभवकर दिन-रात उसकी ओर अज्ञातरूपसे अग्रसर हुआ करता है।

नाहं वसामि वैकुण्ठे योगिनां हृदये न च।
मद्भक्ता यत्र गायन्ति तत्र तिष्ठामि नारद॥

इन्हीं दो प्रवृत्तियोंको दार्शनिकोंने ज्ञानमार्ग और प्रेम अथवा भक्तिमार्गके नामसे पुकारा है। भगवद्-गीताके ज्ञानयोग तथा भक्तियोगमें ये ही दो समस्याएँ हल की गयी हैं। एक मार्ग नीरस है, दूसरा सरस; एक दुर्गम है, दूसरा सुगम; एककी गति उच्छृङ्खल है, दूसरेकी अविरल; ज्ञान प्रज्वलिताग्निका प्रखर-प्रकाश है और भक्ति सुन्दर चिन्तामणिका स्निग्ध आलोक। भक्त-शिरोमणि तुलसीदासजी कहते हैं—

ज्ञानक पन्थ कृपानके धारा । परत खगेश न लागै बारा ॥
राम भगति चिन्तामणि सुन्दर । बसै गरुड़ जाके उर अन्तर ॥
परम प्रकाश जोति दिन-राती । नहिं कछु चहिय दिया घृत बाती

ढाई अक्षर प्रेमका पढ़े सो पण्डित होय । —कबीर
भगति बिनु बैल बिराने ह्वै हो । —सूर
मेरे तो गिरधर गोपाल दूसरो न कोई । —मीरा
प्रेमते प्रगट होहिं भगवाना''''''''''''—तुलसी

परमात्मा मन, बुद्धि और इन्द्रियोंसे परे है। मनुष्यकी बुद्धि चकरा गयी है, शक्तियाँ कुण्ठित हो गयी हैं, इन्द्रियाँ शिथिल हो गयी हैं उस निराकारके अन्वेषणमें ! प्रमाण फीके पड़ गये हैं, दलीलें दब गयी हैं उस निर्गुण-सत्ताके अनुमानमें ! वह अचिन्त्य अगोचर है । तर्कसे उसका ज्ञान असम्भव है ।

'अचिन्त्याः खलु ये भावास्तान्न तर्केण चिन्तयेत्।'

तभी तो अध्यात्मके आचार्य अपनी सारी दलीलें लेकर उस अनन्त सत्ताके अणुमात्रका भी सम्यक् अनुभव नहीं कर सके और निरक्षरा मीरा उसके साथ रात-दिन खेला करती है ।

औरोंके पिया परदेश बसत है लिख-लिख भेजें पाती।
मेरा पिया मेरे हृदय बसत है रोल करूँ दिन-राती ॥

यही है प्रत्यक्ष ईश्वरानुभूति । इसीको पाकर भक्त-शिरोमणि सूरदासजी अपने बाल-गोपालके साथ बालकों-का-सा खेल किया करते हैं ! भक्तराज तुलसीदासजी अपने रामके राज्यमें निश्चिन्त पैर पसारकर सोते हैं ! प्रेमोन्मादिनी मीरा अपने गिरिधर गोपालसे नाता जोड़ती है ! और सन्तश्रेष्ठ कबीर 'अविनाशीके गोदमें' विहार किया करते हैं ! भगवान् भी लड़कोंके साथ लड़के हो जाते हैं ।

**ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।**

इसप्रकार दोनों प्रवृत्तियाँ परमात्माके अन्वेषणमें निरन्तर अग्रसर हुआ करती हैं । दोनोंका एकमात्र लक्ष्य ब्रह्मज्ञान है किन्तु अनुरागको इसकी आवश्यकता नहीं । वह पहले उस अखण्ड सत्ताका पूर्ण अनुभव कर लेता है तब उसकी ओर अग्रसर होता है । दार्शनिक इसे भले ही अन्धविश्वास कह बैठें किन्तु ईश्वरानुरागी तो ईश्वरका सम्यक् अनुभव करता है । उसे उस महान् ब्रह्मकी पूर्ण अनुभूति होती है । वह उसके साथ हँसता है, खेलता है ! उसके साथ नाता जोड़ता है ! वह विश्वके कण-कणमें अपने प्रियतमका करुणा-कण देखता है और प्रेमसे विह्वल हो उसे पुनः-पुनः प्रणाम करता है । यही प्रत्यक्ष ईश्वरानुभूति है । भक्त हरिश्चन्द्रने इस अनुभूतिको किन सुन्दर शब्दोंमें वर्णन किया है—

'मजा न पाया इस शयका ज्यों गूँगेका गुड़ खाना ।'

यह है गूँगेका गुड़ । इसमें केवल मिठास है । खाते ही बनता है, कहते नहीं ।

प्रेमस्वरूपमनिर्वचनीयम्
मूकास्वादनवत् (नारदभक्तिसूत्र)





क्या मुख ले बिनती करौं, लाज आवत है मोहिं ।
तुम देखत औगुन करौं, कैसे भावौं तोहिं ॥
अवगुन मेरे बापजी, बकसु गरीबनिवाज ।
जो मैं पूत कपूत हौं, तऊ पिताको लाज ॥
बिनवत हौं कर जोरिकै, सुनिये कृपा-निधान ।
साधु सँगति सुख दीजिये, दया गरीबी दान ॥



# मनके रहस्य और उसका नियन्त्रण

( लेखक—स्वामीजी श्रीशिवानन्दजी )

[ गतांकसे आगे ]

८१७–गम्भीर रजोगुणके बाद सत्त्व गुणकी बारी आती है। रत्नाकर नामक ठग ऋषि वाल्मीकि बन जाता है। जगाई और मधाई जो नितान्त राजसी-तामसी स्वभावके थे तथा जिन्होंने चैतन्य महाप्रभुके साथी श्रीनित्यानन्दको मारा था, उनके प्रथम शिष्य हुए।

८१८–जबतक तुम ध्यानके नये अभ्यासी हो, ध्यानमें बैठनेके बाद दस मिनटतक ऊँचे स्वरसे स्तोत्रोंका पाठ करो। इससे मनका विकास होगा। मन सांसारिक विषयोंसे आसानीसे हटाया जा सकेगा। तब इस-प्रकारके चिन्तनको भी बन्द कर दो और मनको बारम्बार सतत चेष्टा करते हुए केवल एक ही भावनापर जमाओ। तब निष्ठाकी प्राप्ति होगी।

८१९–मनको नाना प्रकारका पूर्वज्ञान होता है। जब कोई चित्रकार एक चित्र अंकित करने लगता है तो वह मनके द्वारा पूर्व ही प्रत्यक्ष किये विषयोंका चित्रण करता है।

८२०–ध्यान करनेके पूर्व तुम्हें ब्रह्मकी एक मानसिक मूर्ति बनानी होगी।

८२१–जब तुम भगवान् श्रीकृष्णकी साकार मूर्ति देखते हो और उसका ध्यान करते हो तो इसे साकारो-पासना कहते हैं। जब तुम अपनी आँखोंको बन्द करके भगवान् श्रीकृष्णकी मूर्तिका ध्यान करते हो तो यह भी साकारोपासना होती है, परन्तु उससे यह अधिक अमूर्त होती है। जब तुम अनन्त अमूर्त प्रकाशका ध्यान करते हो, तो यह और अधिक अमूर्त ध्यान होता है। पहलेके दो रूप सगुणोपासनाके हैं और अन्तिम निर्गुणोपासनाका है। निर्गुणोपासनामें भी प्रारम्भमें मनको जमानेके लिये एक अमूर्त रूप होता है। पीछे यह रूप मिट जाता है और ध्याता तथा ध्येय एक हो जाते हैं। ध्यान मनसे ही होता है।

८२२–विचार एक महान् शक्ति है, इसमें विलक्षण बल होता है। अतः यह एक अत्यन्त महत्त्वकी बात हो जाती है कि इस शक्तिका यथासम्भव उच्च-से-उच्च रीतिसे परमोच्च लाभके लिये किसप्रकार उपयोग किया जा सकता है। ध्यानाभ्यासके द्वारा ही यह उद्देश्य आसानीसे सिद्ध हो सकता है।

८२३–अपने आचारकी परीक्षा करो। उसमेंसे कुछ स्पष्ट दोषोंको चुनो, उसके विपरीत गुणका पता लगाओ। उदाहरणार्थ तुम्हारे अन्दर चिढ़ उठनेकी आदत है। चिढ़नेका विपरीत गुण है सन्तोष। सन्तोषके अमूर्त गुणोंके विषयमें चिन्तन करते हुए इसको बढ़ाओ। आधे घण्टेतक एक कोठरीमें अकेले पद्मासन या सिद्धासनमें चार बजे प्रातःकाल बैठ जाओ और सन्तोष और इसके गुणोंपर विचारो और खूब दृढ़तापूर्वक एक विषयको एक दिन, दूसरेको दूसरे दिन विचारते हुए मनको भटकनेसे रोककर अभ्यास करो। अपनेको पूर्ण सन्तुष्ट, सन्तोषकी मूर्ति समझो और अन्तमें यह प्रण कर लो—'इस सन्तोषको, जो मेरा वास्तविक स्वरूप है, आजसे मैं अनुभव करूँगा और दिखलाऊँगा।'

सम्भवतः कुछ दिनतक तो कुछ परिवर्तन नहीं जान पड़ेगा, तुम्हें रह-रहकर उत्तेजना हो उठेगी। परन्तु प्रतिदिन दृढ़तापूर्वक अभ्यास करते जाओ, पश्चात् तुम जैसे ही एक उत्तेजक वस्तु देखोगे, तुम्हारे मनमें अनायास विचार उठेगा—मुझे सन्तोष (धैर्य) धारण करना चाहिये। फिर भी अभ्यासमें लगे रहो। शीघ्र ही धैर्यके विचार उत्तेजक भावनाके साथ-साथ उठेंगे और बाह्य लक्षणको दबा देंगे। और भी अभ्यास करते जाओ। उत्तेजक भाव क्षीण होते जायँगे, अन्तमें तुम्हें ज्ञात हो जायगा कि उत्तेजना नष्ट हो गयी है और प्रतिकूल अवस्थाके लिये भी धैर्य अभ्यस्त हो गया है। इसी प्रकार तुम सहानुभूति, आत्मसंयम, शौच, नम्रता, परोपकार, उदारता, दयालुता प्रभृति विभिन्न शुभ गुणोंका विकास कर सकते हो।

८२४–मनके दो रूप होते हैं—एक विवेचनात्मक और दूसरा कल्पनात्मक। विवेचनात्मक अवस्थामें मन अपनेको बन्धनसे छुड़ाकर मुक्ति प्राप्त करता है और

कल्पनात्मक अवस्थामें यह अपने आपको जगत्से बाँधता है।

८२५-विपद्ग्रस्त पुरुषको तुम आश्वासनके विचारों-द्वारा सहायता पहुँचा सकते हो और तत्त्वान्वेषीको अपने जाने हुए सत्य-सम्बन्धी स्पष्ट और निर्दिष्ट विचारोंके द्वारा। तुम वातावरणमें ऐसे विचारोंको भेज सकते हो जो पवित्रताका विकास कर सकते हैं और उन लोगोंको उत्साहित कर सकते हैं, जिनका उनकी ओर ध्यान है।

८२६-दूषित विचारोंसे युक्त मन दूसरोंसे समान विचारोंको आकर्षित करनेमें चुम्बकका काम करता है और इसप्रकार मौलिक दोषको दृढ बनाता है।

८२७-मानसिक वातावरणमें फेंके हुए दूषित विचार अन्तःकरणको विषाक्त कर देते हैं। एक दूषित विचारपर लगातार लगे रहनेसे मनकी स्वच्छता जाती रहती है और मनुष्य तदनुकूल कर्म करनेके लिये विवश होता है।

८२८-एक राजयोगी निर्विकल्प अथवा निर्बीज समाधिके द्वारा मनपर विजय प्राप्त करता है और मनोजय-के द्वारा भूतजय भी प्राप्त करता है। ऐसे योगीको आग जला नहीं सकती, जल डुबो नहीं सकता। काशीके महापुरुष श्रीतैलंग स्वामीने, जिन्हें मरे ८० वर्ष हो गये, तथा आलन्दी ( पूनाके समीप ) के श्रीज्ञानदेवने अपने मन तथा पञ्चभूतोंपर विजय प्राप्त की थी। उन्होंने नाना प्रकार-की सिद्धियोंका दिग्दर्शन कराया था। श्रीज्ञानदेवने श्री-चांगदेवके स्वागतके लिये, जो एक व्याघ्रपर आ रहे थे, अपने घरकी दीवालको आगे बढ़ाया था। उन्होंने मस्जिदको चला दिया था। तैलंग स्वामी छः महीने गंगाके नीचे रहते थे।

८२९-सात्त्विक और राजसिक मन बिल्कुल विपरीत दिशामें अग्रसर होते हैं। सात्त्विक मन एकान्त स्थान, मौनावलम्बन, सरल जीवन, उच्च चिन्तन, आत्मज्ञान-सम्बन्धी पुस्तकोंका अध्ययन, दार्शनिक विवाद, मनकी एकाग्रता, साधु, महात्मा और संन्यासियोंका संग अधिक पसन्द करता है। और राजसिक मन नगरमें रहना, बहुत वार्तालाप, विलासितामय जीवन, क्षुद्र चिन्तन, स्त्रीसंग, सांसारिक प्रेम-सम्बन्धी उपन्यासोंका अध्ययन, भोजन और स्वार्थमय कर्मोंको पसन्द करता है।

८३०-शरीर मनका अनुसरण करता है। यदि मन ऊँचे स्थानसे गिरनेका विचार करता है तो शरीर शीघ्र ही तैयार हो जाता है और बाह्य चिह्न दिखलाता है। भय, शोक, चिन्ता, हर्ष, आह्लाद, क्रोध इन सबके विभिन्न संस्कार चेहरेपर दीख पड़ते हैं।

८३१-मनकी क्रियाओंको ही यथार्थमें कर्म कह सकते हैं। मनकी निर्बन्धतासे ही यथार्थ मुक्ति प्राप्त होती है। जो लोग अपने मनकी क्षुब्धतासे अपनेको बचाते हैं वे परम सिद्धाके अधिकारी होते हैं। मन यदि अपने समस्त दोषोंसे मुक्त हो जाय तो वह बहुत शान्त हो जायगा और उसके जन्म-मृत्यु-सम्बन्धी समस्त सांसारिक भ्रम नष्ट हो जायँगे।

८३२-जगत्के विभिन्न भोगरूपी क्षेत्रमें सङ्कल्पमय मनोरथोंके बीज महान् मायिक भ्रमरूपी विषाक्त वृक्षके रूपमें लहलहाते हैं।

८३३-जो लोग विषयोंसे निष्काम हो उनका त्याग करते हैं वही अपने मनके विजेता कहलाते हैं।

८३४-जो लोग अपने आन्तरिक सुखद वैराग्यको सहज ही आनन्दपूर्वक नहीं उन्नत करते, वह मनुष्यरूपमें कीड़े ही हैं।

८३५-यदि मन 'अहं' के सङ्कल्पसे विमुक्त होता है तो साधक गुरुसे दीक्षा लेने तथा वेदोंके तात्पर्यके ज्ञान लेनेपर आत्म-ध्यानके द्वारा विभिन्न कष्टोंसे छुटकारा पा केवल आनन्दरूप आत्मामें निवास करता है।

८३६-जैसे एक लोहा दूसरे लोहेको गढ़ता है उसी प्रकार एक मनुष्यका शुद्ध मन जो धार्मिक पथमें यत्नशील रहता है दूसरेकी मानसिक अशुद्धिको सुधारता और सवारता है।

८३७-मनका स्थान मस्तिष्कमें रहता है। यह भौतिक जगत्के विषयमें मस्तिष्कके कम्पनके द्वारा ही अनुभव प्राप्त करता है। मस्तिष्क मन नहीं है जैसा कि पाश्चात्य लोग समझते हैं। इसकी विभिन्न शक्तियाँ तथा केन्द्र होते हैं और तदनुकूल यह मस्तिष्कमें स्थित केन्द्रोंके द्वारा क्रियाशील होता है।

८३८-मन वाणीसे परे है। जिसप्रकार बन्द मुट्ठीमें दो आँवले या अखरोट होते हैं उसी प्रकार मनमें वाणी और नाम रहते हैं। जब मनुष्यके मनमें वेद पढ़नेको होता है तब वह उसे पढ़ता है। जब मनुष्यके मनमें कर्म

करनेका विचार उठता है तब वह कर्म करता है। जब उसे पुत्र-पशु आदिकी कामनाका विचार उठता है, तब वह उनकी कामना करता है। और जब उसे इहलोक तथा परलोककी अभिलाषाका विचार उठता है, तो वह उनकी इच्छा करता है। मन ही वस्तुतः जीव है। मन ही संसार है और मन ही भ्रम है। मनका ही ध्यान करो।

'मनो हि आत्मा, मनो हि लोकः, मनो हि ब्रह्म, मन उपास्स्वेति।' (छान्दोग्य० ७।३।१)

८३९—मुमुक्षु पुरुषोंके लिये, जिनमें अजेय कामनाका नाश हो गया है और जो अपने प्रयत्नद्वारा मुक्ति प्राप्त करना चाहते हैं, अशुद्ध मनका सहज त्याग ही आध्यात्मिक पथ है और तब उन्हें अनुभव होगा कि उनके सिरसे एक बोझ उतर गया है। इसके अतिरिक्त दूसरा पथ वस्तुतः उपयोगी नहीं है।

८४०—मनसे प्रत्येक वस्तुका त्याग करो और आत्मज्ञानकी प्राप्तिके द्वारा मनको नष्ट करो। आत्मनिष्ठ ब्रह्मावस्थामें विश्राम करो, अथक परिश्रमके द्वारा ही मोक्षकी आनन्दनिधि प्राप्त हो सकती है।

८४१—मनोनाशके साथ ही भूत-भविष्यत्-वर्तमान तीनों शून्यमें लय हो जाते हैं।

८४२—यदि मोह उत्पन्न करनेवाले सब विषय कटु प्रतीत होने लगें और पूर्वभावनाओंके बिल्कुल विपरीत जान पड़ने लगें तो समझ लो कि मन नष्ट हो गया। जब मन परिवर्तित हो जाता है तो वह विषय, जो पहले सुख देता था, तुम्हें कष्ट देने लगेगा। यही मनोनाशका लक्षण है।

८४३—यदि ब्रह्मज्ञानके द्वारा समस्त संशय नष्ट हो जायँ, तब मन नष्ट हो जायगा, समस्त विघ्न-विपदाएँ, दुःख, शोक मनके नाशके साथ ही नष्ट हो जायँगे।

८४४—'अस्मत् और युष्मद्' 'मैं और तू', इस भेद-भावनाकी सृष्टि केवल मनसे ही होती है। अभावनाकी तलवारसे मनका काम तमाम कर डालो। जिसप्रकार प्रचण्ड तूफान घने बादलोंको छिन्न-भिन्नकर उड़ा देता है उसी प्रकार कल्पनाके निर्मूल होनेके साथ ही मन चेतनामें (चित्में) मग्न हो जायगा।

८४५—सिद्धासन अथवा पद्मासनमें बैठो। आँखोंको मूँद लो। त्रिपुटीकी ओर एकटकसे देखो और पाँच मिनट-तक जोरसे प्रणवका जप करो। इससे मनका विक्षेप दूर हो जायगा, फिर ध्यान लगेगा। अब ब्रह्मभावनाके साथ भीतर-ही-भीतर मनसे ॐका जाप करो। जब कभी मन भटकने लगे, ॐका उच्चारण करो। जैसे मन शान्त हो, ॐका मानसिक जप करो। सगुण-ध्यानमें भी यही क्रिया ग्रहण की जा सकती है।

८४६—अन्तःकरणसे अहङ्कार दूर हो जाय तभी तुम्हें आन्तरिक शान्ति और सुखकी प्राप्ति हो सकती है। तभी तुम्हें मोक्ष, परमज्ञान तथा परमानन्दकी प्राप्ति होगी।

८४७—आत्माका शत्रु यही अपवित्र मन है, जो अनन्त विचारों तथा अत्यन्त भ्रमसे भरा होता है। इस जगत्में विभिन्न सुखोंके भोगके द्वारा यह मनरूपी शत्रु तुम्हें नाना प्रकारसे बर्बाद करता रहेगा, इसलिये आध्यात्मिक प्रकाश तथा परमानन्दकी प्राप्तिकी आशासे इसका नाश करो।

८४८—यथार्थतः ऐसे मनका पाना बहुत ही कठिन है जो क्षुब्धताके प्रभावमें न आ सके। जिसप्रकार उष्णता अग्निसे अलग नहीं की जा सकती उसी प्रकार क्षुब्धता जो मनको नीच बना देती है उससे अलग नहीं हो सकती। क्षुब्धता नष्ट हुई कि मन भी नष्ट हो जायगा। सतत आत्मज्ञान-जिज्ञासाके द्वारा तुम्हें इस मनकी क्षुब्ध प्रकृतिको नष्ट करना होगा।

८४९—यदि मन अपने सुखों अर्थात् समस्त ऐन्द्रिय विषयोंके केन्द्रसे वञ्चित किया जाय तो यह वैराग्य और त्यागका आश्रय लेता है और स्वभावतः आत्माकी ओर अग्रसर होता है।

८५०—आध्यात्मिक दिशामें दृढ़तापूर्वक प्रयत्न करनेपर मनका ज्ञान-स्वभाव हो जाता है। परन्तु अज्ञानके द्वारा वही सांसारिक हो जाता है।

८५१—केवल अपने प्रयत्नोंके द्वारा मन जिस विषयपर एकाग्र होता है उसीका रूप धारण करता है। स्त्रीका चिन्तन करते समय यह स्त्रीका रूप धारण करता है। इसीको तदाकार-वृत्ति कहते हैं। ब्रह्मका चिन्तन करते समय यह ब्रह्मरूप धारण करता है और तब ब्रह्माकार-वृत्ति उन्नत होती है। पहले उदाहरणमें मनमें रजोगुणका विकास होता है और दूसरेमें सत्त्वगुणका। (क्रमशः)

# श्रीगंगा-अवतरण

( लेखक--श्रीलक्ष्मणरावजी )



पुण्यश्लोक महाराज भगीरथजी जिस गङ्गाजीको मृत्युलोकमें लाये, वह आकाशगङ्गा गगनमें अखण्ड लहरा रही है। 'गगने गच्छतीति विहरतीति गङ्गा' अर्थात् गङ्गा उसे कहते हैं जो गगनमें नित्य विहार करती है। 'गङ्गा' शब्दसे केवल इक् प्रत्ययका वर्णन किया जाता है। परन्तु इस गङ्गाकी लहरें इतनी सूक्ष्म और सर्वव्यापिनी हैं कि इससे रहित कोई स्थान ही नहीं दिखायी देता। जिस वस्तुकी ओर हम देखते हैं पहले इस गङ्गाजीके ही दर्शन होते हैं। सब संसार गङ्गामय होकर अपने व्यवहारमें लगा हुआ है, परन्तु वह जानता नहीं कि गङ्गाजी क्या हैं और कैसी हैं? संसारमें भीतर-बाहर चारों ओर गंगाजी बह रही हैं, तरंगित हो रही हैं, परन्तु संसारके सूक्ष्म-से-सूक्ष्म मनस्तरङ्गमें तथा स्थूल-से-स्थूल झञ्झावातके आडम्बरमें कुछ भी बाधा नहीं पड़ती। बड़े-बड़े तूफान, भूकम्प, ज्वालामुखी पर्वतोंका भड़क उठना, महायुद्ध, प्रलयवृष्टि इत्यादिके समान महाभयानक घटनाओंके साथ असंख्य ब्रह्माण्ड उत्पन्न होते हैं तथा नष्ट होते जाते हैं, परन्तु इससे गङ्गाजीके सूक्ष्म प्रवाहमें न तनिक भी क्षोभ होता है और न विक्षेप। यह अखिल विश्व जिससे मानव-जाति परिचित हो चुकी है, गङ्गाजीके एक बिन्दुके समान है। ऐसा कोई ठोस पदार्थ नहीं है जिसके भीतर-से गङ्गाजीका प्रवाह न जा सके। परन्तु यह प्रवाह इतना सघन है कि उसमें दूसरा एक परमाणु भी प्रवेश नहीं कर सकता। अर्थात् गङ्गाजी अनन्त विश्वका आश्रय हैं तथापि उनमें विश्वका अस्तित्व सिनेमाके छायापटके चित्रोंके समान केवल आभासमात्र है। श्रीगङ्गाजीका प्रवाह मर्यादा-हीन है, उसका न कोई तट है, न घाट है, न उद्गम है और न सङ्गम है। तथापि इसे सौभाग्य ही समझना चाहिये कि आत्मानुभवी और प्रत्यक्षदर्शी गङ्गापुत्रोंकी वाणीको गङ्गाजीके उद्गम तथा उनकी दृष्टिको गङ्गाजीके घाटके समान होनेका महत्त्व प्राप्त है।

श्रीगङ्गाजी प्रत्यक्षावगम्य अर्थात् दर्शनीय, श्रवणीय तथा मननीय हैं तथा उनका निदिध्यासन भी हो सकता है। विश्वका मूल कारण यही गङ्गाजी हैं। गङ्गाजीका गुण, स्वभाव अथवा प्रकृति ज्ञान है। गङ्गाजीकी ही एक वास्तविक सत्ता है, असंख्य ब्रह्माण्डोंकी रचना तो उनके ज्ञानका प्रकाश (radiation) मात्र है। ज्ञानके प्रकृति-सिद्ध होनेके कारण उसीके साधनसे इस ज्ञानमय विश्वका निर्माणकर स्वयं गङ्गाजी कर्त्ता, भोक्ता, द्रष्टा और ज्ञाता बन रही हैं। ज्ञानका उदय होनेके पश्चात् प्रकाशमें प्रापञ्चिक और पारमार्थिक रचनाएँ होती हैं। ज्ञानका अस्त होते ही जल-बुद्बुदकी भाँति समस्त प्रपञ्च तथा परमार्थ श्रीगङ्गाजीमें विलीन हो जाते हैं। एवं कर्त्ता-कार्य-कर्म, भोक्ता-भोग्य-भोग, द्रष्टा-दृश्य-दर्शन, ज्ञाता-ज्ञेय-ज्ञान इत्यादि त्रिपुटियाँ श्रीगङ्गाजीके ज्ञानका विलास-मात्र हैं इसलिये परमार्थतः श्रीगङ्गाजी स्वतः ही अपने शुद्ध स्वरूपको त्रिपुटीके रूपमें जानती हैं तथा देखती हैं। अर्थात् ज्ञानोदयके पूर्व तथा ज्ञानास्तके पश्चात् श्रीगङ्गाजी हैं, यह भी नहीं कहा जा सकता और नहीं हैं यह भी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि होने और नहीं होनेकी पहचान ज्ञानमें ही होती है। उस अवस्थामें श्रीगङ्गाजी न सत्य हैं, न असत्य; न मर्त्य हैं, न अमृत; न एक हैं, न अनेक; न ज्ञाता हैं, न ज्ञेय; न विश्व हैं, न भोक्ता। हैं तो सही, किन्तु कुछ कहा नहीं जा सकता। श्रीगङ्गाजी-के शुद्ध तथा अखण्ड सलिल अथवा जलरूपका ज्ञान भी ज्ञानोदयके पश्चात् ज्ञानप्रकाशमें ही है।

ऋग्वेदके सुप्रसिद्ध नासदीय सूक्तमें भी आदि-तत्त्व अथवा ब्रह्मका ऐसा ही वर्णन पाया जाता है—

नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमापरो यत्।
किमावरीवः कुहकस्य शर्मन्नम्भः किमासीद्गहनं गभीरम्॥
न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि न रात्र्या अह्न आसीत्प्रकेतः।
आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्माद्धान्यन्न परः किञ्चनास॥

अर्थात् 'उस समय न असत् था न सत् था, न परमाणु थे न व्यापक आकाश था, न कोई आवरण था न

कोई आधार था, उस समय गहन-गम्भीर सलिल (अम्भः) अथवा जलरूप भी क्या था? (कुछ नहीं कहा जा सकता) उस समय न मृत्युका अस्तित्व था न अमृतत्व था, न दिवस था न रात्रि थी, उस समय एक चैतन्य प्रकाशके अतिरिक्त अन्य कुछ भी न था, प्रवाहरूप भी अव्यक्त था।' मनु भगवान्‌ने भी कहा है—

आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः।
ता यदस्यायनं पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः॥

अर्थात् 'नार संज्ञा आप अथवा सलिल (जल) की है, इस नारकी उत्पत्ति पुरुषसे होती है, तथापि वह (नार) पूर्वमें इस (पुरुष) का अधिष्ठान भी रहता है। इसलिये वह नार (सलिल) नारायण नामसे प्रसिद्ध है।' यह नार अथवा नारायण वही अनुभव है जो महाराज भगीरथके द्वारा गङ्गावतरण-संज्ञाको प्राप्त हुआ है। मनु भगवान्‌ने ठीक ही कहा है कि यह नारायण अथवा श्रीगङ्गाजी प्रथम पुरुषका अधिष्ठान आश्रय है। तात्पर्य यह है कि पुरुषकी ज्ञानमय उत्पत्ति, स्थिति और लय इसी श्रीगङ्गाजीके सलिलमें है। तथापि पुरुष जब परमार्थको प्राप्त करके श्रीगङ्गाजीके सलिलका साक्षात् अनुभव करता है तभी श्रीगङ्गाजीका अस्तित्व सिद्ध होता है। अतः गङ्गाजीकी उत्पत्ति पुरुषसे भी है। पुरुष गङ्गा-का पुत्र है और गङ्गा पुरुषकी पुत्री है। प्रपञ्चकी दृष्टिसे इस असम्भव सम्बन्धद्वारा ब्रह्मसाक्षात्कारका, श्रीगङ्गा-वतरणका केवल वर्णनमात्र होता है।

'गंगावतरण' शब्दमें जिसप्रकार 'गंगा' पदका नारायण किंवा सलिलरूपमें विशेष अनुभविक अर्थ होता है उसी प्रकार 'अवतरण' पदका भी तत्त्वज्ञानकी दृष्टिसे विशेष अर्थ होता है। 'अवतार' शब्दको धार्मिक तथा तत्त्वज्ञानसे सम्बन्ध रखनेवाले सभी पुरुष जानते हैं। दृष्टिकोणके भेदसे इस शब्दके अनेक अर्थ पण्डितोंने किये हैं, तथापि इसका व्युत्पत्तिजनक अर्थ ही सामान्यतः ग्रहण किया जाता है। 'अवतरण' का अर्थ है उतरना, इसप्रकार तत्त्वज्ञान-की दृष्टिसे 'अव्यक्त स्थितिसे व्यक्त स्थितिमें आना और लाना' इस अर्थमें अवतरण शब्दका प्रयोग होता है। अर्थात् श्रीगंगाजीके अव्यक्त सलिल अथवा नारायणरूपको व्यक्त करना ही गंगावतरण है। ब्रह्मसाक्षात्कारके संस्कारसे बने हुए भाग्यरूपी रथपर जो मनुष्य चढ़ता है वही भगीरथ है। अनादिकालसे ऐसे भगीरथ होते आये हैं, वर्तमानकालमें भी हैं और अनन्त भविष्यकालमें होते रहेंगे। इसी कारण गंगावतरणका स्मृतिदिवस 'दशाहरा-पर्वणी' का महत्त्व है।

बायस्कोपके यन्त्रमेंसे जिस समय प्रकाशके किरणोंका स्रोत निकलता है, उस समय वह अव्यक्त ही रहता है, किन्तु जैसे ही वह किरणें छायापटपर टकराती हैं, व्यक्त हो जाती हैं। उनमें जो किरणें सोपाधिक होती हैं, वे चित्ररूपसे व्यक्त होती हैं और जो निरुपाधिक होती हैं, वे शुद्ध प्रकाशरूपमें व्यक्त होती हैं। इसी प्रकार श्रीगंगाजी जब स्वज्ञानमय प्रकृतिरूपमें व्यक्त होती हैं तो अपने दोनों स्वरूपों (अर्थात् १—शुद्ध, अव्यक्त, निरुपाधिक सलिलरूप और २—सोपाधिक विश्वरूप) को व्यक्त करती हैं। जिसप्रकार जलाशयमें भँवर अथवा बुदबुद उत्पन्न होते हैं उसी प्रकार श्रीगंगाजीमें अहंभावनामय ज्ञान-केन्द्र उदय होते हैं। आधुनिक भौतिक विज्ञानने विश्वकी रचनाके विषयमें एक आवर्तन-शक्ति-सिद्धान्त (Theory of Vortex force) की स्थापना की है। जिसका सारांश यह है कि आदि भौतिक तत्त्व (Materia Prima) आकाश (Ether) में केन्द्रीय गति उत्पन्न होती है और उससे V इस आकारके भँवर उत्पन्न होते हैं तथा इस भँवर-गतिके कारण ही यह समस्त जड-सृष्टि बनती है। परन्तु जड-सृष्टिके साथ ज्ञान-सृष्टिका क्या सम्बन्ध है, इसका पता लगानेमें भौतिक विज्ञान अभी समर्थ नहीं हुआ। इसलिये आवर्तन-शक्ति-सिद्धान्तकी सत्यता सर्वमान्य नहीं हुई और विश्व-रचनाका रहस्य अज्ञात ही रह गया। परन्तु श्रीगंगाजीका प्रवाह नित्य ज्ञानमय होनेके कारण कोई रहस्य गुप्त नहीं रह जाता। भौतिक आवर्तन-शक्ति-सिद्धान्तके समान ज्ञानमय वृत्ति-सिद्धान्त श्रीगंगाजीके प्रवाहमें परिणत होता है और नित्य विश्व-रचनाका कार्य करता है। श्रीगंगाजीके सलिलमें एक कल्पनाका उदय होता है और ज्ञान-प्रवाहके अत्यन्त चञ्चल होनेके कारण वह तत्काल ही अस्त भी हो जाता है। परन्तु वही कल्पना पुनः-पुनः उठती और मिटती है। यह उदयास्त इतनी द्रुत गतिसे होता है कि प्रतिक्षण नष्ट होनेवाली कल्पनाका अस्तित्व, चक्राकार घूमनेवाला भँवरा जिसप्रकार स्थित जान पड़ता है उसी प्रकार सतत (Continuous) ज्ञात होता है। अस्तित्वके इस

# सद्गुरुका दिव्योपदेश

( लेखक—स्वामी श्रीसुतीक्ष्णजी उदासीन )



एक दिन सन्ध्याके समय सद्गुरु श्री श्रीचन्द्रजी महाराज सुलतानपुर-नामक नगरमें विराजमान थे। भगवान् भुवन-भास्कर अंशुमाली अपनी दिनभरकी यात्रा पूरी करके अस्ताचलपर विश्राम करना ही चाहते थे कि इतनेमें एक ब्रह्मदासजी उदासीन नामक वृद्ध महात्मा उनके सामने आ पहुँचे। सद्गुरु श्री श्रीचन्द्रजी महाराजने उनका बड़े प्रेमपूर्वक स्वागत करते हुए उन्हें अपने समीप बैठाया और कुशल-वार्ताके पश्चात् उन्हें भोजन कराया। तत्पश्चात् महात्मा ब्रह्मदासजी श्रीसद्गुरुके समीप बैठे। कुछ प्रश्न करनेका मनमें सङ्कल्प कर ही रहे थे कि श्रीसद्गुरुने उनके मनके अभिप्रायको जानकर मन्द-मन्द मुसकराते हुए इसप्रकार मधुर वचनोंमें कहा—'हे महात्मन्! कुछ ऐसा प्रसङ्ग चलाइये जिसके श्रवणसे हमारा तथा सर्वसाधारणका कल्याण हो। क्योंकि साधु-महात्मा जगत्के कल्याण करनेवाले होते हैं, संसारचक्रका धुरा आप-जैसे महात्माओंके ही हाथमें रहता है, आप उसे जिधर चाहें घुमा सकते हैं।'

सद्गुरु श्री श्रीचन्द्रजी महाराजके प्रेमभरे इन सरल वचनोंको सुनकर महात्मा ब्रह्मदासजीका हृदय-पटल, जो प्रथम ही ज्ञानद्वारा खुला हुआ था, प्रकाशमान हो उठा। वह कहने लगे, 'हे भगवन्! मेरी क्या शक्ति है जो मैं आपके समक्ष कुछ कह सकूँ। मै तो स्वयं अपने हृदयका सन्देह आपसे दूर कराना चाहता हूँ, इसलिये कृपा करके समझाइये कि वह श्रेष्ठ व्यवहार कैसे किया जाता है, जिसके द्वारा परमार्थकी सिद्धि अर्थात् भगवद्भक्तिकी प्राप्ति हो।' महात्मा ब्रह्मदासजी-के इस प्रश्नको सुनकर सद्गुरु श्री श्रीचन्द्रजी महाराज कहने लगे—'हे ब्रह्मदासजी! भगवद्भक्ति प्राप्त करनेके लिये जिन श्रेष्ठ आचरणोंके विषयमें आपने पूछा है, उन्हें सुनिये। भगवद्भक्तिकी इच्छा करनेवाले साधकको पहले सब प्रकारके कष्टोंके सहन करनेका अभ्यास करना चाहिये, क्रोधका बदला क्षमासे देना चाहिये, वैरके बदले प्रेम करना चाहिये, अपने साथ जो बुराई करे, उसके साथ भलाई करनी चाहिये, परमात्मा यदि धन, गुण, बल और प्रभुता दे तो उससे लेशमात्र भी अभिमान मनमें नहीं लाना चाहिये, दूसरोंके अवगुणोंपर कभी दृष्टि न डालनी चाहिये, सदा उनके गुणोंको ही देखते रहना चाहिये। परायेकी स्त्री चाहे कैसी भी रूपवती क्यों न हो, उसको अस्थि, मांस, रुधिरकी थैली समझ उसपर कभी कुदृष्टि न डालनी चाहिये; आहार विहारमें संयम रखना चाहिये, अनावश्यक किसीसे एक शब्द भी न बोलना चाहिये, सदा सत्य, मीठे वचन बोलने चाहिये और वह भी परिमित ही; यथासाध्य सबकी सेवा करनेमें सदा उद्यत रहना चाहिये, दूसरेकी भलाई करके उससे बदला पानेकी इच्छा न रखनी चाहिये। अपनेसे बड़े माता, पिता, गुरु, साधु-महात्मा, वयोवृद्ध, जातिवृद्ध, आश्रमवृद्ध, ज्ञानवृद्ध आदिको सदैव नम्रतापूर्वक उठकर प्रणाम करना और उनकी आज्ञा माननेमें अपने भले-बुरेका विचार न करना चाहिये, क्योंकि—

उचित कि अनुचित किये विचारू। सुकृत जाय सिर पातक भारू॥

प्रतिष्ठा और मानको मदिरा और विषके समान त्याग देना चाहिये। दम्भाचरण छोड़कर सरल और सादा आचरण रखना चाहिये। अपनी आयसे सदा

कम खर्च करना चाहिये; इत्यादि सब श्रेष्ठ आचार हैं। इनमें साधक जितना ही अधिक उन्नति करेगा उतना ही परमार्थ-साधनमें अग्रसर होगा। साधकको अपना जीवन दैवीसम्पत्तिके अनुकूल बनाना चाहिये और उसे आसुरीसम्पत्तिसे सदा बचना चाहिये। ( दैवी-सम्पत्ति और आसुरीसम्पत्तिके विषयमें भगवान् श्रीकृष्णजीने गीताके सोलहवें अध्यायमें उपदेश किया है ) भक्त वही है जो सदा छोटे-से-छोटे पापोंसे भी सावधान रहता है। मनुष्यको भगवान्ने भले-बुरेका विचार करनेकी शक्ति प्रदान की है। इसीलिये भगवान्ने गीतामें आज्ञा दी है कि 'हे मनुष्य! काम-क्रोध तथा लोभ यह तीनों अपना नाश करनेवाले तथा नरकके द्वार हैं इनका त्याग कर और समस्त पापोंके निवास-स्थान कामरूप शत्रुका नाश कर।'

**त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।**
**कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत्॥**

**( गीता १६ । २१ )**

**जहि शत्रुं महाबाहो कामरूपं दुरासदम्॥**

**( गीता ३ । ४३ )**

यह कामादि प्रबल शत्रु कुसङ्गसे उत्पन्न होते हैं। जिनका मन वशमें नहीं होता उनको विषयोंके किञ्चित् ध्यान करते ही यह शत्रु आप-से-आप आक्रमण कर बैठते हैं। गीतामें श्रीभगवान्का उपदेश है—

**ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते।**
**सङ्गात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते॥**
**क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः।**
**स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति॥**

**( २ । ६२-६३ )**

अर्थात् 'विषयोंका ध्यान करते रहनेसे पुरुषको उनमें आसक्ति उत्पन्न होती है, आसक्तिसे काम उत्पन्न होता है, कामसे क्रोध उत्पन्न होता है, क्रोधसे मोह उत्पन्न होता है, मोहसे स्मृतिका नाश होता है, तत्पश्चात् बुद्धिका नाश हो जाता है और बुद्धिका नाश होनेसे वह सर्वनाशको प्राप्त होता है।'

हे महात्मा ब्रह्मदासजी! जो मनुष्य दुर्लभ मानव-जीवन पाकर केवल कुटुम्बके भरण-पोषणके लिये चञ्चला लक्ष्मीकी प्राप्तिमें ही इसे बिता देता है और इन्द्रियोंके वशीभूत हो अहंभावमें पड़ा रहता है वह मृत्युके समय महान् पीड़ाको प्राप्त होता है तथा उसके पश्चात् नाना योनियोंमें भ्रमण करता हुआ निरन्तर दुःख उठाता है—

**आसुरीं योनिमापन्ना मूढा जन्मनि जन्मनि।**

इसलिये साधकको कभी भी साधन-पथसे विचलित नहीं होना चाहिये। तथा इसके लिये सदा परमात्मासे प्रार्थना करते रहना चाहिये। जो भगवान्-के भरोसेपर अपनी जीवनयात्रा छोड़कर अपना मन उसके ध्यानमें लगा देता है वही सच्चा भक्त बनने-का अधिकारी होता है। इसी बातका सङ्केत भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने अपने प्यारे सखा उद्धवके प्रति किया है—

**मामेकमेव शरणमात्मानं सर्वदेहिनाम्।**
**याहि सर्वात्मभावेन मया स्या ह्यकुतोभयः॥**

**( श्रीमद्भा० ११ । १२ । १५ )**

अर्थात् 'हे उद्धव! समस्त देहधारियोंके आत्म-स्वरूप एक मुझको ही सर्वभावसे अपना आश्रय बनाओ, मेरी शरणमें आनेसे मनुष्य सब प्रकारके भयसे छूट जाता है।' हे महात्मा ब्रह्मदासजी! भगव-च्चरणोंमें अपने आपको सौंप देना ही सारे शास्त्रोंका गुप्त रहस्य है तथा यही समस्त साधनोंमें अन्तिम साधन है। भगवान् श्रीरामचन्द्रजी भी अपने प्यारे सखा सुग्रीवसे कहते हैं—

**सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते।**
**अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम॥**

**( वा० रा० ६ । १८ । ३३ )**

प्रवेश नहीं करती, वैसे ही ध्यानशील चित्तमें राग नहीं घुसता।

१५-पाप करनेवाला यहाँ शोक करता है और परलोकमें शोक करता है; दोनों जगह शोक करता है, अपना बुरा काम देखकर वह शोक करता है, सिर पीटता है।

१६-पुण्य करनेवाला यहाँ आनन्द पाता है और परलोकमें आनन्द पाता है; दोनों स्थानोंमें वह आनन्द पाता है। अपना अच्छा काम देखकर वह आनन्द पाता है—प्रमोद प्राप्त करता है।

१७-पाप करनेवाला यहाँ दुखी होता है और परलोकमें दुखी होता है, दोनों स्थानोंमें वह दुखी होता है। मैंने पाप किया, यह सोचकर वह दुखी होता है, बुरी गति पाकर वह और दुखी होता है।

१८-पुण्य करनेवाला यहाँ सुखी होता है और परलोकमें सुखी होता है, दोनों स्थानोंमें वह सुखी होता है। मैंने पुण्य किया, यह सोचकर वह सुखी होता है, अच्छी गति पाकर वह और सुखी होता है।

१९-जो आदमी वेद बहुत कहता है, परन्तु उसके अनुसार आचरण नहीं करता, वह श्रमणत्वका भागी नहीं होता; जिसप्रकार दूसरोंकी गायोंको गिननेवाला ग्वाला उनका भागी नहीं होता।

२०-जो थोड़ा भी वेद कहता है परन्तु धर्मके अनुसार चलता है, राग, द्वेष और मोहको छोड़कर जिसका चित्त मुक्त हो गया है, जो अच्छी तरह जागृत है, जिसकी यहाँ या परलोकमें कुछ भी वासना नहीं है, वही श्रमणत्वका भागी होता है।

( यमकवर्ग सम्पूर्ण )

# ईश्वर-पूजन

( लेखक—श्रीरामसहायजी )



मनुष्यके लिये परमात्माको प्रसन्न एवं साक्षात् करनेका एक बहुत उत्तम उपाय यह है कि वह *दीनोंकी सेवा करे अर्थात् अपनी* शक्तिके अनुसार भूखेको भोजन, प्यासेको जल, वस्त्रहीनको वस्त्र, धनहीनको धन, विद्याहीनको विद्या, रोगीको ओषधि, दुर्बलको बल और अज्ञानीको ज्ञान देकर सन्तुष्ट करे। मध्याह्नके समय यदि कोई भूखा-प्यासा मनुष्य आपके पास आवे और अन्न-जलकी याचना करे, और यदि आप उसकी क्षुधा-पिपासा निवारण कर दें तो आपने भगवान्‌की एक ऐसी सेवा की कि जिससे आपकी आत्मा अवश्यमेव उन्नत होगी। यदि एक दीन हीन वृद्ध पुरुष, जिसके स्त्री-पुत्रादि सब नष्ट हो गये हैं, जो चिथड़ोंसे अपने अंगको ढके हुए है आपके सामने आकर भिक्षाके लिये गिड़गिड़ावे और यदि आप थोड़ा-सा भी दान उसको दे दें तो समझिये कि उसके मुखका एक आशीर्वाद ही परमेश्वरकी प्रसन्नताका सूचक है। एक असहाय मनुष्य पृथिवीपर पड़ा हुआ किसी कठिन शूलकी पीड़ासे तड़प रहा है और यदि आप उसके लिये ओषधिका प्रबन्ध कर दें तो निस्सन्देह आपने परमेश्वरकी ही यह एक महती एवं सन्तोषजनक सेवा की। यदि एक लकड़हारा लकड़ियोंका बोझा सिरपर लादे ज्येष्ठ मासकी कड़ी धूपसे मूर्छित होकर गिर पड़े और यदि आप उसको अपनी सेवासे स्वस्थ कर दें तो निश्चय ही आपने भगवान्‌की एक बड़ी पूजा सम्पादन की।

यदि हमलोग अपने समस्त कर्म सदा ईश्वर-पूजाके भावसे करें तो अवश्य ही यह भाव हमारी आत्मिक उन्नति एवं यथार्थ आनन्दकी प्राप्तिमें परम सहायक होगा । वस्तुतः ऐसे अभावपीडित मनुष्य ही यथायोग्य दानके अधिकारी हैं ।

'दरिद्रान्भर कौन्तेय मा प्रयच्छेश्वरे धनम् ।'

अर्थात् निर्धनोंका भरण-पोषण करो, धनीको धन न दो । इस दीन-सेवाके फलस्वरूप शीघ्र ही आपका अन्तःकरण शुद्ध होकर आत्मज्ञान लाभ करेगा । शास्त्रमें अनेक ऐसी कथाएँ पायी जाती हैं कि मनुष्य तो क्या दीन पशु-पक्षियोंका उपकार करके बड़भागी मनुष्योंने आत्मसाक्षात्कारका पूर्णानन्द प्राप्त किया है । इसी परम लाभके लिये ईशोपनिषद् भी मनुष्योंको कैसा हितकर उपदेश करती है—

ईशा वास्यमिदँ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥

अर्थात् 'लोकमें जो कुछ भी है यह सब ही ईश्वर (अन्तर्यामी) आत्मा है, इस भावनासे नाम-रूपात्मक दृश्य-बुद्धि त्यागकर व्यवहारका पालन करो और किसीके भी धनकी इच्छा न करो (अर्थात् जैसे नाट्य-लीलामें राग-द्वेष-रहित व्यवहारका पालन होता है वैसे ही संसारमें करो) ।'

इसी भावको लेकर भगवान्‌के अनन्य भक्त भगवान्‌के समस्त सांसारिक लीला-कार्योंमें सहयोग करते हैं । परम भक्तिमती कैकेयीने भगवान् श्रीरामके लीला-कार्यमें इसी भावसे क्रूरातिक्रूर भागका अभिनय करके सांसारिक दृष्टिसे सदाके लिये निन्दा, कलंक, क्रूरता एवं कुलनाशकताका टीका लगवानेसे मुख नहीं मोड़ा, वरं उसको भगवान्‌की परम सेवा और अपना अहोभाग्य समझा । इसी भावको लेकर भगवती परम सती सीताने मर्यादा-पुरुषोत्तम भगवान् श्रीरामको लोकापवादसे बचानेके लिये पति-परित्यागरूपी विष-की घूँट पी ली थी । इसी भावसे भक्तराज भीष्म-पितामहने अपने इष्टदेव भगवान् श्रीकृष्णकी प्रतिज्ञा भंग कराकर अपनी प्रतिज्ञाका पालन किया था । उन्हींके शब्दोंमें इस अद्भुत चरित्रका आनन्द लीजिये ।

आजु जो हरिहिं न सस्त्र गहाऊँ ।
तौ लाजौं गंगा-जननीको, सान्तनु-सुत न कहाऊँ ॥
स्यन्दन खण्डि महारथ खण्डौं, कपिध्वजसहित डुलाऊँ ।
इती न करौं सपथ मोहिं हरिकी, छत्रिय-गतिहिं न पाऊँ ॥
पाण्डव-दल सनमुख ह्वै धाऊँ, सरिता रुधिर बहाऊँ ।
सूरदास रनभूमि विजय बिनु, जियत न पीठ दिखाऊँ ॥

यह त्रिगुणात्मिका माया उस परम लीलाकारी राजराजेश्वर अखिलभुवनेश्वर भगवान्‌का शीशमहल है, जिसमें नाना प्रकारके रंग-विरंगे शीशे लगे हुए हैं । कोई उभरा हुआ है, तो कोई पिचका हुआ । सृष्टि-के आदिमें वह सर्वेश्वर आप ही इस मायारूपी शीश-महलमें प्रवेश करके नाना नाम-रूपात्मक जगत्‌के रूपमें भास रहा है । ज्ञानी ईश्वरभावसे समस्त सांसारिक व्यवहार चलाते हुए चराचर जीवोंकी सेवा करके भगवद्रूप ही हो जाते हैं और भगवान्‌के नित्य विहारके असीम अनुपम आनन्दका रसास्वादन करते हैं किन्तु अज्ञानी जीव राग-द्वेषके वश होकर परस्पर द्रोह करके इस ईश्वरमय आनन्दरूप जगत्‌को नरक बना डालते हैं और सदा आवागमनके चक्रमें पड़कर अवर्णनीय दुःखोंका अनुभव करते हैं । अतः बुद्धिमान् मनुष्योंको सदा ईश्वरभाव रखते हुए संसार-के समस्त व्यवहारको चलाना चाहिये । इस ईश्वर-भाव और वास्तविक ईश्वरप्रेम प्राप्त करनेके लिये अपने परिवार एवं इष्ट-मित्रोंके साथ सदा उच्च स्वरसे तन्मय होकर सगुण भगवान्‌के रूप-गुण-शक्तिद्योतक नामों (गिरिधारी, वासुदेव, मुरलीधर, श्यामसुन्दर इत्यादि) का कीर्तन करना चाहिये ।

जय मुरलीधर जय गिरधारी । जय शारँगधर राम खरारी ॥

धर्म और अध्यात्म-सम्बन्धी ग्रन्थोंका अध्ययन शुरू किया । कुछ दिनोंके पश्चात् आपको सद्‌गुरु स्वामीजी श्रीभगवान्‌दासजीका समागम प्राप्त हुआ । फिर तो अध्ययनके साथ-साथ भजन भी खूब चलने लगा ।

इसी प्रकार काशीमें कुछ कालक्षेप करनेके बाद आप महात्मा भगवान्‌दासजीके साथ तीर्थाटनमें निकले और घूमते-घूमते रास्तेमें अहमदाबादनिवासी महात्मा स्वामी श्रीसरयूदासजी तथा श्रीमोहनदासजी-से इनकी भेंट हो गयी और उनके साथ यात्रा करते-करते आप अहमदाबाद आ गये । यहाँ आकर आपने परम पावन खड्गधारेश्वरमें निवास किया । तदनन्तर भावुक भक्तोंके विशेष आग्रहके कारण आप प्रेमदर्वाजा-मन्दिरमें आ गये और कई वर्षोंतक यहीं भगवत्-भजन और उपदेश करते रहे ।

शास्त्राध्ययनकी इच्छासे आप पुनः काशी गये और वहाँ बारह वर्षोंतक शास्त्रोंका अध्ययन और साधन करते रहे । पीछे स्वामी श्रीसरयूदासजीके आग्रहसे आप अहमदाबाद लौट आये और तबसे जीवनपर्यन्त यहीं रहे । देह-त्याग करनेके सात वर्ष-पूर्व आप बहुत बीमार पड़े और उसी अवस्थामें स्वामी श्रीसदानन्दजी सरस्वतीसे आपने आतुर संन्यास-दीक्षा ली । उसके बाद ईश्वरेच्छासे आपका स्वास्थ्य धीरे-धीरे सुधरने लगा और आप शीघ्र ही स्वस्थ हो गये । गत पौष-शुक्ल त्रयोदशीको आपने एक सौ दस वर्षकी अवस्थामें गुजरातके राजनगर अहमदाबादमें इहलीला संवरण की ।

महात्मा स्वामी श्रीआत्मारामजी एक उच्चकोटिके पहुँचे हुए महात्मा थे । आप अखण्ड बालब्रह्मचारी, परम विरक्त, परम विद्वान् और परमार्थपथके सच्चे मार्गदर्शक थे । आपका जीवन बहुत ही सादा था, आप केवल टिक्कड़ और तरकारीका ही भोजन करते थे । छोटे-बड़े सबके ऊपर समान दृष्टि रखते थे । आपके चेहरेपर एक दिव्य तेज झलकता था । जो ही आप-के सामने आता, श्रद्धासे शिर अवनत कर लेता था । धर्मगुरुओं और संन्यासियोंके कैसे आचार-विचार होने चाहिये, इसके आप साक्षात् आदर्श थे । प्रति-दिन प्रातःकाल आप हजारों भक्तवृन्दको धर्मका रहस्य समझाते तथा ज्ञानामृतका पान कराते थे । ऐसे परम पवित्र पुण्यात्माके परमधामवाससे अहमदा-बादकी जनताको गहरी पारमार्थिक हानि पहुँची है । आपके शवको स्पेशलट्रेनद्वारा नर्मदामें ले जाकर जल-समाधि करायी गयी थी ।

---

# ऊधो !

*ऊधो ! योग योग हम नाहीं ।*
*अबला सार ज्ञान कहा जानै कैसे ध्यान धराहीं ॥*
*ते ये मूँदन नैन कहत हैं हरि-मूरति जा माहीं ।*
*ऐसी कथा कपटकी मधुकर हमतें सुनी न जाहीं ॥*
*स्रवन चीर अरु जटा बँधावहु ये दुख कौन समाहीं ।*
*चंदन तजि अँग भस्म बतावत बिरह-अनल अति दाहीं ॥*
*योगी भरमत जेहि लगि भूले सो तो है अपुमाहीं ।*
*'सूरदास' ते न्यारे न पल-छिन ज्यों घटते परिछाहीं ॥*

—सूरदासजी

# परमहंस स्वामी श्रीआत्मारामजी

(लेखक—श्रीयुक्त त्रिभुवनदास हरगोविन्ददास)

भगवान्‌के चिन्तनमें अपने जीवनको यापनकर स्वय मनुष्य-शरीरको सफल करनेवाले तथा अपने सदुदाहरणोंके द्वारा जन-समाजको इस ससार-समुद्रसे पार होनेका मार्ग दिखलानेवाले महात्मा इस सुख-दु ख, राग-द्वेष, हर्ष-शोक आदि द्वन्द्वोंसे व्यथित जगत्‌को बडे ही भाग्यसे मिलते हैं। वह देश और ग्राम धन्य है जहाँ ऐसे महात्माओंका निवास होता है, और वे पुरुष धन्य हैं जो इन महात्माओंके दर्शन, इनकी सेवा तथा इनके उपदेशोंसे लाभ उठाकर अपने-आपको कृतकृत्य करते हैं। परन्तु जहाँ सासारिक जनोंको ऐसे विरक्त महात्माओंका समागम परमानन्दका प्रदान करनेवाला होता है वहाँ इनका वियोग—और वह भी सदाके लिये वियोग तो—उसी प्रकार परम दु खका कारण होता है। इससे कितने हतभाग्य जीव निराश्रित हो जाते हैं और उनकी अवस्था उस नौकाके समान हो जाती है जो बिना नाविकके, महासमुद्रके मध्यमें पडी उत्ताल तरङ्गोंके थपेडे खाती, इधर-उधर निरर्थक सङ्कटापन्न दशामें घूमती रहती है। आज यहाँ एक ऐसे ही महात्माका जीवन अत्यन्त सक्षेपमें पाठकोंकी जानकारीके लिये दिया जाता है। महात्माओंका चरित पाठ करनेसे जीवका कल्याण होता है, इस विचारसे यह चरित्र अत्यन्त सक्षिप्त होनेपर भी कल्याणजनक है, यही आशा मुझे इस चरित्रके लिखनेके लिये प्रेरित करती है।



महात्मा स्वामी श्रीआत्मारामजीका—जन्म गुजरात-प्रान्तके चोलोग नामक ग्राममें हुआ था। आप जातिके औदीच्य ब्राह्मण थे। बचपनसे ही इनमें विरक्तिके चिह्न दिखलायी देने लगे थे। सत्तरह वर्षकी अवस्थामें आपके माता-पिताने बहुतेरा प्रयत्न किया कि इनका ब्याह करके गृहस्थाश्रमके बन्धनमें डाल दें, परन्तु जिसकी लगन भगवान् श्यामसुन्दरसे लग गयी, वह भला सासारिक प्रलोभनोंमें क्योंकर फँस सकता है? हुआ भी ऐसा ही, महात्मा आत्मारामजी घरको सदाके लिये छोडकर विरक्त हो काशीधाम चले गये। वहाँ आकर इन्होंने

धर्म और अध्यात्म-सम्बन्धी ग्रन्थोंका अध्ययन शुरू किया। कुछ दिनोंके पश्चात् आपको सद्‌गुरु स्वामीजी श्रीभगवान्‌दासजीका समागम प्राप्त हुआ। फिर तो अध्ययनके साथ-साथ भजन भी खूब चलने लगा।

इसी प्रकार काशीमें कुछ कालक्षेप करनेके बाद आप महात्मा भगवान्‌दासजीके साथ तीर्थाटनमें निकले और घूमते-घूमते रास्तेमें अहमदाबादनिवासी महात्मा स्वामी श्रीसेरयूदासजी तथा श्रीमोहनदासजी-से इनकी भेंट हो गयी और उनके साथ यात्रा करते-करते आप अहमदाबाद आ गये। यहाँ आकर आपने परम पावन खड्गधारेश्वरमें निवास किया। तदनन्तर भावुक भक्तोंके विशेष आग्रहके कारण आप प्रेमदर्वाजा-मन्दिरमें आ गये और कई वर्षोंतक यहीं भगवत्-भजन और उपदेश करते रहे।

शास्त्राध्ययनकी इच्छासे आप पुनः काशी गये और वहाँ बारह वर्षोंतक शास्त्रोंका अध्ययन और साधन करते रहे। पीछे स्वामी श्रीसरयूदासजीके आग्रहसे आप अहमदाबाद लौट आये और तबसे जीवनपर्यन्त यहीं रहे। देह-त्याग करनेके सात वर्ष-पूर्व आप बहुत बीमार पड़े और उसी अवस्थामें स्वामी श्रीसदानन्दजी सरस्वतीसे आपने आतुर संन्यास-दीक्षा ली। उसके बाद ईश्वरेच्छासे आपका स्वास्थ्य धीरे-धीरे सुधरने लगा और आप शीघ्र ही स्वस्थ हो गये। गत पौष-शुक्ल त्रयोदशीको आपने एक सौ दस वर्षकी अवस्थामें गुजरातके राजनगर अहमदाबादमें इहलीला संवरण की।

महात्मा स्वामी श्रीआत्मारामजी एक उच्चकोटिके पहुँचे हुए महात्मा थे। आप अखण्ड बालब्रह्मचारी, परम विरक्त, परम विद्वान् और परमार्थपथके सच्चे मार्गदर्शक थे। आपका जीवन बहुत ही सादा था, आप केवल टिक्कड़ और तरकारीका ही भोजन करते थे। छोटे-बड़े सबके ऊपर समान दृष्टि रखते थे। आपके चेहरेपर एक दिव्य तेज झलकता था। जो ही आप-के सामने आता, श्रद्धासे शिर अवनत कर लेता था। धर्मगुरुओं और संन्यासियोंके कैसे आचार-विचार होने चाहिये, इसके आप साक्षात् आदर्श थे। प्रति-दिन प्रातःकाल आप हजारों भक्तवृन्दको धर्मका रहस्य समझाते तथा ज्ञानामृतका पान कराते थे। ऐसे परम पवित्र पुण्यात्माके परमधामवाससे अहमदा-बादकी जनताको गहरी पारमार्थिक हानि पहुँची है। आपके शवको स्पेशलट्रेनद्वारा नर्मदामें ले जाकर जल-समाधि करायी गयी थी।

---

## ऊधो !

*ऊधो ! योग योग हम नाहीं।*
*अबला सार ज्ञान कहा जानै कैसे ध्यान धराहीं॥*
*ते ये मूँदन नैन कहत हैं हरि-मूरति जा माहीं।*
*ऐसी कथा कपटकी मधुकर हमतें सुनी न जाहीं॥*
*स्रवन चीर अरु जटा बँधावहु ये दुख कौन समाहीं।*
*चंदन तजि अँग भस्म बतावत बिरह-अनल अति दाहीं॥*
*योगी भरमत जेहि लगि भूले सो तो है अपुमाहीं।*
*'सूरदास' ते न्यारे न पल-छिन ज्यों घटते परिछाहीं॥*

—सूरदासजी

की कथा आयी। पौराणिक महाराज श्रीसीताजीके हरणका वर्णन करने लगे। अब तुलसीदासके दुःखका पारावार न रहा। प्रथम तो वह श्रीरामचन्द्रजीके वनवासकी कथा सुनकर ही शोक-सागरमें डूबे हुए थे अब माताका हरण सुनते ही फूट-फूटकर रोने लगे। जब रावण संन्यासीका वेष धरकर छल करके बलात्कार-से उन्हें हरणकर लङ्काकी ओर ले चला, तब तुलसीदास-से नहीं रहा गया। वह एकदम उछलकर खड़े हो गये, क्रोधसे उनका शरीर थर-थर काँपने लगा, आँखें लाल हो गयीं और सारा शरीर पसीने-पसीने हो गया। दो युगों पहलेका दृश्य मानो आज उनके सामने प्रत्यक्ष हो गया। उस समय वह तीव्र स्वरसे बोल उठे—'अरे! इतना साहस! मेरे सामने ही माताजीका अपहरण! दुष्ट रावण! मैं तेरे इस दुष्कर्मके लिये तुझे उचित दण्ड दूँगा और अपनी माताजीको छुड़ाकर श्रीरामचन्द्रजीके वाम अंगमें बैठाऊँगा। अरे, रावण! तू कहाँ भागा जा रहा है? दुष्ट! खड़ा रह, खड़ा रह!'

इसप्रकार बोलते-बोलते वह अपने घरकी ओर चले। अत्यन्त क्रोधित होनेके कारण उनका स्वर अस्पष्ट हो गया था, अतः उनकी बात ठीक-ठीक किसीकी समझमें न आयी। उनके घोर गर्जन, विकराल आँखें और भयङ्कर भृकुटिको देखकर किसीको उनके पास जानेका भी साहस नहीं हुआ। तुलसीदास अपनी धुनमें सीधे घर जाकर अस्त्र-शस्त्रोंसे सुसज्जित हो तेज घोड़ेपर सवार हुए और रावणको मारकर सीतादेवीका उद्धार करनेके लिये चल पड़े। घोड़ेकी तेज चालके सामने तीरकी गतिकी भी कोई गिनती नहीं थी। देखते-ही-देखते वह क्षणभरमें सबकी नजरोंसे ओझल हो गये।

इसप्रकार तुलसीदास दौड़े, परन्तु क्या वह अकेले ही थे? नहीं, नहीं; ऐसा क्योंकर होता? उनके साथ एक दूसरा साथी भी चला। वह कौन था? वह था वही जिसे वह प्राणपणसे चाहते थे, जिसको उन्होंने अपना तन-मन-धन अर्थात् सर्वस्व समझ रक्खा था।

अस्तु, तुलसीदासको दिशाका ज्ञान नहीं है, वह समुद्रके किनारेकी ओर बढ़ते जा रहे हैं। तुलसीदासके साथीने भी वही दिशा पकड़ी। तुलसीदास पवनके वेगसे चलनेवाले घोड़ेपर सवार थे, तो उनका साथी मनसे भी अधिक वेगसे चलनेवाले घोड़ेके ऊपर सवार होकर जा रहा था। तुलसीदासके समुद्र-तीरपर पहुँचनेके पूर्व ही वहाँ पहुँचकर वह किनारेपर खड़ा हो गया। तुलसीदासको शरीरकी बिल्कुल सुध न थी। उनका मन तो एकमात्र सीतादेवीके उद्धारके विचारमें ही लगा हुआ था। उनके विलक्षण साथी यह पहले-हीसे जानते थे कि तुलसीदास सीधे आकर समुद्रमें कूद पड़ेंगे; इसलिये वह मानो पहलेसे ही वहाँ पहुँचकर समुद्रसे मार्ग देनेको कहने लगे। तुलसीदासके साथीकी धारणा गलत नहीं थी। समुद्रका गम्भीर गर्जन, उसकी उछलती हुई लहरें और शुभ्र फेनका विकट हास्य इनमेंसे कुछ भी तुलसीदासको नहीं दीख पड़ा। दीखता भी कैसे? उनका लक्ष्य ही तो इनके ऊपर न था। वह तो लङ्कामें जाकर रावणको मार श्रीसीताजी-को लाकर श्रीरामचन्द्रजीके साथ उनका मिलाप करवाना चाहते थे।

उनके साथीने उनको वहीं रोकनेका विचार किया। परन्तु वह काम बिना स्थूल आकार धारण किये हो नहीं सकता था। इसलिये आपने मनुष्य-देहके आवरणमें अपनेको ढकनेका निश्चय किया और तुरन्त एक वृद्ध विद्वान् ब्राह्मणका वेश धारणकर पीछेसे तुलसीदासको बार-बार पुकारकर कहने लगे—'अरे! खड़े रहो, खड़े रहो! उतावले होकर समुद्रमें मत कूदो, मत कूदो!'

# भक्त-गाथा

## दक्षिणी भक्त तुलसीदासजी



दक्षिणमें समुद्रके किनारे बसे हुए विजया-पट्टण नामके नगरमें तुलसीदास निवास करते थे। वह जातिके क्षत्रिय थे। वह जैसे देखनेमें सुन्दर थे, वैसे ही उनका हृदय भी सुन्दर था। उनमें शारीरिक और मानसिक बल असाधारण था। साथ ही वह दाता भी बड़े भारी थे। प्राणदान करनेकी भी उनमें शक्ति थी। घुड़सवारीके लिये वह सारे प्रान्तमें प्रसिद्ध थे। उनकी उम्र भी अधिक न थी, परन्तु पूर्वजन्मके पुण्यके प्रभावसे थोड़ी उम्रमें ही उन्हें विषयोंकी अपेक्षा भगवान्में अधिक प्रीति लग गयी थी। घरमें रूप गुण शीला युवती स्त्री, अत्यन्त सुन्दर छोटे छोटे दो बालक और एक कन्या थी, अवस्था भी अच्छी थी, परन्तु इतना सब होनेपर भी इनपर उनकी आसक्ति नहीं थी। कर्त्तव्य-पालनके भावसे ही उन्होंने संसारके साथ अपना सम्बन्ध बना रक्खा था। उनका मन सदा सर्वदा भगवत्-कथामें, साधु-महात्माओंके सत्सङ्गमें और देव-दर्शनमें ही लगा रहता था। गाँवमें जहाँ कहीं भजन कीर्तन या देव-महोत्सव होता, वहीं वह चले जाते और अपना सारा समय उसीमें ही बिता देते। भगवत् कथा सुनकर उन्हें अपूर्व आनन्द होता था। इसके सिवा भगवत्सेवाके भावसे ही विपत्तिमें पड़े हुए लोगोंकी सहायता करना भी उनके जीवनका एक प्रधान कार्य था।

तुलसीदास-जैसे सरल हृदय तथा शास्त्रमें अटल श्रद्धा रखनेवाले मनुष्य बहुत थोड़े होते हैं। वह भगवान् श्रीरामचन्द्रजीके अनन्य उपासक थे। उनका धन, प्राण, मन सब कुछ भगवान् श्रीरामचन्द्रमें ही समाया था। श्रीरामचन्द्रजीकी कथा सुनते और सेवा करते समय वह इस संसारको बिल्कुल भूल जाते थे। भगवत्कथा बाँचते अथवा सुनते समय उनके मनपर इतना अधिक असर होता कि वह उनके शरीरपर हाव-भावके रूपमें स्पष्ट झलकने लगता था। वह जब जिस भावकी कथा बाँचते या सुनते, तब उसी भावके चिह्न उनके चेहरेके ऊपर स्पष्टरूपसे स्फुरित हो उठते थे। इस कारण वह कभी हर्षमें तो कभी शोकमें डूबे रहते थे। भगवान् श्रीरामचन्द्रजीके जन्मसे लेकर विवाह पर्यन्तकी विहारकी कथा सुनते समय उनके आनन्दका पार नहीं रहता। वनवासादिकी कथा सुनकर वह शोक सागरमें डूब जाते। उनकी आँखें कभी आनन्दाश्रुसे तो कभी शोकाश्रुसे भरी ही रहतीं, आँखोंके आँसू कभी सूखते ही नहीं। इसप्रकार भगवान् रामचन्द्रके माहात्म्यकी कथाएँ बाँचने और सुननेमें वह अपने दिन सुखपूर्वक व्यतीत करते थे।

एक समय उनके गाँवमें रामायणकी कथा हो रही थी। गाँवके बहुतेरे मनुष्य कथा सुनने जाते थे, परम भक्त तुलसीदास भी वहाँ जाते और दूसरे लोगोंके साथ बैठे-बैठे कथा सुनते। सुनते सुनते श्रीरामचन्द्रजीके ऊपर प्रेम होनेके कारण उनकी आँखोंसे अविरल अश्रुधारा बहा करती। वह सुननेमें इतने तल्लीन हो जाते थे कि कभी तो बड़े जोरसे ठहाका मारकर हँस पड़ते थे, कभी फूट-फूटकर रोने लगते थे। कभी आनन्दमें आकर कूदने लगते थे तो कभी खड़े होकर हाथ और जंघाके ऊपर हाथसे थापी देकर छलाँग मारते थे। इसप्रकार रामायणमें जब जो विषय आता था उसी विषयके अनुसार उनके हृदयमें रौद्र और करुण रस तुरन्त ही उत्पन्न हो जाता था। एक दिन सीताहरण-

की कथा आयी। पौराणिक महाराज श्रीसीताजीके हरणका वर्णन करने लगे। अब तुलसीदासके दुःखका पारावार न रहा। प्रथम तो वह श्रीरामचन्द्रजीके वनवासकी कथा सुनकर ही शोक-सागरमें डूबे हुए थे अब माताका हरण सुनते ही फूट-फूटकर रोने लगे। जब रावण संन्यासीका वेप धरकर छल करके बलात्कार-से उन्हें हरणकर लङ्काकी ओर ले चला, तब तुलसीदास-से नहीं रहा गया। वह एकदम उछलकर खड़े हो गये, क्रोधसे उनका शरीर थर-थर काँपने लगा, आँखें लाल हो गयीं और सारा शरीर पसीने-पसीने हो गया। दो युगों पहलेका दृश्य मानो आज उनके सामने प्रत्यक्ष हो गया। उस समय वह तीव्र स्वरसे बोल उठे—'अरे! इतना साहस! मेरे सामने ही माताजीका अपहरण! दुष्ट रावण! मैं तेरे इस दुष्कर्मके लिये तुझे उचित दण्ड दूँगा और अपनी माताजीको छुड़ाकर श्रीरामचन्द्रजीके वाम अंगमें बैठाऊँगा। अरे, रावण! तू कहाँ भागा जा रहा है? दुष्ट! खड़ा रह, खड़ा रह!'

इसप्रकार बोलते-बोलते वह अपने घरकी ओर चले। अत्यन्त क्रोधित होनेके कारण उनका स्वर अस्पष्ट हो गया था, अतः उनकी बात ठीक-ठीक किसीकी समझमें न आयी। उनके घोर गर्जन, विकराल आँखें और भयङ्कर भृकुटिको देखकर किसीको उनके पास जानेका भी साहस नहीं हुआ। तुलसीदास अपनी धुनमें सीधे घर जाकर अस्त्र-शस्त्रोंसे सुसज्जित हो तेज घोड़ेपर सवार हुए और रावणको मारकर सीतादेवीका उद्धार करनेके लिये चल पड़े। घोड़ेकी तेज चालके सामने तीरकी गतिकी भी कोई गिनती नहीं थी। देखते-ही-देखते वह क्षणभरमें सबकी नजरोंसे ओझल हो गये।

इसप्रकार तुलसीदास दौड़े, परन्तु क्या वह अकेले ही थे? नहीं, नहीं; ऐसा क्योंकर होता? उनके साथ एक दूसरा साथी भी चला। वह कौन था? वह था वही जिसे वह प्राणपणसे चाहते थे, जिसको उन्होंने अपना तन-मन-धन अर्थात् सर्वस्व समझ रक्खा था।

अस्तु, तुलसीदासको दिशाका ज्ञान नहीं है, वह समुद्रके किनारेकी ओर बढ़ते जा रहे हैं। तुलसीदासके साथीने भी वही दिशा पकड़ी। तुलसीदास पवनके वेगसे चलनेवाले घोड़ेपर सवार थे, तो उनका साथी मनसे भी अधिक वेगसे चलनेवाले घोड़ेके ऊपर सवार होकर जा रहा था। तुलसीदासके समुद्र-तीरपर पहुँचनेके पूर्व ही वहाँ पहुँचकर वह किनारेपर खड़ा हो गया। तुलसीदासको शरीरकी बिल्कुल सुध न थी। उनका मन तो एकमात्र सीतादेवीके उद्धारके विचारमें ही लगा हुआ था। उनके विलक्षण साथी यह पहले-हीसे जानते थे कि तुलसीदास सीधे आकर समुद्रमें कूद पड़ेंगे; इसलिये वह मानो पहलेसे ही वहाँ पहुँचकर समुद्रसे मार्ग देनेको कहने लगे। तुलसीदासके साथीकी धारणा गलत नहीं थी। समुद्रका गम्भीर गर्जन, उसकी उछलती हुई लहरें और शुभ्र फेनका विकट हास्य इनमेंसे कुछ भी तुलसीदासको नहीं दीख पड़ा। दीखता भी कैसे? उनका लक्ष्य ही तो इनके ऊपर न था। वह तो लङ्कामें जाकर रावणको मार श्रीसीताजी-को लाकर श्रीरामचन्द्रजीके साथ उनका मिलाप करवाना चाहते थे।

उनके साथीने उनको वहीं रोकनेका विचार किया। परन्तु वह काम बिना स्थूल आकार धारण किये हो नहीं सकता था। इसलिये आपने मनुष्य-देहके आवरणमें अपनेको ढकनेका निश्चय किया और तुरन्त एक वृद्ध विद्वान् ब्राह्मणका वेश धारणकर पीछेसे तुलसीदासको बार-बार पुकारकर कहने लगे—'अरे! खड़े रहो, खड़े रहो! उतावले होकर समुद्रमें मत कूदो, मत कूदो!'

परन्तु उनकी आवाज तुलसीदासको सुनायी नहीं दी। तुलसीदासका घोड़ा तेजीसे समुद्रकी ओर बढ़ा चला जा रहा था, इससे विप्ररूपधारी साथी विचारमें पड़ गये। पीछे रहनेसे कार्य सिद्ध होनेकी सम्भावना न थी इसलिये उन्होंने उनके आगे—सम्मुख जानेका विचार किया। उन मनोगामीको तुलसीदाससे आगे निकल जानेमें जरा भी देर न लगी। देखते-देखते वह तुलसीदासके सामने पहुँचकर कहने लगे—'अरे भाई! यह क्या करते हो? समुद्रमें कूदकर क्यों प्राण देनेके लिये तैयार हो रहे हो?'

तुलसीदास उनकी ओर बिना देखे ही क्रोधमें भरकर कहने लगे—'अरे, तुम यह क्या कह रहे हो! जगज्जननी सीतादेवीको रावण हर ले जाय और मैं प्राण धारण किये यह दृश्य देखा करूँ? मैं अभी लङ्कामें जाकर रावणका उसके सारे कुटुम्बके साथ नाश करके जानकी माताका उद्धारकर उन्हें जगत्-पिता श्रीरामचन्द्रजीके वामाङ्गमें बैठा दूँगा।'

तुलसीदासके साथीने देख लिया कि वह किसी ऐसे भुलावेमें पड़नेवाले नहीं हैं। तथापि और भी एक-दो प्रयत्न करके देखनेका और इसपर भी यदि वह न समझें तो शीघ्र अपने दर्शन देकर भी उन्हें रोकनेका विचार किया। तत्पश्चात् उन्होंने तुलसीदासको पुकारकर पुनः कहा—'अरे, तुम तो पागल जान पड़ते हो, जान पड़ता है कि तुम्हारी सुध-बुध जाती रही है; लङ्कामें जाकर रावणको तो मारोगे परन्तु पहले यह तो बताओ कि इस समुद्रको कैसे पार करोगे? पागलपन छोड़कर वापस घर लौट जाओ। व्यर्थ ही प्राण देनेसे क्या होगा?'

इतना सुननेपर भी तुलसीदास रुके नहीं। वह चले ही जा रहे हैं, सामने भी नहीं देखते।

अब वृद्ध ब्राह्मण-वेष-धारी भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने भक्तकी दृढ़तापर गद्गद् होकर विचार किया, 'यह मेरा परमभक्त है। यों माननेवाला नहीं है, परन्तु एक बार और भी प्रयत्न करके देखा जाय, नहीं तो पीछे इसको साक्षात्कार कराना ही पड़ेगा।' ऐसा विचार-कर वह तुलसीदासके पास जा पहुँचे और बोले—'वीर! तू धन्य है! धन्य है! तेरी वीरताकी बलिहारी है! परन्तु भाई, तू अब लङ्कामें जाकर क्या करेगा? किसको मारेगा? रावणको मारकर तेरे राम श्रीसीताजीको तो कभीके अपने घर ले आये।'

इतनेपर भी तुलसीदास पीछे न लौटे, उनका लौटनेका मन भी नहीं हुआ। वह पहलेके ही समान चलते हुए कहने लगे—'महाराज! क्षमा करो। मैं तुम्हारी बातपर विश्वास नहीं कर सकता। मुझे वापस लौटानेका व्यर्थ प्रयास क्यों कर रहे हो? चाहे अचलपर्वत चलायमान हो जाय, अग्नि शीतलता धारण कर ले, रातमें सूर्योदय हो जाय, जड पदार्थ बोल उठें और चन्द्रमासे अंगारे झड़ने लगें परन्तु यह निश्चय समझो, कि तुलसीदास यों कदापि नहीं लौट सकता। हाँ, एक उपाय है, यदि मेरे श्रीराम सीताजीको घर ले आये हों तो वे यहीं मेरे सामने प्रकट हो जायँ। मैं यहीं श्रीरामचन्द्रजीके वामभागमें जानकी माताको विराजमान तथा श्रीलक्ष्मणजीको हाथमें धनुष-बाण धारण किये देखूँ। इतना हो जाय तब मैं तुम्हारी बात मानकर घोड़ेको वापस फिरा सकता हूँ।'

भगवान्‌ने देखा कि भगवद्दर्शनके लिये जितनी दृढ़ता और एकाग्रता होनी चाहिये, उतनी तुलसीदास-ने सम्पादन कर ली है। यह दर्शनका अधिकारी हो चुका है। यों विचार करके भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने तुलसीदासको उसके इच्छित स्वरूपमें दर्शन देनेका विचार करके कहा—'तुलसी! तुलसी! देख! तुझको जो देखना है सो देख ले! देख ले!!'—इस-प्रकार कहते हुए भगवान् तुलसीदासको पुकारने लगे।

इन शब्दोंमें बड़ा आकर्षण था । अब तुलसीदाससे इस ओर देखे बिना न रहा गया । वृद्ध ब्राह्मणको एकाएक इसप्रकार श्रीरामचन्द्रजीके रूपमें बदले हुए देखकर उनके आश्चर्यका पार न रहा । वह घोड़ेसे उतरकर बारम्बार लक्ष्मण और सीतासहित श्रीरामचन्द्रजीको प्रणाम करने लगे और नृत्य करते हुए अपने भाग्यको सराहने लगे । आज अपने इष्टदेवके दर्शनसे तुलसीदासके मनमें आनन्द नहीं समाता । वह नाचते हुए पुकार रहे हैं—'अहो ! अहो ! मेरा कैसा धन्य भाग्य ! धन्य भाग्य ! आज मुझे अखिल ब्रह्माण्डके नाथका दर्शन हो गया । अहा ! मुझपर स्वामीकी कितनी बड़ी करुणा है । प्रभु ! कितनी दया ! अहा ! कौन जानता है कि पूर्वजन्ममें मैंने कितना तप किया था ! कितने पुण्यतीर्थोंमें स्नान किया था और कितने दान-धर्मका व्रतानुष्ठान किया था कि जिसके पुण्यप्रभावसे इस जन्ममें आज मुझे श्रीरघुवीरका दर्शन हुआ है ! नहीं, नहीं, पुण्यकर्मोंके फलसे प्रभु-दर्शन नहीं हो सकता । यह तो प्रभु-कृपासे ही होता है । प्रभो ! आपने बड़ी कृपा की । प्रभु ! प्रभु ! धन्य है ! धन्य है ! धन्य है प्रभु ! बलिहारी है ! मैं आपके ही शरणमें हूँ ! मैं आपके ही अधीन हूँ ।'

इसप्रकार कहते हुए तुलसीदास श्रीरामचन्द्रजीके चरणकमलोंमें लोट गये । श्रीभगवान् मुसकराते हुए बोले—'बेटा तुलसीदास ! सच है सकाम पुण्यकर्मोंसे मेरा दर्शन नहीं होता । कामना तो मनुष्यके मनका भ्रम है । भ्रमसे किये हुए कार्यद्वारा यथार्थ वस्तु नहीं मिलती । जो निष्कामभावसे केवल अनन्य भक्तिपूर्वक मेरा भजन करता है उसीको मेरे दर्शन होते हैं । वत्स ! मेरे लिये जब तू अपने-आपको भूलकर अपार महासागरमें आत्मसमर्पण करनेको तैयार हो गया, तब मैं तुझे दर्शन कैसे न दूँ ? तुलसी ! मैं तुझपर बहुत ही प्रसन्न हूँ । अब तेरी इच्छा हो सो माँग ले । मैं निःसन्देह तुझे वही दूँगा ।'

श्रीप्रभुके दिव्य विग्रहका दर्शन करने तथा उनके श्रीमुखके अमृतमय वचनोंको सुननेसे तुलसीदासका मन तृप्त हो गया था । उनकी समस्त इच्छाएँ आप ही पूरी हो गयीं । अब और क्या चाहिये ? वह क्या माँगे ? वह रो पड़े और रोते-रोते श्रीप्रभुको साष्टाङ्ग प्रणामकर कहने लगे—'प्रभु ! दीनदयालु ! वरदानका लोभ देकर क्या मेरी परीक्षा कर रहे हो ? मैं तो गिरा ही पड़ा हूँ, मेरी परीक्षा कैसी प्रभु ! ललचाओ मत ! इतनेपर भी यदि वरदान देना ही हो तो मुझे यही वरदान दो कि सोते-जागते, चलते-फिरते जब कभी आपके दर्शनके लिये मेरा मन व्याकुल हो तभी आपका साक्षात्कार हो । शुद्धि-अशुद्धि अथवा कालाकालका विचार न कर जब मैं स्मरण करूँ, तभी आप सम्मुख प्रकट होकर मुझे कृतार्थ करें । इसके सिवा मुझे और कुछ भी नहीं चाहिये ।

तुलसीदास ! ऐसा ही होगा, ऐसा ही होगा ।' इसप्रकार कहकर प्रभु अन्तर्धान हो गये ।

तुलसीदास भी हृदयमें श्रीहरिको जगाकर जगत्को श्रीहरिकी विभूतिका ज्ञान करानेके लिये तीर्थयात्राको चल पड़े । अनेक तीर्थोंमें घूमते-घामते वह प्रेमधाम श्रीवृन्दावनमें आये । वृन्दावनमें वह वन-वन घूमने लगे । वनके हरिण और मोर उनके पास आकर प्रेमसे खेलने लगते । यह देखकर उनके आनन्दका पार नहीं रहता । उनका मन सदा आनन्दमय रहता और आँखें प्रेमाश्रुसे भींगी रहतीं । व्रजके बालक जब उनके पास आकर ताली बजा-बजाकर इसप्रकार गाते—

**श्यामकुण्ड राधाकुण्ड गिरि-गोवर्द्धन ।**
**मधुर-मधुर वंशी बाजे एई वृन्दावन ॥**

—तो उन्हें बहुत ही आनन्द होता । उन्हें अनुभव होने लगता मानो श्यामसुन्दरकी मुरलीकी

मधुरध्वनि उनके कानोंमें प्रवेशकर अन्तःकरणको जागृत कर रही है।

इसप्रकार भ्रमण करते हुए वह एक दिन किसी कुञ्जमें जा पहुँचे। वहाँके महन्तजीका नाम गोपालदास था। महन्तजी बहुत अच्छे थे। देव-सेवा और अतिथि-सेवामें उनका दृढ़ अनुराग था। साधन-भजनमें भी प्रवीण थे। परन्तु इन सद्गुणोंके होते हुए उनमें एक बड़ा दोष रह गया था। वह दूसरे सम्प्रदायके वैष्णवोंको समान दृष्टिसे नहीं देखते थे और न समान रूपसे उनका आदर-सत्कार ही करते थे। जो 'राधाकृष्ण' कहता हुआ आता उसके लिये उत्तम भोजन तैयार कराया जाता और 'सीताराम' कहनेवालेको सिर्फ रूखा भात और रोटी दी जाती। तुलसीदास वैष्णव तो थे, परन्तु वह श्रीरामभक्त थे। इसलिये वह 'जय राम जय जय सीताराम' कहते हुए कुञ्जमें घुसे। इससे उनको भी प्रसादमें रूखा-सूखा भात और रोटी ही मिली।

पता नहीं, वृन्दावनेश्वरी श्रीराधारानीकी क्या इच्छा थी। गोपालदास उनके राज्यमें रहकर इस-प्रकारकी भेदबुद्धि रक्खें, यह शायद उन्हें ठीक नहीं लगा हो, इसीसे उन्होंने गोपालदासकी बुद्धि शुद्ध करनेके लिये ही अनन्य भक्त तुलसीदासको वहाँ जानेकी प्रेरणा की होगी।

साधारणतः तुलसीदासजी प्रायः उपवास किया करते, इच्छा होनेपर उन्हें जो कुछ मिलता, उसीपर सन्तोषकर वह अपना काम चला लेते थे। इसलिये यह बात नहीं थी कि वह सूखा भात न खा सकें। परन्तु श्रीराधारानीकी प्रेरणासे आज उनसे बोले बिना न रहा गया। वह हँसते-हँसते गोपालदाससे कहने लगे-'महन्तजी महाराज! मुझे क्या यह सूखे भात ही खाने पड़ेंगे? इतना घी, अन्न और दूसरे पदार्थ रखे हैं, ये किसके लिये हैं?

गोपालदासजी बोले-'भाई! जो श्रीराधाकृष्णके नामका कीर्तन करता है उसीके लिये यहाँ उत्तम स्थान और उत्तम भोजनकी व्यवस्था है। दूसरोंको केवल भात और रोटी ही दी जाती है।'

यह सुनकर तुलसीदासको बड़ी हँसी आयी। और वह हँसते-हँसते बोले-'अच्छी बात है महन्तजी! मैं आपके यहाँ 'सीताराम' कहता हुआ ही उत्तम भोजन करूँगा।'

तुलसीदासकी यह बात गोपालदासको बिल्कुल ही नहीं रुची, वह एकाएक क्रोधित हो कहने लगे-'अरे जाओ, जाओ! इतना गर्व अयोध्यामें दिखलाना। हाँ एक बात है, यदि तुम अपने सीतारामको हमें दिखला दो तो समझा जाय कि तुम्हारा गर्व करना अनुचित नहीं है। यों तो तुम-जैसे व्यर्थ गर्व करनेवाले और लम्बी-चौड़ी डींग हाँकनेवाले बहुतेरे साधु आते हैं। केवल डींग हाँकनेसे कुछ नहीं होता।'

महन्तकी बात सुनकर तुलसीदास पहले तो खूब हँसे। फिर बोले-'ठीक, महाराजजी! आप यथार्थ कहते हैं। अच्छा, मुझे एक बार श्रीमन्दिरमें जानेकी अनुमति देंगे?'

महन्त बोले-'क्यों नहीं? एक बार नहीं, हजार बार जा सकते हो। परन्तु तुमको अपना सीताराम हमें दिखाना पड़ेगा। इसके बाद तुम जैसा कहोगे वैसा ही किया जायगा।'

तुलसीदासने इस बार कुछ न कहकर सिर्फ हँस-कर अपनी सम्मति बतलायी। श्रीमन्दिरमें प्रवेश करके उन्होंने मन्दिरका द्वार बन्द कर लिया, तत्पश्चात् वह श्रीराधाकृष्णकी युगलमूर्तिके समीप अपना दुःख निवेदन करने लगे और रोते हुए बोले-'हे नाथ! मुझे दृढ़ निश्चय है कि तुम्हीं कौशल्यानन्दन श्रीदशरथजीके पुत्र हो और तुम्हीं देवकीके पुत्र तथा नन्दनन्दन भी हो।

तुम्हीं महाबलवान् धनुर्धारी श्रीरामचन्द्रजी हो और तुम्हीं इस जगत्को मोहित करनेवाले मुरलीधर श्रीकृष्ण हो। तुम्हीं अनादि, अनन्त जानकीवल्लभ हो और तुम्हीं भक्तोंके जीवनस्वरूप श्रीराधारमण हो। प्रभो! तुम जगत्के मनुष्योंके कल्याणके लिये अनेक रूप धारण करते हो और अनेक प्रकारसे जगत्का प्रतिपालन करते हो। मेरे प्रभु! तुम्हारे-जैसा दयालु कोई भी नहीं। अब मुझपर दया करो और एक बार श्रीरामावतारकी मूर्ति धारणकर अपना प्रबल प्रताप दिखलाओ।'

सच्चे भक्तकी सच्ची प्रार्थना भगवान् कभी अस्वीकार नहीं करते! देखते-ही-देखते श्रीराधाकृष्णकी प्रतिमा श्रीसीतारामजीकी प्रतिमाके रूपमें बदल गयी। उसे देखकर तुलसीदासने अत्यन्त आनन्दपूर्वक—'जय जय सीताराम' कहते हुए मन्दिरका द्वार खोल दिया। इस अद्भुत घटनाको देखकर सब विस्मय-सागरमें डूब गये। महन्तका मुँह फीका पड़ गया। एक भी शब्द उसके मुँहसे न निकल सका। आनन्दित होकर सबने श्रीमूर्तिका दर्शन किया और साष्टाङ्ग दण्डवत्-प्रणाम किया। महन्तकी प्रार्थनासे तुलसीदासने फिर श्रीमन्दिरमें प्रवेश किया और श्रीप्रभुसे पहले-जैसा श्रीराधाकृष्णका रूप धारण करनेकी प्रार्थना की। अविरत अश्रु-प्रवाहसे उनका मुँह तथा वक्षःस्थल भींग गया। तुलसीदास आँखें मूँदकर श्रीप्रभुके चरण-कमलोंमें प्रार्थना करने लगे। कुछ देरके बाद अश्रु-वेग कम होनेपर उन्हें दीख पड़ा, 'अहो! श्रीसीताराम-रूप अब नहीं है, अब तो पहलेके समान श्रीराधा-कृष्ण ही सिंहासनके ऊपर विराजमान हैं। भगवान्-के मुसकराते हुए मुखकमलको देखकर तुलसीदास-को परम आनन्द हुआ। उन्होंने दोनों हाथ उठाकर श्रीप्रभुकी करुणाका जय-जयकार करते हुए मन्दिरके द्वार खोल दिये। श्रीसीतारामकी मूर्तिको पुनः श्री-राधाकृष्णके स्वरूपमें परिणत देखकर गोपालदास और अन्य वैष्णवोंके आनन्दकी सीमा न रही। आनन्दकी अधिकतासे किसीके मुखसे एक शब्द भी न निकल सका। इसी भावमें, इसी मौन स्थितिमें बहुत समय बीत गया। तत्पश्चात् श्रीराधाकृष्णके चरणकमलोंमें प्रणाम करते हुए सब ऊँचे स्वरसे बोल उठे—'प्रभु! प्रभु! तुम्हें प्रणाम है! प्रणाम है! तुम और तुम्हारे भक्त दो नहीं हैं, दोनों एक स्वरूप हैं। हे प्रभु! इस संसारमें जो तुममें और तुम्हारे भक्तोंमें भेद-भाव देखता है, वह बड़ी भूलमें है। हे स्वामी! आज हमने प्रत्यक्ष देख लिया, आज हमें विश्वास हो गया कि भक्तके शरीरमें तुम्हीं विराजमान हो। जय प्रभु! जय, तुम्हारी जय! और तुम्हारे भक्तोंकी जय! जय प्रभु, जय! बलिहारी, प्रभु बलिहारी!'

ऐसा कहकर सभी तुलसीदासके चरणोंमें गिरने लगे। विनयकी आदर्श मूर्ति तुलसीदासने उन सबको यथामति उपदेश दिया और उनसे विदा हो प्रस्थान किया। भक्तको मान-सम्मानका बहुत ही भय रहता है। प्रतिष्ठासे वे सदा डरते हैं। और इसलिये ऐसे स्थानमें वे रहते भी नहीं। तुलसीदास भी इस प्रतिष्ठाके भयसे ही वहाँसे चल दिये। वह कहाँ गये और इसके बाद उनका क्या हुआ, इसका समाचार किसीको न मिला।*

बोलो भक्त और उनके भगवान्की जय!



* ये तुलसीदास श्रीरामचरितमानसके रचयिता गोस्वामी तुलसीदास नहीं हैं।

# विवेक-वाटिका

जिज्ञासु पुरुषको चाहिये कि वह समस्त इन्द्रियोंको मनमें लय करे, मनको व्यष्टि-बुद्धिमें लय करे, व्यष्टि-बुद्धिको महत् यानी समष्टि-बुद्धिमें लय करे और समष्टि-बुद्धिको शान्त आत्मामें लय करे। —उपनिषद्

* * *

जो पुरुष सारी इन्द्रियोंके द्वारोंको रोककर, मनको हृदेशमें स्थिरकर और अपने प्राणोंको मस्तकमें स्थापन करके योग-धारणामें स्थित हो 'ॐ' इस एकाक्षर ब्रह्मको उच्चारण करता हुआ तथा भगवान् श्रीकृष्णको स्मरण करता हुआ शरीर त्यागकर जाता है वह परम गतिको प्राप्त होता है।

— श्रीमद्भगवद्गीता

* * *

जो मनुष्य दूसरोंकी आजीविकाका नाश करते हैं, दूसरोंके घर उजाड़ते हैं, दूसरेकी स्त्रीका उसके पतिसे बिछोह कराते हैं, मित्रोंमें भेद उत्पन्न कराते हैं वे अवश्य ही नरकमें जाते हैं। —महाभारत

* * *

पुत्र, स्त्री, मित्र, भाई और सम्बन्धियोंके मिलनको मुसाफिरोंके मिलनेके समान समझना चाहिये। जैसे नींद छूटनेके साथ ही स्वप्नका भी नाश हो जाता है वैसे ही इस देहके नाश होनेके साथ ही सब सम्बन्धी भी छूट जाते हैं। —श्रीमद्भागवत

* * *

वे सत्यके उपासक महात्मा मुनि धन्य हैं, जिन्हें न किसीसे राग है और न किसीसे द्वेष है, जो सभी प्राणियोंमें समानभाव रखकर सबको समदृष्टिसे देखते हैं।

—वाल्मीकि-रामायण

* * *

जिसका मन विषयोंमें नहीं है, जिसका मन निर्मल है, जिसकी इन्द्रियाँ विकारको प्राप्त नहीं होतीं, उसीका नाम वैष्णव है। —नरसी मेहता

* * *

अपनी स्त्रीके सिवा अन्य स्त्रीसे कोई सम्बन्ध न रक्खे। किसी भी स्त्रीको अपने पास सहसा न रहने दे। अपनी स्त्रीसे भी उचित ही सम्बन्ध रक्खे और चित्तको कभी आसक्त न होने दे। —एकनाथ महाराज.

* * *

धान जबतक सीजता नहीं, तभीतक उग सकता है। लेकिन एक बार भी सीज जानेपर वह नहीं उगता। ऐसे ही जीव एक बार ज्ञानाग्निमें पक गया तो फिर उसे जन्म लेना नहीं पड़ता। जबतक अज्ञान है तभीतक आना-जाना है। —रामकृष्ण परमहंस

* * *

जब विवेकके द्वारा मनकी सारी उपाधियाँ छूट जाती हैं और वैराग्यके उत्पन्न हो जानेसे गृहस्थीका बखेड़ा छूट जाता है तब मनुष्य अन्दर और बाहर दोनों ओरसे मुक्त होकर योगी हो जाता है। —समर्थ रामदास

* * *

जिस क्षण भगवन्नामका स्मरण न हो, वही सबसे बड़ा दुःख है और भगवन्नामका स्मरण होता रहे तो शरीरको चाहे कितना भी क्लेश हो उसे परम सुख ही समझना चाहिये। —यवन हरिदासजी

* * *

तुम्हारे सब सांसारिक बन्धन और सम्बन्ध तुम्हें चिन्ता और दुर्भाग्यके वशमें डालते हैं। उनसे ऊपर उठो। सत्यमें विश्वास करो। ईश्वरसे अपनी एकताका अनुभव करो, बस तुम्हारा निस्तार है। तुम स्वयं मोक्षरूप हो।

—स्वामी रामतीर्थ

* * *

जिस मनुष्यमें ईश्वरका स्मरण करनेकी शक्ति हो, उसको गरीब या दीन न समझकर महान् धनवान् समझो। और जिसके पास यह ऊँची-से-ऊँची और बड़ी-से-बड़ी सम्पत्ति नहीं है, वह चाहे बड़ा भारी बादशाह हो परन्तु असलमें वही गरीब और अनाथ है। —अबुल काशिम

* * *

पिता-माता ईश्वरके प्रतिनिधिस्वरूप हैं, साक्षात् प्रत्यक्ष देवता हैं। पिता-मातामें परमात्मसत्ताकी स्फूर्तिके दर्शन-कर गाढ भक्तिभावसे इनकी सेवा करते रहनेसे भी निश्चय ही मनुष्यको सिद्धि मिल जाती है। —विजयकृष्ण गोस्वामी

* * *

जिनको दूसरोंकी निन्दा करनेमें रस आता है, वे मित्र बनानेकी मीठी कला नहीं जानते। वे फूटका बीज बोकर अपने पुराने मित्रोंको दूर हटा देते हैं। —तिरुवल्लुवर

* * *



अपने लिये अविधिपूर्वक बतलाया है, क्योंकि उन देवताओंद्वारा जो फल मिलता है वह तो श्रीभगवान्‌का ही विधान किया हुआ होता है। *'मयैव विहितान् हि तान्'* और फल उनको अन्तवन्त प्राप्त होता है इसलिये अन्य देवताओंकी सकामोपासना करनेवाला श्रीभगवान्‌के प्रभावको नहीं जानता है। परन्तु फल और आसक्ति छोड़कर भगवान्‌की आज्ञा मानकर निष्कामभावसे देव-पूजा करना भगवान्‌की ही पूजा है। इसीको भगवान् अपनी सात्त्विक और विधिपूर्वक पूजा बताते हैं।

(ख) अन्य देवताओंसे श्रीभगवान्‌का उद्देश्य शास्त्रोक्त देवताओंसे है जिनमें मुख्यतः ३३ हैं—आठ वसु, एकादश रुद्र, द्वादश आदित्य, इन्द्र और प्रजापति। इसके सिवा विश्वेदेवा देवता, अश्विनीकुमार, मरुद्गण आदि और भी बहुत-से शास्त्रोक्त देव हैं। इनमेंसे जिस किसी देवताको परात्पर ब्रह्म मानकर साधक पूजा करता है, उससे भिन्न सारे ही देवता उस साधकके लिये अन्य देवता समझे जाने चाहिये।

(ग) 'माम्' शब्दसे यथार्थतः इस प्रसङ्गमें तो भगवान्‌ने अर्जुनको अपने श्रीकृष्णस्वरूपका ही आदेश दिया है परन्तु श्रीकृष्ण भगवान् राम, विष्णु आदि स्वरूपोंसे और निर्गुण ब्रह्मसे भिन्न न होनेके कारण सभीका समझना चाहिये।

(२) प्रश्न—

(क) वेदान्त-मतमें अनन्यताका भाव *'वासुदेवः सर्वमिति'* और *'सर्वं खल्विदं ब्रह्म'* के अनुसार एक ब्रह्मके सिवा अन्यकी सत्ता ही स्वीकार न कर सर्वत्र परमात्मा-ही-परमात्मा देखना समझमें आता है परन्तु साथ ही द्वैत-मतके *'जीव कि ईश समान'* इत्यादि वचनोंसे जीव-ईश्वरका भेद प्रतीत होता है, अतः अनन्यता किसे कहते हैं?

(ख) शिव या विष्णुके उपासकोंको एक दूसरेके इष्टके प्रति मैत्री, उदासीनता या द्वेष कैसा भाव रखना चाहिये? पार्वतीके ये वचन—

> महादेव अवगुन-भवन, विष्णु सकल गुनधाम।
> जाको मन रम जाहिसों, ताहि ताहिसन काम॥

—से तो शैवकी विष्णुके प्रति पूर्ण उदासीनता प्रकट होती है। ऐसे ही और भी प्रसङ्ग देखनेमें आते हैं।

(ग) गीता अ० १७। १४में *'देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनम्'* को शारीरिक तप कहा है। यहाँ कौन-सी देव-पूजा अभिप्रेत है, नित्य अथवा नैमित्तिक? इस देव-पूजाका स्वरूप क्या है?

(घ) गीताके अनुसार जिस ज्ञानद्वारा एकसे दूसरेमें भेद प्रतीत होता है, वह राजसी ज्ञान है, सात्त्विक नहीं। तो क्या द्वैतमतानुयायियोंका अनन्य भाव राजसी ज्ञानका समर्थक नहीं है?

उत्तर—

(क) वेदान्तके मतानुसार उनका अनन्यताका भाव ठीक ही है और जीव ईश्वरका भेद माननेवाले द्वैतानुयायियोंका कहना भी युक्तियुक्त ही है। परन्तु अर्जुनके प्रति गीतामें जहाँ-जहाँ अनन्य शब्द आया है वह प्रायः भेदकी दृष्टिसे ही प्रतीत होता है। भेदोपासनाके अनुसार अनन्यताका स्वरूप केवल एक अपने स्वामीको ही परम आश्रय, परम गति और सर्वस्व समझकर श्रद्धा, भक्ति और प्रेमपूर्वक निष्कामभावसे निरन्तर उनका स्मरण करना ही है।

(ख) शैव और वैष्णव सबको अपने-अपने इष्टके प्रति अनन्यभाव रखते हुए एक दूसरेके प्रति उदा-

सीनता या द्वेप-भाव न रखकर अपने इष्टदेवकी आज्ञा समझकर पूज्य-भाव ही रखना चाहिये। भगवान् श्रीरामने अपने भक्तोंको शङ्कर-भजनकी आज्ञा दी है। जैसे—

औरौ एक गुपुत मत, सबहिं कहौं कर जोरि।
संकर-भजन बिना नर, भगति न पावहि मोर॥

इसलिये अपने स्वामीकी आज्ञा मानकर उनमें पूज्य-भाव रखना चाहिये। पार्वतीका कहना उस जगह श्रीशिवजीसे विवाहके प्रसङ्गमें है। वैसे प्रसङ्गमें यही कहना उचित है।

(ग) गीता अ० १७। १४ के अनुसार देव-पूजासे शास्त्रानुसार यथाशक्ति नित्य और नैमित्तिक प्राप्त देवताओंकी सभी पूजाएँ शास्त्रकी विधिके अनुसार पोडशोपचारसे करनी चाहिये।

(घ) गीताका राजस ज्ञान सब भूतोंमें पृथक्-पृथक् भाव देखनेका निर्देश करता है परन्तु ईश्वरको पृथक् मानकर जो उपासना की जाती है उसको राजस नहीं कहता, क्योंकि श्रीभगवान्ने स्वयं आज्ञा दी है—

ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजन्तो मामुपासते।
एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम्॥*
(गीता ९। १५)

गो० तुलसीदासजी महाराजने तो इसकी विशेप प्रशंसा की है—

सेवक सेव्य भाव बिनु, भव न तरै उरगारि।

—०—

# मुमुक्षुकी साधना†

(लेखक—पं० श्रीभूपेन्द्रनाथ सान्याल)



हम विषय-भोगोंमें इतने आसक्त हैं कि उनसे सदा दुःख और क्लेश-का अनुभव करनेपर भी हमारा विपयप्रेम किसी प्रकार निवृत्त नहीं होता। सुखके लालची होकर हम विपय-सुखको ही परम सुख मान लेते हैं। किन्तु उससे हम यथार्थ सुखका मुँहतक नहीं देख पाते। भारतीय योगीन्द्र, मुनीन्द्र प्रभृति महापुरुपोंने यह अनुभव किया था कि विषयानुरागसे छूटना ही परम सुखकी सामग्री है। हम सदा सुखके लिये ही प्रयास करते हैं परन्तु यह सुख किसप्रकार प्राप्त किया जा सकता है, इसे न जानकर अनर्थकारी वस्तुओंमें ही सुखको अन्वेपण करनेके लिये दौड़ते हैं—परिणाम यह होता है कि हम और भी दुःख-सागरमें डूब जाते है। प्यासा पथिक जिसप्रकार शीतल जलके लिये व्याकुल हो उठता है, उसी प्रकार अविश्रान्त दुःख-दावाग्निसे दग्ध होकर जीव सांसारिक भोगसुखसे विमुख होकर *'येनाहं नामृतास्यां किमहं तेन कुर्याम्'* कहकर रो उठता है। यह व्याकुलता ही उसे भक्ति-मुक्तिके शुभ-शीतल जाह्नवीफेनधाराके सुन्दर बालुका-तटके समीप पहुँचाती है। क्रमशः सज्जनोंकी सङ्गतिसे किञ्चित् ज्ञान और वैराग्यका उदय होनेपर संसारके सम्पूर्ण सुख त्याग करनेयोग्य जान पड़ते हैं; तब संसार-सुखसे अतीत एक अनिर्वचनीय परमानन्दके लिये मन और प्राण व्याँध

* यहाँ साधक ईश्वरको एकदेशीय न मानकर सर्वव्यापक समझता है और उन्हें सब भूतोंमें व्यापक देखता हुआ ही उनकी एकदेशमें पूजा करता है; केवल अपनेको उनसे पृथक् मानता है।

† गीताप्रेस, गोरखपुरसे प्रकाशित दिनचर्या नामक पुस्तकसे उद्धृत।

तोड़कर निकल भागना चाहते हैं; इसी समय साधु-महात्माओंकी कृपा होती है। उनकी कृपासे ही हम यथार्थ भावसे मुमुक्षु-अवस्थाको प्राप्त करते हैं। मुमुक्षुत्वके लिये जिन-जिन बातोंकी आवश्यकता है वे नीचे लिखी जाती हैं—

'विचार, वैराग्य, धैर्य और सन्तोष—इन चारोंका आदरपूर्वक सेवन मुमुक्षु, भक्तिकी इच्छा रखनेवाले और शुभकामी प्रत्येक व्यक्तिको करना चाहिये। हमारे लिये भगवान्‌ने जो कुछ विधान किया है, उसीमें हम सन्तुष्ट रहें, कभी उससे असन्तोष प्रकाशित न करें। दुःख-क्लेश जो कुछ भी सामने आवें हम उनसे कभी घबरायें नहीं। वैराग्य हमारे चित्तको इष्टानिष्टजनित सुख-दुःखसे उदासीन बनाये रक्खे। हम सर्वदा ही आत्मविचार करें। इन्द्रियसुखमें क्यों प्रवृत्ति होती है? विषय-भोगमें लालसा क्यों उत्पन्न होती है? ये इन्द्रियोंके विषय क्या हैं? इनमें वस्तुतः कोई लोभनीय पदार्थ है या नहीं? हमारे अन्दर विषय-भोग कौन करता है? इन सब सुख-दुःखोंका कारण क्या है?' इत्यादि प्रश्नोंपर विचार करनेसे हम क्रमशः अध्यात्ममार्गपर आरूढ़ हो जाते हैं। जो इसप्रकार विचारपरायण रहते हैं उन्हें सुख-दुःख विचलित नहीं करते। इसके बाद धैर्य होता है। वैराग्यके प्रभावसे हेय पदार्थोंमें अनास्था हो जानेपर सुख-दुःखादिसे हमारा धीरज नहीं टूट सकता। जो कुछ होता है वह परमात्माकी इच्छासे होता है और वह ठीक ही होता है—ऐसा समझ लेनेपर असन्तोषकी आग हमें कभी जला नहीं सकती।

## नैतिक चरित्र-बल

जिनमें चरित्र-बल नहीं होता वे ही संसारमें सबसे अधिक क्लेश पाते हैं। चरित्र-बल नहीं रहनेसे हम किसी भी महान् कर्मको करनेमें समर्थ नहीं होंगे। झूठ बोलना, लोगोंको ठगना एवं कर्त्तव्य-कर्ममें अनिच्छा होना—ये सब दुर्बल-चित्तके लक्षण हैं। नैतिक बल ही चरित्र-बल है। जिसके पास यह बल नहीं है वह पशुसे भी हीनतर कार्य करनेमें सङ्कोच नहीं करता। जगत्‌में शान्ति और कल्याणकी स्थापनामें इनके-जैसा शत्रु और कोई नहीं है। सत्य, त्याग और सेवा इन तीनोंके द्वारा ही मनुष्यके चरित्र-बलकी वृद्धि होती है। इसीके लिये यम-नियमादिकी साधना की जाती है। अन्य गुणोंसे सम्पन्न होनेपर भी यम-नियमसे हीन उच्छृङ्खल मनुष्य संसारमें प्रतिष्ठा या धर्मको प्राप्त नहीं कर सकता। यम-नियमशील चरित्रवान् पुरुष यदि निरहङ्कार हो सके तो वह इनके सारे फलोंको प्राप्तकर कृतार्थ हो जाता है।

शुभ कर्म करके अहङ्कार नहीं करना चाहिये क्योंकि हम जो कुछ करते हैं, उससे हमारा ही तो मङ्गल होता है, इसके अतिरिक्त तो कुछ नहीं करते। दूसरोंकी त्रुटि और दोषको क्षमा करना चाहिये। दरिद्र, अस्वस्थ और पीड़ित मनुष्यको आश्रय देना चाहिये। कोई कितना ही दरिद्र हो, पापी हो, किसीसे घृणा नहीं करनी चाहिये। पापीसे घृणा न करके उसे अन्धेके समान मार्ग भूला हुआ जानकर उसके प्रति दयादृष्टि करनी चाहिये एवं मित्रभावसे उसे धर्मका सुन्दर पथ दिखा देना चाहिये।

हमारे हृदय-देवता सबके अन्दर समभावसे विराजमान हैं—इस बातको भूल जानेपर हम न किसीसे प्रेम कर सकते हैं और न हमसे सेवा ही हो सकती है। लाभ-हानिका विचार करनेसे ही स्वार्थपरता आ जाती है। स्वार्थपरताके रहते प्रेम कभी पुष्ट नहीं हो सकता। जो कुछ आमदनी हो, उसका कुछ अंश परोपकारमें व्यय करना चाहिये। भगवान् जिस-प्रकार सबके आश्रय हैं, भगवद्भक्त और ज्ञानीको भी उसी प्रकार सबका आश्रयस्थानीय होना चाहिये।

जिसमें सब मनुष्य सत्-मार्गपर चलें, शुभ कर्मोंका अनुष्ठान करें, इसके लिये हमें विशेष लक्ष्य रखना उचित है। हमें यह जानना चाहिये कि हमारे चारों ओरके सब लोग जबतक उन्नत न हों तबतक हमारी व्यक्तिगत उन्नतिका कोई विशेष मूल्य नहीं है। हमारे चारों ओरके जनसमूहकी उन्नतिमें ही हमारी यथार्थ उन्नति है। सबको छोड़कर अकेले हम कुछ भी नहीं हैं। वास्तवमें सम्पूर्ण जगत्के वर्तमान एवं अतीत युग-युगान्तरके कर्मफलोंसे क्या हम सब बँधे हुए नहीं हैं? एक मनुष्यकी दुष्कृतिका फल क्या हम सब लोग मिलकर नहीं भोगते हैं? क्योंकि किसीको भी छोड़कर हम अकेले पूर्ण नहीं हैं। इसीलिये इस विशाल जनसमूहके समस्त पाप-पुण्योंने हमको बाँध रक्खा है। हमारी उन्नति सबकी उन्नतिके साथ ही होगी। अतः जो जितना भी सत्कर्म करेंगे या पुण्य-कर्ममें सहायता करेंगे, वे उसे विश्व-मानवके लिये ही करेंगे, केवल अपने ही लिये नहीं। क्योंकि 'महात्मा' ही 'सर्वभूतात्मा' है। शरीरके किसी अंशमें जब कभी कोई फोड़ा या किसी प्रकारके सुख-स्पर्शका अनुभव होता है, उस समय जिसप्रकार सर्वाङ्गको ही दुःख-सुखका भोग होता है उसी प्रकार प्रत्येक जीवके पाप-पुण्य, सुख-दुःख हम सबको मिलकर ही भोग करने पड़ते हैं; अतः आलस्यहीन होकर केवल अपनी जाति और अपने लोगोंके लिये ही नहीं, विश्वके समस्त मानव-जाति और जीवमात्रके लिये ही मङ्गल-कामना करनी होगी। पर-निन्दा और पर-चर्चा करनेकी अभिलाषा दुर्बल और मलिन-चित्तकी पहचान है। परन्तु पर-निन्दा और पर-चर्चामें ही हमारा विशेष उत्साह दिखायी पड़ता है। जो समय हम पर-चर्चामें बिताते हैं, वह यदि सत्-आलोचनामें बितावें तो उससे उन्नतिके मार्गमें हम विशेषरूपसे अग्रसर हो सकते हैं।

आलस्य, दीर्घसूत्रता और विशृङ्खलता आत्मोन्नतिमें विघ्न हैं। इन सबको प्राणपणसे छोड़ना होगा। जिनको इतर श्रेणीके कहकर हम घृणा करते हैं, उनमें जिससे सत्-शिक्षा और ज्ञानका उदय हो उसके लिये हमें अत्यन्त यत्न करना आवश्यक है। किसीको कोई अन्याय करते देखकर उसे सावधान कर देना उचित है। जो जीवके मङ्गलके लिये कर्म करते हैं, उनमें यदि कोई आकस्मिक त्रुटि आ जाय तो उसका ढिंढोरा पीटना उचित नहीं। सबका यथायोग्य सम्मान करते हुए शिक्षा देना उचित है। सत्पुरुषोंका सम्मान करना सीखे बिना किसी जातिकी उन्नति असम्भव है, किन्तु किसीकी खुशामद भी नहीं करनी चाहिये। बहुत बोलना भी अच्छा नहीं, बहुत बोलनेसे ही अनावश्यक बातें निकल जाती हैं। लोगोंके साथ बातचीत करते समय या व्यवहारमें भद्रताकी सीमाका उल्लङ्घन करना उचित नहीं। शुभकामी पुरुषके लिये किसी गन्दे विषयकी आलोचना करना अत्यन्त निन्दनीय है। चार भले आदमियोंमें हम जो शब्द उच्चारण नहीं कर सकते, उसकी मनमें भी आलोचना करना ठीक नहीं है।

किसीकी सहायता करनेके लिये कमर कसकर बाजारमें बैठनेकी आवश्यकता नहीं है। जब किसीकी सहायता करनी आवश्यक हो तब विचारपूर्वक भयरहित हो प्राणपणसे उसकी सहायता करनी चाहिये। तब अपने लिये विचारने और चिन्ता करनेकी कोई आवश्यकता नहीं। अपनी ओर देखोगे तो कभी किसीकी सहायता नहीं कर सकोगे। भगवान् हमसे माँग रहे हैं, ऐसा विचारकर सहायता करनी चाहिये। इसप्रकारका निःस्वार्थ परोपकार ही भगवान्की यथार्थ पूजा है। भगवान्की किसी प्रतिमूर्तिके सामने जब हम किसी वस्तुको निवेदन करते हैं, तब वह उसे ग्रहण करते हैं या नहीं—इसे

तोड़कर निकल भागना चाहते हैं, इसी समय साधु-महात्माओंकी कृपा होती है। उनकी कृपासे ही हम यथार्थ भावसे मुमुक्षु अवस्थाको प्राप्त करते हैं। मुमुक्षुत्वके लिये जिन जिन बातोंकी आवश्यकता है वे नीचे लिखी जाती हैं—

'विचार, वैराग्य, धैर्य ओर सन्तोष—इन चारोंका आदरपूर्वक सेवन मुमुक्षु, भक्तिकी इच्छा रखनेवाले और शुभकामी प्रत्येक व्यक्तिको करना चाहिये। हमारे लिये भगवान्‌ने जो कुछ विधान किया है, उसीमें हम सन्तुष्ट रहें, कभी उससे असन्तोष प्रकाशित न करें। दुःख क्लेश जो कुछ भी सामने आवें हम उनसे कभी घबरायें नहीं। वैराग्य हमारे चित्तको इष्टानिष्टजनित सुख दुःखसे उदासीन बनाये रक्खे। हम सर्वदा ही आत्मविचार करें। इन्द्रियसुखमें क्यों प्रवृत्ति होती है? विषय भोगमें लालसा क्यों उत्पन्न होती है? ये इन्द्रियोंके विषय क्या हैं? इनमें वस्तुतः कोई लोभनीय पदार्थ है या नहीं? हमारे अन्दर विषय भोग कौन करता हे? इन सब सुख दुःखोंका कारण क्या है?' इत्यादि प्रश्नोंपर विचार करनेसे हम क्रमशः अध्यात्ममार्गपर आरूढ हो जाते हैं। जो इसप्रकार विचारपरायण रहते हैं उन्हें सुख-दुःख विचलित नहीं करते। इसके बाद धैर्य होता है। वैराग्यके प्रभावसे हेय पदार्थोंमें अनास्था हो जानेपर सुख-दुःखादिसे हमारा धीरज नहीं टूट सकता। जो कुछ होता है वह परमात्माकी इच्छासे होता है और वह ठीक ही होता है—ऐसा समझ लेनेपर असन्तोषकी आग हमें कभी जला नहीं सकती।

## नैतिक चरित्र-बल

जिनमें चरित्र-बल नहीं होता वे ही संसारमें सबसे अधिक क्लेश पाते हैं। चरित्र-बल नहीं रहनेसे हम किसी भी महान् कर्मको करनेमें समर्थ नहीं होंगे। झूठ बोलना, लोगोंको ठगना एवं कर्त्तव्य-कर्ममें अनिच्छा होना—ये सब दुर्बल चित्तके लक्षण हैं। नैतिक बल ही चरित्र बल है। जिसके पास यह बल नहीं है वह पशुसे भी हीनतर कार्य करनेमें सङ्कोच नहीं करता। जगत्‌में शान्ति और कल्याणकी स्थापनामें इनके-जैसा शत्रु और कोई नहीं है। सत्य, त्याग और सेवा इन तीनोंके द्वारा ही मनुष्यके चरित्र-बलकी वृद्धि होती है। इसीके लिये यम नियमादिकी साधना की जाती है। अन्य गुणोंसे सम्पन्न होनेपर भी यम नियमसे हीन उच्छृङ्खल मनुष्य संसारमें प्रतिष्ठा या धर्मको प्राप्त नहीं कर सकता। यम नियमशील चरित्रवान् पुरुष यदि निरहङ्कार हो सके तो वह इनके सारे फलोंको प्राप्तकर कृतार्थ हो जाता है।

शुभ कर्म करके अहङ्कार नहीं करना चाहिये क्योंकि हम जो कुछ करते हैं, उससे हमारा ही तो मङ्गल होता है, इसके अतिरिक्त तो कुछ नहीं करते। दूसरोंकी त्रुटि और दोषको क्षमा करना चाहिये। दरिद्र, अस्वस्थ और पीडित मनुष्यको आश्रय देना चाहिये। कोई कितना ही दरिद्र हो, पापी हो, किसीसे घृणा नहीं करनी चाहिये। पापीसे घृणा न करके उसे अन्धेके समान मार्ग भूला हुआ जानकर उसके प्रति दयादृष्टि करनी चाहिये एवं मित्रभावसे उसे धर्मका सुन्दर पथ दिखा देना चाहिये।

हमारे हृदय-देवता सबके अन्दर समभावसे विराजमान हैं—इस बातको भूल जानेपर हम न किसीसे प्रेम कर सकते हैं और न हमसे सेवा ही हो सकती है। लाभ हानिका विचार करनेसे ही स्वार्थपरता आ जाती है। स्वार्थपरताके रहते प्रेम कभी पुष्ट नहीं हो सकता। जो कुछ आमदनी हो, उसका कुछ अंश परोपकारमें व्यय करना चाहिये। भगवान् जिस-प्रकार सबके आश्रय हैं, भगवद्भक्त और ज्ञानीको भी उसी प्रकार सबका आश्रयस्थानीय होना चाहिये।

जिसमें सब मनुष्य सत्-मार्गपर चलें, शुभ कर्मों-का अनुष्ठान करें, इसके लिये हमें विशेष लक्ष्य रखना उचित है। हमें यह जानना चाहिये कि हमारे चारों ओरके सब लोग जबतक उन्नत न हों तबतक हमारी व्यक्तिगत उन्नतिका कोई विशेष मूल्य नहीं है। हमारे चारों ओरके जनसमूहकी उन्नतिमें ही हमारी यथार्थ उन्नति है। सबको छोड़कर अकेले हम कुछ भी नहीं हैं। वास्तवमें सम्पूर्ण जगत्के वर्तमान एवं अतीत युग-युगान्तरके कर्मफलोंसे क्या हम सब बँधे हुए नहीं हैं? एक मनुष्यकी दुष्कृतिका फल क्या हम सब लोग मिलकर नहीं भोगते हैं? क्योंकि किसीको भी छोड़कर हम अकेले पूर्ण नहीं हैं। इसीलिये इस विशाल जनसमूहके समस्त पाप-पुण्योंने हमको बाँध रक्खा है। हमारी उन्नति सबकी उन्नतिके साथ ही होगी। अतः जो जितना भी सत्कर्म करेंगे या पुण्य-कर्ममें सहायता करेंगे, वे उसे विश्व-मानवके लिये ही करेंगे, केवल अपने ही लिये नहीं। क्योंकि 'महात्मा' ही 'सर्वभूतात्मा' है। शरीरके किसी अंशमें जब कभी कोई फोड़ा या किसी प्रकारके सुख-स्पर्शका अनुभव होता है, उस समय जिसप्रकार सर्वाङ्गको ही दुःख-सुखका भोग होता है उसी प्रकार प्रत्येक जीवके पाप-पुण्य, सुख-दुःख हम सबको मिलकर ही भोग करने पड़ते हैं; अतः आलस्यहीन होकर केवल अपनी जाति और अपने लोगोंके लिये ही नहीं, विश्वके समस्त मानव-जाति और जीवमात्रके लिये ही मङ्गल-कामना करनी होगी। पर-निन्दा और पर-चर्चा करनेकी अभिलाषा दुर्बल और मलिन-चित्तकी पहचान है। परन्तु पर-निन्दा और पर-चर्चामें ही हमारा विशेष उत्साह दिखायी पड़ता है। जो समय हम पर-चर्चामें बिताते हैं, वह यदि सत्-आलोचनामें बितावें तो उससे उन्नतिके मार्गमें हम विशेषरूपसे अग्रसर हो सकते हैं।

आलस्य, दीर्घसूत्रता और विशृङ्खलता आत्मोन्नतिमें विघ्न हैं। इन सबको प्राणपणसे छोड़ना होगा। जिनको इतर श्रेणीके कहकर हम घृणा करते हैं, उनमें जिससे सत्-शिक्षा और ज्ञानका उदय हो उसके लिये हमें अत्यन्त यत्न करना आवश्यक है। किसीको कोई अन्याय करते देखकर उसे सावधान कर देना उचित है। जो जीवके मङ्गलके लिये कर्म करते हैं, उनमें यदि कोई आकस्मिक त्रुटि आ जाय तो उसका ढिंढोरा पीटना उचित नहीं। सबका यथायोग्य सम्मान करते हुए शिक्षा देना उचित है। सत्पुरुषोंका सम्मान करना सीखे बिना किसी जातिकी उन्नति असम्भव है, किन्तु किसीकी खुशामद भी नहीं करनी चाहिये। बहुत बोलना भी अच्छा नहीं, बहुत बोलनेसे ही अनावश्यक बातें निकल जाती हैं। लोगोंके साथ बातचीत करते समय या व्यवहारमें भद्रताकी सीमाका उल्लङ्घन करना उचित नहीं। शुभकामी पुरुषके लिये किसी गन्दे विषयकी आलोचना करना अत्यन्त निन्दनीय है। चार भले आदमियोंमें हम जो शब्द उच्चारण नहीं कर सकते, उसकी मनमें भी आलोचना करना ठीक नहीं है।

किसीकी सहायता करनेके लिये कमर कसकर बाजारमें बैठनेकी आवश्यकता नहीं है। जब किसीकी सहायता करनी आवश्यक हो तब विचारपूर्वक भयरहित हो प्राणपणसे उसकी सहायता करनी चाहिये। तब अपने लिये विचारने और चिन्ता करनेकी कोई आवश्यकता नहीं। अपनी ओर देखोगे तो कभी किसीकी सहायता नहीं कर सकोगे। भगवान् हमसे माँग रहे हैं, ऐसा विचारकर सहायता करनी चाहिये। इसप्रकारका निःस्वार्थ परोपकार ही भगवान्की यथार्थ पूजा है। भगवान्की किसी प्रतिमूर्तिके सामने जब हम किसी वस्तुको निवेदन करते हैं, तब वह उसे ग्रहण करते हैं या नहीं—

हम समझ नहीं सकते। अवश्य ही समस्त वस्तुएँ ही जब उसीकी हैं तो भी उसे निवेदन करके ही हमें उनका ग्रहण करना उचित है, परन्तु उसे नाममात्र-को दिखाकर, लोभयुक्त चित्तसे जब हम सारी-की-सारी चीजें ले लेते हैं तब उसे प्रसाद समझनेमें शायद भूल होती है। क्योंकि इस अवसरपर हम त्याग कुछ भी नहीं करते। हम देवताको जो समर्पण करते हैं वह दुर्भाग्यवश हो या सौभाग्यवश, सारा का सारा ही वापस ले लेते हैं, परन्तु जहाँ वह सचमुच ही ग्रहण करनेके लिये हमारी ओर हाथ बढाये हुए हैं, जहाँ दान करते समय सचमुच हमें कुछ त्याग करना पडता है वहाँ यदि हम दान कर सकें, विनीत अन्त.करणसे हम अपने भक्ति-अर्घ्यको निवेदन कर सकें, तभी हमारा पूजा करना सार्थक होता है। जहाँ दुर्भिक्ष है वहाँ भगवान् अन्न चाहते हैं, जहाँ रोगपीड़ित है वहाँ प्रभु सेवा-शुश्रूषा चाहते हैं, जहाँ गृहहीन हतभाग्य इधर-उधर रोते-फिरते हैं वहाँ वे आश्रय भिक्षा करते हैं; एव जहाँ वस्त्रहीन दरिद्र लज्जा निवारण करनेमें असमर्थ है, वहाँ प्रभु वस्त्रके लिये हाथ फैलाते हैं। यदि हम इस सर्वभूतस्थित भगवान्‌की पूजा नहीं कर सकते तो अन्य पूजाएँ वृथा आडम्बरमात्र हैं।

तथापि भगवान्‌को कोई किसी भी भावसे पूजे, उससे द्वेष नहीं करना चाहिये।

## मानसिक उन्नति

मन यथार्थ ही दर्पणके समान है, इसीमें आत्मा-का प्रतिबिम्ब झलकता है। मनके द्वारा हम जो कुछ करते हैं वह सभी आत्माका ही कार्य माना जा सकता है। मनमें ही भाँति-भाँतिकी चिन्ताएँ उत्पन्न होती हैं। चिन्ता-शक्तिका प्रभाव अत्यन्त आश्चर्य-जनक और अचिन्तनीय है। हमारी सुचिन्ता या कुचिन्ता, तनिक भी नष्ट नहीं होती, सब इसी आकाशमें विद्यमान रहती है। सुचिन्ता दूसरी सुचिन्ताओंको तथा कुचिन्ता दूसरी कुचिन्ताओंको आकर्षित करती है। हम कुचिन्ताका पोषण करके उसके विषाक्त बीजाणुओंको इस विश्वमें फेला देते हैं। और वे बीजाणु सक्रामक रोगकी भाँति दूसरे मनुष्योंके मनमें प्रवेश करते हैं। अत जब इसमें इतना बडा दायित्व है तब कुचिन्ताका पोषण करना कितना बडा पाप है, इस बातपर बारम्बार विचार करके चिन्ताको संयत करना कर्तव्य है। यदि हम एक दिन भी अपने या दूसरेके चरित्र सशोधनका विचार करते हैं अथवा किसीका हित चिन्तन करते हैं या अन्य किसी शुभ कर्मकी कल्पना करते हैं तो वह भी नष्ट होनेकी नहीं है। इसलिये दिनभरमें क्षणकालके लिये भी हमें किसी-न किसी सच्चिन्तनमें मनको लगाये रखना उचित है।

बाहर ससारमें लोग अनेक बातें करते हैं, अनेक कार्य करते हैं, उनसे मनको विचलित नहीं होने देना चाहिये। समयका स्रोत तुम्हारे चित्तको बहा न ले जाय। जब जो कार्य करो, मनको खूब दृढ़ता-पूर्वक उसमें लगाये रक्खो। मनमें इधर-उधरके विचार इच्छानुसार आ-जा न सकें। दुश्चिन्ताओंको बार-बार मनसे हटानेके लिये बडे धैर्यकी आवश्यकता है, परन्तु उस धैर्यद्वारा मनसे कुचिन्ताओंके एकबारगी भगाये बिना अध्यात्मज्ञानका विकसित होना भी सम्भव नहीं। व्यर्थ विचार मनमें उठते ही उसे पकड लो और उसी क्षण उसे मनसे दूर करनेकी चेष्टा करो। अच्छी-अच्छी पुस्तकें और अच्छे अच्छे लेख प्रतिदिन पढ़ो एव उनमें आये हुए विषयोंपर चिन्तन और विचार करो। इससे मनकी दृढ़ता बढ़ेगी एवं समय-समयपर यथार्थ सत्यका ज्ञान होगा। आश्वासनवाणी सुननेको मिलेगी। उपनिषद्, मनुस्मृति, महाभारत,

रामायण, भागवत विशेषतः भगवद्गीताका प्रतिदिन श्रद्धाके साथ पाठ करनेसे उनके निगूढ़ अर्थ स्वतः ही तुम्हारे सामने प्रकट हो जायँगे। त्याग और प्रेमके द्वारा ही यथार्थ मानसिक उन्नति होती है, इसको विशेषरूपसे जान रखना चाहिये।

## आध्यात्मिक उन्नति

तुम्हारा आत्मा स्वभावसे ही पवित्र, निर्मल और शान्तिपूर्ण है, इस बातकी बार-बार मनमें धारणा करते हुए आत्माका ध्यान करनेकी चेष्टा करनी चाहिये। विषयके संसर्गसे आत्मा कलुषित-सा जान पड़ता है किन्तु वह स्वयं शुद्ध और अपापविद्ध है। वासनाके द्वारा विक्षुब्ध मन अत्यन्त अधीर और अस्थिर होकर सुख-दुःखादि अवस्थाको प्रकट करता है और इसी कारण आत्मा भी सुख-दुःखधर्मी जान पड़ता है। मनकी यह अस्थिरता जबतक रहती है, तबतक आत्माका निष्कलङ्क स्वरूप प्रकट नहीं होता। '*ज्ञानशक्तेर्मलं विद्यात् अस्थैर्यं तेन चाज्ञता*' अस्थिरता ही ज्ञान-शक्तिका मल है अर्थात् हमारी जो अज्ञता है अथवा हम जो तत्त्वको जान नहीं पाते, इसका कारण अस्थिरता या मनकी चञ्चलता ही है। इसलिये प्रतिदिन थोड़े समयके लिये भी मनको स्थिर करनेकी चेष्टा करनी चाहिये। वायुरहित स्थानमें जैसे दीपक स्थिर रहता है वैसे ही मनको बाह्य विषयोंसे लौटाकर आत्मामें निश्चल करना चाहिये। चित्तकी इसी प्रकारकी एकाग्र, अचञ्चल अवस्थामें आत्माकी सुनिर्मल ज्योति प्रदीप्त हो उठती है।

जिसप्रकार दिनमें अनेकों कर्म करके हम रात्रिमें विश्राम करते हैं, वैसे ही विषय-चिन्तामें सर्वदा लगे हुए मनको एक बार चिन्ताशून्य कर विरामसागरमें डुबो देना होगा। प्रतिदिन थोड़ा-थोड़ा प्रयत्न करनेसे इसप्रकारकी स्थिर अवस्थाका प्राप्त करना कठिन नहीं है। चित्त स्थिर होनेपर ही भगवत्प्रसादकी प्राप्ति होती है एवं भगवत्प्रसादमें ही समस्त दुःखोंका विराम होता है। '*प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते*' प्रसादकी प्राप्तिके लिये चित्तको भगवद्भावमय कर डालना होगा एवं इसीके लिये प्रतिदिन भगवदालोचना, निर्जनमें ध्यान, परमार्थ-विचार, नाम-संकीर्तन और जपादिके अभ्यासकी आवश्यकता है। किन्तु इसमें चित्तको पूर्णरूपसे लगाना पड़ेगा। केवल बेगार काटनेसे ही कुछ विशेष फल प्राप्त नहीं हो सकता। पता नहीं, कब हमारे कर्म क्षय हों? कब हमारा चित्त प्रेमयुक्त होकर प्रभुका स्मरण करेगा और कब हम प्रभुके सुशीतल पदच्छायामें चिर-विश्राम प्राप्त कर सकेंगे? किन्तु उनके आनन्दघन ज्योतिर्मय स्वरूपके प्रत्यक्ष किये बिना हमारे कर्मोंका नाश नहीं होगा, हृदयग्रन्थि भी नहीं टूटेगी। करुणामय भगवान् हमपर कृपा करनेके लिये तैयार हैं। क्या हमलोग एक बार आँखें खोलकर नहीं देखेंगे? कब हम अपने समस्त कर्मोंके बोझको उनके चरण-कमलोंमें निवेदनकर निश्चिन्त चित्तसे उस प्रेममयका गुणगान करके अपने जन्म-जीवनको सफल करेंगे? सुनो, भगवान् कह रहे हैं—

**सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।**
**अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥**
**सर्वकर्माण्यपि सदा कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः।**
**मत्प्रसादादवाप्नोति शाश्वतं पदमव्ययम्॥**
**भोक्तारं यज्ञतपसां सर्वलोकमहेश्वरम्।**
**सुहृदं सर्वभूतानां ज्ञात्वा मां शान्तिमृच्छति॥**



# भक्त-गाथा

## भक्त दानसाय

(लेखक—बाबा श्रीरामेश्वरदासजी वेदी)

भक्तोंकी अपार महिमा है। उनकी लीला वे ही समझ सकते हैं जिन्होंने कभी उस पतितपावन प्रभुकी झाँकी देख पायी है। भगवद्भक्तोंसे ही साधारण मनुष्यको भगवान्‌की झलक मिलती है। आज मैं पाठकोंको एक ऐसे भक्तकी कथा सुनाना चाहता हूँ जिन्होंने अपनेको परमात्मा-मय बना डाला था। उनका नाम भगत दानसाय था। आपका जन्म अडंगपुर ग्राममें हुआ था।आपके माता-पिता अकस्मात् छोटी उम्रमें ही मर गये। तबसे आपकी बुआजीने बड़ी सावधानीसे इनका पालन-पोषण किया था, परन्तु यह सहारा भी शीघ्र उठ गया। जिस समय भगतजीकी बुआ मरीं उस समय इनकी आयु १७ वर्षकी थी। आपके मनपर इस घटनाका बहुत प्रभाव पड़ा। और हृदयमें सच्चे संरक्षक और नित्य आधारकी प्राप्तिकी कामनाका अङ्कुर फूटा। कुछ दिनों बाद आपने एक जमींदारके यहाँ नौकरी कर ली और वहाँ आप गौएँ चरानेके काममें नियुक्त किये गये। आपने बड़ी ही ईमानदारीके साथ अपना कार्य-भार सँभाला। इसके साथ-ही-साथ जहाँ और ग्वाले व्यर्थकी बातोंमें समय बिताते थे वहाँ आप पेड़के नीचे बैठकर भगवद्भक्तिके भाँति-भाँतिके भजन गाया करते थे।



एक बार ऐसा हुआ कि आपकी गाय एक खेतमें चली गयी। इसपर खेतके स्वामीने आकर इनकी कमरमें एक सोटा जमा दिया और झिड़ककर कहा कि तू यहाँ ढोंग रचे बैठा है उधर गायोंने मेरा खेत नष्ट कर दिया। इसपर दानसायको अत्यन्त ग्लानि हुई और वह अपनी भूलके प्रायश्चित्त-स्वरूप अगले दिनभर नदीमें एक पैरसे खड़े रहे। और रातको भी उन्होंने वहीं रहनेका निश्चय किया। जिसपर सब लोगोंने बहुत समझाया-बुझाया, पर ये अपने निश्चयपर दृढ़ रहे। उन्होंने वह शीतभरी रात्रि उसी नालेमें खड़े-खड़े व्यतीत कर दी। अगले दिन प्रातःकाल जब उस खेतवालेको यह सब हाल मालूम हुआ तो उसे बड़ा पश्चात्ताप हुआ। उसने अति विनीतभावसे इनसे क्षमा-याचना की।

इन्होंने कहा, भाई ! मैं जानता हूँ कि किसानको अपनी खेती कितनी प्यारी होती है। इसलिये मुझे इस व्यवहारके प्रति कोई शिकायत नहीं है; मैंने तो अपनी ही भूलका सुधार किया है। खेतवालेपर इनकी इस वृत्तिका बड़ा प्रभाव पड़ा। उसने इन्हें एक बछिया दान दी।

कुछ दिन बाद दानसायने नौकरी छोड़ दी और जङ्गलमें एक कुटिया बनाकर अपना और अपनी गौका पेट पालने लगे। गाँवमें एक पण्डितजी रहा करते थे, उनसे थोड़ा-सा अक्षराभ्यास करके इन्होंने रामायण पढ़ ली और उसीमें दिनभर मस्त रहने लगे। जब आप रामायणका पाठ करते तो गौ आकर सामने माथा टेक देती और भगतजी भी उसके सींगोंपर रामायण रखकर निरन्तर घण्टों पाठ किया करते। आसपाससे भी कुछ लोग सुनने आ जाते जिससे वहाँ अच्छा सत्सङ्ग हो जाता था। यह अच्छे स्वार्थत्यागी थे। यदि क्षुधानिवृत्तिके पश्चात् भोगादि सामग्री दक्षिणामें आती तो पहले तो लेते ही नहीं और यदि लेते भी तो वह बन्दरों या गौओंको खिला देते। कहते कि मैं तो उतना ही अन्न चाहता हूँ जो आजके लिये हो जाय, कलके लिये भगवान् कल देंगे। संग्रह करके क्या होगा? अपनी गौ तकपर यह अपना पूर्ण स्वामित्व नहीं मानते थे। उससे जो बच्चे पैदा होते वे भक्तजनोंमें बाँट दिये जाते थे। इनके सम्बन्धमें अनेक अद्भुत बातें सुनी गयी हैं।

कहते हैं कि एक ग्रामीणके घरमें एक बार एक काला साँप दिखायी दिया। गाँवके लोगोंने उसे मारना चाहा, इतनेमें भगत दानसाय इधरसे आ निकले। उन्होंने लोगोंको अलग हटाकर उसे अपनी भुजापर लटका लिया और फिर दूध पिलाकर जङ्गलमें छोड़ दिया। इस घटनाका लोगोंपर बड़ा प्रभाव पड़ा।

एक बार गाँवमें अनावृष्टिसे घोर अकाल पड़ा। लोगोंने भगत दानसायसे प्रार्थना की कि किसी प्रकार इस सङ्कटसे मुक्त कीजिये। इसपर इन्होंने कहा कि 'इस वर्ष जो तुमलोगोंने दूसरे गाँववालोंका धन चुरा लिया था यह उसीका फल है। यदि उसे तुम लौटा दो तो विपत्ति टल जाय।' पर अपना दोष स्वीकार करना क्या साधारण बात है। लोगोंने कहा 'बाबाजी कैसी बातें करते हो। ऐसा भी भला हो सकता है?' भगतजी भी ऐसे वैसे आदमी नहीं थे। आपने मुस्तैदीसे काम लिया। एक खास जगहको खुदवाकर उसमेंसे चोरीका धन निकालकर सामने रखवा दिया। बेचारे अपराधी लज्जावश जमीनकी ओर देखते रह गये। वह सारा धन जहाँ-का-तहाँ लौटा दिया गया। कालान्तरमें वर्षा हुई और लोग भगत दानसायके गुण गाने लगे।

सुनते हैं कि एक बार एक मनुष्यने निवेदन किया कि मेरा एक ऊँट गुम हो गया है यदि आप उसका पता बता दें तो बड़ी दया हो। भगत दानसाय हँसकर बोले कि 'मैं कोई योगी तो हूँ नहीं, भगवान् चाहेंगे तो तुम्हारा ऊँट इस पहाड़ीके उस ओर एक वृक्षमें अटका हुआ मिलेगा।' ऊँटवालेने वहाँ जाकर देखा तो बात बिल्कुल सच निकली।

आपकी ख्याति सुनकर लोग दूर-दूरसे आते थे और दर्शन पाकर कृतार्थ होते थे। एक दिन प्रातःको दर्शकोंने देखा कि भगतजी सर्दीसे बिल्कुल ऐंठ गये हैं। खूब टटोलकर देखा, पर साँसका पता न लगा। आखिर उन्हें मरा समझ एक नालेमें डाल दिया; पर अगले दिन भगत दानसाय गाँवकी गलियोंमें पूर्ववत् विचरते दिखायी दिये। लोगोंने उनके मरनेकी बात फैलानेवालोंकी खूब हँसी उड़ायी।

फिर एक दिन भगतजी बोले, 'भाई, मैं बूढ़ा

हो चला हूँ । न मालूम कब इस संसारसे कूच कर जाऊँ !' वह इतना कहकर ही नहीं रहे, दूसरे दिन उन्होंने सचमुच ही शरीर छोड़ दिया । लोगोंने उनकी अर्थी-वर्थी सजायी और दाह-कर्मके लिये श्मशान ले गये । परन्तु सब तैयारी करनेके बाद ज्यों ही चितामें आग जलायी कि एकाएक चिता हिल उठी । यह अनोखी बात देखकर गाँववाले मारे भयके वहाँसे भाग गये । परन्तु लोगोंको अगले दिन ज्ञात हुआ कि चितास्थलपर चिताका चिह्नतक नहीं है । लोगोंने समझा कि भगतजी भूत हो गये, परन्तु कुछ कालके अनन्तर भगतजी अपनी गौसहित पुनः उसी कुटियामें देखे गये । लोगोंके आश्चर्यका ठिकाना न रहा, वे कहने लगे, 'महाराज ! यह लीला समझमें नहीं आती !' उत्तर मिला,—'भाई, मैं तो भगवद्भक्तिमें लीन होता हूँ और तुमलोग मुझे मरा समझ लेते हो !'

गत वर्ष भक्तप्रवर दानसाय सदाके लिये इस असार संसारका त्याग कर गये ।

बोलो भक्त तथा उनके भगवान्‌की जय !

---

# प्रेमोल्लास

पर-अपवाद वृथा वाद तजि जौपै जीह, आनि अनुराग सदा राम नाम जपिहै ।
लोकमें पुनीत पद पाइहै अपार, परलोकको सुधार नहि तीनों ताप तपिहै ॥
लहि मनभाई शान्ति सोवै सुखी नींदभरि, भ्रमि न बहोरि झूठी माया मोह खपिहै ।
कठिन कराल कलिकलुष विपति जाल, नामके प्रभाव वीर बिना श्रम नपिहै ॥१॥

पूजा जप तप त्याग याग न विराग योग, कीन्हे न कलेश लेश तीरथ अटनमें ।
लाज कछु लोककी न शोक परलोकहूको, राखत भरोस नहिं बन्धु परिजनमें ॥
धर्म शुभकर्मनके साधन विडम्बसने, आई धौंस लै जरा न रह्यो बल तनमें ।
रामको गुलाम बनि जीबो जग नीको लगै, वीर यहै बसी एक लालसा सुमनमें ॥२॥

मति हहरानी पानी शुण्डभर लाग टेरयो, पलमें दिलानी हारि शत्रु ग्राह साथकी ।
दीन ह्वै पुकारी सभा द्रौपदसुताने जबै, बसन पसारि ताहि छनमें सनाथ की ॥
कहाँ लौं गनाऊँ नाथ अकह कहानी तेरी, मेरी बार देरी क्यों बिचारो लिपी माथकी ।
करुनानिधान वीर करुना निवारो वेगि, गति है तिहारी एक मोहि से अनाथकी ॥३॥

बोले बिनु आई बिरधाई दुखदाई दशा, कही नहि जाति बात सकट अछेहकी ।
दशन नसाने सब इन्द्रिय शिथिल भई, कोपि बैर ठानि मानो युवा तनु रोहकी ॥
जानि बिनु स्वारथ कुटुम्बी मुख मोरि रहे, मनमें रही न चाह रञ्चक सनेहकी ।
नाथ बिनु तेरे वीर मरन रखैया कौन, आसरा रही न नहु देहकी न गेहकी ॥४॥

गये तनु पाय जग वेनु से कुटिल भूप, प्रबल सहस्रबाहु अम्बर उधारो क्यों न ।
बालि-से बलीको उठि जात नहि लागी बार, करत झरत देखो सुकृत सँभारो क्यो न ॥
हरिश्चन्द्र अम्बरीष पृथु रन्तिदेव आदि, रही जग कीरति अकीरति विचारो क्यो न ।
परिहर समाज भव-आश्रम प्रदेश वीर, जानि जपि नाम हरि जीवन सुधारो क्यों न ॥५॥

—महावीरप्रसाद मालवीय वैद्य 'वीर'

---

श्रीहरये नमः

# कल्याणका

संशय, अज्ञान, विषाद और शोकको हरनेवाला ज्ञानप्रद, शान्तिप्रद, प्रेमप्रद, आनन्दप्रद और मनोहर

# शिवांक

## बहुत ही उपादेय सामग्रियोंसे पूर्ण होकर निकलनेवाला है।

ग्राहकोंको चाहिये

## वार्षिक मूल्य मनीआर्डरसे तुरन्त भेज दें

( मनीआर्डर-फार्म आपको मिल ही चुका है )

श्रीभगवान्‌की प्रेरणा और सहायतासे इस बार शिवांक बहुत ही उपादेय बन रहा है। इस अंकमें जैसी सामग्री और चित्रादिका संग्रह हो रहा है, वैसा इससे पहले अंकोंमें कभी नहीं हुआ। बहुत दुर्लभ चीजें सहजमें मिलनेकी आयोजना हो गयी।

## इस अंकमें क्या-क्या रहेगा ?

( १ ) भगवान् श्रीशिवके परमतत्त्वका विविध दृष्टियोंसे निरूपण।

( २ ) भगवान् श्रीशिवके अनेकों स्वरूपोंका गम्भीर, शिक्षाप्रद और मनोरञ्जक वर्णन।

( ३ ) भगवान् श्रीशिवकी विचित्र लीलाओंका वर्णन।

( ४ ) भगवान् श्रीशिव और भगवान् श्रीविष्णु, श्रीकृष्ण, श्रीराम आदिमें अभेदका सप्रमाण सचित्र प्रतिपादन।

( ५ ) भगवान् श्रीशिवकी उपासनासे होनेवाले लाभोंका सप्रमाण वर्णन।

( ६ ) भगवान् श्रीशिवकी लीलाओंके बहुत-से रंगीन और सादे चित्र। इस बार रंगीन चित्र पहले सब विशेषांकोंसे ज्यादा रहेंगे।

( ७ ) द्वादश ज्योतिर्लिंग, भगवान् शिवकी अष्टमूर्तियोंके दुर्लभ चित्र।

( ८ ) भारतवर्षके चारों कोनोंके प्रधान-प्रधान शिव-मन्दिरोंके चित्र।

( ९ ) भारतके बाहर विदेशोंके शिव-मन्दिर और शिव-मूर्तियोंके चित्र वर्णनसहित।

(१०) श्रीशिवाचार्य और श्रीशिवभक्तोंके सचित्र चरित्र।

(११) भगवान् श्रीशिवसम्बन्धी प्राचीन शिलालेख आदिका वर्णन।

*(१२) भगवान् श्रीशिवसम्बन्धी साहित्यका वर्णन।*

इस बार लेखकोंमें बहुत बड़े-बड़े विद्वान् और अनुभवी सज्जन हैं। चित्रोंका खास प्रबन्ध किया गया है। भारतवर्षके कई नामी चित्रकारोंके चित्र छपेंगे।

लेख बहुत ही अधिक आ गये, इसलिये पृष्ठ बढ़ा दिये गये। परिशिष्टांकसहित ६०० सौसे अधिक पृष्ठ होंगे। तिसपर भी सैकड़ों लेख रह ही जायँगे।

परिशिष्टांक ( भाद्रपदकी संख्या ) सहित मूल्य ३) ( डाकमहसूलसहित ) है। पुराने-नये ग्राहकोंको वार्षिक मूल्य ४≋) बहुत जल्दी मनीआर्डरसे भेज देना चाहिये।

शिवांक ( श्रावणकी संख्या ) और परिशिष्टाङ्क ( भाद्रकी संख्या ) अलग-अलग नहीं मिलेंगे। दोनों साथ लेनेवालोंको ३) में मिलेंगे। शिवांकमें बहुत कार्य होनेके कारण उसके जन्माष्टमीतक निकलनेकी आशा है।

# शिवाङ्कके कुछ लेखकोंके नाम

श्रीशिवाङ्कके लिये प्रधान-प्रधान श्रीशैवाचार्य, श्रीशंकराचार्य, श्रीरामानुजाचार्य तथा अन्यान्य वैष्णवाचार्य महानुभावोंके अतिरिक्त अनेकों मण्डलेश्वर संन्यासी महात्मा तथा विरागी सन्तोंने, और सभी प्रान्तोंके अनेकों विशिष्ट विद्वानों, कवियों और महिलाओंने लेख लिखे हैं या लिखकर भेजने स्वीकार किये हैं, उनमेंसे कुछके नाम ये हैं—(पूज्य आचार्योंके नाम न देकर कुछ सन्त महात्मा और विद्वानोंके ही नाम दिये जाते हैं।)

सर्वस्वामी मण्डलेश्वर श्रीजयेन्द्रपुरीजी, श्रीगङ्गेश्वरानन्दजी, श्रीशिवानन्दजी, श्रीभोलेबाबाजी, श्रीरामदासानन्दजी, श्रीएकरसानन्दजी, श्रीशंकरानन्दजी, श्रीहरनामदासजी, श्रीतपोवनजी, महामहोपाध्याय प० श्रीगंगानाथजी झा, महामहोपाध्याय रायबहादुर पं० श्रीगौरीशंकर हीराचन्द ओझा, आचार्य पं० श्रीमहावीरप्रसादजी द्विवेदी, महामहोपाध्याय पं० श्रीप्रमथनाथजी तर्कभूषण, पण्डितवर श्रीपञ्चाननजी तर्करत्न, पं० श्रीभवानीशंकरजी, आचार्य श्रीबालकृष्णजी गोस्वामी, श्रीसापरे महाराज, श्रीज्योतिजी महाराज, पं० श्रीगोपीनाथजी कविराज एम० ए०, महामहोपाध्याय पं० श्रीगिरिधरजी शर्मा, महामहोपाध्याय पं० श्रीहाथीभाई शास्त्री, पं० श्रीरामदयालुजी मजूमदार एम० ए०, पं० श्रीभूपेन्द्रनाथ सान्याल, राजा श्रीदुर्जनसिंहजी, रूसी-विद्वान् श्रीनिकालस रोरिक, श्रीएच० मीरेनो महोदय, देवर्षि पं० श्रीरमानाथजी शास्त्री, पं० श्रीमदनमोहनजी शास्त्री, पं० श्रीहाराणचन्द्रजी शास्त्री, श्रीजयरामदासजी 'दीन' पं० श्रीपद्मनाथजी भट्टाचार्य एम० ए०, पं० श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, पं० श्रीजयदेव विद्यालंकार, पं० श्रीसकलनारायणजी पाण्डेय, पं० श्रीदयाशंकरजी दूबे एम० ए०, एल-एल० बी०, श्रीभीमचन्द्र चटर्जी, एम० ए०, एम० आई० ई० ई०, पं० श्रीलक्ष्मण नारायण गर्दे, श्रीनलिनीकान्त गुप्त अरविन्द-आश्रम, पाण्डिचेरी, पं० श्रीमधुसूदनजी शास्त्री कौल एम० ए०, श्रीविनयतोष भट्टाचार्य एम० ए०, श्रीसूर्यनारायण शास्त्री एम० ए०, श्रीप्रभातचन्द्र चक्रवर्ती एम० ए०, पी-एच० डी०, श्रीचिन्ताहरण चक्रवर्ती एम० ए०, पं० श्रीविष्णुबालकृष्ण जोशी, श्रीरामदासजी गौड़ एम० ए०, पं० श्रीमथुरानाथजी शास्त्री भट्ट, श्रीजयदयालजी गोयन्दका, श्रीज्वालाप्रसादजी कानोडिया, श्रीआर० एस० दीक्षितार एम० ए०, श्रीवेंकट सुब्बा एम० ए० पी० एच० डी०, श्रीगौरीशंकरजी गनेड़ीवाला, श्रीरघुनन्दनप्रसादसिंहजी, पं० श्रीअयोध्यासिंहजी उपाध्याय, श्रीवासुदेवशरणजी अग्रवाल एम० ए०, प० श्रीनरदेवजी शास्त्री, श्रीकाशीनाथजी शास्त्री, श्रीवीरभद्रजी शास्त्री, पं० श्रीलक्ष्मण रामचन्द्र पांगारकर बी० ए०, श्रीमती सुब्बा लक्ष्मी बी० ए०, श्रीमती कमलादेवी कीवे आदि-आदि—

व्यवस्थापक—कल्याण, गोरखपुर

# परमहंस-विवेकमाला

( लेखक--स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी )

( गतांकसे आगे )

## [ मणि १० ]

### उपाधिमें मायाकी कार्यता



हे अश्विनीकुमारो ! जैसे मायावी बाजीगर अपनी मायासे अनेक प्रकारके हस्ती, व्याघ्रादिरूप धारण करता है उसी प्रकार एक ही परमात्मा अपनी मायासे नाना प्रकारके रूपोंको धारण करता है किन्तु उन मायारूप विशेष रूपोंसे परमात्माके अस्ति, भाति, प्रियरूप परमार्थ स्वभावका नाश नहीं होता। बुद्धिमान् सुनार सुवर्णादि पदार्थोंको अन्य स्वभाववाला नहीं कर सकता किन्तु केवल सुवर्णादिमें कुण्डल-कटकादि विशेष रूप कर देता है इससे सिद्ध होता है कि वस्तुका अन्यथा स्वभाव करनेमें कोई समर्थ नहीं है। जिसप्रकार सौ सुनार भी एकत्र होकर तन्तुरूप सूत्रको सुवर्ण नहीं बना सकते, जिसप्रकार हजार कुम्हार एकत्र होकर भी काठको मिट्टी नहीं बना सकते इसी प्रकार ईश्वरका मूल स्वभाव अन्यथा नहीं होता।

अश्विनीकुमार–हे ऋषे ! यदि उपायसे वस्तु अन्य भावको न प्राप्त होती हो तो धातु मारनेके शास्त्रमें ताम्रादि धातुओंका सुवर्ण बनना क्यों लिखा है ?

ऋषि–हे अश्विनीकुमारो ! धातु मारनेकी शास्त्रीय रीतिसे जो ताम्रादिको सुवर्ण करता है वह भी असत्य सुवर्णकी उत्पत्ति नहीं करता, क्योंकि उपायसे यदि असत्य वस्तुकी उत्पत्ति हो जाती हो तो असत्य शशशृंगसे और बन्ध्यापुत्रसे भी उपायसे उत्पत्ति होनी चाहिये, किन्तु असत्य नरशृंग आदिसे किसीकी उत्पत्ति नहीं होती इसलिये ओषधि आदि उपायोंसे असत्य सुवर्णकी उत्पत्ति नहीं होती। ओषधिके बलसे ताम्रादिकी रक्तता हटकर उसमें पीलापन उत्पन्न हो जाता है तो भी पूर्वकी ताम्रादि धातुसे वह सुवर्ण भिन्न नहीं है।

अश्विनी०–हे ऋषे ! यदि पूर्वकी ताम्रादि धातुओंसे भिन्न न होता तो यह सुवर्ण पूर्वकी धातुसे भिन्न है, इसप्रकारकी भेदप्रतीति क्यों होती है ?

ऋषि–हे अश्विनीकुमारो ! ताम्र और सुवर्णका परस्पर भेद नहीं है तो भी रक्तरूपता और पीतरूपताका भेद है। यह भेद अंगीकार करनेसे पुरुषको भ्रान्ति होती है कि यह सुवर्ण पूर्वके ताम्रसे भिन्न है इसलिये मृत्तिका, सुवर्णादिका जो स्वभाव है, वह सब कालमें एक ही रहता है, किसी कालमें भी स्वभाव अन्यथा नहीं होता।

अश्विनी०–यदि वस्तुका स्वभाव अन्यथा नहीं होता तो कुम्हार दण्ड-चक्रादिद्वारा मृत्तिकासे घटकी जो उत्पत्ति करता है, उस उत्पत्तिके कारण कुम्हारादि व्यर्थ हो जायँ।

ऋषि–कुम्हारसे मिट्टी अन्यथा भावको प्राप्त नहीं होती किन्तु मिट्टी घट-शरावादि विशेष रूपोंको प्राप्त हो जाती है इसलिये कुम्हारादि कारण व्यर्थ नहीं हैं।

अश्विनी०–वे घट-शरावादि विशेष रूप क्या मृत्तिकाका स्वभाव नहीं हैं ?

ऋषि–घट-शरावादि विशेष रूप मृत्तिकाका स्वभाव नहीं हैं। यदि घट-शरावादि विशेष रूप मृत्तिकाका स्वभाव हों तो घटादिका नाश होनेपर मृत्तिकाकी प्रतीति न होनी चाहिये। घट-शरावादि [illegible] भी मृत्तिका प्रतीत [illegible] घट [illegible]

मृत्तिकाका स्वभाव नहीं हैं। भाव यह है कि जिस वस्तुका जो स्वभाव होता है, उस स्वभावके नाश होनेपर वस्तुका नाश हो जाता है। जैसे तेजके स्वभाव प्रकाशका नाश होनेपर तेजका भी नाश हो जाता है, इससे सिद्ध होता है कि स्वभावके नाश होनेपर वस्तुका ही नाश हो जाता है और विशेष रूपके नाश होनेपर वस्तुका नाश नहीं होता। जैसे कि मूर्त स्वभाववाली मिट्टी अपने पिण्डरूप विशेष भावको त्यागकर घट-भावको प्राप्त होती है तो भी अपने मूर्तत्व स्वभावका त्याग नहीं करती, इससे सिद्ध होता है कि मृत्तिका तथा सुवर्णादि वस्तु विद्यमान होनेपर भी घट-शरावादि और कुण्डल-कङ्कणादि विशेष रूप प्रतीत नहीं होते अतएव घटादि विशेष रूप मृत्तिकादि वस्तुओंके आगमापायी धर्म हैं। जो पदार्थ आगमापायी होता है, वह वस्तुका स्वभाव नहीं होता, जैसे मायावी बाजीगर अपनी मायाके प्रभावसे यद्यपि कभी सिंहका और कभी हाथीका रूप धारण कर लेता है पर उसमें वह सिंहपना अथवा हाथीपना सर्वदा नहीं रहता, किसी निमित्तसे किसी समयतक ही रहता है इसलिये आगमापायी होनेके कारण वह सिंहपना अथवा हाथीपना मायावी पुरुषका स्वभाव नहीं है, इसी प्रकार घट-शरावादि विशेष रूप भी मृत्तिकाका मूल स्वभाव नहीं हैं।

## विशेष रूपोंमें विलक्षणता

हे अश्विनीकुमारो ! यदि विशेष रूप वस्तुके समान सत्यरूप हों तो वस्तुके स्वभावके समान उस विशेष रूपका बाध न होना चाहिये, परन्तु वस्तु विद्यमान होनेपर भी उस विशेष रूपका बाध देखनेमें आता है इसलिये विशेष रूप सत्य नहीं है, वह सत्यसे विलक्षण है, इसी प्रकार विशेष रूप असत्य भी नहीं है क्योंकि वन्ध्यापुत्र और नर-शृंगादि असत्य पदार्थ नेत्रादि इन्द्रियोंके सम्बन्धसे किसीको प्रत्यक्ष नहीं होते और विशेष रूप तो सर्व प्राणियोंके नेत्रादि इन्द्रियोंके सम्बन्धसे प्रत्यक्ष होता है, इसलिये वह विशेष रूप असत्य भी नहीं है, किन्तु असत्यसे विलक्षण है। जो पदार्थ सत्य और सत्यसे विलक्षण होता है, वह सीपीकी चाँदीके समान मिथ्या होता है, इसी प्रकार मायाके कार्य सब पदार्थ मिथ्या हैं और सब विशेष रूपोंका माया ही कारण है।

## मायाका निरूपण

हे अश्विनीकुमारो ! जो पदार्थ वस्तुतः अत्यन्त असत्यरूप होता है, उसका नेत्रादि इन्द्रियोंसे प्रत्यक्ष नहीं होता और इस विशेष रूपका तो सबको प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, इसलिये जिसके प्रभावसे विशेष रूपका प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, उसका नाम माया है, जैसे दिनमें भोजन न करनेवालेकी स्थूलता रात्रिके भोजन बिना सम्भव नहीं है इसलिये उस पुरुषकी स्थूलता, उस पुरुषके रात्रिके भोजनकी कल्पना कराती है इसलिये असत्य रूपोंकी जो प्रतीति होती है, वह माया बिना सम्भव नहीं है, अतः विशेष रूपोंकी प्रतीति मायाकी कल्पना कराती है।

अश्विनी०-हे ऋषे ! वन्ध्यापुत्र तथा नरशृङ्गादि जो अत्यन्त असत्य हैं, उनका प्रत्यक्ष ज्ञान किसी जीवको नहीं होता। और अत्यन्त असत्य विशेष रूपका प्रत्यक्ष ज्ञान सब जीवोंको होता है, इसका क्या कारण है ?

ऋषि-हे अश्विनीकुमारो ! असत्य नरशृङ्गादि और घटादि विशेष रूपोंका वास्तविक भेद नहीं है तो भी दुर्घट अर्थको सिद्ध करनेवाली मायाके बलसे उस भेदकी कल्पना होती है। जिसप्रकार नरशृङ्गादि और विशेष रूपोंका भेद मायासे कल्पित किया जाता है इसी प्रकार मायाकी भी मायासे ही कल्पना की जाती है क्योंकि जैसे घटादि विशेष रूप और नरशृङ्गादि ये दोनों असत्य हैं इसी प्रकार माया भी असत्य है। असत्य वस्तुकी सिद्धि माया बिना नहीं होती। भाव यह है कि जैसे गुफामें रहनेवाले सिंहका प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे ज्ञान होता है इसप्रकार

प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे मायाका ज्ञान नहीं होता, क्योंकि जिस पदार्थसे जिस पदार्थकी निवृत्ति होती है, उस पदार्थसे उस पदार्थकी सिद्धि नहीं होती। जैसे प्रकाशसे अन्धकारका नाश होता है, तो प्रकाशसे अन्धकारकी सिद्धि नहीं होती, इसी प्रकार प्रमाणजन्य ज्ञानसे अज्ञानकी निवृत्ति होती है इसलिये प्रमाणजन्य ज्ञानसे अज्ञानरूप मायाकी सिद्धि नहीं होती, मायासे ही मायाकी सिद्धि होती है।

## अज्ञानीसे मायाकी सिद्धि

हे अश्विनीकुमारो! जब अज्ञानीसे यह पूछा जाता है कि नरशृंग और वन्ध्यापुत्र जो असत्य हैं, उनका और घटादि विशेष रूपोंका जो भेद है, उसका क्या कारण है तो इस प्रश्नका उत्तर अज्ञानी यही देता है कि मैं जानता नहीं हूँ। 'मैं नहीं जानता' ऐसा जो अज्ञानियोंका अनुभव है, वही अनुभव मायाका साधक है। मायाकी दुर्घटता बतलानेके लिये वेदवेत्ता माया शब्दके चार अर्थ कहते हैं। (१) जो तीन कालमें न हो, वह माया है, (२) जगत्के कार्य-कारण-भेदका जो कारण है, वह माया है, (३) जो सब जीवोंके स्वरूपको ढँक देती है, वह माया है और (४) जिसका यथार्थ ज्ञानसे नाश हो जाता है, वह माया है।

यह आनन्दस्वरूप आत्मा वस्तुतः असङ्ग, स्वप्रकाश तथा सजातीय, विजातीय और स्वगत-भेदसे रहित है। ऐसे असङ्ग अद्वितीय आत्मामें परमार्थसे माया और जगत्की कारणता सम्भव नहीं है किन्तु श्रुतिमें आत्माको जगत्का कारणरूप और सर्वजगत्रूप कहा है, इसलिये असङ्ग आत्मामें जगत्की कारणता सिद्ध करनेके लिये वेदवेत्ता पुरुष असङ्ग आत्मामें मायाकी कल्पना करते हैं। जैसे सूर्यके उदयसे अन्धकारका नाश हो जाता है इसी प्रकार जब यह ज्ञान होता है कि यह आनन्दस्वरूप आत्मा सब जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयका कारण है, तो अज्ञानकी निवृत्ति हो जाती है। 'सब जगत् अस्ति, भाति और प्रियरूप है, आत्मा सत्-चित्-आनन्दस्वरूप और ब्रह्मस्वरूप है' इसप्रकारका ज्ञान होनेसे अज्ञानका नाश हो जाता है। जैसे अधिष्ठानरूप रज्जुका ज्ञान हो जानेसे रज्जुके विशेष रूप सर्पदुर्गादिका नाश हो जाता है, इसी प्रकार अधिष्ठानरूप आत्माका ज्ञान होनेसे निर्विशेष आत्माके विशेष रूप प्रपञ्चका और प्रपञ्चके कारण अज्ञानका नाश हो जाता है। इस अज्ञानको ही शास्त्रवेत्ता माया कहते हैं। जहाँ दीपक होता है वहाँ जैसे अन्धकारका ज्ञान नहीं होता इसी प्रकार जहाँ विवेकी पुरुषोंकी दृष्टि जाती है, वहाँ माया देखनेमें नहीं आती, इसलिये यथार्थ ज्ञानसे जिसका नाश हो जाता है, उसका नाम माया है, जगत्का कारण माया यद्यपि एक है तो भी 'यह घट' 'यह पट' इत्यादि अनेक ज्ञान घटादि विषयके अज्ञानका नाश करते हैं इसलिये एक ही माया अनेक रूप धारण करती है। मायाके इस अनन्त रूपको शास्त्रमें 'तूला-अज्ञान' तथा 'अवस्था-अज्ञान' कहते हैं। मूला-अज्ञानका और तूला-अज्ञानका इसप्रकार भेद है—

जो अज्ञान ब्रह्मके आश्रय रहकर ब्रह्मको ढँकता है और ब्रह्मके ज्ञानसे जिसका नाश हो जाता है, उसका नाम 'मूला-अज्ञान' है और जो अज्ञान घटादि विषयसे अवच्छिन्न चैतन्यके आश्रय रहकर घटादि विषयके अवच्छिन्न चैतन्यको ढँकता है और घटादि विषयके अवच्छिन्न चैतन्यके ज्ञानसे जिस अज्ञानका नाश हो जाता है, उस अज्ञानका नाम 'तूला-अज्ञान' या 'अवस्था-अज्ञान' है। इस अवस्था-अज्ञानको ग्रहण करके श्रुतिमें मायाको अनेक कहा है और मूला-अज्ञानको लेकर 'अजामेकाम्' इत्यादि श्रुतियोंमें माया-को एक कहा है। इसप्रकार मायासे परमात्मा अनेक रूप धारण करता है। जैसे एक मायावी इन्द्र-जाली पुरुष मायासे अनेक रूप धारण करता है इसी प्रकार वस्तुतः एक अद्वितीय परमात्मा अपनी मायासे अनेक रूप धारण करता है। इसप्रकार व्यास आदि तत्त्ववेत्ता पुरुषोंने मायासे आत्माको अनेक रूप कहा है तो भी उन महात्मा पुरुषोंका तात्प

आत्माके अनेक रूपोंमें नहीं है, आत्माकी एकता बोधन करानेके लिये ही उन्होंने लौकिक प्रमाणसे सिद्ध होनेवाले अनेक प्रकारके भेदोंका अनुवाद किया है। जैसे 'अग्नि हिमका ओषधि है' यह वचन लोकप्रसिद्ध अर्थका अनुवाद करता है, क्योंकि अग्निमें हिमके निवृत्त करनेकी कारणता सब लोगोंके अनुभवसिद्ध है, इसी प्रकार अज्ञानी जीवोंके अनुभवसे सिद्ध नाना प्रकारके भेदोंका विद्वान् अनुवाद करते हैं। जगत्के कारण आत्मामें लौकिक प्रमाण-प्रवृत्ति न देखकर व्यवहारकी सिद्धिके लिये महात्मा पुरुष केवल मायाको ही कारणरूप मानते हैं। भाव यह है कि सब विद्वान् पुरुष अद्वितीय आत्माका बोध करानेके लिये और मुमुक्षु जनोंकी बुद्धिका विकास करनेके लिये ही आनन्दस्वरूप आत्मामें अनेक प्रकारसे जगत्का आरोप करते हैं। हे अश्विनीकुमारो! इसी अभिप्रायसे दध्यङ ऋषिने तुमको बोध करानेके लिये 'आत्माके भेदका कारण शरीर-इन्द्रियों और विषयोंका भेद है', ऐसा तुमसे कहा था परन्तु ऋषिका यह तात्पर्य नहीं है कि आत्मामें भेद है, आत्मामें भेदोंका आरोपण करके उन भेदोंके निषेधद्वारा अद्वितीय आत्माका लक्ष्य करानेमें ही तुम्हारे गुरुका तात्पर्य था, अद्वितीय आत्मामें भेदका लेश तीनों कालमें नहीं है।

## इन्द्रियोंमें भेदकी कारणता

हे अश्विनीकुमारो! जैसे स्वर्गमें रहनेवाला इन्द्र तीनों लोकोंमें अनेक कार्य करनेके लिये अपनी मायासे अनेक रूप धारण कर लेता है और इन्द्रके रथमें वायुके समान वेगवाले अनेक अश्व जुड़े हुए होते हैं इसी प्रकार इस संसारमें रहनेवाले इन्द्ररूप परमात्माके शरीररूप रथमें बहुत प्रबल इन्द्रियरूप अश्व जुड़े हुए हैं। ये इन्द्रियरूपी अश्व एक-एक शरीरमें दस-दस प्रकारके हैं। ये सब इन्द्रियरूप अश्व परमात्मामें भेद करानेवाले हैं, भाव यह है कि जब नेत्रादि इन्द्रियोंका विषयोंके साथ सम्बन्ध होता है तब अन्तःकरणकी वृत्ति विषयाकार हो जाती है। इसप्रकार नेत्रादि इन्द्रियाँ अन्तःकरणकी वृत्तियोंमें भेद करानेवाली हैं और वृत्तियोंका भेद होनेसे वृत्तियोंमें प्रतिबिम्बित आत्माका भी भेद होता है। इसप्रकार नेत्रादि इन्द्रियाँ आत्मामें भेद करानेवाली हैं। जिन इन्द्रियोंसे आत्मा भेदको प्राप्त होता है, उन इन्द्रियोंसहित सर्व प्रपञ्चका आत्मा अधिष्ठान है। इसलिये 'नेति-नेति' इत्यादि निषेधसे सर्व भेदोंसे रहित अधिष्ठान आत्माका श्रुति बोध कराती है, यह 'त्वम्' पदार्थका शोधन है।

जो वस्तु अनेक प्रकारके भेदोंसे भेदको नहीं प्राप्त होती, उसको विद्वान् ब्रह्मरूपसे निश्चय करते हैं। यह ब्रह्म पूर्व-पश्चिमादि दिशाओंसे तथा भूत, भविष्य और वर्तमान तीनों कालोंसे रहित है, इसी प्रकार आन्तर और बाह्य स्वभाववाले सर्व पदार्थोंसे ब्रह्म रहित है, यह तत्पदार्थका शोधन है।

इसप्रकार 'तत्त्वम्' पदार्थके शोधनसे 'तत्त्वम्' पदार्थका अभेद श्रुति दिखलाती है। सब देहधारी जीवोंका एक अद्वितीय आत्मा है। इस अद्वितीय आत्माको 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादि महावाक्योंसे ब्रह्मरूप जानना चाहिये। ब्रह्मरूप आत्मा द्रष्टा तथा श्रोता आदि रूपसे सर्व जगत्का अनुभव करता है, सर्व जगत्का आत्मारूप, सर्वबुद्धि आदिका साक्षी और स्वप्रकाश आनन्दस्वरूप है।

हे डोरुशंकर! इसप्रकार दध्यङ ऋषिने सर्व मुमुक्षुओंके कल्याणार्थ जो उपदेश विस्तारसे इन्द्र और अश्विनीकुमारोंको दिया था, वही उपदेश ऋषिने संक्षेपसे अश्विनीकुमारोंको फिर सुनाया। ऋषिके वचन सुनकर अश्विनीकुमार अत्यन्त प्रसन्न हुए और ऋषिकी सर्वज्ञताको जानकर उन्होंने उस महात्मा ऋषिको प्रणाम किया और जिस कार्यके लिये वह उनके पास आया था, उस कार्यको उन्होंने सिद्ध कर दिया। इति प्रथमाध्याय।

# सन्त कवि सुन्दरदासजी

( लेखक—ठा० श्रीसूर्यप्रसादसिंहजी 'विशारद' )



हमारे साहित्यमें दो प्रकारकी धाराएँ स्पष्टतया दिखायी देती हैं—ज्ञानधारा और प्रेमधारा। ज्ञान-धारामें सत्य मानव-जीवनके अन्तस्थलपर प्रभाव डालनेवाली सामग्रियोंका प्राचुर्य है जिसे सन्त कवियोंने प्रवाहित किया, और प्रेमधारामें सौन्दर्य-कल्पनाकी मधुरिमासे संसारको रञ्जित करनेवाली सामग्रियोंका बाहुल्य है, जिसे प्रधानतया व्रजकवियोंने बहाया। अतएव ज्ञानधारामें यदि ज्ञान, वैराग्य, विवेक, इन्द्रियसंयम और दृढ़ताके साथ-साथ विशेष स्थिरता और प्रेमधारामें भाव, आवेश, विलास, आह्लाद, अनुरागके साथ-साथ अधिक चञ्चलता दिखायी दे तो कोई आक्षेप नहीं। आज एक ज्ञानधाराका अजस्र प्रवाह बहानेवाले ऐसे सन्त कविके विषयमें कुछ चर्चा करनेका विचार किया गया है, जिनकी अमूल्य कृति मानव-जीवनको सार्थक बनानेमें सफल प्रमाणित हो चुकी है। वह हैं सन्त कवि महात्मा सुन्दरदासजी।

## परिचय

सुन्दरदासजीका जन्म चैत्रशुक्ल ९ संवत् १६५२ स्थान घौसा ( जयपूर ) में खण्डेलवाल बनिया-जातिमें हुआ था, आपके पिताका नाम परमानन्द और माता-का नाम सती था। मरणकाल कार्तिकशुक्ल १७४६ माना जाता है। जिस समय महात्मा दादूजी संसारके कल्याणार्थ परिभ्रमण करते हुए घौसा गये उस समय सुन्दरदासजीकी अवस्था केवल छः वर्षकी थी किन्तु उनमें सन्तोंकी वह प्रभा पूर्वसे विद्यमान थी अवश्य ही वह अभी विकसित नहीं हुई थी। दादूजीके सत्संगसे उसका विकास हो गया। महात्मा सुन्दरदासजीने स्वयं कहा है—

**'सुन्दर और मिलै सब ही सुख सन्त समागम दुर्लभ भाई'**

शीघ्र ही उन्हें प्रकाश प्राप्त हो गया परन्तु आधुनिक प्रणालीके अनुसार वह तुरन्त ही दादूजीके शिष्य नहीं हो गये, उनसे मनोगत शंकाओंको मिटाते हुए आत्मसन्तुष्टि होनेपर उन्होंने शिष्यत्व ग्रहण किया। गुरु-शिष्य-प्रश्नोत्तरका यहाँ एक उदाहरण देखें—

*प्रश्न*—दुःख किसको होता है ?

देह दुख पावै किधौं इन्द्री दुख पावै किधौं
प्राण दुख पावै कि लहत न अहारको।
मन दुख पावै किधौं बुद्धि दुख पावै किधौं
चित्त दुख पावै किधौं दुख अहंकारको॥
गुण दुख पावै किधौं श्रोत्र दुख पावै किधौं
प्रकृती दुख पावै किधौं पुरुष अधारको।
सुन्दर पूछत कछु जानि न परत तातै,
कौन दुख पावै गुरु कहो या विचारको॥

*उत्तर*—दुःख अज्ञानमें है।

देहको तो दुःख नाहिं देह पञ्च भूतनिको
इन्द्रिनको दुःख नाहिं दुःख नाहीं प्रानको।
मनहूँको दुःख नाहिं बुद्धिहूको दुःख नाहिं
चित्तहूको दुःख नाहिं नाहीं अभिमानको॥
गुणनिको दुःख नाहिं श्रोत्रहूको दुःख नाहिं
प्रकृतिको दुःख नाहिं दुःख न पुमानको।
सुन्दर विचार ऐसे शिष्यको कहत गुरु
दुःख एक देखियत बीचके अज्ञानको॥

गुरुवरके साथ कुछ दिन रहनेके उपरान्त जब दादूजीका सं० १६६० में देहान्त हो गया तबतक आप नराना-स्थानहीमें रहे किन्तु जब नरानामें महात्मा जगजीवनदासजीसे साक्षात्कार हुआ तो सुन्दरदासजी उनके साथ काशी चले गये और वहाँ तीस वर्ष रहकर संस्कृत, वेदान्त, व्याकरण, पुराण पढ़नेके साथ-साथ फारसीका ज्ञान प्राप्त किया। काशीसे लौटनेके पश्चात् आप फतहपूर चले गये और वहीं रहने लगे।

## विचार-परम्परा

जिस समय हिन्दू-जाति और उसके संस्कृतिपर दिन-दहाड़े यवनोंका अत्याचार हो रहा था, उस समय सिवा भगवान् अनन्तशक्तिके उन्हें कौन सहारा देता। यद्यपि चन्दकी उक्तियाँ वीरत्वकी सञ्चारिणी हुईं किन्तु बलशाली शत्रुओंके सम्मुख कोरी उक्तियाँ दुःखसे मुक्त नहीं कर सकती थीं। समयके प्रतिनिधि महात्माओंने जनताके सन्तप्त हृदयको सान्त्वना देने तथा भगवान्‌के चरणोंमें ध्यान लगानेके लिये भक्तिका सुन्दर सोपान ढूँढ़ निकाला। कहीं महात्मा श्रीरामानुजाचार्यकी प्रपत्ति-भक्ति-भावना जनतापर प्रभाव डाल रही थी तो कहीं स्वामी मध्वाचार्यका मधुर द्वैतवाद अपनी ओर खींच रहा था। इधर पूर्व भागमें सङ्गीतज्ञ कवि जयदेव भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मुरली-मनोहरकी भक्तिकी स्वरलहरीसे देशको रञ्जित कर रहे थे, जिनके सुरमें सुर मिलाकर सन्त कवि विद्यापतिने अपनी मधुर कल्लोल-काकलीसे समाजके निराश और उदास जीवनमें अद्भुत स्फूर्ति उत्पन्न कर दी। महात्मा श्रीरामानुजाचार्यके शिष्य-परम्परामें स्वामी श्रीरामानन्दजीने श्रीरामोपासना-पर जोर दिया, दूसरी ओर श्रीवल्लभाचार्यजीने प्रेम-मूर्त्ति श्रीबालकृष्णको लेकर जनताके जीवनमें सरसताका सञ्चार किया। उधर बङ्गदेशमें श्रीचैतन्य महाप्रभुने आचण्डाल सबको भगवन्नामका उपदेश कर आकर्षित किया। इधर महात्मा कबीर, दादू आदि निर्मल ज्ञानधारा बहा रहे थे। यों उस समय निर्गुण-सगुण दोनों प्रकारकी भावनाओंका प्राबल्य था। महात्मा सुन्दरदासजी अपने गुरुपरम्परानुसार निर्गुण-पन्थानुयायियोंमेंसे ही थे, क्योंकि गुरुवर दादूदयालसे इन्हें इसी मार्गकी शिक्षा मिली थी।

## काव्य-धारा

निर्गुणधाराके अन्यान्य सन्त कवियोंमें आप सर्वप्रथम सन्त कवि थे जो यथोचित शिक्षा ग्रहण करनेके पश्चात् काव्यक्षेत्रमें अवतरित हुए थे। सन्त-साहित्यके विषयमें शास्त्रनिपुणता एवं काव्यनिपुणता-की कमी बताना समुचित और उपयुक्त नहीं। शास्त्रों-का प्रथम निर्माण तो एक समय इन्हीं प्रतिभासम्पन्न कवि और महात्माओंद्वारा हुआ था। इसप्रकारका आक्षेप वस्तुतः इन महात्मापर तो हो ही नहीं सकता। अब काव्य-सम्बन्धी विचारोंका पर्यालोचन करें।

## शास्त्र-निपुणता

आपकी भाषा भावका अनुसरण करनेवाली, परिष्कृत और मँजी हुई, व्यर्थ प्रयोगरहित, मुहावरोंकी अधिकतासे युक्त, व्यवहारिक शब्द-सञ्चय और सरलता-के साथ-साथ जनबोधगम्य है। संस्कृतके प्रकाण्ड पण्डित होते हुए आपने महात्मा गोस्वामी तुलसीदास-जीकी भाँति भाषाहीमें भाव प्रदर्शित करना उचित समझा। यथा—

नैन न बैन न चैन न आस न
बास न स्वास न प्यास न याते।
शीत न घाम न ठौर न ठाम न
पुंस न बाम न मीत न ताते॥
रूप न रेख न सेप असेप न
स्वेत न पीत न स्याम न राते।
सुन्दर मौन गही सिध-साधक
कौन कहे उसकी मुख बातें॥

एक ही कूपते नीरहि सींचत
ईख अफीमहि अम्ब अनारा।
होत वही जल स्वाद अनेकनि
मिष्ट कटूक निखट्ट कखारा॥
त्यों हि उपाधि सँयोगते आतम
दीसत आय मिल्यो सविकारा।
काढ़ि लिये सुविवेक विचारसो
सुन्दर शुद्ध स्वरूप है न्यारा॥

पिंगल—दोहा, सवैया, कवित्त, इन्दव, इन्द्रवज्रा, दण्डक, हँसाल इत्यादि सैकड़ों प्रकारके छन्दोंका आपने

व्यवहार किया है। गतिप्रवाह तो आपकी मुख्य विशेषता है।

रस—करुणा, शान्त, वीभत्स रसोंको व्यक्त करनेके लिये भावानुकूल रसोंका ग्रहण किया है जो देखने ही योग्य है।

व्यंग—महात्माओंके साहित्यमें व्यंगात्मक रचनाओंका रहना स्वाभाविक ही है, क्योंकि उपदेश-विधिमें आलोचनात्मक शैली अधिक सफल होती आयी है। महात्माओंके व्यंग भावोंमें सुधारकी सुन्दर सामग्री वर्तमान रहती है। अनन्य भक्तिके विरोधियोंके लिये आप कहते हैं—

जो हरिको तजि आन उपासत
सो मति मन्द फ़जीहत होई।
ज्यों अपने भरतारहिं छाँड़ि
भई व्यभिचारिनि कामिनि कोई॥
सुन्दर ताहि न आदर मान
फिरै विमुखी अपनी पति खोई।
बूड़े मरै किन कूप मँझार
कहा जग जीवत है सठ सोई॥

अलंकार—अपने भावोंको सुन्दररूपसे अंकित करनेके लिये अलंकारोंका ऐसा उत्तम प्रयोग किया है जो हठात् मनको खींच लेता है। अनुप्रास, श्लेष, यमक, उपमा, रूपक, परिसंख्या, पुनरुक्ति, लोकोक्ति, भाषासमक, कारक, दीपक आदि अनेकों सुन्दर अलंकारोंका सुन्दर ढंगसे वर्णन हुआ है। वर्णन स्वाभाविक है। कुछ उदाहरण देखें—

दुनियाको दौरता है औरतको लोरता है,
वजूदको मोरता है वटोई सरायका।
मुरगीको मोसता है वकरीको रोसता है,
ग़रीवको खोंसता है, वे-मेहर गायका॥
जुलमको करता है धनीसों न डरता है,
दोजखको भरता है खज़ाना बलायका।
होयगा हिसाव तव आवैगा न ज्वाव कछू,
सुन्दर कहत गुनहगार है खुदायका॥

कर कर आयो जव खर खर नीर बाढ्यो,
भर भर दाज्यो ढोल घर घर जान्यो है।
दर दर दौरयो जाय नर नर आगे दीन,
वर वर वकत न नेक अलसान्यो है॥
सर सर सोधे धन तर तर तोरे पात,
जर जर काटत अधिक मोद मान्यो है।
फर फर फूल्यौ फिरै डर डर पैन मूढ़,
हर हर हँसत न सुन्दर सकान्यो है॥

कै यह देह जरायकै छार
किया कि किया कि किया कि किया है।
कै यह देह ज़मीमहँ खोद
दिया कि दिया कि दिया कि दिया है॥
कै यह देह रहे दिन चारि
जिया कि जिया कि जिया कि जिया है।
सुन्दर काल अचानक आय
लिया कि लिया कि लिया कि लिया है॥

जग मग पग तजि सजि भजि राम नाम,
काम क्रोध तन मन घेरि घेरि मारिये।
झूठ-मूठ हठ त्याग जाग भाग सुनि पुनि,
गुण ज्ञान आनि आन झरि वारि डारिये॥
गहि ताहि जाहि सेष ईस सोध सुर नर,
श्रौर वात हेत तात फेरि फेरि जारिये।
सुन्दर दरद खोय धोय धोय वार वार,
सार संग अंग रंग हेरि हेरि धारिये॥

भई हूँ अति वावरी विरह घेरी वावरी
चलत हैं चत्रावरी परोंगी जाय वावरी।
फिरत हूँ उतावरी लगत नहीं तावरी,
सुवारीको वतावरी चल्यो है जात दावरी॥
थके हैं दोऊ पाँवरी चढ़त नहीं पाँवरी
पियारी नहीं पाँवरी जहर घोंट खाँवरी।
दौरत नाहीं नावरी पुकारकै सुनावरी
सुन्दर कोऊ नावरी डूवत राखै नावरी॥

हटकि हटकि मन राखत जु क्षण क्षण
सटकि सटकि चहुँ श्रोर अव जात है।
लटकि लटकि ललचाय लोल वार वार
गटकि गटकि करि विषफळ खात है॥

झटकि झटकि सार सोरत महीन कर
भटकि भटकि कहुँ नेकु न अघात है।
पटकि पटकि सिर सुन्दर युगल हारि
फटकि फटकि जाय सुनो कौन बात है॥

देखत देखत देखत मारग बूझत बूझत बूझत आयो।
सूझत सूझत सूझि परी सब गावत गावत गोविंद गायो॥
सोधत सोधत सुद्ध भयो पुनि तावत तावत कंचन तायो।
जागत जागत जागि परयो जब, सुन्दर सुन्दर सुन्दर पायो॥

कूप भरे अरु बाग भरे पुनि ताल भरे बरषाऋतु तीनो।
कोठी भरे घट माट भरे घर हाट भरे सब ही भरि लीनो॥
खदक खास बखारि भरे पर पेट भरे न बड़ो दर दीनो।
सुन्दर रीतोइ रीतो रहै यह कौन खड़ो परमेसुर कीनो॥

झूठो धन झूठो धाम झूठो सुख झूठो काम
झूठो देह झूठो नाम धरिकें भुलायो है।
झूठो तात झूठी मात झूठे सुत दारा भ्रात
झूठो हित मानि मानि झूठो मन लायो है॥
झूठो लेन झूठो देन झूठो मुख बोलै बैन
झूठे झूठे करै फैन झूठहीको धायो है।
झूठो ही मेरो तेरो झूठोहीमें पचि गयो
सुन्दर कहत साँच कबहूँ न आयो है॥

भाजन आप गढ़यो जिनने भरिहैं भरिहैं भरिहैं भरिहैं जू।
गावत है जिनके गुणको हरिहैं हरिहैं हरिहैं हरिहैं जू॥
आदिहु अंतहु मध्य सदा हरि हैं हरि हैं हरि है हरिहैं जू।
सुन्दर दास सहाय सही करिहैं करिहैं करिहैं करिहैं जू॥

सुतरां, प्रत्येक पद्यमें काव्याङ्गका पूर्ण परिचय प्राप्त होता है। अब महात्माके उन दिव्य शिष्योंका रसास्वादन करें जिससे मायालिप्त जीव सच्चा मुमुक्षु बन जाता है। मूढ़ नर—

कूपमेंको मेढक तो कूपको सराहत है
राजहंससों कहत केतो तेरो सर है।
मसका कहत मेरी सरवर कौन उड़ै
मेरे आगे गरुड़ कि केती एक जर है॥
गुबरीला गोलीको सुदायकरि माने मोद
मधुपको निन्दत सुगन्ध जाको घर है।
आपनी न जानै गति सतनकी नाम धरै
सुन्दर कहत देखो ऐसो मूढ़ नर है॥

शुद्ध सच्चिदानन्दघन—

कामी है न यती है न सूम है न सती है
न राजा है न रंक है न तन है न मन है।
सोवै है न जागै है न पीछे है न आगे है
न गृही है न त्यागी है न घर है न वन है॥
थिर है न डोलै है न मौन है न बोलै है
न बँधे है न खुले है न स्वामी है न जन है।
ऐसो कोउ होवै जब वाकी गति जाने तब
सुन्दर कहत ज्ञानी ज्ञान शुद्ध घन है॥

सत्सङ्गकी दुर्लभता—

तात मिलै गज बाज मिलै सुत भ्रात मिलै युवती सुखदाई।
राज मिलै गज बाज मिलै सब साज मिलै मन वाञ्छित पाई॥
यह लोक मिलै सुरलोक मिलै त्रिभिलोक मिलै वैकुण्ठहु जाई।
सुन्दर और मिलै सबही सुख सन्तसमागम दुलभ भाई॥

आशा—

गेह तज्यो अरु नेह तज्यो पुनि खेह लगायकै देह सवाँरी।
मेघ सहे सिर सीत सहे तनु धूपसमै जु पँचागिनि बारी॥
भूख सहे रहि रूख तरे पर सुन्दरदास सहे दुख भारी।
डासन छाँड़िकै कासन ऊपर आसन मारयो पै आस न मारी॥

विविध—

हंस स्वेत बक स्वेत देखिये समान दोऊ
हंस मोती चुगे बक मछलीको खात है।
पिक अरु काक दोऊ कैसे करि जाने जायँ
पिक अम्बडार काक करकही जात है॥
सैंधो अरु फटिक पषान सम देखियत
यह तो कठोर यह जलमें समात है।
सुन्दर कहत ज्ञानी बाहर भीतर सुद्ध
काको पटतर और बातनकी बात है॥

है दिलमें दिलदार सही अँखिया उलटी करि ताहि चितैये।
आबमें खाकमें बादमें आतश जानमें सुन्दर जानि जनैये॥
नूरमें नूर है तेजमें तेज है ज्योतिमें ज्योति मिलै मिलि जैये।
क्या कहिये कहते न बनै कछु जो कहिये कहते ही लजैये॥

पाप न पुन्य न थूल न सून्य न बोल न मौन न सोवै न जागै।
एक न दोय न पुरुष न जोय कहै कह कोय जो पीछे न आगै॥
वृद्ध न बाल न कर्म न काल न हर्ष विलास न सूझै न भागै।
बन्ध न मोक्ष अपोक्ष न प्रोक्ष न सुन्दर है न असुन्दर लागै॥

जैसे हंस नीरको तजत है असारि जानि,
सार जानि क्षीरको निराको करि पीजिये।

जैसे दधि मथत-मथत काढ़ि लेत घृत,
और रहि-पहि सब छाँछ छाँड़ि दीजिये ॥
जैसे मधु-मक्षिका सुवासको भ्रमर लेत,
तैसे ही विवेक करि भिन्न-भिन्न कीजिये ।
सुन्दर कहत ताते वचन अनेक भाँति,
वचनमें वचन विवेक कर लीजिये ॥

मंजनसो जो मनोमलमंजन सज्जन सो जो कहे गति गूझे ।
गंजन सो जो इन्द्री गहि गंजन रंजन सो जो बुझाव अबूझे ॥
भंजन सो जो भरयो रसमाहीं विद्वज्जन सो कितहूँ न अरूझे ।
व्यंजन सो जो बढ़े रुचि सुन्दर अंजन सो जो निरंजन सूझे ॥

कबहुँक साधु होत कबहुँक चोर होत,
कबहुँक राजा होत कबहुँक रंक सो ।
कबहुँक दीन होत कबहुँ अमानी होत,
कबहुँक सीधो होत कबहुँक बंक सो ॥
कबहुँक कामी होत कबहुँक यती होत,
कबहुँ निर्मल होत कबहुँक पंक सो ।
मनको स्वरूप ऐसो सुन्दर फटीक जैसो,
कबहुँक सूर होत कबहुँ मयंक सो ॥

जप तप करत धरत व्रत जत सत
मन वच क्रम भ्रम कष्ट सहत तन ।
वल कल बसन असन फल पत्र जल
कसत रसन रस तजत बसत वन ॥
जरत मरत नर गरत परत सर
कहत लहत हय गज दल बन धन ।
पचत-पचत भव भय न टरत सठ
घट-घट प्रकट रहत न लखत जन ॥

महात्मा सूर, कबीरकी भाँति इन्होंने भी कुछ दृष्टिकूटक पद कहे हैं । महात्माओंके विचारोंका संकेत इन पदोंमें विशेषरूपसे विद्यमान रहता है, किन्तु इनका समझना साधारण बुद्धिवालोंका काम नहीं ।

मछली बगुलाको गहि खायो मूसे खायो कारो साँप ।
सूये पकरि बिलाई खाई ताके मूये गयो संताप ॥
बेटी अपनी मैया खाई बेटे अपनो खायो बाप ।
सुन्दर कहै सुनो जी सन्तो तिनको कोउ न लाग्यो पाप ॥

अस्तु । महात्मा सुन्दरदासजी उच्च कोटिके सन्तोंमेंसे हैं । इनके प्रत्येक उपदेशमें वह आकर्षण विद्यमान है जिसका प्रभाव सीधे हृदयपर होता है । अशान्त और पापलिप्त प्राणियोंके लिये तो सन्तोंका साहित्य ही आधार है । लेखनीमें शक्ति कहाँ जो इनके अनुभवपूर्ण विचारोंको व्यक्त करे ।

# फूल !

एक दिन जाके जाएँ सारो देस फूलि उठयौ,
फूले राज-बंसी थाह फूलको लहै नहीं ।
एक दिन फूल धारे, फूलनकी सेज सोए,
फूलसम गात भार फूलको सहै नहीं ॥
एक दिन मीठी मुसुकानतें झरत फूल,
फूलनके झूलन घरीक निवहै नहीं ।
जाके नेक ताकें मुरझाए फूल फूलि जाते,
एक दिन वाके अहो ! फूल हू रहै नहीं ॥

—अमृतलाल माथुर

# विचित्र चित्रकार

भाल है विशाल नभ विशद प्रभाका पुंज,
इन्द्रचाप भ्रू है छवि अकथ अपार है ।
लोचन हैं सुन्दर दिवाकर निशाकर दो,
शुभ्र नभगंगा मोतियोंका मंजु हार है ॥
मेदिनी है कटि, मेखला है नीरनिधि, पद
पावन पताल विश्व-भारका अधार है ।
अपने ही रंगमें रँगे है अपनेको वह,
अपने ही चित्रका विचित्र चित्रकार है ॥

—दिवाकरसिंह नईगढ़ी ( रीवाँ )

# वाल्मीकि-रामायण और भगवच्छरणागति

( लेखक—साहित्याचार्य पं० श्रीमथुरानाथजी शास्त्री, भट्ट, कविरत्न )

( गतांकसे आगे )



आगे है *'न त्यजेयं त्यक्तुं न शक्नोमि'* अर्थात् 'शरणागतभावसे आये हुए आश्रयार्थीको त्याग करनेकी शक्ति मुझमें नहीं है।' इस अचेतन ब्रह्माण्डमें चिच्छक्तिको डालनेवाले, यावन्मात्र शक्तियोंके एकमात्र आश्रय भगवान् आज्ञा कर रहे हैं कि यदि इस विश्वमें कोई सर्वशक्ति है तो वह मैं हूँ। मेरी विभूति और शक्तियोंका अन्त नहीं। गीतामें आप कहते हैं—*'नान्तोऽस्ति मम दिव्यानां विभूतीनां परंतप'* 'हे अर्जुन! मेरी अलौकिक विभूतियोंका अन्त नहीं है।' भगवान्‌ने उपदेशद्वारा अर्जुनके हृदयमें अपना माहात्म्य पूर्णतया स्थिर कर दिया था, परन्तु सन्देहकी कुछ हलकी-सी रेखा अर्जुनके अन्तःकरणमें बराबर चली आ रही थी। इसको अन्तर्यामी भगवान् जान गये। अर्जुनके ऊपर अनुग्रह करके आपने अपना वह विश्वरूप दर्शन कराया। जिस समय भगवदनुग्रहसे दिव्य नेत्र पाकर अर्जुनने भगवान्‌का वह दिव्य दर्शन किया उस समय अर्जुनके होश ठिकाने आ गये, नहीं, नहीं, अर्जुनके होश जाते रहे। वह भगवान्‌के उस रूपसे घबरा उठा। कहने लगा—*'अदृष्टपूर्वं हृषितोऽस्मि दृष्ट्वा भयेन च प्रव्यथितं मनो मे'* 'अदृष्टपूर्व इस रूपको देखकर यद्यपि हृष्ट हूँ, परन्तु *'भयेन च प्रव्यथितं मनो मे'* 'भयके मारे मेरा मन घबरा उठा है।' *'तदेव मे दर्शय देव रूपम्'* 'हे भगवन्! मुझे तो पहलेवाला वही अपना प्यारा रूप दिखाइये।' अर्जुन भगवान्‌के सौम्यरूपदर्शनसे जिस समय स्वस्थ हुआ उस समय उसका सन्देहतिमिर हृदयके कोने-कोनेसे हट चुका था। वह भगवान्‌की महिमाको जानकर गद्गद हो उठा। कहने लगा—*'अनन्तवीर्यामितविक्रमस्त्वं सर्वं समाप्नोषि ततोऽसि सर्वः'* 'आपका सामर्थ्य और पराक्रम अनन्त है। आप सम्पूर्ण जगत्‌को व्याप्त किये हैं, आप तो सर्वात्मक हैं।' वही अनन्तवीर्य, अमितपराक्रम भगवान् आज्ञा कर रहे हैं कि 'जिस समय मैं शरणागतके मुखसे 'शरण' शब्द सुन लेता हूँ फिर उसे त्याग करनेकी मुझमें शक्ति नहीं रहती। मैं सर्वशक्ति हूँ परन्तु उस समय मेरी सब शक्तियाँ जवाब दे देती हैं।' इसी तात्पर्यसे, शक्त्यर्थको द्योतन करनेवाले ( शकि लिङ् च ) इस लिङ् लकारको प्रयोग करते हुए आप कहते हैं *'न त्यजेयम्'* 'त्याग करनेमें मेरी शक्ति नहीं है।'

भगवान् दयामय हैं। जिस समय पृथिवीपर पापका प्राबल्य हो उठता है, धर्मकी मर्यादाओंका एकान्ततः संहार होने लगता है, धार्मिकोंपर, भगवद्भक्तोंपर अत्याचारकी पराकाष्ठा हो उठती है उस समय भगवान्‌से नहीं रहा जाता। अत्याचारपीडित धार्मिक हृदयोंकी आह, भगवद्भक्तोंकी वह करुण पुकार भगवान्‌को वैकुण्ठसे बुला लेती है। आप पृथिवीपर अवतार लेते हैं। आप अवतार लेकर धर्मकी मर्यादाओंका फिरसे स्थापन करते हैं। भक्तोंको आश्रय देते हैं। आपकी स्वाभाविक इच्छा रहती है कि लोग पापोंसे मुँह मोड़कर मेरी ओर अभिमुख हों। जिस समय देशमें किसी विशेष शिक्षाका प्रचार करना होता है उस समय उस शिक्षाके प्रचारक लोग स्थान-स्थानपर उस शिक्षाके लिये विद्यालय स्थापन करते हैं। पढ़नेवाले बालकोंको खूब उत्साह देते हैं। घर-घरमें जाकर

वे लोग उस शिक्षाका महत्त्व समझाते हैं। बालकोंको इनाम आदिका प्रलोभन देकर स्कूलोंमें लाते हैं, धनव्यय करके ऐसे नौकर रखते हैं जो घर जाकर बालकोंको शिक्षालयमें ले आते हैं, स्कूलका समय समाप्त होनेपर घर पहुँचा जाते हैं। ऐसे-ऐसे उद्योगोंसे उन शिक्षा-प्रचारकोंका काम जब चल निकलता है, लोग पढ़नेके लिये जब स्कूलोंमें आने लगते हैं, तब उनके हर्षकी सीमा नहीं रहती। वह अपनी सफलतापर प्रसन्न होते हैं।

खेतिहर काँटोंसे भरे झाड़-झंकाड़ोंको काटकर ज़मीन साफ़ करता है। कंकर-पत्थरोंको हटाकर, मिट्टीके बड़े-बड़े ढेलोंको काठकी सहायतासे फोड़कर खेतकी ज़मीनको खेतीके लायक बनाता है। मिट्टीको गीली करके बीज बोता है। बड़े परिश्रमसे उसे सींचता है। रात-रातभर जगकर उसकी रखवाली करता है। जिस समय उसमें धानकी बालें आने लगती हैं, कहिये उसको कितना आनन्द होता होगा? वह अपने परिश्रमको सफल समझकर भाविनी आशाओंकी लहरमें मस्त होकर झूमने लगता है। कविने क्या अच्छा कहा है—

**क्षीरैकपायिना दत्तजानुपतनेन पङ्कमलिनेन।**
**पुत्रेणेव हि शालिक्षेत्रेणानन्द्यते हलिकः॥**

'घोंटुओंसे चलते हुए, धूलिमलिन, दुग्धपोष्य अपने पुत्रको देखकर जिस तरह प्रसन्न होता है, इसी तरह बालें ( रहँगी ) निकलना जिसमें आरम्भ हुआ है, धान तैयार होनेका जल जिसमें दिया जा रहा है, कीचड़से मलिन ऐसे अपने खेतको देखकर वह सुखी होता है।'

भगवान् भी जिस समय अपने भक्तोंको देखते हैं, अपने पास आनेवाले शरणार्थियोंको सामने पाते हैं, परिश्रमशाली उसी खेतिहरकी भाँति प्रसन्न हो उठते हैं—*'शरणागतसस्यमालिनीयं वृषशैलेशकृषीवलं धिनोति'* 'शरणागतरूपी सस्योंसे भरी हुई यह धर्मक्षेत्र भूमि श्रीवेंकटेशरूपी कृषीवलको प्रसन्न कर देती है।' धर्मसंस्थापन करनेवाले भगवान् धर्मकी छत्रच्छायामें प्राणिमात्रको अभयदान देनेका दरवाजा खोले बड़ी उत्सुकतासे प्रतीक्षा करते रहते हैं कि कोई भी मेरे अभिमुख हो जाय, मैं उसकी रक्षा करनेको तैयार हूँ। जब भगवान्‌को शरणागतोंपर इतना ममत्व है तब कहिये जो बड़ी लालसासे बड़े दीनभावसे भगवान्‌की रक्षकतापर दृढ़ विश्वास करके बड़ी दूरसे दौड़ा चला आ रहा है, उसका त्याग वे कैसे कर सकते हैं? इसी अपनी शरणागत-वत्सलताको ध्वनित करते हुए आप कहते हैं *'सम्प्राप्तं न त्यजेयम्।'*

भगवान्‌को अपने भक्तोंपर, अपने शरणागतोंपर यहाँतक पक्षपात है कि उनके सम्बन्धके कारण उनके सम्बन्धियोंतकको आप प्रिय समझते हैं। अपने भक्तके सम्बन्धी चाहे जैसे दोषी हों, चाहे जैसे अपराधी हों और तो क्या स्वयं भगवान्‌के साथ ही परम वैर रखते हों परन्तु भगवान् जिस समय उन्हें देखते हैं उनपर भी आपको पक्षपात हो जाता है। उनको भी आप ममताकी दृष्टिसे देखते हैं। आप सोचते हैं यह मेरे भक्तका सम्बन्धी है। उन सम्बन्धियोंको देखकर आपको अपना वह भक्त याद आता है। आप उस समय स्नेहसे गद्गद् हो उठते हैं। उन सम्बन्धियोंके अपराधोंपर आपकी दृष्टि नहीं जाती। आपकी दृष्टि जाती है अपने भक्तकी तरफ़। 'यह मेरे भक्तका है' बस, इतनेसे सम्बन्धमात्रसे वह भगवान्‌का अनुग्रहपात्र हो जाता है। प्रेम रखनेवाले प्रेमियोंकी प्रवृत्ति देखी जाती है कि वह अपने प्रेमीके सम्बन्धमात्रसे असार वस्तुपर भी लट्टू हो पड़ते हैं। दूती नायकको उपालम्भ देती है—

बालक भयता दत्तां कर्णे कृत्वा तु बदरसङ्घाटीम्।
लज्जालुरपि वधूः सा प्रतियाता ग्रामरथ्यया भवनम्॥

'जो बेरका गुच्छा ( एक डाँडमें दो बेर ) तुमने अपने हाथसे दिया था उसे कानमें पहनकर वह लजीली बहू गाँवके प्रधान रास्तेसे होकर घर गयी।'

बदरफल कोई रत्न नहीं, परन्तु वह 'तुम्हारा दिया हुआ है' बस, इस बहुमानके कारण आभूषणकी तरह कानमें पहनकर उसे इतना हर्ष हुआ, अपनेमें इतना बहुमान हुआ कि गर्वके कारण वह उस रास्तेसे चली जिससे गाँवके सब लोग आते-जाते हैं। उसको इतना हर्ष था कि 'आज मैं सबसे बड़ी भाग्यवती और सुन्दरी हूँ। सब लोग मेरे सौभाग्यको देखें' इस कारण सब लोगोंको दिखानेकी नीयतसे चक्कर खाकर भी गाँवके बीच रास्तेसे जा रही है। वह भी कौन? *'लज्जालुः'* और समय इतनी लजीली है कि जिससे किसीके सामने निकलातक नहीं जाता। परन्तु आज हर्षके कारण इतनी विह्वल हो रही है कि गाँवभरमें अपने सौभाग्यकी डौंडी पीटनेके लिये बीच गाँवसे मस्त हुई चली जा रही है। किसलिये कि *'भवता दत्ताम्'* 'वह बेरका गुच्छा तुम्हारा दिया हुआ है।'

महाकवि कालिदासका चित्रित किया हुआ यक्ष उत्तर-दिशासे आये हुए पवनोंको बड़े आदर और प्यारसे आलिङ्गन करता है कि *'एभिः स्पृष्टमङ्गं तवेति'* 'इन वायुओंने प्रेमपात्रके अङ्गका स्पर्श किया है।'

कुत्ता समय-वैभवसे आज कदाचित् गद्दे और पलंगोंपर सभ्योंके साथ सोनेका सौभाग्य पा गया हो, परन्तु सदासे तिरस्कार्य कहा गया है। हम किसीको क्रोधमें फटकारते हैं कि *'न त्वां शुने मन्ये'* 'मैं तुम्हारी कुत्ते-बराबर भी दर नहीं मानता।' परन्तु वही कुत्ता लैलाका है यह मालूम होते ही मजनू उसे किस दृष्टिसे देखता है, यह वही जानता है। छातीसे लगाकर अपने सन्तप्त हृदयका प्रेम और आदर प्रकाश करता है। इसी भाँति भगवान् भी अपने भक्तके कारण उसके सम्बन्धियोंतकका मुलाहिजा करते हैं। हिरण्यकशिपुका भगवान्में वह विद्वेष था जिसकी सीमा नहीं। भगवान्का स्मरणमात्र करनेके अपराधमें अपने एकमात्र औरस पुत्रपर यहाँतक अप्रसन्न था कि उसको स्वयं अपने हाथसे मारनेको तैयार हो गया, इससे ज्यादा और क्या होगा? भगवान् प्रह्लादकी स्तुतिसे प्रसन्न होकर कहते हैं—*'वरं वृणीष्वाभिमतं कामपूरोऽस्म्यहं नृणाम्'* 'हे प्रह्लाद! अपना अभिमत वर माँगो, मैं मनुष्योंके मनोरथोंको पूर्ण करनेवाला हूँ' किन्तु निष्काम भक्त प्रह्लाद कहते हैं—*'मा मां प्रलोभयोत्पत्त्या सक्तं कामेषु तैर्वरैः'* 'हे भगवन्! मैं तो उत्पत्तिसे ही कामोंमें स्वयं आसक्त हूँ, मुझे फिर वरोंके द्वारा क्यों प्रलोभन करते हैं।' इससे यह न समझा जाय कि प्रह्लाद दरअसल कामनाओंमें आसक्त थे। नहीं नहीं, उनके बराबर कोई 'एकान्ती' नहीं। वह भगवान्से प्रार्थना करते हैं कि 'हे भगवन्! मैं माँगूँ तो क्या माँगूँ? मनुष्यके आशास्य (प्रार्थनीय) आयु, धन, वैभव आदि क्या स्थिर हैं? जो इनके लिये त्रिलोकपति आपके आगे मुँह खोलूँ। हे अखिलेश! मैंने मनुष्य तो क्या, देवताओंतककी दशा देख ली है। देवता भी कैसे, जो लोकपाल कहलाते हैं। कोई पुरानी बात थोड़े ही है, अभीकी बात कह रहा हूँ। मेरे पिताके दरबारमें खड़े देवता थर-थर काँपा करते थे। रात्रिंदिन उसीकी उपासना होना आरम्भ हो गया था। प्रातःकाल पूर्वदिशाकी तरफ मुख करके सन्ध्या, प्रणाम आदि किये जाते हैं और सायं पश्चिमकी तरफ, किन्तु जिस समय मेरे पिताका सौभाग्यसूर्य चमक रहा था उस समय तीनों सन्ध्याओंके समय उसी दिशाको देवतातक भी प्रणाम करते थे जिसमें वह चला जाता था—

स सञ्चरिष्णुर्भुवनान्तरेषु यां
यदृच्छयाऽशिश्रियदाश्रयः श्रियाम्।
अकारि तस्यै मुकुटोपलस्खल-
त्करैस्त्रिसन्ध्यं त्रिदशैर्दिशे नमः॥

जिस समय कोपसे उसकी भ्रुकुटि जरा बाँकी हो जाती, इतनेमात्रमें वह अपनी आयुकी समाप्ति समझ लेते थे और प्रसन्नतासे जरा भी उसकी भ्रुकुटि नाच उठती तो वह अपना सुदिन समझते थे। देवताओंके आयु, धन, वैभव आदि भ्रुकुटिके काँटेपर चढ़े हुए थे जो जरासे फर्कसे इधर-के-उधर हो जाते थे। प्रह्लाद कहते हैं—

दृष्टा मया दिवि विभोऽखिलधिष्ण्यपाना-
मायुः श्रियो विभव इच्छति याञ्जनोऽयम्।
येऽस्मत्पितुः कुपितहासविजृम्भितभ्रू-
विस्फूर्जितेन लुलिताः स तु ते निरस्तः॥

'हे प्रभो! मैंने दिव्यलोकोंमें सम्पूर्ण लोकपालोंके आयु, धन तथा अन्यान्य वैभव आदि देख लिये हैं जिन आयु आदिको मनुष्य चाहा करता है। ये देवताओंके आयु आदि, कोप और हास्यसे विजृम्भित मेरे पिताके भ्रुकुटिविलाससे इधर-के-उधर हो जाते थे। वह अद्भुत प्रतापी पिता भी आपके आगे निरस्त हो गया।'

यदि आप मुझे मेरा अभीष्ट वर देते ही हैं तो— '*कामानां हृद्यसंरोहं भवतस्तु वृणे वरम्*' 'मेरे हृदयमें कामनाओंकी उत्पत्ति ही न हो, यही आपसे मैं वर माँगता हूँ।' भगवान् प्रसन्न होकर कहते हैं—'मैं जानता हूँ तुम्हारे सदृश एकान्तभक्त कामनाओंको कभी हृदयमें स्थान नहीं देते।' तो भी, प्रह्लादके नहीं चाहनेपर भी भगवान् उन्हें एक मन्वन्तरपर्यन्त दैत्येश्वरोंका साम्राज्य देते हैं। प्रह्लाद कहते हैं 'भगवन्! आपके प्रभावको नहीं जाननेवाले मेरे पिताने बड़ा अपराध किया है, जो आपकी निन्दा की। मैं याचना करता हूँ कि उसकी इस पातकसे निवृत्ति हो जाय।' भगवान् आज्ञा करते हैं—'तुम्हारे कारण केवल तुम्हारे पिता ही नहीं, इक्कीस पुरखा पवित्र हो गये।'

त्रिःसप्तभिः पिता पूतः पितृभिः सह तेऽनघ।
यत्साधोऽस्य गृहे जातो भवान्वै कुलपावनः॥

'तुम्हारा पिता इक्कीस पूर्व-पुरुषोंके साथ पवित्र हो गया, जो तुम-सरीखा कुलको पवित्र करनेवाला साधु पुत्र उसके घरमें उत्पन्न हुआ।' अपने भक्तके सम्बन्धके कारण भगवान्‌का अनुग्रह देखिये, जो उस विद्वेषीपर ही नहीं, इक्कीस पीढ़ीतकपर आपकी कृपा हो गयी।

कदाचित् इस दृष्टान्तपर लोगोंको यह कहनेका अवकाश मिल जाय कि इसमें कृपाका इतना अहसान नहीं। भक्त प्रह्लादके पुण्यसे अपने आप उनका उद्धार हो गया। परन्तु घण्टाकर्ण तो भगवान्‌का स्पष्ट विद्वेषी था। उनका नामतक सुनना नहीं चाहता था। कहीं नाम कानमें न पड़ जाय, इसलिये कानमें घण्टे लटकाये रखता था कि उनकी आवाजसे नाम सुनायी ही न दे। परन्तु विद्वेषके कारण ही यह अहर्निश भगवान्‌का हृदयमें ध्यान रखता था। भगवान् इस एकान्ततासे प्रसन्न हो गये। उसपर प्रसन्न हुए सो तो हुए, उसके पक्षपातसे उसके छोटे भाईतकका उद्धार कर दिया।

कंसको मारनेके लिये भगवान् जिस समय मथुरापुरी पधारे उस समय सुदामा मालीने पुष्पके हारोंसे भगवान्‌की सेवा की। अपनी योग्यतानुसार आपका अर्चन किया। आप उसपर प्रसन्न हो गये। उसके सम्बन्धके कारण उसके वंशभरको आयु, लक्ष्मी आदिका वर दे दिया। यह एक ही क्या, अनेक ऐसे दृष्टान्त

हैं, जिनमें अपने भक्तके पक्षपातसे भगवान्‌ने उसके सम्बन्धियोंतकपर कृपा की है। भगवान् कहते हैं कि जब मुझे भक्तके साथ यहाँतक प्रीति है कि उसके सम्बन्धीतकका त्याग नहीं करता, तब क्या शरण आये हुए साक्षात् विभीषणको ही मैं छोड़ दूँगा ? मैं तो विभीषणके सम्बन्धके कारण रावणतकको क्षमा करनेके लिये तैयार हूँ। वह भी यदि मेरे आश्रयमें आये तो मैं उसके कोई अपराध न देखूँ। उसको प्रिय बना लूँ। आगे चलकर आपने स्पष्ट ही श्रीमुखसे कहा है कि—

**आनयैनं हरिश्रेष्ठ दत्तमस्याभयं मया।**
**विभीषणो वा सुग्रीव यदि वा रावणः स्वयम्॥**

'हे सुग्रीव! इसे मेरे पास ले आओ। मैंने इसको अभय दे दिया। चाहे यह विभीषण हो अथवा स्वयं रावण ही क्यों न हो।' जब मैं रावणतकको स्वीकार करनेको तैयार हूँ तो क्या शरणागत साक्षात् विभीषण मुझसे छोड़ा जायगा ? नहीं-नहीं, यह मेरी शक्तिसे बाहर है। इसी विचारसे आप कह रहे हैं '*न त्यजेयम्*' 'मैं नहीं छोड़ सकता।'

अथवा—'*न त्यजेयम्*' यहाँ सम्भावनामें 'लिङ्' है।

**'सकृत्प्राप्तस्य विभीषणस्य त्यागसम्भावनापि नास्ति'**

भगवान् कहते हैं कि शरणमें आये हुए विभीषणके त्यागकी मैं तो सम्भावनामात्र भी नहीं कर सकता। भगवान्‌के पास आनेमात्रसे जो श्लाघनीय हो उठता है, भला, उसके त्यागकी सम्भावना की जा सकती है ? आप तो अपने अभिमुख आनेमात्रकी प्रतीक्षा किया करते हैं। आगे स्पष्ट ही अपने श्रीमुखसे आपने कहा है कि '*सकृदेव प्रपन्नाय*' 'जो एक बार भी मेरी तरफ़ आ मात्र जाता है (उसे मैं अभय दे देता हूँ)। तो जिसका आना भी जब बड़ा अभिनन्दनीय माना जाता है, तब उसके त्यागकी सम्भावना कहाँसे हो सकती है ? श्रीरामचन्द्र आज्ञा करते हैं कि जिस बातके होनेकी सम्भावना ही नहीं, तब उसके साधनका उद्योग भी नहीं किया जाता। सुमेरुका उठा लेना सम्भव नहीं, अतएव उसके उखाड़ लेनेका शेखचिल्लीपन भी कोई नहीं करता। भगवान् कहते हैं कि शरणागतके त्याग करनेपर मेरी सत्ता बनी रहे तो मैं उस त्यागके साधनोंका उद्योग करता, परन्तु त्याग करनेपर मेरी सत्ताकी ही सम्भावना नहीं। आप कहते हैं '*अप्यहं जीवितं जह्याम्*' 'मैं अपने जीवनको छोड़ सकता हूँ परन्तु मेरी शरणमें आये हुए भक्तको नहीं छोड़ सकता।' जब यह दशा है कि त्याग करनेपर स्वयंकी सत्ता ही नहीं रहती फिर उसके लिये उद्योग कैसे हो सकता है ? इसी आशयसे *भगवान् कह रहे हैं कि* '*न त्यजेयम्*' '*मुझसे त्याग* करना सम्भव ही नहीं।'

सुग्रीव कह सकते हैं कि विभीषणके स्वीकार किये बिना आपकी सत्ता नहीं रहती तो इसके स्वीकार करनेपर हमारी भी सत्ता नहीं रहती। यदि हमलोगोंकी अनुमतिके बिना आपने इसे अङ्गीकार कर लिया तो, अच्छी बात है, कर लीजिये, आपकी इच्छा है। किन्तु फिर हम साथ नहीं दे सकते। हमलोग आपकी सहायताके लिये आये हैं। लङ्काका विजय करके आपके कार्यकी सिद्धि करें, यह हमारा प्रयोजन है। यदि वैरीके कपटाचार पुरुषोंको आप अपनेमें मिला लेंगे तो सिद्धि कैसी, हमलोगोंकी ही खैर नहीं। इसलिये इसके स्वीकार कर लेनेपर हमारी स्थिति नहीं। *अब यदि हमारा परित्याग ही आपको* अभीष्ट है तो दूसरी बात है। परन्तु आपके अनुग्रहको देखते हुए तो यह प्रतीत होता है कि आप हमारा त्याग नहीं करेंगे। जब हमारा त्याग करना आप नहीं चाहते तो यह जरूरी बात है कि इसका त्याग करना पड़ेगा। क्योंकि इसके स्वीकार करनेपर

न नहीं रह सकते। अतएव इसका त्याग करना समयप्राप्त मालूम होता है। इसपर भगवान् आगे हते हैं कि—'*कथञ्चन*' '*अहं कथञ्चन न त्यजेयम्*' मैं कैसे भी इसको नहीं छोड़ सकता।' 'चाहे जैसा त्याहित हो, चाहे जैसी मेरी हानि हो, मैं शरणागतको नहीं छोड़ सकता।'

भगवान् श्रीरामचन्द्र मर्यादापुरुषोत्तम हैं। आपने अवतार लेकर धार्मिक मर्यादाओंकी मर्यादा रक्खी है। आपके चरित्रोंके आदर्शपर आज भी संसारके पुरुष अपने जीवनके आदर्शोंको स्थिर कर रहे हैं। भगवान् श्रीरामचन्द्रके सेतु-बन्धनादि अलौकिक चरित्रोंकी बात छोड़ दीजिये किन्तु आपके जो-जो व्यावहारिक चरित्र हुए हैं उन सबको ही प्रमाण मानकर संसारका जनसमाज आजतक अनुकरण करता चला आ रहा है। केवल भारतके ही श्रद्धालु नहीं, अन्यान्य सभ्य देशोंके भी चरित्रसमालोचक लोग श्रीरामचरित्रका आदर्श बड़ा ऊँचा मान चुके हैं। उनके चरित्रकी एक-एक घटनापर सभ्यसमाजने पेटभरके आलोचना कर ली है। प्रबल परीक्षाओंके बाद यह स्थिर हो रहा है कि भगवान् श्रीरामचन्द्र मर्यादापुरुषोत्तम हैं और उनके चरित्रोंका आदर्श बड़ा ऊँचा है। 'भगवान् श्रीरामचन्द्र साक्षात् त्रैलोक्यनाथ थे। रावणादि दुष्टोंके संहारके लिये भूमिमें अवतार लेकर पधारे थे। दुष्टोंका दमन, शिष्टोंका सान्त्वन—यही आपका प्रधान उद्देश्य था और बाकीके मानवचरित्र तो आपने अपने उद्देश्यके सौष्ठवसे निर्वाहके लिये अभिनय किये थे।' इस अभिप्रायको रखनेवाले श्रद्धालुओंकी तो बात ही दूसरी है, परन्तु जो लोग मानवचरित्रके आदर्शको खोजनेकी नीयतसे रामकथापर दृष्टि डालते हैं वे भी श्रीरामके असाधारण त्यागको देखकर दङ्ग हो उठते हैं।

श्रीरामचन्द्रके गुणगणोंसे मुग्ध हुए महाराज दशरथ ही क्या सम्पूर्ण साकेतप्रान्त ही यह चाह रहा था कि श्रीरामचन्द्र अयोध्याके युवराज बना दिये जायँ। बड़ी उत्कट अभिलाषाओंके बाद जब श्रीरामचन्द्रके यौवराज्याभिषेकका शुभ दिन स्थिर हुआ तब राजा और प्रजाके सुखकी सीमा न रही। अयोध्यामें आनन्दका सागर उमड़ पड़ा। किन्तु इस आनन्दसागरसे नित्य नये जैसे उत्सवरत्न निकल रहे थे वैसे ही उसमेंसे अचानक हालाहल विषका भी प्रादुर्भाव हुआ। दैवप्रेरित कैकेयीके क्रूरतापाशमें महाराज दशरथ बाँध लिये गये। कैकेयीने सत्यप्रतिज्ञ राजाको विवश कर लिया कि आज ही रामचन्द्रको वनवासकी आज्ञा दी जाय और इस अभिषेकके मङ्गल-सामानसे भरतको यौवराज्य हो। वृद्धावस्थामें बड़े यत्नोंसे राजाको पुत्र-मुख-दर्शनका सुख मिला था। श्रीराम-सरीखे ज्येष्ठ पुत्र मिले थे। बड़ी साधनाओंके बाद आज यह सुखसमय आया था कि उन्हें युवराज-पदवी दी जाय। अनुनय-विनय करके, पैरों पड़कर राजाने कैकेयीको बहुत मनाया—

**अपुत्रेण मया पुत्रः श्रमेण महता महान्।**
**रामो लब्धो महातेजाः स कथं त्यज्यते मया॥**

'अपुत्र मैने बड़े श्रमसे राम-सरीखा पुत्र पाया है। उसे मैं कैसे छोड़ सकता हूँ?' किन्तु मूर्तिमान् होनहार बनी हुई कैकेयी भला कैसे मानती? राजा विह्वल होकर शय्यापर गिर पड़े।

इधर मङ्गलमय प्रातःकाल ही अयोध्याका राजदरबार सजाया जा चुका था। सामन्तगण और दरबारी लोग भेंट लिये राजमहलमें बैठे प्रतीक्षा कर रहे थे कि महाराज दरबारमें पधारें तो अभिषेक हो, महाराज और युवराजकी नजरें की जायँ। इक्ष्वाकुवंशके कुलगुरु महर्षि वशिष्ठ अभिषेकके लिये जैसे ही ड्योढीमें पधारे, सुमन्त दौड़कर अन्तःपुरमें महाराज-

को खबर करनेके लिये गये । किन्तु वहाँ दृश्य दूसरा ही देखा । राजा शय्यापर पड़े थे । कैकेयीने कहा कि—'अभिषेककी खुशीके कारण महाराजको रात्रिमें नींद नहीं आयी थी । इस समय कुछ आँख लगी है । महाराजने रामचन्द्रको यहाँ बुलाया है । जल्दीसे भेज दो ।'

सुमन्त्रको आश्चर्य तो हुआ परन्तु यह समझकर कि अभिषेकके सम्बन्धमें ही महाराज श्रीरामको देखना चाहते हैं । वह जल्दीसे श्रीरामको उनके महलसे बुला लाये । श्रीरामचन्द्र वहाँका दृश्य देखकर घबरा उठे । हृदयमें सोचने लगे—

**अन्यदा मां पिता दृष्ट्वा कुपितोऽपि प्रसीदति ।**
**तस्य मामद्य सम्प्रेक्ष्य किमायासः प्रवर्तते ॥**

'जो पितृचरण और दिन कुपित होते तो भी मुझे देखते ही प्रसन्न हो जाते थे, किन्तु उन्हींके मनमें आज मुझे देखते ही क्लेश क्यों हो रहा है !' माता कैकेयीको प्रणाम करके श्रीरामचन्द्रने कहा कि—

**कच्चिन्मया नापराद्धमज्ञानाद्येन मे पिता ।**
**कुपितस्तन्ममाचक्ष्व त्वमेवैनं प्रसादय ॥**

'अज्ञानके कारण आज मुझसे कुछ अपराध तो नहीं हो गया है जिससे पिताजी कुपित हो गये हैं । आप ही मेरा अपराध क्षमा कराकर प्रसन्न कर दीजिये ।' दैवमुखी कैकेयीने कहा—

**यदि त्वभिहितं राज्ञा त्वयि तन्न विपत्स्यते ।**
**ततोऽहमभिधास्यामि न ह्येष त्वयि वक्ष्यति ॥**

'यदि तुम्हारे विषयमें राजाकी आज्ञा अन्यथा न हो, झूठी न जाय, तो मैं कह दूँगी । महाराज तुमसे कुछ न कह सकेंगे ।' पिताके सम्मुख ही ऐसे वचन सुनकर श्रीरामको बड़ा दुःख हुआ । आप बोले—

**अहो धिङ् नार्हसे देवि वक्तुं मामीदृशं वचः ।**
**अहं हि वचनाद्राज्ञः पतेयमपि पावके ॥**
**भक्षयेयं विषं तीक्ष्णं पतेयमपि चार्णवे ।**
**नियुक्तो गुरुणा पित्रा नृपेण च हितेन च ॥**
**तद्ब्रूहि वचनं देवि राज्ञो यदभिकाङ्क्षितम् ।**
**करिष्ये प्रतिजाने च रामो द्विर्नाभिभाषते ॥**

'हे देवि ! यदि मेरे विषयमें आज्ञोल्लङ्घनका सन्देह किया जा सकता है तो मुझको धिक्कार है । किन्तु आप मुझको ऐसे वचन न कहें । मैं महाराजकी आज्ञासे अग्निमें कूद सकता हूँ, हालाहल विष पी सकता हूँ, समुद्रमें गिर सकता हूँ । महाराज गुरु हैं, पिता हैं, राजा हैं, मेरे हितचिन्तक हैं । प्रत्येक कारणसे मैं उनकी आज्ञा-पालनके लिये बाध्य हूँ । आप निःशङ्क होकर महाराजका अभीष्ट कहिये । मैं उसको करूँगा, प्रतिज्ञा करता हूँ । यह राम कहकर कभी न हटेगा ।'

कैकेयीने विष उगल ही दिया । किन्तु महापुरुष रामके चेहरेपर रेखामात्र अन्तर न पड़ा । महर्षि वाल्मीकि कहते हैं—

**सर्वोऽप्यभिजनः श्रीमान् श्रीमतः सत्यवादिनः ।**
**नालक्षयत रामस्य किञ्चिदाकारमानने ॥**

'जो परिजन रात-दिन पास रहनेवाला था, क्षण-क्षणके भावोंका जिसे परिचय था, उसने भी सत्यवादी श्रीमान् रामचन्द्रके मुखपर कोई विभिन्न आकार न देखा ।' आपने कहा—

**अलीकं मानसं त्वेकं हृदयं दहते मम ।**
**स्वयं यन्नाह मां राजा भरतस्याभिषेचनम् ॥**
**अहं हि सीतां राज्यं च प्राणानिष्टान् धनानि च ।**
**हृष्टो भ्रात्रे स्वयं दद्यां भरताय प्रचोदितः ॥**

'एक बातसे दुःख होता है कि स्वयं महाराजने भरतके राज्याभिषेककी मुझे क्यों न आज्ञा दी ! मैं सीताको, राज्यको, प्राणिमात्रके लिये अभीष्ट ऐसे प्राणोंको, धनोंको भ्राता भरतके लिये आपकी आज्ञा-

से ही प्रसन्न होकर दे सकता हूँ, फिर भला महाराजकी आज्ञासे नहीं दे देता ?'

**नाहमर्थपरो देवि लोकमावस्तुमुत्सहे ।**
**विद्धि मामृषिभिस्तुल्यं विमलं धर्ममास्थितम् ॥**

'हे देवि ! मैं राज्यलोलुप होकर इस लोकमें नहीं रहना चाहता । मुझे त्यागके विषयमें ऋषियोंके समान समझ लें । मुझे निष्कपट धर्मपर हृदयसे आस्था है ।'

**न ह्यतो धर्मचरणं किञ्चिदस्ति महत्तरम् ।**
**यथा पितरि शुश्रूषा तस्य वा वचनक्रिया ॥**

'इससे बढ़कर कोई धर्माचरण नहीं कि पिताकी शुश्रूषा और उनकी आज्ञा-पालन की जाय ।'

यदि श्रीरामचन्द्र चाहते तो कई रास्ते थे कि वह अयोध्याके युवराज बन जाते और वन नहीं जाते । यह न समझिये कि धृष्ट होकर अयोध्यामें रह जाते । नहीं-नहीं, नीतिके अनुसार । कोई यह नहीं कह सकता था कि श्रीरामने अनुचित किया । जिस समय लक्ष्मणको श्रीरामके वनवासका वृत्तान्त मालूम हुआ, वह एकदम क्रुद्ध हो उठे । वह महारानी कौशल्यासे बोले—

**तदिदं वचनं राज्ञः पुनर्बाल्यमुपेयुषः ।**
**पुत्रः को हृदये कुर्याद्राजवृत्तमनुस्मरन् ॥**

'मालूम होता है राजाको फिरसे बालकपन आ गया है । ऐसा कौन राजनीतिज्ञ पुत्र होगा जो इस वचनको हृदयमें भी स्थान दे ।' राजा बिल्कुल आपेमें नहीं हैं । यह आजतककी राजनीतिसे बिल्कुल विरुद्ध है कि छोटे लड़केको राज्य मिले और बड़ा निर्दोष ही राज्यसे वञ्चित रहे । कोई कुछ न बोले । मैं अकेला इस कामके लिये विरोधमें आगे बढ़ता हूँ । यदि भरतके पक्षसे राजशक्तियाँ उठेंगी तो अकेला मैं सबको सम्हाल लूँगा ।

**न शोभार्थाविमौ बाहू न धनुर्भूषणाय मे ।**
**नासिराबन्धनार्थाय न शराः स्तम्भहेतवः ॥**

'यह मेरी भुजाएँ शोभाके लिये नहीं हैं, यह धनुष मैंने केवल खूबसूरतीके लिये नहीं धारण किया है, यह तलवार कमरमें लटकानेके लिये ही नहीं है, और न ये बाण केवल तरकसमें जकड़े पड़े रहनेके लिये हैं ।' इस हिसाबसे राजनीतिका पक्ष लेकर लक्ष्मण डट जाते तो कौन ऐसा था जो कुछ कर सकता था और कौन श्रीरामचन्द्रको वन भेज सकता था?

अयोध्याकी प्रजा श्रीरामके यौवराज्यका महोत्सव देखनेके लिये देवी-देवता मना रही थी । एक-एक दिन बड़ी उत्कण्ठासे बीत रहे थे कि किस दिन वह शुभ समय देखेंगे जिसमें श्रीरामचन्द्रको युवराजके पदपर अभिषेक किया जायगा । जिस समय प्रजाको मालूम हुआ कि श्रीरामको अभिषेक कैसा, वनवास दिया गया है, तमाम प्रजा एकदम विकल हो उठी । सबने सोचा कि कैकेयीने राजाको धर्मपथसे गिरा दिया है । यह अनुचित होगा कि श्रीराम अयोध्यासे चले जायँ । दुःख और गुस्सेमें भरे हुए सचिव सुमन्त्रने तो कैकेयीसे स्पष्ट ही कह दिया था कि यदि तुम किसी तरह भी समझायी हुई नहीं मानती तो—

**राजा भवतु ते पुत्रो भरतः शास्तु मेदिनीम् ।**
**वयं तत्र गमिष्यामो यत्र रामो गमिष्यति ॥**
**न च ते विषये कश्चिद्ब्राह्मणो वस्तुमिच्छति ।**
**तादृशं त्वममर्यादमद्य कर्म करिष्यसि ॥**
**नूनं सर्वे गमिष्यामो मार्गं रामनिषेवितम् ।**

'तुम्हारा पुत्र राजा हो जाय, भरत सम्पूर्ण पृथ्वीका शासन करे । हम तो वहीं चले जायँगे, जहाँ रामचन्द्र जायँगे । तुम्हारे देशमें कोई ब्राह्मण नहीं रहना चाहता, जो आज तुम ऐसा बेमर्याद काम करोगी । खैर हमें क्या, हमलोग तो सब रामके मार्गपर चले जायँगे ।'

और तो क्या अयोध्याकी स्त्रियोंतकने कह दिया था कि—

**कैकेय्या न वयं राज्ये भृतका हि वसेमहि।**
**जीवन्त्या जातु जीवन्त्यः पुत्रैरपि शपामहे॥**

'जबतक कैकेयी जीती है और हम भी जीती हैं तबतक चाहे यह कितना ही भरण-पोषण करे, हम कभी उसके राज्यमें नहीं रहेंगी। हम अपने पुत्रोंकी शपथ खाती हैं!' हद हो गयी। पुत्रवती अत्याहित होनेके विना कभी पुत्रकी शपथ नहीं खाती। जब प्रजाकी तरफसे भी यों घोर विरोध हो रहा था तो फिर ऐसा कौन था जो श्रीरामको जबरदस्ती वन भेजता। प्रजाके विरोधपर तो आजकल राज्य-के-राज्य उलट जाते हैं, तब भला राम चाहते तो अयोध्यामें नहीं रह पाते ! प्रजाकी तरफ राजाके बड़े-बड़े उच्च भाव थे। *'राजा प्रकृतिरञ्जनात्'* 'जबतक प्रजा अनुरक्त न हो, राजा ही नहीं कहला सकता।' प्रजाका विरोध पहले सामान्य दृष्टिसे नहीं देखा जाता था। सम्मिलित प्रजा तो क्या, कुछ ही आदमी यदि असन्तुष्ट रहते तो राजा अपना अपराध समझता था, उन्हें सन्तुष्ट करके ही विश्राम लेता था।

श्रीरामके राज्यमें एकमात्र अकालमृत्यु होनेसे एक ही ब्राह्मणकी तरफसे विरुद्ध पुकार आयी थी कि श्रीराम तत्काल अपना ही अपराध समझकर उसके प्रतीकारके लिये उठ खड़े हुए थे। वनवासके समय तो सारी प्रजा एक तरफ थी। यहाँतक कि स्त्रियाँतक यों घोर विरोध कर रही थीं, तो भला दशरथ इसपर विचार न करते ! वह भी ऐसी दशामें कि जब वह स्वयं यह चाहते थे कि राम वनको न जायँ।

जिस समय भगवान् श्रीरामचन्द्र सीता और लक्ष्मणको साथ लेकर वन जानेके लिये महाराज दशरथको प्रणाम करने गये उस समय दशरथकी बड़ी करुण दशा थी। उनका हृदय रो-रोकर कह रहा था कि रामको वन मत जाने दो। वह अच्छी तरह जानते थे कि रामके विरहमें मेरा जीवन नहीं रह सकता। उस समयकी घटना कहता हूँ जिस समय श्रीरामने मना करनेवालोंको बड़े विनयसे प्रार्थना करके मना लिया था कि 'इस समय मेरा वन जाना ही समयप्राप्त है।' अस्तु, जैसे ही राजाने रामचन्द्रको चीरवल्कल पहने मुनिवेषधारी देखा, राजाका हृदय फटने लगा—

**नैनं दुःखेन सन्तप्तः प्रत्यवैक्षत राघवम्।**
**न चैनमभिसम्प्रेक्ष्य प्रत्यभाषत दुर्मनाः॥**

'दुखी राजासे रामकी तरफ देखा न गया। उनका मन यहाँतक दुखी था कि श्रीरामको देखकर उनके साथ बोलातक न गया।' रामसदृश प्रियपुत्र चौदह बरसके लिये वन जा रहा है और पिता दशरथ उनसे बोलेतक नहीं ! कुछ दुःखका ठिकाना है ! निःसंज्ञ होकर राजा विलाप करने लगे—

**मन्ये खलु मया पूर्वं विवत्सा बहवः कृताः।**
**प्राणिनो हिंसिता वापि तन्मामिदमुपस्थितम्॥**

'मालूम होता है मैंने पहले बहुतोंको पुत्रोंसे रहित कर दिया है। अथवा बहुत-से प्राणियोंका घात किया है। आज वही मेरे सामने आया है।'

**एवमुक्त्वा तु वचनं बाष्पेण विहतेन्द्रियः।**
**रामेति सकृदेवोक्त्वा व्याहर्तुं न शशाक सः॥**

'यह कहते-कहते ही उनसे बोला न गया। आँसुओंसे गला रुक गया। केवल एक बार 'राम' यह कहकर ही फिर वह कुछ न बोल सके।' जिस समय रथमें बैठाकर सुमन्त्र श्रीराम आदिको ले जा रहे थे, राजा पथराई आँखोंसे एकटक रथकी तरफ देखते रहे—

**यावत्तु निर्यतस्तस्य रजोरूपमदृश्यत।**
**नैवेक्ष्वाकुवरस्तावत्संजहारात्मचक्षुषी॥**

'जबतक उनके रथकी धूलिका भी रूप दीखता रहा तबतक राजाके नेत्र वापस नहीं लौटे।' जब रज

भी दीखना बन्द हो गया तब राजा महल क्या, अपने शोकागारमें लौटे। राजाके शोकमें महर्षि वाल्मीकिकी कलम भी यहाँतक अभिभूत हो गयी थी कि अमङ्गल-का भी विचार न कर कहती है—

**इत्येवं विलपन् राजा जनौघेनाभिसंवृतः।**
**अपस्नात इवारिष्टं प्रविवेश गृहोत्तमम्॥**

'बहुत-से आदमियोंसे घिरे हुए, इस तरह विलाप करते हुए राजा शवदाहोत्तर मृतस्नान करके जैसे घरमें घुसते हैं उस तरह उस अमंगल घरमें घुसे।' महलमें लौटते ही आपने आज्ञा दी कि मुझे कौसल्याके महलमें ले चलो। वह रात्रि, वह कालरात्रि, दशरथने कौसल्याके भवनमें ही बितायी। आधीरात होते-होते तो राजाकी यह दशा हो गयी कि वह कौसल्यासे बोले—

**न त्वां पश्यामि कौसल्ये! साधु मां पाणिना स्पृश।**
**रामं मेऽनुगता दृष्टिरद्यापि न निवर्तते॥**

'हे कौसल्ये! मुझे तुम दिखायी नहीं देती हो। मुझे हाथसे अच्छी तरह छुओ। मेरी दृष्टि रामके साथ-साथ चली गयी है, जो अभीतक नहीं लौटी।'

जिन राजा दशरथकी रामके वियोगमें दो पहरमें यह हालत हो गयी, भला वह रामको जानेके लिये अपने मनसे अनुमति देते? किन्तु प्रतिज्ञापाशमें बँधे हुए थे। रामको खुले शब्दोंमें तो कैसे कहते कि तुम मत जाओ, किन्तु हृदय नहीं मानता था। आप कहते हैं—

**नहि सत्यात्मनस्तात धर्माभिमनसस्तव।**
**सन्निवर्तयितुं बुद्धिः शक्यते रघुनन्दन॥**
**अद्य त्विदानीं रजनीं पुत्र मा गच्छ सर्वथा।**
**एकाहं दर्शनेनापि साधु तावच्चराम्यहम्॥**

'हे तात! तुम सत्यात्मा हो, धर्ममें तुम्हारा मन है, मैं तुम्हारी जानेकी बुद्धिको तो नहीं रोक सकता किन्तु आज एक रात मत जाओ। आज एक दिन तो मुझे सुख और मिल जाय।' राजाके प्राण हृदयमें तड़फड़ा रहे थे। राजासे न रहा गया। बोले—

**अहं राघव कैकेय्या वरदानेन मोहितः।**
**अयोध्यायां त्वमेवाद्य राजा भव निगृह्य माम्॥**

'हे राम! कैकेयीने मुझे वरदानसे मूढ (बदहवास) कर दिया है। मैं राज्य करनेयोग्य नहीं। मुझे अलग करके अयोध्याकी गद्दीपर तुम ही बैठो।' यहाँ साफ ही कह दिया कि मैं जो कार्रवाई कर रहा हूँ, होशहवासमें नहीं कर रहा। मेरी यह कार्रवाई उचित गिनी जानेयोग्य नहीं। 'राघव' सम्बोधनसे ध्वनित कर दिया कि रघुवंशमें आजतक यह अनरीति नहीं हुई कि बड़े पुत्रके रहते छोटा गद्दीका मालिक हो। अतः तुम मेरे विरुद्ध भी अयोध्याके राजा होनेके योग्य हो। अब कहिये, प्रजा विरुद्ध, राजा विरुद्ध, ऐसी दशामें यदि श्रीराम चाहते तो अयोध्याकी युवराज-पदवी कौन छुड़ा सकता था? यदि श्रीराम वन न जाकर अयोध्यामें ही रहते तो इस हालतमें कौन बुरा कहता? यहाँ तो स्पष्ट ही उपाय था कि 'पिताजी मुझे आज्ञा देते हैं कि तू अयोध्यामें रह।' फिर भला राज्यभोगोंको छोड़कर जंगल-जंगल घूमनेकी क्या जरूरत थी? परन्तु भगवान् श्रीरामचन्द्र धर्मका आदर्श कायम करने पधारे हैं। वह हाथ जोड़कर पितासे कहते हैं—

**भवान् वर्षसहस्राय पृथिव्या नृपते! पतिः।**
**अहं त्वरण्ये वत्स्यामि न मे राज्यस्य कांक्षिता॥**

'हे राजन्! आप हजार बरस पृथिवीका राज्य करें। मैं प्रसन्नतासे वनवासके लिये तैयार हूँ। मुझे राज्यकी अभिलाषा नहीं।'

**नैवाहं राज्यमिच्छामि न सुखं न च मेदिनीम्।**
**नैव सर्वानिमान्कामान्न स्वर्गं न च जीवितम्॥**
**त्वामहं सत्यमिच्छामि नानृतं पुरुषर्षभ।**
**प्रत्यक्षं तव सत्येन सुकृतेन च ते शपे॥**

'मैं राज्य नहीं चाहता, सुख नहीं चाहता, पृथिवी नहीं चाहता, इन दुनियावी मनोरथोंको नहीं चाहता, स्वर्ग नहीं चाहता और तो क्या जीवनतककी मुझे इच्छा नहीं। मैं चाहता हूँ कि आपके सत्यकी रक्षा हो। आपको मिथ्यावादिताका कलङ्क न लगे। मैं आपके सम्मुख सत्य और पुण्योंकी शपथ खाकर कहता हूँ।' जो रामचन्द्र पिताके सत्यके लिये अपने सर्व सुखोंका बलिदान दे देते हैं, भला उनकी मर्यादापालकताकी सीमा है ! वही मर्यादापुरुषोत्तम अभयदान देनेकी प्रतिज्ञा करके भला फिर अपने प्रणसे हट जायँगे ! जो दीनताके साथ अपनी शरणमें आया है उस शरणागतको छोड़ देंगे ! इसी आशयसे श्रीरामचन्द्र कह रहे हैं—'कथञ्चन' 'किसी तरह भी' शरणागतको नहीं छोड़ सकता।

*श्रीरामचन्द्रकी मर्यादापालकताका और भी प्रकट* प्रमाण है। जिस समय श्रीरामचन्द्रका वनगमन निश्चित *हो गया तब महाराज दशरथ और तो क्या कर सकते* थे, आपने श्रीरामकी रक्षाके विचारसे सुमन्त्रको हुकुम दिया कि श्रीरामके साथ चतुरङ्गिणी सेना जाय। और आरामका सब सामान साथ रहे जिससे उन्हें अयोध्याकी याद न आवे। इसपर श्रीरामने बड़े विनयसे निवेदन किया कि—

**यो हि दत्त्वा द्विपश्रेष्ठं कक्ष्यायां कुरुते मनः।**
**रज्जुस्नेहेन किं तस्य त्यजतः कुञ्जरोत्तमम्॥**
**तथा मम सतां श्रेष्ठ किं ध्वजिन्या जगत्पते।**
**सर्वाण्येवानुजानामि चीराण्येवानयन्तु मे॥**

'जो मनुष्य हाथीको देकर उसकी कमर बाँधनेकी रस्सीपर मन डुलावे तो उससे क्या लाभ है ! हाथीको छोड़कर रस्सीमें स्नेह करनेसे क्या होता है ! इसी तरह हे जगत्पति ! मुझे अब सेनाका क्या करना है। मैं इन सब चीजोंको भरतके लिये ही देता हूँ। मेरे लिये चीर-वल्कल लाये जायँ, जिन्हें पहनकर वन जाऊँ।'

निर्लज्जा कैकेयी अपने हाथसे चीर लाकर श्रीराम और लक्ष्मणको देती है। श्रीजानकी एक बार तो उन चीरोंको देखकर *'पृषती वागुरामिव'* 'हरिणी बन्धन-रज्जुको देखकर जिस तरह डरती है' घबरायीं। परन्तु श्रीराम और लक्ष्मणको चीर पहने देखकर यह भी अपने हाथमें चीर ले तो लेती हैं परन्तु यह नहीं जानतीं कि यह पहने कैसे जायँगे !

**कथं नु चीरं बध्नन्ति मुनयो वनवासिनः।**
**इति ह्यकुशला सीता सा मुमोह मुहुर्मुहुः॥**
**कण्ठे कृत्वा स्म सा चीरमेकमादाय पाणिना।**
**तस्थौ ह्यकुशला तत्र व्रीडिता जनकात्मजा॥**

'मुनिलोग चीर कैसे पहनते हैं—इससे अनभिज्ञ सीता किंकर्त्तव्यविमूढ रह गयीं। एकको गलेमें डालकर दूसरेको हाथमें लेकर लज्जित होकर खड़ी रह गयीं।' जिस जानकीकी दासीतक बहुमूल्य कौशेय वस्त्रोंको ठुकराकर चलती हैं वही साकेतधराधीश महाराज दशरथकी पुत्रवधू, विदेहराजनन्दिनी आज पेड़के वकलोंको पहनना चाहती है किन्तु अनभ्यासके कारण जानती नहीं कि किस तरह पहने। यह करुण दृश्य देखकर रघुकुलके गुरु महर्षि वशिष्ठसे रहा न गया। क्रोधमें आकर कहने लगे—

**अतिप्रवृत्ते दुर्मेधे कैकेयि कुलपांसनि।**
**वञ्चयित्वा तु राजानं न प्रमाणेऽवतिष्ठसे॥**
**न गन्तव्यं वनं देव्या सीतया शीलवर्जिते।**
**अनुष्ठास्यति रामस्य सीता प्रकृतमासनम्॥**

'कुलकलङ्किनी कैकेयी ! अब तो तू बहुत आगे बढ़ी जा रही है। राजाको ठगकर एकदम सिर उठाया है। कुछ भी मर्यादामें नहीं रहना चाहती ! सीता कभी वनको नहीं जायगी। वही रामके आसनको तबतक अलंकृत करेगी।' और—

**अथ यास्यति वैदेही वनं रामेण संगता।**
**वयमत्रानुयास्यामः पुरं चेदं गमिष्यति॥**

**ततः शून्यां गतजनां वसुधां पादपैः सह।**
**त्वमेका शाधि दुर्वृत्ता प्रजानामहिते रता॥**

'यदि रामके साथ जानकी भी जायगी तो हम भी सब साथ जायँगे। यह सब नगर भी साथ जायगा। फिर इस सूनी भूमिको वृक्षोंके साथ तू शासन करना।'

**तस्मिंस्तथा जल्पति विप्रमुख्ये**
**गुरौ नृपस्याप्रतिमप्रभावे।**

जो अप्रतिमप्रभाव थे, जो प्रतापी महाराज दशरथके भी गुरु थे, जो ब्राह्मणोंमें मुख्य थे, उनके यों कहनेपर रघुकुलका कौन-सा ऐसा प्राणी था जो विरोध करता? उन्होंने स्पष्ट कह दिया था कि भरतको मैं जानता हूँ, वह जबतक राजा नहीं देंगे, तुम्हारी दी हुई भूमिको कभी नहीं चाहेगा।

**न हि तद्भविता राष्ट्रं यत्र रामो न भूपतिः।**
**तद्वनं भविता राष्ट्रं यत्र रामो निवत्स्यति॥**

'जिस जगह राम राजा न होंगे वह राष्ट्र ही नहीं कहला सकता। जिस जंगलमें राम रहेंगे वह वन ही राष्ट्र हो जायगा।' जिन वशिष्ठके आदेशपर तमाम रघुकुल ही क्या सम्पूर्ण भूमण्डल नाच उठता था, वही जब श्रीरामके पक्षमें थे फिर भला किसकी ताकत थी कि श्रीरामका विरोधी बनता? परन्तु मर्यादा-पालक श्रीरामचन्द्र स्वयं धर्म और सत्यके पक्षमें अडिग थे। वह तिलभर हटना नहीं जानते थे। तब कोई क्या कर सकता था? वह कहते हैं——

**अर्थितो ह्यस्मि कैकेय्या वनं गच्छेति राघव।**
**मया चोक्तं व्रजामीति तत्सत्यमनुपालये॥**

'कैकेयीने मुझसे कहा था कि 'तू वन जा।' मैंने कह दिया था कि 'व्रजामि' 'जाता हूँ', इस सत्यका, इस वाक्यका पालन करता हूँ।' भला वही मर्यादा-पुरुषोत्तम शरणागतोंको अभयदान देनेकी प्रकाश्य घोषणा करके अब अपनी बातसे पीछे हट जाँयगे? नहीं नहीं, इसीलिये श्रीरामचन्द्र कहते हैं 'कथञ्चन' '*कथञ्चन न त्यजेयम्*' 'मैं शरणमें आयेको किसी तरह नहीं छोड़ सकता।'

श्रीलक्ष्मणकी श्रीरामचन्द्रमें जो अलौकिक भक्ति थी वह जगत्प्रसिद्ध है। वह उन्हींको माता-पिता, सुहृद्-बन्धु सब कुछ मानते थे। वनके कष्टोंको समझाकर जिस समय श्रीरामने उनको वन जानेसे रोका उस समय लक्ष्मणने बड़ी उत्कण्ठासे श्रीरामचन्द्रके चरणोंको पकड़ लिया। उनकी आँखोंसे आँसू बह रहे थे। उन्होंने बड़े दैन्यसे प्रार्थना की कि यदि आप मेरे ऊपर कुछ भी अनुग्रह रखते हैं तो मुझे सेवासे वञ्चित न करिये——

**न देवलोकाक्रमणं नामरत्वमहं वृणे।**
**ऐश्वर्यं चापि लोकानां कामये न त्वया विना॥**

'मैं आपके विना दिव्य लोकोंमें निवास, अजरामरता और तो क्या, त्रिलोकीके ऐश्वर्यको भी नहीं चाहता।' प्राणिमात्रपर स्वभावसे ही अनुग्रह रखनेवाले, करुणार्द्र-हृदय, भ्रातृवत्सल श्रीरामचन्द्र भी उनपर कितना स्नेह रखते होंगे, यह अपने आप सोचनेकी बात है, समझानेकी नहीं। जिस समय मायावी इन्द्रजित्ने नागपाशसे बाँधकर श्रीराम और लक्ष्मणको मूर्च्छित कर दिया था उस समय वानरसेनामें चारों तरफ़ हाहाकार मच गया। श्रीरामचन्द्र तो विभीषणके बताये उपचारसे अलौकिक सत्त्वके कारण उठ खड़े हुए परन्तु लक्ष्मणकी मूर्च्छा न हटी। सब लोगोंको निश्चय हो गया कि सुमित्रानन्दन इस धराधाममें नहीं हैं। श्रीरामका हृदय बैठ गया। अक्षोभ्य समुद्रका भी धैर्य जाता रहा। श्रीराम अशुभ-अशुभ विलाप करने लगे। 'हाय! अब सीता मिली तो क्या और न मिली तो क्या! मुझे अब जीकर ही क्या करना है——

**देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः।**
**तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः॥**

'स्त्री और बान्धव देश-देशमें मिल सकते हैं परन्तु मुझे वह देश नहीं दिखायी देता जहाँ सहोदर भ्राता मिलता हो।' आज मैं कौन मुँह लेकर अयोध्यामें प्रवेश करूँगा ! सदासे मेरे ऊपर अनुग्रह रखनेवाली मध्यम माता ( सुमित्रा ) ने किस भरोसेके साथ लक्ष्मणको साथ भेजा था—

**रामं दशरथं विद्धि मां विद्धि जनकात्मजाम्।**
**अयोध्यामटवीं विद्धि गच्छ तात यथासुखम्॥**

'महाराज दशरथके स्थानापन्न रामको और मेरे स्थानापन्न जानकीको जानना। अब तुम्हारे लिये अरण्य ही अयोध्या है, इसलिये हे पुत्र ! सुखपूर्वक जाओ।' हाय ! वही माता सुमित्रा अपने पुत्रकी वनसे लौटनेकी नित्य प्रतीक्षा करती होंगी। एक-एक दिन गिन रही होंगी। जिस समय अकेला मैं अयोध्यामें पहुँचूँगा, उस समय उन्हें मैं कैसे मुँह दिखा सकूँगा। जाते ही मैं जिस समय उन्हें प्रणाम करूँगा, उस समय आँसू भरे उनके नेत्र मेरे पीछेकी तरफ और भी किसीको खोजेंगे किन्तु जिस समय वह निराश होकर लौटेंगे वह दृश्य मुझ वज्रहृदयसे भी कैसे देखा जायगा—

**कनीयस्या मातुः कृतचरणपातः कथमहं**
**सहिष्ये मत्पार्श्वे विफलपरिवर्तं नयनयोः।**
**अये शान्तं पापं कठिन इव चेज्जीवितुमना**
**विना वत्सं रामः पुनरयमयोध्यां प्रविशति॥**

'मध्यम माताके चरणप्रणामके समय मेरे आस-पास उनके नेत्रोंका निष्फल भ्रमण मैं कैसे सहूँगा ? वत्स लक्ष्मणके बिना कठिनहृदय राम यदि अयोध्यामें प्रवेश करे तो, बस हो चुका।' विलापोंका क्या अन्त है ! शोकका सागर उमड़ रहा था। उस सागरमें लंकाका विजय, युद्धकी बातें, सीताका समागम इत्यादि सब कुछ एकदम बह गया था। जिस जानकीके बिना एक-एक क्षणका जीना आपको कठिन मालूम होता था उसकी भी उस समय याद नहीं थी। याद तो बुद्धि दिलाती है न ? जब वही ठिकाने नहीं है, प्राण देनेकी तैयारी हो रही है तब याद किसकी !—

***यथैव मां वनं यान्तमनुयाति महाद्युतिः।***
***अहमप्यनुयास्यामि तथैवैनं यमक्षयम्॥***

'जिस तरह महाद्युति लक्ष्मणने वन जाते हुए मेरा अनुगमन किया है इस तरह मैं भी परलोकमें इसका अनुगमन करूँगा।' ऐसे प्राणसंकटमें भी सत्यप्रतिज्ञ श्रीरामचन्द्रके हृदयसे एक बातकी याद न हटी थी। सब बात भूली जा रही थी परन्तु एक बात याद करके आप कहते हैं—

**तत्तु मिथ्याप्रलप्तं मां प्रधक्ष्यति न संशयः।**
***यन्मया न कृतो राजा राक्षसानां विभीषणः॥***

'मैंने प्रतिज्ञा कर ली थी, परन्तु विभीषणको राक्षसोंका राजा न बनाया। यह मिथ्याप्रलाप निःसन्देह मुझे चिताग्निसे भी अधिक जलायेगा।' जिन सत्यसन्ध रामचन्द्रके हृदयमें अपने प्रतिज्ञाके अक्षर यों वज्रलेप हो जाते हैं वही शरणागतवत्सल श्रीराम उन्हीं शरणागत विभीषणके लिये अभयदान देनेकी अपनी प्रतिज्ञाको क्या छोड़ देंगे ! इसी आशयसे आपने कहा है कि—'*कथञ्चन*' '*कथञ्चन न त्यजेयम्*' 'शरणागतको मैं किसी प्रकार भी नहीं छोड़ सकता।'

( क्रमशः )

# केवल ईश्वर एक सत् पदार्थ है

( लेखक—पं० श्रीमन्नीलालजी अग्निहोत्री )

ईश्वर एक है—इसमें किसीको विवाद नहीं होता। उसीके देश और भाषाकी विभिन्नतासे विभिन्न नाम और रूप कल्पित किये जाते हैं। कोई उसे ईश्वर, भगवान् या राम कहता है, कोई खुदा या अल्लाह कहता है और कोई गॉड कहता है। सभी उसको सर्वव्यापी, सर्वशक्तिमान्, सर्वसाक्षी इत्यादि विशेषणोंसे युक्त मानते हैं, परन्तु परमात्माके स्वरूपके विषयमें बहुतोंको ज्ञान नहीं होता। सच है, विषयानन्दके स्वरूपका ही जब मनुष्य वर्णन नहीं कर सकता, तो भला परमात्मा जो परमानन्दस्वरूप है, उसका वर्णन कैसे हो सके ? जो लोग इस परमानन्दके आनन्दका अनुभव करते हैं वह भी, जिसप्रकार गूँगा स्वप्नके दृश्यका वर्णन जगनेपर नहीं कर सकता उसी प्रकार उस अनुभवका वर्णन नहीं कर सकते। तथापि तत्त्वदर्शी पुरुषोंने अपनी-अपनी समझके अनुसार कुछ-न-कुछ कहा ही है—

सब जानत प्रभु प्रभुता सोई। तदपि कहे बिन रहा न कोई॥

मैं भी आज उन्हीं महापुरुषोंके अनुभवके आधारपर अपनी अल्प बुद्धिद्वारा पाठकोंकी सेवामें कुछ अर्पण करना चाहता हूँ।

विचारकर देखा जाय तो सृष्टिकी रचनामें ब्रह्मासे लेकर छोटे-से-छोटे कीटपर्यन्त दो ही मुख्य वस्तुएँ प्राप्त होंगी—प्रकृति और पुरुष। इन्हीं दोनोंके द्वारा नाम-रूपकी उपाधिसे मायाकृत चौरासी लाख योनियोंकी कल्पना होती है। परन्तु इस नाना प्रकारकी उपाधिमें ज्ञानी एक ही पुरुषको ग्रहण करता है—

जड़ चेतन गुण दोषमय, विश्व कीन्ह करतार।
सन्त हंस गुण गहहिं पय, परिहरि बारि बिकार॥

तात्पर्य यह है कि जिसप्रकार हंसके सामने दूध और पानी मिलाकर रखनेसे वह दूध पी लेता है और पानी छोड़ देता है उसी प्रकार सन्त पुरुष मायाकृत नाम-रूपकी उपाधिको छोड़कर चेतनमात्रको ग्रहण करते हैं, क्योंकि चेतन ही एक नित्य-पदार्थ है, नाम-रूप तो विनश्वर है। श्रीरामचन्द्रजीने भी तारासे कहा है—

क्षिति जल पावक गगन समीरा। पंचरचित यह अधम सरीरा॥
प्रगट सो तनु तव आगे सोवा। जीव नित्य केहि लगि तुम रोवा॥

जिसप्रकार जगत्‌के स्थूल पञ्चमहाभूत नाशवान् हैं उसी प्रकार उनसे बना हुआ शरीर भी नाशवान् है, तथा सूक्ष्म शरीर भी नाशवान् है। इसको इसप्रकार समझना चाहिये कि अन्तःकरण प्राणवायुके सहारे काम करता है। बाहरी मायाकृत पदार्थोंका इसपर असर पड़ता है और इसकी क्रिया चार भागोंमें बँट जाती है। जिससे सङ्कल्प-विकल्प होता है उसे मन कहते हैं, जिससे सत्-असत्‌का विचार होता है उसे बुद्धि कहते हैं, जिससे चिन्तन होता है उसे चित्त कहते हैं तथा जिससे ममत्व (मेरापन) आता है उसे अहङ्कार कहते हैं। यह सब मायाकृत पदार्थोंके फल हैं और अन्तःकरणके मलिन होनेसे उत्पन्न होते हैं। मलिन होनेके कारण ही उन पदार्थोंके प्रति अन्तःकरणमें मोह उत्पन्न होता है। जिसके द्वारा आवागमनके चक्करमें घूमना पड़ता है, उसीको संसारचक्र कहते हैं। यह सब चित्तके भ्रमके कारण होता है। यह तो सभी जानते हैं कि मायिक पदार्थोंसे कभी कल्याण नहीं हो सकता, परन्तु उनसे अलग नहीं होते हैं, क्योंकि उन्हें अपने स्वरूपका भान ही नहीं होता। अष्टावक्रजीने अपनी गीतामें कहा है—

धर्माधर्मौ सुखं दुःखं मानसानि न ते विभो।
न कर्त्तासि न भोक्तासि मुक्त एवासि सर्वदा॥
रागद्वेषौ मनोधर्मौ न मनस्ते कदाचन।
निर्विकल्पोऽसि बोधात्मा निर्विकारः सुखं चर॥

अर्थात्, हे व्यापक ! मनसम्बन्धी धर्म-अधर्म, सुख-दुःख तेरे नहीं हैं, न तू कर्त्ता है, न भोक्ता है, सदा मुक्तस्वरूप है । राग-द्वेष मनके धर्म हैं तेरे नहीं हैं और मन कभी भी तेरा नहीं है, तू निर्विकार निर्विकल्प बोधस्वरूप है ।

नाहं भूतगणो देहो नाहं चाक्षगणस्तथा।
एतद्विलक्षणः कश्चिद्विचारः सोऽयमीदृशः॥
( अपरोक्षानुभूति )

अर्थात् मैं भूतोंका समष्टिरूप देह नहीं हूँ और न मैं इन्द्रियोंका समूह हूँ । मैं इससे कोई विलक्षण हूँ—इसीको विचार कहते हैं ।

इसप्रकार विचारके द्वारा ज्ञानकी प्राप्ति होती है जिससे मनुष्य ऊर्ध्वगतिको प्राप्त होता है । श्रीमद्भागवतमें कहा है—

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः।
ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा॥
उत्पत्तिं प्रलयञ्चैव भूतानां गतिमागतिम्।
वेत्ति विद्यामविद्याञ्च स वाच्यो भगवानिति॥

यदि विचार करके देखा जाय तो यही षोडश कला ( अर्थात् पाँच तत्त्व, दस इन्द्रियाँ और एक मन ) सर्वत्र व्याप्त हो रही है और इसके साथ सर्वत्र भगवान् चेतन-रूपसे व्यापक हैं । इस चेतनरूपका ज्ञान होनेसे उपर्युक्त श्रीमद्भागवतके श्लोकमें कथित भगवान्‌की ही प्राप्ति होती है, इसमें सन्देह नहीं ।

मायाके वशीभूत होनेके कारण वही परमात्मा इस शरीरमें जीव-संज्ञाको प्राप्त होता है और शरीरको ही अपना स्वरूप मानने लगता है और बन्धनमें पड़ जाता है । फिर तो—

श्रुति पुराण बहु कहे उपाई । छुटै न अधिक अधिक अरुझाई ।

क्योंकि—

है कछु और कहै कछु आना । याहीमें यह जगत भुलाना ॥

वास्तवमें तो यह चेतन परमात्माका अंश है, चेतन है, अविनाशी है, निर्विकार है, शुद्ध है, मायाके गुणसे वर्जित है, शरीरोंमें आकाशवत् सर्वत्र व्यापक है तथा जड-पदार्थोंका प्रकाशक है । कहा भी है—

घटादिषु प्रणष्टेषु यथाकाशमखण्डितम्।
तथा देहेषु नष्टेषु देही नित्यमलेपकः॥

अर्थात् जिसप्रकार घटादिकोंके नाश होनेपर आकाश अखण्डित रहता है उसी प्रकार देहके नाश होनेपर आत्माका नाश नहीं होता ।

जो कुछ देखनेमें आता है सब उसी परमात्माका विलास है । जिसप्रकार जलमें भाँति-भाँतिके तरङ्ग, बुद्बुद और चक्र उठते हैं और मिट जाते हैं उसी प्रकार आधाररूप परमात्मामें भाँति-भाँतिके पाञ्चभौतिक शरीर उपजते और विनसते रहते हैं, ऐसा ही अनादिकालसे चला आ रहा है और चला जायगा । सब उसीसे उत्पन्न होता है, उसीमें स्थित है और उसीमें लय हो जाता है । अतः सब उसीका स्वरूप है, दूसरा न कभी हुआ और न होगा । ज्ञान-चक्षुसे देखनेसे एक परमात्मा ही सत् पदार्थ ठहरता है । चर्म-दृष्टिसे अविवेकके कारण, आरोपित नाम-रूपके कारण भेद-कल्पना उठती है, इसीको संसार कहते हैं । यह मायाका कार्य है । योगाभ्यासद्वारा मायाका पर्दा फट जाता है और केवल अपना शुद्ध, निर्गुण स्वरूप, अद्वितीय, स्वयं-प्रकाशमान, स्वतःसिद्ध साक्षात्कार होने लगता है । यह मायिक जगत् स्वयं कोई वस्तु नहीं है, अविद्याके कारण इसकी प्रतीति होती है, और इसी अविद्याके कारण प्राणी इधर-उधर मारे-मारे भटकते हैं, परन्तु उन्हें सुख-शान्ति नहीं मिलती । जैसे कस्तूरी तो

मृगकी नाभिमें ही होती है और वह उसकी प्राप्तिके लिये इधर-उधर दौड़ा फिरता है ।

इसलिये उचित है कि ज्ञानयोगद्वारा अपनी आत्मामें अखण्ड आनन्दस्वरूप परमात्माका साक्षात्कार-कर संसारके भ्रमसे मुक्त हो शान्ति प्राप्त की जाय । क्योंकि जबतक अपने स्वरूपका साक्षात्कार नहीं होता है तबतक किसी प्रकार भी शान्ति नहीं मिल सकती । साक्षात्कार हो जानेपर कर्मबन्धनमें प्राणी नहीं आ सकता, क्योंकि अपना वास्तविक स्वरूप निष्क्रिय है । इसीलिये शास्त्रोंने भाँति-भाँतिसे समझाया है—

**देहोऽहं मानपाशेन दृढं बद्धोऽसि सर्वतः ।**
**बोधोऽहं ज्ञानखड्गेन तन्निकृत्य सुखी भव ॥**

अर्थात् 'मैं देह हूँ' इस अभिमानरूपी फाँसीसे तुम खूब बँध रहे हो, इसलिये 'मैं बोधस्वरूप हूँ' इस ज्ञानरूप खड्गसे उस अभिमानरूप बन्धनको काटकर सुखी हो ।

**योऽन्तःशीतलया बुद्ध्या रागद्वेषविमुक्तया ।**
**साक्षिवत्पश्यतीदं हि जीवितं तस्य शोभते ॥**

अर्थात् जो मनुष्य आन्तरिक रागद्वेपसे रहित शान्ति-बुद्धिके द्वारा साक्षीरूपसे इस संसारको देखता है, उसीका जीवन सुशोभित होता है ।

गीतामें श्रीभगवान् कहते हैं—

**निर्मानमोहा जितसङ्गदोषा**
**अध्यात्मनित्या विनिवृत्तकामाः ।**
**द्वन्द्वैर्विमुक्ताः सुखदुःखसंज्ञै-**
**र्गच्छन्त्यमूढाः पदमव्ययं तत् ॥**

अर्थात् जिनका मान-मोह जाता रहा है, जो आसक्ति-रहित हैं, जो अध्यात्मज्ञानमें सदैव स्थिर रहते हैं, जिनकी कामनाएँ दूर हो गयी हैं, जो सुख-दुःख-संज्ञक द्वन्द्वोंसे मुक्त हो गये हैं वे ज्ञानी पुरुष उस अव्यय-पदको प्राप्त होते हैं ।

**न तद्भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः ।**
**यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम ॥**

अर्थात् जहाँ न सूर्य चमकता है, न चन्द्रमा और न अग्नि, जहाँ जाकर नहीं लौटना पड़ता वह मेरा परम धाम है ।

**मत्तः परतरं नान्यत्किञ्चिदस्ति धनंजय ।**
**मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥**

अर्थात् हे धनंजय ! मुझसे परे और कुछ नहीं है । धागेमें पिरोये हुए मणियोंके समान मुझमें ही यह सब गुँथा हुआ है ।

**न रूपमस्येह तथोपलभ्यते**
**नान्तो न चादिर्न च सम्प्रतिष्ठा ।**
**अश्वत्थमेनं सुविरूढमूल-**
**मसङ्गशस्त्रेण दृढेन छित्त्वा ॥**

अर्थात् इसके स्वरूप, आदि, अन्त तथा इसकी स्थितिका यहाँ पता नहीं लगता, इस अत्यन्त गहरी जड़ोंवाले अश्वत्थको असङ्गरूपी सुदृढ़ शस्त्रसे काटो ।



# श्रीश्रीनारायणस्वामीजी

( लेखक—श्रीगोकुलजी )

प्रकट भये पंजाबमें, सारस्वत द्विजबंस।
संन्यासी ब्रजरस-मगन, सार-ग्रहण जिमि हंस॥




नारायणस्वामीजीका जन्म वि० संवत् १८८५ के लगभग रावलपिण्डी पंजाबमें हुआ। आप सारस्वत ब्राह्मण थे। संवत् १९१६ के लगभग श्रीवृन्दावन-धाममें आकर आपने श्रीलाला बाबूजीके मन्दिरमें दफ़्तरकी नौकरी कर ली। आप दिनमें नौकरी बजाते और रात्रिके समय रास-विलास देखते तथा सत्सङ्गमें लगे रहते थे। उस समय गृहस्थाश्रममें थे परन्तु स्त्री-पुत्रोंको पास नहीं रखते थे। सबसे पहले आपने भगवत्-सम्बन्धी गजलोंकी एक पुस्तक छपवायी। रेखता और पद भी कभी-कभी रच लिया करते थे। श्रीमती महारानी टिकारीके मन्दिरमें जो मण्डली रास करती थी उसके द्वारा आप अपने पदोंका अभिनय कराते थे। होते-होते प्रेमरङ्ग कुछ ऐसा चढ़ गया कि नौकरी छोड़कर संन्यास ग्रहण कर लिया। इधर आपके पदोंकी ओर रसिक प्रेमियोंका प्रेम दिनोंदिन बढ़ने लगा। स्वामीजी नीरस संन्यासी या शुष्क वेदान्ती नहीं थे। आपने दण्ड आदि भी कभी धारण नहीं किया। आप केशीघाटपर खटपटियाबाबाके घेरेमें श्रीयमुना-तटपर निवास करते थे। स्वामीजीका स्वभाव बड़ा सरल और दयालु था, परोपकारपर आप सदैव दृष्टि रखते थे। आपके हृदयमें यह भाव सदा जागता रहता था कि किसी तरहसे जीव लालजीकी ओर लगे जिससे उसका यथार्थ कल्याण हो। श्यामसुन्दरका नाम आपने लालजी रख लिया था, इसीसे जो कोई आपके पास आता, सबको लालजी ही कहकर पुकारते थे। श्रीमहाराजकी वाणी बड़ी मनोहर थी, मधुर वाणी होनेसे सबका चित्त मोह जाता था। आपके रचे हुए पदोंमें भी ऐसा लालित्य है कि सुनते ही आदमी गद्गद् हो जाता है। गोस्वामि-शिरोमणि श्रीराधाचरणजी महाराज निजरचित नवभक्तमालमें लिखते हैं—

**छप्पय**

अच्छर अर्थ अनूप अलंकारन सु अलंकृत।
भाव हृदय गम्भीर अनुप्रासन गुन गुम्फित॥
राग नवीन नवीन प्रवीननको मन मोहै।
नृत्य करत गति भरत रासमण्डल अति सोहै॥
देस विदेस प्रचार श्रीवृन्दावन विश्राम।
श्रीनारायणस्वामी नवल (पद)रचना ललित ललाम॥

जीवके प्रति उपदेश श्रीहरिनामका था। आप कहा करते कि भाई, कलियुगमें केवल हरिनाम जपनेसे ही सिद्धि है, कलियुगी पापी जीवको सिवा श्रीहरिनामके अन्य कोई भी साधन उद्धार करनेवाला नहीं। आप यह उपदेश नहीं करते थे कि घर-बार छोड़कर ही नामका भजन करे। जो जैसे काममें लग रहा हो उसीमें लगा रहे, पर भजन करता रहे। एक दिन पंजाबका एक मनुष्य आपके दर्शनोंको आया, आप पूछने लगे कि लालजी! 'आप घरमें क्या धन्धा करते हैं?' उसने उत्तर दिया 'श्रीमहाराज! मैं बजाजी करता हूँ।' इसपर आप बड़े प्रसन्न होकर बोले 'आपका काम तो बड़ा उत्तम है, 'श्रीराधाकृष्ण' 'श्रीराधाकृष्ण' बोलते गये और कपड़ा फाड़ते गये। आपके दोनों

लोकोंका काम हो गया।' इसी प्रकार जिस जीवको जैसी अवस्थामें देखते उसीमें उसके उद्धारका साधन बन जाय, ऐसा उपदेश करते। श्रीगुरुनामका बड़ा प्रभाव है इसप्रकार श्रीगुरुदेवजीकी महिमा जगत्को सुनाते थे, निज सेवकोंपर अपार कृपा रखते थे। आप श्रीजुगलसरकारके प्रेममें सदा छके रहते, आँसुओंका तार बँध जाता, घण्टोंतक प्रेमानन्द-समुद्रमें निमग्न हो जाते थे। आप कभी धातुको स्पर्श नहीं करते थे। कामिनी-काञ्चनसे बहुत बचा करते थे। धीरे-धीरे स्वामीजीकी ख्याति बढ़ती ही गयी। स्वामीजी चतुर भी एक ही थे। एक बार एक पंजाबीने पूछा—'महाराज! आप हरिद्वार नहीं जाते? आपने उत्तर दिया—'लालजी! हम महलमें रहनेवाली प्रिया-प्रियतमकी सहचरी हैं, हरिके अन्तःपुरमें रहती हैं। द्वारपर नहीं जातीं।' इसप्रकार आपने बड़ी चतुराईसे श्रीवृन्दावनधाम तथा व्रजधामका महत्त्व दिखला दिया। स्वामीजी श्री-वृन्दावनकी पवित्र भूमिपर शौच नहीं जाते, वर्षामें भतरोंड़की ओर, तथा जाड़े-गर्मियोंमें श्रीयमुना पार जाते थे। वैसे तो स्वामीजीके सैकड़ों शिष्य थे पर पट्टशिष्य अमृतसरके ठाकुर महाचन्दजी, बाबू भक्तरायजी, लाहौरके और जलन्धरके बसन्तरायजी थे। श्रीमान् पण्डित दीनदयालुजी व्याख्यानवाचस्पति आपके अन्तरङ्ग मित्रोंमें हैं। संवत् १९५५ में श्रीमहाराज वृन्दावनसे श्रीगोवर्धन पधारे और श्रीगिरिराजकी शोभा देख-देखकर बड़े प्रसन्न हुए। आप कहने लगे कि मैं तो यह जानता था कि प्रिया-प्रियतमका सुख जो श्रीवृन्दावनमें है वह व्रजमें कहीं न होगा, परन्तु यहाँ श्रीगोवर्धनमें तो वहाँसे कहीं विशेष सुखका अनुभव होता है। एक दिन कुसुमसरोवरपर आपको प्रिया-प्रियतम दृष्टिगोचर हुए तो पकड़नेके लिये उनके पीछे श्रीगोवर्धनतक दौड़ते-दौड़ते चले गये परन्तु वे हाथ न आये, तब हारकर इमलीके पेड़के नीचे बैठ गये। फिर उधरसे लौटते हुए जब जुगलसरकारको देखा तो पहलेकी भाँति फिर पीछा करते-करते कुसुमसरोवरतक आये। हाँफते-हाँफते शरीर थक गया, बैठ गये, स्वस्थ होकर फिर श्रीगोवर्धनको आये और रोते-रोते सब हाल अपने पुरोहितजीसे कहने लगे कि जबतक लालजीके दर्शन नहीं होते तबतक मनमें अनेक बातें पूछनेकी आती हैं, परन्तु जब लालजीका दर्शन होता है तो न मालूम वे सब बातें कहाँ चली जाती हैं, केवल मुखमाधुर्यका पान करना ही बनता है। इस तरह कहकर श्रीकुसुम-सरोवरको ही लौट गये और वहींपर श्रीउद्धवजीके मन्दिरमें एक चौबारेमें रहने लगे। उसी स्थानपर फाल्गुन कृष्णा ११ संवत् १९५७ को आपका देहावसान हुआ। ठाकुर महाचन्दजीने उस स्थानके पास ही आपकी एक समाधि बनवा दी है, स्वामीजीने सहस्रों भक्ति-रस-पूरित पद भजन रचे हैं, जिनमें श्रीव्रजविहार नामक पुस्तक संवत् १९४० में प्रथम वार लाला गणेशीलाल लोहागढ़वालेने छपवाकर मुफ्त बाँटी थी। अबतक उसके कई संस्करण हो चुके हैं। भारतेन्दुके सम्पादक श्रीराधाचरणजी गोस्वामीने व्रजविहारके प्रथम संस्करणकी समालोचना इस-प्रकार की थी। 'व्रजविहार—परमहंस परिव्राजका-चार्य श्रील श्रीयुक्त महानुभाव श्रीनारायणस्वामीजीकी वाणी है, स्वामीजी महाराज इस समय वृन्दावनमें महात्माओंकी श्रेणीमें अग्रगण्य हैं। आपने समय समयपर जो कुछ लीलारस अनुभव किया है वही पदों-द्वारा रसिक लोगोंकी तृप्तिके लिये पुस्तकपयोदके द्वारा वरसाया है। यह पद कुछ हमारी प्रशंसाके आश्रित नहीं। इनमें कुछ ऐसा चमत्कार है कि इनकी सैकड़ों पुस्तकें लिखकर और हजारों पुस्तकें छपकर भारत-वर्षके इस ओरसे उस ओरतक प्रसिद्ध हुईं, पर

प्रेमीजनोंकी तृष्णा उत्तरोत्तर बढ़ती ही जाती है। इससे अधिक रासधारियोंकी मण्डलियोंमें तो इनका राज्य है। जबतक यह पद नहीं गाये जाते, दर्शक चित्रलिखित नहीं होते। फिर इन पदोंका भाव विलक्षण, राग सद्योमनोहर और अक्षर तो जादूका बाण है। कैसा ही कुटिल कल्मषी क्यों न हो, एक बार तो मोहित हो ही जाता है। इसीसे आज स्वामीजीकी वाणी प्राणीमात्रको प्यारी लगती है। इसी बाणके वेधे अनेक अनुरागी घरवार छोड़कर व्रजमण्डल-में फिरते हैं। अब आपकी सरस रचनापर हमें कुछ कहनेकी आवश्यकता नहीं। आपने पंजाबी होकर भी व्रजभाषाकी जो उपासना की है वह सराहनीय और स्तुत्य है। कुछ नमूना देखिये।

*मनमें लागी चटपटी कब निरखूँ घनस्याम।*
नारायण भूल्यौ सबै खान पान बिस्राम॥
सुनत न काहूकी कही, कहै न अपनी बात।
नारायण वा रूपमें मगन रहै दिन-रात॥
देह गेहकी सुधि नहीं टूट गयी जगप्रीत।
नारायण गावत फिरै प्रेमभरे रसगीत॥
धरत कहूँ पग परत कित सुरत नहीं इक ठौर।
नारायण प्रीतम बिना दीखत नहिं कछु और॥
भयो बावरो प्रेममें डोलत गलियन माहिं।
नारायण हरिलगनमें यह कछु अचरज नाहिं॥
*लतन तरे ठाढो कबौं कबहूँ जमुनातीर।*
नारायण नैनन बसी मूरत स्याम सरीर॥
प्रेमसहित गद्गद गिरा उठत न मुखसों बात।
नारायण महबूब बिनु और न कछू सुहात॥
*कबौ चहै कछु कहत कछु नैन नीर सुर भङ्ग।*
नारायण बौरा भयो लग्यो प्रेमको रङ्ग॥
चलत फिरत बैठत उठत लगी रहै यह आस।
स्याम राधिका निरखिबौ वृन्दाविपिन निवास॥
नारायण दो बातसों अधिक नहीं कछु बात।
रसिकनको सतसंग नित जुगल ध्यान दिन-रात॥

# मनके रहस्य और उसका नियन्त्रण

( लेखक—स्वामीजी श्रीशिवानन्दजी )

[ गतांकसे आगे ]

८७६—यदि तुम्हें ध्यानावस्थामें आत्म-प्रकाशकी अनुभूति हो, यदि तुम ध्यानमें दिव्य तेजको देखो और यदि तुम्हें देवदूत, ऋषियों, मुनियों, देवताओंके दर्शन अथवा अन्य अद्भुत आध्यात्मिक अनुभव हों तो भयसे पीछे न मुड़ो। उन्हें भ्रम न समझो। साधनाको न छोड़ो। आगे बढ़ो। सतत चेष्टा करो। परदोंको एक-एक करके तोड़ते जाओ।

८७७—साहसपूर्वक आगे बढ़ो। पीछे मत देखो। इस महातमसको पार करो। मोहके स्तरको छिन्न-भिन्न कर दो। सूक्ष्म अहङ्कारको विलीन कर दो। स्वयमेव स्वरूपका दर्शन होगा। तुम्हें तुरीयावस्थाका अनुभव होगा।

८७८—कभी-कभी असुर तुम्हें बाधा पहुँचावेंगे। उनकी सूरत भयानक और भद्दी होगी, उनके दाँत बड़े-बड़े होंगे। अपनी दृढ़ इच्छा-शक्तिसे उन्हें भगा देना। उन्हें दृढ़ता-पूर्वक आदेश करना—'चले जाओ।' वह चले जायँगे। वह निःसत्व हैं, साधकको कोई हानि नहीं पहुँचा सकते। तुम्हारे साहसकी ऐसे ही अवसरपर परीक्षा होती है। यदि तुम कायर हो, आगे नहीं बढ़ सकते, अपने अव्यय अन्तरात्मासे शक्ति और साहस प्राप्त करो। तुम्हें मार्गमें देवता भी मिलेंगे, वह तुम्हारे मार्गमें संरक्षण करते हुए तुम्हारी पर्याप्त सेवा करेंगे। यह सब-के-सब मार्गमें विघ्न-स्वरूप हैं।

८७९—बहुधा साधक तन्द्रा और मनोराज्यको भ्रमसे ध्यान और समाधिके रूपमें मान लेता है। उस समय मन एकाग्र और विक्षेपरहित जान पड़ता है। यह भ्रम है। मनका खूब ध्यानपूर्वक निरीक्षण करो। विचार, प्राणायाम

और लघु सात्त्विक आहारके द्वारा इन दोनोंको दूर करो। सदा विचारशील, सावधान और सचेत रहो। यदि तन्द्रा आवे तो दस मिनटके लिये खड़े हो जाओ और ठण्डे जलसे सिर और मुँह धो डालो।

८८०–मान लो तुम चाय, आम, अंगूर और मिठाइयाँ बहुत पसन्द करते हो। उन्हें तथा उनके प्राप्तिकी इच्छाका त्याग करो। कुछ महीनोंके बाद प्रवृत्ति सूक्ष्म हो जायगी और धीरे-धीरे जाती रहेगी। तुम प्रतिदिन तीन-चार घण्टे प्रार्थना, जप और ईश्वरके ध्यानमें लगाते होगे। उपर्युक्त विषय जो पहले तुम्हें आकर्षित किया करते थे अब बहुत ही शिथिल हो जायँगे। वह पहलेसे विपरीत अनुभव उपस्थित करेंगे। वह तुम्हें अत्यन्त कष्टदायक दीखेंगे। वास्तविक वैराग्यका यह एक चिह्न है।

८८१–यदि तुम सब प्रकारकी कल्पनाओंका उन्मूलन कर सको तो मन शुद्ध चैतन्यमें लीन हो जायगा, तब तुम सब प्रकारकी आपत्तियों, झंझटों और चिन्ताओंसे मुक्त हो जाओगे। तभी तुम्हें स्थायी शान्ति तथा मोक्ष-धनकी प्राप्ति होगी। महान् सात्त्विक मनके द्वारा तुच्छ वैषयिक मनका नाश करो। यह वैषयिक मन तुम्हें नाना प्रकारके विषय-भोगोंकी ओर खींचता है और तरह-तरहसे तुम्हें धोखा देता है। सदसद्विवेक रखनेवाले पुरुषोंके सामने इसकी दाल नहीं गलती।

८८२–वेदान्त तुम्हें जगत्‌का त्याग करनेके लिये नहीं कहता, बल्कि वह चाहता है कि तुम अपनी मानसिक दशाको बदल डालो, इस मिथ्या और भ्रमात्मक 'अहंता' और 'ममता' को छोड़ दो। सँपेरा साँपके केवल दोनों विषैले दाढ़ोंको अलग कर देता है, साँप वही रहता है, फुफकारता है, फणको उठाता है, दाँतोंको दिखलाता है, सारांश यह कि सब कुछ पहले-जैसा करता है। सँपेरेने उसके प्रति अपनी मानसिक अवस्थाको बदल दिया है। अब उसकी धारणा है कि साँपके दाढ़ नहीं रह गये हैं। इसी प्रकारसे तुम्हें भी अहंता और ममतारूपी दो मनके दाढ़ोंको तोड़ देना चाहिये, तब तुम मनको उसके इच्छानुसार जाने दे सकते हो। तब तुम्हें स्थिर समाधिकी प्राप्ति होगी—

देहाभिमाने गलिते विज्ञाने परमात्मनि।
यत्र यत्र मनो याति तत्र तत्र समाधयः॥

'देहाभिमानके दूर हो जानेपर और परमात्माका ज्ञान हो जानेपर जिस किसी विषयपर मन जाता है वहाँ ही समाधि हो जाती है।'

उस मनुष्यपर संसारका प्रभाव नहीं पड़ता। उसे कोठरी या आसनकी आवश्यकता नहीं पड़ती; उसे आँखें नहीं मूँदनी पड़तीं और न उसे इन्द्रियोंका प्रत्याहार करना पड़ता है।

८८३–चीनीका बना हुआ एक नारियल है। उसमें चिह्न हैं, लकीरें हैं, बाहरी खोल है, अंकुरका स्थान आदि सब कुछ हैं। परन्तु तुम्हारे भीतर मनमें जो अन्तर्भाव है वही यथार्थ चीनी है। इसी प्रकार जब तुम जगत्‌के विभिन्न पदार्थोंको देखते हो, उस समय तुम्हें आत्माके भाव या निश्चयका बोध होता है जो इन सब पदार्थोंके मूलमें है, जो पदार्थोंका अन्तिम तत्त्व तथा परिणाम है।

८८४–तुम्हें आमके पेड़की पत्तियों, टहनियों, फूलों और फलोंकी ओर देखनेकी आवश्यकता नहीं। इसके कारणस्वरूप गुठलीको देखो। वस्त्र केवल रूई और सूत है। जिस प्रकार वस्त्र रूई ही है उसी प्रकार जगत् आत्मा अथवा ब्रह्म है।

८८५–चित्रकी अग्नि हाथ नहीं जलाती। दोपहरके सूर्यके सामने दीपक अपना प्रकाश नहीं दे सकता। इसी प्रकार सात्त्विक पुरुषका अहङ्कार किसीको हानि नहीं पहुँचा सकता।

८८६–जब तुम किसी वस्तुको अपनी आँखोंसे देखते हो तब तुम्हें मालूम होता रहता है कि सूर्यके प्रकाशसे ही वस्तु तुम्हें दीख रही है। तुम्हें दो प्रकारकी दृष्टि होती है। ठीक उसी प्रकार व्यवहार करते समय ज्ञानीको भी दो प्रकारकी दृष्टि होती है। काम करते समय भी वह समझता है कि वह कोई काम नहीं करता। वह अनासक्त होता है। यद्यपि वह जगत्‌को देखता है तथापि यह सब उसको ब्रह्म ही भान होता है।

८८७–लकड़ीसे बने हुए हाथीके खिलौनेको जब तुम हाथीके रूपमें लेते हो तो उसका तत्त्व लकड़ी छिप जाती है। उसी प्रकार इन नाम-रूपोंने अपने भीतर उस परम तत्त्व ईश्वरको छिपा रक्खा है। मानसिक भ्रान्तिको दूर करो जो अनादिकालसे मनमें जड़ जमाये हुए है। खिलौनेका हाथी लकड़ी है हाथी नहीं है। उसी प्रकार

यह जगत् नहीं है ब्रह्म है । यह शरीर नहीं है, आत्मा है । वेदान्तकी यही अपवाद युक्ति है, हाथी, जगत, शरीर आदि असत् पदार्थोंको दूर करो और जो सत् अवशिष्ट रहता है उसे ढूँढ़ निकालो ।

ददद–भूत, भविष्य और वर्तमानमें सदैव ही मिट्टी एक सत् पदार्थ है । घट असत् पदार्थ है । वाचारम्भणं विकारं नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम् ।' 'केवल मिट्टी ही सत्पदार्थ है, उसके विकार घट आभूषणके समान केवल कथनमें ही हैं ! —छान्दोग्योपनिषद्

उसी प्रकार ब्रह्म या आत्मा ही केवल सत्, नित्यवस्तु है जिसका न प्रारम्भ है, न अन्त और न विकार । शरीर, बुद्धि, मन, इन्द्रियाँ और जगत् यावत् विकार हैं सब असत् हैं। ये केवल नाममात्रमें हैं। समस्त मिट्टीके बर्तनोंमें मिट्टीको देखो । समस्त विषयोंमें आत्माको देखो । (आत्मदृष्टि)

(क्रमशः)

---

# तुकाराम

## [ दक्षिणके एक सन्त कवि ]

( अ०—श्रीमोहनलालजी महतो )

[ यह लेख अङ्गरेजीके विख्यात विद्वान् कलाकार मि० राउलेन्सनकी लेखनीका चमत्कार है । सन्त कवि तुकारामका समस्त जीवन चमत्कारोंसे लबालब भरा हुआ है । अलौकिकताओंका आपके चरित्रमें इतना बाहुल्य है कि पाश्चात्य भौतिक विज्ञानवादी जगत् तो उनपर कभी विश्वास ही नहीं करेगा बल्कि नवशिक्षित भारतीयोंमें भी इने-गिने ही ऐसे श्रद्धालु जीव मिलेंगे जो विश्वास करें । मि० राउलेन्सन विदेशी विद्वान् हैं । विदेशियोंका, विशेषतः विभिन्न धर्मावलम्बियोंका यह सहज स्वभाव होता है कि वे दूसरे देशों और धर्मप्राणोंकी अलौकिकताओंको "भयडलीला" या "पोपलीला" समझते हैं । इस लेखके ईसाई लेखकने सन्त तुकारामके अलौकिक चमत्कारोंका न केवल वर्णन ही किया है बल्कि बड़ी श्रद्धासे उनके सम्बन्धमें कलम चलायी है । लेखक तुकारामजीको अत्यन्त ऊँची दृष्टिसे देखता है । एक विदेशी विद्वान्की दृष्टिमें हमारे सन्त कवि तुकारामका क्या स्थान है—इसी उद्देश्यको मद्देनज़र रखकर मैं यह लेख 'कल्याण' के पाठकोंकी सेवामें सादर उपस्थित करता हूँ । अनुवादक ]

सन् १६०८ ई०, महाराष्ट्रमें एक जागृतिका जमाना था । दक्षिणके अत्यधिक एकान्त स्थानोंमें कहीं-कहीं पतली नग्न पहाड़ियोंके साथ उन्मुक्त ऊँची चौरस भूमि ( Plateau ), विशाल सूर्य-मार्जित मैदानों, बीहड़ जंगलों और भयङ्कर घाटियोंमें, जहाँ बरसाती जल दूरस्थ सागरतक पहुँचनेके लिये झरनोंमें गिरा करता है—एक नया उत्साह फैला हुआ था । यह एक संयोगकी बात थी कि जब तुकाराम इन्द्रायणीके तटपर स्वप्न देख रहे थे तब रानी जीजाबाई, जूनारके सुदृढ़ किलेमें एक शिशुको जन्म-दान कर रही थीं जो पीछे देशका एक उद्धारक समझा गया था ।

इस लेखके चरितनायक तुकारामका जन्म पक्की सड़कके पास, जो सफेद फ़ीतेकी तरह घाटोंके नीचे-नीचे पूनासे बम्बईतक फैली हुई है, इन्द्रायणी-नदीके तटपर, एक उजड़े हुए गाँवमें हुआ था । उनके घरवाले कई पीढ़ियोंसे छोटी दूकानदारी करते आ रहे थे । गाँववालोंके हाथ वे मिर्च, चावल, आटा, कपड़े और दूसरी चीजें बेचा करते थे । वे जातिके शूद्र, चतुर, परिश्रमी, ईश्वर-भीरु और दक्षिणके प्रसिद्ध देवता बिठोबाके भक्त थे, जो भीमा-नदीके तटपर पण्टरपुरमें, अपने मन्दिरमें विराजमान थे । माँ-बापकी चार सन्तानोंमेंसे तुकाराम द्वितीय थे । लोग कहते हैं कि तुकारामके जन्मके ठीक पहले उनकी माँ कनकाई एक निर्जन मन्दिरमें गयी थीं । जन्मके बाद तुकारामको

उनकी माँ देवताके चरणोंके पास ले गयीं और उन्हें उनकी सेवामें समर्पण कर दिया । लोग कहते हैं कि इसी समयसे उनके चेहरेपर पवित्रता और प्रकाश झलक मारने लगा था ।

सन् १६२१ ई० में जब तुकाराम केवल १२ सालके थे, उनके पिता बोल्हाजीने, पवित्र हिन्दुओंके आचरणके बाद, अपना काम-धन्धा छोड़कर संसारसे विश्राम ले लेना चाहा । इधर उनके ज्येष्ठ पुत्र सवाजी भी, जिन्हें व्यापारमें कम अनुराग था, संन्यासी होना चाहते थे । इस तरह सारा कर्त्तव्य-भार युवक तुकारामके कन्धोंपर आ पड़ा । एक सांसारिक और भावुक लड़के तुकारामका, सवाजीसे अधिक झुकाव, मिर्त्त तथा मनों चावल तौलनेका नहीं था । तथापि 'मिल्टन' के शब्दों—

'उसकी आत्मा उसके निर्माताकी सेवा और एक सच्चा हिसाब दाखिल करनेके लिये अधिक झुकी' —के अनुसार उस लड़केने साह्लाद इन अमनोनुकूल कर्त्तव्य-भारोंको कन्धोंपर लाद लिया । इसके कुछ ही समय बाद, उसके गार्हस्थ्य-जीवनका प्रारम्भ विवाह-द्वारा कराया गया । तत्कालीन प्रथानुसार उन्होंने दो स्त्रियोंसे विवाह किया था, जिनमें एक रुक्माबाई थीं, जिन्हें उन्होंने उनकी भयङ्कर और असामयिक मृत्यु-तक प्यार किया था तथा दूसरी अवलीबाई थीं, जो एक अभिमानिनी और स्वार्थरता स्त्री थी तथा पतिकी धार्मिक अभिलाषाओंसे जिसे जरा भी सहानुभूति नहीं थी । मराठे साधु अपने वैवाहिक बन्धनसे कभी प्रसन्न न थे । नामदेवको भी ऐसी ही विपत्तिसे सामना करना पड़ा था ।

## भगवान्‌के द्वारा सहायता

समय बीतने लगा और बालक तुकाराम अपने काममें दृढ़तापूर्वक परिश्रम करने लगे । अपने बैलोंकी उन्होंने अपने हाथोंसे ही सेवा की, नयी पूँजी लगायी और नया कारोबार प्रारम्भ कर दिया, किन्तु दुर्भाग्यने उनका पीछा न छोड़ा । अधिक ईमानदार और अधिक अव्यवहारिक होनेके कारण वह एक सफल व्यापारी होनेके अयोग्य थे । न तो उन्होंने कभी वजनमें कमी की और न ठगी या झूठको ही प्रश्रय दिया । परमात्माका नाम सदा उनके होठोंपर नाचा करता था । यद्यपि उनके पड़ोसी कहा करते— 'अपने कारोबार-का अधिक और परमात्माका कम ध्यान रक्खा करो नहीं तो तुम बहुत ही शीघ्र दरिद्र हो जाओगे ।'— उपदेशकोंमें एक ऐसा भी था जो कष्टोंमें उनकी बराबर सहायता किया करता था । किंवदन्तियोंसे प्रकट होता है कि जब वह एक भयङ्कर अन्धड़के कारण वन्य पशुओंके बीच फँस गये थे और उनके बस्ते ढीले होकर बैलोंकी पीठोंपरसे लुढ़क पड़े थे तो किसप्रकार एक रहस्यमय आगन्तुक हठात् प्रकट हुआ तथा उसने उन्हें तथा उनके जानवरोंको ठीक रास्तेपर लगा दिया ।

एक दूसरे मौकेपर भी इसी आगन्तुकने तुकारामको उन ग्रामीणोंसे, जिन्होंने उन्हें लूट लिया था, 'बकिऔटा' वसूल करनेमें सहायता पहुँचायी थी । कथा इसप्रकार है—एक दिन सन्ध्या-समय तुकारामने अपने बस्तोंको एक पीपलके नीचे उतारा । उनकी चारों ओरके समवेत दर्शकोंने पूछा—'कितना लोगे ।' तुकारामने उत्तर दिया— 'जो कुछ आवश्यक हो उचित मूल्यपर ले लो ।' उस समय उनका मन बहुत दूर परमात्माके ध्यानमें निमग्न था । जब भुगतानका समय आया तो ग्रामीणोंने कसम खाकर कह दिया कि 'हमलोगोंने कोई चीज नहीं खरीदी ।' उस समय एक ग्राम्य-अफसरके वेषमें वही आगन्तुक पुनः प्रकट हुआ और देखते-देखते सभी रुपये एकत्र कर लिये गये । तुकारामने, विना जाने ही कि वह किसका

सत्कार कर रहे थे, अपने मित्रसे बैठ जाने और भोजन करनेकी प्रार्थना की । इसप्रकार स्वयं भगवान्‌ने एक ऐसे क्षुद्र शूद्रके यहाँ भोजन किया, जिसके साथ ब्राह्मण कभी खाना-पीना स्वीकार न करते ।

**'हरिको भजे सो हरिका होई'**

अब तुकारामपर संकट बढ़ने लगे । भगवान् उनकी परीक्षा ले रहे थे । उनके वृद्ध माता-पिता चल बसे, सवाजीकी स्त्री भी गतायु हुई और सवाजीने भी भजनानन्दी होनेकी अपनी कामना पूरी की । इसी समय १६२९-३० ई० का भयंकर दुर्भिक्ष देशमें फैल गया । तुकारामका सारा कारोबार बैठ गया और भूख इन लोगोंका शिकार करने लगी । उनका छोटा लड़का उनकी गोदमें ही भूखसे तड़प-तड़पकर मरा और उनकी हृदयेश्वरी रुक्माबाई रोटी-रोटी चिल्लाती गतायु हुई । इतने संकट सहनेपर भी तुकारामने भगवान्‌की आस्था न छोड़ी । उन्होंने बही-खातोंको भस्मसात् कर— जिनमें खदुकोंको दी हुई रकमें चढ़ी थीं—बण्डारा पहाड़ीकी ओर पयान किया और वहाँ जाकर एक गहरी समाधिके आनन्दमें डूब गये । बहुत दिनोंकी खोज-ढूँढ़के बाद तुकारामके भाई कन्होबाने उन्हें यहीं पाया था ।

## भगवान्‌का आदेश

अब तुकारामका जीवन बदल गया था । उन्होंने परमात्माको अति निकटसे देख लिया था और उनका जीवनोद्देश उनके सामने प्रकट हो चुका था । क्योंकि जब वह समाधिमें लीन थे उन्हें पवित्र स्तवनोंको गानेका आदेश हुआ था और वह उत्सुकतापूर्वक हस्तलिखित धर्मपुस्तकोंका अध्ययन करने तथा 'अभङ्गों' ( भजनों ) को लिखने लगे थे, जिनमें उन्होंने अपने धार्मिक अनुभवोंको एकत्र किया था । उन्हें जो आदेश हुआ वह इस प्रकार था—'मेरे दास नामदेवके कार्यको पूरा करो ।' इसपर उनके कण्ठसे पद स्वयं ही इसप्रकार निकलने लगे थे जैसे वर्षाके बाद प्रायः नयी घास पृथ्वीके गर्भसे फूट पड़ती है । तुकारामके सम्बन्धमें उस समयकी बहुत-सी कथाएँ प्रचलित हैं ।

सेन्ट फ्रान्सिसकी तरह वह चिड़ियोंको भी प्यार करते थे और तबतक सन्तुष्ट नहीं होते थे जबतक उन्हें कन्धोंपर नहीं बैठा लेते थे । एक बार वह एक कृषककी खेतकी रखवालीपर नियुक्त हुए, पर लुटेरोंको खदेड़नेकी उनकी इच्छा न हुई । कृषकने, उजाड़ खेतोंके लिये, उन्हें अपराधी ठहराया, पर आश्चर्य ! जब वे देखने आये तो खेत पूर्ववत् लहलहा रहा था और सतरह 'खण्डियाँ' नाज, बालियोंमेंसे एकत्र किया गया । इससे प्रसन्न होकर कृषकने तुकारामको दो खण्डियाँ ईनाममें दीं जिन्हें उन्होंने ( विशेषतः अपनी स्त्री अबालीकी ऊबके कारण ) लेनेसे इन्कार कर दिया ।

तुकारामके धार्मिक विश्वासोंके प्रति अपनी अधीरताकी जगह अब अबाली सचमुच अपने हठी पतिको प्रेम करने लगी थी । इसका सारा दोष वह हरिके मत्थे मढ़ती थी और अब उसके पति जैसे ही समाधि लगाने बैठते वह उनके लिये नित्य जल और भोजन ले आती ।

एक दिन जैसे ही वह अपने पतिके पास थकी-माँदी तथा लम्बी यात्रापर बड़बड़ाती हुई खेतोंसे होकर पैदल जा रही थी कि पैरमें एक काँटा चुभ गया और हरि उसके निकट प्रकट हुए । हरिने कहा—'मुझे क्यों कोस रही हो ? मैंने तुम्हारे पतिको तुमसे अलग नहीं किया है । फल पका हुआ है इसीसे यह वृक्षसे गिर गया है ।' जैसे ही उन्होंने यह कहा, पैरसे काँटा निकल गया पर अबालीने उनकी बातोंपर ध्यान न दिया । उसने चिल्लाकर कहा—'वहाँ वह मूर्ख भोजनके लिये प्रतीक्षा कर रहा होगा और यहाँ

मैं बैठी गप्पें मार रही हूँ।' इतना कहकर वह फिर चलने लगी। दूसरी दफा तुकारामने एक दीन निम्न-जातिकी भिखारी-स्त्रीको, जिसे कोई वस्त्र न था, अवालीके एकमात्र परिधानको दे दिया। घर लौटनेपर इस बातको लेकर अवाली बहुत नाराज हुई, पर हरिने स्वयं ही उसके लिये एक नया रेशमी परिधान लाकर दे दिया।

हर प्रकारसे तुकाराम प्रत्येक जीवपर दया करते थे। यद्यपि स्वयं वह भूखों मर रहे थे, पर एक दीनको ऋणसे मुक्त होनेके लिये अपना सर्वस्व उन्होंने अर्पण कर दिया था। जब पाण्डुरङ्गका मन्दिर गिर पड़ा था तो उन्होंने स्वयं मजदूरकी हैसियतसे काम किया था और अपने भाण्डारसे दूसरे काम करनेवालोंको अनाज भी दिया था। जब उनके पड़ोसी तेल चाहते वह तेलके व्यापारियोंके यहाँ तेलके घड़ोंको लादकर पहुँचते, पर अफसोस! वह बुरी तरह ठगे जाते थे; क्योंकि एवजमें कितना लेना चाहिये इसका उन्हें न तो ज्ञान ही था और न वह इसपर ध्यान ही देते थे। जब भनभनाती हुई मधु-मक्खियाँ उनके कन्धोंपर बैठतीं वह उड़ानेकी चेष्टा नहीं करते। वह उन बूढ़े और अपाहिज गाय-बैलोंकी भी, जो जङ्गलमें मरनेके लिये छोड़ दिये गये थे, रखवाली किया करते और भोजन दिया करते थे। नितान्त थोड़ी आयके रहते भी उन्होंने यात्रियोंको भोजन और जल तथा बीमारोंको ओषधिकी सहायता पहुँचायी थी।

## योद्धा और संन्यासीकी भेंट

अब तुकारामकी प्रसिद्धि दूर-दूरतक फैल चुकी थी। अपनी कीर्त्तिके उत्थान-कालमें स्वयं महाराजा शिवाजीने भी उनके सम्बन्धमें सुना और एक दूतको उन्हें दरबारमें लानेके लिये भेजा, पर तुकारामके लिये ये मसालें, छत्र और घोड़े अनावश्यक थे। अतः उन्होंने लिखा, 'ऐसी चीजें मेरे लिये नहीं हैं। चट्टान मेरे लिये बिस्तर और आकाश ओढ़ना है। कीमती पोशाकें तथा जवाहरात आत्माके लिये बन्धन हैं। भजनानन्दी जीवन ही सच्चा सुख है। एकमात्र इसी बातकी शिक्षा ग्रहण करो कि प्राणिमात्रमें एक ही आत्मा है।' शिवाजी तुकारामके इस सन्देशसे इतना प्रभावित हुए कि वह स्वयं उनके दर्शनके लिये पहुँचे और धूलिमें दण्डवत् करते हुए उन्हें सोनेकी एक थैली तथा तुलसीकी एक माला अर्पण की। उस दिन रातमें उन्होंने कविका कीर्त्तन सुना। तुकारामने गाया—

'संसार एक माया है। यह छिन्न-भिन्न और स्वप्नकी तरह नष्ट हो जायगा। परमात्माकी पूजा करो। इसप्रकार तुम अपने पिता और अपनी आत्माकी रक्षा कर सकोगे।'

तुकारामके इस उपदेशसे शिवाजी इतने प्रभावित हुए कि उन्होंने सदाके लिये संसार त्यागनेका दृढ़ संकल्प कर लिया, पर सौभाग्यसे यह समाचार राजमाता जीजाबाईके पास पहुँचाया गया।

जीजाबाई अपने पुत्रकी धर्मकी ओर गहरी प्रवृत्ति सुनकर बहुत घबरायीं। वह फौरन् तुकारामके पास पहुँचीं और उनसे कहा—'यदि मेरा पुत्र संसार-त्यागी हो जायगा तो राज्यकी रक्षा कौन करेगा?' उसी रातको तुकारामने अपने नये शिष्यको वीर-कर्त्तव्यपर उपदेश दिया। उन्होंने कहा—'प्रत्येक जातिके लिये अपना-अपना बँटा हुआ काम है। क्या अरबी घोड़ा हल जोत सकता है! ब्राह्मण देवताकी सेवा करते हैं, गृहस्थ घरके कामोंकी व्यवस्था करता है और संन्यासी संसारका त्याग करता है। योद्धा-का यही कर्त्तव्य है कि वह शत्रुओंको जीते, धर्मकी रक्षा करे, दीन-दुखियोंको भोजन दे तथा ब्राह्मणोंका सम्मान करे, मिथ्यासे दूर रहे, किसीको न सताये,

परमात्माको न भूले और प्राणिमात्रमें उन्हें ढूँढनेका प्रयत्न करे। इन्हींका पालन करो तब तुम संसारमें निश्चिन्त रह सकोगे।' इन बातोंसे सन्तुष्ट होकर शिवाजी फिर वापस चले गये।

यह कहा जाता है कि एक दूसरे अवसरपर तुकारामके पूनामें रहनेके सम्बन्धमें सुनकर, शिवाजी अपनी जानको खतरेमें डालते हुए वहाँ पहुँचे। मुसलमान सेनापतिने चाकनमें ही यह सुनकर अपने घुड़सवारोंको नगर घेर लेने तथा शिवाजीको गिरफ्तार करनेके लिये भेजा, पर तुकारामको यह बात मालूम हो गयी और उन्होंने भगवान्‌से प्रार्थना की। तदनुसार हरिने स्वयं शिवाजीका वेष धारणकर पीछा करनेवालोंको ऐसा छकाया कि शिवाजी और उनके साथी बेदाग निकल गये।

× × ×

## ईर्ष्या

कई स्थानोंमें तुकारामकी प्रसिद्धिने ईर्ष्या और द्वेषको जन्म दिया। उनकी ब्राह्मणोंसे अत्यन्त भिन्नता होनेपर भी ब्राह्मणोंने एक दीन शूद्रके भगवन्नामोच्चारणके साहसको गुस्ताखी ही समझा। देशपाण्डे नामक एक ब्राह्मणके सम्बन्धमें एक कथा प्रचलित है कि जब उसने प्रार्थना की कि उसे पुराणोंको समझनेकी क्षमता प्राप्त हो तो रातमें उसे एक आवाज सुनायी पड़ी कि तुम जाओ और तुकारामके चरणोंके पास बैठो। वह अनिच्छापूर्वक तुकारामके पास पहुँचा। उन्होंने उसके लिये कुछ पदोंकी रचना की जो 'उत्तम ज्ञान' के नामसे विख्यात है। इससे ब्राह्मणोंको बड़ी चिढ़ हुई और उन लोगोंने कहा—'यह शूद्र कौन है? हमें प्राचीन पुराणोंको ही पढ़ना चाहिये, इस नीच और गँवारू भाषाको नहीं।'

एक बार तुकाराम चिंचवाड़के पुरोहित-परिवार 'देग' के साथ, कृपा-भावकी प्रेरणासे, भोजनके लिये निमन्त्रित किये गये थे। दो थाल बिठोबा और गणपतिके लिये लाये गये थे, पर दोनोंके ऊपरका भात ऐसा अदृश्य हुआ जैसे कोई अलक्ष अतिथि उन्हें साफ कर गया हो। दोनों देवता नीच-जातिके साथ ही भोजन करनेके लिये उतर पड़े। इस घटनाने स्थानीय पुरोहितोंका द्वेष द्विगुणित कर दिया और उनपर नयी आफतें बरपा होने लगीं। एक मम्बाजी नामक गोसवी ब्राह्मणने उन्हें नागफनियोंसे बड़ी बेरहमीके साथ पीटा। उनका अपराध यही था कि शूद्र होकर उन्होंने बिठोबाके मन्दिरमें जानेका साहस किया था। इन सारे कष्टोंको उन्होंने साधुजनोचित सरलतासे झेल लिया। एक दूसरे ब्राह्मण रामेश्वर भट्टने उनसे कहा—'शूद्र-जाति होनेके कारण उन्हें पवित्र मन्दिरमें जानेका कोई अधिकार नहीं है और साथ ही उन्हें अपनी रचनाओंको नदीमें फेंक देनेकी भी आज्ञा दी गयी। तुकारामको ब्राह्मणकी आज्ञा पालन करनेमें कोई आपत्ति न थी। आदेशानुसार उन्होंने कार्य सम्पादन किया, किन्तु उनकी प्रिय रचनाओंके नाशने उनका हृदय विदीर्ण कर दिया। तेरह दिनोंतक वह मन्दिरके सामने खुले पत्थरपर मर्माहत पड़े रहे। अन्तमें १३ वें दिन उनकी अमूल्य पाण्डुलिपि ज्यों-की-त्यों नदीकी सतहपर तैरती हुई दिखलायी पड़ी।

उन्हें कष्ट पहुँचानेवाले भी अन्तमें उनके चमत्कारोंसे प्रभावित होकर मुरीद बन गये।

## पुकार

१६४९ ई० में जब तुकाराम ४० वर्षके थे उनकी पुकार हुई। वह अपने अनुयायियोंके बीचसे अदृश्य हो गये। कोई नहीं जानता वह कैसे और कहाँ गये। उनके ग्रन्थ—जो चमत्कारद्वारा नदीसे बचा लिया गया था—में लिखा हुआ है कि, 'इस

दिन, प्रातःकाल, तुकोबाने यात्राके लिये पयान किया। अन्तिम बिदा।' वह फिर कभी देखे न गये।

तुकाराम मराठा-इतिहासमें एक स्मरणीय और मौलिक पुरुष हैं। उनकी रचनाओंमें उनकी शैलीकी एक विशेष छाप है। वह एक चतुर और विनोदी थे! प्रपञ्चीसे वह दूर रहते थे। व्यक्तिकी पूजा उनके लिये प्रकृति-विरुद्ध बात थी। परमात्मामें उनका पूर्ण विश्वास था और वह परम त्यागी थे। तुकारामका अध्ययन करनेके लिये यह जानना अत्यन्त आवश्यक है कि उनके लिये परमात्मा एक, नित्य, आभ्यन्तरिक और सत्यस्वरूप थे। उनका प्रेम-सम्बन्धी पद असाधारण है। साधारण-से-साधारण आदमी, गाड़ीवान, सिपाही, खेत जोतनेवालेतक कामपर जाते समय, उनके पदोंको गाया करते हैं! आलन्दी या पण्ढरपुरकी ओर पैदल यात्रा करनेवाले यात्री भी इसे टेरा करते हैं। जबतक आप तुकारामका अध्ययन नहीं करते तबतक आप मराठोंके विषयमें पूर्ण जानकारी प्राप्त ही नहीं कर सकते।



# सत्यासत्य-विवेक

( लेखिका—बहिन श्रीजयदेवीजी )

श्यामा–अरी बहिन कोकिला! तेरी अमृत-जैसी वाणी सुनते-सुनते तो मेरी तृप्ति ही नहीं होती, क्या आज मेरी एक शंकाका समाधान करके कृतार्थ करेगी? तुझसे बार-बार प्रश्न करते मुझे लज्जा आती है परन्तु तेरे-जैसा समाधान करनेवाली भी दूसरी कोई दृष्टिगोचर नहीं होती, तब मनको शान्ति कैसे हो?

कोकिला–बहिन! पूछनेमें इतना संकोच क्यों करती है? तेरे-जैसी बहिन मुझे बड़े भाग्यसे प्राप्त हुई है जो मुझे भूली हुई अच्छी बातें स्मरण दिला देती है। विसरण हुए अपने-अपने धर्मका बार-बार स्मरण करना ही तो बुद्धिमानोंका काम है, धर्मका बार-बार स्मरण न करनेसे ही मनुष्यका पतन होता है।

श्यामा–बहिन! वेदान्तशास्त्र और तत्त्वज्ञ ब्रह्मनिष्ठ गुरुजन भूत और वर्तमानके वाक्यकी घोषणा करते हैं 'कि ब्रह्म सत्य है, जगत् मिथ्या है' यह उनका कथन केवल वाचारम्भणमात्र ही नहीं है, श्रुति, युक्ति और प्रमाणसे भली प्रकार सिद्ध है। परन्तु सबकी बुद्धि इस बातको ग्रहण नहीं करती कि ब्रह्म सत्य है और जगत् मिथ्या है। यदि जगत्को मिथ्या माना जायगा, तब तो फिर सब व्यवहार लोप हो जायगा, कोई क्रिया-कर्म सार्थक नहीं होंगे। किन्तु ऐसा नहीं है, श्रुति क्रिया-कर्म करनेको बार-बार कहती है। कर्मकाण्डकी अनेकों श्रुतियाँ प्रसिद्ध हैं। जिनमें कहा गया है कि यज्ञ-दानादि कर्म करनेसे स्वर्ग मिलता है, अश्वमेधादि यज्ञ करनेसे इन्द्रपद प्राप्त होता है, कृच्छ्र चान्द्रायणादि व्रतोंसे ब्रह्महत्या, भ्रूणहत्यासे मुक्ति होती है, नित्य-नैमित्तिक और प्रायश्चित्त-कर्मोंके करनेसे जाने-न-जाने पापोंसे छुटकारा मिलता है। यदि स्वप्नके समान जाग्रत्-अवस्था भी स्वप्न है तो स्वप्नके कर्मोंका तो फल कुछ नहीं होता, और न कोई उन कर्मोंका प्रायश्चित्त है। स्वप्न-कर्मोंका फल न होनेसे वास्तवमें स्वप्न झूठा है। परन्तु जाग्रदवस्थाके कर्मोंका फल तो प्रत्यक्ष देखनेमें आता है कि जो पुत्र-प्राप्तिके लिये इस लोकमें तप-अनुष्ठानादि करते हैं उनको पुत्ररूप फल प्राप्त होता है और जो परलोक-सुधारके लिये कर्म

करते हैं उनको परलोकमें सद्गति प्राप्त होती है परलोकके कर्मोंका फल भी प्रत्यक्ष देखनेमें आता है। कोई राजा है तो कोई रंक। कोई सुखी है तो कोई दुखी। कोई कुबुद्धि है तो कोई सुबुद्धि। कोई स्त्री है तो कोई पुरुष। कोई ब्राह्मण है तो कोई शूद्र। कोई रोगी है तो कोई नीरोग। कोई स्वस्थ है तो कोई अस्वस्थ। कोई सर्वमान्य है तो कोई अमान्य। कोई विना परिश्रम किये ही सुखी तो कोई परिश्रम करनेपर भी दुखी। इसप्रकार भिन्न-भिन्न व्यक्ति देखनेमें आते हैं। यह सब कर्मोंका फल नहीं तो और क्या है? *यदि ईश्वर ही सबको बनाता तो सब एक* प्रकारसे होते। परन्तु यहाँ तो सबकी भिन्न-भिन्न गति है इसलिये जाना जाता है कि सब अपने-अपने कर्म भोग रहे हैं। यदि संसार झूठा है तो इसप्रकार कर्मोंका फल कैसे हुआ? क्या ईश्वर अपनी तरफसे किसीको सुखी किसीको दुःखी बनाता है? यदि ईश्वरको ही सुख दुःखका कर्ता मान लें तो फिर ईश्वरको समदर्शी, सर्वज्ञ अथवा न्यायकारी कहना नहीं बन सकता, इस कारण सत्य परमात्मासे उत्पन्न हुआ जगत् सत्य है, क्योंकि जैसा कारण होता है, वैसा कार्य होता है, यह नियम है। और इसमें किये हुए कर्मोंका फल नित्य है। झूठेके तो सभी क्रिया-कर्म झूठे होते हैं जैसे स्वप्नके। इस जाग्रदवस्थामें तो पद-पदपर शास्त्र अच्छे-बुरे कर्मोंके फलकी दुहाई देते हैं, फिर जगत् मिथ्या कैसे हुआ?

कोकिला–अरी बहिन! तत्त्वज्ञ ऋषिगण इस जगत्को जैसा कहते हैं वस्तुतः यह वैसा ही है, इसमें किञ्चित् भी सन्देह नहीं है। जिन मनुष्योंकी आँखोंपर रंग-बिरंगे चश्मे चढ़े हैं यानी मायाका परदा पड़ा है उन्हींको संसार सत्य दिखायी देता है। यह जगत् तीनों कालमें सत्य नहीं है। क्योंकि जिस वस्तुको आज जैसी देखती हो कल ही वह उससे भिन्न दिखायी देती है, अर्थात् सब वस्तुएँ क्षण-क्षणमें परिणामको प्राप्त होती रहती हैं। माता-पिता यह मानते हैं कि हमारा पुत्र दिन-दिन बड़ा हो रहा है, यह उनकी भूल है। पुत्र तो क्षण-क्षणमें क्षीण होता चला जा रहा है। इसी प्रकार प्रत्येक वस्तुमात्रमें देखो। वस्त्र जैसा आज है कल वैसा नहीं, उसमें अवश्य परिणामता आ जाती है। घट जैसा आज है कल ही उससे भिन्न प्रकारका भासता है। संसार पानीके बुदबुदेके समान है, बनता और बिगड़ता रहता है। जो वस्तु बने और नष्ट हो वह सत्य कैसी? जो शरीर अभी हृष्ट-पुष्ट और अति सुन्दर दिखायी देता है क्षणमात्रमें उसकी विचित्र *दशा हो जाती है। कोई आता है कोई जाता है। जैसे* वृक्षपर रात्रिको पक्षी बसेरा लेते हैं, सबेरा होते ही सब अपनी-अपनी दिशाओंको चले जाते हैं। इसी प्रकार यह जीव भी शरीररूपी वृक्षपर बसेरा लेता है, फिर उड़ जाता है। जैसे उड़नेवाले पक्षीका रोकना असम्भव है, इसी प्रकार जीवात्माका रोकना दुर्धर्ष है। जो आता और जाता है वह सब असत्, मिथ्या और स्वप्न तथा मनोराज्यके सदृश है। मिट्टीकी जितनी वस्तुएँ घड़े, सकोरे, सरावे इत्यादि जो कुछ भी हैं सब असत्य और विकारी हैं परन्तु मिट्टी सत्य और अविकारी है। इसी प्रकार एक परमात्मा सत् और अविकारी है उससे उत्पन्न हुआ यह नाम-रूपवाला विकारी जगत् असत् और नाशवान् है। असत् होनेसे व्यवहार लोप नहीं हो सकता, क्योंकि व्यवहार झूठेमें भी होता ही है। घड़ा झूठा है फिर भी पानी इत्यादि भरनेका काम लिया ही जाता है। झूठा होनेपर भी काम देता ही है। इसी प्रकार जगत् झूठा होनेपर भी व्यवहार हो सकता है। झूठे मिट्टीके खिलौनोंसे बालक बहला दिये जाते हैं अर्थात् बच्चे खेलते ही हैं। एक बार मिट्टीके खिलौने देखकर एक राजपुत्र मचल गये। राजाने बहुत-से सोने-चाँदीके खिलौने बनवाकर दिये। परन्तु राजकुमार चुप न हुए। तब गुरुने कहा कि, हे राजन्! कुवँर ऐसे चुपके न होंगे, इनको तो नित्य-नये

मिट्टीके खिलौने मँगाकर दो, तब यह प्रसन्न होंगे। राजाने ऐसा ही किया। तब राजकुमार प्रसन्न हो नित्य नये-नये खिलौनेसे खेलने लगे। इस कारण व्यवहारमें सच्ची ही वस्तु हो तभी व्यवहार चले, यह कोई नियम नहीं है। झूठे कागजके रुपयोंसे व्यवहार चलता ही है। यह जगत् सत्य परमात्मा-का क्रीड़ास्थल है या खिलौना है। जब परमात्मा क्रीड़ा करना चाहता है तब नाना प्रकारके नाम-रूप-वाले खिलौने बनाता है और क्रीड़ा करता है।

शंका—यदि ऐसा ही है तब तो ईश्वरमें विषमता-दोष हो गया। क्योंकि किसीको कैसा और किसीको कैसा बनाता है। ऐसा होनेसे भगवान्‌को समदर्शी नहीं कहा जा सकता। कोई सुखी, कोई दुःखी और कोई ऊँच, कोई नीच देखनेमें आते हैं। जब सब परमात्माने बनाये, तब यह भेद कैसे ?

समाधान—नहीं, नहीं। परमात्मामें विषमता-दोष नहीं आ सकता, क्योंकि परमात्मा अपनी तरफसे किसीको किसी प्रकारका नहीं बनाता। ईश्वर तो जीवोंके अनादि कर्मोंको लेकर जीवोंको ऊँच तथा नीच, सुखी वा दुःखी बनाता है। जैसा जिसका कर्म होता है वैसा ही वह जीवरूपी खिलौना' बनाता है और तभी सर्वज्ञ परमात्मा क्रीड़ा करना चाहता है, जब जीवोंके भोग भोगनेके कर्म आते हैं। अपनी इच्छासे असंग परमात्मा कुछ भी करता-धरता नहीं। और तू जो यह कहती है कि कर्म-फलको सत्य बतानेवाली श्रुतियाँ भी कर्मकी प्रशंसा करती हैं और प्रत्यक्ष भी कर्मफल सत्य देखनेमें आता है, सो वास्तवमें श्रुति कर्मफलके नित्यत्वपनेकी प्रशंसा नहीं करती, श्रुति तो उन मन्दबुद्धि जीवोंको कि जिनकी बुद्धिमें ब्रह्म-तत्त्व दुर्गम है, कर्मोंमें लगाने-के लिये उनकी प्रशंसा करती है, जिससे नीचे गिरानेवाले कर्ममें आसक्त न रहकर मनुष्य ऊँचे ले जानेवाले कर्ममें प्रेम कर सके। परन्तु जो इन कर्मोंको ही नित्य मानकर इन्हींमें आसक्तचित्त रहते हैं उनकी तो श्रुति निन्दा करती है। श्रुति कहती है कि जो कर्मोंको सार मान उन्हींकी उपासना-में रत रहते हैं, वे तो स्वर्गकी पीठपर सुख भोग-कर अन्तको हीनतर अर्थात् नीच-से-नीच योनियोंको सदाके लिये प्राप्त होते हैं, क्योंकि जबतक पुण्य रहता है तबतक कर्मकाण्डी स्वर्गमें सुख भोग करते हैं, पुण्य समाप्त होनेपर नीचे मृत्युलोकमें ढकेल दिये जाते हैं। दूसरी श्रुति कहती है कि, वह अकृत सुखरूप परमात्मा कृत यानी कर्मोंसे प्राप्त होनेयोग्य नहीं है। ऐसी अनेक श्रुतियाँ कर्मोंकी निन्दा करती हैं। महापुराण भागवतमें बहुत स्थलों-पर कर्मोंकी निन्दा की गयी है। प्राचीनबर्हि राजाकी जो कि बहुत कर्मकाण्डी थे, यहाँतक कि यज्ञ करते-करते उनके यज्ञोंसे पृथिवी कुशाओंसे परिपूर्ण हो गयी थी, यज्ञ करनेमें अति श्रद्धा भक्ति थी। वह उसी यज्ञको जीवनका सार समझते थे और इससे आगे जानेका भी कोई ऊँचा मार्ग है, इस बातकी उनको कुछ खबर ही न थी। भगवान् नारदको दया आयी और वे राजाके पास आकर कहने लगे कि, हे राजा ! तू यह क्या करता है? यज्ञ करते-करते तूने सारी पृथिवी कुशाओंसे आच्छादित कर दी है, फिर भी तेरी तृप्ति नहीं हुई! क्या कर्मोंसे कर्मोंका निराकरण हो सकता है? देख, जिन पशुओंकी तूने यज्ञमें बलि दी है वे सब पशु तेरे मरनेकी बाट जोह रहे हैं कि, जब यह मरेगा तब हम भी इसको इसी प्रकार मारेंगे। जैसे इसने हमारा मांस स्वादिष्ट बना-बनाकर खाया है वैसे ही हम भी इसका मांस खायँगे। इसप्रकार नारद भगवान्‌की कृपासे राजाने सैकड़ों पशुओंको अपने मारनेको उद्यत हुए देखा। तब तो राजाको अति दुःख हुआ और उसको कर्मोंसे वैराग्य हो गया। तब ऋषि कहने लगे कि हे राजा ! शुभ अथवा अशुभ चाहे जैसे भी कर्म हों, हैं तो सब कर्म ही। उनका फल अवश्य मिलेगा। क्योंकि मन, वाणी, शरीरसे जो भी कुछ क्रिया की

जाती है उसका फल अच्छा या बुरा अवश्य होता है। बुरे कर्मका फल दुःख और अच्छे शुभ कर्मका फल सुख है, परन्तु हैं सब अनित्य। जैसे दुःखका अन्त होता है वैसे ही सुखका भी अन्त है, क्योंकि अन्तवाले और अनित्य संसारमें कर्म किये जाते हैं, तब उसमें किये कर्म भी अन्तवाले और अनित्य हैं। कर्मोंका फल ही संसार है। करनेसे जो क्रिया उत्पन्न होती है वह दुःखरूप और अनित्य होती है। जो उत्पन्न होता है उसका नाश होता है। तीनों गुण पाँचों भूत उत्पन्न हुए हैं, इसलिये अनित्य हैं, तब उनका बना संसार कैसे नित्य हो सकता है? जैसा कारण होता है, वैसा ही कार्य होता है। जो उत्पन्न हुआ है वह अवश्य नष्ट होगा। गीतामें भगवान्‌का वचन है कि, जिसका जन्म हुआ है उसकी मृत्यु अवश्यम्भावी है और जिसकी मृत्यु है उसका जन्म अवश्यमेव है। इस कारण हे बहिन! जो उत्पत्ति-नाशवाला है वह सत्य कैसे? उत्पन्न होनेवाले सृष्टिकर्ता ब्रह्मा की आयुका भी अन्त है तब औरोंका तो कहना ही क्या! सत्य तो वही होता है जो हमेशा एक-सा रहे; न बिगड़े, न बने। संसारमें जो सत्यरूप कर्मोंका फल है, स्त्री, पुत्र, शरीरादि देखती हो, क्या ये सत्य हैं? नहीं, ये सत्य कहाँ हैं? उनका तो कलतक भी भरोसा नहीं— सब क्षणभङ्गुर हैं। बड़े-बड़े राजा महाराजा अति कुटुम्बी पृथिवीपर आये और अदृश्य हो गये। आज उनका कहीं नाम-निशान भी नहीं। उनको भी रहने दे। अपनी प्रत्यक्षताको ले, जो मेरे-तेरे प्रिय पिता-पितामह इत्यादि कुटुम्बीजन थे उनका नामतक कोई नहीं जानता। न जाने स्वप्नके समान कहाँ अदृश्य हो गये! तब यह स्वप्न नहीं तो और क्या है? जिसके जहाँके भोग समाप्त हुए, कि वहाँसे वह चल देता है, फिर दूसरे लोकमें जाकर भोगोंको भोगता है। जब वहाँके भी भोग समाप्त होते हैं तो वहाँसे भी चल देता है। बस, इसी प्रकार कर्मकाण्डी एक जन्मसे दूसरे, दूसरेसे तीसरे जन्मोंमें आते-जाते रहते हैं। श्रुति कहती है कि कर्मकाण्डी देवताओंके पशु हैं। जैसे पृथिवीवासियोंके वृषभ, घोड़े इत्यादि पशु हैं इसी प्रकार मनुष्य देवताओंके *बोझा ढोनेवाले पशु हैं। उनको सर्वदा इसी प्रकार* बोझा ढोते ही रहना है जो कर्मको सार और नित्य मानकर उसके करनेमें आसक्तचित्त हैं।

तूने जो यह कहा कि सत्य परमात्मासे उत्पन्न हुआ जगत् सत्य है क्योंकि परमात्मा ही जगत्‌का निमित्त और उपादान-कारण है। सो केवल परमात्मा ही जगत्‌का निमित्त तथा उपादान-कारण नहीं है, क्योंकि परमात्मा असङ्ग, निर्विकल्प, निष्क्रिय, निर्गुण, निरञ्जन, निश्चल, आप्तकाम, पूर्णकाम, मायातीत, गुणातीत, निरवयव, अद्वितीय, स्वच्छन्द अविनाशी देव हैं। ऐसे देवको क्रिया-कलापकी क्या आवश्यकता है? कर्म तो वह करे जिसे कुछ इच्छा हो, उनको कोई इच्छा नहीं, और किसी दूसरेका *शासन भी वहाँ नहीं है कि जिस कारण उन्हें नियम* पालन करना हो। और न उसे कोई बन्धन है। वह ईश्वर सर्व बन्धनोंसे निर्मुक्त है। स्वभावसे ही नित्य, मुक्त, शुद्ध, अविमुक्त परमात्माको जगत् बनानेसे *क्या प्रयोजन?*

शंका—तब जगत् किसने बनाया? मैंने तो यही सुना और समझा था कि, जैसे मिट्टीके सर्व विकार घड़े, शरावे, इत्यादि सर्व मिट्टीरूप हैं और सुवर्णके सर्व भूषण सुवर्णरूप ही होते हैं, ऐसे ही लोहेके सब अस्त्र—छुरी, बसूला इत्यादि लोहारूप ही हैं। इसी प्रकार सत्य परमात्मासे उत्पन्न हुआ जगत् सत्य ही है, क्योंकि उसीके सब विकार हैं। परन्तु तुम ऐसा नहीं कहती हो तब और किसमें ऐसा विचित्र जगत् बनानेकी शक्ति है?

समाधान—बहिन! मायाविशिष्ट ईश्वरसे यह जगत् बनता है, अर्थात् जो सर्वज्ञ ईश्वर मायाको

अपने वशमें किये हुए है उसीकी प्रेरणासे माया यानी प्रकृति इस विचित्र जगत्‌को बनाती है। सर्वान्तर्यामी ईश्वर है कुछ भी करता-धरता नहीं है, उसकी ईक्षण-शक्तिद्वारा सब जगत्‌की उत्पत्ति होती है। निमित्त-कारण ईश्वर है और उपादान-कारण प्रकृति है। यह प्रकृति जड है, परन्तु ईश्वरकी चेतन-सत्ता लेकर जगत्‌को बनाती है।

शंका—फिर यह क्यों कहा जाता है कि सत्यसे उत्पन्न हुआ जगत् सत्य है, सब जगत् ईश्वर-रूप है, ईश्वरसे भिन्न कुछ नहीं। श्रुति कहती है कि सर्व वासुदेवमय ही है। यहाँ नाना कुछ नहीं, भेददर्शी अन्धतम लोकोंको प्राप्त होते हैं।

समाधान—नाम, रूप और आकारों करके जगत् सत्य नहीं है। नाम-रूपसे रहित जो चेतन-शक्ति इन्द्रियोंकी प्रेरक है, वही चेतन यानी सत्य परमात्माकी छाया है, उसी छायासे युक्त समष्टि-नामवाला ईश्वर है, जो जगत् बननेका समय आनेपर ईक्षण-शक्ति करता है और उसी छायासे युक्त व्यष्टि-नामवाले जीव हैं। यह सब माया अथवा उपाधियोंका भेद है। उपाधियोंको दूर कर दो अर्थात् ईश्वरकी समष्टि-उपाधि, जीवकी व्यष्टि-उपाधि। ऐसा होनेपर फिर कुछ रह ही नहीं जाता। इसलिये मायाका कार्य यह जगत् वस्ततः स्वप्नके समान असत् ही है।

कु०—आत्मा साँचा देव है, मत कर सोच-विचार।
एक देव परिपूर्णमें, झूठा सब संसार॥
झूठा सब संसार, नेह ना इससे कर री।
भज सीतावर राम, ध्यान ईश्वरका धर री॥
ईशदेवही सत्य, सत्यमें मृषा अनात्मा।
'जयदेवी' सब त्याग, ग्रहण कर सच्चा आत्मा॥

---

# श्रीभगवन्नाम

( लेखक—कुमार श्रीश्रीशचन्द्र पोद्दार )

## कलियुगमें भगवन्नाम ही मुख्य साधन है।


नुष्यका मुख्य उद्देश्य है ईश्वरप्राप्ति। यदि मनुष्य उसे भुलाकर केवल खाने-पीनेमें या स्त्री-पुत्र, सन्तति-सम्पत्तिके मोहमें ही उलझा रहे तो उसका जन्म वृथा ही चला जाता है। इसलिये उसे संसार-समुद्रसे पार उतरनेके लिये कुछ-न-कुछ उपाय अवश्य करना चाहिये। शास्त्रोंने चार युग माने हैं और चारोंमें चार प्रकारके मुख्य साधन ईश्वर-प्राप्तिके बतलाये हैं। सत्ययुगमें ध्यान, त्रेतामें यज्ञ और द्वापरमें अर्चनासे ईश्वर-प्राप्ति होती है। परन्तु कलियुगमें इन सब साधनोंका भली-भाँति होना बहुत कठिन है इसलिये इस युगमें भगवन्नामको ही भगवत्प्राप्तिका मुख्य हेतु बतलाया गया है।

इसकी पुष्टि भगवान् व्यासने भी की है। उन्होंने कृतादि युगोंकी अपेक्षा कलियुगको श्रेष्ठ बताते हुए कहा है कि कलिमें केवल भगवन्नामके उच्चारणसे ही भगवत्-प्राप्ति हो जाती है—

ध्यायन्कृते यजन्यज्ञैस्त्रेतायां द्वापरेऽर्चयन्।
यदाप्नोति तदाप्नोति कलौ सङ्कीर्त्य केशवम्॥

## श्रीभगवन्नाम-जप, नाम-गुण-कीर्तन और प्रार्थना

जप—मालाके द्वारा या यों ही संख्याका खयाल रखकर मन, वाणीसे किये जानेवाले नामोच्चारणका नाम जप है। कीर्तन—सबके सामने या अकेले मुखसे नाम या गुणोंका जोर-जोरसे उच्चारण करना

कीर्तन है। प्रार्थना—अपनेको पतित, पापी, अज्ञानी समझकर अति विनयके साथ भगवान्‌से कल्याणके लिये कहना प्रार्थना है।

जप करनेवाला व्यक्ति अपना ही उद्धार करता है किन्तु कीर्तन करनेवाला अपना और सुननेवालोंका भी उद्धार करता है।

जप, कीर्तन, प्रार्थना—इन तीनोंका ही माहात्म्य असीम है और संसारमें विदित है। उदाहरण—

१—वाल्मीकिजी बड़े मूर्ख और निर्दयी थे। वे मनुष्यों-का वधतक कर डालते थे। एक दिन एक मुनिने बहुत समझाकर कहा कि तुम रामका नाम जपा करो। इसप्रकार पाप क्यों कमाते हो? इसपर वाल्मीकि बोले कि आपने जो मुझे नाम बताया है, उसका उच्चारण मुझसे नहीं होता। तब मुनिने कहा कि अच्छा तुम 'मरा मरा' जपा करो। वाल्मीकिजी 'मरा मरा' उलटा नाम जपने लगे और उसीके फलस्वरूप वे ब्रह्मके समान हो गये। गोस्वामी तुलसीदासजीने कहा है—

उलटा नाम जपत जग जाना। बाल्मीक भे ब्रह्म समाना॥

इससे अधिक नामका और क्या माहात्म्य वर्णन किया जाय। नामको सीधा न जपकर उलटा जपने-पर भी वाल्मीकिजी ब्रह्मके समान हो गये। अब कौन-सी पदवी बाकी रह गयी?

२—मीराबाई कीर्तन किया करती थीं। उनके कीर्तन-में बाधा डालनेके लिये राणाजीने विषका प्याला भेजा, उसको मीराबाई पी गयीं, परन्तु कीर्तनके प्रभावसे उनपर कुछ भी असर नहीं हुआ। तब राणाने पिटारीमें साँप बन्द करके भेजा। परन्तु जब उस पिटारीको खोला तो साँप एक सुन्दर माला बन गया। देखिये कीर्तनका कितना माहात्म्य है। मीराके कीर्तन-से आज भी लोग संसार-समुद्रसे पार हो रहे हैं।

३—राजा उत्तानपादकी दो रानियाँ थीं। बड़ी रानीके पुत्रका नाम ध्रुव था और छोटीके पुत्रका उत्तम। छोटी रानीपर राजाकी कृपा-दृष्टि थी। एक दिन ध्रुवका सौतेला भाई राजाकी गोदमें बैठा था। ध्रुव भी उसीके साथ राजाकी गोदमें जा बैठा। इसपर उत्तमकी माँने आकर ध्रुवको गोदसे हटाकर कहा कि राजाकी गोदमें बैठनेका तुझको कोई अधिकार नहीं, इसपर तो मेरी ही कोखसे पैदा होनेवाला बैठ सकता है। ध्रुव रोता-रोता अपनी माँके पास गया और उसने सब हाल कह सुनाया। ध्रुवकी माँने कहा, 'बेटा! भगवान्‌-की जैसी मर्जी होती है वैसा ही दुख-सुख होता है।' ध्रुवने पूछा कि 'माँ! भगवान् कहाँ रहते हैं? मैं उनसे प्रार्थना करके सुख प्राप्त करूँगा।' माँ बोली कि, 'भगवान् सब जगह रहते हैं। एकान्तमें उनकी प्रार्थना करनेसे मिल जायँगे।' तभीसे ध्रुवने ध्रुव निश्चय कर लिया, पाँच वर्षकी अवस्थामें ही प्रार्थना करके ईश्वरको प्राप्त किया। ध्रुव अमर हो गया। आज भी वह अटलरूपसे उत्तर दिशामें आकाशमें विराजता है। यह प्रार्थनाका ही माहात्म्य है।

## श्रीभगवन्नाम-जप, कीर्तन, प्रार्थना किस प्रकार करनी चाहिये?

जप दो प्रकारसे होता है—(१) आसनपर बैठकर संख्याकी गणना रखते हुए और (२) चाहे जब चाहे जैसी स्थितिमें रहते हुए। इसमें संख्या रखना-न-रखना अपनी खुशीकी बात है। यह जप चलते, बैठते, खेलते, खाते, रातमें, दिनमें, घरमें, मैदानमें, दूकानमें, बुढ़ापेमें, लड़कपनमें, पुरुषके द्वारा या स्त्रीके द्वारा, सब जगह सब समय किया जा सकता है। अवश्य ही जहाँ-तक हो सके एकाग्र-चित्तसे ही जप करना चाहिये।

### कीर्तन

कीर्तन सङ्गीतके साथ अथवा यों ही किया जा सकता है। सङ्गीतके साथ मनुष्यके चित्तका ऐसा

सम्बन्ध है कि वह सुरकी तरफ सहज ही आकर्षित हो जाता है। इससे कीर्तनमें मन ज्यादा लगता है और प्रेम-समाधि-सी हो जाती है। नाम-संकीर्तनमें किसी प्रकारकी असुविधा नहीं है। घूमनेके लिये जाइये, पैदल चलिये, घरमें बैठिये; किन्तु मुखसे भगवन्नामोच्चारण करते जाइये। इसमें किसी प्रकारकी माला और गिनतीकी जरूरत नहीं।

संसारमें कीर्तनसे बढ़कर ईश्वर-प्राप्तिका कोई अन्य उपाय नहीं है। महात्मा सूरदासजीने कहा है—

**सोइ भलो जो रामहिं गावै।**

### प्रार्थना

प्रार्थनाके लिये किसी शास्त्र या विद्याकी जरूरत नहीं है। अपनी ही भाषामें अपने मनका सच्चा भाव परम पिताके सामने रखना चाहिये। वह सबकी सुनता और समझता है। संसारसे मनको हटाकर नम्र-भावसे प्रार्थना करनी चाहिये।

प्रार्थनामें ईश्वरसे अपने अपराधोंके लिये क्षमा माँगनी चाहिये। हमेशा भगवान्से यही कहना चाहिये कि—हे ईश्वर! तू वही करना जिससे मेरा कल्याण हो। मुझे सद्बुद्धि दे और पापोंसे बचा।

### श्रीभगवन्नाम-जप-कीर्तन अनिच्छापूर्वक तोतेकी भाँति करनेसे भी कल्याण होता है

तोतेकी तरह रटने या करनेसे तात्पर्य यह है कि अर्थका ज्ञान और भान हुए बिना ही जप या कीर्तन करना। अब प्रश्न यह है कि इसप्रकार जप और कीर्तन करनेसे वह मोक्षका साधन होता है या नहीं। इसका उत्तर देना बहुत ही कठिन है, क्योंकि अनुभवके बिना इस विषयपर कुछ भी नहीं कहा जा सकता। इस विषयपर मेरा कुछ कहना तो अनधिकार-चर्चा है फिर भी मैं अपने विश्वासके अनुसार इतना लिख सकता हूँ कि भगवन्नाममें इतनी शक्ति है कि उसको तोतेकी भाँति रटनेसे भी मनुष्यका अज्ञानरूपी अन्धकार अवश्य नष्ट हो जाता है। महात्मा तुलसीदासजी कहते हैं—

**राम-नाम-मणि दीप धर, जीह-देहरी द्वार।**
**तुलसी भीतर बाहिरौ, जो चाहसि उजियार॥**

बिना जाने नाम लेनेसे भी हृदय शुद्ध होता है और हृदयके शुद्ध होनेसे ज्ञान होता है और ज्ञान ही मोक्षका साधन है। उदाहरणार्थ अजामिलको ही लीजिये। जिस समय उसने नारायण नाम लेकर अपने लड़केको पुकारा, उस समय उसे यह ज्ञान नहीं था कि मैं ईश्वरको पुकार रहा हूँ, परन्तु नामके प्रतापसे भगवान्ने उसे मोक्ष दिया। इससे सिद्ध होता है कि तोतेकी तरह बिना जाने ईश्वरका नामोच्चारण करना भी मोक्षका साधन है।

---

## ज्ञानगुदड़ी

जेते विषय हैं ते ते विषसे विषम अन्त, जेते नेह नाते ते ते वह्नि-तुल्य ताते हैं।
जेते लोकगौरव हैं रौरवसमान ते ते, नाकपाल भी तो एक काल-पात पाते हैं॥
भोग सुख जेते परिमाण दुःखरूप ते ते, केवल विवेकशून्य मनको सुहाते हैं।
नीरसा असार जग छाड़ सारसेवी हंस, छीरसे मुकुन्द-पाद चित्त-मध्य लाते हैं॥

—वासुदेव शर्मा

# शुद्धाद्वैतमें ईश्वर

( लेखक—विद्यासुधाकर पं० श्रीगोकुलदासजी )

वन्दे श्रीकृष्णदेवन्तं जगतः प्रभवाप्ययम् ।
ब्रह्माद्यचिन्त्यमाहात्म्यं प्रधानपुरुषेश्वरम् ॥



शुद्धाद्वैतमें ईश्वरका वर्णन करनेसे पहले शुद्धाद्वैत-सिद्धान्तका स्वरूप बतलाना अत्यावश्यक है। शुद्धाद्वैत शब्द 'शुद्ध' और 'अद्वैत' इन दो शब्दोंसे मिलकर बना है। अद्वैत ज्ञानका नाम है, अर्थात् परब्रह्म परमेश्वरसे पृथक् कोई भी वस्तु नहीं है, इसप्रकारके ज्ञानको अद्वैत-ज्ञान कहते हैं। इस तरहका शुद्ध ज्ञान ही शुद्धाद्वैत है। ईश्वरसे भिन्न मनःकल्पित सदसद्विलक्षणरूप मायाका परब्रह्मके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है, यह बतलानेके लिये ही शुद्ध-अद्वैत कहा है।

यहाँ यह शंका होती है कि जगत्में जड, जीव, अन्तर्यामी—ये तीन प्रकारके पदार्थ दिखायी देते हैं, फिर अद्वैत कैसे है? इसका उत्तर यह है कि प्रत्येक जीवके साथ स्थित अन्तर्यामी तो प्रकट सच्चिदानन्दरूप होनेसे परमेश्वरसे पृथक् नहीं है, एवं जीव भी 'यथाग्नेः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गाः' 'ममैवांशो जीवलोके' 'अंशो नाना व्यपदेशात्' इत्यादि श्रुति-गीता-व्यास-सूत्रानुसार परमात्माका अंश होनेके कारण 'अंशांशिनोरभेदः' इस न्यायानुसार अंशी परमेश्वरसे भिन्न नहीं है; और जितने जड पदार्थ हैं वे भी 'तदात्मानꣳ स्वयमकुरुत तद्धैतावानास' इत्यादि वेद-वाक्यानुसार समवायिकारण ब्रह्मके ही कार्य हैं, अतएव 'कार्यकारणयोरभेदो मृद्घटवत्' इस लोकदृष्टन्यायसे ब्रह्मसे अभिन्न हैं। इसी प्रकार 'परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च' 'श्रिया पुष्ट्या गिरा कान्त्या' इत्यादि वेद एवं भागवतादिमें लिखी हुई ज्ञान, बल, क्रिया, श्री, पुष्टि, तुष्टि, कान्ति, विद्या, माया (आच्छादिका, व्यामोहिका, भगवतः सर्वभवनसामर्थ्यञ्च ) आदि भगवान्‌की शक्तियाँ, तथा व्यापकत्व, सर्वज्ञत्व, कर्तृत्व, सर्वाधिपतित्व, भक्तवत्सलत्वादि धर्म 'प्रकाशाश्रयवद्वा तेजस्त्वात्' 'शक्तिशक्तिमतोरभेदः' अर्थात् सूर्यसे प्रकाश और पुरुषसे उसकी शक्तिकी अभिन्नताकी भाँति भगवान्‌से भिन्न नहीं है।

इस शुद्धाद्वैत-सिद्धान्तके 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' 'वासुदेवः सर्वम्' 'स्यादिदं भगवान् साक्षात्' इत्यादि वेद, गीता और भागवतादिके अनेक वाक्य पूर्ण समर्थक हैं। यह शुद्धाद्वैत शब्द और सिद्धान्त आनुपूर्वी वेदलिखित है यह बतलानेके लिये वेदके त्रिपाद्-विभूतिमहानारायणोपनिषद्के अष्टमाध्यायका यहाँ उल्लेख किया जाता है—

'ततः पितामहः पृच्छति भगवन्तं महाविष्णुं भगवन्! शुद्धाद्वैतपरमानन्दलक्षणपरब्रह्मणस्तव कथं विरुद्धवैकुण्ठ-प्रासादप्राकारविमानाद्यनन्तवस्तुभेदः। भगवान् महाविष्णुः परिहरति यथा शुद्धसुवर्णस्य कटकमुकुटाङ्गदादिभेदः, यथा समुद्रसलिलस्य स्थूलसूक्ष्मतरङ्गफेनबुद्बुदकरकलवण-पाषाणाद्यनन्तवस्तुभेदः यथा भूमेः पर्वतवृक्षतृणगुल्मलता-द्यनन्तवस्तुभेदस्तथैवाद्वैतपरमानन्दलक्षणपरब्रह्मणो मम सर्वाद्वैतमुपपन्नं भवत्येव, मत्स्वरूपमेव सर्वम्, मद्व्यतिरिक्तमणुमात्रं न विद्यते।'

तदनन्तर ब्रह्माजीने भगवान् महाविष्णुसे पूछा कि— हे शुद्धाद्वैत परमानन्दस्वरूप परब्रह्म परमात्मन्! जब आप अद्वैतरूप हैं तो आपके स्वरूपसे भिन्न वैकुण्ठके कोट, महल, विमान, पार्षद, उपवन आदि आदि अनेक वस्तुएँ कैसे हैं? भगवान् आज्ञा करते हैं—जैसे शुद्ध सुवर्णके कड़े-कुण्डल, मुकुट-भुजबन्ध आदि, समुद्रके जलके छोटी-बड़ी तरंगें, फेन, बुद्बुद, ओले, लवण आदि और पृथिवीके पर्वत, वृक्ष, घास, वनस्पति, गुल्म, लता आदि अनेक भेद प्रतीत होते हैं, तथापि सुवर्ण, समुद्र-जल, पृथिवी—इन तीनोंके साथ उन कुण्डलादिका अद्वैत ही है, वैसे ही शुद्ध अद्वैत परमानन्दस्वरूप मुझ परब्रह्मके साथ सबका अद्वैत सिद्ध होता है, क्योंकि पदार्थमात्र मेरा ही स्वरूप है, मेरे स्वरूपसे भिन्न अणुमात्र भी नहीं है।

यद्यपि उपर्युक्त वेदके त्रिपाद-विभूतिमहानारायणोपनिषद्में ब्रह्मदेवने शुद्धाद्वैत शब्दको परब्रह्मका विशेषण कहा है और समस्त वेद-वेदान्तादि शास्त्रोंमें भी यही शुद्ध अद्वैत प्रतिपाद्य है तथापि जगत्में इस शुद्धाद्वैत शब्दके

प्रथम प्रकाशक जगद्गुरु श्रीभगवद्वदन-वैश्वानरावतार श्रीवल्लभाचार्यजी महाराज हैं, अतः उक्त आचार्यचरणोंने निबन्ध-शास्त्रार्थ-प्रकरणमें पद्यबद्ध जैसा ईश्वरका स्वरूप कहा है, उसका वर्णन किया जाता है।

'सच्चिदानन्दरूपं तु ब्रह्म व्यापकमव्ययम्।
सर्वशक्तिस्वतन्त्रश्च सर्वज्ञं गुणवर्जितम्॥ १॥
सजातीयविजातीयस्वगतद्वैतवर्जितम्।
सत्यादिगुणसाहस्रैर्युक्तमौत्पत्तिकैः सदा॥ २॥
सर्वाधारं वश्यमायमानन्दाकारमुत्तमम्।
प्रापञ्चिकपदार्थानां सर्वेषां तद्विलक्षणम्॥ ३॥
जगतः समवायि स्यात्तदेव तु निमित्तकम्।
कदाचिद्रमते स्वस्मिन् प्रपञ्चेऽपि क्वचित्सुखम्॥ ४॥
यत्र येन यतो यस्य यस्मै यद्यद्यथा यदा।
स्यादिदं भगवान् साक्षात् प्रधानपुरुषेश्वरः॥ ५॥
यः सर्वत्रैव सन्तिष्ठन्नन्तरं संस्पृशेन्न तत्।
शरीरं तस्य वेदेत्थं योऽनुविश्य प्रकाशते॥ ६॥
सर्ववादानवसरं नानावादानुरोधि तत्।
अनन्तमूर्ति तद्ब्रह्म कूटस्थं चरमेव च॥ ७॥
विरुद्धसर्वधर्माणामाश्रयं युक्त्यगोचरम्।
आविर्भावतिरोभावैर्मोहनं बहुरूपतः॥ ८॥
इन्द्रियाणां तु सामर्थ्याददृश्यं स्वेच्छया तु तत्।
स एव हि जगत्कर्ता तथापि सगुणो नहि॥ ९॥
गुणाभिमानिनो ये वै तदंशाः सगुणाः स्मृताः।
कर्ता स्वतन्त्र एव स्यात् सगुणत्वे विरुध्यते॥ १०॥
आविर्भावतिरोभावौ शक्ती वै मुरवैरिणः।
भक्त्या त्वाद्यो द्वितीयस्तु तदभावाद्धरौ सदा॥ ११॥

वह परब्रह्म परमेश्वर सत्-चित्-आनन्दरूप है, व्यापक और अविनाशी है, सर्वशक्तिमान् है, स्वतन्त्र अर्थात् निरवधि ज्ञान-क्रियावाला है, इससे सर्वज्ञ, सर्वकर्ता और प्रकृतिके गुणोंसे रहित है। ऐश्वर्य, वीर्य, यश, श्री, ज्ञान, वैराग्य, इन छः गुणोंको 'भग' कहते हैं। परमेश्वर इन गुणों-से युक्त है, यह बात उक्त छः विशेषणोंसे क्रमशः सिद्ध की गयी है। अतः परमेश्वर ही भगवत्-शब्दका मुख्य अभिधेय है, अन्यत्र भगवत्-शब्दका प्रयोग औपचारिक है। इससे यह सिद्ध हुआ कि जो ईश्वर है, वही भगवान् है और जो भगवान् हैं वही श्रीकृष्ण हैं, क्योंकि श्रीकृष्णने 'मत्तः परतरं नान्यत्किञ्चिदस्ति धनञ्जय' इस गीता-वाक्यमें मुझसे बढ़कर कोई नहीं है ऐसा कहा है—अतएव श्रीकृष्ण परमेश्वरको ही भगवान् समझकर (गीतामें) 'भगवानुवाच' ऐसा कहा है।

वह परमेश्वर सजातीय, विजातीय और स्वगत-भेदों-से रहित है। ये तीनों भेद प्रत्येक पदार्थमें रहते हैं, जैसे एक मनुष्यका दूसरे मनुष्यके साथ सजातीय भेद है, उसीका पशुके साथ विजातीय भेद और अपने अङ्गोंके साथ स्वगत-भेद है। चैतन्य तथा नित्यत्व-धर्मसे सजातीय जीवोंके साथ और जडत्व तथा अनित्यत्वादि भिन्न धर्मसे विजातीय जडके साथ ईश्वरका भेद नहीं है। परिच्छिन्न प्रतिनियत कार्य करनेसे प्रकट सच्चिदानन्द-रूप अन्तर्यामी स्वगत कहे जाते हैं, इनके साथ भी परमेश्वर-का अभेद है, क्योंकि 'हन्त तिरोऽसानि, ब्रह्मण एवाविर्भा-वतिरोभावौ' इत्यादि श्रुत्यनुसार उच्च-नीचादिभावसे रमण करनेके लिये ईश्वर ही आनन्दका तिरोभाव (छिपाना) करके अनेक जीव, आनन्द तथा चैतन्यको छिपाकर नाना जड पदार्थरूप, और अपने निरवधि आनन्दको परिच्छिन्न-रूप करके प्रकट सच्चिदानन्दात्मक नाना अन्तर्यामीरूप बने हैं, इसीसे 'यदा ह्येवैष एतस्मिन्नुदरमन्तरं कुरुते' इत्यादि श्रुतियोंसे ब्रह्ममें भेदबुद्धि करनेकी निन्दा की है।

प्रकृतिके सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणोंसे रहित होनेपर भी स्वाभाविक सत्य-शौचादि अनन्त गुण परमेश्वरमें सदा सृष्टि, प्रलयकाल तथा अवतार-दशामें भी नित्यरूपसे विद्यमान रहते हैं। उनमेंसे कई नित्य-गुण भागवतके प्रथम स्कन्धमें पृथ्वीने धर्मसे कहे हैं, यथा सत्य, पवित्रता, दया, क्षमा, दान, सन्तोष, सरलता, शम, दम, समता, तप, तितिक्षा, उपराम, श्रुत, स्वरूपज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, शूरता, तेज, स्मृति, स्वतन्त्रता, क्रियाकौशल, कान्ति, धैर्य, मार्दव, बुद्धि, वैभव, विनय, सुस्वभाव, सह, ओज, बल, भग, गम्भीरता, स्थिरता, आस्तिक्य, यश, पूज्यता, निरहङ्कार इत्यादि।

वह परमेश्वर जगत्के सब पदार्थोंका आधार है, माया उसके अधीन है। जैसे पाशवालेका पाश औरोंका बन्धन करता हुआ भी स्वयं उस (पाशवाले) का बन्धन नहीं करता, इसी प्रकार माया भी ईश्वरका बन्धन नहीं कर सकती। भागवत प्र० स्क० के 'सेयं भगवतः साक्षाच्छक्तिः सद्-

सद्रासिका' तथा भा० ११ स्क० के 'तन्मायाफलरूपेण दृश्यरूपेण च स्वयम्' इत्यादि प्रमाणोंसे यह सिद्ध होता है कि भगवान्‌की शक्ति माया भगवान्‌का ही रूपान्तर है। वेदमें-'विश्वतश्चक्षुरुत, विश्वतोमुखः' इत्यादि श्रुतियोंमें भगवान्‌के जो आकार लिखे हैं, वे 'आनन्दरूपममृतं यद्विभाति' इस मुण्डक श्रुत्यनुसार और 'आनन्दमात्र-करपादमुखोदरादिः' इस नारदपाञ्चरात्रके वाक्यानुसार आनन्दरूप हैं, क्योंकि ब्रह्मवादमें आनन्द ही आकारका समर्थक है। अतः निरवधि पूर्णानन्दस्वरूप, सब कारणोंका कारण, मूलरूप वह ईश्वर गणितानन्द अक्षर ब्रह्मसे भी उत्तम है और जगत्‌के सब पदार्थोंसे विलक्षण है। यद्यपि जगत् उसका कार्य होनेसे 'कारण-धर्म ही कार्यमें आते हैं' इस न्यायसे कार्यगत जडत्वादि धर्म भी ब्रह्ममें होंगे, ऐसी शंका होती है, तथापि कारण-धर्म कार्यमें आनेसे अन्यथा प्रतीत होने लगते हैं। ब्रह्मके 'तदेजति, तन्नैजति इत्यादि श्रुत्युक्त अनेजनत्व, निश्चलत्वादि धर्म, कार्यदशामें जडरूपसे प्रतीत होते हैं। वे धर्म ब्रह्ममें जडत्वादि रूपसे नहीं रहते, किन्तु अनेजनत्वादि रूपसे रहते हैं, इसीसे वह ईश्वर जगद्रूप होता हुआ भी जगत्‌से विलक्षण है।

'तदात्मानꣳ स्वयमकुरुत' 'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः' इत्यादि श्रुत्युक्त प्रमाणोंसे वह परमेश्वर ही जगत्‌का कर्त्ता, समवायि कारण और निमित्त कारण है। जब वह अपने स्वरूपमें रमण करता है, तब जगत्‌का अपने स्वरूपमें उपसंहार कर लेता है, और जब 'स रन्तुमैच्छत्' इत्यादि श्रुत्यनुसार जगत्‌में रमण करना चाहता है, तब जगत्‌का विस्तार करता है। अर्थात् 'यस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा' इस श्रुतिके अनुसार भगवान्‌में लीन भावरूप जगत् भगवान्‌की इच्छासे प्रकट हो जाता है। तथापि जगत्‌की सत्ता भगवान्‌से भिन्न नहीं है। अखण्डाद्वैत अर्थात् शुद्ध अद्वैत रूप भगवान् ही जगद्रूप है। यही श्रीभागवत दशम स्कन्धके ८२ वें अध्यायमें लिखा है—जहाँ, जिसने, जिससे, जिसका, जिसके लिये, जिसको, जो, जिस प्रकार, जब इत्यादि सब कारकोंका अर्थ, प्रकार, प्रकृति, पुरुष, काल साक्षात् भगवान् ही है, यह सृष्टिके पूर्वकी स्थिति है।

सृष्टिदशामें तो पूर्वोक्त ९ वें श्लोकोक्त प्रकारानुसार वह जडजीवरूप होता हुआ भी अपने मूल स्वरूपसे जड-जीव-रूप सब पदार्थोंमें स्वयं विराजमान होकर उनका अपने स्वरूपमें स्थापन करता है अर्थात् आधार और आधेय-भावको प्राप्त होता हुआ भी उनका स्पर्श नहीं करता। वह ईश्वर उन सबको अपना शरीर मानता है और वह जड-जीव-रूप शरीर ही उस परमेश्वरका ज्ञापक (जतलानेवाला) होता है, सो भी वह (ईश्वर) उसका स्पर्श नहीं करता। जड-जीवात्मक शरीर भी आनन्दनिधि ब्रह्मको नहीं जानता, इससे स्वयं भी उसका स्पर्श नहीं कर सकता। इसप्रकार जगत्‌में प्रविष्ट होकर वह ईश्वर प्रकाशमान होता है। इस श्लोकमें 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्पृथिवीमन्तरो यमयति, यस्य पृथिवी शरीरं यं पृथिवी न वेद,' 'य आत्मनि तिष्ठन्नात्मानमन्तरो यमयति, यस्यात्मा शरीरं यमात्मा न वेद यस्य भासा सर्वमिदं विभाति' इत्यादि श्रुतियोंके अनुसार ईश्वरका वर्णन किया गया है।

विचारपूर्वक सब श्रुतियोंकी एकवाक्यता न करके 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्,' 'असदेवेदमग्र आसीत्,' 'निष्कलं निष्क्रियं शान्तं तदात्मानꣳ स्वयमकुरुत, एष ह्येव शून्य एष ह्येव तुच्छ एव ह्येवाव्यक्तोऽदृश्योऽचिन्त्यो निर्गुणश्च, अरूपमस्पर्शम्। आनन्दरूपममृतं यद्विभाति' 'तद्वै तस्य पुरुषस्य रूपं यथा महारजतम्' इत्यादि श्रुतियोंके एक-एक वाक्यको ही लेकर ब्रह्मको कोई सद्रूप, कोई असद्रूप, कोई निर्धर्मक और अकर्त्ता, कोई कर्त्ता और सधर्मक, कुछ बाह्य लोग तुच्छ और शून्य, कोई रूप-स्पर्शादिरहित और कोई आनन्दादि आकार तथा अलौकिक रूपवाला मानते हैं, परन्तु उस ईश्वरमें इन सब वादोंका अन्ध-हस्ति-न्यायसे पृथक्-पृथक् अवसर (अवकाश) नहीं है। क्योंकि ये सब (वाद) श्रुतियोंके एक-एक वाक्यको लेकर बने हैं और ऐसा माननेपर अनेक वादोंके अनेक ईश्वर हो जाते हैं। अतः ऊपर दी हुई सब श्रुतियाँ गुणोपसंहार-न्यायसे एक ही ईश्वरका निरूपण करती हैं, यही श्रीवल्लभाचार्यजीका सिद्धान्त है।

वह ईश्वर सर्वभवनसमर्थ, तथा लोकमें दिखायी देनेवाले परस्परविरुद्ध सधर्मकत्व निर्धर्मकत्वादि एवं लघुत्व महत्त्वादि धर्मोंका आश्रय है। इससे वह एक ही इन सब वादोंका अनुसरण करता है, क्योंकि वे एक-एक वाद ब्रह्मके एक-एक धर्मका ज्ञान करानेवाले हैं। ब्रह्मको जो असत्, शून्य तथा तुच्छरूप कहा गया है, सो बाह्य मतावलम्बियों-

की प्रतीतिके अनुसार कहा है । 'तं यथा यथोपासते, तत्तथैव भवति' इस श्रुतिके अनुसार ब्रह्मको जो जिसप्रकार मानता है, ब्रह्म उसको उसी प्रकारका प्रतीत होता है । ब्रह्म अनन्त मूर्ति-रूपवाला है, इससे 'एष ह्येवाभावः' 'यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्य' इत्यादि श्रुति-पुराणानुसार अभावादि भी उसीके रूपान्तर हैं, परन्तु ब्रह्मको जो केवल असत् और अभावरूप ही मानता है, उसको वेदमें—'असदेव स भवति, असद्ब्रह्मेति वेद चेत्'—असत् (अभावरूप अर्थात् मृत पुरुषसे भी हीन कहा है । एवं 'तदेजति तन्नैजति' इत्यादि श्रुत्यनुसार वह (ब्रह्म) चलरूप एवं अचलरूप दोनों है ।

वह ईश्वर सब पदार्थोंका आधार है, इसीसे परस्पर-विरुद्ध सारे धर्मोंका आधार भी वही है, जैसे पृथिवी सभी पार्थिव पदार्थोंका आधार होनेसे सहज-विरोधी सर्प, मूषक, सिंह, बकरी आदिका भी आधार है । वह ईश्वर लौकिक युक्तियोंका गोचर नहीं है, इससे 'सहस्रशीर्षा पुरुषः' 'आसीनो दूरं व्रजति' इत्यादि श्रुतियोंके अनुसार वह हजार मस्तकवाला है तथा बैठा हुआ ही दूर चला जाता है । इसप्रकार जो लौकिक युक्तियोंसे विरुद्ध वर्णन किया गया है उसको भी यथार्थ ही मानना चाहिये, क्योंकि लौकिक युक्तियोंसे न जाने जा सकनेयोग्य यज्ञ तथा ईश्वरके स्वरूपका यथार्थ ज्ञान करानेवाला होनेसे ही वेदको प्रमाण माना है ।

वह परमेश्वर ही जंगम—कश्यपादिद्वारा वामन आदि, स्थावर स्तम्भादिसे नृसिंहादि, तथा विना किसीके आश्रय स्वयं हंसादि अवताररूपसे अपने स्वरूपका आविर्भाव करके साधारण मनुष्योंका 'यह लौकिक पुरुष' सिंह, हंस आदि है, इसप्रकार व्यामोह करता है । ज्ञानी भक्त लोग तो वामनका क्षणमात्रमें विराट्रूप बन जाना, नृसिंहका नर और सिंहके विलक्षण स्वरूपका धारण करना, मत्स्यका एक दिनमें अपने स्वरूपसे सरोवरको व्याप्त कर लेना आदि लौकिक युक्तियोंका अगोचर माहात्म्य देखकर उनको ईश्वरका अवतार ही मानते हैं ।

नेत्रादि इन्द्रियाँ भी अपने सामर्थ्यसे परब्रह्म परमेश्वरको ग्रहण नहीं कर सकतीं; किन्तु जब भगवान् ही 'सब लोग इन्द्रियोंद्वारा मेरा ग्रहण करें' ऐसी इच्छा करते हैं, तब अपने आवरणको दूर करके उन इन्द्रियोंसे ग्रहण किये जा सकते हैं । देव, तिर्यग्, मनुष्यादिरूपसे उच्चावच सृष्टि करनेवाला परमेश्वर ही स्वतन्त्र कर्त्ता है, वह गुणों या कर्मोंके अधीन परतन्त्र होकर सृष्टि नहीं करता, अतएव वह सगुण नहीं है ।

किन्तु 'सृजामि तन्नियुक्तोऽहं हरो हरति तद्वशः' इत्यादि भागवतवाक्यानुसार उस परमेश्वरकी प्रेरणाके वशीभूत होकर सृष्टिकी उत्पत्ति, स्थिति, संहार करनेवाले भगवान्‌के अंश ब्रह्मादि देवता सगुण हैं । यद्यपि ये (ब्रह्मादि देवता) देह, इन्द्रिय आदिमें अभिमान रखनेवाले नहीं हैं तथापि सत्त्व, रज, तम इन गुणोंमें स्थित हुए विना ये (गुण) कार्य नहीं कर सकते । इसीसे इनमें स्थित होकर इनके अभिमानी अधिष्ठातृदेवता ब्रह्मादि होते हैं । इसीसे वे सगुण कहलाते हैं । परमात्माको इसप्रकार सगुण माननेपर वेद, स्मृति, पुराणोंमें प्रतिपादित स्वतन्त्र कर्तृत्वमें विरोध आता है । अतएव 'हरिर्हि निर्गुणः साक्षात्केवलः प्रकृतेः परः' 'कृष्णस्तु भगवान्स्वयम्' 'निर्गुणः परमात्मा च य ईशः प्रकृतेः परः' 'कृष्णः सृष्ट्युन्मुखश्चापि प्रकृतिं तत्र निर्ममे' 'अन्ये तु प्राकृता देवाः श्रीकृष्णं निर्गुणं विना' इत्यादि भागवत, एवं ब्रह्मवैवर्त्तपुराणान्तर्गत अनेक वाक्यानुसार परब्रह्म परमेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण परमात्मा निर्गुण ही हैं ।

जब वह ईश्वर आनन्द आकारवाला होकर सब जगह विद्यमान है तो फिर सबको उसके दर्शन क्यों नहीं होते, जिससे कि अनीश्वरवादकी उत्पत्ति ही न हो ? इसका श्रीवल्लभाचार्यजीने यही उत्तर दिया है कि 'आत्मन एवाविर्भावतिरोभावौ' इस छान्दोग्य श्रुत्यनुसार आविर्भाव (प्रकट) होना और तिरोभाव (छिप जाना) ये दोनों परमेश्वरकी शक्तियाँ हैं । पराभक्तिसे परमेश्वरका आविर्भाव होनेपर ही उसके दर्शन होते हैं । विषयोंमें आसक्त होनेके कारण ईश्वरमें निरुपाधि प्रेम न होनेसे पराभक्ति सिद्ध नहीं होती, अतः भगवान्‌का सदा तिरोभाव ही बना रहता है । यही बात भगवान्‌ने श्रीगीतामें कही है—

नाहं वेदैर्न तपसा न दानेन न चेज्यया ।
शक्य एवंविधो द्रष्टुं दृष्टवानसि मां यथा ॥
भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन ।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परन्तप ॥

---

# गोसाईं तुलसीदासजीके रामचरितमानसके विषयमें दो-एक आवश्यक बातें

( लेखक—श्रीभगवानदासजी हालना )



गोसाईं तुलसीदासजीने अपना अद्भुत ग्रन्थ 'रामचरितमानस' बनाकर लोगोंका जो असीम उपकार किया है उसकी कुछ भी प्रशंसा करना केवल सूर्यको दीपक दिखाना है। उसी ग्रन्थरत्नकी दो-एक आवश्यक बातोंके सम्बन्धमें मुझे आज कुछ निवेदन करना है। करीब तीस वर्ष हुए, काशी-नागरी-प्रचारिणी सभाद्वारा सम्पादित होकर प्रयागके इण्डियन-प्रेससे 'रामचरितमानस' का एक सुन्दर संस्करण प्रकाशित हुआ था। उसका हिन्दी-संसारमें अच्छा मान है और कदाचित् उससे अच्छा संस्करण अभीतक दूसरा प्रकाशित नहीं हुआ है। उसमें एक विशद भूमिका दी हुई है और 'रामचरितमानस या रामायण' शीर्षकमें उसके विद्वान् सम्पादकोंने लिखा है कि—

'अनुमानसे जान पड़ता है कि यह ग्रन्थ ( रामचरितमानस ) गोसाईंजीका पहला ग्रन्थ है। इसे उन्होंने छोटी ही अवस्थामें बनाया था। स्वयं लिखते हैं—

जागबलिक जो कथा सुहाई।
भरद्वाज मुनिवरहि सुनाई॥
संभु कीन्ह यह चरित सुहावा।
बहुरि कृपा करि उमहि सुनावा॥
सोइ सिव कागभुसुंडिहि दीन्हा।
राम भगत अधिकारी चीन्हा॥
तेहि सन जागबलिक पुनि पावा।
तिन्ह पुनि भरद्वाज प्रति गावा॥
मैं पुनि निज गुर सन सुनी, कथा सो सूकर खेत।
समुझी नहिं तसि बालपन, तब अति रहेउँ अचेत॥
तदपि कही गुर बारहिं बारा।
समुझि परी कछु मति अनुसारा॥

( उसी समय यह विचार किया— )

भाषा बद्ध करब मैं सोई।
मोरे मन प्रबोध जेहि होई॥

इससे जान पड़ता है कि बचपनहींसे इस कथाको लिखनेकी इच्छा थी। नीचे लिखे दोहोंसे जान पड़ता है कि इसको उन्होंने छोटी ही अवस्थामें बनाया था—

संत सरल चित जगत हित, जानि सुभाउ सनेहु।
बाल-बिनय सुनि करि कृपा, राम-चरन रति देहु॥
कबि कोबिद रघुबर चरित, मानस मंजु मराल।
बाल बिनय सुनि सुरुचि लखि, मोपर होहु कृपाल॥

( भूमिकासे उद्धृत )

इस लेखमें विनीतभावसे मैं यह दिखलाऊँगा कि ऊपर भूमिकामें काशी-नागरी-प्रचारिणी सभाके विद्वान् सम्पादकोंने जो यह मत प्रकट किया है कि *गोसाईंजीने रामायण छोटी ही अवस्थामें बनायी* यह भ्रमपूर्ण है और अपने मतके समर्थनमें रामायणसे जो *दो दोहे उद्धृत किये हैं वे गोसाईंजीकी स्वभावसिद्ध* नम्रताहीके सूचक हैं, उनकी बाल्यावस्थाके नहीं।

सबसे पहले यह देखना चाहिये कि रामायण कब बनी। यह विषय सर्वथा निर्विवाद है कि गोसाईंजीने 'रामचरितमानस' नामसे रघुनाथजीकी विमल कथाका आरम्भ संवत् १६३१ में (चैत्रशुक्ला ९) श्रीरामनवमीको भौमवारके दिन अयोध्यापुरीमें किया, जैसा कि बालकाण्डकी नीचे दी हुई चौपाइयोंसे स्पष्ट है—

संवत सोरह सै इकतीसा।
करउँ कथा हरि-पद धरि सीसा॥

नौमी भौमवार मधु मासा।
अवधपुरी यह चरित प्रकासा॥
सब बिधि पुरी मनोहर जानी।
सकल सिद्धिप्रद मंगलखानी॥
विमल कथाकर कीन्ह अरंभा।
सुनत नसाहिं काम मद दंभा॥
रामचरितमानस यहि नामा।
सुनत श्रवन पाइय विश्रामा॥

दूसरी यह बात भी सर्वथा निर्विवाद है कि गोसाईं तुलसीदासजीका स्वर्गवास श्रावण-शुक्ला ७ सं० १६८० को हुआ जैसा कि इस प्रसिद्ध दोहेसे स्पष्ट है कि—

संवत सोरह सै असी, असी गंगके तीर।
सावन सुक्ला सप्तमी, तुलसी तज्यो सरीर॥

अब हमें तीसरी इस बातपर विचार करना है कि गोसाईं तुलसीदासजी महाराजका जन्म कब हुआ और मृत्युके समय उनकी अवस्था क्या थी—इस सम्बन्धमें का० ना० प्र० सभाके विद्वान् सम्पादकों-ने अपनी सुन्दर भूमिकामें जो लिखा है वह अंश हम नीचे उद्धृत करते हैं—

## जन्म-समय

'जन्म-समय भी किसी ग्रन्थमें लिखा नहीं मिलता परन्तु पं० रामगुलाम द्विवेदीकी सुनी-सुनायी कहावतों-से संवत् १५८९ है, जिसे डा० ग्रियर्सनने भी लिखा है; परन्तु शिवसिंहसरोजमें लिखा है कि संवत् १५८३ के लगभग उत्पन्न हुए थे। पहलेसे गोसाईंजीकी आयु ९१ और दूसरेसे ९७ वर्ष आती है। पं० रामगुलाम द्विवेदीने गोसाईंजीके विषयमें बहुत ही अन्वेषण किया था इसलिये जन्म-संवत् १५८९ प्रायः ठीक जान पड़ता है।'

इस उद्धृत अंशसे यह विदित होता है कि एक मतके अनुसार गोसाईंजीका जन्म सं० १५८९ और दूसरे मतके अनुसार सं० १५८३ है। हमलोगोंको यह विदित ही है कि पूज्यपाद गोसाईंजी महाराजका स्वर्गवास सं० १६८० में हुआ था। इस सं० १६८० मेंसे सं० १५८९ और सं० १५८३ घटानेपर उनकी आयु क्रमशः ९१ और ९७ वर्ष निकलती है।

यह भी हमें मालूम है कि रामायण बनना सं० १६३१ में आरम्भ हुआ। अब यदि जन्म-संवत् १५८९ ही ठीक है तो 'रामचरितमानस'-निर्माणके समय गोसाईंजीकी अवस्था ( १६३१—१५८९ )= ४२ वर्ष निकलती है और यदि जन्म-संवत् १५८३ ही ठीक है तो उस समय उनकी अवस्था ( १६३१—१५८३ )=४८ वर्ष आती है।

मैं समझता हूँ कि ऊपर दिये हुए प्रमाणोंसे यह बात निश्चितरूपसे कही जा सकती है कि रामायण बननेके समय गोसाईंजीकी अवस्था ४२ या ४८ वर्षकी थी। यदि इनमेंसे कोई भी अवस्था ठीक मान ली जाय तो यह कहना ही पड़ेगा कि गोसाईंजी-ने यह ग्रन्थ छोटी ही अवस्थामें नहीं बनाया किन्तु उस समय हर तरह उनकी प्रौढ़ अवस्था ही थी। रचना आरम्भ होनेके बाद इतने बड़े ग्रन्थके बनने-में जो दो-चार सालका समय लगा हो वह अलग ही समझना चाहिये।

अब मैं नीचे यह दिखाता हूँ कि का० ना० प्र० सभाके सुयोग्य सम्पादकोंने अपने मतके समर्थन-में जो दो दोहे उद्धृत किये हैं उनमें 'बाल-विनय' पद उनकी स्वभावसिद्ध और हृदयहारिणी नम्रता-हीका सूचक है। पहला दोहा यह है—

संत सरल चित जगत हित, जानि सुभाउ सनेहु ।
बाल-बिनय सुनि करि कृपा, राम-चरन रति देहु ॥

इसमें गोसाईंजीने सरलचेता संसारका कल्याण करनेवाले सन्तजनोंसे प्रार्थना की है कि मेरी बाल-विनय सुनकर मुझे रामचन्द्रजीके चरणोंकी भक्ति दीजिये । गोसाईंजीने जो इस चौपाई—

सुजन समाज सकल गुन खानी ।
करउँ प्रनाम सप्रेम सुबानी ॥

—से लेकर सन्तोंकी वन्दना आरम्भ की है, वह ऊपर दिये हुए दोहेपर समाप्त होती है । मैं भक्त, प्रेमी और सहृदय पाठकोंसे प्रार्थना करता हूँ कि वे एक बार पूरी सन्त-वन्दना पढ़कर उसका रसास्वादन कर लें । इसी वन्दनामें गोसाईंजीने सन्तोंकी महिमामें कहा है कि—

मुद मंगलमय संत समाजू ।
जौं जग जंगम तीरथ राजू ॥
सबहिं सुलभ सब दिन सब देसा ।
सेवत सादर समन कलेसा ॥
अकथ अलौकिक तीरथराऊ ।
देइ सद्य फल प्रगट प्रभाऊ ॥
सतसंगति मुद मंगलमूला ।
सोइ फल सिधि सब साधन फूला ॥
बिधि हरि हर कबि कोबिद बानी ।
कहत साधु महिमा सकुचानी ॥
सो मोसन कहि जात न कैसे ।
साक बनिक मनि गन गुन जैसे ॥

अब रसज्ञ पाठक कृपाकर देखें कि जो गोसाईं-जी सन्तोंके इतने बड़े भक्त हैं कि उन्हें वे तत्काल फल देनेवाला और अलौकिक तीर्थराज प्रयाग समझते हैं, जो गोसाईंजी कहते हैं कि सन्तोंकी महिमाको ब्रह्मा, विष्णु, महेश, कवि और पण्डितोंकी वाणी भी पूरी तरह नहीं कह सकती, जो गोसाईंजी डङ्केकी चोट अपना हृदय इस तरह निकालकर रख देते हैं कि भाई सन्तोंके गुण तो सुन्दर और मूल्यवान् हीरे, मोती आदि रत्नोंके तुल्य हैं जिनकी परख जौहरी ही जानते हैं मैं तो बेचारा साग पात बेचनेवाला हूँ । मैं भला, रत्नोंकी परीक्षा क्या जानूँ, यदि उन्हीं महा-महिम, सरस्वतीके वरद पुत्र, कवि-कुल-गौरव और भक्तशिरोमणि गोसाईं तुलसीदासजीने सन्तोंकी प्रार्थना करते हुए यह लिख दिया कि—

'बाल-बिनय सुनि कर कृपा, राम-चरन रति देहु ।'

तो इसमें क्या आश्चर्य और अस्वाभाविक बात है ! इससे तो उनके हृदयका उच्चतर भाव और उनकी हृदय-हारिणी नम्रता ही प्रकट होती है । जो गोसाईं-जी अपनेको सब प्राणियोंसे हीन और अयोग्य समझते थे, जो सबमें राम-ही-राम देखते थे, यदि उन्होंने सन्तोंको पूज्य और बड़ा और अपनेको बालक समझा तो इसमें आश्चर्य ही क्या है ? उनके लिये तो ऐसा करना सर्वथा योग्य और स्वाभाविक ही था । यहाँ 'बाल-विनय' पदका नम्रता-सूचक होनेके अतिरिक्त और कोई अर्थ हो ही नहीं सकता । सहृदयजन स्वयं इसका निर्णय कर लें ।

अब दूसरे दोहेको लीजिये जो इसप्रकार है—

कबि कोबिद रघुबर चरित, मानस मंजु मराल ।
बाल-बिनय सुनि सुरुचि लखि, मोपर होहु कृपाल ॥

इस दोहेमें गोसाईंजीने रामचरितरूपी मान-सरोवरमें विहार करनेवाले और उसका आनन्द लूटने-वाले कवि और पण्डितरूपी सुन्दर और मनोहर हंसोंसे प्रार्थना की है कि इस बाल-विनयको सुनकर मुझपर कृपा कीजिये । इस प्रार्थनाका कारण है । मानसमें इस दोहेसे ऊपर दिये हुए कुछ अंशोंको पढ़नेसे यह बात स्पष्ट समझमें आती है । उस जगहसे कुछ अंश मैं यहाँ उद्धृत करता हूँ—

ब्यास आदिकबि पुंगव नाना ।
जिन्ह सादर हरि सुजस बखाना ॥

चरनकमल बंदउँ तिन्ह केरे ।
पुरवहु सकल मनोरथ मेरे ॥

वह मनोरथ क्या है ? सुनिये—

होउ प्रसन्न देहु बरदानू ।
साधुसमाज भनिति सनमानू ॥

साधु-समाजमें कविताके सम्मानित होनेकी क्यों आवश्यकता है ? इसलिये कि—

जो प्रबन्ध बुध नहिं आदरहीं ।
सो श्रम बादि बाल कबि करहीं ॥

गोसाईंजीने बालकाण्डके आरम्भमें सबकी जो इतनी प्राथना, अनुनय-विनय और मनौती मनायी है वह केवल इसीलिये कि साधु-समाजमें मेरी कविताका सम्मान हो । उनकी यह मनोकामना पूरी तरह सफल हुई । जो गोसाईंजी निरभिमानता, नम्रता और धर्मकी मूर्ति थे, जो अपनेको सबसे हीन और अयोग्य और अन्य सबको अपनेसे बड़ा और योग्य ही नहीं, राममय भी देखते थे, उन्हीं स्वनामधन्य गोसाईंजीका रामचरितमानसके कवि-कोविदरूपी मञ्जु मरालोंसे यह प्रार्थना कर देना कि—

'बाल-विनय सुनि सुरुचि लखि, मोपर होहु कृपाल ।'

—एक साधारण-सी बात है और जो सर्वथा उनकी प्रकृति और स्वभावके अनुकूल और उचित प्रतीत होती है । इसमें कोई विशेषता और आश्चर्य नहीं है । मैं समझता हूँ अब यह पूरी तरह सिद्ध हो गया कि इस दोहेके 'बाल-विनय' पदसे गोसाईंजीका केवल नम्रभाव ही प्रकट होता है, इसमें बाल्यावस्थाकी कोई बात नहीं है ।

मैं इस सम्बन्धमें और कुछ नहीं कहना चाहता । अब सहृदयजन स्वयं इसका निर्णय कर लें कि ऊपर दिये हुए दो दोहोंका यथार्थ तात्पर्य क्या है ?

मैं एक निवेदन और करना चाहता हूँ कि विद्वान् सम्पादकोंने इसी लेखमें जो यह लिखा है कि 'अनुमानसे जान पड़ता है कि यह ग्रन्थ (रामचरितमानस) गोसाईंजीका पहला ग्रन्थ है' इसे मैं ठीक नहीं समझता । मेरा तो विश्वास है कि जब गोसाईंजी कई छोटे-मोटे ग्रन्थ लिखकर हर तरह सिद्धहस्त हो चुके थे, जब संसारमें उनकी कीर्ति भी अच्छी तरह फैल चुकी थी, जब उन्हें सच्चा ज्ञान प्राप्त हो गया था और उनके दिव्यचक्षु खुल गये थे तभी उन्होंने इस परम-पावन, लोककल्याणकारी और नवजीवनप्रदायक 'रामचरितमानस' का, जो हिन्दी-साहित्यका सर्वोत्कृष्ट ग्रन्थ है, निर्माण किया था । यह गोसाईंजीकी हर तरह परिपक्व अवस्था और अनुभवका बना ग्रन्थ ही समझा जाना चाहिये ।

मुझे विश्वास है कि अब का० ना० प्र० सभाके सुयोग्य सम्पादकगण कृपाकर इस भ्रमका शीघ्र संशोधन कर देंगे जिससे उनके सम्पादित प्रतिष्ठित ग्रन्थद्वारा लोगोंमें इस विषयमें और भ्रम न फैले । यह लेख मैंने सत्यके निर्णय अतएव लोकोपकारकी दृष्टिसे लिखा है किन्तु यदि इसमें मुझसे कुछ प्रमाद हुआ हो तो उसे 'कल्याण'के अनेक सहृदय पाठक दूर कर सकते हैं । विज्ञेषु किमधिकम् ।



# अधिक संख्याके नाम-जपकी गणना रखनेकी युक्ति

( लेखक—श्रीसदाशिवजी पाठक )

## ( खास करके किशोर-वयके नवयुवकोंके प्रति )

श्रीरामचरितमानसमें भक्तप्रवर प्रातःस्मरणीय श्रीमान् गोसाईंजी महाराज कहते हैं—

ब्रह्माम्भोधिसमुद्भवं कलिमलप्रध्वंसनं चाव्ययं
श्रीमच्छम्भुमुखेन्दुसुन्दरवरे संशोभितं सर्वदा।
संसारामयभेषजं सुमधुरं श्रीजानकीजीवनं
धन्यास्ते कृतिनः पिबन्ति सततं श्रीरामनामामृतम्॥

'उन सुकर्म-कर्त्ताओंको धन्य है कि जो वेदरूपी समुद्रसे उत्पन्न हुए कलिमलोंके नाशक, जन्म-मरणादिसे रहित शङ्करके सुन्दर मुखरूपी चन्द्रमामें सदैव शोभायमान संसाररूपी रोगके लिये औषधिरूप अत्यन्त मधुर और श्रीजानकीजीके जीवनमूल ऐसे श्रीरामनामरूपी अमृतका सर्वदा पान करते हैं।'

एवं—

राम-नाम-मणि-दीप धरु, जीह देहरी द्वार।
तुलसी भीतर बाहिरौ, जो चाहसि उजियार॥

राम-नाम बिनु गिरा न सोहा। देखु बिचारि त्यागि मदमोहा॥
सोइ गुणज्ञ सोई बड़भागी। जो रघुबीर-चरण अनुरागी॥
राम-बिमुख संपति प्रभुताई। जाइ रही पाई बिनु पाई॥
स्वारथ सर्व जीव कहँ एहा। मन क्रम बचन राम पद नेहा॥
लाभ कि कछु हरि-भगति समाना। जिहि गावहिं श्रुति-सन्त पुराना॥
राम-बिमुख लहि बिधिसम देही। कबि कोबिद न प्रशंसहि तेही॥

आदिपुराणमें भगवान् श्रीकृष्णजीने राम-नामकी महिमा श्रीअर्जुनजीसे इसप्रकार कही है—

श्रद्धया हेलया नाम वदन्ति मनुजा भुवि।
तेषां नास्ति भयं पार्थ रामनामप्रसादतः॥

'जो मनुष्य श्रद्धासे या अश्रद्धासे भी पृथिवीतलपर रामका नाम लेते हैं उनको नामके प्रभावसे कुछ भय नहीं होता।'

श्रीमहादेवजी तथा श्रीपार्वतीजी भी इसी महामन्त्र 'राम' का ही जप किया करते हैं।

'उमासहित जेहि जपु त्रिपुरारी।'
'महामन्त्र जेहि जपत महेसू।'

एवं—

रामहिं भजहिं तात सिव धाता। नर पामरकर केतिक बाता॥
( रामचरितमानस )

यह महामन्त्र 'राम' सगुण उपासकोंका तो सर्वस्व जीवनधन है ही। पर निर्गुण उपासकोंके लिये भी उनकी शर्तिया इच्छापूर्ति करनेवाला कल्याणकारी एवं अद्वितीय और अनुपम आनन्द देनेवाला है। इस छोटे-से महामन्त्रमें इतना बल है कि इसके सतत स्मरणसे भगवान्‌को भी वशमें होना पड़ता है।

मन्त्र परम लघु जासु बस, बिधि हरिहर सुर सर्व।
महामत्त गजराज कहँ, बस कर अंकुस खर्व॥

इसमें लेशमात्र सन्देहकी गुञ्जाइश नहीं। आकाशमें सूर्य देखनेमें कितना छोटा लगता है पर उसके उदय होनेपर तीनों लोकोंका अँधेरा भाग जाता है।

भगवन्नामकी पूर्णरूपसे महिमा-व्याख्या करनेमें अनेक उत्तमोत्तम विद्वान् तो क्या, स्वयं श्रीमहादेवजी भी अपनेको असमर्थ बताते हैं तथापि श्रीमद्गोस्वामीजीने अपने श्रीरामचरितमानसमें इस पावनकारी नामकी महिमा-व्याख्या—अनुभवके साथ संक्षिप्तमें वर्णन की है, उसे मननपूर्वक पढ़नेपर विशेष श्रद्धा-वृद्धि करती है।

अतः सबसे, खास करके भारतीय नवयुवकोंसे अनुरोध-पूर्वक निवेदन है कि अपने दैनिक-कार्यक्रम (Daily-programme) में भगवान्‌के इस पवित्र नाम श्री 'राम' मन्त्रका नियमित संख्यामें नित्य जप करनेका कार्य जोड़ लें। इस युगमें यही एक नाम-स्मरण या जप ही सर्वश्रेष्ठ यज्ञ है। भगवान् श्रीकृष्णने स्वयं श्रीमुखसे फरमाया है कि—

'यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मि'

रामायणमें है—

नहिं कलि कर्म न भगति बिबेकू। राम-नाम अवलम्बन एकू॥
राम-नाम कलि अभिमत-दाता। हित परलोक लोक पितु-माता॥

अधिक संख्याके नाम-स्मरणकी गणना रखनेकी नीचे लिखी युक्तियोंमें जो सुलभ प्रतीत हो उसका उपयोग करें। जप-संख्याकी गिनती रखनेकी दो युक्तियाँ हैं—

(१) मालासे (२) हाथके वेड़ों (पोरवों) से।

(१) मालासे—'राम'-मन्त्रके नाम ५ या ७ या १० वार (जितने नाम लेनेमें सहूलियत हो सके) बोलकर मालाका एक-एक मणिका सरकाते जाओ। इस-प्रकार १०८ मणिकोंकी माला पूरी होनेपर ५ वारसे ५४० नाम-जप होते हैं। परन्तु भूल-चूकके वदलेमें ८ मणिकोंके ४० नाम छूटमें छोड़ दो। वाकी ५०० नाम गिनतीमें लो। सात वारवाले ७०० नाम गिनतीमें लेवें। दस वारवाले १०००। मालाओंकी गिनती रखनेके लिये एक-एक माला पूरी होती जानेपर वायें हाथकी अंगुलियोंके वेड़ों (पोरवों) पर अँगूठा रखते जाओ। यानी एक माला समाप्त हो जानेपर कनिष्ठिकाके पहले वेड़ेपर, दूसरी समाप्त होनेपर दूसरे वेड़ेपर। इसप्रकार वायें हाथके तमाम १५ वेड़े समाप्त होनेपर पाँच बारवालोंका ७॥ हजार और ७ वार-वालोंका १०॥ हजार तथा दस वारवालोंका १५००० नाम-जप होगा। इससे अधिक संख्याकी जपकी गिनती इस-प्रकार रक्खो। करीव १॥ इञ्च लम्बाईका एक डोरा दुहरा उमेठकर मालामें सुमेरुके पास बाँधकर मरोड़ लगा दो। वायें हाथके तमाम वेड़े समाप्त होते ही उस डोरेको पहले मणिकेमेंसे निकालकर दूसरेके पास सरका दो। गोया यथाक्रम ७॥, १०॥ तथा १५ हजार नाम-जपका एक हाथ समाप्त हुआ। इस तरह दूसरा हाथ समाप्त होनेपर उस डोरेको दूसरे मणिकेपरसे हटाकर तीसरेके पास सरका दो। ऐसे आगे भी सरकाते जाओ। ५ नामसे एक लाख जप करनेवालोंको चाहिये कि ऐसे-ऐसे १४ हाथ पूरे करते हुए १४ मणिकेतक डोरेको सरकाते जायँ और सात नामवाले दस मणिके और दसवाले सात मणिके सरकनेतक जप करते रहें। इस विधिसे एक लाख पाँच हजारका जप होता है। जिसमेंसे पाँच हजार अन्य संसारी-प्राणियोंके उपकारके लिये दान कर देवें। वाकी एक लाख श्रीविश्वनाथ प्रभुके कमल-चरणोंमें समर्पण करनेके शुमारमें लेवें। प्रभुके माने हुए रूपके चरणोंका ध्यान करते हुए और एकाग्रचित्तसे यह तमाम जप-कार्य करें। पर यदि एकाग्रचित्तसे तमाम न हो सके (जैसा कि कलिके प्रभावसे चञ्चल मन होनेके कारण और गृहस्थके अन्य पेट-पालनके आवश्यक धन्धोंमें समयके अभावसे ऐसा होना सम्भव है) तो उस संख्याका पाँच-दस हजारका अमुक अंश ही प्रातःकाल केवल घण्टे-आध-घण्टे ही एकाग्रचित्तसे जितने जप हो सकें, उतने करो। बाकीके जप दिनभरमें रातको सोते वक्ततक गृहस्थका काम-काज करते हुए चलते-फिरते या सोते वक्त किसी भी समय पूरे कर डालो। रास्ता चलने आदिके समय माला और जपका काम गुप्त रखनेके लिये मालाको जेवमें रखकर मौनरूपसे कर सकते हो। इस विधिसे ५०—७५ हजार या लाख आदि वड़ी संख्याका जप बहुत ही आसानीसे हो जाता है। डूँगरपुरमें प्रसिद्ध राम-भक्त श्रीयुत माननीय पण्डित हरिसिंहजी पुरोहित बुक-कीपर एकाउण्ट आफिसने अपने सदुपदेशसे दस-बारह वर्षकी उम्रके कई छोटे-छोटे लड़के और आदमियोंसे उनका पढ़नेका तथा घरका अन्य कार्य पूरा कराते हुए लाख-लाखतककी संख्यामें श्रीराम-महामन्त्रके जप करानेका अनुभव किया है। अब सोचनेका स्थान है कि जब इतने छोटे लड़के (जिनका चित्त स्वभावतः खेल-प्रिय होता है और जप कार्यके वास्तविक लाभको समझनेकी शक्ति न होनेसे ऐसे धार्मिक पुण्य-कार्यमें प्रवृत्त होनेकी ओर साधारण तौरपर जिनका मन नहीं लगता, ऐसे अबोध बालक) भी एक-एक लाख नाम-जप कर सकते हैं, तब जप-कार्यके वास्तविक लाभको समझ सकनेवाले बड़े पुरुषोंके लिये इतनी बड़ी संख्याका जप करनेमें कठिनता कैसे हो सकती है? अतः छोटे-बड़े सब पुरुषोंको इस सरल विधिका अनुभव करनेके लिये शनैः-शनैः एक लाख-तक दैनिक जप करनेका प्रयत्न और साहस हर्ष तथा स्पर्द्धाके साथ करना चाहिये। पहाड़के समान भारकी व्यर्थ कल्पनाकर इस पुण्य-कार्यसे दूर नहीं भागना चाहिये। बड़ी संख्याकी गिनती रखनेकी यह ऊपर कथित रीति, सोचिये तो, कैसी सरल है कि माला प्रत्यक्षमें तो समाप्त होवे सिर्फ एक; पर दरअसल एक नहीं, क्रमशः पाँच-सात या दस मालाएँ पूरी हो जाती हैं। आरम्भमें नया काम होनेसे विलम्ब और असुविधा होना सम्भव है

पर जैसे-जैसे अभ्यास बढ़ता जायगा, बहुत ही आसानी और जल्दी ही बड़ी संख्याका जप पूरा होता जायगा।

( २ ) दूसरी युक्ति हाथके बेढ़ोंसे गिननेकी है। जो सज्जन मालाके उपयोगमें असुविधा समझें, वे केवल हाथों-परही गिनती कर सकते हैं। वह विधि इसप्रकार है—

सात बार राम-महामन्त्रका नाम लेकर अपने दाहिने हाथकी कनिष्ठिका अङ्गुलीके पहले बेढ़ेपर अँगूठा रक्खो। इस तरह सात-सात बार नाम लेते जाओ और एक-एक बेढ़ा आगे बढ़ते जाओ। १५ बेढ़ोंका दाहिना हाथ पूरा हो जानेपर उस एक हाथ (१०५) की गिनती याद रखनेके लिये अपने बायें हाथके पहले बेढ़ेपर बायाँ अँगूठा रख दो। ऐसे जिसप्रकार दाहिने हाथ पूरे होते जायँ, बायें हाथके बेढ़ोंपर आगे बढ़ते जाओ। इस तरह बायाँ हाथ पूरा हो जानेपर १५७५ नाम-जप होता है। जिसमेंसे ७५ नाम भूल-चूकके छूटमें छोड़ दो। बाकी १५०० नाम गिनतीमें लो। अब इस बायें हाथकी गिनती याद रखनेके लिये दो युक्तियाँ हैं—

( क ) करीब २५ पन्नोंकी एक छोटी-सी पाकेट्बुक बनाओ जो लगभग दो वर्षतक चलेगी। उसको छोटी-सी पेन्सिलके साथ (क्योंकि बड़ी पेन्सिल अक्सर जेबमेंसे गिरकर गुम हो जाया करती है) जेबमें रक्खे रहो। यह छोटी बुक जीर्ण होनेके समयतक समाप्त भी हो जायगी। तब दूसरी बना ली जाय। यह बुक दैनिक जपका शुमार नोंधनेके अलावा गोशवारा यानी ऐसा हिसाब दर्ज रखनेमें भी काम देगी कि शुरूसे अबतक हमारे कुल कितने लाख या कितने करोड़ जप हो चुके हैं। और हमारे सङ्कल्प किये हुए करोड़की संख्यामेंसे अब कितने लाख या कितने करोड़ और घटते हैं? इस बुकमें दैनिक जपके समय जैसे-जैसे बायें हाथ समाप्त होते जायँ, उन हाथोंकी संख्याका एक एक अङ्क हर तारीखके सामने १, २, ३—इसप्रकार तारीखवार लिखते जाओ। यानी एक दफा बायाँ हाथ समाप्त होनेपर उस तारीखकी सीधमें १ लिखो। दो बाएँ हाथ होनेपर एकके पास ही सीधमें २ लिखो। इसप्रकार २०००० जपवालोंको हाथकी ३४ संख्यातक रोजाना बढ़ना चाहिये। एक लाख जपकी इच्छावालोंको हाथकी ६७ संख्यातक बढ़ना चाहिये। एक दिनकी जप-संख्याकी नोंध बुकके सफेकी एक ही लाइनमें आ जाना अधिक सहूलियतका होगा। बुकका एक सफा १५–२० दिनके लिये काफी है। अच्छा हो कि १५–२० लाइनें हर सफेमें खींची हुई पहले तैयार रक्खो। *परन्तु एक लाइनमें साधारण तौरपर ६७ अङ्क नहीं* लिखे जा सकते। लगभग ३४ अङ्कतक आ सकते हैं। बाकी अङ्कोंके लिये ३४ के बाद ३५–३६ आदि मत लिखो। ३५ वें अङ्कके लिये शुरूमें १ अङ्क लिखे हुएपर ` ऐसा टिकका निशान कर दो। ३६ वेंके लिये २ पर वही ` निशान—इसप्रकार शुरूके अङ्कोंपर बारी-बारीसे टिक मार्क लगाते जाओ। उन ३४ अङ्कोंमेंसे ३३ अङ्कोंपर टिक मार्क लग चुकनेपर समझो कि [ ३४ + ३३ ]=६७ अङ्कके मानिन्द एक लाख जप हो गये। यों केवल ३४ लिखनेपर ही ६७ का काम हो जायगा। इस तरीकेसे कागज भी व्यर्थ खराब जानेसे बच जायगा। अगर टिक मार्कके झगड़ेसे बचना चाहते हो तो यह युक्ति है कि दाहिने हाथकी एक-एक अंगुलीपर बजाये ३ ३ बेढ़े ( पोरवे ) के ४–४ की गिनती गिनते जाओ। अंगुलीमें ३ बेढ़े तो होते ही हैं। अंगुलीके सिरेको भी चौथा बेढ़ा ( जिसके गिननेका बहुत-से आदमियोंको अभ्यास होता है ) समझकर गिनती-में लेते जाओ। *यानी प्रत्येक हाथके १५ बेढ़ेके बजाय २०* बेढ़े यानी ७ नामसे १४० नाम-जप शुमार करो। इस-प्रकार २० बेढ़े बायें हाथमेंके भी गिनो। इस युक्तिसे २०००० जप करनेकी इच्छावालोंको केवल १८ अङ्क ही एक लाइनमें लिखने पड़ेंगे। एक लाखकी इच्छावालोंको यह अङ्क बजाय ६७ के केवल ३६ अङ्कतक ही लिखने पड़ेंगे जिससे समय और कागज दोनोंकी बचत होगी। और बुक-को एक दिनमें पाकेटमेंसे बजाय ६७ के केवल ३६ बार ही निकालनी पड़ेगी और आधा लाखवालोंको केवल १८ बार ही। और १०-१० नामसे एक लाखवालोंको केवल २६ बार और आधा लाखवालोंको सिर्फ १३ बार ही बुक निकालनी पड़ेगी, सतत अभ्याससे यह युक्ति शनैः-शनैः सरल प्रतीत होगी। अनुभूत है।

( ख ) *बायें हाथकी गणना याद रखनेके लिये दूसरी* युक्ति यह है कि पाकेटबुकके बजाय उतने मणिकेकी एक छोटी माला जेबमें रखनी चाहिये जितनी संख्या उनको बुकमें लिखनी पड़ती है। *यानी लाखवालोंको* क्रमशः ३६ या २६ मणिकोंकी और पचास हजारवालोंको १८ या १३ मणिकोंकी माला बना लेना चाहिये।

बुकमें अङ्क लिखनेके बजाय, वह काम उतने अङ्कोंके बराबर मणिकोंके तादादवाली मालासे लिया जावे और एक-एक अङ्क लिखनेकी जगह एक-एक मणिकेपरसे डोरेको सरकाते जाना चाहिये। ऐसी दशामें उस जेबी बुककी आवश्यकता नहीं रहेगी। जो व्यक्ति कागज-पेन्सिलके अवेरनेके झगड़े-से बचनेके लिये लिखना नहीं चाहते या जो लिख ही नहीं सकते, उनके लिये यही युक्ति सुलभ होगी। जिनकी स्मरण-शक्ति तीव्र है, उनके लिये तो उक्त (क) (ख) में कथित युक्तियोंकी आवश्यकता ही नहीं है।

नम्बर १ और २ में वर्णित युक्तियोंमेंसे कौन-सी का प्रयोग करें? यह आपकोंकी इच्छापर निर्भर है। जिसको जो युक्ति अनुभवसे सरल प्रतीत हो, उसका अभ्यास शुरू कर दें। इसप्रकार प्रेम और भक्तिपूर्वक जप-कार्यमें बिजलीके डायनमो ( Dynamo ) यन्त्रके समान इतनी प्रबल शक्ति निहित है कि जिससे सर्वशक्तिमान् प्रभुको भी शर्तिया उस सच्चे भक्तके अधीन होना ही पड़ता है। और उसकी इच्छानुसार काम करना पड़ता है, कि जिसके एक नहीं अनेक प्रमाण और उदाहरण हमारे धार्मिक आर्ष-ग्रन्थोंमें आपलोगोंने पढ़ा होगा। इस कारणसे और इस लेखका कलेवर अधिक बढ़ा न होने देनेके विचारसे यहाँ उन उदाहरणोंके वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं समझी जाती। लोहेकी बड़ी-बड़ी मोटी जंजीरोंसे या सारे संसारकी बड़ी-से-बड़ी फौजी शक्तिसे भी वे प्रभु कदापि काबूमें नहीं आ सकते। याद रहे कि अमुक करोड़ राम-नाम-जपका ही यह प्रताप और परिणाम था कि छत्रपति श्रीशिवाजी महाराजके पूज्य गुरु समर्थ श्रीरामदास स्वामीजीको प्रभु श्रीरामचन्द्रजीके और महावीर श्रीहनुमान्‌जीके शुभ दर्शन हुए थे।

नाम-जपमें अमोघ फल निहित होनेके विषयमें एक ग्रन्थकार इसप्रकार लिखते हैं—

'मन्त्र-जपसे शक्ति ऐसे उत्पन्न होती है कि हम सब लोग यह जानते हैं कि बिजलीके बलसे संसारमें अनेक कार्य हो रहे हैं परन्तु यह कोई नहीं जानता कि बिजली क्या वस्तु है? तथापि यह कोई भी नहीं कह सकता कि बिजली कोई वस्तु ही नहीं है। अर्थात् बिजली एक अनिर्वचनीय गुप्त शक्ति है; जिसका हवाकी तरह केवल कार्य देखनेमें आता है, रूप नहीं देखा जाता। जिस विद्युत्-यन्त्रसे बिजली उत्पन्न की जाती है, उसे डायनमो ( Dynamo ) कहते हैं। डायनमोमें बिजली रहती है, इंजिनसे गति उत्पन्न की जाती है, गतिसे उसमें बिजलीकी शक्ति उत्पन्न होती है और शक्तिहीसे संसारके सारे कार्य चलते हैं।

इसी प्रकार शरीर एक इंजिन है, मन्त्र डायनमो यन्त्र है, जप करना उसको गति देना है। जपसे शक्ति उत्पन्न होती है, और वही शक्ति इच्छानुसार कार्य सिद्ध करती है।

पूज्य गुरु श्रीस्वामी रामकृष्ण परमहंसजीने अपने निजके अनुभवकी यह निम्न बातें कही हैं—

'ईश्वरको व्याकुल होकर खोजनेपर उनके दर्शन होते हैं, और वैसे ही बात-चीत होती है, जैसे मैं तुमसे बात-चीत कर रहा हूँ। सत्य कहता हूँ उनके दर्शन होते हैं। यह बात मैं कहता भी किससे हूँ और विश्वास भी कौन कर सकता है?'

एक जगहपर फिर कहा है—

'जपसे ईश्वर मिलते हैं। एकान्तमें उनका नाम जपते रहनेसे उनकी कृपा होती है। इसके पश्चात् है दर्शन। जैसे पानीमें काठ डुबाया हुआ है और लोहेकी जंजीरसे बाँधा हुआ है, उसी जंजीरको पकड़कर जाओ तो वह लकड़ी छू सकोगे।। पूजाकी अपेक्षा जप बड़ा है, जपकी अपेक्षा ध्यान,ध्यानसे बढ़कर है भाव, भावसे बढ़कर है प्रेम। प्रेम चैतन्यदेवको प्राप्त हुआ था। प्रेम अगर हुआ तो ईश्वरको बाँधनेकी रस्सी मिल गयी।'

प्रेम-भक्ति-सहित अनन्य स्मरणसे प्रभुको विवश होकर भक्त दासोंपर दया करनी ही पड़ती है। जीव मायामें स्वाभाविक लिप्त रहनेके कारण यदि स्मरण-कार्य करते हुए कुछ विघ्न-बाधाएँ आवें भी, तो शीघ्र ही प्रभु श्रीरामजी उन विघ्नोंको दूर कर देते हैं। अतः चाहे जितनी विघ्न-बाधाएँ आवें तो भी उनकी गहरी तहमें प्रभुकी हमपर कोई दया और परिणाममें कोई लाभकी सम्भावना ही समझो कि जिस गहरी तहमें स्थित उस दया और लाभको हमारी संकुचित बुद्धि नहीं समझ सकती। दूसरे, सुनार सोनेको उसकी असलियतकी परीक्षाके लिये ही तपाता है—ऐसा समझकर उन विघ्न-बाधाओंकी कोई परवा न करो। इतना खयाल रक्खो कि अपनी जानमें कोई अनुचित और अयोग्य कार्य न होने पावे। अपना स्मरण-कार्य तो निरन्तर जारी ही रक्खो। विघ्न-बाधाओंके आनेपर इस दैनिक स्मरण-

कार्यमें अश्रद्धा और इसको छोड़नेकी सलाह भी कुतर्की मन देने लगे तो समझो कि यह खोटी सलाह हमारे पूर्व-जन्मके अशुभ कर्मोंकी प्रबलताके कारण ही पैदा होती है । ऐसा निश्चयकर स्मरण-कार्यको कभी न छोड़ो । कुछ ही समयमें देखोगे कि तुम्हारी श्रद्धा और इसने बहुत अच्छा काम किया है । धीरे-धीरे सब विघ्न-बाधाएँ कम होती जायँगी । होते-होते तुम्हारा जीवन पूर्ण सुख और कल्याणमय होता जायगा, किशोरावस्थामें मन चञ्चल होनेसे इस कल्याणप्रद कार्यमें चित्त न भी लगे तो जबरदस्ती जितना भी समय लगा सको, इसमें लगाओ। चित्त न जमे तो न सही पर Somthing is better than nothing (अथवा अकरणात् मन्दकरणं श्रेयः ) के अनुसार कुछ-न-कुछ करते ही रहो । बे-मनसे किया हुआ स्मरण-जप भी सर्व प्रकारके भयका नाशकर अवश्य फलदायी होता है । जैसे अग्नि लापरवाहीसे छुई जानेपर भी स्वाभाविक ही जलानेका कार्य करती ही है ।

अतएव स्मरण-कार्य जारी रखनेका काम ऐसा अमोघ फलदायक है कि जहाँ कुछ भी नहीं था उसके स्थानमें बहुत ज्यादा प्राप्त हो जायगा । भक्तिके वश दयालु प्रभु श्रीरामजीको विवश होकर कृपा करनी ही होगी । यह पहुँचे हुए बुद्धिमानोंका किया हुआ अनुभव है । कोरी कल्पनामात्र नहीं है ।

राम सदा सेवक रुचि राखी । बेद पुरान साधु सुर साखी ॥
—रामचरितमानस

उक्त वास्तविक सुखका मार्ग श्रीभगवान्‌की पूर्ण दया होनेपर ही कहीं नजर आता है, अन्यथा बड़ी उमरमें भी नजर नहीं आता । यदि बड़ी उमरमें नजर आनेका जरिया मिल जाय तो उस मार्गपर चलनेको जी नहीं चाहेगा । पूर्व-जन्मके पुण्य-प्रतापसे जीने चाह ही लिया तो आगेकी उमरका बचा हुआ हिस्सा ( जीवन ) सफल हो जाता है । परन्तु उससे पहलेका समय तो व्यर्थ भटकने और धक्के खानेमें गया हो, जिस पछतावेका अनुभव बादमें होता है । यह व्यर्थ धक्के खानेकी अवस्था भी सार्थक हो, केवल इसी कारणसे सावधान करनेको यह निवेदन किया जाता है । अतः जितना भी स्मरण-कार्य हो सके और जभी मालूम हो जावे, तभीसे यथावकाश अवश्य शुरू कर दो ।

स्मरण-कार्यमें जो याचना करो, उसमें केवल श्रीराम-जीके चरणकमलोंकी अचल, निर्मल और अनन्य भक्तिको ही माँगो । सच्चा प्रेम और भक्ति पा लेनेपर तो फिर कुछ पाना शेष ही नहीं रह जायगा । सांसारिक सुखोंकी चिन्ता करनेकी और प्रभुसे माँगनेकी जरूरत नहीं है । हमारी अपेक्षा भक्तोंके लाभ-अलाभको प्रभु ही भलीभाँति जान सकते हैं । हमारी संकुचित बुद्धि वास्तविक सुखके निर्णय करनेमें कुछ भी काम नहीं दे सकती । दासोंकी आवश्यकताएँ श्रीसरकारको सब मालूम हैं । फिर व्यर्थ इस झंझटमें क्यों पड़ना चाहिये ? यों प्रयत्न करनेके बाद अपने स्मरण-कार्यको उनके चरणोंमें अर्पित कर देनेपर, फिर जिसको हमारी समझमें हम 'दुःख' समझते हैं वह दुःख भी आवे तो उस दुःखको वास्तविक दुःख न समझो और न उसकी भयङ्करतासे घबराओ । यह दरअसल दुःख नहीं है । उस दुःखमें परिणाममें कोई-न-कोई वास्तविक सुख ही प्रभुने निहित कर रक्खा है कि जिस सुखको समझ सकना हमारी बुद्धिके परे है । ऐसे समय भक्तोंपर प्रभुका जो दयापूर्ण बर्ताव होता है, वह इस ढङ्गका होता है कि जैसे बच्चेके शरीरपरका फोड़ा माता कठोरके समान होकर चिरवाती है । यद्यपि बच्चा पहले तो दुःख पाता है और रोता है, परन्तु उसके आगेके बड़े दुःखको दूर करनेके लिये ही माता फोड़ा चिरवानेके थोड़े दुःखको सहन कर लेती है । वही हाल ऐसे समय समझो ।

यदि धैर्य न रहनेपर किसी सांसारिक सुखकी तुमने चाहना कर ही ली, जैसी कि अधीरता प्रायः बड़ों-बड़ोंको हुआ करती है, तो प्रथम तो प्रभुके यहाँ कोई भी वस्तु अदेय नहीं है । जैसे कि स्वयं प्रभु श्रीरामजी अपने श्रीमुखसे देवर्षि श्रीनारदजीसे फरमाते हैं कि—

जनकहुँ कछु अदेय नहिं मोरे । अस बिस्वास तजहु जनि भोरे ॥
—रामचरितमानस

इसके अनुसार प्रभुस्मरणके प्रभावसे वह सुख मिल ही जायगा । यह श्रम कदापि व्यर्थ नहीं जाता, शर्तिया फल मिलता है । बर्फ शरीरको शीतल करता है, पर यह बात भी चाहे कभी गलत होकर बर्फ आग बरसाने लग जाय एवं मछली पानी रहेगा तभी जिन्दा रह सकेगी, यह बात भी चाहे गलत होकर बिना पानीके वह जिन्दा रहने लग जाय, परन्तु उक्त स्मरण-कार्यका फल शर्तिया मिलने-की बात तो कभी गलत हो ही नहीं सकती । यह एक अमिट सिद्धान्त है । इसमें दृढ विश्वास रक्खो ।

पर यदि कभी तुम्हारी समझमें मनोवाञ्छित फल पूरा नहीं मिला तो ( १ ) एक यह कारण समझो कि उस कार्यके लिये आवश्यकताके अनुकूल श्रम अभी नहीं हुआ है। कोई कसर अभी रह गयी, तभी विलम्ब हो रहा है। अभी नहीं तो इस प्रयत्नका फल महीने-दो-महीने, बरस-दो-बरसमें कभी कार्यके महत्त्वके अनुकूल समय और श्रम पूरा होनेपर मिलेगा ही। यह बात कभी असत्य हो ही नहीं सकती, इसप्रकार अधिक श्रमकी आवश्यकता खयालकर स्मरण-कार्य किये ही जाओ। ( २ ) दूसरा कारण यह कि तुम्हारी दृढ़ताकी प्रेम-परीक्षा प्रभु-प्रेरणासे ली जा रही है। (३) तीसरा यह कि दिनके बाद रात और रातके बाद दिन-का, इसी प्रकार सुखके बाद दुःखके और दुःखके बाद सुखके परिवर्तनका ताँता संसारमें पहियेके समान हर एकके साथ लगा ही है। (४) एक कारण यह भी सम्भव है कि मुमकिन है कि उस सांसारिक सुखके फलकी प्राप्ति हमारे लिये दयालु प्रभुने हानिकारक समझी हो कि जैसे वैद्य रोगीको उसकी इच्छानुसार गरिष्ठ भोजन उसके लिये कुपथ्यकारक होनेसे नहीं देता। इस विषयको और अच्छी तरह समझना चाहो तो रामचरितमानसमें वर्णित देवर्षि नारदजीका मोह-अभिमान-का प्रसंग जरा गौरसे पढ़ लो। ( ५ ) पाँचवाँ कारण सम्भवतः यह हो कि अपने पूर्व जन्मोंके अज्ञात अशुभ कर्म जिनका हानिकारक परिणाम मिलनेहीवाला था जिसको हमारे इस स्मरण-कार्यके श्रमने रोक दिया और इसप्रकार वह स्मरणकार्यका श्रम भावी हानिकारक परिणामको मुकाबला कर नाश करनेमें खर्च हो गया। ऐसा समझकर विशेष श्रम किये ही जाओ। यह बात इस एक उदाहरणसे तुम्हारी समझमें अच्छी तरह आ जायगी कि यह महाजनोंके जमा-खर्चकी बहियोंके खाते-जैसा हिसाब है। जैसे अपनी कमाईका रुपया पोतेबाकी बचत उस वक्त निकलना शुरू होगा, जब उस बहीमेंका पहलेका कर्जा बेबाक हो जायगा। जबतक कर्जा बेबाक नहीं हो जायगा, धन जुड़नेका सुखदायी फल नहीं मिल सकता। पहलेका कर्जा बेबाक होते ही उसके बादकी कमाई पोते आमदनी रहते हुए फिर सुखदायी फल मिलना शुरू हुआ ही समझो। अतः स्मरणकार्यकी श्रमरूपी कमाई तो हर हालतमें किये ही जाओ। यह श्रम कभी भी व्यर्थ नहीं जानेका।

यदि कोई शारीरिक या आर्थिक हानि भी ऐसे समय हो जावे तो कुछ परवा या सन्देह मत करो। वह सन्देह बाहर निकलते हुए प्राणीको फिरसे कुएँमें धक्का देनेवाला समझो। स्मरण-कार्यमें कभी भी अश्रद्धा न करो, एवं न ऐसा खयाल ही आने दो। दरअसल ऐसे नुकसानका यही कारण समझो कि हमारा पूर्व-जन्मका रेकर्ड सँभाला गया है और गनीमत समझो कि आया हुआ नुकसान हमारे उस स्मरणके बलसे थोड़ेमें ही दयालु प्रभुने निपटा दिया। यदि वह स्मरण-प्रार्थनाका कार्य न किया होता तो उस आयी हुई हानिका कई गुना नुकसान या दुःख हमपर आता कि जिससे हम चूर-चूर हो जाते। वह क्या दुःख था? हमारे अनुमानके बाहर है। उसको प्रभु ही जानते हैं, तुम्हारी बुद्धिकी पहुँच जहाँतक हो सके, अनुमान बाँध लो। अतः कैसे भी विघ्न आनेपर भी इस कल्याण-कार्यमें अश्रद्धा पैदा न होने दो और स्मरण-कार्यको किसी प्रकारके झूठे अविश्वासकी कल्पना करके कभी मत छोड़ो। खबरदार रहो! ऐसे मौके बहुत सँभलनेके हैं। जरा अश्रद्धा हुई कि चूके और निकलते हुए-से फिर कुएँमें धमसे गिरे ही समझो। बहुधा समझदार, विचारवान् और बुद्धिमानोंका भी ऐसे समय धैर्य और श्रद्धा हाथसे छूट जाती है। अतः पूर्ण सावधान रहो। ये मौके तुमने सँभाल लिये तो बस पौबारा है। निश्चय है कि तुम प्रभुके दयापात्र हो चुके और आगेका तमाम जीवन-मार्ग निष्कण्टक और आनन्दमय हो गया। भक्तका योगक्षेम प्रभु आप निबाहते हैं। वैसे तो प्रभु समदर्शी होनेसे भक्त-अभक्त सभीकी रक्षा और पालन करते ही हैं, पर—

तदपि करहिं सम विषम बिहारा। भक्त-अभक्त हृदय अनुसारा॥

(रामचरितमानस)

महात्मा पुरुषोंके प्रकट किये हुए अनुभवोंसे प्रभुके यहाँ-का एक यह भी नियम होना बताया जाता है कि प्रत्येक मनुष्यके पुण्य और पाप अथवा सुकर्म और कुकर्म उन दोनोंमें जो थोड़े हों उसका फल प्रथम भुगताया जाता है। पुराने रेकर्डमें पाप अधिक हैं, तो पहले पुण्योंके पीछे पापके फलकी बारी आती है। और पुण्य अधिक हैं, उसे पाप भुगताया जाता है। सुकर्म करते हुए आरम्भमें हानि या दुःख पड़ा हो तो समझो कि अब उसके कुकर्म अधिक नहीं हैं बहुत थोड़े शेष रह गये हैं, जिससे उनका फल भुगतनेकी बारी पहले है फिर बादमें सुख मिलेगा। गुजरातीमें इस एक कहावत है—

'पापीने घेरे पारणाँ, ने धरमीने धक्का'

अथवा—

'सती दु खी थाय, वेश्या सुखी थाय'

इस विपरीतताका कारण वही है जो ऊपर नम्बर १, २, ३, ४ और ५ में बताया गया है।

कुकर्म करनेवाले किसी-किसी मनुष्यको यदि तुम सुखी देखते हो तो उसका कदापि यह अर्थ न समझो कि कुकर्मका फल सुखदायी है, अतः हम भी बेधड़क कुकर्म करें। नहीं, नहीं! हरगिज़ नहीं! ऐसी कुतर्कनाके समय सावधान रहो! अच्छी तरह याद रक्खो कि जिस कुकर्मीको तुम सुखी देख रहे हो उसको अपने कुकर्मोंका फल तो आगे भुगतना ही है। तुम्हारी निगाहमें तुम सुखी देखते हो, उसका कारण यही समझो कि उक्त कारण नं० ५ में बताया गया है यानी उसके पूर्व-जन्मके अच्छे पुण्य-कार्य अधिक मात्रामें जमा किये हुए अमानत हैं। उस अमानतखातेमें यह कुकर्मरूपी हिसाब भी खर्चा-पेटे नोंधा जा रहा है। जिसमेंसे पुण्य-कार्योंकी अमानत-रकम अभी बचत निकलती आ रही है, उसीके फल-स्वरूप सुख वह पापी होते हुए भी भुगतता जा रहा है। मगर यह बात भी निश्चय समझो कि जहाँ वह अमानतखातेके जमा-खर्चके पेटे बराबर यानी बेबाक हुए कि बचत-शुदा कुकर्मोंका फल उसके लिये भुगतना शुरू हुआ। और जहाँ उसके पुण्य-कार्यका फल समाप्त हुआ, वहीं धक्के पड़ने शुरू हो जायँगे।

इस विषयमें श्रीसरकार रामजीके प्रबन्ध विभागमें दरअसल क्या हिसाब है, उसको तो सरकार ही जानें और इधर विद्वान्, बुद्धिमान् और महात्मा पुरुषोंके अनुभवकी बात भी मैं नहीं कह सकता। मैं तो उन महात्माओंका क्षुद्र दास हूँ और अपनी अल्प बुद्धिसे इन उदाहरणके समय ऊपरके कारण ही अनुमान करता हूँ। यदि अन्य कोई कारण हो तो विद्वान् महापुरुषोंसे इस विषयपर अपने अनुभवका प्रकाश डालनेकी सविनय प्रार्थना करता हूँ। मैं उनका अधिक कृतज्ञ होऊँगा तथा अन्य कारण मालूम होनेपर मैं अपनी भूल स्वीकार करनेको भी तैयार हूँ।

अतः सफलता प्राप्त होनेमें विलम्ब होनेका, या कोई विपरीत फल दृष्टिगोचर होनेका कारण ऊपर प्रकट किये हुए कारणोंमेंसे कोई एक समझकर हरि-स्मरणका धार्मिक कार्य तो जारी ही रक्खो। हताश या अविश्वासके भ्रमजालमें कभी मत फँसो। पूर्ण दृढ़ बने रहो। सावधान! सावधान!! सावधान!!! बल्कि अपने उस प्रोग्राममें जप-की संख्या शनैः शनैः विशेष बढ़ाते जाओ। प्रभु जरूर न्यायकारी हैं। उनके यहाँ कभी ज़रा-से अन्यायकी भी गुंजाइश नहीं है। इसको निश्चय समझो।

सारांश यह कि जीवनके लिये आवश्यक समझकर अपने दैनिक कार्यक्रम ( Daily-programme ) में भगवान्का भक्तिरसपूर्ण स्मरण करनेका जपकार्य जरूर जोड़ लो और इसको बिना नागा रोजाना यथावकाश किया ही करो कि जैसे बिना नागा रोजाना खाना खाते हो कि जिसके बिना तुम जिन्दा नहीं रह सकते। वैसा ही इस कार्यको भी आवश्यक समझो। शुरूमें इस धार्मिक नित्य-नियमके लिये कम-से-कम सिर्फ एक घण्टा ही निकालो। रात और दिनके कुल चौबीस घण्टेमेंसे आरम्भमें केवल एक घण्टा भी प्रभु स्मरण-जैसे जरूरी कामके लिये नहीं निकाल सकते? बहुत आसानीसे निकाल सकते हो। जल्दीमें एक मिनटमें तीन सौ बार और आहिस्ता-आहिस्तासे दो सौ बार राम-मन्त्रके जप-संख्याका औसत बैठता है, सो आहिस्ता आहिस्ता जप करनेपर भी बारह हजार दैनिकसे शुरू कर सकते हो। जितना भी करो, उसका नियम बाँध लो। बिना नियम बाँधे नियमित संख्या पूरी नहीं हो पाती। गणना रखनेसे यह मालूम होता रहता है कि इतनी संख्याका जप अभी बाकी है जिससे बाकीको पूरा करनेकी फिक्र रहती है। इस नियमसे नियत सख्या पूरी हो जाती है। यथावकाश महीने पन्द्रह दिन बाद दैनिक जप-संख्या अभ्याससे ५० हजारतक और आगे जाकर एक लाखतक थोड़ी थोड़ी करके बढ़ाते जाओ।

संगीतकी नीचे लिखी एक तर्जके साथ जप करोगे तो सरलतासे होगा तथा अधिक संख्याके जपमें तुम्हारा जी भी नहीं उकतावेगा।

सात बारवालोंके लिये—

राम राम राम राम राम राम राम,
राम राम राम राम राम राम राम।
राम राम राम राम राम राम राम,
राम राम राम राम राम राम राम॥

एक चरणमें सात नाम इसप्रकार चार चरणके इस पूरे पदके उच्चारणसे अट्ठाईस बार राम-मन्त्रका नामोच्चार होगा। इसी प्रकार दस-दस नामके चरणवाला एक पद चालीस नामका होगा। अभ्यासके अनुसार अधिक संख्याका जप इस युक्तिसे बहुत ही सुगमतासे होगा।

यदि किसी दिन प्रातःकाल नियमित संख्याका जप पूरा होनेका अवकाश न मिल पावे, तो बाकीके लिये जिस समय भी मौका मिले, चलते-फिरते, उठते-बैठते या रातमें सोते वक्त समय मिले तो उस समय ही सही, पर रोजानाका प्रोग्राम तो पूरा कर ही लेनेकी आदत डालो। यह महामन्त्र इतना पवित्र और घोरतम पापोंको नाश कर देनेवाला है कि इसके जपके लिये शुचि-अशुचि, स्थान-कुस्थान या समय-असमय देखनेकी आवश्यकता नहीं, पवित्रता हो तो और भी अच्छा। पर यदि विवशता हो तो यह कल्याण-कार्य रोकनेकी आवश्यकता नहीं। अनुभवी और पहुँचे हुए महात्माओंका यह मत है। सोचो कि जो घोर पापोंको नाश कर सकता है, क्या वह साधारण अपवित्रताको पवित्र नहीं कर सकता?

यदि ऐसा सङ्कल्प कर लो तो बहुत ही अच्छा, कि अमुक करोड़-संख्यामें भगवद्-स्मरण-जप अपने जीवनभरमें पूरे करने ही हैं।

इस विषयमें केवल इतना ही अनुरोध है कि कम-से-कम एक-दो सालतक इसके अनुसार अनुसरण करके देखो कि आनन्ददायी और कल्याणकारी मार्ग नजर आता है या नहीं। मैं उस विशेषताका वर्णन करनेमें असमर्थ हूँ। अनुभव और अभ्याससे आप ही अपने जीवनकी सुख-वृद्धिमें एक विचित्र परिवर्तन पाओगे। 'हाथ कंगनको आरसी क्या' इस कार्यमें न पैसा लगे न कौड़ी, करके देख लो। जो मनुष्य राम-नामकी जितनी अधिक महत्ता और उसका व्यापक अर्थ समझता हुआ जितना गहरा गोता लगायेगा, उतना ही अधिक फल और आनन्द पावेगा। जैसे एक रत्नका मूल्य मामूली व्यक्ति एक पैसा करता है, कुछ परीक्षा कर सकनेवाला सौ रुपये और सच्ची परीक्षा करनेवाला उसी एक पैसेवाले रत्नका मूल्य हजार या लाख रुपया या इससे भी अधिक कर सकता है। यही हाल इस राम-नामका मूल्य समझनेमें है। भगवान्के जिस किसी नामपर श्रद्धा हो उसीका जप किये जाओ। मगर करो जरूर। उपासना सात्त्विक करो, तामसिक नहीं।

# मांस-भक्षण-निषेध

(लेखक—श्रीजयदयालजी गोयन्दका)

य इच्छेत् पुरुषोऽत्यन्तमात्मानं निरुपद्रवम्।
स वर्जयेत मांसानि प्राणिनामिह सर्वशः॥
(महा० अनु० ११५।४४)

'जो पुरुष आत्यन्तिक शान्ति लाभ करना चाहता है, उसको जगत्में किसी भी प्राणीका मांस नहीं खाना चाहिये।'

यद्यपि जगत्में बहुत-से लोग मांस खाते हैं, परन्तु विचार करनेपर यही सिद्ध होता है कि मांस-भक्षण सर्वथा हानिप्रद है। इससे लोक-परलोक दोनों बिगड़ते हैं। बहुत-से लोग तो ऐसे हैं जो मांस-भक्षणको हानिकर समझते हुए भी बुरी आदतके वशमें होनेके कारण नहीं छोड़ सकते। कुछ ऐसे हैं जो आराम और भोगासक्तिके वशमें हुए मांस-भक्षणका समर्थन करते हैं परन्तु उन लोगोंको भी विवेकी पुरुषोंके समुदायमें नीचा देखना पड़ता है। मांस-भक्षणसे उत्पन्न होनेवाले दोषोंका पार नहीं है। उनमेंसे यहाँ संक्षेपमें कुछ बतलाये जाते हैं। निवेदन यही है कि पाठक इस लेखको मननपूर्वक पढ़ें और उनमें जो मांस खाते हों वे कृपापूर्वक मांस खाना छोड़ दें।

१—मांस-भक्षण भगवत्प्राप्तिमें बाधक है।
२—मांस-भक्षणसे ईश्वरकी अप्रसन्नता प्राप्त होती है।
३—मांस-भक्षण महापाप है।
४—मांस-भक्षणसे परलोकमें दुःख प्राप्त होता है।
५—मांस-भक्षण मनुष्यके लिये प्रकृतिविरुद्ध है।
६—मांस-भक्षणसे मनुष्य पशुत्वको प्राप्त होता है।
७—मांस-भक्षण मनुष्यकी अनधिकार चेष्टा है।

८—मास-भक्षण घोर निर्दयता है ।

९—मास-भक्षणसे स्वास्थ्यका नाश होता है ।

१०—मास भक्षण शास्त्रनिन्दित है ।

अब उपर्युक्त दस विषयोंपर सक्षेपसे पृथक् पृथक् विचार कीजिये ।

(१) सम्पूर्णरूपसे अभयपदकी प्राप्तिको ही मुक्ति—परम पद-प्राप्ति या भगवत्-प्राप्ति कहते हैं। इस अभय-पदकी प्राप्ति उसीको होती है जो दूसरोंको अभय देता है। जो अपने उदरपोषण अथवा जीभके स्वादके लिये कठोरहृदय होकर प्राणियोंकी हिंसा करता-कराता है, वह प्राणियोंको भय देनेवाला और उनका अनिष्ट करनेवाला मनुष्य अभयपदको कैसे प्राप्त हो सकता है? श्रीभगवान्‌ने निराकार-उपासनामें लगे हुए साधकके लिये *'सर्वभूतहिते रताः'* और भक्तके लिये *'अद्वेष्टा सर्वभूताना मैत्रः करुण एव च'* कहकर सर्वभूतहित और प्राणिमात्रके प्रति मैत्री और दया करनेका विधान किया है। भूतहित और भूतदयाके बिना परम पदकी प्राप्ति अत्यन्त दुष्कर है। अतएव आत्माके उद्धारकी इच्छा रखनेवाले पुरुषका कर्तव्य है कि वह किसी भी जीवको किसी समय किसी प्रकार किञ्चिन्मात्र भी कष्ट न पहुँचावे। भगवत्-प्राप्तिकी तो बात ही दूर है, मास खानेवाले-को तो स्वर्गकी प्राप्ति भी नहीं होती। मनु महाराज कहते हैं—

**नाकृत्वा प्राणिना हिंसा मासमुत्पद्यते क्वचित्।**
**न च प्राणिवधः स्वर्ग्यस्तस्मान्मास विवर्जयेत्॥**
**(५।४८)**

'प्राणियोंकी हिंसा किये बिना मास उत्पन्न नहीं होता। और प्राणिवध करनेसे स्वर्ग भी नहीं मिलता, अतएव मासका त्याग करना चाहिये।'

( २ ) समस्त चराचर जगत्‌के रचयिता परम पिता परमात्माकी दृष्टिमें सभी जीव समान हैं, या यों कहना चाहिये कि उनके द्वारा रचित होनेके कारण सब उन्हींकी सन्तान हैं। इसीलिये भक्तकी दृष्टिमें सभी जीव अपने भाईके समान होते हैं, इस रहस्यके जाननेवाले ईश्वर-भक्तके लिये परम पिता परमात्माकी सन्तान अपने बन्धुरूप किसी भी प्राणी-को मारना तो दूर रहा, वह किसीको किञ्चित् कष्ट भी नहीं पहुँचा सकता। जो लोग इस बातको न समझकर स्वार्थवश दूसरे जीवोंकी हिंसा करते हैं, और हिंसा करते हुए ही अपने ऊपर ईश्वरकी दया चाहते हैं और ईश्वर-प्राप्तिकी कामना करते हैं वे बड़े भ्रममें हैं। प्राणिवध करनेवाले क्रूरकर्मी मनुष्योंपर ईश्वर कैसे प्रसन्न हो सकते हैं? किसी पिताका एक लड़का लोभ वश अपने दूसरे निर्दोष भाइयोंको सताकर या मारकर जैसे पिताका कोपभाजन होता है वैसे ही प्राणियोंको पीड़ा पहुँचानेवाले लोग ईश्वरकी अप्रसन्नता और कोपके पात्र होते हैं।

( ३ ) धर्ममें सबसे पहला स्थान अहिंसाको दिया गया है और सब तो धर्मके अङ्ग हैं, परन्तु अहिसा परम धर्म है—*'अहिंसा परमो धर्मः'* धर्मका तात्पर्य अहिसामें है। धर्मको माननेवाले सभी लोग अहिंसा और त्यागकी प्रशंसा करते हैं। जो धर्म मनुष्यकी वृत्तियोंको अहिंसा, त्याग, निवृत्ति और सयमकी ओर ले जाता है, वही यथार्थ धर्म है। जिस धर्ममें इन बातोंकी कमी है वह धर्म अधूरा है। मास-भक्षण करनेवाले अहिंसा-धर्मका हनन करते हैं, धर्मका हनन ही पाप है। कोई यह कहें कि हम स्वयं जानवरोंको न तो मारते हैं और न मरवाते हैं, दूसरोंके द्वारा मारे हुए पशु-पक्षियोंका मास खरीदकर खाते हैं इसलिये हम प्राणिहिंसाके पापी क्यों माने जायँ। इसका उत्तर स्पष्ट है। हिंसा मासाहारियोंके लिये ही की जाती है। कसाईखाने मास खानेवालोंके लिये ही बने हैं। यदि मासाहारी लोग मास खाना

छोड़ दें तो प्राणिवध कोई किसलिये करे ? फिर यह भी समझनेकी बात है कि केवल अपने हाथों किसीको मारनेका नाम ही हिंसा नहीं है। महर्षि पतञ्जलिने अहिंसाके मुख्यतया सत्ताईस भेद बतलाये हैं। यथा—

**वितर्का हिंसादयः कृतकारितानुमोदिता लोभक्रोधमोहपूर्वका मृदुमध्याधिमात्रा दुःखाज्ञानानन्तफला इति प्रतिपक्षभावनम्।** (योग० २। ३४)

अर्थात् स्वयं हिंसा करना, दूसरेसे करवाना और हिंसाका समर्थन करना—यह तीन प्रकारकी हिंसा है। ये तीन प्रकारकी हिंसा लोभ, क्रोध और अज्ञानके हेतुओंसे होनेके कारण ( ३×३=९ ) नौ प्रकारकी हो जाती है। और नौ प्रकारकी हिंसा मृदु, मध्य और अधिमात्रासे होनेसे ( ९×३=२७ ) सत्ताईस प्रकारकी हो जाती है। यही २७ प्रकारकी हिंसा शरीर, वाणी और मनसे होनेके कारण इक्यासी भेदोंवाली बन जाती है। इसलिये स्वयं न मारकर दूसरोंके द्वारा मरे हुए पशुओंका मांस खानेवाला भी वास्तवमें प्राणिहिंसक ही है। मनु महाराज कहते हैं—

**अनुमन्ता विशसिता निहन्ता क्रयविक्रयी।**
**संस्कर्ता चोपहर्ता च खादकश्चेति घातकाः॥**
(५। ५१)

'आज्ञा देनेवाला, अंग काटनेवाला, मारनेवाला, मांस खरीदनेवाला, वेचनेवाला, पकानेवाला, परोसनेवाला और खानेवाला—ये सभी घातक कहलाते हैं।' इसी प्रकार महाभारतमें कहा है—

**धनेन क्रयिको हन्ति खादकश्चोपभोगतः।**
**घातको वधबन्धाभ्यामित्येष त्रिविधो वधः॥**
**आहर्ता चानुमन्ता च विशस्ता क्रयविक्रयी।**
**संस्कर्ता चोपभोक्ता च खादकाः सर्व एव ते॥**
( महा० अनु० ११५। ४०, ४६ )

'मांस खरीदनेवाला धनसे प्राणीकी हिंसा करता है, खानेवाला उपभोगसे करता है और मारनेवाला मारकर और बाँधकर हिंसा करता है, इसप्रकार तीन तरहसे वध होता है। जो मनुष्य मांस लाता है, जो मँगाता है, जो पशुके अंग काटता है, जो खरीदता है, जो वेचता है, जो पकाता है और जो खाता है, वे सभी मांस खानेवाले ( घातकी ) हैं।'

अतएव मांस-भक्षण धर्मका हनन करनेवाला होनेके कारण सर्वथा महापाप है। धर्मके पालन करनेवालेके लिये अहिंसाका त्यागना पहली सीढ़ी है। जिसके हृदयमें अहिंसाका भाव नहीं है, वहाँ धर्मको स्थान ही कहाँ है ?

( ४ ) भीष्मपितामह राजा युधिष्ठिरसे कहते हैं—

**मां स भक्षयते यस्माद्भक्षयिष्ये तमप्यहम्।**
**एतन्मांसस्य मांसत्वमनुबुद्ध्यस्व भारत॥**
( महा० अनु० ११६। ३५ )

हे युधिष्ठिर ! जो मुझे खाता है मैं उसे खाऊँगा यह मांस शब्दका मांसत्व है। इसी प्रकारकी बात मनु महाराजने कही है—

**मां स भक्षयिताऽमुत्र यस्य मांसमिहाद्म्यहम्।**
**एतन्मांसस्य मांसत्वं प्रवदन्ति मनीषिणः॥**
( ५। ५५ )

मैं यहाँ जिसका मांस खाता हूँ, वह परलोकमें मुझे ( मेरा मांस ) खायगा। मांस शब्दका यह अर्थ विद्वान् लोग किया करते हैं।

आज यहाँ जो जिस जीवके मांसको खावेगा किसी समय वही जीव उसका वदला लेनेके लिये उसके मांसको खानेवाला वनेगा। जो मनुष्य जिसको जितना कष्ट पहुँचाता है समयान्तरमें उसको अपने किये हुए कर्मके फलस्वरूप वह कष्ट और भी अधिक मात्रामें ( मय व्याजके ) भोगना पड़ता है, इसके सिवा यह भी युक्तिसंगत वात है कि जैसे हमें दूसरेके द्वारा सताये और [illegible] के [illegible] कष्ट

होता है वैसा ही सबको होता है। परपीड़ा महापातक है, पापका फल सुख कैसे होगा ? इसीलिये भीष्म-पितामह कहते हैं—

कुम्भीपाके च पच्यन्ते तां तां योनिमुपागताः।
आक्रम्य मार्यमाणाश्च भ्राम्यन्ते वै पुनः पुनः॥
(महा० अनु० ११६।२१)

मांसाहारी जीव अनेक योनियोंमें उत्पन्न होते हुए अन्तमें कुम्भीपाक-नरकमें यन्त्रणा भोगते हैं और दूसरे उन्हें बलात्कारसे दबाकर मार डालते हैं और इसप्रकार वे बार-बार नाना योनियोंमें भटकते रहते हैं।

(५) भगवान्‌ने सृष्टिमें जिसप्रकारके जीव बनाये हैं उनके लिये उसी प्रकारके आहारकी रचना की है। मांसाहारी सिंह, कुत्ते, भेड़िये आदिकी आकृति, उनके दाँत, जबड़े, पञ्जे, नख और हड्डी आदिसे मनुष्यकी आकृति और उसके दाँत, जबड़े, पञ्जे, नख और हड्डीकी तुलना करके देखनेसे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि मनुष्यका खाद्य अन्न, दूध और फल ही है। जल-चिकित्साके प्रसिद्ध आविष्कारक लुईकूने महोदय-ने भी कहा है कि 'मनुष्य मांसभक्षी प्राणी नहीं है। वह तो मांस-भक्षण करके मनुष्यकी प्रकृतिके विरुद्ध कार्य कर नाना प्रकारकी विपत्तियोंको बुलाता है।' मनुष्यकी प्रकृति स्वाभाविक ही सौम्य है, सौम्य प्रकृतिवाले जीवोंके लिये अन्न, दूध, फल आदि सौम्य पदार्थ ही स्वाभाविक भोज्य पदार्थ हैं। गौ, बकरी, कबूतर आदि सौम्य प्रकृतिके पशु-पक्षी भी मांस न खाकर घास, चारा, अन्न आदि ही खाते हैं। मांसाहारी पशु-पक्षियोंकी आकृति सहज ही क्रूर और भयानक होती है। शेर, बाघ, बिल्ली, कुत्ते आदिको देखते ही इस बातका पता लग जाता है। महाभारतमें कहा है—

इमे वै मानवा लोके नृशंसा मांसगृद्धिनः।
विसृज्य विविधान् भक्ष्यान् महारक्षोगणा इव॥
अपूपान् विविधाकारान् शाकानि विविधानि च।
खाण्डवान् रसयोगांश्च तथेच्छन्ति यथाऽऽमिषम्॥
(महा० अनु० ११६।१-२)

'शोक है कि जगत्‌में मांसके लोभी क्रूर मनुष्य नाना प्रकारकी पवित्र मिठाइयाँ, शाक, खाँडकी वस्तुएँ, रस-पदार्थ आदिको त्यागकर मांसका स्वाद लेना चाहते हैं। ऐसे उत्तम पदार्थोंको छोड़कर मांस खाने-वालोंको महान् राक्षस ही समझना चाहिये।'

इससे यह सिद्ध हो गया कि मांस मनुष्यका आहार कदापि नहीं है।

(६) भोजनसे ही मन बनता है, '*जैसा खावे अन्न, वैसा बने मन,*' कहावत प्रसिद्ध है। मनुष्य जिन पशु-पक्षियोंका मांस खाता है उन्हीं पशु-पक्षियोंकेसे गुण, आचरण आदि उसमें उत्पन्न हो जाते हैं, उसकी आकृति क्रमशः वैसी ही बन जाती है। इससे वह इसी जन्ममें मनुष्योचित स्वभावसे प्रायः च्युत होकर पशु-स्वभावापन्न, क्रूर और अमर्यादित जीवनवाला बन जाता है और मरनेपर वैसी ही भावनाके फलस्वरूप तथा अपने कर्मोंका बदला भोगनेके लिये उन्हीं पशु-पक्षियोंकी योनियोंको प्राप्त होकर महान् दुःख भोगता है। भीष्मपितामह कहते हैं—

येन येन शरीरेण यद्यत्कर्म करोति यः।
तेन तेन शरीरेण तत्तत्फलमुपाश्नुते॥
(महा० अनु० ११६।२७)

'प्राणी जिस-जिस शरीरसे जो-जो कर्म करता है उस-उस शरीरसे वैसा ही फल पाता है।'

इससे सिद्ध है कि मांसाहारी मनुष्य जिन पशु-पक्षियोंका मांस खाता है, वैसा ही पशु-पक्षी आगे चलकर स्वयं बन जाता है।

(७) जब हम किसी जीवके प्राणोंका संयोग करनेकी शक्ति नहीं रखते, तब हमें उनके प्राणहरण करनेका वस्तुतः कोई अधिकार नहीं है। यदि करते हैं, तो वह एक प्रकारसे महान् अत्याचार और पाप है। मांसाहारी ऊपर लिखे अनुसार स्वयं प्राणी-वध न करनेवाला हो तो भी प्राणीवधका दोषी है ही, क्योंकि प्रकारान्तरसे वही तो प्राणीहिंसामें कारण है।

(८) मांसाहारी मनुष्य निर्दय हो ही जाता है, और जिसमें दया नहीं है उसके अधर्मी होनेमें क्या सन्देह है? मांसभक्षी मनुष्य इस बातको भूल जाता है कि 'मांस खाकर कितना बड़ा निर्दय कार्य कर रहा हूँ। मेरी तो थोड़ी देरके लिये केवल क्षुधा-की निवृत्ति होती है, परन्तु बेचारे पशु-पक्षीके प्राण सदाके लिये चले जाते हैं।' प्राणनाशके समान कौन दुःख है, संसारमें सभी प्राणी प्राणनाशसे डरते हैं।

**अनिष्टं सर्वभूतानां मरणं नाम भारत।**
**मृत्युकाले हि भूतानां सद्यो जायति वेपथुः॥**
**(महा० अनु० ११६।२७)**

'हे भारत! मरण सभी जीवोंके लिये अनिष्ट है, मरणके समय सभी जीव काँप उठते हैं।'

जिस मनुष्यके हृदयमें दया होती है, वह तो दूसरेके दुःखको देख-सुनकर ही काँप उठता है और उसके दुःखको दूर करनेमें लग जाता है। परन्तु जो क्रूरहृदय मनुष्य पापी पेटको भरते और जीभको स्वाद चखानेके लिये प्राणियोंका वध करते हैं, वे तो स्वाभाविक ही निर्दयी हैं। निर्दयी मनुष्य भगवान्से या अन्यान्य जीवोंसे कभी दयाकी माँग नहीं कर सकता।

दयालु पुरुष ही संकटके समय ईश्वरकी तथा अन्यान्य जीवोंकी दयाका पात्र होता है। बड़े ही खेदका विषय है कि मनुष्य स्वयं तो किसीके द्वारा जरा-सा कष्ट पानेपर ही घबरा उठते हैं और चिल्लाने लगते हैं परन्तु निर्दोष मूक जीवों-को, इन्द्रिय-लोलुपता, बुरी आदत और प्रमादवश मार या मरवाकर खानेतकमें नहीं हिचकते।

मनुष्य सबमें बुद्धिमान् और स्वभावसे ही सबका उपकारी जीव माना गया है। यदि वह अपने स्वभावको भुलाकर निर्दयताके साथ पशु-पक्षियोंकी हिंसामें इसी प्रकार उतारू रहेगा तो बेचारे पशु-पक्षियोंका संसारमें निर्वाह ही कठिन हो जायगा। अतएव मनुष्यको दयालु बनना चाहिये—

**नहि प्राणात् प्रियतरं लोके किञ्चन विद्यते।**
**तस्माद्दयां नरः कुर्यात् यथाऽऽत्मनि तथाऽपरे॥**
**(महा० अनु० ११६।१२)**

'इस संसारमें प्राणोंके समान कोई और प्रिय वस्तु नहीं है, अतएव मनुष्य जैसे अपने ऊपर दया करता है उसी प्रकार दूसरोंपर भी करे'

(९) मांसाहार, स्वाभाविक ही स्वास्थ्यका नाशक है, इस बातको अब तो यूरोपके भी अनेकों विद्वान् और डाक्टर लोग मानने लगे हैं। इसके सिवा एक बात यह भी है कि जिन पशु-पक्षियोंका मांस मनुष्य खाता है, उनमें जो पशु-पक्षी रोगी होते हैं, उनके रोगके परमाणु मांसके साथ ही मनुष्यके शरीरमें प्रवेश-कर उसे भी रोगी बना डालते हैं। इंगलैण्डके एक प्रसिद्ध डाक्टरने लिखा था कि 'इंगलैण्डमें कैंसरके रोगी दिनोंदिन बढ़ते जा रहे हैं। एक इंगलैण्डमें इस भयानक रोगसे तीस हजार मनुष्य प्रतिवर्ष मरते हैं। यह रोग मांसाहारसे होता है। यदि मांसाहार इसी तेजी-से बढ़ता रहा तो इस बातका भय है कि भविष्यकी सन्तानमें ढाई करोड़ मनुष्य इस रोगके शिकार होंगे।'

मांस बहुत देरसे पचता है, इससे मांसाहारी मनुष्य प्रायः पेटकी बीमारियोंसे पीड़ित रहते हैं। इसके सिवा अन्य भी अनेक प्रकारके रोग मांसाहार-

से होते हैं। शास्त्रोंमें भी कहा है कि मांसाहारियोंकी आयु घट जाती है।

यस्माद् ग्रसति चैवायुर्हिंसकानां महाद्युते।
तस्माद्विवर्जयेन्मांसं य इच्छेद्भूतिमात्मनः॥
(महा० अनु० ११५ । ३३)

हिंसा करनेवालोंकी आयु घट जाती है, अतएव अपना कल्याण चाहनेवालोंको मांसभक्षण नहीं करना चाहिये।

(१०) यद्यपि शास्त्रोंमें कहीं-कहीं मांसका वर्णन आता है परन्तु उनमें मांसत्यागके सम्बन्धमें बहुत ही जोरदार वाक्य हैं। प्रायः सभी शास्त्रोंमें मांस-भक्षणकी निन्दा करके मांसत्यागको अत्युत्तम बतलाया है। ऐसे हजारों वचन हैं, उनमें कुछ थोड़े-से यहाँ दिये जाते हैं—

मनुस्मृति—

योऽहिंसकानि भूतानि हिनस्त्यात्मसुखेच्छया।
स जीवंश्च मृतश्चैव न क्वचित्सुखमेधते॥
समुत्पत्तिं च मांसस्य वधबन्धौ च देहिनाम्।
प्रसमीक्ष्य निवर्तेत सर्वमांसस्य भक्षणात्॥
(५ । ४५, ४९)

'जो निरपराध जीवोंकी अपने सुखकी इच्छासे हिंसा करता है वह जीता हुआ ही मरे हुएके तुल्य है, उसे (इहलोक अथवा परलोकमें) कहीं सुख नहीं मिलता।'

मांसकी उत्पत्ति तथा प्राणियोंकी हिंसा और बन्धनको देखकर मनुष्यको सब प्रकारके मांस-भक्षणका त्याग कर देना चाहिये।

यमस्मृति—

सर्वेषामेव मांसानां महान् दोषस्तु भक्षणे।
निवर्तने महत्पुण्यमिति प्राह प्रजापतिः॥

प्रजापतिका कथन है कि सभी प्रकारके मांसोंके भक्षणमें महान् दोष है और उससे बचनेमें महान् पुण्य है।

महाभारत—

लोभाद्वा बुद्धिमोहाद्वा बलवीर्यार्थमेव च।
संसर्गाद्वथ पापानामधर्मरुचिता नृणाम्॥
स्वमांसं परमांसेन यो वर्धयितुमिच्छति।
उद्विग्नवासो वसति यत्र यत्राऽभिजायते॥
इज्यायज्ञश्रुतिकृतैर्यो मार्गैरबुधोऽधमः।
हन्याज्जन्तून् मांसगृध्नुः स वै नरकभाङ्नरः॥
स्वमांसं परमांसेन यो वर्धयितुमिच्छति।
नाऽस्ति क्षुद्रतरस्तस्मात्स नृशंसतरो नरः॥
शुक्राच्च तात सम्भूतिर्मांसस्येह न संशयः।
भक्षणे तु महान् दोषो निवृत्त्या पुण्यमुच्यते॥
(अनुशासनपर्व)

लोभसे, बुद्धिके मोहित हो जानेके कारण अथवा बल और पराक्रमकी प्राप्तिके लिये पापोंका संसर्ग करनेसे मनुष्योंकी (हिंसारूप) अधर्ममें रुचि होती है।

जो मनुष्य अपने मांसको दूसरेके मांससे बढ़ाना चाहता है वह जिस किसी योनिमें भी पुनर्जन्म ग्रहण करता है और दुःखी होकर रहता है।

जो अज्ञानी और अधम पुरुष देवपूजा, यज्ञ तथा वेदोक्त मार्गका आसरा लेकर मांसके लोभसे जीवोंकी हिंसा करता है वह नरकोंको प्राप्त होता है। जो मनुष्य दूसरोंके मांससे अपने मांसको बढ़ाना चाहता है उससे बढ़कर कोई नीच नहीं है; वह अत्यन्त निर्दयी है।

हे तात! वीर्यसे मांसकी उत्पत्ति होती है इसमें कोई सन्देह नहीं है (इसलिये यह बहुत घृणित पदार्थ है)। इसके भक्षणमें महान् दोष और त्यागसे पुण्य होता है।

## मांस न खानेका फल

मनुस्मृति—

वर्षे वर्षेऽश्वमेधेन यो यजेत शतं समाः ।
मांसानि च न खादेद्यस्तयोः पुण्यफलं समम् ॥
( ५ । ५३ )

जो सौ वर्षतक प्रतिवर्ष अश्वमेधयज्ञ करता है और जो किसी प्रकारका मांस नहीं खाता उन दोनोंको बराबर पुण्य होता है ।

महाभारत—

शरण्यः सर्वभूतानां विश्वास्यः सर्वजन्तुषु ।
अनुद्वेगकरो लोके न चाप्युद्विजते सदा ॥
अधृष्यः सर्वभूतानामायुष्मान्नीरुजः सदा ।
भवत्यभक्षयन् मांसं दयावान् प्राणिनामिह ॥
हिरण्यदानैर्गोदानैर्भूमिदानैश्च सर्वशः ।
मांसस्याभक्षणे धर्मो विशिष्ट इति नः श्रुतिः॥
( अनुशासनपर्व )

मांस न खानेवाला और प्राणियोंपर दया करनेवाला मनुष्य समस्त जीवोंका आश्रयस्थान एवं विश्वासपात्र बन जाता है; उससे संसारमें किसीको उद्वेग नहीं होता और न उसको ही उद्वेग होता है । उसे कोई भी भय नहीं पहुँचा सकता, वह दीर्घायु होता है और सदा नीरोग रहता है । मांसके न खानेसे जो पुण्य होता है उसके समान पुण्य न तो सुवर्णदानसे होता है, न गोदानसे और न भूमिदानसे होता है ।

उपर्युक्त विवेचनसे सिद्ध हो जाता है कि मांस-भक्षण सभी प्रकारसे त्यागके योग्य है । मेरा नम्र निवेदन है कि जो भाई प्रमादवश मांस खाते हों वे इसपर भलीभाँति विचारकर, मनुष्यत्वके नाते, दया और न्यायके नाते, शरीर-स्वास्थ्य और धर्मकी रक्षाके लिये, और भगवान्‌की प्रसन्नता प्राप्त करनेके लिये, इन्द्रिय-संयमकर मांस-भक्षण सर्वथा छोड़कर सब जीवोंको अभयदान देकर स्वयं अभयपद प्राप्त करनेकी योग्यता लाभ करें । जो भाई मेरी प्रार्थनापर ध्यान देकर मांस-भक्षणका त्याग कर देंगे, उनका मैं आभारी रहूँगा और उनकी बड़ी दया समझूँगा । महात्मा तुलाधार श्रीजाजलिमुनिसे कहते हैं—

यस्मान्नोद्विजते भूतं जातु किञ्चित् कथञ्चन ।
अभयं सर्वभूतेभ्यः स प्राप्नोति सदा मुने ॥
यस्मादुद्विजते विद्वन् सर्वलोको वृकादिव ।
क्रोशतस्तीरमासाद्य यथा सर्वे जलेचराः ॥
तपोभिर्यज्ञदानैश्च वाक्यैः प्रज्ञाऽऽश्रितैस्तथा ।
प्राप्नोत्यभयदानस्य यद्यत्फलमिहाश्नुते ॥
लोके यः सर्वभूतेभ्यो ददात्यभयदक्षिणाम् ।
स सर्वयज्ञैरीजानः प्राप्नोत्यभयदक्षिणाम् ॥
न भूतानामहिंसाया ज्यायान् धर्मोऽस्ति कश्चन ॥
( महा० शान्ति० २६२ )

हे मुनिवर ! जिस मनुष्यसे किसी भी प्राणीको किसी प्रकार कष्ट नहीं पहुँचता उसे किसी भी प्राणीसे भय नहीं रह जाता । जिसप्रकार बडवानलसे भयभीत होकर सभी जलचर जन्तु समुद्रके तीरपर इकट्ठे हो जाते हैं उसी प्रकार हे विद्वद्वर ! जिस मनुष्यसे भेड़ियेकी भाँति सब लोग डरते हैं वह स्वयं भयको प्राप्त होता है ।

अनेक प्रकारके तप, यज्ञ और दानसे तथा प्रज्ञायुक्त उपदेशसे जो फल मिलता है वही फल जीवोंको अभयदान देनेसे प्राप्त होता है ।

जो मनुष्य इस संसारके सभी प्राणियोंको अभयदान दे देता है वह सारे यज्ञोंका अनुष्ठान कर चुकता है और बदलेमें उसे सबसे अभय प्राप्त होता है, अतएव प्राणियोंको कष्ट न पहुँचानेसे बढ़कर कोई दूसरा धर्म ही नहीं है ।



# विवेक-वाटिका

मुझमें मन लगाओ, मुझमें ही बुद्धि लगाओ, ऐसा करनेसे मुझमें ही निवास करोगे, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। —भगवान् श्रीकृष्ण

❀ ❀ ❀

जगत्की किसी भी वस्तुका विश्लेषण करनेपर उसमें सत्ता, प्रकाश, आनन्द, नाम और रूप ये पाँच चीजें मिलती हैं। इनमें पहली तीन चीजें ब्रह्मकी अपनी हैं और शेष दो जगत्की हैं। अतएव नाम रूपसे मन हटाकर सच्चिदानन्दमें अनुराग करो। —उपनिषद्

❀ ❀ ❀

जबतक परमात्माके यथार्थ स्वरूपकी पहचान नहीं होती तभीतक अविद्यारूप और संसारी जीवरूप भासता है, वास्तव स्वरूपकी पहचान होते ही जीवभाव और दृश्यभाव निवृत्त होकर एक परब्रह्मरूप ही दृष्टिगोचर होने लगता है। —योगवाशिष्ठ

❀ ❀ ❀

शोक, मोह, दुःख, सुख और देहकी उत्पत्ति यह सब मायाके ही कार्य हैं और यह संसार भी स्वप्नके समान बुद्धिका विकार ही है। इसमें वास्तविकता कुछ भी नहीं है। —भागवत

❀ ❀ ❀

विषय-वासनाके वशमें होकर सांसारिक बन्धनोंमें फँसना मानवधर्म नहीं है। स्त्री, धन, पुत्र, पशु, घर, भूमि, हाथी, खजाना, ये सभी नाशवान्, क्षणभंगुर और चलायमान हैं। इनमें ममता रखना भूल है। एकमात्र भगवान्की भक्तिसे प्राप्त मोक्ष ही अक्षय और सर्वश्रेष्ठ है, अतएव सभी मनुष्योंको भगवत्-भक्तिमें लग जाना चाहिये। —देवर्षि नारद

❀ ❀ ❀

ज्ञानसे मोक्षकी प्राप्ति होगी, इसमें कोई सन्देह नहीं; परन्तु उस ज्ञानकी कद्र करनेवाला शुद्ध मन भी तो होना चाहिये। वैराग्यके विना ज्ञान कभी नहीं ठहर सकता। भोजनमें जहर मिला हो और यह बात भोजन करनेवालेको मालूम हो जाय तो वह तुरन्त थाली छोड़कर उठ जायगा, इसी प्रकार संसारकी अनित्यता और दुःखरूपताका पता लगते ही उससे वैराग्य हो जाता है। फिर वैराग्य मनसे हटता ही नहीं। —ज्ञानदेव

❀ ❀ ❀

मैंने संसारके सुख-दुःख, जीवन-मरण तथा जरा और रोग देख लिया है, उन्हींके चंगुलसे बचनेके लिये मैंने संन्यास लिया है। क्या फिर भी मैं मूर्खोंकी तरह उनका स्वाद चखनेके लिये लौट सकता हूँ ? भगवान्की खोज करना और राज्यपदकी इच्छा रखना ये दोनों साथ-साथ नहीं हो सकते; इनमें उतना ही विरोध है, जितना धूप और छायामें, आग और पानीमें। जो मनुष्य राज्यपद पाना चाहता है उसके लिये शान्तिकी इच्छा करना व्यर्थ है। —बुद्धदेव

❀ ❀ ❀

देहको चाहे जितना सुख-दुःख हो, भक्त उसका खयाल नहीं करते। उनकी वृत्ति एकमात्र भगवत्-भक्तिमें लगी रहती है। वे नित्य भक्तिके ऐश्वर्यमें सराबोर रहते हैं। —रामकृष्ण परमहंस

❀ ❀ ❀

घरमें दीया जलानेसे वह झरोखेमें भी प्रकाशित होता है, वैसे ही भगवान् मनमें प्रकट होते ही अन्य इन्द्रियोंमें भी भजनानन्द उत्पन्न कर देते हैं। —एकनाथजी

❀ ❀ ❀

जो किसी भी बहानेसे, हँसीमें, दुःखमें अथवा वैसे ही भगवान्के नामोंका उच्चारण कर लेता है उसके सम्पूर्ण पाप नष्ट हो जाते हैं। —श्रीचैतन्यदेव

❀ ❀ ❀

सांसारिक भोगोंके प्राप्त होनेपर जो उन्हें लेता ही नहीं, वह पूरा मनुष्य है। जो लेता है परन्तु लेकर सच्चे पात्रोंको दे देता है वह भी सच्चा है पर वह आधा मनुष्य है, परन्तु जो मनुष्य दान लेता है पर किसीको देता नहीं, वह तो मक्खीचूस ही नहीं, मधुमक्षिका-जैसा भी है, क्योंकि ऐसा करनेमें वह अपना कुछ भी हित या कल्याण नहीं करता। —अबुहाफिज खुरासानी

❀ ❀ ❀

जो मनुष्य परलोककी साधना न कर केवल संसारकी साधनामें ही लगा रहता है वह इस लोक और परलोकमें दुःख और नुकसान ही प्राप्त करता है। —महात्मा अबु

❀ ❀ ❀

१८-२८

श्रीहरिः

# कल्याण

[ भक्ति, ज्ञान, वैराग्य और सदाचार-सम्बन्धी सचित्र मासिक पत्र ]

वर्ष ७

सं० १९८९।९० की

## निबन्ध-सूची,

## कविता-सूची

तथा

## चित्र-सूची


सम्पादक—हनुमानप्रसाद पोद्दार

प्रकाशक—घनश्यामदास

कल्याण-कार्यालय

गोरखपुर ।

वार्षिक मूल्य ४≡)

विदेशोंके लिये ६।।≈)

प्रति संख्या ।)



युगलछवि



भगवान् श्रीकृष्णरूपमें



वृन्दावनविहारी श्रीकृष्ण

॥ श्रीहरिः ॥

# कल्याणके सातवें वर्षकी लेख-सूची

## पद्य-सूची

# चित्र-सूची

# कल्याणकी तीसरे वर्षकी फाइल

४०० से ऊपर लेख और कविताएँ, सुन्दर ७२ चित्र और ११२८ पृष्ठ, इसमें प्रसिद्ध भक्तांक भी शामिल है, *मूल्य अजिल्दका डाक-महसूल सहित केवल ४≡)*

यह फाइल कितनी उपादेय है, लेखकोंके नाम देखनेसे ही इस बातका पता लग सकता है—

## तीसरे वर्षके कुछ लेखक

महात्मा श्रीगान्धीजी, श्रीअरविन्द घोष, काकाकालेलकर, आचार्य आनन्दशंकर बापूभाई ध्रुव हिन्दू-युनिवर्सिटी काशी, श्रीजयदयालजी गोयन्दका, श्रीभूपेन्द्रनाथ सान्याल, दीनबन्धु श्री सी० एफ० एण्ड्रूज महोदय, श्रीचक्रवर्ती राजगोपालाचारी, हरिभक्त श्रीयादवजी महाराज–बम्बई, जगद्गुरु श्रीअनन्ताचार्यजी महाराज प्रतिवादी भयङ्कर मठ बम्बई, सेठ श्रीकन्हैयालालजी पोद्दार, बाबा राघवदासजी, स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी, चौधरी श्रीरघुनन्दनप्रसाद-सिंहजी, श्रीअनिलबरणराय पाण्डीचेरी, भिक्षु श्रीगौरीशंकरजी, रा० ब० अवधवासी लाला श्रीसीतारामजी बी० ए०, श्रीअच्युतमुनिजी महाराज, व्याख्यानवाचस्पति श्रीदीनदयालुजी शर्मा, वाणीभूषण पं० श्रीनन्दकिशोरजी शुक्ल, श्रीहरिभाऊजी उपाध्याय सम्पादक 'त्यागभूमि', श्रीज्वालाप्रसादजी कानोडिया, श्रीरामदासजी गौड़ एम० ए०, श्रीनलिनीकान्त गुप्त पाण्डीचेरी आदि।

इसके सिवा अनेक कवियोंकी सुन्दर रचनाएँ भी हैं। स्थान कम होनेके कारण चित्रोंके अलग-अलग नाम नहीं लिखे गये। बड़ा सुन्दर संग्रह, बिक जानेपर फिर छपना कठिन है।

# कल्याणकी चौथे वर्षकी फाइल

पौने चार सौ लेख, डेढ़ सौ कविताएँ और १८१ सुन्दर चित्रोंसे सुसज्जित, पृष्ठ १२८६। इसमें सुप्रसिद्ध गीतांक भी शामिल है। *मूल्य डाकव्ययसहित ४≡) ( अजिल्द )*

'कल्याण' और उसके समय-समयपर निकलनेवाले विशेषांकोंसे पुस्तकप्रेमी अनेक सज्जन परिचित ही होंगे इसपर देश-विदेशोंमें जितनी सम्मतियाँ लिखी गयी हैं उनमेंसे जो हमारे पास संग्रहीत हैं, उन सबको छापनेसे एक बहुत बड़ा पोथा बन सकता है। यह इतना लोकप्रिय हुआ कि काश्मीरसे मद्रास और कटकसे शिवसागरतककी तो बात ही क्या, विदेशोंके भी कई ग्राहक हो गये। ग्राहक-संख्या लगभग १२००० हो गयी। युक्तप्रान्त, विहार और उड़ीसा, सी० पी० के सरकारी शिक्षाविभागोंने अपने स्कूल और कालेजके उपयोगके लिये स्वीकृति दी है।

इसमें केवल हिन्दी-भाषाके विद्वानोंने ही नहीं बल्कि बंगला, उड़िया, गुजराती, मराठी, काश्मीरी, पंजाबी, उर्दू, संस्कृत, मद्रासी, अङ्गरेजी, अमेरिकन, जरमनी आदि अनेक विद्वानोंके लेख हैं। सुकवियोंकी सुन्दर रचनाएँ हैं। भावपूर्ण मनोहर चित्र हैं। और क्या क्या है सो देखनेसे ही जाना जा सकता है। केवल गीतांक अलग नहीं मिलता।

# कल्याणकी पुरानी फाइलें और विशेषांक

| | | |
|---|---|---|
| १ भगवन्नामांक पृष्ठ ११० रङ्ग-विरङ्गे ४१ चित्र ॥।≲) सजिल्द | ... | १≲) |
| २ रामायणांक पृष्ठ ५१२ तिरंगे-एकरंगे १६७ चित्र मूल्य २॥≥) सजिल्द | ... | ३≥) |
| ३ कृष्णाङ्क पृष्ठ ५२३ रंग-विरंगे १०७ चित्र, मूल्य २॥≲) सजिल्द, परिशिष्टांकसहित सजिल्द | ... | ३॥) |

व्यवस्थापक–कल्याण-कार्यालय, गोरखपुर

# श्रीभगवन्नाम

**हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे।**
**हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे॥**

गत पौषकी संख्यामें कल्याणके पाठक-पाठिकाओंसे फाल्गुन शुक्ला १५ तक उपर्युक्त १६ नामके मन्त्रका सब मिलकर दस करोड़ जप करने-करानेके लिये प्रार्थना की गयी थी। अनेक स्थानोंसे जप होनेकी सूचना आयी है, परन्तु जिन महानुभावों और देवियोंने अभी सूचना नहीं भेजी है, वे अपने यहाँकी जप-संख्याकी सूचना शीघ्र भेज देनेकी कृपा करें। आशा है कि इस वर्ष भी मन्त्रजप हमारी प्रार्थनासे कहीं अधिक होगा।

नाम-जप-विभाग
**कल्याण-कार्यालय, गोरखपुर**



# होलीपर हमारा कर्तव्य

होलीके सम्बन्धमें कुछ लोगोंमें यह भ्रम फैला हुआ है कि इस अवसरपर गन्दी जबान बोलना, गन्दे-अश्लील इशारे करना, कीचड़ उछालना और नशा करना आदि धर्म है। कुछ लोग इस तरहके दो-चार श्लोक भी प्रमाणरूपमें पेश कर दिया करते हैं। परन्तु यह बात सदा ध्यानमें रखनी चाहिये कि असदाचार या दुराचार कभी धर्म नहीं हो सकता। धर्म तो वही है जिससे इस लोकमें सात्त्विक उन्नति हो और अन्तमें मोक्षकी प्राप्ति हो। सम्भव है किसी समय वाममार्गियोंने अथवा इन्द्रियोंकी गुलामीमें लगे हुए विषयी पुरुषोंने यह गन्दी प्रथा धर्मके नामसे चलायी हो और ऐसे श्लोक भी बना लिये हों, परन्तु किसी भी धर्मशास्त्रके विधिवाक्यसे अश्लील क्रिया करना धर्म सिद्ध नहीं होता। इसके अतिरिक्त प्रत्यक्षमें भी इससे स्पष्ट नुकसान दीखता है। परस्त्रियोंका परपुरुषोंके प्रति और परपुरुषोंका परस्त्रियोंके प्रति गन्दे भाव रखना ही व्यभिचार है, क्रियाकी तो बात ही दूसरी है। व्यभिचार कभी धर्म नहीं हो सकता। अतएव सब पाठक-पाठिकाओंसे निवेदन है कि होलीके अवसरपर भूलकर भी न गन्दे भाव मनमें आने दें, न गन्दी जबान बोलें, न गन्दे गीत—रसिया, धमार या फाग गावें, न स्त्री-पुरुष परस्पर होली खेलें, न कीचड़ उछालें और न दूसरी किसी प्रकारकी गन्दी क्रिया करें।

होलीके अवसरपर निम्नलिखित कार्य करने चाहिये।

१—हरि-नाम-कीर्तन
२—नगर-संकीर्तन
३—होम
४—जप
५—सदाचारका प्रचार
६—भगवत्-लीला-कथाका आयोजन
७—श्रीश्रीचैतन्य महाप्रभुका जन्मोत्सव
८—भक्तराज प्रह्लादकी कथा



# कल्याणके नियम

## उद्देश्य

भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचार-समन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका प्रयत्न करना इसका उद्देश्य है।

## प्रबन्ध-सम्बन्धी नियम

(१) यह प्रतिमासकी कृष्णा एकादशीको प्रकाशित होता है।

(२) इसका डाकव्यय और विशेषाङ्क-सहित अग्रिम वार्षिक मूल्य भारतवर्षमें ४≡) और भारतवर्षसे बाहरके लिये ६॥=) नियत है। एक संख्याका मूल्य ।) है। बिना अग्रिम मूल्य प्राप्त हुए, पत्र प्रायः नहीं भेजा जाता। नमूना ।) मिलनेपर भेजा जाता है।

(३) एक वर्षसे कमके ग्राहक नहीं बनाये जाते। ग्राहक प्रथम अंकसे १२ वें अंकतकके ही बनाये जाते हैं। एक सालके बीचके किसी अङ्कसे दूसरी सालके उस अङ्कतक नहीं बनाये जाते। 'कल्याण' का वर्ष श्रावणसे शुरू होता है।

(४) इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें स्वीकारकर प्रकाशित नहीं किये जाते।

(५) कार्यालयसे 'कल्याण' दो-तीन बार जाँच करके प्रत्येक ग्राहकके नामसे भेजा जाता है। यदि किसी मासका 'कल्याण' ठीक समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा-पढ़ी करनी चाहिये। वहाँसे जो उत्तर मिले, वह अगला अङ्क निकलनेके कम-से कम सात दिन पहलेतक कार्यालयमें पहुँच जाना चाहिये। देर होनेसे या डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य मिलनेमें बड़ी अड़चन होगी।

(६) पता बदलनेकी सूचना (हिन्दी) महीनेकी कृष्ण-प्रतिपदाके पहले पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये। लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम, पता साफ-साफ लिखना चाहिये। महीने-दो-महीनेके लिये बदलवाना हो तो अपने पोस्ट-मास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये।

## लेख-सम्बन्धी नियम

भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वरपरक, कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक, व्यक्तिगत आक्षेपरहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख भेजनेका कोई सज्जन कष्ट न करें। लेखोंको घटाने बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है। अमुद्रित लेख बिना माँगे लौटाये नहीं जाते। लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं हैं।

## आवश्यक सूचनाएँ

(१) ग्राहकोंको अपना नाम पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-नम्बर अवश्य लिखना चाहिये।

(२) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है।

(३) ग्राहकोंको चन्दा मनिआर्डरद्वारा भेजना चाहिये, क्योंकि वी० पी० के रुपये प्रायः देरीसे पहुँचते हैं। कभी-कभी तो डेढ़-दो महीनोंतक नहीं मिलते। इससे निश्चय नहीं होता कि वी० पी० छूटी या नहीं। रुपये न मिलनेतक ग्राहकोंमें नाम नहीं लिखा जाता, मिलनेपर ही आगेके अङ्क भेजे जाते हैं। खर्चा दोनोंमें एक ही है, परन्तु पहला अत्यन्त सुविधाजनक और दूसरा असुविधाका है। जिनका रुपया आता है उन्हींको कल्याण पहले भेजा जाता है।

(४) प्रेस विभाग और कल्याण-विभाग अलग-अलग समझकर अलग-अलग पत्रव्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये। कल्याणके मूल्यके साथ पुस्तकों या चित्रोंका मूल्य या और अधिक पैसे नहीं भेजने चाहिये।

(५) सादी चिट्ठीमें टिकट कभी नहीं भेजनी चाहिये।

(६) मनिआर्डरके कूपनपर रुपयोंकी तादाद, रुपये भेजनेका मतलब, ग्राहक-नम्बर, पूरा पता आदि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये।

(७) प्रबन्ध-सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना मनिआर्डर आदि 'व्यवस्थापक 'कल्याण' गोरखपुर' के नामसे और सम्पादकसे सम्बन्ध रखनेवाले पत्रादि 'सम्पादक 'कल्याण' गोरखपुर' के नामसे भेजने चाहिये।



# कल्याणके नियम

## उद्देश्य

भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचार-समन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका प्रयत्न करना इसका उद्देश्य है ।

## प्रबन्ध-सम्बन्धी नियम

( १ ) यह प्रतिमासकी कृष्णा एकादशीके लगभग प्रकाशित होता है ।

( २ ) इसका डाकव्यय और विशेषांक-सहित अग्रिम वार्षिक मूल्य भारतवर्षमें ४=) और भारतवर्षसे बाहरके लिये ६॥=) नियत है । एक संख्याका मूल्य ।) है । बिना अग्रिम मूल्य प्राप्त हुए, पत्र प्रायः नहीं भेजा जाता । नमूना ।) मिलनेपर भेजा जाता है ।

( ३ ) एक वर्षसे कमके ग्राहक नहीं बनाये जाते । ग्राहक प्रथम अंकसे १२ वें अंकतकके ही बनाये जाते हैं । एक सालके बीचके किसी अङ्कसे दूसरी सालके उस अङ्कतक नहीं बनाये जाते । 'कल्याण' का वर्ष श्रावणसे शुरू होता है ।

( ४ ) इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें स्वीकारकर प्रकाशित नहीं किये जाते ।

( ५ ) कार्यालयसे 'कल्याण' दो-तीन बार जाँच करके प्रत्येक ग्राहकके नामसे भेजा जाता है । यदि किसी मासका 'कल्याण' ठीक समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा-पढ़ी करनी चाहिये । वहाँसे जो उत्तर मिले, वह अगला अङ्क निकलनेके कम-से-कम सात दिन पहलेतक कार्यालयमें पहुँच जाना चाहिये । देर होनेसे या डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य मिलनेमें बड़ी अड़चन होगी ।

( ६ ) पता बदलनेकी सूचना (हिन्दी) महीनेकी कृष्ण-प्रतिपदाके पहले-पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये । लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम, पता साफ-साफ लिखना चाहिये । महीने-दो-महीनेके लिये बदलवाना हो तो अपने पोस्ट-मास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये ।

## लेख-सम्बन्धी नियम

भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वरपरक, कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक, व्यक्तिगत आक्षेप-रहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख भेजनेका कोई सज्जन कष्ट न करें । लेखोंको घटाने-बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है । अमुद्रित लेख बिना माँगे लौटाये नहीं जाते । लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं हैं ।

## आवश्यक सूचनाएँ

( १ ) ग्राहकोंको अपना नाम-पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-नम्बर अवश्य लिखना चाहिये ।

( २ ) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है ।

( ३ ) ग्राहकोंको चन्दा मनिआर्डरद्वारा भेजना चाहिये, क्योंकि वी० पी० के रुपये प्रायः देरीसे पहुँचते हैं । कभी-कभी तो डेढ़-दो महीनोंतक नहीं मिलते । इससे निश्चय नहीं होता कि वी० पी० छूटी या नहीं । रुपये न मिलनेतक ग्राहकोंमें नाम नहीं लिखा जाता, मिलनेपर ही आगेके अङ्क भेजे जाते हैं । खर्चा दोनोंमें एक ही है, परन्तु पहला अत्यन्त सुविधाजनक और दूसरा असुविधाका है । जिनका रुपया आता है उन्हींको कल्याण पहले भेजा जाता है ।

( ४ ) प्रेस-विभाग और कल्याण-विभाग अलग-अलग समझकर अलग-अलग पत्रव्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये । कल्याणके मूल्यके साथ पुस्तकों या चित्रोंका मूल्य या और अधिक पैसे नहीं भेजने चाहिये ।

( ५ ) सादी चिट्ठीमें टिकट कभी नहीं भेजनी चाहिये ।

( ६ ) मनिआर्डरके कूपनपर रुपयोंकी तादाद, रुपये भेजनेका मतलब, ग्राहक-नम्बर, पूरा पता आदि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये ।

( ७ ) प्रबन्ध-सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना, मनिआर्डर आदि **'व्यवस्थापक 'कल्याण' गोरखपुर'** के नामसे और सम्पादकसे सम्बन्ध रखनेवाले पत्रादि **'सम्पादक 'कल्याण' गोरखपुर'** के नामसे भेजने चाहिये ।



Registered No. A. 1724.

# कल्याणके नियम

## उद्देश्य

भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचार-समन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका प्रयत्न करना इसका उद्देश्य है ।

## प्रबन्ध-सम्बन्धी नियम

( १ ) यह प्रतिमासकी कृष्णा एकादशीको प्रकाशित होता है ।

( २ ) इसका डाकव्यय और विशेषाङ्क-सहित अग्रिम वार्षिक मूल्य भारतवर्षमें ४≈) और भारतवर्षसे बाहरके लिये ६॥≈) नियत है । एक संख्याका मूल्य ।) है । बिना अग्रिम मूल्य प्राप्त हुए, पत्र प्रायः नहीं भेजा जाता । नमूना ।) मिलनेपर भेजा जाता है ।

( ३ ) एक वर्षसे कमके ग्राहक नहीं बनाये जाते । ग्राहक प्रथम अङ्कसे १२ वें अङ्कतकके ही बनाये जाते हैं । एक सालके बीचके किसी अङ्कसे दूसरी सालके उस अङ्कतक नहीं बनाये जाते । 'कल्याण' का वर्ष श्रावणसे शुरू होता है ।

( ४ ) इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें स्वीकारकर प्रकाशित नहीं किये जाते ।

( ५ ) कार्यालयसे 'कल्याण' दो तीन बार जाँच करके प्रत्येक ग्राहकके नामसे भेजा जाता है । यदि किसी मासका 'कल्याण' ठीक समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा पढ़ी करनी चाहिये । वहाँसे जो उत्तर मिले, वह अगला अङ्क निकलनेके कम-से कम सात दिन पहलेतक कार्यालयमें पहुँच जाना चाहिये । देर होनेसे या डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य मिलनेमें बड़ी अड़चन होगी ।

( ६ ) पता बदलनेकी सूचना (हिन्दी) महीनेकी कृष्ण-प्रतिपदाके पहले पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये । लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम, पता साफ-साफ लिखना चाहिये । महीने-दो-महीनेके लिये बदलवाना हो तो अपने पोस्ट-मास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये ।

## लेख सम्बन्धी नियम

भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वरपरक कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक, व्यक्तिगत आक्षेपरहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख भेजनेका कोई सज्जन कष्ट न करें । लेखोंको घटाने बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है । अमुद्रित लेख बिना माँगे लौटाये नहीं जाते । लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं हैं ।

## आवश्यक सूचनाएँ

( १ ) ग्राहकोंको अपना नाम पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-नम्बर अवश्य लिखना चाहिये ।

( २ ) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है ।

( ३ ) ग्राहकोंको चन्दा मनिआर्डरद्वारा भेजना चाहिये, क्योंकि वी० पी० के रुपये प्रायः देरीसे पहुँचते हैं । कभी-कभी तो डेढ़-दो महीनोंतक नहीं मिलते । इससे निश्चय नहीं होता कि वी० पी० छूटी या नहीं । रुपये न मिलनेतक ग्राहकोंमें नाम नहीं लिखा जाता, मिलनेपर ही आगेके अङ्क भेजे जाते हैं । खर्चा दोनोंमें एक ही है, परन्तु पहला अत्यन्त सुविधाजनक और दूसरा असुविधाका है । जिनका रुपया आता है उन्हींको कल्याण पहले भेजा जाता है ।

( ४ ) प्रेस विभाग और कल्याण-विभाग अलग-अलग समझकर अलग अलग पत्रव्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये । कल्याणके मूल्यके साथ पुस्तकों या चित्रोंका मूल्य या और अधिक पैसे नहीं भेजने चाहिये ।

( ५ ) सादी चिट्ठीमें टिकट कभी नहीं भेजनी चाहिये ।

( ६ ) मनिआर्डरके कूपनपर रुपयोंकी तादाद, रुपये भेजनेका मतलब, ग्राहक-नम्बर, पूरा पता आदि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये ।

( ७ ) प्रबन्ध-सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना मनिआर्डर आदि 'व्यवस्थापक 'कल्याण' गोरखपुर' के नामसे और सम्पादकसे सम्बन्ध रखनेवाले पत्रादि 'सम्पादक 'कल्याण' गोरखपुर' के नामसे भेजने चाहिये ।



# कल्याणके नियम

## उद्देश्य

भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचार-समन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका प्रयत्न करना इसका उद्देश्य है ।

## प्रबन्ध-सम्बन्धी नियम

( १ ) यह प्रतिमासकी कृष्णा एकादशीके लगभग प्रकाशित होता है ।

( २ ) इसका डाकव्यय और विशेषांक-सहित अग्रिम वार्षिक मूल्य भारतवर्षमें ४≡) और भारतवर्षसे बाहरके लिये ६॥=) नियत है । एक संख्याका मूल्य ।) है । बिना अग्रिम मूल्य प्राप्त हुए, पत्र प्रायः नहीं भेजा जाता । नमूना ।) मिलनेपर भेजा जाता है ।

( ३ ) एक वर्षसे कमके ग्राहक नहीं बनाये जाते । ग्राहक प्रथम अंकसे १२ वें अंकतकके ही बनाये जाते हैं । एक सालके बीचके किसी अङ्कसे दूसरी सालके उस अङ्कतक नहीं बनाये जाते । 'कल्याण' का वर्ष श्रावणसे शुरू होता है ।

( ४ ) इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें स्वीकारकर प्रकाशित नहीं किये जाते ।

( ५ ) कार्यालयसे 'कल्याण' दो-तीन बार जाँच करके प्रत्येक ग्राहकके नामसे भेजा जाता है । यदि किसी मासका 'कल्याण' ठीक समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा-पढ़ी करनी चाहिये । वहाँसे जो उत्तर मिले, वह अगला अङ्क निकलनेके कम-से-कम सात दिन पहलेतक कार्यालयमें पहुँच जाना चाहिये । देर होनेसे या डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य मिलनेमें बड़ी अड़चन होगी ।

( ६ ) पता बदलनेकी सूचना (हिन्दी) महीनेकी कृष्ण-प्रतिपदाके पहले-पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये । लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम, पता साफ-साफ लिखना चाहिये । महीने-दो-महीनेके लिये बदलवाना हो तो अपने पोस्ट-मास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये ।

## लेख-सम्बन्धी नियम

भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वरपरक, कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक, व्यक्तिगत आक्षेप-रहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख भेजनेका कोई सज्जन कष्ट न करें । लेखोंको घटाने-बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है । अमुद्रित लेख बिना माँगे लौटाये नहीं जाते । लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं हैं ।

## आवश्यक सूचनाएँ

( १ ) ग्राहकोंको अपना नाम-पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-नम्बर अवश्य लिखना चाहिये ।

( २ ) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है ।

( ३ ) ग्राहकोंको चन्दा मनिआर्डरद्वारा भेजना चाहिये, क्योंकि वी० पी० के रुपये प्रायः देरीसे पहुँचते हैं । कभी-कभी तो डेढ़-दो महीनोंतक नहीं मिलते । इससे निश्चय नहीं होता कि वी० पी० छूटी या नहीं । रुपये न मिलनेतक ग्राहकोंमें नाम नहीं लिखा जाता, मिलनेपर ही आगेके अङ्क भेजे जाते हैं । खर्चा दोनोंमें एक ही है, परन्तु पहला अत्यन्त सुविधाजनक और दूसरा असुविधाका है । जिनका रुपया आता है उन्हींको कल्याण पहले भेजा जाता है ।

( ४ ) प्रेस-विभाग और कल्याण-विभाग अलग-अलग समझकर अलग-अलग पत्रव्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये । कल्याणके मूल्यके साथ पुस्तकों या चित्रोंका मूल्य या और अधिक पैसे नहीं भेजने चाहिये ।

( ५ ) सादी चिट्ठीमें टिकट कभी नहीं भेजनी चाहिये ।

( ६ ) मनिआर्डरके कूपनपर रुपयोंकी तादाद, रुपये भेजनेका मतलब, ग्राहक-नम्बर, पूरा पता आदि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये ।

( ७ ) प्रबन्ध-सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना, मनिआर्डर आदि 'व्यवस्थापक 'कल्याण' गोरखपुर' के नामसे और सम्पादकसे सम्बन्ध रखनेवाले पत्रादि 'सम्पादक 'कल्याण' गोरखपुर' के नामसे भेजने चाहिये ।